ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश का मुखपत्र

रजि० न० २२४१/५७

वर्ष ८८ ] मा० पौष १६, पौष शुक्ल १४ रविवार संवत् २०४१ वि०, ६ जनवरी १९८४ ई० [ अङ्क १

## प्रार्थना

ओ प्रजापतिश्चरति गर्भे ऽ अन्तरजायमानो बहुधा वि जायते । तस्य योनि परि पश्यन्ति धीरास्तस्मिन्ह तस्थुर्भुवनानि विश्वा ॥ —यजु ३१-१९

भावार्थ—प्रजापालक परमेश्वर सब पदार्थों के मध्य मे अन्तर्यामी रूप से वर्तमान रहता है । अतएव जन्म न लेता हुआ भी अनेक प्रकार से प्रसिद्ध होता है । उसके स्वरूप को ध्यानशील विद्वान् ही देख सकते है । उस ही परमेश्वर मे समस्त ब्रह्माण्ड स्थित है ।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
**मनमोहन तिवारी**

सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश मे | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# समस्त भारत ने समवेत स्वर से श्री राजीव गाँधी का समर्थन किया

तथा

# शासन-सत्ता इस आस्था एवं विश्वास से उसके हाथों में सौंप दिया कि पुण्य भूमि भारत की अखण्डता-राष्ट्रीय एकता अक्षुण्ण रहेगी

# भ्रष्टाचार-अनैतिकता का अन्त होगा और मानव को सुख समृद्धिता प्राप्त होगी

## कांग्रेस (इ) के पूर्ण बहुमत के साथ आठवीं लोकसभा का गठन श्री राजीव गांधी प्रधान मंत्री बने और १४ कैविनट तथा २५ राज्य मन्त्रियो द्वारा मन्त्रिपरिषद् का गठन

प्रधान मन्त्री की शपथ ग्रहण के बाद ही श्री राजीव जी ने घोषणा की स्वच्छ प्रशासन उनका प्रथम लक्ष्य है, दक्षता—शुचिता एवं सत्यता के विरुद्ध आचरण वाले मन्त्री तुरन्त पदच्युत होगे। जनहित को प्राथमिकता दी जायगी तथा जनता को दिये गये आश्वासन पूरे किये जायेंगे । समस्यायें हल की जायँगी । राष्ट्र निरन्तर प्रगति दिशा की ओर अग्रसर रहे यही प्रथम प्रयास होगा ।

आर्यमित्र नवीन प्रधान मन्त्री श्री राजीव जी का तथा नवगठित मन्त्रि परिषद् का स्वागत करता है और आशा है उसका प्रत्येक कार्य राष्ट्र को समृद्धिता की ओर ले जायगा । देश की अखण्डता—राष्ट्रीय एकता दृढ़ होगी । विघटनकारी तत्व स्वयं अपने को परिवर्तित करके संगठन की ओर बढ़ेंगे । आर्यसमाज ने इस राष्ट्र के निर्वाचन यज्ञ मे इसीलिये आहुतिया दी थी कि काश्मीर से रामेश्वरम् तथा द्वारिका से मिजोरम—त्रिपुरा और भुवनेश्वर तक समस्त राष्ट्र के शिथिल बन्धन दृढ़तर हो तथा देवात्मा हिमालय के प्राङ्गण मे प्रजाजन जातीय—धार्मिक—प्रान्तीय लघु बन्धन से मुक्त होकर एक स्वर से कह सकें—

**राष्ट्रे वय जागृयामः**

# अध्यात्म सुधा

# वैदिक अध्यात्म विज्ञान

(श्री पं० इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश)

वेद मे कई स्थानो पर दार्शनिक तत्त्वो का विश्लेषण करते हुए आत्म मीमांसा की प्रेरणा पाई जाती है। जो लोग आत्म विज्ञान को कुछ भी महत्त्व न देकर इधर उधर की बातो मे जीवन लगा देने को परम पुरुषार्थ मान बैठते हैं। उनकी भ्रांत धारणा को दूर करने तथा युग युगान्तर से प्रसुप्त जिज्ञासा को जागृत करने के लिए भगवान् वेद अनेक मन्त्रो के द्वारा उपदेश देते हैं। एक मन्त्र के स्फूर्ति दायक वचनों पर ध्यान दीजिए।

को ददर्श प्रथमं जायमानमस्थन्वन्तं यदनस्था बिभर्ति ।
भूम्या असुरसृगात्मा क्वस्वित् को विद्वांसमुपगात् प्रष्टुमेतत् ॥
ऋ० १।१६४।४

(१) क प्रथमं ददर्श — किसने शरीर की उत्पत्ति मे भी पूर्व विद्यमान रहने वाले आत्मा को देखा अर्थात् दृढ़ निश्चय पूर्वक जान लिया कि यह जीवात्मा पहले ही विद्यमान था और शरीर की रचना का उपक्रम बहुत पीछे की घटना है। इस आत्मा की विचित्र और आश्चर्य कारिणी शक्ति को देखो कि यह अनादि और अविनाशी आत्मा—

(२) यत् अनस्था जायमान अस्थन्वन्तं बिभर्ति — स्वयं तो अस्थि से रहित है लेकिन उत्पन्न होने वाले शरीर को अस्थियों से भरपूर कर देता है और दिन प्रतिदिन शरीर का पालन पोषण करके उसको सुदृढ और बलवान् बना देता है, जैसे कोई भवन खम्भो पर खड़ा होता है वैसे ही हमारा शरीर अस्थि पिञ्जर पर खड़ा है। उत्पत्ति के समय से लेकर अस्थियो का स्तम्भ भी उन्नत होता रहता है। और शरीर के अंग प्रत्यंग भी समुन्नत होते रहते हैं। यह सब जीवात्मा की ही महिमा है, परन्तु आश्चर्य जनक बात यह है कि जीवात्मा स्वयं तो इतना सूक्ष्म है कि उसके स्वरूप मे अस्थि का लेश मात्र भी नही और शरीर अस्थियों से भरपूर है।

मन्त्र ने संकेत किया है कि शरीर को अस्थन्वन्तम् अर्थात् अस्थियों से बलिष्ठ बनाने वाला शरीर से सर्वथा पृथक है जो शरीर के बिभर्ति पालन पोषण द्वारा हृष्ट पुष्ट करता है बिभर्ति क्रिया का कर्ता कोई और ही तत्त्व है जो शरीर की वृद्धि का मुख्य कारण है। यदि शरीर से पृथक् कोई चेतन आत्मा न होता तो शरीर की उत्तरोत्तर वृद्धि कदापि न हो पाती परन्तु होती है यही कारण है कि आत्मा के न रहने पर मृतक शरीर की किसी प्रकार की वृद्धि नही होती क्योंकि वृद्धि करनेवाला वहाँ से चला जाता है।

कई लोग विचार किया करते है कि—

(३) असु असृक् भूम्या — प्राण और रक्त ये तो भूमि अर्थात् पंचभूतो के उपादान से बनते हैं और ये ही शरीर मे जीवन के कारण हैं। इनसे पृथक् आत्मा नाम का कोई तत्त्व नही है। हमारे शरीर के निर्माण मे प्राण और रक्त का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है और बाह्य दृष्टि मे यही दो तत्त्व शरीर की अभिवृद्धि और स्थिति के प्रधान कारण भी प्रतीत होते हैं लेकिन ये तो कार्य हैं और इनके कारण पृथिवी आदि पंच महाभूत हैं। अतः यह तो समझ में आ सकता है कि पंचभूतों के कार्य अन्न जलादि से प्राण और रक्त की उत्पत्ति होकर शरीर की रचना वृद्धि और पुष्टि होती है, इसी हेतु शरीर अन्नमय और रक्तमय है।

परन्तु शरीर केवल प्राण रक्त, मांस और अस्थि आदि पाञ्च भौतिक तत्त्वों के संघात ही का नाम नही है शरीर मे कोई जीवित जागृत तत्त्व भी है। जब शरीर एक जीता जागता माटी का पुतला है तो जीवन कहां से आया। इस प्रश्न का उत्पन्न होना भी स्वाभाविक है। अतः मन्त्र पूछता है कि यह भी विचार करो कि—

(४) आत्मा क्वस्वित् — शरीर में जीवन की ज्योति जगाने वाला समस्त क्रियाओं का संचालक और अनन्त प्रेरणाओं का प्रेरक 'आत्मा' कहाँ से आया? इस जीवन का कारण कौन है? क्या प्राण और रक्त के समान जीवन तत्त्व का भी पृथिवी आदि कारण है अथवा इस तत्त्व की कोई अपनी स्वतन्त्र सत्ता है और यह आत्मा तत्त्व किसी भी उपादान से उत्पन्न नही है। मन्त्र ने कहा है कि शरीर को यथार्थतया समझने के लिए शरीर के मूल तत्त्वो पर दृष्टि डालनी चाहिए।

शरीर की स्थिति से प्रतीत होता है कि— शरीर एक अस्थिपंजर है इस अस्थि-पंजर मे प्राण और रक्त का संचार हो रहा है और इस संचार से जीवन लीला चल रही है, लेकिन इस पुतले मे कोई 'आत्मा' नाम का अभौतिक तत्त्व विराजमान है, जो इस शरीर से इस शरीर की क्रिया से और इस शरीर के किसी उपादान से, या मूल कारण से उत्पन्न नही हुआ है, किन्तु इसकी उत्पत्ति होने के समय से बहुत पहले ही विद्यमान था इसलिए मन्त्र मे उसे प्रथम कहा है यह शरीर के अन्दर है और अन्दर रहकर शरीर का 'बिभर्ति' अर्थात् पालन पोषण करता रहता है देख लीजिए जब यह पालक, पोषक जीवन दायक तत्त्व शरीर से निकल जाता है तो तत्काल जीवन के चिन्ह समाप्त हो जाते हैं, यह पालन कर्ता, पोषण कर्ता और जीवन दाता शरीर मे कहीं से आता है और किसी स्थान को फिर प्रस्थान कर जाता है, आत्मा की इस उत्क्रान्ति गति और अगति के भाव को स्पष्ट करने के लिए मन्त्र ने 'क्वस्वित्' अर्थात् कहीं से, कहीं न कहीं से अवश्य आता है। इस शब्द का प्रयोग किया है, मन्त्र ने इस आने वाले और शरीर के भरण पोषण करने वाले अविनाशी अभौतिक तत्त्व का शुभ नाम भी बता देने की कृपा की है। शरीर की बंजर भूमिको हरा भरा करने वाले हाड मांस तथा रक्त के बने अपवित्र पुतले का जीवनामृत प्रदानकर पवित्र करने वाले तथा इस जड शरीर के सूनी बस्ती के कण-२ मे ज्योति को जगाकर चकाचौंध कर डालने वाले का नाम आत्मा है आत्मा।

आत्मन् शब्द का अर्थ भी बड़ा विचित्र है। ऐसा प्रतीत होता है कि परमेश्वर ने इस तत्त्वको जैसा पाया वैसाही नाम रखा है निरुक्ताचार्य महर्षि यास्क ने आत्मन् का निर्वचन करते हुए लिखा कि— आत्मा अततेर्वा आप्तेर्वा व्याप्तिकर्मण। निरुक्त

इसका नाम आत्मन् इसलिए है कि यह सदा ही एक शरीर में निवास नहीं करता किन्तु एक को छोडकर दूसरे और दूसरे को छोड तीसरे मे तथा तीसरे को छोड चौथे शरीर मे जाता है और इस प्रकार निरन्तर घर बदलता रहता है।

इसके आत्मन् नाम रखने का दूसरा कारण यह भी है कि जब यह शरीर मे प्रवेश करता है तो तत्काल शरीर के प्रत्येक अंग को गतिमान कर देता है और जब तक शरीर मे रहता है तबतक लगातार गति देता रहता है जिससे शरीर की अभिवृद्धि होती रहती है। इस तत्त्व को आत्मन् इसलिए भी कहा जाता है कि यह तत्त्व शरीर मे जब प्रवेश करता है उसी समय शरीर के कण कण मे जीवन ज्योति फैल जाती है और शरीर का कोना-कोना जगमगा उठता है और जबतक शरीर मे रहता है तब तक अपनी उस नगरी को जीवन ज्योति से प्रकाशित किये रहता है।

यह जीवन ज्योति का प्रकाश करने वाला, शरीर के कोने कोने को जागृत रखने वाला और निरन्तर गति करने वाला अभौतिक आत्मा कहां से आता है और क्यो आता है तथा कबसे आता है और कबतक शरीरो मे आवागमन करता रहेगा। इस प्रकार के अनेकों प्रश्न हैं जिन पर विचार करना परमावश्यक है। लेकिन दुःख और आश्चर्य की बात है कि

(५) एतत् प्रष्टुम् क विद्वांसम् उपगात्— इन बातो को पूछने के लिये कौन जिज्ञासु है जो आत्मज्ञानी विद्वान् के पास पहुंचा हो। अध्यात्म विद्या के प्रश्न आत्मज्ञानी विद्वान् के पास जाकर ही करने चाहिए और वही इस प्रकार की कठिन समस्याओ का सरलतया समाधान कर सकता है, लेकिन यह जिज्ञासा सर्व साधारण के मस्तिष्क में नहीं उपजती और न ही प्रत्येक विद्वान् इन ग्रन्थियों को खोल सकता है इसके लिये तो पूछने और बताने वाले दोनो असाधारण होना चाहिए।

(क्रमश)

# आर्यमित्र

लखनऊ—रविवार, ६ जनवरी १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८५


सम्पादकीय

## उदीयमान जन नेता

प्रचलित अंग्रेजी नव वर्ष प्रारम्भ होते ही जहां आर्यमित्र समस्त देश वासियों का अभिनन्दन करता है वहीं हर्ष-उल्लास एवं आर्यत्व का आशीर्वाद पूर्ण भूमिका के साथ भारत के तरुण प्रधान मन्त्री श्री राजीव गांधी का अभिनन्दन करता है और उन्हें जन नायक के रूप में जन मानस पर अधिकार करने एवं समस्त देश का विश्वास अर्जन हेतु साधुवाद देता है। स्वतन्त्र भारत के लोक तन्त्र में यह पहिला अवसर है जब कोई राजनैतिक दल इतने विशाल बहुमत के साथ शासन सत्ता पर आसीन हो सका है। इसके लिये भारत राष्ट्र का निवासी भी अभिनन्दनीय है कि देश की अखण्डता राष्ट्रीय एकता, एवं आन्तरिक विरोध निवारण हेतु उसने ऐतिहासिक एकता का ज्वलन्त परिचय दिया है। जन नायक और उसके मान्य विधायक जन समुदाय का जब समवेत स्वर होता है तभी राष्ट्र बलशाली होता है। हर्ष है कि वर्तमान भारत में इसके संकेत दृढ़ता से दिखाई पड़ रहे हैं। इस प्रकार के वातावरण की सृष्टि हेतु जिन का पर एवं परोक्ष हाथ रहा है वह सब वन्दनीय है।

जनता ने पूर्ण समर्थन देकर आठवीं लोक सभा का गठन कर दिया। इन्दिरा कांग्रेस का इस संगठन के बाद पुनीत कर्त्तव्य हो जाता है कि जन भावना के अनुसार अपने पक्ष को उज्ज्वल करे एवं जननायक श्री राजीव गांधी के देश में स्वच्छ प्रशासन देने हेतु तथा विदेश में भारतीय लोक तन्त्र के महान् सिद्धांतों की अवधारणा एवं गुट निरपेक्षता की नीति पर चलने में सहयोग दें। राष्ट्र भार के सञ्चालन हेतु प्रधान मन्त्री ने चालिस मन्त्रियों को मन्त्रिपरिषद में स्थान दिया है जिनमें चौदह उच्चस्तरीय (कैबिनट) मन्त्री हैं तथा पचीस राज्यस्तर के मंत्री है। शपथ ग्रहण के साथ ही सब मन्त्रियों को उनके विभाग सौंप दिये गये। साथ प्रधानमन्त्रीने संकेत कर दिया मन्त्रियों की कार्यप्रणाली का आंकलन किया जायगा। भ्रष्टाचार अथवा कर्त्तव्य शैथिल्य का आभास मिलते ही उन्हें पदच्युत किया जायगा। कार्य नीति एवं कार्य पालन दोनों स्वच्छ हो। सरकारी तथा एवं कार्य पालिका भी साफ और ईमानदार हो। दक्षता ईमानदारी तथा कार्य परिणाम पर विशेष निगाह रखी जायगी। अब जनता के विश्वास के साथ खिलवाड़ नहीं होगा।

आर्य मित्र आशावान् है कि नवीन प्रधान मन्त्री के उदगार केवल मन्त्रियों अधिकारियों तक ही सीमित नहीं है। देश के प्रत्येक जन को दक्षता—ईमानदारी और कर्त्तव्य परायणता की ओर ध्यान देना होगा। प्रत्येक को हृदय मन्थन करके सत्य ग्रहण करना चाहिये और असत्य का परित्याग करना चाहिये। राष्ट्र एक व्यक्ति का नहीं सबका होता है। लोक—तन्त्र सरकार गठन करके उसके सञ्चालन का पांच वर्ष का ठेका सुयोग्य एवं सक्षम दल को सौंप दिया जाता है। यदि कार्य संतोष-पूर्ण रहा तो ठीक नहीं तो ठेकेदार बदल दिये जाते है। भारतीय लोकतन्त्र के लघुकाल में ऐसे उदाहरण सब देख चुके हैं। अपेक्षा है कि वर्तमान राज्य सञ्चालक दल भी जन बल की उपेक्षा न करके सत्ता का परिचालन मद-ऐश्वर्य से रहित होकर 'तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः' के सिद्धांत पर करके जन प्रिय बनेगा नहीं तो जनताके तेवर बदलते देर नहीं लगती है तथा सिंहासनारूढ़ कण्टकाकीर्ण भूमि पर आ जाता है।

लोकतन्त्र में सत्ता पक्ष एवं विपक्ष दोनों की ही प्रमुख भूमिका है। एक रथ के दोनों पहिये हे। लोक सभा के आठवें गठन में विपक्ष दुर्बल और शिथिल हो गया है। उसके राष्ट्रीय स्तर के नेता लोक सभा में प्रवेश पाने में सफल नहीं हुये हैं। यह स्थिति शोचनीय है। सबल और मानसिक उच्चता का विपक्ष अनिवार्य है। अभी भारतीय लोकतन्त्र छत्तिस वर्ष का ही है। देश मे राष्ट्रीय स्तरके दो या तीन दल गठित नहीं हो सके है। कांग्रेस (इ) सत्ता पर है विपक्ष बिखरा है। निराश और कर्त्तव्य विहीन होनेकी आवश्यकता नहीं है। विपक्ष अपनी दुर्बलताओं को दूर करे एकता की ओर बढ़े। प्रत्येक व्यक्ति नेता और दल बनने का लोभ त्याग दें। वर्तमान स्थिति हृदय-मन्थन का अवसर देती है। देश के विचारकों—विद्वानों एवं पत्रकारोंका कर्त्तव्य है कि हतचेता विपक्ष को उचित दिशा दें। तथा सब एक होकर राष्ट्रीय स्तर का दल बना सकें। इसके लिये सिद्धांत प्रियता—राष्ट्रीय अखण्डता पर आस्थावान होना होगा और जाति धर्म तथा प्रान्तीयताकी चाटुकारिता से मुक्ति पाना होगा। यह नहीं कि अकालियों में उनकी जैसी फारुक के साथ फारुक जैसी—मुसलमानों के बीच मुस्लिम भक्ति। एक राष्ट्र एक सिद्धांत—एक नियम—एक भाषा ही आधार होना चाहिये। राष्ट्रीय दलों का चाहे सत्ता पक्ष या विपक्ष।

आर्य समाज राष्ट्र की अखण्डता और आर्यत्व की उदात्त भावना से आबद्ध है। इस दिशा में प्रत्येक पथगामी का वह सहायक है। आर्य मित्र' आर्य समाज की वाणी का उद्घोषक है। आर्यत्व का प्रतीक है। सबके साथ अपने सिद्धांतो पर दृढ़ रहते हुये। सत्य सिद्धांतो का सहयोगी है।

## अन्तरंगाधिवेशन की सूचना

आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तरप्रदेश की अन्तरङ्ग सभा का साधारण अधिवेशन दि० ३ फरवरी १९८५ दिन रविवार को प्रातः ११ बजे आर्य समाज धामावाला देहरादून में होना निश्चय हुआ है। अतः सभा के सभी अधिकारी वर्ग एवं सदस्यों से प्रार्थना है कि नियत समय पर पधार कर कार्य सम्पादन म सहयोग दें। —मनमोहन तिवारी मन्त्री सभा

### आर्य जगत्

—आर्य समाज फतहाबाद (आगरा) ने प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी की मृत्यु पर उन्हें भावभीनी श्रद्धाञ्जलि अर्पित की है। मन्त्री

—श्री प्रकाश चन्द्र आर्य प्रेमी के पौत्र श्री सुनीतकुमार का विवाह संस्कार आयुष्मती मधु के साथ वैदिक रीति से सम्पन्न हुआ। प्रकाश चन्द्र

—आर्य समाज जमानिया के कोषाध्यक्ष श्री मुरलीधर की पौत्री का नामकरण संस्कार १२ दिसम्बर को हुआ। धर्मवीर प्रसाद

—आर्य समाज असुरन (गोरखपुर) का वार्षिकोत्सव ८ से ११ दिसम्बर तक सम्पन्न हुआ। मन्त्री

# पितृ-यज्ञ

( श्री स्व० पं० गंगा प्रसाद उपाध्याय एम० ए० )

( गताङ्क से आगे )

द्वौ मासौ मत्स्यमांसेन त्रीन्मासान् हारिणेन तु ।
औरभ्रेणाथ चतुरः शाकुनेनाथ पञ्च वै ॥
षडमासांच्छागमांसेन पार्षतेन च सप्त वै ।
अष्टावेणस्य मांसेन रारवेण नवैव तु ॥
दशमासांस्तु तृप्यन्ति वराहमहिषामिषैः ।
शश कूर्मयोस्तु मांसेन मासानेकादशैव तु ॥

( मनु० ३।, २६८, २६९, २७० )

अर्थात् मछली से दो मास के लिये हिरण के मांस से तीन मास के लिये भेंड़ के मांस से चार मास के लिये पक्षियों के मास से पांच मास के लिये बकरी के मांस से ६ महीनों के लिये चित्र मृगके मांससे सात मास के लिये एण के मास से आठ रुरु के मास से नौ सुअर और भैंसे के दस और खरगोश और कछवे के मांस से ११ महीनों के लिये पितरों की तृप्ति होती है।

ऐसी अण्ड बण्ड और हिंसा युक्त बातों को आज कोई पण्डित नहीं मानता। और न कहीं इस प्रकार के श्राद्ध किये ही जाते हैं। बात यह है कि मनुस्मृति में पीछे से स्वार्थी लोगों ने समय समय पर अपने स्वार्थ की बातें मिलाकर उसको दूषित कर दिया है। इसी प्रकार अन्य शास्त्रों में भी बहुत मिलावट हुई है। बुद्धिमान् लोगों को थोड़े से विचार करने से यही पता चल सकता है।

हम कह चुके हैं कि मृतक श्राद्ध न केवल अनुचित ही है किन्तु असम्भव भी है। हमारे पास कोई साधन नहीं हैं कि यदि हम घोर प्रयत्न करे तो भी उन जीवों को जो अपनी जीवित दशा हमारे माता पिता कहलाते थे कुछ खाना पानी पहुंचा सकें। मर कर प्राणी की दो ही दशा हो सकती हैं। या तो मुक्त हो गए। या जन्म मरण के फेर में हैं। यदि मुक्त हो गये हों मुक्त जीवों को खाना पानी या श्राद्ध तर्पण से क्यों प्रयोजन? वह तो परम गति को पहुंच चुके। प्राकृतिक पदार्थोंसे उनका कुछ सम्बन्ध नहीं रहा। यदि वे जन्म ले रहे हैं और पशु पक्षी, या मनुष्य की योनि में हैं तो उन तक हम उनके शरीरों द्वारा ही पहुंच सकते हैं। केवल नदी में जल दान करने या ब्राह्मणों को खिलाने, या कौओं को खिलाने से उन तक कुछ भी नहीं पहुंच सकता। अतः यह सब व्यर्थ और भ्रममूलक है।

कुछ लोग कहते हैं कि हमारे कर्मों का उनको फल मिलता है। परन्तु यह तो महा अनर्थ है। वैदिक सिद्धांतमें जो करता है वही भोगता है। एक के कर्म्म का दूसरेको फल मिला करे तो बड़ा अन्याय हो जाय। ईश्वर जन्म तो मरते समय ही देता है। फिर हमारे कर्मों का फल हमारे मरे हुये पितरों को कदापि नहीं पहुंच सकता।

कुछ लोग श्राद्ध इसलिये करते हैं कि इस बहाने से ब्राह्मणों को भोजन देने का पुण्य मिल जाता है। परन्तु वह ठीक बात का विचार नहीं करते। हम ब्राह्मणों को भोजन खिलानेके विरुद्ध नहीं हैं। न कौओं या मछलियों को भोजन खिलाने के। क्योंकि विद्वान् ऋषि मुनि अथवा अतिथि ब्राह्मणों को खिलाना अतिथि यज्ञ है और कौओं, चीटियां, मछलियों का भूत यज्ञ है। परन्तु हमारा विरोध इस अज्ञान और धोखे से है। तुम यदि अतिथि यज्ञ करते हो तो अतिथि यज्ञके नाम से करो। भूत यज्ञ करते हो तो भूत यज्ञ के नाम से करो। करते तो हो भूत यज्ञ या अतिथि यज्ञ और नाम रखते हो पितृ यज्ञ का इससे खाने वाले और खिलाने वाले दोनों को भ्रम होता है। ब्राह्मणों को यज्ञ कहकर खिलाओ कि हम तुमको खिलाते हैं। कौओं को यह कह कर खिलाओ कि हम पक्षियों को खाना देते हैं। पितरों का बहाना क्यों करते हो! जो काम झूठ और अज्ञान को मिला कर किया जाता है उससे पुण्य के स्थान में पाप होता है।

सच पूछिये तो मृतक श्राद्ध का सिद्धांत वैदिक नहीं है। या तो इसका आरम्भ बौद्धों से हुआ है जो मृतकों के आत्माओं की पूजा करते थे। या ईसाई मुसलमानों से लिया है जो पुनर्जन्म को नहीं मानते। पुराने मिश्र देश वालों इस बात का ज्ञान न था कि मृत्यु के पीछे जीव क्या होता है। इसलिये जब कोई मर जाता था तो उसकी लाश के साथ भोजन आदि भी कबरों में गाड़ देते थे। वह समझते थे कि लाश को खाने की जरूरत होगी। जब कोई राजा मरता था तो उसकी रानियां भी साथ में गाड़ी जाती थीं। आजकल भी ईसाई और मुसलमानों को यह पता नहीं कि मृत्यु के पीछे जीवात्मा का क्या होता है। वह समझते हैं कि कब्र में जीवात्मा रहता है।

इसलिए वह कब्र पर फातिहा पढ़ते हैं। चद्दर चढ़ाते हैं और मिन्नत मानते हैं। वह समझते हैं कि जीव वहां मौजूद है। कुछ लोग समझते हैं कि कयामत के दिन मुर्दे उठेंगे, यह सब 'आत्मा' के तत्व को न समझने और पुनर्जन्म न मानने का फल है। यदि ईसाई, मुसलमान मरे हुओं का श्राद्ध करते तो आश्चर्य न होता क्यों उनको पुनर्जन्म और कर्म्म व्यवस्था का पता नहीं। परन्तु बड़े आश्चर्य की बात है कि वैदिक धर्म के मानने वाले हिन्दू भी ऐसे भ्रम मूलक काम करते हैं जब कि उनको आवागमन और कर्मफल व्यवस्था का ज्ञान है।

वस्तुतः पितृ यज्ञ यह है कि हम जीते हुये माता पिता, आदि की सेवा करें। क्योंकि वह बुड्ढे हो गये हैं। अब वह धन कमाने के योग्य नहीं रहे। उन्होंने हमारे ऊपर उपकार किया है। हमको पाल पोस कर बड़ा किया। उनका हमारे ऊपर कर्जा है जिसको पितृ ऋण कहते हैं। पितृ ऋण के चुकाने का एक मात्र उपाय पितृ यज्ञ है। माता पिता की सेवा करने से हम अपने ऋण से उऋण होंगे। वह हमको आशीर्वाद देंगे और हमारा कल्याण होगा।

सच पूछिए तो मृतक श्राद्ध पितृ यज्ञ बाधक है। साधक नहीं। हम नित्य प्रति आंख से देखते हैं कि बूढ़े मा बाप को कोई पूछता तक नहीं। वह अनेक प्रकार के कष्ट उठाते हैं। मरने पर उनका बहुत धन लगा कर श्राद्ध किया जाता है।

जियत पिता से दंगमदंगा।
मरे पिता पहुंचाये गंगा

बहुत से बूढ़े लोग भी भ्रम में पड़े हैं। वे जीते जी खाते नहीं। एक एक कौड़ी जोड़ कर अपने श्राद्ध के लिए छोड़ मरते हैं। इस प्रकार वह अपने कर्त्तव्य की हानि करते हैं। यदि उनको दान ही करना था तो अपने जीते जी दान कर जाते। परन्तु वह दान नहीं करना चाहते। मानों दान को भी स्वार्थ के साथ मिला कर दूषित कर रहे हैं।

जब तक लोग यह न समझेंगे कि पितृ यज्ञ का मृतकों से सम्बन्ध नहीं उस समय तक लोगों में सच्चे पितृ यज्ञ के लिये श्रद्धा न होगी। और माता की उपेक्षा ही होती रहेगी।

बहाने मत खोजो। जो करता है उसको उद्देश्य समझ कर और ज्ञान पूर्वक करो। तभी कल्याण है। गपोड़ों पर विश्वास मत करो।

# नवीन मन्त्रिमण्डल ३१ दिसम्बर १९८४

## मंत्री और उनके विभाग

प्रधान मन्त्री श्री राजीव गांधी और उनकी मन्त्रिपरिषद के सहयोगियों के विभाग इस प्रकार हैं।—

श्री राजीव गांधी—वाणिज्य आपूर्ति पर्यावरण और वन विदेश मन्त्रालय उद्योग व कम्पनी मामलात विज्ञान व प्राविधिकी परमाणु ऊर्जा संस्कृति इलेक्ट्रानिक्स, सामुदायिक विकास कार्मिक व प्रशासकीय सुधार अन्तरिक्ष पर्यटन व नागरिक उड्डयन, युवक मामले खेल व अन्य उन सभी विभागों के इन्चार्ज होंगे जो किसी अन्य मन्त्री को नहीं दिये गये हैं।

केन्द्रीय मन्त्री

१. श्री अब्दुल गफूर—निर्माण एवं आवास।
२. श्री अशोक सेन—विधि और न्याय।
३. श्री बंसीलाल—रेल।
४. श्री बूटासिंह—कृषि एवं ग्रामीण विकास।
५. श्री हरिकिशन लाल भगत—संसदीय कार्य।
६. श्री श्रीकृष्ण चन्द्र पंत—शिक्षा।
७. श्री पी० वी० नरसिंह राव—रक्षा तथा अस्थाई रूप से योजना।
८. राव वीरेन्द्र सिंह—खाद्य एवं नागरिक आपूर्ति।
९. श्री शंकर राव चह्वाण—गृह।
१०. श्रीमती मोहसिना किदवई—स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण।
११. श्री वसंत साठे—इस्पात खान कोयला।
१२. श्री विश्वनाथ प्रताप सिंह—वित्त।
१३. श्री वीरेन्द्र पाटिल—रसायन एवं उर्वरक।
१४. श्री बी० शंकरानंद—सिंचाई एवं ऊर्जा।

## राज्यमन्त्री और उनके विभाग

राज्य मन्त्री स्वतन्त्र प्रभार

१. श्रीमती एम० चंद्र शेखर—महिला एवं समाज कल्याण।
२. श्री नवलकिशोर शर्मा—पेट्रोलियम।
३. श्री रामनिवास मिर्धा—संचार।
४. श्री टी० अंजैय्या—श्रम।
५. श्री विट्ठल गाडगिल—सूचना एवं प्रसारण।
६. श्री जियाउर रहमान अँसारी—जहाज रानी एवं परिवहन।

राज्य मन्त्री

१. श्री आरिफ मोहम्मद खान—उद्योग एवं कम्पनी मामलात।
२. श्री अरुण नेहरू—ऊर्जा।
३. श्री अशोक गहलौत—पर्यटन एवं नागरिक उड्डयन।
४. श्री वीरसेन—पर्यावरण एवं वन।
५. श्री गुलाम नबी आजाद—संसदीय कार्य।
६. श्री एच० आर० भारद्वाज—विधि एवं न्याय।
७. श्री जनार्दन पुजारी—वित्त।
८. श्री खुर्शीद आलम खान—विदेश।
९. श्री के० पी० सिंहदेव—कार्मिक एवं प्रशासनिक सुधार।
१०. श्री के० आर० नारायण—योजना।
११. श्री माधवराव सिंधिया—रेल।
१२. श्रीमती मार्गरेट अल्वा—संसदीय कार्य।
१३. श्री नटवर सिंह—इस्पात।
१४. श्री आर० के. जयचंद्र सिंह—युवक मामले एवं खेल।
१५. श्रीमती रामदुलारी सिन्हा—गृह।
१६. श्री शिवराज पाटिल—विज्ञान तकनीक एवं समुद्र विकास परमाणु ऊर्जा, अन्तरिक्ष और इलेक्ट्रानिक्स।
१७. श्री योगेन्द्र मकवाना—स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण।
१८. श्री पी. ए. संगमा—वाणिज्य एवं नागरिक आपूर्ति।
१९. श्री चन्दूलाल चन्द्राकर—ग्रामीण विकास।

# आठवीं लोकसभा की दल गत स्थिति

| | |
|---|---|
| निर्वाचन परिणाम घोषित | ५०८ |
| कांग्रेस ( आई ) | ४०१ |
| तेलगूदेशम | २८ |
| कम्यूनिस्ट ( मार्क्सवादी ) | २२ |
| आ. ई. अ. डी. कगजम | १२ |
| जनता पार्टी | १० |
| भारतीय कम्यूनिस्ट | ६ |
| कांग्रेस ( शरद ) | ४ |
| दलित किसान मजदूर | ३ |
| जनता भारतीय | २ |
| निर्दलीय | २० |

विशेष परिस्थितियों वश असम तथा पञ्जाब में निर्वाचन २७ सीटों का नहीं हुआ। ७ सीटों का निर्वाचन प्रत्याशियों की मृत्यु या अन्य कारण से स्थगित हो गया।

लोक सभा में कुल ५४४ सीटें हैं—दो सीटें राष्ट्रपति द्वारा नामजद होती है। ( एग्लोइन्डियन तथा क्रिश्चियन अल्पमत )।

# पं० युधिष्ठिर मीमांसक

(ले० डा० भवानीलाल भारतीय)

(गतांक से आगे)

ऋषि दयानन्द के पत्र और विज्ञापन—

स्व० पं० भगवद्दत्त जी द्वारा सम्पादित इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ का विभिन्न उपयोगी नवीन सामग्री से युक्त सम्पादित संस्करण मीमांसक जी द्वारा तैयार किया गया है। इस ग्रन्थ के तीन खण्डों में प्रकाशित करने की योजना है। प्रथम खण्ड २०३७ वि० में प्रकाशित हुआ है। द्वितीय २०३८ में प्रकाशित होने जा रहा है। ऋषि दयानन्द के पत्र और विज्ञापन (परिशिष्ट) पत्र और विज्ञापन संग्रह से सम्बन्धित विभिन्न उपयोगी बातों की जानकारी से युक्त यह ग्रन्थ रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा २०४१ वि० में प्रकाशित हुआ।

भागवत खण्डनम्—

वर्षों तक अनुपलब्ध स्वामी जी की इस संस्कृत रचना का उद्धार कर मीमांसक जी ने हिन्दी भाषान्तर एवं भूमिका के साथ प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान अजमेर से प्रकाशित किया।

ऋग्वेद भाष्यम्—

स्वामी दयानन्द रचित ऋग्वेद भाष्य का आर्यसमाज स्थापना शताब्दी संस्करण मीमांसक जी द्वारा सम्पादित होकर ३ खण्डों में प्रकाशित हुआ है। यह अभी अपूर्ण ही है। प्रथम खण्ड में प्रथम मण्डल के १ से ११ तक सूक्त द्वितीय खण्ड में २० से ५० पर्यन्त सूक्त तथा तृतीय खण्ड में ५१ से १०५ तक के सूक्त आ सके हैं। विभिन्न परिशिष्टों से युक्त यह संस्करण प्रतापसिंह करनाल के द्वारा संस्थापित चौधरी नारायणसिंह धर्मार्थ ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित हुआ है।

यजुर्वेद भाष्य संग्रह— ऋषि दयानन्द कृत यजुर्वेद भाष्य के जो अंश पंजाब विश्वविद्यालय की शास्त्री परीक्षा के पाठ्यक्रम में निर्धारित थे। उनका सम्पादन कर यह ग्रन्थ आर्य कुमार सभा बड़ौदा द्वारा प्रकाशित किया गया।

सम्पादित शास्त्र ग्रन्थ—

१- यजुर्वेद संहिता— गोविन्दराम हासानन्द स्मृति ग्रन्थमाला-१ के अन्तर्गत यह ग्रन्थ गोविन्दराम हासानन्द दिल्ली ने २०१७ वि० में मीमांसक जी लिखित विस्तृत प्रस्तावना सहित प्रकाशित किया।

२- माध्यन्दिन संहिता का पद पाठ — यजुर्वेद की माध्यन्दिन शाखा का पद पाठ मीमांसक जी द्वारा सम्पादित होकर २०२८ वि० में प्रकाशित हुआ। पद पाठों के तुलनात्मक अध्ययन तथा विविध परिशिष्टों से युक्त यह ग्रन्थ भारत सरकार द्वारा प्रदत्त सहायता से प्रकाशित हुआ।

ऋषि दयानन्द के ग्रन्थों का इतिहास— स्वामी जी के समस्त ग्रन्थों की रचना तथा उनके प्रकाशन एवं विभिन्न संस्करणों से सम्बन्धित उपयोगी ऐतिहासिक गवेषणा युक्त जानकारी देनेवाला यह ग्रन्थ २००६ वि० में मीरा कार्यालय अजमेर से प्रकाशित हुआ। यह प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान ग्रन्थमाला का तृतीय पुष्प के रूप में प्रकाशित हुआ था।

वेदांग विषयक लेखन सम्पादन कार्य—

शिक्षा सूत्राणि— आपिशलि पाणिनि चन्द्रगोमिविरचितानि—

शिक्षा सूत्रों का यह संकलन एवं सम्पादन प्रथम २००५ वि० में प्रकाशित हुआ, द्वितीय संस्करण २०२४ वि० में भारतीय प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान अजमेर से प्रकाशित हुआ।

वैदिक स्वर मीमांसा—वैदिक स्वर शास्त्र पर लिखित यह प्रामाणिक ग्रन्थ रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित हुआ। पहला संस्करण २०१४ वि० दूसरा संस्करण २०१६ वि० वैदिक वाङ्मय में प्रयुक्त विविध स्वरांकन प्रकार प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान अजमेर से २०२१ वि० में प्रकाशित।

सामवेद स्वरांकन प्रकार—सामवेद के पदपाठ के स्वरों निर्देश प्रकार इस ग्रन्थमें विस्तार से बताया गया है। प्राच्य विद्या प्र० अजमेर से २०२१ वि में प्रकाशित।

वैदिक छन्दोमीमांसा—वैदिक छन्दों से सम्बन्धित विवेचनात्मक यह ग्रन्थ रामलाल कपूर ट्रस्ट से २०१६ वि० में प्रकाशित हुआ।

निरुक्त समुच्चय— आचार्य वररुचि प्रणीत इस ग्रन्थ का सम्पादन कर मीमांसक जी ने पहली बार इसे विरजानन्दाश्रम लाहौर से प्रकाशित किया। द्वितीय परिवर्द्धित संस्करण २०२२ वि० में प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, अजमेर से प्रकाशित हुआ।

संस्कृत व्याकरण विषयक मौलिक तथा सम्पादित ग्रन्थ –

संस्कृत व्याकरण शास्त्र का इतिहास (३ भाग)— आरम्भ से लेकर २० वीं शताब्दी पर्यन्त के सभी प्रमुख वैयाकरणों तथा उनकी रचनाओं का क्रमबद्ध इतिहास। पहले भाग का पहला संस्करण २००७वि० द्वितीय संस्करण २०२०वि० तथा तृतीय संस्करण २०३० वि० में छपा। दूसरा भाग पहला संस्करण २०१९ वि० तथा दूसरा संस्करण २०,० वि० में छपा।

तृतीय भाग पहला संस्करण २०३० वि० में छपा। अपने विषय का यह पहला ग्रन्थ है, जिसे रामलाल कपूर ट्रस्ट ने प्रकाशित किया है।

क्षीरतरंगिणी— पाणिनीय धातुपाठ के औदीच्यपाठ पर लिखी हुई क्षीरतरंगिणी नामक व्याख्या का सम्पादन कर रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित की गई।

दशपादी उणादि वृत्ति— यह ग्रन्थ बनारस संस्कृत कालेज की सरस्वती भवन, पुस्तकमाला सं० ८१ के अन्तर्गत १९४३ ई० में प्रकाशित हुआ।

दैवपुरुषकार वार्तिकोपेत— पाणिनीय धातुपाठ के ज्ञान के लिए उपयोगी इस ग्रन्थका सम्पादन मीमांसकजी ने किया तथा रामलाल कपूर ट्रस्ट ने प्रकाशित किया।

भागवृत्ति संकलनम् – अष्टाध्यायी की प्राचीन भागवृत्ति के उपलब्ध उद्धरणों का संकलन एवं सम्पादन किया गया है। रामलाल कपूर ट्रस्ट ने इसे प्रकाशित किया।

काशकृत्स्न धातु व्याख्यानम्— आचार्य काशकृत्स्न के धातु व्याख्यान का कन्नड़ लिपि में उपलब्ध संस्करण इस पर तथा कन्नड़ भाषा में लिखित चन्नवीर कवि कृत टीका का संस्कृत भाषान्तर किया गया है।

काशकृत्स्न व्याकरण— इस व्याकरण के उपलब्ध १३८ सूत्रों का संग्रह व्याख्या सहित।

उणादि कोष।

संस्कृत धातुकोष— (विस्तृत भाषार्थ सहित) इसका प्रकाशन श्री प्यारेलाल द्राक्षादेवी न्यास दिल्ली ने २०२३ वि० में किया।

पातञ्जल महाभाष्यम्— (हिन्दी व्याख्या) द्वितीय भाग– (१-२-४) श्री प्यारेलाल द्राक्षादेवी न्यास दिल्ली से २०२१ में प्रकाशित। दूसरा भाग (द्वितीयाध्याय) २०२१ में प्रकाशित।

शब्द रूपावली—

धातुपाठ— मीमांसक जी द्वारा सम्पादित यह संस्करण रामलाल कपूर ट्रस्ट से २०२६ में छपा।

संस्कृत पठन पाठन की अनुभूत सरलतम विधि— भाग २ इस ग्रन्थ का पहला भाग पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु ने लिखा था। द्वितीय भाग मीमांसक जी ने लिखा जो रामलाल कपूर ट्र० से २०२७ वि० में छपा।

वैदिक नित्यकर्म विधि —रामलाल कपूर ट्र० द्वारा २०२८ वि० में प्रकाशित।

जैमिनीय मीमांसा भाष्यम् –

मीमांसा दर्शन पर सुप्रसिद्ध शाबर भाष्य का हिन्दी अनुवाद तथा उस पर आर्षमत विमर्शिनी नामक हिन्दी टीका लिखकर मीमांसक जी ने एक बड़े कार्य को पूरा किया है। अब तक यह भाष्य तीन खण्डों में प्रकाशित हुआ है। पहले भागमें पहला अध्याय दूसरे में द्वितीय अध्याय तथा तीसरे अध्याय के प्रथम पाद तक तथा तृतीय भाग में तृतीय अध्याय की समाप्ति तक की व्याख्या लिखी गई है। तीनों भागों का प्रकाशन क्रमशः २०३४, २०३५ तथा २०३७ वि० में हुआ। प्रथम भाग के आरम्भ में शास्त्रावतार मीमांसा वेद–श्रुति–आम्नाय संज्ञा मीमांसा तथा श्रौतयज्ञ मीमांसा शीर्षक तीन निबन्ध भी ग्रन्थ के उपोद्घात रूप में प्रस्तुत किए गए हैं।

# मारिशस में समारोह

# महर्षि दयानन्द को श्रद्धांजलि

**( श्री स्वामी सत्यप्रकाश सरस्वती )**

( गतांक से आगे )

भारत की अच्छी बातों को मौरिशस या अन्य देशों में ले जाना चाहिये न कि वहाँ के अन्धविश्वासों और अनैतिकता को। गत वर्ष निर्वाण शताब्दी के अन्तिमदिवस पर आर्य जनता ने कई संकल्प लिए थे, उनमें से दो संकल्प मैंने मौरिशस में जनता को भी दुहरवाये। पहला संकल्प, हम संकल्प करते हैं कि—हमारी ईश्वर में, ईश्वर की सृष्टि में और ईश्वरीय ज्ञान में सदा निष्ठा या आस्था रहेगी। पांचवां संकल्प 'हम संकल्प करते हैं कि—हम किसी भी स्थिति में, किसी भी परिस्थिति में किसी भी अवस्था में, किसी लोभ या दबाव में अनैतिकता और अन्धविश्वासों के साथ साथ समझौता नहीं करेंगे।

मैंने मौरिशसवासियों से कहा कि तुम यह नहीं चाहोगे कि भारत से मलेरिया प्लेग, चेचक या हैजा मौरिशस में लाए। इसी तरह तुम्हें इस बात से सतर्क रहना है कि भारत से किसी भी प्रकार का अन्धविश्वास या छल-छद्म भी, जैसे मूर्तिपूजा वाद अस्पृश्यतावाद, नित्य नये उत्पन्न हुए भगवानों, देवियों और महर्षियों के भ्रामक चमत्कार और अन्धविश्वास, जैसे फलित ज्योतिष, हस्त रेखा, ग्रह-उपग्रहवाद, भूत-प्रेतवाद आदि आदि आपके देश में भारत से न आवें। यह कार्य मौरिशस में आर्य समाज ही कर सकती है अन्य कोई साम्प्रदायिक संस्था नहीं।

आज हिन्दुत्व के नाम से मौरिशस में भी गई बुराइयाँ नये रूप में प्रचलित हो रही हैं। रामलीला में पूंछवाला हनुमान, बन्दर के मुख सुग्रीव, बालि, दस सिर वाला रावण पिछले कुछ वर्षों से ही बनने लगा है। आर्यसमाजियों की निष्ठा राम और कृष्ण के आदर्श जीवनों में रही है, न कि रामलीला या रासलीला में। गंगा तालाब ऐसे तीर्थों का निर्माण करना सामान्य हिंदू अपनी संस्कृति समझता है। मौरिशस में एक प्राकृतिक तालाब को गंगा तालाब का नाम दे दिया है। जो पाखंड भारतवर्ष में था वही पाखण्ड यहाँ भी आरम्भ हो गया है। आर्यसमाज की आस्था वेद के मन्त्रों को पढ़ने में और उसके अनुसार जीवन व्यतीत करने में है। गंगा तालाब के एक प्रकोष्ठ में आदरणीय स्वामी गंगेश्वरानन्द जी द्वारा प्रकाशित चतुर्वेद संहिता रखी हुई तो है किन्तु कोई भी हिंदू संहिता के मन्त्रों को पढ़ने के लिए तैयार नहीं है। आर्यसमाज को ही विशेषता है कि उसने मौरिशस के निम्न वर्गीय भारतीयों को गायत्री मंत्र संध्या, अग्निहोत्र यज्ञोपवीत आदि के अधिकार प्राप्त करा दिये हैं। आर्यसमाज की ओर से स्वामी विश्वानन्द जी महाराज, तरुण संन्यासिनी संजीवनी जी, और कुछ मासों से हैदराबाद के वेदभिक्षु जी निरन्तर अच्छा कार्य कर रहे हैं। वेद भिक्षु जी के प्रयास से ही मौरिशस वासियों को मन्त्रों के सुरुचिपूर्ण पाठ करने की ओर यज्ञ कर्म करने की प्रेरणा मिली है। मौरिशस में अपना भी एक काफी बड़ा पुरोहित वर्ग है जो सामान्य व्यक्तियों में से ही तैयार किया गया है।

मैंने और प्रो० वेदव्यास जी ने एवं प्रो० शेरसिंह तथा मोहनलाल मोहित ने साथ मिलकर एक नये कार्य को संघटित करने का प्रयास किया है। श्री मोहित जी ८२ वर्ष के अनुभवी आर्य-सेवी हैं। धनधान्य और परिवार से परमात्मा ने उन्हें समृद्ध किया है। और उनका परिवार आर्यसमाज के कार्यों में अत्यन्त रुचि लेता है। मोहित जी का मौरिशस में सब आदर करते हैं। सरकार की ओर से इन्हें ओ०बी० ई० की उपाधि भी मिली है। इनका संकल्प है कि मौरिशस द्वीप में और भारत में भी ऐसे संस्थान की स्थापना की जाये जिससे देश-देशान्तर में विभिन्न भाषाओं के माध्यम से आर्यसमाज का प्रचार किया जा सके। हम लोगों ने मिलकर एक ऐसे संस्थान की नियमावली निर्धारित की है जिसका प्रारम्भ मोहित जी की ५ लाख रुपये की धनराशि से होगा। यह संस्थान दिल्ली में केन्द्रित होगा और इस संस्थान के द्वारा मिशनरी कार्यकर्ता तैयार किये जायेंगे और अनेक विदेशी भाषाओं में साहित्य का सृजन का काम हाथ में लिया जायेगा। प्रो० वेदव्यास जी को अधिकार दिया गया है कि इस संस्थान की नियमावली तैयार करें और उनकी विधिवत रजिस्ट्री दिल्ली में करायें। यह कार्य शीघ्र ही प्रारम्भ कर दिया जायेगा।

मौरिशस की हमारी यात्रा बहुत सुखद रही। २३ तारीख से लेकर २६ तारीख तक अनेक स्थानों पर भारतीयों का स्वागत किया गया। और भारतीयों ने भी मौरिशस वासियों के प्रति आभार प्रकट किया। इन्हीं दिनों में दो तीन विशेष कार्य भी हुए, महात्मा गांधी इंस्टीट्यूट-मोका मौरिशस में विशेष अन्तर्राष्ट्रीय कांफ्रेंस हुई जिसमें पाण्डित्यपूर्ण निबन्ध प्रवासी-भारतीयों के कार्य-कलापों के सम्बन्ध में पढ़े गये। भारतीय शासन की सहायता से प्रधान मन्त्री जवाहरलाल नेहरू के नाम पर एक बड़ी हास्पिटल की नींव भी राष्ट्रपति ज्ञानी जैलसिंह के करकमलों द्वारा रखी गई। भारत की ओर से अनेक पत्र-पत्रिकाओं ने इस अवसर पर कुछ साहित्य भी तैयार किया था जो मौरिशस वासियों को भेंट किया गया। आर्य प्रादेशिक प्रतिनिधि सभा की ओर से प्रसिद्ध साप्ताहिक पत्र 'आर्यजगत्' का मौरिशस विशेषांक' प्रकाशित किया गया था, जिसे मौरिशस की जनता को भेंट किया गया। दीपावली का उत्सव था जिसमें अनेक स्थलों पर राष्ट्रपति ने भी भाग लिया। मेरी अपनी धारणा है कि राष्ट्रीय अधिकारियों का राष्ट्रीय उत्सवों में भाग लेना तो अच्छा है, किन्तु अन्धविश्वास-परक पूजाओं में उनका सम्मिलित होना, कब्रों और समाधियों पर चादरें चढ़ाना और अन्य ऐसे ही कतिपय कार्यों में भाग लेना न राष्ट्र के लिए शोभनीय है और न उनके सार्वजनिक व्यक्तित्व के लिए। इस अवसर पर भारतवर्ष से गंगाजल की एक लाख बोतलों को मौरिशस वासियों के लिए ले जाना मेरी दृष्टि में कोई राष्ट्रीय सेवा नहीं है, उपहास का सा कार्य है। कुछ लोग समझते हैं कि इस प्रकार से हिंदुओं के बीच सद्भावनायें जागेंगी। ये सब बातें आर्यसंस्कृति के विपरीत हैं। प्रत्येक देश को अपने पर्वतों, सरोवरों, सरिताओं और प्राकृतिक स्थलों पर अभिमान होना चाहिए।

दीपावली भारतवर्ष में शरद् ऋतुओं का त्यौहार है, किन्तु मौरिशस में वसन्त ऋतु का। वृक्षों पर आम के फल आने लग गये हैं, और कोयल भी शीघ्र ही आने वाली है। मौरिशस वासियों को उनके वसन्त के राष्ट्रीय उत्सव पर मेरा आशीर्वाद।

---

## आवश्यक सूचना

**कृपया अपना ग्राहक नम्बर अवश्य देखिये**

**आर्य मित्र के निम्न सदस्यों का शुल्क १५ दिसम्बर १९८४ को समाप्त हो गया है। वी. पी भेजने में ४-५० अधिक पोस्टेज लगते हैं इसलिए सदस्यों से प्रार्थना है कि वे अपना शुल्क १५ दिन के अंदर १६) मनीआर्डर द्वारा अवश्य भेज दें ताकि वी. पी. न भेजी जाय। जिन ग्राहकों की तरफ अब तक मूल्य शेष है, वे भी शीघ्र ही १६) भेज दें अन्यथा उनके नाम भी वी. पी. भेजी जायेगी। अगर समय के अन्दर रुपया न आया तो वी. पी भेजने के लिए हमें बाध्य होना पड़ेगा कृपया अपने-अपने ग्राहक नम्बर नोट कर लें, नम्बर नीचे लिखे जाते हैं।—**

३४९, ३९६, ४६१, ४६३, ५९२, ८५३, ९३५, १०५३, २०९०, २१४०, २१६२, २२४०, २२५४, २२५५, २२६७, २३९६, २६५०, २६५६, २६६१, २९८७, ३३५१, ३३७८, ३९४७, ४३२४, ४७०८, ४७१६, ४८०८, ५४१६, ५८६३, ५८९२, ५९९५, ६००४, ६०१४, ६०६४, ६२९२, ७०५६, ८४५०, ८४६१, ८४७३, ८६६७, ८६९०, ८६९५, ८८६८, ९३४२, ९३४९, ९३५०, ९३५२, ९५८८, ९६३६, ९७६४, ९७७०, ९७७२, ९७८९, १००२७, १००३७, १००५६, १००६१, १००७३, ११०७९, ११०८८, ११०९०, ११३७८, ११३८४, ११३८८, ११३८९, ११७८३, ११७९६, ११८०६, १२५०७, १२५१७, १२५३०, १२५३६, १२७८१, १३०२५, १३०२७, १३०२८, १३०२९।

विनीत—

व्यवस्थापक

# दक्षिण-पूर्वी एशिया की सांस्कृतिक तीर्थ यात्रा

( डॉ० सत्यकेतु विद्यालंकार )

( गताङ्क से आगे )

जनता के जीवन पर हिंदू धर्म का क्या प्रभाव है, इस विषय मे श्री डाक्टर शर्मा ने हमें कुछ महत्त्वपूर्ण बातें बताईं। डा० शर्मा असम (भारत) की गौहाटी यूनिवर्सिटी में संस्कृत विभाग के अध्यक्ष हैं, और गत सवा साल से बाली की उदयन यूनिवर्सिटी में डेपुटेशन पर जाकर संस्कृत के प्रोफेसर पद पर कार्य कर रहे हैं। उन्हें इण्डोनीसियन भाषा का समुचित ज्ञान है, और बाली के जनजीवन का उन्हें अच्छा परिचय है। उन्होंने हमें बताया कि सवा साल के बाली निवास में चोरी की कोई वारदात उनके सुनने में नहीं आई। वहां के लोग आपस में लड़ते-झगड़ते भी नहीं हैं। यदि किन्हीं की मोटर साइकलें आपस में टकरा जाएं, और किसी को चोट भी लग जाए, पर वे लड़ने या एक दूसरे को दोष देने के बजाय मुस्कराते हुए 'ओ३म् स्वति' कहकर अपने-अपने रास्ते पर चले जाते हैं। क्योंकि वे कर्मफल पर विश्वास रखते हैं, अतः मानते हैं कि जिसका दोष होगा उसे परमेश्वर कर्मफल देगा ही, परस्पर लड़ने से क्या लाभ। हिंदू समाज का ऐसा ही उज्वलरूप चीनी यात्री फाइयान ने भारत में देखा था जब वह गुप्त वंश के शासनकाल में भारत आया था। डा० शर्मा के अनुसार हिंदू धर्म से प्रभावित बाली के जनजीवन का आज भी यही उज्वल रूप है। बाली के हिंदू जब परस्पर मिलते हैं, तो 'ओं स्वस्ति अस्तु' कहकर एक दूसरे का अभिवादन करते हैं। विद्वान् व बड़े लोग आशीर्वाद देते हुए 'जों दीर्घायुरस्तु' तथा 'ओं अविघ्नमस्तु' भी कहते हैं। वहां के जनजीवन पर संस्कृत भाषा के इस प्रभाव को देखकर गौरव की अनुभूति होती है। केवल बाली में ही नहीं अपितु अन्यत्र भी संस्कृत का यही प्रभाव विद्यमान है। वहां के होटलों के नाम 'स्वस्तिक' अम्बररुक्त और आर्य सदृश हैं। एक बैंक का नाम वहां 'अर्थलोक' है। इण्डोनीसिया में राजपति को 'कपाल नगर' संज्ञा है। वहा की भाषा में नगर का अर्थ है राज्य और संस्कृत में कपाल मूर्धा का पर्याय है। डेनपसार के हवाई अड्डे की दीवारों पर रामायण कथा की रूपावलियां चित्रित हैं। बाली में प्रवेश करते ही यह अनुभव होने लगता है, कि हम 'आर्यावर्त' में आ गये हैं, जहां का प्रत्येक हिंदू या आर्य है, और जहां बहुत-से लोगों को गायत्री मन्त्र कण्ठस्थ है। इण्डोनीसिया में धर्म शिक्षा सबके लिए अनिवार्य है। हिंदुओं को हिंदू धर्म की शिक्षा अनिवार्य रूप से दी जाती है, और उसमें उत्तीर्ण हुए बिना कोई विद्यार्थी ऊपर की कक्षा में नहीं जा सकता। यही कारण है, कि वहां के सब निवासी अपने धर्म से परिचय रखते हैं।

बाली के राज्यपाल श्री मन्त्र हैं। हम उनसे भेंट करने के लिए उत्सुक थे। अपने व्यस्त समय में से दस मिनट निकाल कर उन्होंने हम से मिलना स्वीकार कर लिया। पर जब हम उनसे बात करने बैठे, तो समय का किसी को ध्यान नहीं रहा। एक घण्टे तक उनसे बातचीत होती रही। भारत की विद्वत्मण्डली से मिलकर उन्होंने प्रसन्नता प्रकट की। उन्होंने कहा कि सदियों के बाद भारत के इतने विद्वानों ने हमारे देश में पदार्पण किया है। भारत से हजारों पर्यटक अमेरिका, यूरोप, जापान आदि जाते हैं, पर दक्षिण-पूर्वी एशिया के इस क्षेत्र में भारतीय यात्रियों की यह पहली मण्डली आयी है। प्रकृति की रमणीयता की दृष्टि से यह देश अनुपम है। भारत के साथ हमारा सम्बन्ध हजारों साल पुराना है। हमारी और आपकी सांस्कृतिक तथा धार्मिक परम्परायें एक हैं। इस दशा में हमारे और आपके सम्बन्धों में वृद्धि होनी ही चाहिये। मुझे आशा है, कि भविष्य में भी भारत के विद्वानों व यात्रियों की मण्डलियां बाली आती रहेंगी। राज्यपाल महोदय ने जलपान द्वारा हमारा आतिथ्य किया और हमारे साथ फोटो भी खिचवाई। जिस आत्मीयता के साथ श्री मन्त्र ने हमसे भेंट की, उससे हृदय गद्‌गद् हो गये।

उसी दिन सायंकाल हिंदू धर्म संस्थान, में एक अन्य आयोजन हुआ, जिसमें स्वामी ओमानन्द सरस्वती के शिष्य ब्रह्मचारी रामवीर तथा ब्रह्मचारी विरजानन्द देवकर्णी ने योगासनो का प्रदर्शन किया। ब्रह्मचर्य के पालन तथायोगाभ्यास से मनुष्य कितनी शक्ति प्राप्त कर सकता है जिससे कि लोहे की छड़ तक तोड़ी व मोड़ी जा सकती है, क्रियात्मक रूप से देखकर सब कोई आश्चर्य चकित रह गये। संस्थान के दो हजार के लगभग छात्रों तथा आचार्यों पर इस प्रदर्शन का बहुत अच्छा प्रभाव पड़ा। इण्डोनीसिया के हिंदुओं की दृष्टि में गंगाजल का बहुत महत्व है। वे उसे पवित्र मानते हैं। गङ्गा के अतिरिक्त यमुना, नर्मदा, गोदावरी आदि अन्य भारतीय नदियां भी उनकी दृष्टि में पवित्र हैं। वहां के हिंदुओं को गङ्गाजल देने के लिए साथ ले गये थे। उसे उन्होंने कृतज्ञतापूर्वक लिया। वहां हम उन आकर्षक पर्यटन स्थलों के अवलोकन के लिये भी गये, जिन्हें देखने के लिए विदेशी यात्रियों की वहां भीड़ लगी रहती है। पर हमारे लिये वहा का प्रधान आकर्षण वह वातावरण था, जिसमें भारत की प्राचीन धार्मिक तथा सांस्कृतिक परम्पराएं ओत प्रोत थीं। हम वहां की भाषा नहीं जानते थे पर यह जानकर कि हम भी हिंदू हैं, उनके मुख मण्डल पर आत्मीयता के जो भाव उजागर हो जाते थे, उनके माधुर्य को शब्दों द्वारा प्रकट नहीं किया जा सकता।

———

# 'चल दिये हाथ में कलम थामे'

( श्री पं० विहारीलाल जी शास्त्री, रामपुर गार्डन, बरेली )

**चल दिये हाथ में कलम थामे,**
**जिये जब तक लिखे सफरनामे ।**

मैंने श्री पं० हरिशंकर जी भूतपूर्व सम्पादक 'आर्यमित्र' के आग्रह पर 'आर्यमित्र' में लेख भेजना आरम्भ किए। बहुत पसन्द आये, तो मैंने निरन्तर भेजने आरम्भ किये। आज असमर्थ होते हुए भी डा० देवी महाश्वेता की सहायता से लेख भेज देता हूं। अति व्यस्त होते हुए भी बेटी महाश्वेता मेरे सभी लेख यथासमय प्रेषित करती हैं।

आर्यसमाज को इस समय तेजी से कार्य करना चाहिये। प्रधान मन्त्री की निन्दनीय हत्या यह बताती है कि देश से विषैली साम्प्रदायिकता दूर नहीं हुई है। पुलिस द्वारा विषैले कीड़ों की पूरी खोज होनी चाहिये। आर्यसमाज को सदाचार और धर्म का प्रबल प्रचार करना चाहिये, जिससे देश का वातावरण पवित्र हो जाये। देश भर में आर्यसमाज के अतिरिक्त कोई संस्था ऐसी नहीं जो धर्म का प्रचार कर सके।

महात्मा गांधी का पुत्र हीरालाल जब शेख अब्दुल्ला बना, तो विनोबाभावे तथा आश्रम के अन्य लोग मुंह फैलाये रह गये। यह आर्यसमाज का ही महान् कार्य था कि जो अब्दुल्ला को पुनः हीरालाल बना दिया। इस कार्य का श्रेय आर्यसमाज बम्बई के भूतपूर्व प्रधान पण्डित विजयशंकर को है। यदि हीरालाल मुसलमान ही रहता, तो उसकी कब्र को मुसलमानों के साथ आज मूर्ख हिंदू भी पूजते। आर्यसमाज जैसे महान् कार्य कोई संस्था नहीं कर सकती।

# आर्य जन सहयोग दें

वेद पथिक धर्म वीर जी आर्य झण्डाधारी आर्यजगत् के तपे हुए कार्यकर्ता हैं। ऋषिवर दयानन्द का सन्देश घर-घर पहुँचाने की आप में लगन है। आपने अधिक संख्या में ग्रन्थों की रचना की है। मैं आर्यसमाज के कार्यकर्त्ताओं और आर्यजनों से आग्रह करता हूँ कि वेद पथिक जी के ग्रन्थों का अध्ययन करें। उन्हें क्रय करके पथिक जी के हाथों को मजबूत करें और अपना समर्थन दें।

**इन्द्रराज प्रधान**
**आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश**

## सूचना

अपने मित्रों एवं शुभचिन्तकों एवं पत्रों के सम्पादकों से साग्रह अनुरोध है कि पत्राचार एवं पत्रिकायें निम्न नवीन पते से ही करने एवं भेजने की कृपा करें।

**नवीन पता—**
**जगदीश आर्य, 'सद्धान्त रत्न'**
मंत्री—आर्यसमाज सासाराम
( प्रो० टी० एन० पाण्डेय के बगल में )
प्रेमचन्द्र पथ, गौरक्षणी, सासाराम
( बिहार )

—आर्यसमाज पानीपत के शताब्दी समारोह के अवसर पर अनेक विद्वान् उपस्थित हुए थे। इसमें हुई गोष्ठी में विद्वान् परिषद् की स्थापना की गई है। परिषद् के अध्यक्ष श्री विद्यानन्द जी सरस्वती होंगे। श्री अमरस्वामी जी सरस्वती, आचार्य उदयवीर जी शास्त्री, श्री पं० शिवकुमार जी शास्त्री तथा पण्डित युधिष्ठिर जी मीमांसक को परिषद् का विधान बनाने का काम सौंपा गया है। वाणी तथा लेखनी द्वारा वैदिक धर्म के प्रचार में संलग्न आर्यजगत् के सभी विद्वान् इस परिषद् के सदस्य होंगे। —विद्यानन्द सरस्वती

—दयानंद विद्या मंदिर टनकपुर में २७ दिसम्बर को श्रद्धानंद बलिदान दिवस मनाया गया। —रामदेव आर्य

# स्वामी स्वराज्यम संग्रामी

अलीगढ़ के प्रसिद्ध आर्य जन एवं समाज सेवी श्री देव नारायण भारद्वाज लगन शील व्यक्ति, विचारक एवं कवि हैं। आर्यसमाज तथा सार्वजनिक क्षेत्र में आपकी लोकप्रियता है। हम भारद्वाज जी का कवि रूपमें परिचय प्रस्तुत कर रहे हैं।

महर्षि दयानन्द सरस्वती को प्रेरणा स्रोत बनाकर भारद्वाजजी ने २६० छन्दो में स्वामी जी के जीवन वृत्तात का उनकी शिक्षाओं का काव्यात्मक विवरण खण्ड काव्य के रूप में प्रस्तुत किया है। भारतीय मानस धारा को रूढ़ियों से तथा भारत मेदिनी को विदेशी शासको से मुक्त कराने मे महर्षि दयानन्दजी अग्रणी प्रमुख प्रेरणा स्रोत रहे, तभी कवि ने अपने खण्ड काव्य का नाम स्वामी स्वराज्यम संग्रामी रखा है। महर्षि के आदर्शो एवं उनकी शिक्षाओं को केन्द्र बिन्दु मानकर धारा प्रवाह साहित्यक शैली एवं काव्य रस सुरभित वर्णन पाठक के मन को प्रभावी करता है। ऋषिवर के वृहद् जीवन एवं आदर्शों मे से कोई अश निरोहित नहीं रह सका है। अपितु कवि ने सबको उजागर किया है। यह भारद्वाज जी की विशेषता है।

प्रस्तुत 'स्वामी स्वराज्यम संग्रामी' काव्य अविकल रूप से पत्रिका 'वेद प्रकाश' अक्टूबर १९८४ मे प्रकाशित हुआ है जिसकी प्रति वेद प्रकाश कार्यालय, ४४०८ नई सड़क दिल्ली से या कविवर देव नारायण भारद्वाज, एफ ४२ मान सरोवर कालोनी अलीगढ़ से प्राप्त की जा सकती है।

सुरुचि पूर्ण खण्ड काव्य के लिए श्री देव नारायण जी भारद्वाज एवं प्रकाशन के लिए सञ्चालक– गोविन्द राम हासानन्द नई सड़क दिल्ली–६,धन्यवाद एवं प्रशंसा के पात्र हैं।

# समीक्षा

'वेदोद्धारिणी' शिशिराक नवम्बर १९८४, सम्पादक प० अभिविनय भारती, ११ पश्चिमी पटेल नगर, नई दिल्ली –८।

भारत में और विदेशों मे हिन्दी एवं अग्रेजी में संकलित लेखों के माध्यम से वेद एवं वैदिक जन मानस की प्रमुख पत्रिका है। मुद्रक एवं प्रकाशक भी हैं। एव एक प्रति का मासिक ६) रू०, वार्षिक मूल्य ३०) रू० है। है। सम्पादक श्री भारती जी हैं। मुद्रण स्वच्छ कागज उत्तम एवं साजसज्जा आकर्षक है।

शिशिराक मे उच्च कोटि के लेख वेद तथा षट् वेदांगो पर शोध पूर्ण रूप से प्रकाश दायक है और ज्ञान राशि मण्डित है। ब्रह्म का साक्षात्कार, आस्तिक दर्शनों का आधार वेद है. अंगिरसो तुम कहाँ हो. अन्तर्यामिब्राह्मणम्. सांख्य योग रहस्य आदि लेख विद्वत्ता पूर्ण एवं आर्यसंस्कृति के सम्पोषक हैं। स्वामी विद्यानन्द सरस्वती डा० रामनाथ वेदालंकर डा० अशोक चटर्जी, प्रो० ज्वलन्त कुमार शास्त्री आदि विद्वान् लेखकों का सहयोग प्राप्त है।

सम्पादक अभिविनय भारती स्वय भावुक हृदय कवि एव विचार शील लेखक और चिन्तक हैं। भौतिक प्रधान एवं पाश्चात्य नास्तिक दर्शनवादी युग में विद्वान् भारती जी साहस के साथ 'वेदोद्धारिणी' के रूप मे प्राच्य ज्ञान गरिमा से गौरव मण्डित होकर और वैदिक प्रकाश पुञ्ज को लेकर साहस के साथ प्रभा मे पूर्णिमा की प्रभा को बिखेर रहे हैं। प्रयास सराहनीय है जो सफल होगा।

प्रत्येक विचारशील व्यक्ति को वैदिक संस्कृति एवं दर्शन प्रेमी को वेदोद्धारिणी रुचिकर होगी आशा है जिज्ञासु आर्यजन, सामान्य पाठक एव शोधछात्र इस मासिक पत्रिका का अध्ययन करेंगे और सहयोग देकर श्री अभिविनय जी को साहस प्रदान करेंगे। हार्दिक शुभ कामना।

—आचार्य रमेश चन्द एम. ए.

# आंख को जिसने देखने योग्य बनाया वह परमात्मा है

लखनऊ। जो आंख से नहीं देखा जा सकता पर जिसकी वजह से आंख देखने योग्य बनी उसे जान लो तो समझो परमात्मा को जान लिया।

हिन्दी भवन के प्रेक्षागार में वेद और विज्ञान पर अपनी वक्तृता देते हुए भारतीय विज्ञानकांग्रेस में भाग लेने के लिये पधारे चारो वेदों के सर्वप्रथम अग्रेजी मे अनुवादक एव इलाहाबाद वि. वि. के भू. पू. प्रोफेसर एव रसायन विभागाध्यक्ष स्वामी सत्य प्रकाश सरस्वती जी महाराज ने उपरोक्त विचार यहाँ व्यक्त किये।

स्वामी जी ने कहा कि ज्यादा आश्चर्य जनक सृष्टि मनुष्य तू स्वयं है। परमात्मा ने मनुष्य की रचना कर उसमें अपनी अभिव्यक्ति की है। उन्होने कहा कि हमारे ज्ञान की एक सीमा है जिसके अदर ही हम कुछ जानने का प्रयास करते हैं. थोड़ा जानने के बाद फिर प्रयत्न करते हैं फिर जानते हैं। उन्होंने कहा कि कोहरे मे दो कदम आगे चलो तो दो कदम आगे दिखाई देता है, यही विज्ञान है।

स्वामी जी ने कहा कि परमात्मा का ज्ञान आपके समक्ष है पर आप उसे तब मानते हैं जब उसे स्वयं समझ लेते है और अपने माध्यम से उसे अभिव्यक्त कर लेते हैं। परमात्मा ने कोई चीज छिपा कर नहीं रखी, वैज्ञानिक धीरे-धीरे एक एक पन्ना पलटते जाते हैं और रहस्य समझते जाते हैं।

उन्होंने कहा कि परमात्मा ने हमें आंख दी तो प्रकाश कहीं और कान दिये तो स्वर कहीं और था, नाक दिये तो गंध कही और। उन्होंने कहा कि इसके अतिरिक्त मनुष्य को उन्होने बुद्धि और विवेक भी दिया है जिसमे उस परमात्मा की दी हुई वस्तुओं को अच्छी तरह समझ सकें।

स्वामी जी ने कहा कि वेद परमात्मा द्वारा दिया गया ज्ञान है और उस ज्ञान को और अधिक जानने का नाम विज्ञान है।

## अन्तरजातीय विवाह सम्पन्न

इन्दौर। नगर के सुपरिचित साहित्यिक तथा सामाजिक कार्यकर्ता पं० मनुदेव 'अभय' की सुपुत्री सौ० कां० तनुजा शुक्ला का विवाह श्री नरेन्द्र कुमार वर्मा के साथ अत्यन्त सादगी पूर्ण वातावरण मे वैदिक विधि से आर्यसमाज मल्हारगज इन्दौर मे सम्पन्न हुआ। यह विवाह सामाजिक रूढ़ियों, कुरीतियों, अंधविश्वासों तथा दहेज प्रथा को तोड़कर किया गया। इस अवसर पर नगर के गणमान्य नागरिक, पत्रकार तथा शिक्षकगणों ने उपस्थित होकर वर-वधु को शुभाशीर्वाद दिया।

मनुदेव 'अभय'

# आवश्यकता

महर्षि दयानन्द जन्म स्थान टंकारा के लिये एक व्यवस्थापक की आवश्यकता है। उसको आर्यसमाजी होना अति आवश्यक है। रिटायर्ड व्यक्ति को प्राथमिकता दी जायेगी। उसको टंकारा में रहकर सारे कार्य देखने होंगे। वहां रहने की सुविधायें और वेतन भी दिया जायेगा। अगर कोई अनुभवी व्यक्ति हो तो तुरन्त सम्पर्क करें।

—रामनाथ सहगल, मन्त्री टंकारा ट्रस्ट
आर्यसमाज मन्दिर मार्ग, नई दिल्ली– १

२२ वर्षीया ब्राह्मण कन्या बी. ए. पास दुबला-पतला शरीर, गृहकार्य एवं कढ़ाई सिलाई में दक्ष के लिए चौबीस पच्चीस वर्षीय बारोजगार सुशिक्षित वर की आवश्यकता है। दहेज के इच्छुक पत्र व्यवहार न करें।

पता— द्वारा आर्य मित्र
५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ २२६००१

# सभी आर्यसमाजें माइक लगावें

कुछ आर्य समाजों में माइक की व्यवस्था है जहां प्रातः सायं वेद ध्वनि सुनाई देती है, परन्तु अधिकतर आर्यसमाजों में यह व्यवस्था नहीं है। मुसलमानों की ऐसी कोई मसजिद नहीं जहां माइक न लगा हो। वहां पांचों समय नमाज की अजान लगती है, अनेक पौराणिक मंदिरों में भी सुबह शाम के समय माइक द्वारा आरती की जाती है। हम सभी आर्यसमाजों से प्रार्थना करते हैं कि अपने अपने यहाँ माइक अवश्य लगायें और सुबह शाम सध्या प्रार्थना उस पर की जाय। इस तरह आर्य समाज का व्यापक प्रचार होगा।

— कर्मानन्द सरस्वती, सभा भवन लखनऊ

## उत्सव

### आर्य समाज संडीला

आर्य समाज संडीला का वार्षिकोत्सव ११ से १३ मार्च तक होना निश्चित हुआ है। -डा० सत्यप्रकाश मंत्री

### आर्यसमाज मेस्टन रोड कानपुर का वार्षिकोत्सव

आर्यसमाज, मेस्टन रोड, कानपुर का वार्षिकोत्सव महर्षि दयानंद सरस्वती बोधोत्सव शिवरात्रि के अवसर पर १५ से १८ फरवरी, १९८५ तक श्रद्धानन्द पार्क में मनाया जाना निश्चित हुआ है। इस अवसर पर आर्यजगत् के प्रसिद्ध सन्यासी विद्वान् एवं भजनोपदेशक पधार रहे हैं।

—विजयपाल शास्त्री एम ए मन्त्री

### प्रवेश सूचना

ब्रह्मकुटी वेद मन्दिर ब्रजघाट में मार्च १९८५ के प्रथम सप्ताह मे वेद-उपदेशक विद्यालय की स्थापना की जा रही है। इसमें हाई स्कूल पास सौम्य, शिष्ट, अनुशासन प्रिय प्रतिभाशाली तथा आजीवन वैदिक धर्म प्रचार करने की इच्छा रखने वाले २० वर्ष तक की आयु के युवक प्रवेश के लिए आमन्त्रित हैं। प्रार्थना पत्र भेजने की अन्तिम तिथि २० जनवरी १९८५ तक है।

पता- स्वामी वेदानन्द

ब्रह्मकुटी, वेदमन्दिर ब्रजघाट. जि०- गाजियाबाद

## सूचना

विदुषी बहिन श्रीमती अनिला देवी आर्या इस समय 'पाणिनि कन्या महाविद्यालय वाराणसी' में रह रही हैं। आप स्वाध्यायशील तपस्विनी एवं कुशल कवित्री हैं। ६० वर्ष की आयुमें भी आप आर्यसमाज के सिद्धान्तों के प्रचार मे उत्साह रखती हैं। अतः आर्यसमाजें अपने उत्सवादियों में इनकी सेवाओं से लाभ उठाने के लिये निम्न पते पर सम्पर्क करें।

आचार्या प्रज्ञादेवी, पाणिनिकन्या महाविद्यालय

पो० पथरडीहा, तुलसीपुर वाराणसी

—आर्यसमाज मेस्टन रोड कानपुर में २३ दिसम्बर को श्री स्वामी श्रद्धानन्द जी का बलिदान दिवस मनाया गया। केन्द्रीय श्रम एवं पुनर्वास मंत्री श्री धर्मवीर जी की मृत्यु पर शोक संवेदना का प्रस्ताव पास किया गया।

— विजय पाल शास्त्री मंत्री

—२३ दिसम्बर को आर्यसमाज जमानियां में श्री स्वामी श्रद्धानंद का बलिदान दिवस मनाया गया। धर्मवीर प्रसाद

—आर्यसमाज लल्लापुरा वाराणसी ने अपने प्रधान श्री मेवालाल आर्य के पिता श्री मुसेराम के निधन पर शोक प्रस्ताव पास किया है। -बुद्धदेव

— आर्य समाज बगहा मीरजापुर ने आर्यसमाज लल्लापुरा वाराणसी के प्रधान श्री मेवालाल के पिता के निधन पर शोकप्रस्ताव पास किया है। -बेचनसिंह प्रधान

— आर्यसमाज बगहा (मीरजापुर) ने श्री सरोज कुमार के भतीजे श्री सर्वेश कुमार के निधन पर शोक सहानुभूति का प्रस्ताव पास किया है।

— बेचनसिंह प्रधान

—आर्य समाज औरैयाने भोपाल में जहरीलगैस के कारण हुई मृत्युओ पर दुःख प्रकट किया है। मन्त्री

—नगर आर्य समाज गाजियाबाद ने श्रीमती इन्दिरा गांधी की हत्या की निंदा की है। स्यावती रक्षिणी

—प्रतापगढ़ आर्यसमाज के पूर्व प्रधान श्री राम प्रसाद एडवोकेट लगभग आठ माह मे उच्च रक्तचाप तथा मधुमेह मे पीडित हैं। उनके लघुभ्राता स्वामी शिवानंद उनके उपचार में निरन्तर व्यस्त हैं। परमपिता परमेश्वर उन्हें शीघ्र स्वास्थ्य लाभ करें। रतनसिंह, नरही लखनऊ

—२३ दिसम्बर को आर्यसमाज फोर्ट बम्बई मे स्वामी श्रद्धानंद बलिदान दिवस मनाया गया। प्रकाश चन्द्र त्यागी

—दयानंद बाल मन्दिर बीटोड़िया (आनन्द) मे योगाचार्य स्वामी विश्वमित्रानन्द के आचार्यत्व में बृहत् शान्तियज्ञ हुआ। अन्त में आपका प्रवचन हुआ।

— प्रबन्धक

—२५ नवम्बर को जफराबाद जौनपुर मे समस्त आर्यसमाजों का सयुक्त अधिवेशन हुआ। शाम को उपदेश व भजन हुए। तारानाथ मन्त्री

—२३ दिसम्बर को आर्यसमाज कृष्ण नगर मथुरा मे सभी आर्यसमाजो ने मिल कर स्वामी श्रद्धानन्द दिवस मनाया। राजकुमार सहगल प्रधान

—आर्यसमाज कलकत्ता का वार्षिकोत्सव अब १९ से २७ जनवरी तक मुहम्मद अली पार्क मे होगा। श्री स्वामी सत्यप्रकाश जी सरस्वती, श्री महात्मा दयानंद जी आदि पधार रहे हैं। प्रधान

—आर्य उपप्रतिनिधि सभा कानपुर के तत्वावधान मे आर्यसमाज गोविन्द नगर मे स्वामी श्रद्धानंद जी का बलिदान दिवस मनाया गया। और श्री धर्मवीर जी के निधन पर शोक प्रकट किया। ओ३म् प्रकाश मन्त्री

—महर्षि दयानंद स्मारक ट्रस्ट की ओर से स्वामी दयानन्द के जन्मस्थान टंकारा में १६ से १८ फरवरी ८५ को ऋषि मेला मनाया जा रहा है। भिन्न-भिन्न आर्य समाजे, आर्य संस्थाये सम्मिलित रूप से ऋषि मेले पर अपनी-२ बसें करके टंकारा पहुंचें। इसमे उन्हें अधिक सुविधा होगी। रामनाथ सहगल मंत्री

आर्यसमाज बगही (मीरजापुर) के प्रचारक श्री जय प्रसाद सिंह का निधन हो गया। आर्यवीर दल बगही ने शोक सहानुभूति का प्रस्ताव पास किया है।

— महानन्दार्य

आर्यसमाज भदरसा ने २२ से २५ नवम्बर तक विविध स्थानों पर वैदिकधर्म का प्रचार किया। मंत्री

—श्री मैकूलाल आर्य फतेहगढ़ ने शरीफापुर में नवीन आर्यसमाज की स्थापना की है। जिसके प्रधान श्री आत्माराम और मंत्री श्री बदाम सिंह बने हैं।

मैकूलाल आर्य

—गजरौला रेलवे स्टेशन (मुरादाबाद) मे १६ से २६ जनवरी तक गायत्री महायज्ञ होने जा रहा है। स्वामी भूमानंद

—३ दिसम्बर को आर्य समाज ताडीखेत में डा० राजेन्द्र प्रसाद जन्म शताब्दी यज्ञ किया गया। त्रिलोकीनाथ मंत्री

—आर्यसमाज स्वरूप नगर कानपुर मे भूतपूर्व प्रधानमंत्री श्रीमती इन्दिरागांधी की मृत्यु पर शोक प्रस्ताव पास किया गया। मंत्री

—आर्य समाज नौगवां, शाहजहांपुर का वार्षिक उत्सव ६ से ९ दिसम्बर तक मनाया गया। नेमप्रकाश

— आर्य कुमार सभा गोण्डा ने २३ दिसम्बर को श्री स्वामी श्रद्धानंद जी का बलिदान दिवस मनाया। मंत्री

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ
दूरभाष 45773 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल डब्ल्यू/एन पी ७९
मा० पौष १६
पौष शु० १४ रविवार
६ जनवरी १९८५ ई०

# आर्यमित्र

उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र

३८३५-श्री सम्पादक जी
गुरुकुल पत्रिका
गुरुकुल कांगड़ी, (सहारनपुर)

## पंजाब, हरियाणा, हिमांचलप्रदेश और चंडीगढ़ को मिलाकर वृहद् पंजाब बनाया जाय

—लाला रामगोपाल शालवाले

दिल्ली - जनवरी १९८५। लोक सभा निर्वाचन के उपरान्त प्रधान मंत्री माननीय श्री राजीव गांधी द्वारा की गई इस घोषणा का, कि भारत सरकार पंजाब समस्या का समाधान करने के लिये कृतसकल्प है। सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री रामगोपाल शालवाले ने हार्दिक स्वागत किया है। इस संदर्भ में पंजाब समस्या का स्थायी समाधान सुझाते हुए श्री शालवालेजी ने एक नया फार्मूला पेश किया है। उन्होंने सुझाया है कि पंजाब, हरियाणा एवं हिमांचल प्रदेश तथा केन्द्र शासित चण्डीगढ़ को मिलाकर एक बड़े प्रान्त—वृहद् पंजाब का सृजन किया जाय। उन्होंने पन्द्रह करोड़ की आबादी वाले प्रान्त—उत्तरप्रदेश का उदाहरण प्रस्तुत करते हुए कहा—कि ऐसा प्रान्त अव्यवहारिक नहीं होगा। आपने भाषाई आधार पर प्रान्त रचना को ही सैद्धान्तिक रूप से गलत बताते हुए, इसे एक भारी राजनैतिक भूल की संज्ञा दी। प्रान्तों के मध्य अनेक प्रकार के मतभेदों का जनक, यह भाषाई आधार ही है। पं० जवाहरलाल नेहरू हमेशा ही पंजाब के बंटवारे का विरोध करते रहे। उनका कहना था कि किसी भी अवस्था में पंजाबी सूबा नहीं बनने दूंगा। श्री शालवाले जी ने आगे बताया कि स्व० प्रधानमन्त्री श्रीमती इन्दिरा गांधी ने भी एक मुलाकात में उनसे पंजाब के बटवारे को गलत बताया था। यह भूल इसलिए हुई, क्योंकि उस कमीशन के अध्यक्ष श्री सरदार हुकुमसिंह जी थे।

श्री शालवाले जी ने अकाली नेताओं के इस कथन की भी निन्दा की, कि 'आनन्दपुर साहिब प्रस्ताव को आधार मानकर और अकाली नेताओ को रिहा करने पर ही पंजाब सम्बन्धी वार्ता हो सकती है।' आपने प्रधान मंत्री माननीय श्री राजीव गांधी से अपील की कि वे पंजाब समस्या के समाधान में भी अपने अनुपम साहस का परिचय दें। पूरा देश उनके प्रयासों का समर्थन करेगा। श्री शालवाले जी ने जोरदार शब्दो मे कहा कि पंजाब समस्या का व्यापक और स्थायी हल 'वृहद् पंजाब' का निर्माण ही है, जो अत्यन्त दूर-दर्शिता पूर्ण होगा।

—डा० आनन्दप्रकाश
उपमंत्री सार्वदेशिक सभा

—आर्यसमाज सहतवार बलिया का उत्सव २१ से २८ दिसम्बर तक मनाया गया। सुदर्शनसिंह मंत्री

—आर्यसमाज सहतवार (बलिया) के सदस्य श्री परशुराम शर्मा के पिता श्री रामप्रीति का २६ दिसम्बर को देहान्त हो गया। आर्यसमाज ने शोक प्रस्ताव पास किया है। —सुदर्शनसिंह मंत्री

—आर्यसमाज पिलखुआ (गाजियाबाद) के प्रधान श्री जयपालसिंह आर्य की पत्नी श्रीमती रतनकौर का १८ दिसम्बर को निधन हो गया। आर्यसमाज ने शोक प्रस्ताव पास करके परमपिता परमात्मा से दिवगत आत्मा को शांति एवं शोकाकुल परिवार को धैर्य प्रदान हेतु प्रार्थना की है। —मंत्री

## महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह मेरठ में विशाल पैमाने पर दि० १८, १९ तथा २० मई १९८५ को मनाया जायेगा। इसकी तैयारी अभी से प्रारम्भ की जा रही है। इस अवसर पर आर्यजगत् के अनेक विद्वान् संन्यासी तथा [illegible] पधारेंगे।

कृपया इसका प्रचार-प्रसार अभी से आरम्भ करें ताकि आगे चल कर धन संग्रह आदि के कार्य सुविधापूर्वक किये जा सकें।

इन्द्रराज
मन्त्री—जिला सभा मेरठ

## श्री ठा. फूलनसिंह जी का निधन !

श्री ठाकुर फूलनसिंह जी मैनपुरी जिले के प्रसिद्ध आर्य नेता थे। उन्होंने अपने मित्र श्री प० दयाराम जी गौड के सहयोग से जिले मे व्यापक आर्यसमाज का कार्य किया। आप मैनपुरी तक ही सीमित न थे गुरुकुल वृन्दावन, कन्या गुरुकुल हाथरस, गुरुकुल सिरसागंज आदि की भी उन्नति मे बड़ा सहयोग किया था। आप आर्य प्रतिनिधि सभा के भी मंत्री रहे थे। सभा के विशेष सम्मेलनों उत्सवों मे विशेष रूप से धन एकत्र करके लाते थे। उनके निधन से आर्यसमाज की अत्यधिक हानि हुई है, परमपिता परमात्मा उनकी आत्मा को शान्ति और उनके दुखित परिवार को धैर्य प्रदान करे

—प्रेमचन्द्र शर्मा उपप्रधान आ० प्र० सभा

## श्री उमेशचन्द्र स्नातक का निधन !

गुरुकुल विश्वविद्यालय वृन्दावन के पुराने स्नातक, आर्यमित्र के भूतपूर्व सम्पादक श्री उमेशचन्द्र जी का निधन पढकर अत्यन्त दुख हुआ। वह चलती फिरती आर्य संस्था थे। उनका सादा जीवन उच्च विचार आर्य जनों को सहसा अपनी ओर आकर्षित कर लेता था। सभा के कार्यों को बडी लगन और श्रद्धा मे करते थे। सन् १९५९ मे मथुरा मे मेरे मन्त्रित्वकाल म महर्षि दयानन्द सरस्वती की दीक्षा शताब्दी मनाई गयी थी। उसको सफल बनाने मे श्री उमेशचन्द्र जी ने मेरे कन्धो से कन्धा मिलाकर कार्य किया था। उनके असमय मे उठ जाने से आर्यसमाज की महती क्षति हुई है। परमपिता परमात्मा दिवगत आत्मा को शांति एवं उनके शोक संतप्त परिवार को इस वियोगजन्य वेदना को सहने की शक्ति दे।

—प्रेमचन्द्र शर्मा उपप्रधान आ० प्र० सभा

## आर्यसमाज स्वरूप नगर का उत्सव

आर्यसमाज स्वरूप नगर कानपुर का दसवां वार्षिकोत्सव २३ से २७ जनवरी १९८५ के मध्य होगा। वृहद् सामवेद यज्ञ का आयोजन है। २६ तथा २७ जनवरी को विद्वानों के भाषण और भजन होंगे। अन्तिम दिन २७ को ऋषि लङ्गर है।

जगमोहन खन्ना
प्रधान



स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए दयानन्दीन आर्यभास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से कृष्णगोपाल शर्मा द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

1985 110

रजि० नं० २२४१/२७ घोषणा पत्र सं० ७/६०

[वर्ष ८८ ] मा० पौष २३, पौष कृष्ण ७ रविवार संवत् २०४१ वि०, १३ जनवरी १९८४ ई० [ अङ्क [illegible] ]

## प्रार्थना

ओं यो देवेभ्य ऽ आतपति यो देवानां पुरोहितः । पूर्वो यो देवेभ्यो जातो नमो रुचाय ब्राह्मये ॥ —यजु. ३१-२०

भावार्थ—जो सब दिव्य शक्तियों को प्रकाशित करता है तथा जो उक्त देवों का अग्रनेता है एवं जो दिव्य शक्तियों के पूर्व से ही प्रसिद्ध है, उस ब्रह्म तेज के लिये नमन हो ।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
मनमोहन तिवारी
सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# हम सर्वत्र विजई हों

वयं जयेम त्वया युजा वृतमस्माकमं शमुदवा भरे भरे ।
अस्मभ्यमिन्द्र वरिवः सुगं कृधि प्र शत्रूणां मघवन्वृष्णया रुज ॥

—ऋग्वेद १—१०२—४

सम्प्रति १९८५ वर्ष को संयुक्त राष्ट्र संघ ने विश्व से आग्रह किया है कि युवा वर्ष के रूप में मनाया जाय अर्थात् विश्व के समस्त देश युवा वर्ग के कल्याण हेतु प्रयत्नशील हों ।

भारतवर्ष में भी युवा शक्ति का उदय हुआ है और सारे देश की साठ करोड़ जनता ने राष्ट्र की अखण्डता एवं एकता के संरक्षण हेतु युवा वर्ग के नेता श्री राजीव गांधी के हाथ में पूर्ण विश्वास के साथ पांच वर्षों के लिए शासन तन्त्र परिचालन की सत्ता सौंप दी है ।

आर्यमित्र भी विश्वास करता है कि युवाशक्ति उत्साह पूर्ण होती है, यदि उसे निर्माण की दिशा प्रदान की जाय । ऋग्वेद का शीर्षक मन्त्र भी संकेत करता है कि सर्व शक्तिमान पर-मात्मन आपके सहयोग से वयं जयेम—अर्थात् हम सर्वत्र सफल हों विजयी हों । युवा वर्ग को भी प्रभु का पूर्ण सहयोग मिले वह विजय की ओर बढ़े—भारत का नवोदित युवक मण्डल अनुशासन में आबद्ध होकर विजय श्री प्राप्त करे । देश की खण्डता को प्रोत्साहित करने वाली दुरभि सन्धि समूल नष्ट हो जाय । राष्ट्र की सेनायें भी प्रभु बल से परिपूर्ण होकर विजय का वरण करें । हमें भी हमारे पड़ोसी देश आंख दिखाने का प्रयास करते हैं, परन्तु आज का राष्ट्र और सेना युवा शक्ति से सम्पन्न है, अविजेय है । राष्ट्र की हुंकार में बल और ओजस्विता है । पड़ोसी देश अब स्नेह और मैत्री की भावना से हमें देखें यही अपेक्षित है ।

वैदिक साहित्य में युवा वर्ग के आचार-विचार एवं चरित्र निर्माण पर विशेष बल दिया गया है । सच्चरित्रता ही आभूषण है नवयुवक प्रधान मन्त्री के अनुगमन से नवयुवक वर्ग भी संतुलित एवं आचारवान् बने ।

आर्यसमाज भी नवयुवकों को स्वामी दयानन्द सरस्वती के उपदेशानुसार दिशा संकेत करके युवा वर्ग को सफल बनाये ।

मनमोहन तिवारी
मन्त्री
आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तरप्रदेश

# अध्यात्म सुधा

## वीरता

[श्री सुरेशचन्द्र वेदालकार एम.ए एल टी, ९ए इ १ ओबरा (मिर्जापुर]

ममाग्ने वर्चो विहवेष्वस्तु वय त्वेन्धानास्तन्व पुषेम ।
मह्यम नमन्ता प्रदिशश्चतस्रस्त्वयाध्यक्षेण पृतना जयेम ।।
—अ ५-३-१

हे अग्ने तेजस्वी ईश्वर (विहवेषु) युद्धो मे (ममवर्च अस्तु) मेरा तेज होवे। (वय) हम (त्वा) तुझे (इन्धाना) प्रदीप्त करते हुए प्रज्वलित करते हुए (तन्व पुषम) अपने शरीर को पुष्ट करे (चतस्रः) चारो (प्रदिश) दिशाये (मह्य) मेरे सामने (नमन्ता) नम्र हो (त्वया अध्यक्षेण) तुझ अध्यक्ष के साथ (पृतनाजयेम) युद्धो मे विजयी बने।

वीरता मनुष्यो का सर्वोत्कृष्ट गुण है। वीरता की पताका प्रेम, ज्ञान, युद्ध और सामाजिक कार्यों मे फहराया करती है। परन्तु, वीरता का आधार परमेश्वर की भक्ति है। हमारी आत्मा मे एक बड़ी अलौकिक शक्ति भरी हुई है जिसका विवेचन नही किया जा सकता, पर अनुभव किया जा सकता है।

मान लीजिए, हम यह विचार करे कि हम नाचीज, तुच्छ, क्षुद्र और हीन है तो हमारी आत्मा के रजिस्टर मे ये सब बाते लिख ली जायेंगी और उसका परिणाम यह होगा कि हम सचमुच वैसे ही बन जायेंगे। यदि हम निश्चय पूवक विश्वास अपने हृदय मे बैठा दे कि विश्व की सम्पूर्ण उत्तम भावनाये तुझ मे है और मै उनको प्राप्त करके रहूगा, भले ही मुझे इसके लिए आत्मोत्सर्ग भी क्यो न करना पड़े तो मै आपको विश्वास दिलाता हू कि यह वीरता जीवन के मार्ग मे आने वाली सम्पूर्ण कठिनाइयो और पराजयो को समाप्त कर देगी। यदि हमारा यह निश्चय है कि शक्ति मेरी है, स्वास्थ्य मेरा है, आधि, व्याधि निर्बलता और विरोध से मेरा कोई मतलब नहीं है तो मानो हम मन मे उत्पादक और निश्चयात्मक शक्ति उत्पन्न कर रहे होगे, जो हमारी सम्पूर्ण अभिलाषाओ, सकल मनोरथो एव ऊचे जीवनोद्देश्यो को परिपुष्ट कर सफल करेगी। बिना घबराये जीवन के लक्ष्यो की ओर बढना और आने वाली कठिनाइयों का सामना करना ही तो वीरता है। वीरता एक एसी वस्तु है जिसे देखकर दूसरे स्वय प्रभावित होने हैं। शत्रु उस प्रभाव से दूर भागते है, मित्र उस प्रभाव से श्रद्धान्वित बनते है। उदासीन बचते नही। इसलिए इस मन्त्र मे अग्नि स्वरूप परमात्मा से प्रार्थना की गई है कि हे तेजस्वी ईश्वर, युद्धो मे मेरा तेज हो युद्ध राष्ट्रो के बीच होते है, युद्ध समाज मे होते है, युद्ध आत्मा मे होता है, उसमे विजय प्राप्त करने के लिए पहला आवश्यक गुण ईश्वर भक्ति, ईश्वर विश्वास और इनसे उत्पन्न होने वाला आत्म विश्वास है। ईश्वर मे विश्वास रखने वाला मनुष्य विजयी बनने के लिए आत्मोन्नति करे। परन्तु, आत्मा की उन्नति के बिना असंभव है। अतः यह मंत्र कहता है कि अपने हृदय मे परमेश्वर को स्मरण करते हुए अपने शरीर को पुष्ट करे। 'नायमात्मा बल हीनेन लभ्य.' निर्बल शरीर इस आत्मा को नहीं प्राप्त कर सकता। धर्माचरण के कार्यों के लिए, जिनमे वीरता का प्रभाव आवश्यक होता है। बिना शरीर के विकास के नहीं हो सकता। कहा गया है 'शरीरमाद्य खलु धर्म साधनम्।'

जब शरीर मे वीरता होगी, हृदय मे परमेश्वर की भक्ति होगी तब हम मे पराक्रम स्वत. आएगा और उस पराक्रम की बदौलत हम ससार की शक्तियो का, उन शक्तियो का जो हमे दुष्टता की ओर ले जाती हैं, सामना करने को उद्यत हो जायेंगे। उस समय चारों दिशायें हमारी वीरता मे नत हो जाएगी और विश्व मे हमारा जय-जयकार होने लगेगा।

आर्यो, वेद के उपासको! सोचो, आज राष्ट्रीय सकट के समय देश और जाति के लिए क्या यह वीरता हममे नहीं होनी चाहिए? यही वीरता है जब स्वामी श्रद्धानन्द के हृदय में आई तो गोरो की बन्दूकें (चादनी चौक मे) उनके सामने झुक गई। यही वीरता है जो जब स्वामी दयानन्द के हृदय मे आई तो दुनिया उनके विरोध मे रहकर भी उनका कुछ न बिगाड़ सकी और अन्त मे उसने उनका जय-जयकार ही किया। अतः हम प्रभु से प्रार्थना करते हैं कि हे प्रभु! हमें शक्ति, वीरता, साहस प्रदान कर, ऐसा साहस जिसके ही सामने पहाड़ झुक जांय, समुद्र कांप उठे और हम अपने राष्ट्र को महान् यश फैला सकें।

———

# वैदिक अध्यात्म विज्ञान

(श्री प० इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश)

[ गताक से आगे ]

कठोपनिषद के शब्दो मे—

आश्चर्योऽस्य वक्ता कुशलोऽस्य लब्धा आश्चर्यो ज्ञाता कुशलानुशिष्ट ।।
(कठो० द्वितीय वल्ली ६)

अर्थात् इस आत्म ज्ञान का (वक्ता) वक्ता (आश्चर्य) कोई विरला ही होता है (अस्य) इसका (लब्धा) पाने वाला (कुशल) कोई प्रवीण ही होता है (कुशलानुशिष्ट) प्रवीण पुरुष से उपदेश पाया हुआ (ज्ञाता) जानने वाला (आश्चर्य) कोई विशेष ही होता है।

भगवती श्रुति इस आत्मा को सद्गुरु से जानने के लिये उत्प्रेरित कर रही है। यह अध्यात्मिक विज्ञान कोई आध्यात्म मे डूबा हुआ मर्मज्ञ ही बता सकता है परन्तु पूछने वाला तो होना चाहिए। वेद कहता है इस आत्मा का पूछने के लिये कौन किसी आत्मज्ञानी के पास जाने का उपक्रम करता है।

पुन कठ मुनि यमाचार्य के मुख से नीचे नचिकेता को समझाते हुए सारे ससार के आत्मजिज्ञासुओ को सम्बोधित करके उद्घोषित करते हैं।

उत्तिष्ठत जाग्रत प्राप्यवरान्निबोधत। क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्ग पथस्तत्कवयो वदन्ति ।। (कठो० तृतीय वल्ली १४)

जन्म जन्मान्तरो से मोह निद्रा म सोये हुए जिज्ञासु जनो! उत्तिष्ठत' उठो केवल उठो ही नही अपितु 'जाग्रत जागो और ब्रह्म को जानने वाले योग्य विद्वानो के पास जाकर उस आत्म तत्त्व को जानो। निश्चय ही यह आध्यामिक मार्ग छुरे की धार के समान कठिन है। केवल सूक्ष्मदर्शी कवि मनीषी लोग ही इस कठिनता से प्राप्त होने वाले आत्म तत्त्व को बता सकते हैं।

आइए! वैदिक आध्यात्म के इस रहस्य को किसी आत्मदर्शी से पूछकर और उसे जानकर अपना एव विश्व का कल्याण करें!

# आर्य्यमित्र

लखनऊ-रविवार १३ जनवरी १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८५

सम्पादकीय

## प्रसिद्धमूर्ध्व ज्वलनं हविर्भुज ?

भारतीय संस्कृति का मूल स्रोत वैदिक साहित्य है जो प्राण-शक्ति से परिपूरित है तथा मानव को ओजस्विता की ओर प्रेरित किया करता है। निरन्तर गति, शीलता एवं ऊर्ध्व-गमिता का सन्देश अग्नि के प्रतीतात्मक रूप में वैदिक वाङ्मय में सन्निहित है। अग्नि सदैव ऊपर की ओर लपटे बिखेरती हुई बढ़ती है--प्रकाश को विकीर्ण करती है तथा जो कुछ उसमें व्यवधान रूप आजाता है? उसे भस्म कर देती है। सब कुछ अपनी विशाल जिह्वा शिखाओं में तिरोहित करने में क्षमताशील है। हुताशन वैदिक जीवन प्रधान काल में आश्रमों में गुरुकुलों में तथा गृहस्थों के यहां निरन्तर प्रातः सायं अग्निहोत्र समाज को ऊर्ध्व गामी होने का, आपदाओं तथा व्यवधानों को समूल नष्ट कर देने का सन्देश दिया करते थे। प्रसिद्ध सूक्त है कि हविर्भुज अर्थात् अग्नि सदैव ऊपर की ओर ज्वलनशील होती है। वैसे ही मानवपुत्र भी ऊर्ध्वगामी प्रकाशवान् एवं ज्वलन्त जीवन से परिपूर्ण हों।

संयुक्त राष्ट्र संघ ने वर्तमान १९८५ वर्ष को युवावर्ष के सचेतन रूप में मनाने का निश्चय किया है। समस्त भारत में यही चेतना कार्य कर रही है। संयोग से इस वर्ष के प्रथम दिवस भारत का प्रधान मंत्री भी सम्वेदनशील युवक है और युवावर्ग का प्रतिनिधि है। कांग्रेस-आई की जो अभूतपूर्व विजय है उसमें युवा वर्ग का ही योगदान है। मतदाताओं में साठ प्रतिशत् युवा वर्ग है उसी ने युवक राजीव के नेतृत्व में देश के प्रशासन की बागडोर को सौंप दिया। प्राची का तरुण सूर्यनवामा से रक्ताभता को विदीर्ण करके उदय होता है। प्राणियों में ऊष्णत्व तथा जीवन का सञ्चार प्रारम्भ हो जाता है। इसी प्रकार की स्थिति इस समय हमारे देश की है। राजीव जी नवशक्ति के साथ भारत में सक्षम एवं स्वच्छ प्रशासन पद्धति को स्थापित करने की चेष्ठा में निष्ठावान है। स्वयं निष्ठा और अनुशासन में रहना चाहते हैं। तथा चाहते है कि समाज का प्रत्येक वर्ग सक्षम दक्ष एवं अनुशासन प्रिय बने अर्थात् सब अग्नि के गुणों को धारण करके स्वयं स्वस्थ सुखी समृद्धि वान् बने तथा इसका व्यापक प्रभाव समस्त राष्ट्र में आत्म सात हो जाय।

विगत दशाब्दियों में भारतीय जीवन में नैतिकता का ह्रास हुआ है। नवयुवक अनुशासन से विपथ होकर पशुत्व की ओर अपेक्षित हुआ है तभी देश में शिक्षा का अभाव हुआ--अनैतिक एवं दुःसाहसी कर्मों की वृद्धि हुई।

प्राचीन काल में ऋषियों ने नवयुवकों को गुरुकुलीन शिक्षा प्रणाली में दीक्षित करके उच्च मानवता की ओर बढ़ने की प्रेरणा दी। मध्य युगमें हम शिथिल हुए। हमारी संस्कृति पर विदेशियों के प्रहार हुए। उन्हें इस देश में सत्तासीन होने में सफलता मिली। हमारी ऊर्ध्व चेता अग्नि शिखायें बुझी तो नहीं परन्तु राख की ढेर के नीचे मन्द गति हो गयी। सारे देश में पहिले मुस्लिम शासन और फिर अंग्रेज शासन की काली घटायें छा गई। परिणाम हुआ कि भारतीयों की स्वतन्त्र चैतन्य शील-ऊर्ध्व गामी चिन्तन एवं अभिव्यक्ति की शक्ति नष्ट हो गयी।

विपन्नावस्था से रक्षा हेतु महर्षि दयानन्द सरस्वती अवतरित हुए। ऋषिवर ने संकल्प किया कि राष्ट्र की अवहेलना का मूल कारण वैदिक जीवन की धुरी से पृथक हो जाना है। प्राण प्रण से महर्षि दयानन्द जी ने वैदिक साहित्य अनुशीलन पर बल दिया। विवेकानंद अरविन्द-गांधी और टैगोर ने महर्षि के स्वर में स्वर मिलाते हुए भारतीय जीवन में सत्यकी प्रतिष्ठा का प्रयास किया। अनुशासन आर्य समाज का आभूषण बन गया। स्वामी श्रद्धानन्द लाजपत राय इसी दिशा में अग्रसर हुए। गांधी जी ने अनुशासन को स्वतन्त्रतान्दोलन में प्राथमिकता दी। खेद है कि स्वतन्त्रोत्तर अनुशासन इस देश में दुर्बल होता गया और विगत वर्षों में अनुशासन समाज से हट कर पुस्तकों और कोषग्रन्थों में आ गया।

भारत के प्रधान मंत्री राजीव जी ने भी नव-युवक सम्मेलन को सम्बोधित करते हुए अनुशासन पर बल दिया। अनुशासित भारत का युवा वर्ग राष्ट्र की समस्याओं को सरलता से हल कर सकता है तथा क्षमता पूर्ण रीति से केन्द्रीय एवं राज्य कार्यालयों जनहित का वातावरण बना सकता है। देखना है कि उच्छृखल नवयुवक के कानों मे राजीव जी का स्वर पहुंचता है कि नहीं और उसकी परिणति क्या होती है।

सृष्टि रचना मे परमात्मा ने ऋत तथा सत्य का माध्यम लेकर प्रकृति के ग्रहों तथा उपग्रहों को अनुशासित किया। अंशुमाली की तपनशीलता तथा सुधाकर की शीतलता मे ऋत-सत्य एवं अनुशासन है। वही आज देश के नवयुवकों में होना चाहिये। राजीव जी का शासन तन्त्र तभी सक्षम हो सकता है जब उनके साथ अनुशासित नवयुवक की दृढ़ पंक्ति हो। अनुशासन विहीन देश की सरकार दुर्बल और विघटनकारी हो जाती है।

आर्य मित्र अपेक्षा करता है कि समस्त राष्ट्र प्रधान मन्त्री राजीव की वाणी को गम्भीरता से सुनेगा—विशेष दायित्व कांग्रेस ( ई ) का होगा वैसे समस्त राष्ट्र का इसके प्रति दायित्व है। आर्य समाज को इस दिशा में विशेष दायित्व का निर्वाह करना होगा। देश के सांस्कृतिक समुत्थान का दायित्व आर्य समाज पर है जैसे प्रहरी का दायित्व है रात्रिके अन्धकार में तस्करों से समाज की रक्षा करना।

आह्वान है कि राष्ट्र का प्रत्येक नागरिक 'स्व' को आत्मा की विवेकशीलता की अग्नि में भस्म कर देगा तथा ऊर्ध्व ज्वलनं हविर्भुज के समान राष्ट्र में अनुशासन के प्रकाश को प्रदीप्य मान करेगा।

## अन्तरंगाधिवेशन की सूचना

आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तरप्रदेश की अन्तरङ्ग सभा का साधारण अधिवेशन दि० ३ फरवरी १९८५ दिन रविवार को प्रातः ११ बजे आर्य समाज धामावाला देहरादून में होना निश्चय हुआ है। अतः सभा के सभी अधिकारी वर्ग एवं सदस्यों से प्रार्थना है कि नियत समय पर पधार कर कार्य सम्पादन में सहयोग दें। —मनमोहन तिवारी मन्त्री सभा

आर्य समाज के साहित्यकार

# महात्मा अमर स्वामी सरस्वती

( ले० प्रो० भवानीलाल भारतीय )

सुप्रसिद्ध विद्वान्, शास्त्रार्थ समर के विजयी सेनापति तथा लेखक अमर स्वामी जी का जन्म बैशाख कृष्ण सं० १९५१ वि० तदनुसार अप्रैल १८९४में बुलन्द शहर जिलेके अरनियां ग्राममें हुआ था। ठा०टीकम सिंह ने कर्णवास ( जिला बुलन्द शहर ) में स्वामी दयानंद के व्याख्यान सुने थे तथा वे उनके विचारों से प्रभावित भी हुए थे। अमरसिंह जी की प्रारम्भिक शिक्षा ग्राम में ही हुई तत्पश्चात् वे राधाकृष्ण पाठशाला खुर्जा में प्रविष्ट हुए जहां पं० चण्डीप्रसाद जी तथा पं० परमानंद जी से सिद्धांत कौमुदी आदि व्याकरण के ग्रन्थों का अध्ययन किया। १९१४ से १९१८ तक ये आर्य मुसाफिर विद्यालय आगरा में अध्ययन करते रहे, जहां रह कर उन्होंने पं० बिहारी लाल जी शास्त्री से संस्कृत तथा मौलवी करीमुद्दीन से अरबी फारसी एवं कुरान का अध्ययन किया। १९१८ में आर्य समाज मंदिर धौलपुर की रक्षा हेतु किए गये सत्याग्रह में इन्होंने मुसाफिर विद्यालय के साथियों तथा अध्यापकों के साथ सत्याग्रह किया।

महात्मा हंसराज जी द्वारा बुलाये जाने पर आप लाहौर गये और १९१८ में आर्य प्रादेशिक प्रतिनिधि सभा के उपदेशक बन गये। १९२० में लाहौर में दर्शनानन्द उपदेशक मण्डल और दर्शनानन्द उपदेशक विद्यालय की स्थापना की। १९२७ में होशियार पुर में लाला देवीचंद जी द्वारा स्थापित पुरोहित विद्यालय के आचार्य बने। १९३९ में उन्होंने हैदराबाद सत्याग्रह में भाग लिया। कारावास की यातनायें सहन कीं। १९४४ में आर्योपदेशक विद्यालय मोहन आश्रम हरिद्वारके आचार्य बने। देश विभाजन के पश्चात् आप सभा की सेवा से मुक्त हो गये। १९५१ में स्वग्राम अरनियां में उपदेशक विद्यालय स्थापित किया। तत्पश्चात् स्वतन्त्र रूप से धर्मप्रचार हेतु यत्रतत्र सर्वत्र जाते रहे।

ठा० अमरसिंह जी १९५८ में आर्य समाज कलकत्ता के आचार्य पद पर नियुक्त हुये और बंगाल की राजधानी में आर्य समाज की विभिन्न प्रवृतियों का संचालन किया। १९६१ में दयानन्द ब्राह्म महाविद्यालय हिसार में अध्यापन कार्य किया। १९६२ में उपदेशक विद्यालय हापुड़ के आचार्य पद को स्वीकार किया। १९६५ में सन्यास आश्रम गाजियाबाद से मासिक वेदपथ का प्रकाशन एवं सम्पादन आरम्भ किया। १९६७ में वानप्रस्थाश्रम ज्वालापुर में स्वामी विवेकानन्द जी से संन्यास की दीक्षा ली और अमरस्वामी सरस्वती का अभिधान ग्रहण किया। आर्य प्रादेशिक सभा के मुखपत्र आर्य जगत् का सम्पादन भार भी आपने वहन किया। वार्धक्य प्राप्त होने पर भी अमरस्वामी लेखन उपदेश आदि के द्वारा आर्य समाज की सेवा कर रहे हैं। वे आर्यसमाज के जीवित शास्त्रार्थ महारथियों में अन्यतम हैं। अब तक उन्होंने विभिन्न धर्मावलंबियों से सैकड़ों शास्त्रार्थ किये हैं। विभिन्न सैद्धांतिक विषयों पर उनके द्वारा लिखे गये ग्रन्थों का विवरण इस प्रकार है।—

१— आर्य सिद्धांत सागर-प्रथम भाग—ईश्वर, जीव प्रकृति तथा अन्यान्य सैकड़ों सैद्धान्तिक विषयों पर शास्त्रीय प्रमाणों का यह अद्भुत संग्रह लाहौर से प्रकाशित हुआ। पं० वैद्यनाथ शास्त्री के सहलेखनमें महात्मा हंसराज साहित्य विभाग से २००० वि० १९४३ ई० में प्रकाशित।

२—जीवित पितर-जीवित व्यक्तियों की ही पितर संज्ञा होती है। इस सिद्धांत की पुष्टि में लिखा हुआ यह ग्रन्थ २०१७ में ब्रह्मचारी ओमप्रकाश आर्य अरनिया द्वारा प्रकाशित।

३—हनुमान आदि वानर बन्दर थे या मनुष्य ?

४-क्या रावण वध-विजयदशमी को हुआ ? २०२३ वि० में प्रकाशित।

५-रामायण दर्पण।

६-क्या द्रोपदी के पांच पति थे ? सत्य सनातन वैदिक धर्म संघ गाजियाबाद द्वारा प्रकाशित १९६९। ७—कौन कहता है द्रोपदी के पांच पति थे। अमर स्वामी प्रकाशन गाजियाबाद व १९७८ में प्रकाशित।

७-गीता और वेद-सत्य सनातन वैदिक धर्म संघ द्वारा २०२८ में प्रकाशित।

८-गीता और ऋषि दयानन्द-अमर स्वामी पुस्तक भण्डार गाजियाबादसे प्रकाशित।

९-गीता में ईश्वर का स्वरूप-सत्य सनातन वैदिक धर्म द्वारा प्रकाशित।

१०-भारतीय करण।

११-शास्त्रार्थ संग्रह।

१२—मूर्तिपूजा की कहानियां-आर्य समाज पटेल नगर नई दिल्ली द्वारा २०२१ में प्रकाशित।

१३-शिवाजी का पत्र महाराजा जयसिंह के नाम-मूल फारसी तथा अनुवाद सहित।

१४—प्रस्थान त्रयी।

१५-संध्या के दो मन्त्रों की व्याख्या-अमर स्वामी प्रकाशन गाजियाबाद से प्रकाशित।

१६-परा पूजा—शंकराचार्य कृत स्तोत्र का अनुवाद।

१७—आचार्य शुकराज शास्त्री का बलिदान-वैदिक धर्म संघ गाजियाबाद से २०२७ वि. में प्रकाशित।

१८—ऋषि दयानन्दके सम्बन्ध में लोकमत—२०१९ वि. में कलकत्ता से प्रकाशित।

१९—अमरगीतांजलि।

२०—प्रश्नोत्तरी—स्वामी शंकराचार्य कृत ग्रन्थ का अनुवाद।

२१—निर्णय तट पर-अमर स्वामी द्वारा किए १४ शास्त्रार्थों का प्रामाणिक विवरण-अमर स्वामी प्रकाशित विभाग गाजियाबाद द्वारा १९७९ में प्रकाशित।

२२-सत्यार्थ प्रकाश के दो समुल्लासों का भाष्य।

२३-गीता के प्रथमाध्याय का भाष्य।

# महिला मण्डल

## सती नील देवी

भारत में ही नहीं, अपितु सारे विश्व में नारी-शक्ति समझी गई है। नारित्व के इतिहास ने ही वीरता का मुख उज्ज्वल कर रखा है। देश, कुल और आत्म सम्मान की रक्षा के लिए नारियों ने समय-समय पर अपने कुसुमवत् जीवन की बलि दे दी है। कुछ ही दिनों की बात है, पंजाब प्रान्त के नूरपुर राज्य में राजा सूरज देव की तूती बोल रही थी। उसकी रानी नीलदेवी अपनी सुन्दरता और संगीत निपुणता के प्रसिद्ध थी। पंजाब उस समय यवन-सेनापति अब्दुलशरीफ खाँ के द्वारा रौंदा जा रहा था। विजय के अनन्तर हिन्दुओं को मुसलमान बना लेना, उनकी बहू-बेटियों को धर्मभ्रष्ट कर देना आदि उसकी रणयात्रा का उद्देश्य था। वह बढ़ते बढ़ते नूरपुर तक आ गया। राजा सूरज देव ने अपनी छोटी सी सेना लेकर बड़ी शूरता के साथ उसका सामना किया। यवनाधिपति की हार पर हार होने लगी। पर अन्त मे एक दिन धोखे से राजा को कैद कर पिंजरे में डाल दिया।

राजपूतों मे खलबली मचगयी। राजकुमार सोमदेव ने प्रणकर लिया था या तो वह अपनी वीर सेना से वीरगति को प्राप्त करेगा या यवन सेना को भूमि में मिला देगा। पतिव्रता नीलदेवी ने उसे ऐसा करने से रोका। और 'शठे शाठ्य समाचरेत' की नीति से काम निकालना चाहा। उसने अपनी संगीत कला का उपयोग किया। एक नाचने वाली का वेश बनाकर और साजिंदों के रूप में सैनिकों को साथ लेकर वह यवन सेना मे पहुँच गई। उसने चोली के भीतर दुधारी कटार रख ली थी। मदिरा पान चल रहा था। यवन नशे में झूम रहे थे। कला की साक्षात् सजीवमूर्ति ने यवन सेनापति अब्दुल शरीफ का चित्त काम वासना से चंचल कर दिया। वह उन्मत्त हो उठा, रानी नाचने लगी वह गाती जाती साथ ही साथ खान को प्याले पर प्याला शराब भी पिलाती जाती थी। उस मनचले ने अपनी कीमती अँगूठी उतार कर देनी चाही, परन्तु उस छद्मवेशा कराल वदना काली ने यह कहकर लेने से इनकार कर दिया 'सब इनाम एक साथ ले लूंगी'।

पिंजरे में बन्द राजा सूरजदेव विस्मित हो उठा। उसे रानी का नाचना देख कर बड़ा क्रोध आ रहा था। वह उसे कुलटा समझ कर पागल हो उठा। उसे वास्तविकता का कुछ भी ज्ञान नहीं था। इधर खान की काम ज्वाला बढ़ रही थी। उसने रानी को खींचकर पास बैठा लिया और चुम्बन के लिए ज्यो ही हाथ-पैर डुलाये कि रानी ने कटार निकाल कर उस नराधम की छाती में भोंक दी और फिर उसी रक्त रंजित कटार को उसके मुख में डालकर बोली— पापी! नीच! ले, पहले इसका चुम्बन कर'। साजिन्दे के वेष में आये हुए उन क्षत्रियों ने तबले सरंगी और सितार पटक कर तलवारें निकाल लीं। कुमार सोमदेव ने भी बाहर से हमला कर दिया। राजा पिंजरे के लोह छड़ तोड़कर बाहर निकल आया। और दुश्मनों को यम के हवाले करने लगा। घमासान युद्ध छिड़ गया पर थोड़ी देर में एक यवन ने धोखे से राजा का सिर काट लिया। रानी ने झटपट राजा का सिर उठा लिया और शत्रुओं पर प्रहार करती हुई खेमे के बाहर चली आयी।

राजकुमार सोम ने शत्रुओं पर विजय पाई। रानी पुत्र का राजतिलक कर पति का सिर गोद मे लेकर चिता में बैठ गई। नील देवी आदर्श सती थी।

— रा० श्री०

— श्री मंकूलाल आर्य फतेहगढ़ ने याकूबपुरा (इटावा) में नवीन आर्य समाज खोली है। इसके प्रधान श्री ओ३म् प्रकाश और मन्त्री पहुंचीलाल चुने गये।

मंकूलाल आर्य

—आर्यसमाज रेलवे कालोनी गोरखपुर का वार्षिकोत्सव ८ से ११ दिसम्बर तक समारोह से मनाया गया। मंत्री

—आर्यसमाज सान्ताक्रुज बम्बई में २४ से २९ नवम्बर व २ दिसम्बर को छुट्टियां की गयी। मंत्री

# चयनिका

—काम, क्रोध बड़े ही क्रूर है, इनमें दया का काम नहीं इन्हें काल ही समझो ये ज्ञाननिधि के साँप, विषय कन्दरा के बाघ, भजन मार्ग के घातक हैं। ये जल ही मे बिना ही जल के डुबो देते हैं। बिना ही आग के जला देते हैं और बिना ही शस्त्र के मार डालते है।

—मनरूपी पखेरू तभी तक विषय वासना के आकाश में उड़ता है, जब तक कि वह ज्ञानरूपी बाज की झपेट मे नही आता।

—जो वस्तु अनादि और अनन्त है उसी मे सुख है, अन्तवान् वस्तु मे सुख नहीं है। अन्तवान् वस्तु का एक दिन अवश्य नाश होगा। इसलिए जो उसपर आसक्त होगा उसको दुःखी होना ही पड़ेगा।

—जो एक प्रभु अपनी नियामक शक्ति के द्वारा सबको नियम में रखते हैं, जो एक अहेतु होते हुए भी सब लोकों की उत्पत्ति और लय करने में समर्थ है उस देव को जो लोग पहचान लेते है वे अमृत रूप हो जाते है।

—मनुष्य के बन्धन और मोक्ष का कारण मन है विषयासक्त मन से बन्धन होता है और विषय वृत्ति से रहित मन मुक्ति। अतएव मुक्ति की चाह करनेवाले मन को सदा विषयों से रहित रक्खे। विषय संग से छूटा हुआ मन जब उन्मत्ती भाव को प्राप्त होता है, तब परम पद की प्राप्ति होती है।

—परमात्मा वाचक प्रणव है उसका जप और उसके अर्थ की भावना करनी चाहिये। इससे आत्मा की प्राप्ति और विघ्नों का अभाव होता है।

—परलोक मे सहायता के लिए माता-पिता, पुत्र, स्त्री और सम्बन्धी कोई नहीं रहते। वहाँ एक धर्म ही काम आता है। मरे हुए शरीर को बन्धु-बान्धव काठ और मिट्टी के ढेलों के समान पृथ्वी पर पटक कर घर चले आते हैं। एक धर्म ही उसके साथ जाता है।

—मन वाणी और कर्म से प्राणी मात्र के साथ अद्रोह सब पर कृपा और दान यही साधु पुरुषों का सनातन धर्म है।

—जो आत्मनिष्ठ है, जो आत्मा के सिवा और कुछ भी नहीं चाहते, वे विषयी मनुष्यों की भाँति रमणीय वस्तु की प्राप्ति मे हर्षित नही होते और दुःख रूप वस्तु की प्राप्ति में उद्विग्न नहीं होते।

—सोये हुए गाँव को जैसे बाढ़ बहा ले जाती है, वैसे ही पुत्र और पशुओं मे लिप्त मनुष्यो को मौत ले जाती है। जब मृत्यु पकड़ती है, उस समय पिता पुत्र,बन्धु या जाति वाले कोई भी रक्षा नही कर सकते। इस बात को जानकर बुद्धिमान पुरुष को चाहिए कि वह शीलवान् बने और निर्वाण की ओर ले जाने वाले मार्ग को पकड़ ले।

—जो दिन आज है, वह कल नहीं रहेगा। चेतना है तो जल्दी चेत जा देख, मौत तेरी घात मे घूम रही है।

—जिन्होने काम क्रोध, लोभ, मोह, मद,मत्सर इन छः शत्रुओं को जीत लिया है, वे पुरुष ईश्वर की ऐसी भक्ति करते है जिसके द्वारा भगवान् में परम प्रेम उत्पन्न हो जाता है।

—नारायण प्रिय

—आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० के भूतपूर्व मुख्य निरीक्षक श्री पं० विश्वम्भर नाथ तिवारी कानपुर आजकल हरनिया एवं साटिका से दुःखित हैं प्रभु इन्हें शीघ्र स्वास्थ्य लाभ करें। एस० अवस्थी

—आर्यसमाज जमानियाँ के भूतपूर्व प्रधान श्री ज्वाला प्रसाद के पुत्र श्री कुमार का विवाह संस्कार बलिया के गोपाल जी की पुत्री के साथ वैदिक रीति से सम्पन्न हुआ। धर्मवीर प्रसाद

# श्रीमद्दयानन्द चालीसा

[ श्री जयपाल द्विवेदी विद्यावाचस्पति, उन्नाव ]

दोहा– श्री गुरु मोहि सुनाइये, दयानन्द इतिहास।
जाहि सुने हृदय यह, होवे सत्य प्रकाश॥
जाहि सुने नर अघतरहिं, 'इष्ट' सु बिना प्रयास। १।

वेद भक्त ऋषि की कथा, है सत्यार्थ प्रकाश।
कर देती सब की सदा, छिन में शंका नाश। २।

सत्य लिख्यो जेहि ग्रन्थ में, हम मानत सब भांति।
धर्म वेद अनुकूल है, ग्रहण करहिं सब जाति। ३।

चौ०–सुनिए वेद मरम मन लाई। वैदिक धर्म परम निपुणाई।१।
ताते त्यागि सकल जंजाला। गहहु वेद मत परम विशाला २॥
भे मन प्रकट यवन ईसाई। आये दयानन्द ऋषिराई।३।
चौदह समुल्लास कर एका। सत्यप्रकाश कियो धरि टेका।४।
जय! जै!! दयानन्द ऋषिराई। सन्तन के तुम सदा सहाई।५।
जग को सत्य धर्म के दाता। हो तुम ही वेदन के त्राता।६।
अरुण वर्ण मण्डित सब देहा। सूर्य तेज चमकै अति नेहा।७।
लेकर सतयुग का सन्देशा। दयानन्द पठयो जगदीशा।८।
गायत्री जो जपैं हमेशा। बढ़हिं बुद्धि बल मिटहिं कलेशा।९।
संशय हरै मिटै भवपीरा। जो सुमिरै वैदिक बलवीरा।१०।
दयानन्द अतुलित बलधामा। कर्षन पुत्र सुशंकर नामा।११।
सत्य सूप लै दोनहु हाथा। वेद शास्त्र अपने धरि माथा।१२।
ले निज कर में युक्ति कृपाना। तर्क तराजू लीन महाना।१३।
वेद युक्त बातन को मण्डन। कीन्हो पाखण्डन को खण्डन।१४।
समाज सुधार गिरि लीन उठाई। समरथ दयानन्द ऋषिराई।१५।
बाएँ भुजा असुर दल मारें। दहिने ओ३म् ध्वजा श्रुति साजें।१६।
त्याग किया तन मन धन सारा। उत्तम ब्रह्मचर्य व्रतधारा।१७।
वेद भाष्य करि अति निपुणाई। संशय थोथा दीन उड़ाई।१८।

दोहा– कुशल वैद्य की भांति से, कीन्ह चिकित्सा आय।
मत मतान्तर जगत के, गये सकल भय खाय।४।

चौ०–वेद विरोधी जे मत भारी। दयानन्द ऋषि से गे हारी।१९।
भा जग में सत्यार्थ प्रकाशा। आर्य जाति की पावन आशा।२०।
ऋषि ने सत्य मार्ग दिखलाया। जो सब सन्तन के मन भाया।२१।
षोडष संस्कार बतलाये। गुरुकुल विद्यालय खुलवाये।२२।
प्रथम स्वराज्य मंत्र उच्चारा। भारत मध्य क्रांति संचारा।२३।
तुम्हरो मन्त्र कांग्रेस माना। भयो स्वराज्य लोक सब जाना।२४।
पूर्व कल्प ऋषियों की नाईं। कीन्हों वेद भाष्य सुखदाई।२५।
नित्य कर्म का पाठ पढ़ाया। संध्या अग्निहोत्र सिखलाया।२६।
बिछुड़ों को फिर गले लगाया। छुआछूत का भूत भगाया।२७।
विधवा आश्रम किया प्रचारा। हो जिससे समाज उद्धारा।२८।
नियम एकता केर बनाया। दोष छुटैं सो यतन सिखाया।२९।
वेद रसायन तुम्हरे पासा। सादर तुम ईश्वर के दासा ३०।

दोहा– गुरुवर विरजानन्द को, दयानन्द सों भाय।
मिला न कोई शिष्य था, इनसे पहले आय।५।

स्वामी विरजानन्द भी, हुये पूर्ण मन काम।
दयानन्द को मिला प्रिय, वैदिक धर्म ललाम।६।

विद्या तप बल युक्ति से, बुद्धि गम्य ठहराय।
स्थापित फिर से किया, आर्यसमाज बनाय।७।

चौ०–गवादि पशु रक्षा में भाई। सारी शक्ति दीन लगाई।३१।
वैदिक राज्य करन के हेता। राजाओं को कियो सचेता।३२।
नियमित वेद पढ़ै जो कोई। तासु अमित जीवन फल होई।३३।
संध्या अग्निहोत्र जे करहीं। ते बैकुण्ठ अमर पद लहहीं।३४।
असत् त्यागि सत् हों सब कर्म। नवयुग का यह मानव धर्म।३५।
मत पन्थों में मत बौराओ। सत्य सनातन को अपनाओ।३६।
सत्यार्थ प्रकाश पढ़ो मन लाई। मत मजहब सब देहु भुलाई।३७।
थोथी पोथी बहु जग माही। वेद सत्य सम एकहु नाहीं।३८।
जितने ग्रन्थ वेद अनुसारा। तिनको जग में करहु प्रचारा।३९।
ग्रन्थ अनार्ष न मानहु ऐको। सब कूड़ा करकट सम फैंको।४०।

दोहा– जाते उन्नत होय जग, हो आनन्द सब ठाम।
मूल प्रयोजन है यही, सुनहुं हृदय को धाम।८।

सबको अमृत दान कर, स्वयं पिया विष जाम।
वैदिक धर्म प्रचार का, यह आदर्श महान।९।

दयानन्द ऋषि की कथा, अनुपम विषद् विशाल।
पढ़ें सुनहिं नर नारि सब, यही आश 'जयपाल'।१०।

—

# वेद–महिमा

(श्री स्वा० ब्रह्मानन्द 'वेदभिक्षु' आर्यसमाज गुन्नौर (बदायूं)

प्रभु दिव्य वाणी का—
अरे, मन गान करता चल।
निरन्तर प्रेम अमृत का—
सखे, तू पान करता चल॥
दिया सृष्टि की आदि में—
प्रभु ने ज्ञान अपना जो।
उसी को वेद कहते हैं—
उसी का मान करता चल॥
सकल व्यवहार विद्या का—
हुआ प्रकाश वेदों से।
जगी है ज्ञान की ज्योति—
स्वयं अज्ञान हरता चल।
प्रभु की प्रेरणा से ही—
हुआ था बोध ऋषि गण को॥
बनो तुम "वेद के भिक्षु"—
प्रभु का ध्यान करता चल॥

# साहित्य-समीक्षण

## अध्यात्म और आस्तिकता

ले. स्वामी सत्यप्रकाश सरस्वती, प्रकाशक निदेशक स्वामी सत्यप्रकाश प्रतिष्ठान लखीमपुर-खीरी उत्तर प्रदेश। पृष्ठ संख्या १३६, साइज ७+४॥ मूल्य सात रूपया प्रमुख वितरक- डा० रत्नकुमारी स्वाध्याय संस्थान, विज्ञान परिषद भवन दयानन्द मार्ग, इलाहाबाद-२।

स्वामी सत्य प्रकाश सरस्वती-भूतपूर्व डा० सत्य प्रकाश अध्यक्ष रसायन विभाग, प्रयाग विश्व विद्यालय इलाहाबाद आर्य जगत् के ख्याति प्राप्त विद्वान् तथा विचारक हैं। आपने विज्ञान-अध्यात्म आदि विषयों पर उच्च कोटि की रचनाएं प्रस्तुत की हैं। प्रस्तुत पुस्तक स्वामी जी के पाँच भाषण और विविध प्रश्नों के उत्तर का संग्रह है जो १९८३ के वेद प्रचार सप्ताह के अवसर पर, आर्य समाज माटूर मराठ बाडा में दिये गए थे। भाषणों के विषय हैं धर्म और साम्प्रदायिक क्रान्ति, मनुष्य और विवेक, गायत्री मन्त्र और अन्धविश्वास, पराविद्या के पांच अध्याय तथा आर्य और हिन्दू में अन्तर आदि।

स्वामी सत्य प्रकाश जी अध्यापक रहे हैं। अतः उनकी शैली विचारशील और ओजस्वी है। क्षणिक जोश की भाषा या कथा कहानियों के द्वारा वह समय नहीं व्यर्थ करते हैं। भाषण में मौलिक विचार प्रस्तुत करते हैं। चिन्तन की सामग्री श्रोता या पाठक को देते हैं। जैसा भाषण के विषयों से अवगत है। पाँचों भाषण आर्यसमाज के दर्शन उद्देश्य पर गम्भीर प्रकाश डालते हैं और ज्ञानवर्धन के साथ ही मौलिक विचारों के उन्मदायक हैं। इनके अध्ययन से भ्रम तथा अनर्गल विचार शान्त हो जाते हैं तथा नवीन चिन्तन दिशा प्राप्त होती है। भाषण माला उपयोगी है। विद्वान् तथा सामान्य जन और समाज के उपदेशकों को मनन करना चाहिये।

प्रसन्नता है कि प्रान्तीय आर्य प्रतिनिधि सभा के भूतपूर्व कोषाध्यक्ष तथा लखीमपुर के प्रतिष्ठित उद्योगपति एवं व्यवसायी श्री सुशील कुमार अग्रवाल स्वामी सत्य प्रकाश प्रतिष्ठान के निदेशक हैं। स्वामी जी के अनन्य शिष्य और आर्यसमाज क्षेत्र के उदीयमान युवक इञ्जीनियर श्री दीनानाथ सिंह प्रतिष्ठान के मन्त्री हैं तथा इनके अग्रज इञ्जीनियर श्री सूर्य लाल सिंह आदि के प्रयास और आर्थिक प्रबन्ध से प्रतिष्ठान का प्रथम प्रकाशन पाठकों के हाथ में है। सम्पादक मण्डल भी विज्ञ जनों का है। अतः आशा है कि प्रतिष्ठानका भविष्य उज्ज्वल होगा तथा नवीन उपयोगी रचनायें प्रकाश में आवेंगी।

प्रकाशन सन्तोषजनक है। कागज-मुद्रणमें और परिष्कार होना श्रेयस्कर होगा। स्वामी जी का पूर्ण पृष्ठ का चित्र और उनका परिचय तथा उनकी रचनाओं की सूची पुस्तककी गरिमामें वृद्धि करती है। आशा है अग्रिम प्रकाशन मे ध्यान रहेगा। प्रतिष्ठान के समस्त सहयोगी धन्यवाद के पात्र हैं, और आर्यजनों मे पुस्तक समाहृत होगी ऐसा विश्वास है।

## ईश्वर उपासना

लेखक डा० वेद प्रकाश एम.ए. पी. एच. डी. हिन्दी-विभाग, मेरठ कालेज मेरठ, प्रकाशक हिन्दी धर्म रक्षा सभा ४६८ ब्रह्मपुरी मेरठ, मूल्य ६) रूपया पृष्ठ २२६ साइज २०+३०।

वर्तमान मे समाज का जो नैतिक स्तर पर पतन है तथा हिंसावाद चारों ओर बढ़ता जा रहा है इस प्रवृत्ति को कैसे रोका जाय, असद् सद में कैसे परिवर्तित हो इस विचार ने पुस्तक की रचना ईश्वर उपासना क्यों और कैसे ? की गई है।

ईश्वर के प्रति आस्था तथा तदर्थ चिन्तन ही मानव की निम्नगा वृत्ति को ऊर्ध्व गामी बनाती है। इसीलिए डा० वेद-प्रकाश जी ने मानव जीवन का रहस्य, ईश्वर का अस्तित्व एवं स्वरूप, वैज्ञानिक दृष्टिकोण, अवतारवाद मूर्तिपूजा, उपासना विधि आदि विषयों पर गम्भीरता से मनन एवं विचार करके अपने पक्ष का समर्थन किया है। प्रत्येक विषय पर तर्क सम्मति एवं वेदानुकूल विचार प्रस्तुत है। आर्यजनों से अनुरोध है कि इस विषयों का विस्तार से अध्ययन हेतु इस उपयोगी पुस्तक का अध्ययन करें। पुस्तक सर्वरूपेण पठनीय है।

मुद्रण स्वच्छ, कागज उत्तम, कवर पृष्ठ आकर्षक है। डा० वेदप्रकाश जी बधाई के पात्र हैं।

## वैदिक भगवद्गीता (दोहों में)

लेखक- डा० वेदप्रकाश जी एम. ए. पी. एच डी. मेरठ कालेज मेरठ, प्रकाशक वैदिक धर्म रक्षा सभा- ४६८ ब्रह्मपुरी मेरठ, पृष्ठ संख्या ७२, मूल्य ३-५० साईज २०×३०।

डा० वेद प्रकाश जी ने श्रीमद्भगवद् गीता का हिन्दी भाषा मे दोहों मे भावानुवाद प्रस्तुत किया है। अनुवाद सरल है। दुरूह अर्थों को सुगमता प्रदान की गयी है। कोई विषय उपेक्षित नहीं है। सारांश में सत्यांश पूर्ण है। आशा है जन सामान्य मे इस लघु रचना का समादर होगा।

## कामना पैथी

लेखक अशोक किशोराणी अनुवादक प्रकाश चन्द्र किशोराणी प्रकाशक- संसार साहित्य मण्डल १४१ / २५३ मुलुन्ड कालोनी बम्बई- २, पृष्ठ संख्या १२० साइज ४॥+८॥ मूल्य २५) रूपया।

कामना पैथी सिन्धी भाषा में लिखित पुस्तक का हिन्दी अनुवाद है। जिसका मुख्य विषय है उन्नति एवं सफलता की ओर अग्रसर होने के लिए एक युवक को किन गुणों का अर्जन करना चाहिए और विफलता से बचने के लिए। निराशा की भावना न आने पावे, उसके क्या उपाय हैं। इस विषय में अंग्रेजी में उच्चकोटि की पुस्तकें है, परन्तु भारतीय भाषा में कतिपय पुस्तकों में यह पुस्तक सराहनीय है तथा लेखक के विचारों और अनुभवों पर आधारित है। जीवन के संघर्ष मे बढ़ते हुए व्यक्ति के लिए एक सम्बल है और असम्बलता से बचने के लिये समुचित उपयोगी परामर्शो से परिपूर्ण है। आत्म विकास के साधनों की ओर संकेत है। पांच अध्यायों में उन्नति, योग्यता अर्जन तथा एक सफल जीवन प्राप्ति के उपायो पर विचार पूर्ण विवेचन है। उपयोगी व्यावहारिक परामर्श भी हैं। संक्षेप मे कह सकते हैं कि आगे बढ़ने वालों के लिए दीप दर्शन है और गिरने वालों के लिए प्रबल सहारा है। पुस्तक पठनीय है नवयुवकों के लिए नितान्त उपयोगी है। आत्माभ्यास आत्मोन्नति के मार्ग का सोपान है। आशा है पुस्तक का समुचित आदर होगा।

मुद्रण स्वच्छ कागज उत्तम है और साज-सज्जा सुन्दर है। लेखक प्रकाशक अनुवादक सभी धन्यवाद के पात्र हैं, और अधिक से अधिक व्यक्ति पुस्तक से लाभान्वित हो यही कामना है।

— आचार्य रमेश चन्द्र एम. ए.

— आर्य कन्या महाविद्यालय सीपरी बाजार झांसी का नाम प्रबन्ध समिति ने श्रीमती इन्दिरा गांधी आर्य कन्या महाविद्यालय करने का निश्चय किया था, परन्तु कुछ व्यक्तियो द्वारा इसके विरोध में आमरण अनशन करने के कारण प्रबन्ध समिति ने पूर्व प्रस्ताव निरस्त कर दिया। बेदारीलाल मन्त्री

—सभा प्रचारक श्री ब्रह्मानन्द जी ने अपने सहयोगी श्री नेम प्रकाश, धनुर्धर, व युगलकिशोर भजनोपदेशक के सहयोगसे नवम्बर और दिसम्बर में लगभग १० आर्य समाजों में प्रचार किया, और ६ आर्यसमाजों को सभा मे प्रविष्ट कराया। और आर्य मित्र के ४ नवीन ग्राहक बनाये। ओम् लाल ढोलकवादक

—९ जनवरी को रवेजरी के श्री सुदर्शन सिंह के भ्रातृज का नामकरण संस्कार श्री इन्द्रदेवसिंह के पौरोहित्य में सम्पन्न हुआ। इन्द्रदेवसिंह मंत्री

# तड़प वाले तड़पाती जिनकी कहानी (९)

(प्रा० राजेन्द्र 'जिज्ञासु' वेद सदन अबोहर १५२११६)

इस मणि में हम केवल आर्य जगत् के लोह पुरुष श्री स्वामी स्वतन्त्रानन्द जी महाराज के जीवन की कुछ अत्यन्त प्रेरणाप्रद घटनाएं देंगे। जनवरी मास में उनका जन्म दिवस आ रहा है। स्वामी जी महाराज एक बहुमुखी प्रतिभा के महापुरुष थे। वह आर्य समाज के निर्माताओं में से एक थे। वह आजन्म ब्रह्मचारी थे। वह एक आदर्श आर्य संन्यासी थे। वह इतिहासज्ञ थे। पूज्य आचार्य प्रियव्रत जी के शब्दों में उन्हें आर्य सिद्धान्तों का तलस्पर्शीज्ञान था। वह शिक्षाशास्त्री थे। वह गवेषक लेखक थे। वह एक आदर्श मिशनरी थे। महान् आचार्य थे। परम तपस्वी थे। निर्भीक नीतिमान सेनापति, बलिदानी नेता और कुशल प्रबंधक थे।

## वह कैसे मिशनरी थे ?

जब स्वामी जी उपदेशक विद्यालय लाहौर के आचार्य थे तो शनिवार के दिन कहीं बाहर किसी समाज में प्रचारार्थ चले जाया करते थे। एक दिन वह रेलवे की टिकट वाली खिड़की पर जाकर खड़े हो गये और कुछ पैसा आगे करके बाबू से कहा टिकट दीजिए।

उसने कहा, कहां का टिकट दूं ? पैसे ४-६ आने ही पास थे। आपने कहा—इतने पैसे में जहाँ की टिकट बनती है बना दो। बाबू ने आश्चर्य से फिर पूछा आपने जाना कहा है ? आपने कहा प्रचार ही करना है,इतने पैसे में जहां भी पहुंच जाऊँगा प्रचार कर लूंगा।

ऐसी लगन वाले अद्वितीय मिशनरी थे हमारे पूज्य स्वामी जी।

## झट क्षमा मांग ली—

जब दयानन्द मठ की स्थापना का विचार आपके मन मे आया तो आपने आर्य पत्रों मे अपनी योजना रखी। इस पर अनेक आर्य नेताओं वा विद्वानों ने जहाँ उनके विचार का समर्थन किया वहां कुछ एक ने विरोध में भी लेख दिये। ऐसे लोगों में एक थे स्वर्गीय श्री पं० भीमसेन जी विद्यालङ्कार। आप जब पंजाब सभा के मंत्री थे। सभा के पत्र में आपका दयानंद मठ विषय पर एक लेख छपा।

स्वामी जी तब सार्वदेशिक सभा के कार्य कर्त्ता प्रधान थे। आपने पं० भीमसेन जी के लेख का उत्तर देते हुए एक लेख में लिखा सभा मंत्री जी ऐसा लिखते हैं आदि आदि। इस पर पं० भीमसेन जी का लेख छपा कि यह मेरे निजी विचार थे। मैंने सभामंत्री के रूप में ऐसा नहीं लिखा। क्या स्वामीजी के लेख को मैं सार्वदेशिक के कार्य कर्त्ता प्रधान का लेख जानूं ? पं० जी ने स्वामी जी के लेख पर इस आधार पर बड़ी आपत्ति की।

श्री स्वामी जी ने इस पर एक और लेख दिया। उसमें आपने लिखा कि चूं कि लेख सम्पादकीय के पृष्ठ पर छपा था— जिस पृष्ठ पर सभामंत्री के नाते वह यदा कदा लिखा करते थे। अतः मैंने इसे सभा मंत्री का जाना। मेरा जो भी लेख सार्वदेशिक के अधिकारी के रूप में होगा, उसके नीचे मैं कार्य कर्त्ता प्रधान लिखूंगा।

तथापि मैंने पं० जी के लेख को सभामंत्री का लेख समझा। यह मेरी भूल थी। इसलिए मैं पं० से क्षमा माँगता हूं। कितने विशाल हृदय के हमारे महापुरुष थे। उनके बड़प्पन का परिचय उनके पद न थे अपितु, उनका व्यवहार था। वह पदों के कारण ऊंचे नहीं उठे। उनके कारण उनके पदों की शोभा थी।

## मेरे पास वस्त्र कहां हैं ?

हैदराबाद का सत्याग्रह जोरो पर था। स्वामी स्वतन्त्रानंद जी ही फील्ड मार्शल थे जिस कुशलता से इस सेनानी ने इस धर्म युद्ध का सञ्चालन किया, उसका उदाहरण मिलना यदि असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य है। एक बार सत्याग्रह शिविर में कुछ सत्याग्रही वस्त्र की मांग को लेकर शिविर के प्रबंधकों से झगड़ने लगे। जब बात न सुलझी तो आ० ज्ञानचन्द्र आदि ने यह समस्या स्वामी जी के सामने लाकर रख दी।

आपने कहा, वस्त्र मांगने वाले को मेरे पास भेज दीजिए। वे लोग आ गये। स्वामी जी कौपीन लगाए आसन पर बैठे थे। पूछा आप लोग कैसे आए ? उनमें से किसी ने कहा, वस्त्र चाहिए। स्वामी जी ने कहा, मैं कौपीन लगाए बैठा हूं। मैंने वस्त्र तज दिए हैं। मेरे पास तो हैं नही। आप ..... यह उत्तर पाकर सब जन शान्त होकर लौट गये।

आर्य समाज के सब नेताओं वहां थे, स्वामी जी महाराज की सूझ पर चकित हो गये। स्मरण रहे कि श्री स्वामी जी ने सत्याग्रह के दिनों में चारपाई पर सोना छोड़ दिया। जूता पहनना छोड़ दिया। क्षौर करवाना छोड़ दिया। वही भोजन लेते थे जो जेल में आर्य वीरों को मिलता था। अब वस्त्र भी त्याग दिये। उनकी इस साधना का यह फल था कि आर्यसमाज विश्व के प्रमुखतम धनियों में एक निजाम उसमान को चित्त कर पाया।

## उत्तर प्रदेश के एक ग्राम में—

एक बार स्वामी जी प्रसिद्ध आर्य विद्वान् पं० रघुबीर सिंह शास्त्री जी के ग्राम बावली जिला मेरठ के समाज के उत्सव पर गये। बहुत शीत पड़ रही थी। पहुँचने का समय निश्चित नहीं था। गाड़ी ने देर से रात को उस ग्राम में पहुँचाया। वहीं कड़ाके की सर्दी में अपनी लोई ओढ़ कर बैठे रहे। किसी से पण्डाल का अता पता न पूछा। प्रातः काल पण्डाल में पहुँचे तो सब को आश्चर्य हुआ। पता चला कि महाराज रात भर स्टेशन पर बैठे रहे। किसी को कष्ट क्यों देना है। पं० चमूपति जी ने एक आर्य यति की साधना पर एक कविता लिखी थी—

'अहो ! सारी रात काटी शीत में'।

श्री स्वामी जी यति के सदाचार की घटना सुनाते हुए सदा यह पद सुनाया करते थे। न जाने स्वयं इस यतिराट् ने कितनी राते वेद प्रचार, देशरक्षा वा समाज सेवा के लिए कड़ी सर्दी में ऐसे ही बिताई।

## स्वाधीनता संग्राम में—

वही एक ऐसे साधु हैं जिन्हें भारत की स्वाधीनता के लिए वायसराय की आज्ञा से बन्दी बनाया गया। वही एक ऐसे संन्यासी हैं जिन पर एक प्रान्त के गवर्नर के वध का अभियोग चलाया गया। वही एक ऐसे संन्यासी हैं जिन पर सेना मे विद्रोह का दोष लगा कर घोर यातनायें दी गईं। कितनी पीड़ा दी गई ? महाराज ने कभी कुछ न बताया। आर्यसमाज के लिए देश के लिए रक्त का एक एक कण देने वाले महामुनि स्वतन्त्रानन्द को हमारा प्रणाम ! आइये मिलकर गायें—

सिर पर सहे कुल्हाड़े। स्वामी वह थे हमारे ॥

—

— देशभक्त स्वतन्त्रता संग्राम सेनानी श्री शान्ति प्रकाश जी 'प्रेम' प्रभाकर का ७१ वाँ जन्म दिवस दिनांक १२-१२-८४ को श्री जयानन्द भारतीय स्मारक भवन पंचपुरी में आर्यसमाज सावली आदि पंचपुरी गढ़वाल के द्वारा बड़ी धूमधाम के साथ मनाया गया। वासुदेव मन्त्री आ० स० पंचपुरी

—आर्य समाज उसका बाजार के भूतपूर्व प्रधान श्री मोहर लाल आर्य का निधन २६ नवम्बर को हो गया। ३० नवम्बर को श्री हरि प्रसाद आर्य का निधन बम्बई में हो गया। आर्यसमाज ने दोनों की आत्मा की शान्ति के लिए प्रार्थना की है।

परमानंद आर्य

—आर्य प्रतिनिधि सभा मध्य प्रदेश व विदर्भ ने श्रीमती इन्दिरा गाँधी के निधन पर गहरा शोक व्यक्त किया है। और उनके महान् गुणों की प्रशंसा की है। —मंत्री

— आर्य समाज मसूरी के प्रधान श्री चरण दास साहनी के पौत्र का नामकरण सस्कार वैदिकरीति से किया गया। प्रधान जी ने १०१) आर्य समाज को दान में दिये। परमात्माशरण मन्त्री

## शोक संवेदना

यह शोक समाचार उ० प्र० के आर्य जगत् में बड़े दुःख के साथ सुना गया कि आर्य समाज के कर्मठ, सुशील, अत्यन्त सरल स्वभाव वाले श्री उमेश चन्द्र जी स्नातक का सहसा स्वर्गवास हो गया है। जहाँ उन्होंने जनपद नैनीताल के पर्वतीय क्षेत्रों में वैदिक धर्म का बड़ी लगन से प्रचार-प्रसार किया वहां उन्होंने आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० की प्रमुख पत्रिका "आर्यमित्र" के सम्पादन में तथा सभा के अन्य मुख्य कार्यों में भी महत्व पूर्ण योगदान दिया है। वे सभा के कई ऊँचे पदों को भी सुशोभित करते रहे हैं। उनके इस आकस्मिक एवं असामयिक निधन से आर्य समाज को बड़ी क्षति पहुंची है जो निकट भविष्य में अपूरणीय है। उनके इस अचानक निधन पर मैं आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश की ओर से गहरा शोक प्रकट करता हूँ। परमात्मा से प्रार्थना करता हूँ कि वह उस दिवंगत आत्मा को शान्ति और सद्गति प्रदान करे तथा पारिवारिक जनों को उस असह्य वियोग के सहन के लिए धैर्य एवं विवेक प्रदान करे। हम आर्य जनों को उनके अधूरे कार्य को पूरा करने की शक्ति प्रदान करे।

इन्द्रराज प्रधान
आर्य प्रतिनिधि सभा लखनऊ

## आर्यसमाज के कार्यकर्ता पर प्रहार

मैनपुरी। ५-१-८५, आर्यसमाज मैनपुरी के प्रधान श्री नरेन्द्रार्य की सूचनानुसार गत दि० ३ जनवरी को आर्य जगत् के माने जाने युवा आर्य नेता तथा आर्य समाज मैनपुरी के कोषाध्यक्ष कु० ध्रुवपाल सिंह जी 'अटल' पर आर्य समाज से अपने घर जाते समय मार्ग में दो मोटर सायकिल पर सवार बदमाशों ने उन्हें मार देने की नियत से उन पर फायर किया जो उनके कोट को झुलसाता हुआ खाली निकल गया। श्री अटल के बाल बाल बचने पर आर्य संस्थाओं मे अपार प्रसन्नता व्यक्त करते हुए इस काण्ड की घोर निन्दा की गयी। अतः परमेश्वर को कोटिशः धन्यवाद दिया गया।

प्रधान आर्य समाज मैनपुरी

## आर्य उपप्रतिनिधि सभा मेरठ का प्रस्ताव

आर्य उपप्रतिनिधि सभा जिला मेरठ-गाजियाबाद की एक बैठक हुई जिसमे उत्तर प्रदेश से पधारे आर्य जगत् के अनेक गणमान्य प्रतिनिधि तथा आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश के प्रधान श्री इन्द्र राज जी भी उपस्थित थे, इस बात पर प्रसन्नता व्यक्त की कि प्रधान मंत्री श्री राजीव गांधी ने अपने राष्ट्रीय प्रसारण में भारतीय सांस्कृतिक परम्पराओं को अक्षुण्ण बनाये रखते हुए गंगा की पवित्रता को बनाये रखने का संकल्प लिया है। सम्पूर्ण आर्य जगत् इस पुनीत संकल्प पर उनको हार्दिक बधाई देता है।

साथ ही उनसे निवेदन है कि गाय को राष्ट्रीय पशु घोषित करें। क्योंकि जहां इससे हमारी धार्मिक भावनायें जुड़ी हुई हैं वहीं गौ हमारी राष्ट्रीय अर्थ-व्यवस्था में भी महत्त्वपूर्ण भूमिका निभाती हैं। गाय तिनके खाकर सबको अमृत प्रदान कर सबका कल्याण करने वाली है। अतः गोरक्षा हेतु अधिनियम बनाया जाय।

—सम्वाददाता

### श्री ज्वाला प्रसाद गुप्त का निधन

आर्यसमाज सिविल लाइन्स, वैदिकआश्रम अलीगढ़ के यशस्वी मंत्री श्री ज्वाला प्रसाद गुप्त का ७२ वर्ष की आयु मे दिनांक १९ दिसम्बर १९८४ को मध्याह्न में आकस्मिक निधन हो गया। श्री गुप्त उच्च बैंक सेवा से अवकाश प्राप्त होकर वहां अपने बड़े पुत्र के परिवार के साथ रह रहे थे। उनके भरे पूरे शोक संतप्त परिवार में, उनकी धर्म परायणा पत्नी, बन्धु, पुत्र, पुत्री, पौत्र, पौत्री आदि हैं, जिनमें से एक पुत्र एवं पुत्री आजकल विदेश में सेवारत हैं।

हरप्रसाद आर्य प्रधान

## श्री उमेशचन्द्र स्नातक शान्ति यज्ञ

आर्यसमाज मन्दिर ताड़ीखेत मे ६ जनवरी १९८५ को 'उमेशचन्द्र स्नातक-शान्तियज्ञ' पं० प्रेमदेव शर्मा के पौरोहित्य में महात्मा भक्तमुनि की अध्यक्षता मे हुआ। स्नातक जी २१ दिसम्बर को अपने पीछे धर्मपत्नी, एक पुत्री और एक पुत्र छोड़ गये। स्वामी गुरुकुलानद कच्चाहारी ने दिवंगत आत्मा की शांति तथा परिजनों के धैर्य हेतु परमात्मा से प्रार्थना की।

गुरुकुलानंद सरस्वती

### गृह प्रवेश

श्री बी० सिंह बी ४० महानगर इक्सटेन्सन का गृह प्रवेश श्री बेचन सिंह अधिष्ठाता आर्यवीर दल उ० प्र० ने १३ जनवरी को कराया। १०१) आ० स० बगहा मीरजापुर को दान प्राप्त हुए।

बेचनसिंह अधिष्ठाता आर्यवीर दल उ० प्र०

—संघड़ विद्या सभा ट्रस्ट जयपुर ने इस वर्ष आचार्य गोवर्धन शास्त्री पुरस्कार १९८५ वैदिक विद्वान् पण्डित भगवद्दत्त वेदालंकार को प्रदान करने की स्वीकृति दी है। यह पुरस्कार विश्वविद्यालय गुरुकुल कांगड़ी के वार्षिकोत्सव पर कुलाधिपति महोदय द्वारा भेंट किया जाता है। इस में १००० रु० तथा वस्त्र होते हैं।

—वीरेन्द्र अरोड़ा कुल सचिव

—आर्यसमाज इटारसी ने २३ दिसम्बर को श्रद्धानन्द बलिदान दिवस मनाया। —चन्द्रभूषण शर्मा मन्त्री

—१४ जनवरी को आर्यसमाज मन्दिर सम्भल में मकर संक्रांति पर्व के यज्ञ के पश्चात् श्रीमती मनोरमा देवी जी प्रधान आर्यसमाज सम्भल ने निर्धन व्यक्तियों को लिहाफ वितरित किये। —मंत्री

—आर्यसमाज चौंढेरा ( बुलन्दशहर ) ने सभामंत्री श्री मनमोहन जी तिवारी पर सभा कार्यालय में घातक आक्रमण किये जाने की घोर निन्दा की है। —रामबाबू आर्य मंत्री

—वैदिक गुरुकुल विद्यालय कृष्णपुर ( फर्रुखाबाद ) २३ से २५ फरवरी तक महर्षि दयानन्द बलिदान शताब्दि मना रहा है।

—आचार्य चन्द्रदेव शास्त्री कुलाधिपति

—आर्यसमाज सिविल लाइन्स रामघाट रोड अलीगढ़ ने श्री ज्वाला प्रसाद गुप्त मन्त्री के निधन पर गहरा शोक प्रस्ताव पास किया है। गुप्त जी के लघुभ्राताओं ने १०१) आर्यसमाज व १०१) रुपये महिला आर्यसमाज को दान में दिये। —विद्याप्रसाद जैसवाल
कार्यवाहक मंत्री

—आर्यसमाज मेस्टन रोड कानपुर ने श्री ला. लाजपतराय की धर्म पत्नी एवं श्री सूर्यप्रकाश के श्वसुर के आकस्मिक निधन पर शोक संवेदना का प्रस्ताव पास किया है। —विजयपाल शास्त्री मंत्री

## सभा प्रधान श्री इन्द्रराज जी का दिसम्बर ८४ का प्रचार दौरा

[१] १-१२-८४ को दिल्ली, [२] ३-१२-८४ को दिल्ली, [३] ४-१२-८४ गोविन्दपुरी (गाजियाबाद), [४] ५ दिसम्बर ८४को गुरुकुल प्रभात आश्रम, [५] ८ दिसम्बर ८४ स्याना, [६] ९ दिसम्बर ८४ हापुड़, [७] १० दिसम्बर ८४ को गुरुकुल प्रभात आश्रम, [८] ११ दिसम्बर ८४ दिल्ली, [९] १५ तथा १६ दिसम्बर ८४ को सार्वदेशिक सभा के निर्वाचन में भाग तथा सार्वदेशिक के प्रधान श्री लाला रामगोपाल जी शालवाले को उ. प्र. सभा की ओर से आर्यसमाज हजूरी बाग काश्मीर के निर्माण के लिए २१९७८) रुपये भेंट, [१०] १९ दिसंबर ८४ गुरुकुल प्रभात आश्रम एवं मेरठ विश्वविद्यालय, [११] शकुन बाल मंदिर मे प्रवचन, [१२] २१ तथा २२ दिसम्बर को कान्फ्रेंस आफ एक्सप्लोरेशन में सम्मिलित हुये। [१३] २३ दिसम्बर ८४ से पथरी के दर्द से पीड़ित। [१४] ३० दिसम्बर ८४ दिल्ली। [१५] ३१ दिसम्बर ८४ गुरुकुल प्रभात आश्रम। —ब्रह्मचारी

## योग प्रदर्शन तथा उपदेश

मेरठ क्षेत्र के प्रसिद्ध उपदेशक पं. महावीर शास्त्री ने क्षेत्र के विभिन्न स्थानों तथा विद्यालयों में योग प्रदर्शन किया और उपदेश तथा भजनों के द्वारा जनता में आर्यसमाज का व्यापक प्रचार किया।

—सम्वाददाता

## उत्सव—

### गुरुकुल कुण्डा

गुरुकुल महाविद्यालय कुण्डा ( बिजनौर ) का वार्षिकोत्सव २३, २४, २५ फरवरी को मनाया जायगा। —अधिष्ठाता

### ऋषि बोध पर्व

आर्यसमाज सिविल लाइन्स वैदिक आश्रम अलीगढ़ में ऋषि बोधोत्सव १७ से २० फरवरी तक मनाया जायगा।

—विद्याप्रसाद कार्यवहक मंत्री

### गुरुकुल महाविद्यालय कण्वाश्रम

गुरुकुल महाविद्यालय कण्वाश्रम का वसन्त महासम्मेलन २६ से २८ जनवरी तक मनाया जायगा। ब्र. विश्वपाल जयन्त

### आर्यसमाज विद्युत गृह कासिमपुर

आर्यसमाज विद्युतगृह कासिमपुर ( अलीगढ़ ) का वार्षिकोत्सव ३, ४, ५ मार्च को मनाया जायगा। —चन्द्रपालसिंह मंत्री

—श्री हरिशरण जी आर्य भूतपूर्व कर्मठ कार्यकर्त्ता एवं मंत्री आर्य समाज बाराबंकी की धर्मपत्नी का देहावसान दि० २८-१२-८४ को कठिन बीमारी के पश्चात् हो गया। प्रभु दिवंगत आत्मा को शान्ति एवं दुःखी परिवार को सहन शक्ति प्रदान करे।

—अवधनारायण मंत्री आर्यसमाज, कैसरबाग लखनऊ

## पण्डिता जानकी देवी पाठक का निधन!

श्रीमती जानकी देवी पाठक ( धर्मपत्नी प्रसिद्ध संस्कृत विद्वान् एवं संस्कृत में सत्यार्थ प्रकाश के अनुवादक स्व० पं० शंकरदेव पाठक काव्यतीर्थ ) का देहान्त १३ दिसम्बर ८४ को दिल्ली में अपने पुत्र श्री सुरेशचन्द्र पाठक ( परराष्ट्र विभाग भारत सरकार से रिटायर्ड ) के निवास स्थान सैक्टर २ क्वार्टर ६०४ सादिकनगर में हो गया। वे अपने पीछे ३ सुयोग्य पुत्र एवं पौत्र पौत्रियां छोड़ गई हैं। उनकी आयु ८४ वर्ष की थी।

वे एक विदुषी महिला थीं और कई वर्षों तक आगरा और लखनऊ में माध्यमिक स्कूलों में संस्कृत हिन्दी का उन्होंने अध्यापन किया था।

उनका जन्म येवला (नासिक)के एक सम्पन्न गुजराती जन्मना वैश्य आर्य परिवार में हुआ था। कन्या गुरुकुल हाथरस में भी कई वर्ष पर्यन्त उन्होंने शिक्षा प्राप्त की। उनका विवाह अन्तर्जातीय एवं अन्तर्प्रान्तीय था। इसके कारण दोनों परिवारों को बिरादरी एवं कुटुम्बियों और जाति बहिष्कार का दण्ड सहन करना पड़ा था। उनके दो पुत्रों के भी अन्तर्जातीय विवाह हुए। वे संस्कृत कविरत्न स्व० पं० मेधाव्रत जी की छोटी बहिन थी। श्रीमती जानकी देवी ने हजारों रुपयों का संस्कृत साहित्य सार्वदेशिक सभा के पुस्तकालय को दान किया था।

पं० शंकरदेव पाठक (श्री रघुनाथप्रसाद पाठक के बड़े भाई) गुरुकुल वृन्दावन के छात्र रहे थे और वहीं उन्होंने अध्यापन कार्य करते हुए उन के जीवन का अन्त हुआ। बिजनौर जिले के जन्मना आर्य ब्राह्मण परिवार से वे सम्बन्धित थे। ब्रह्मदत्त स्नातक

भारतीय सूचना सेवा ( रिटा: )

अवै. प्रेस एवं जन सम्पर्क सलाहकार दिल्ली

## आर्यसमाज दशाश्वमेध का भवन

आर्यसमाज दशाश्वमेध वाराणसी जो विगत १४ वर्षों के लगभग अपना सत्संग धर्मप्रेमी श्री पन्नालाल दास के घर पर करता आ रहा था; अब अपने निजी भवन डी० ३५/२१, जंगमवाड़ी, वाराणसी में ऋषि निर्वाण दिवस ( दीपावली ) के अवसर से अपने सभी कार्यक्रम अपने भवन से आरम्भ कर दिया है।

भवन के क्रय का श्रेय वर्तमान अध्यक्ष श्री अशोक कुमार त्रिपाठी एवं मंत्री दीपनारायण लाल को है जिन्होंने अपनी गाढ़ी कमाई से ५००१) रुपये प्रत्येक ने देकर तथा चन्दा एवं ऋण लेकर ३५०००) एकत्रित कर यह अनुकरणीय एवं सराहनीय कार्य किया है।

—दीपनारायण लाल मंत्री

—इस वर्ष महात्मा हंसराज दिवस २१ अप्रैल सन् १९८५ को हर वर्ष की भाँति प्रातः ९ बजे से १२-३० बजे तक ताल कटोरा गार्डन के इन्डोर स्टेडियम दिल्ली में मनाया जायगा।—राममाथ सहगल सभामंत्री

—जिला सभा जौनपुर के प्रधान श्री मुन्नीलाल जी के प्रयास से पाण्डेपुर ( जौनपुर ) में नवीन आर्यसमाज का गठन हुआ है। इसके प्रधान पं० सियाराम जी और मंत्री श्री रामखेलावन चुने गये हैं।

—तारानाथ मंत्री

—बम्बई की समस्त आर्यसमाजों की ओर से आर्यसमाज चेम्बूर में स्वामी श्रद्धानन्द का बलिदान दिवस मनाया गया।

—ईश्वरमित्र मंत्री

## आवश्यकता

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ के लिए आवश्यकता है कतिपय त्यागी, तपस्वी, विद्वान्, साधु-संन्यासी, वानप्रस्थी अथवा अवकाश प्राप्त वैदिक मिशनरी जीवन-दानी व्यक्तियों की; जो प्रदेश में शहर-शहर, गांव-गांव घूम-फिर कर सुप्त आर्यसमाजों को जागृत कर सकें, नई समाजों की स्थापना कर सकें और अपने त्यागमय आदर्श जीवन की छाप से आर्यसमाजों के पतनोन्मुख जीवन को नई प्रेरणा और प्रोत्साहन प्रदान कर सकें। सभा उनके जीवन-यापन, मार्ग व्यय आदि की समुचित व्यवस्था करेगी। कृपया पूर्ण विवरण सहित निम्न पते पर सम्पर्क करें— निवेदक—

मनमोहन तिवारी मंत्री
आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश
५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ

स्वामी कर्मानन्द
प्रचार अधिष्ठाता

## शुभ-विवाह

जिला आर्य उप प्रतिनिधि सभा, झांसी के प्रधान श्री शांतिप्रसादजी के पौत्र चि०नवीन जी, सुपुत्र श्री सुरेशचन्द्र जी का शुभ-विवाह संस्कार गोपालगंज निवासी श्री सुरेशचन्द्र जी माहेश्वरी की सुपुत्री आयुष्मती पल्लवी के साथ दि० ८-१२-१९८४ को झांसी में सम्पन्न हुआ। पाणिग्रहण संस्कार कराने हेतु हैदराबाद के प्रसिद्ध आर्य विद्वान् पं० मदन मोहन जी विद्यासागर को विशेष रूप से आमंत्रित किया गया था।

—बेहारीलाल आर्य मंत्री

## शोक समाचार

दि० २१-१२-८४ को श्री उमेशचन्द्र स्नातक मंत्री आर्यसमाज हल्द्वानी एवं एम० बी० इन्टर कालेज के प्रवक्ता का झांसी अस्पताल में निधन हो जाने का समाचार सुनते ही, भवाली आर्यसमाज के सदस्यों को अत्यन्त दुःख हुआ।

श्री भूमित्र आर्य जी ने कर्मठ एवं उत्तराखण्ड के आर्यसमाजों को प्रेरणा देने वाले ६० वर्षीय सुवक्ता की कैंसर रोग से मृत्यु होने पर गहरा दुःख प्रकट किया, और आर्यसमाज भवाली की ओर से ईश्वर से प्रार्थना की कि वह स्वर्गीय आत्मा को शांति एवं दुःखी परिवार को धैर्य प्रदान करे। —भूमित्र आर्य मंत्री

—आर्यसमाज सीसामऊ कानपुर का वार्षिकोत्सव एवं वेद कथा २९ अक्टूबर से ४ नवम्बर तक हुआ। ३१ अक्टूबर तक प्रातःकाल श्री पं० सुरेशचन्द्र वेदालंकार ने कठोपनिषद् की कथा अत्यन्त सुरुचिपूर्ण और प्रभावात्मक शैली में की। दोपहर के बाद प्रधान मंत्री श्रीमती इन्दिरा गांधी की हत्या के बाद उत्पन्न परिस्थितियों के कारण शाम से कार्यक्रम स्थगित हो गया और श्री पं० लक्ष्मणकुमार जी शास्त्री के सभापतित्व में उनके निवास पर यज्ञ के पश्चात् श्री सुरेशचन्द्र वेदालंकार ने शोक प्रस्ताव रखा। उनके कार्यों पर प्रकाश डाला और दिवंगत आत्मा की शांति के लिए भगवान् से प्रार्थना की गई।

—रिपुदमन मल्ला मंत्री

—आर्यसमाज फतेहपुर पूठी ( मेरठ ) के उपप्रधान श्री नाहरसिंह ने १३ से १६ दिसम्बर तक सामवेद पारायण यज्ञ कराया।

—ओ३म् प्रकाश आर्य मन्त्री

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45773 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल डब्ल्यू/एन पी ७९
मा० पौष २३
माघ कृ० ७ रविवार
१३ जनवरी १९८५ ई०

# आर्य्य मित्र

उत्तर-प्रदेशीय आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र

१२६४६-श्री पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय
हरिद्वार

## आर्यसमाज नैनीताल की सम्पत्ति पर कब्जा

नैनीताल में एक भवन विद्यालय खोलने हेतु आर्यसमाज नैनीताल को दान में प्राप्त हुआ था। जिसकी रजिस्ट्री, म्यूटेशन आर्यसमाज नैनीताल के नाम हो गई। जिसका एक भाग खाली होने पर उसको रेन्ट कन्ट्रोल अधिकारी ने आर्यसमाज के नाम रिलीज कर दिया। उस रिलीज हुये भाग पर गांधी जयन्ती की पूर्व संन्ध्या पर कुछ असामाजिक लोगों ने बलपूर्वक कब्जा कर लिया और उसमे तिरङ्गा झण्डा लगा दिया। पुलिस तथा शासन से अनुनय विनय पर एस०एस०पी० महोदय ने पुलिस को उस मकान को कुर्क करके अपने अधिकार मे लेने के आदेश दिये। पुलिस ने इसके लिए एस०डी०एम०महोदय को आज्ञा मांगी लेकिन आज तीन माह से अधिक का समय व्यतीत होनेपर भी आज्ञा नहीं मिल पाई। जिसका तुरन्त मिलना अति आवश्यक है। यह एक उदाहरण मात्र है जब सार्वजनिक सस्था के साथ ऐसा हो रहा है। तो सर्वसाधारण का क्या हाल होगा।

शासन को ऐसे कुकृत्य तुरन्त रोक कर जनता को न्याय दिलाना परम धर्म है। —केदारसिंह मंत्री
आर्यसमाज नैनीताल

## आर्यसमाज कैंसरबाग लखनऊ का उत्सव

आर्यसमाज कैंसरबाग लखनऊ का वार्षिकोत्सव दिनांक २२, २३ व २४ फरवरी ८५ को घण्टाघर पार्क (अमीनाबाद) मे बड़े समारोहपूर्वक मनाया जायगा। जिसमे निम्न विद्वान् एवं संन्यासी भाग लेंगे।

श्री डा० काश्यानन्द जी सरस्वती, आचार्य प० सूर्यबली पाण्डे जौनपुर, आचार्या डा० प्रज्ञादेवी जी वाराणसी, श्रीमती सतोष कुमारी कपूर एम. एल. सी., श्री प० इन्द्रराजजी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उ०प्र०

पुस्तक विक्रेताओ से अनुरोध है कि अपनी स्टाल भी लावें उनको उचित सुविधा दी जायगी। —अवधनारायण, मंत्री

## शुभ सूचना

ऋषि जन्म बोध भूमि में स्थापित 'महर्षि दयानन्द स्मारक ट्रस्ट, टङ्कारा' की दि० १६, १७, १८ फरवरी ८५ में होने वाली रजत जयंती व ऋषि बोधोत्सव के उपलक्ष में आर्य युवकों को शिक्षा बोध हेतु आर्य जगत् के प्रख्यात योग निष्णात संन्यासी पूज्य स्वामी सत्यपति जी महाराज के द्वारा ९ फरवरी से १५ फरवरी ८५ तक एक 'योग प्रशिक्षण शिविर' का आयोजन किया गया है।

इसमे सभी १५ वर्ष के ऊपर के युवक व आर्यजन प्रशिक्षित हो सकते हैं। प्रशिक्षार्थियों से निवेदन है कि योगदर्शन टीका, व्यवहारभानु, सत्यार्थ प्रकाश तथा संन्ध्या की पुस्तक के साथ टंकारा ट्रस्ट में ८ फरवरी तक पहुंचें।

भोजन व आवास व्यवस्था ट्रस्ट द्वारा होगी। समय कम है अतः शीघ्र ही प्रशिक्षार्थी अपने आने की सूचना दें।

हरिओ३म् सिद्धान्ताचार्य उपाचार्य
महर्षि दयानन्द स्मारक ट्रस्ट, टंकारा राजकोट (सौराष्ट्र)

## आर्यसमाज का आधार स्तम्भ टूट गया

विलक्षण प्रतिभा, सौम्य मृदु स्वभाव, आर्य वैदिक विद्यालयो के कुशल प्र 'स्थापक, वैदिक आर्य विचारों में दृढ़ आस्था रखने वाले आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० के भूतपूर्व मंत्री एवं आर्यसमाज शिकोहाबाद के प्राणदाता, महान् दानी, महान् संकट में भी धैर्य धारण करने वाले वयोवृद्ध रीठरा निवासी श्री ठा० फूलनसिंह का अपने पुत्र ब्रजपालसिंह के यहा रुड़की मे लम्बी बीमारी के कारण निधन हो गया। आर्यसमाज शिकोहाबाद के सभी आर्य सदस्यो को गहरा धक्का लगा है। उनके सत्परामर्श एवं विवेकपूर्ण सुझावों से आर्यसमाज निरन्तर उन्नति के पथ पर आसीन हो रहा था। उनके उठ जाने से हम सभी लोग अपने को किंकर्तव्यविमूढ़ असहाय-सा महसूस कर रहे हैं। प्रभू से हम प्रार्थना करते हैं कि दिवंगत आत्मा को शांति प्रदान करें तथा समस्त शोकाकुल परिवार एवं इष्टमित्र बन्धु बान्धवों को धैर्य धारण की शक्ति दे। —शास्त्री मन्त्री



स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए भगवानदीन आर्यभास्कर प्रेस ५ मीरबाई मार्ग लखनऊ से कृष्णगोपाल वर्मा द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ | घोषणा पत्र नं० ७/६०

वर्ष ८८ ] मा० पौष ३०, माघ ७, १४, माघ कृष्ण १४, शु० ६, १३ रविवार संवत् २०४१ वि०, [ अङ्क ३-४
दि० २०, २७ जनवरी व ३ फरवरी १९८४

## प्रार्थना

ओं यं ब्राह्म जनयन्तो देवा ऽ अग्रे तदब्रुवन् । यस्त्वैवं ब्राह्मणो विद्यात्तस्य देवा ऽ असन्वशे ॥

—यजु. ३१-२१

भावार्थ–विद्वान् लोग उस ब्रह्मतेज को ( हृदय में ) प्रकट करते हुए आदि में उपदेश करते हैं। जो ब्राह्मण इस प्रकार ब्रह्म को जानता है,. उसके वश में सब दिव्यशक्तियां हो जाती हैं।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक–
**मनमोहन तिवारी**
सम्पादक–
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# ❀ दृषदेव प्र मृण रक्ष इन्द्र ❀

हे परमात्मन हमारे चारों ओर फैले हुए दुर्व्यसनी राक्षसों से आप रक्षा करें और अशुभ चिन्तकों का विनाश उसी प्रकार से कर दें जैसे पाषाण खण्डों के बीच कोई वस्तु पीस दी जाती है। देश में, समाज में, प्रशासन सत्ता में निरत व्यक्तियों के चारों ओर कितने प्रकार के राक्षस घूमा करते हैं और उनकी मनोवृत्ति कैसी होती है उसका ऋग्वेद के इस मन्त्र में उल्लेख है—

उलूकयातुम् शुशलूकयातुम् जहि श्वयातुमुत कोकयातुम् ।
सुपर्णयातुमुत् गृध्रयातुं दृषदेव प्र मृण रक्ष इन्द्र ॥ ऋ. ७-१०४-२२

समाज में निकृष्ट प्रवृत्ति के व्यक्ति होते हैं जिनका पक्षियों और पशुओं के प्रतीक रूप में स्वभाव का वर्णन है, वह है—उलूक, श्वशलूक, श्वान, कोक, सुपर्ण तथा गृद्ध। इनके स्वभाव एवं कर्म सर्वविदित हैं। उलूक को दिन में दिखाई नहीं पड़ता है। रात्रि में गति तीव्र होती है, अन्धकार में दक्षता और प्रकाश में जड़ता। सत् से दूर असत् से प्रेम उलूक प्रवृत्ति है। श्वशलूक वृक् भेड़िये का द्योतक है, जो हिंसक उत्पीड़क-शिशुओं औ लघु पशुओं का हिंसक है, क्रोध एवं क्रूरता भी इसमें रहती है। श्व प्रवृत्ति है, खुशामद की और रोटी के टुकड़े पर पूंछ हिलाने की तथा पैर चाटने की। कितने ही पैसे के लालच में विदेशियों के पैर चाटने लगे हैं उसका उदाहरण सामने है। कोक पक्षी अति विलासी और कामी होता है। इस प्रवृत्ति के व्यक्ति सुरा–सुन्दरियों के जाल में फंसकर देशद्रोहिता करते हैं। सुपर्ण बाज पक्षी है जो आक्रमण करता है निर्दयता से। इस प्रवृत्ति के व्यक्ति दूसरे के संकेत पर–विदेशी सत्ता के इङ्गित करने पर अपने ही देश में अनर्थ कर सकते हैं—गृद्ध दूर दृष्टि रखता है और मांस भक्षी होता। इस प्रवृत्ति वाला सर्वत्र विनाश और अपकर्ष की खोज में रहता है।

मानव मात्र के कल्याण एवं उपकार के लिये वेदों की वाणी के माध्यम से परमेश का जन-जन को संकेत है कि समाज में तमोगुणी वृत्ति प्रधान व्यक्ति जो उलूक-शुशलूक–श्वान–कोक—सुपर्ण तथा गृद्ध स्वभाव के हों उनसे सावधान रहना चाहिये तथा उन्हें उसी प्रकार से पीस और कुचल देना चाहिये जैसे दो पाषाण खण्डों के बीच किसी वस्तु को पीस दिया जाता है। आज हमारे देश में जासूसों का जाल बिछा है उच्च पदस्थ अधिकारी इसमें फंसे हैं। देश की गोपनीय सुरक्षा व्यवस्था और उनके अभिलेख विदेश में शत्रुओं को सौंप देने का प्रयास गतिशील है। अतः शीर्ष के मन्त्र का संकेत है कि राजसत्ता सञ्चालन में निरत जन और समाज सेवा कार्य में लगे व्यक्ति खुशामदी—चापलूस—असत्य भाषी—अवसरवादी—सुरा-सुन्दरियों के प्रेमी, अकारण भय आतङ्क की बात करने वाले छद्मवेशी और बनावटी व्यक्तियों से सावधान रहें। विद्वान्, कुलवान्, संयमी, आदर्श चरित्र एवं संन्यास भावना प्रधान व्यक्तियों को ही अधिकार सत्ता सञ्चालन का भार सौंपा जाय। राजसत्ता पर बैठे व्यक्तियों को मन्त्र में संकेत है कि दुराचारी जासूस और देशद्रोहियों का कठोरता के साथ विनाश किया जाय जैसे पाषाण खण्ड पिसने वाली वस्तु का कर देते हैं।

आर्यमित्र भारत के प्रधानमन्त्री और सर्वोच्च सत्ता सम्पन्न संस्था लोक सभा से अपेक्षा रखता है कि दृढ़ता का परिचय देते हुए देश के प्रति किसी प्रकार की भी द्रोहिता और जासूसी की हो उसे बेनकाब किया जाय। उसको कठोरतम दण्ड दिया जाय। सम्बन्ध—पद का ध्यान देशद्रोहियों के प्रति न रखा जाय।

महाकवि भवभूति संकेत करते हैं—

स्नेहं दयां च सौख्यं च यदि वा जानकीमपि,
आराधनाय लोकस्य मुञ्चते नास्ति मे व्यथा।

राज सत्ता पर आसीन राम कहते हैं कि लोक प्रशासन में पूर्ण सत्यता हेतु मैं स्नेह, दया, सुख और स्वपत्नी जानकी तक का परित्याग कर सकता हूं। राष्ट्रहित स्वहित से प्रमुख है।

आर्यमित्र

# अध्यात्म सुधा

## मनवे ज्योतिरार्यम्

(ऋ० १०।४३।४)

(परमेश्वर मनुष्यों के लिए श्रेष्ठ ज्योति प्रदान करे)

(श्री प्रशस्यमित्र शास्त्री, एम० ए०(लब्धस्वर्णपदक) पी एच डी, महोपदेशक)

वेदों में परमेश्वर ने हमें प्रकाश की ओर बढ़ने के लिए उत्साह एवं बल प्राप्त करने को सचेष्ट रहने का संकेत किया है। यह ज्योति या प्रकाश केवल बाह्य जगत् में ही नहीं होना चाहिये प्रत्युत हृदय एवं मस्तिष्क के अन्तस्थल में भी इसका आलोक होना चाहिये। दीपावलि का पर्व बाह्य जगत् के प्रकाश के साथ ही हमें मस्तिष्क एवं हृदय के अज्ञानान्धकार को नष्ट कर ज्ञान की ओर अभिमुख होने के लिए सचेष्ट रहने एवं प्रेरणाप्रद जीवनके निर्माण का सन्देश प्रदान करता है। आज विडम्बना यह है कि व्यक्ति का बाह्य रूप देखने में जितना आभायुक्त एवं चमत्कृत प्रतीत होता है, अन्दर से वह उतना ही खोखला एवं कालिमायुक्त है। संस्कृत में श्लोक है —

दीप्तिमद् वर्त्तते वस्त्रं शरीरं दीप्तिमत् तथा।
दीप्तिमद् बाह्यरूपं स्यात् किन्तु चित्तं तमोवृतम् ॥
मानवो मानवं हन्ति अन्धेन तमसा वृत.।
हसन्ति दानवास्तत्र किमाश्चर्यम् अत. परम् ॥

अर्थात् मनुष्य के वस्त्र, देहयष्टि एवं बाह्यरूप आडम्बर पूर्ण एवं साफ है किन्तु हृदय तमः पूर्ण है। आज उसी तमस् के वशीभूत मानव मानव का ही वध कर रहा है। जब कि दूर खड़ा दानव विहस रहा है। इससे अधिक आश्चर्य की बात और क्या हो सकती है?

दीपावलि के पावन दिन ही स्वामी दयानन्द के नश्वर शरीर का नाश हो गया था। नाशवान् वस्तु का नाश एक न एक दिन अवश्यम्भावी है। निश्चित ही यह शरीर नाशवान् है। किन्तु संसार में क्या दीपावलि के उस दिन केवल स्वामी जी का शरीर ही नष्ट हुआ था? सैकड़ों- हजारों लोग प्रतिदिन विश्व में मरते रहते हैं। उस दीपावलि के दिन जिन लोगों का शरीरान्त हुआ था उनमें से कितने लोगों को हम जानते हैं?

स्वामी जी की उस मृत्यु ने स्वामी जी को अमर बना दिया था। ऐसी भाग्यशाली मृत्यु महापुरुषों को ही मिलती है। संसार का शायद ही कोई महापुरुष होगा जो अपनी स्वाभाविक मृत्यु का वरण कर पाता है। मृत्यु का हंसते हुये वरण करना अपने आपमें अभूतपूर्व घटना है। विशेषकर उस मृत्यु का तो और भी जो कई दिनों से दारुण कष्ट और वेदना प्रदान कर रही हो।

कहते हैं कि सुकरात को जिस दिन विष पान करना था उसके एक दिन पूर्व उनके शिष्यों में से किसी ने उनसे एकान्त में प्रस्ताव किया कि हम लोग आज की रात आपको चुपचाप जेल की इस विशाल प्राचीर से आजाद करा देंगे जिससे कि आपके मूल्यवान् जीवन की रक्षा हो सके। शिष्यों की इस बात को सुनकर सुकरात मुस्कराये और उनसे पूछा— 'अच्छा यह बताओ, यदि मैं इस मृत्यु दण्ड से बच जाऊं तो फिर तो कभी नहीं मरूँगा? सुकरात की इस बात पर शिष्य मौन हो गये। सुकरात ने आगे कहा— यदि इस बार जेल से आजाद होने के बाद भी मुझे ... कभी मरना ही है तो मैं ... और ... के ... प्रति ... आज तक मैंने अपने सिद्धान्तों और नैतिक विचारों पर अटल रहा तथा ... नहीं किया फिर अपने ... का बलिदान करके यदि मैं ... कर भी ... हूँ तो ... तो ... य, कायरता और ... होगी। जीवन के ऐसे मोड़ पर हमें ... अपने सत्य सिद्धान्तों और ... विचारों के प्रसार और रक्षा के लिये यदि आहुति भी देनी पड़े तो इससे ... की बात क्या हो सकती है?'

सुकरात की इस बात ने शिष्यों पर अद्भुत प्रभाव डाला। वे अपने महान् गुरु के समक्ष अपने ... प्रस्ताव को रखने के कारण बहुत लज्जित हुये और पश्चाताप करने लगे।

सत्य एवं तर्क सम्मत सिद्धान्तों की रक्षा के लिये संघर्ष करते हुये कष्ट कारक मृत्यु से भी अविचलित होकर जीवन को दीप्त रखने की प्रेरणा ही हमें इस दीपावलि पर्व पर प्राप्त होती है। इस पुण्य अवसर पर हम ईश्वर से यही प्रार्थना करते हैं कि हे ईश्वर! हम आप सत्यज्ञान की प्राप्ति एवं प्रचार प्रसार करने के लिये अद्भुत क्षमता और संघर्ष करने की योग्यता व निष्ठा प्रदान करें।

---

इस सन्दर्भ में ऋग्वेद का निम्न मन्त्र द्रष्टव्य है। जिसमें हम ईश्वर से यही प्रार्थना करते हैं कि भगवान् हमें श्रेष्ठ प्रेरणादायक तेज से युक्त करें—

वयो न वृक्षं सुपलाशमासदन्त्सोमास इन्द्रं मन्दिनश्चमूषदः।
प्रैषामनीकं शवसा दविद्युतद्विदत्स्व र्मनवे ज्योतिरार्यम् ॥ ऋ० १०।४३।४ ॥

मन्त्र का सरल अर्थ है— जैसे पक्षिगण सुन्दर पत्तों वाले वृक्ष पर बैठते हैं उसी प्रकार समस्त सौम्य विद्वान् एवं भक्तगण एक मात्र अधिष्ठाता या आश्रयभूत इन्द्र अर्थात् परमेश्वर का आश्रय लेते हैं। वह परमैश्वर्यवान् भगवान् ही इन तेजस्वियों महात्माओं विद्वानों में बल एवं पराक्रम प्रेषित करता है। अतः वह इन्द्र हम सभी मनुष्यमात्र में श्रेष्ठ एवं प्रेरणादायक ज्योति को हमारी उन्नति के लिए प्रदान करे।

इस प्रकार वेद का यह प्रस्तुत मन्त्र हमें ज्ञान एवं सत्य-निष्ठा-सम्पन्न ज्योति का वरण करने का निर्देश दे रहा है। आइए हम सभी मिल कर श्रेष्ठ ज्योति का वरण करें॥

## क्या हिन्दी पढ़ना भविष्य बिगाड़ना है ?
## नौकरियों में अंग्रेजी की अनिवार्यता !

अंग्रेजी ईसाई शिक्षण संस्थाओं और अन्य पब्लिक स्कूलों (डी० ए० वी० भी) में बच्चों के प्रवेश में होड़। प्रवेश के लिये एक लम्बी कतार। छोटे-छोटे बच्चों की प्रवेश परीक्षा। बड़े-बड़े नेताओं, अभिनेताओं की सिफारिश। २०-२० हजार रुपयों की ईसाई पादरियों को रिश्वत। शर्मा जी, गुप्त जी, अग्रवाल जी सभी के घर में एक ही चर्चा। बच्चों को प्रवेश कैसे मिले? ईसाई शिक्षण संस्थाओं में पाश्चात्य संस्कृति व सभ्यता का नंगा नाच। गांजा, चरस, अफीम, मदिरा के नशे में डूबी भारतवर्ष की यह पीढ़ी सब कुछ जानते हुये अनभिज्ञ माता-पिता बस एक ही धुन बच्चा अंग्रेजी पढ़े।

यह कहानी एक घर की नहीं सम्पूर्ण भारतवर्ष की है। नौकरानी-मेहतरानी में भी अपने बच्चों को अंग्रेजी पढ़ाने की होड़ लगी है। परिस्थितियों का लाभ उठा कर विदेशी पादरी २०-२० हजार रुपये अनुदान लेकर भारतीय भाषा व संस्कृति को कुचलने में लगे हैं।

### विदेशी पादरी के खूनी हाथ

प्रवेश परीक्षाओं और नौकरियों में अंग्रेजी की अनिवार्यता ने स्वाभिमानी हमारा स्वाभिमान भी मिट्टी में मिला दिया है। स्वतन्त्र भारत में विदेशी भाषा अंग्रेजी

(शेष पृष्ठ ५ पर)

# आर्य्यमित्र

लखनऊ-रविवार, २०,२७ जनवरी व ३ फरवरी १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८५

सम्पादकीय

## अप्रत्याशित घटना

समाचार पत्रों में वृहद और संगठित रूप से जो जासूसी काण्ड के समाचार प्रकाशित हुये उससे समस्त राष्ट्र मे रोष है और कतिपय देश द्रोहियों के कारनामे से राष्ट्र में क्षोभ-ग्लानि तथा लज्जा भी है कि मानव इतना पतन की ओर जा सकता है कि राष्ट्र की सैन्य सुरक्षा सम्बन्धी गोपनीयता को धन के लालच में विदेशियों को सूचित कर दे। वृहद रूप से इस षडयन्त्र का जब भण्डाफोड़ होगा और पूर्ण जांच के बाद जब तथ्य सामने आयेंगे तो पता लगेगा कि उच्च पदों पर आसीन अधिकारी और सामाजिक प्रतिष्ठानों के व्यक्ति जिनका इससे सम्बन्ध था, वह मनुष्य रूप में पशु से भी गये बीते हैं। गृह पालतू श्वान भी स्वामिभक्त होता है।

विदित हुआ है कि विगत कई वर्षों से सैन्य-सुरक्षा विभाग के गुप्त दस्तावेज विदेशियों को दिये जाते रहे। मन्त्रिमण्डल के निर्णय उसी दिन बाहर पहुंच जाते थे। इधर कुछ मासों में इस प्रक्रिया में और तेजी आई। फ्रांस के राजदूतावास के अधिकारी ने इसमें विशेष रुचि ली तथा धन, सुरा और सुन्दरी के बल पर अपने कार्य-क्रम को गतिशील बना दिया। सरकारी अफसर स्टेनोग्राफर और चपरासी तक उसके जाल में फँस गये तथा देशद्रोहितापूर्ण भूमिका का निर्वाह करने लगे सरकारी गुप्त कागजों की प्रतिलिपियां की जाने लगी और सम्बन्धित देशों को पहुंचने लगी। एक प्रकार से इस जघन्य कर्मियों ने देश को दुर्बल करने मे तथा शत्रुदेशों को लाभ उठाने का पूरा अवसर दिया। ऐसा अपराध अत्यन्त जघन्य है और कठोर दण्ड की अपेक्षा रखता है।

भारतीय नीति शास्त्रकारों ने भीष्म पाराशर, चाणक्य आदि ने अपने ग्रन्थों में राष्ट्र नायक को जासूसों और चापलूसों से सावधान रहने का संकेत किया है, तथा उच्च पदों पर स्थित व्यक्तियों के आचरण की भी परिभाषा प्रस्तुत की है। कथाकार विष्णु शर्मा तक ने साधारण पशु पक्षियों के उपाख्यानों द्वारा राजनीति की चर्चा की है तथा अयोग्य लोभी, मदिरा पायी जनों से सावधान रखने की शिक्षा दी है।

महर्षि दयानन्द सरस्वती ने सत्यार्थ प्रकाश के षष्ट समुल्लास में राजतन्त्र की चर्चा की है और राज्य सञ्चालन व्यवस्था में योग्य अयोग्य का उल्लेख किया है। यह स्थल भी पठनीय है। खेद है कि हमारे देश में भारतीय धर्म दर्शन का तिरस्कार रहा। राजसत्ता की वल्गा जिनके हाथोंमें रही वह योरप के आदर्शों के मानसिक अनुचर रहे। क्लबों और सितारा होटलों में मदिरा की धारा बहाई जाने लगी और सुन्दरियों की भाव भङ्गिमा पर दुर्बल आचरण के व्यक्ति देशकी सुरक्षा की गोपनीयता को हस्तान्तरित करने लगे। इधर विगत पन्द्रह बीस वर्षों में खुशामदी, चापलूस व्यक्तियों को आश्रय मिला। साधारण टाइपिस्ट और स्टेनोग्राफर ऊँचे पदों पर खुशामद के बल पर पहुँच गये। चरित्र, शिक्षा, कुल परम्परा, सामाजिक स्थिति पर विचार किये बगैर 'जी हुजूरी' का बोल बाला रहा। यहाँ तक की प्रधान मन्त्री के निकटवर्ती सचिव श्री पी० सी०एलेक जण्डर तक को त्याग पत्र देना पड़ा। कारण कि उनका व्यक्तिगत सहायक जासूसी काण्ड में प्रमुख भूमिका का निर्वाह कर रहा था।

अभी अधिक पराभव नहीं हुआ है। जासूस पकड़ जायेंगे सबको दण्ड मिलेगा। जिन देशों ने इस जाजूसी से लाभ उठाया है, उनकी प्रतिष्ठा हमारी निगाहों में गिर जायगी, परन्तु भविष्य में ऐसा न हो सके उसके लिए आवश्यक पग उठाना चाहिये। अन्यत्र उच्च पदों पर बहुत परख कर व्यक्तियों का चयन हो उनके चरित्र पर निगाह रखी जाय। मदिरा सेवन अपराध माना जाय। उच्च होटलों में मदिरा और सुन्दरी नृत्य बन्द किये जायं। उच्च पदस्थ व्यक्तियों की पत्नियां यदि विदेशी हैं तो उन्हें सतर्क किया जाय।

देश चरित्र से उठता है। चरित्र व्यक्ति का होता है। व्यक्ति को चरित्र सद् शिक्षा और उच्च आचरण से मिलता है। आचरण की मर्यादा आप्त जन समाज में प्रस्तुत करते हैं। इसके साथ ही भारत का जो प्राचीनतम साहित्य दर्शन है उसकी शिक्षा पर बल दिया जाय। विदेश के आदर्शों पर आचरण के दृश्य सामने आ गये हैं। यदि अभी सावधान न हुए तो देश का अनर्थ अधिक होगा।

## गंगा जल सुधार

परम हर्ष है कि प्रधान मन्त्री श्री राजीव जी का ध्यान गङ्गा जल सुधार की ओर गया और उन्होंने इस दिशा में सक्रियता दिखाते हुए जो क्रियाशील समिति का गठन किया है, उसके वह स्वयं अध्यक्ष हैं तथा द्रुतगति से कार्य करने पर बल दिया है और समय बद्ध तरीका अपनाया है।

गङ्गा नदी भारत का महानतम जलस्रोत है। गङ्गोत्री से प्रवाहमान होकर पर्वत की उपत्यकाओं में अठखेलियां करती हुई ऋषीकेश में समतल भूमि पर आ करके उत्तर प्रदेश विहार बंग की भूमि को शीतलता प्रदान करती हुई सागर की अकशायिनी बनती है। इसके तट पर सदाचार और विद्या केन्द्र रहे हैं। आज भी है सहस्त्रों व्यक्ति इसमे स्नान करते है तथा इसका पावन जल ग्रहण करते है।

विगत कतिपय वर्षों से बड़े व्यवसायिक नगरो का दूषित जल इसमें गिरने लगा है और गङ्गा से इतनी सहायक नहरें निकली है कि इसकी जल प्रवहन क्षमता मे कमी आ गयी हैं। दूषित जल का गिरना मुख्य कारण है। प्रधानमन्त्री ने वर्ष ८५ के लिए बीस करोड़ के लगभग धन स्वीकार किया है जो सत्ताइस बड़ें और मध्यवर्गीय तट के नगरों का दूषित जल गङ्गा मे न गिर कर उनका संयत्र बनेगा तथा जल कृषि हेतु दिया जायगा।

आशा है कि समिति अपने दायित्व का निर्वाह करेंगी, स्वीकृत धन सही कार्य में व्यय होगा तथा पुनीत कार्यके स्वीकृत धन ठेकेदार और उनके दलालों की जेब मे नहीं जाने पायेगा। इसपर श्री राजीव जी को स्वयं पैनी दृष्टि रखनी पड़ेगी।

आर्य मित्र इस शुभ योजना परिकल्प के लिये प्रधान मन्त्री को साधुवाद देता है। आशा है कि यह योजना पांच वर्षों में पूर्ण सफल होगी। इसके परिपूर्ण होने पर गङ्गा-गोदावरी-कावेरी जल नहर योजना भी स्वीकार होगी तथा उस पर भी कार्य होगा।

## महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह मेरठ में विशाल पैमाने पर दिनांक १८, १९ तथा २० मई १९८५ को शर्मा स्मारक मैदान मेरठ शहर में मनाया जायेगा। इसकी तैयारी आरम्भ हो चुकी है।

इस अवसर पर आर्य जगत् के अनेक विद्वान् संन्यासी तथा उपदेशक और भजनोपदेशक पधारेंगे।

कृपया इसका प्रचार-प्रसार अपने अपने क्षेत्र में आरम्भ करें। तथा धन एकत्र कर मेरे नाम से आर्य समाज मेरठ शहर के पते पर, चैक, मनीआर्डर तथा बैंक ड्राफ्ट से भेजें।

इन्द्रराज मन्त्री जिला सभा मेरठ

# गायत्रीके बारेमें अनेक भ्रांतियां

( ले० श्री प. वीरसेन, वेदश्रमी, वेदविज्ञानाचार्य, वेद सदन, महारानी पथ, इन्दौर-४५२००७ )

## १—गायत्री की साधना ज्ञानपूर्वक करें—

गुरुमन्त्र गायत्री के बारेमे अनेक विधियां प्रचलित हैं। प्रत्येक उसी विधि को ठीक मान रहा है, जो उसे कहीं से प्राप्त हुई है अथवा भावनात्मक या श्रद्धात्मक साधना के आधार पर अकुरित हुई है। अतः ग्राह्य विधि क्या है और त्याज्य क्या है, इसका ज्ञान होना आवश्यक है। अन्यथा वास्तविक लाभ की प्राप्ति नहीं होगी।

## २—गायत्री का शुद्ध एवं स्वर सहित उच्चारण करें—

सर्वप्रथम यह आवश्यक है कि गायत्री मन्त्र के अर्थ को जानना, गायत्री मन्त्र के वर्णो का शुद्ध उच्चारण, शब्दो का शुद्ध उच्चारण और मन्त्र का उदात्तादि स्वर ज्ञान पूर्वक किसी एक वेद के अनुसार शिक्षा की रीति से उच्चारण का अभ्यास करना चाहिये।

## ३—स्वर सहित मन्त्रोच्चारण से लाभ—

गायत्री का सस्वर मन्त्रोच्चारण करने से मन्त्र के आधार पर अपने शरीर मे अपने प्राणो मे उसी प्रकार से कम्पन एव आघात पड़ेगा। मन्त्र के उदात्तादि स्वर परमात्म प्रदत्त स्वर ह। अतः परमात्मप्रदत्त दैवी स्वर से हमारा स्वर सामञ्जस्य तथा स्वरैक्यता होगी और बार-बार उसी प्रकार के उच्चारण से शरीर तथा उसके बाह्य क्षेत्र पर स्वर कम्पजन्य वृत्त का निर्माण स्वाभाविक रूप से होगा। उसके साथ मन से अर्थ चिन्तन द्वारा व्यष्टि और समष्टि मे गायत्री के भावों का अव्यक्त रूप में संचरण वृद्धि को प्राप्ति होगा तथा उसमे तेजस्विता उत्पन्न होने पर अन्यो में भी उन भावों का एवं क्रियाओं का उद्बोधन या जागरण स्वत ही होगा। अतः गायत्री मन्त्र के सस्वर पाठ का अत्यन्त ज्ञान आवश्यक है। बिना सस्वर मन्त्रोच्चारण किये गायत्री मन्त्र के दैवी प्राणों की प्राप्ति सम्भव नहीं। स्वर ज्ञान विहीन मन्त्र के उच्चारण से विकृत स्वरो से विकृत प्राणों की उत्पत्ति होती है।

## ४—गायत्री मन्त्र के प्रारम्भ मे ही ओम् बोलें—

गुरुमन्त्र गायत्री के प्रारम्भ मे ही ओ३म् बोलना चाहिये। मन्त्र के मध्य या अन्त मे नहीं। मन्त्र के आदि मे ही ओ३म् का प्रयोग होता है। यही प्राचीन आर्ष प्रणाली है। इसी के अनुसार वेदारम्भ में गुरु शिष्य को सर्व प्रथम गुरुमन्त्र का उपदेश देता है और अभ्यास कराता है। उसमें प्रारम्भ मे ही ओ३म् है। इसी प्रकार याज्ञवल्क्य शिक्षा में भी।

प्रणवं प्राक् प्रयुंजीत व्याहृतीस्तदनन्तरम्।
सावित्रीं चानुपूर्वेण ततोवेदान् समारभेत्

अर्थात् सर्वप्रथम ओ३म् का उच्चारण करें, फिर व्याहृतियों को बोले तत्पश्चात् सावित्री मन्त्र को मन्त्रक्रमानुसार बोल कर वेदाभ्यास करें। अर्थात् गायत्री मन्त्र के सर्वप्रथम में एक ही बार ओ३म् का उच्चारण होता है। सन्ध्यादि कार्यमें गायत्री का जप होता है। वहां पर भी इसी प्रकार प्रारम्भ मे ओ३म् की व्यवस्था है। मंत्र के मध्य या अंत मे नहीं। यही प्राचीन आर्ष प्रणाली मंत्रादि काल से ही प्रचलित है, परन्तु कतिपय लोगों ने इसके विपरीत जो व्यवहार प्रचलित किया, वह सर्वथा अशुद्ध ही है, चाहे वह किसी ऋषि के नाम से हो।

## ५—गायत्री मन्त्र के मध्य में ओम् का प्रयोग अशुद्ध है—

आर्षशास्त्र ज्ञान विहीन लोगों मे तथा विविध तांत्रिक लोगो ने अपने वैशिष्ट्य प्रदर्शन के लिये यह प्रचलित किया कि गायत्री मंत्र मे एक बार ओ३म् लगाना अशुद्ध है, पांच बार ओ३म् लगाना चाहिये, यथा।

ओ३म्+भूर्भुवः स्वः। ओ३म् तत्सवितुर्वरेण्यं ओ३म् भर्गोदेवस्य धीमहि,
ओ३म् धियो यो नः प्रचोदयात् ओ३म्।

ऐसा प्रयोग नितांत भ्रमपूर्ण और पूर्णरूप से अशुद्ध है क्योंकि ओ३म् का प्रयोग कर्मभावो मंत्रः प्रणवः स्मृतः—ऐसा कात्यायन ने कहा है। अतः कर्म के प्रारम्भ के मंत्र के आदि मे ही ओम का प्रयोग करना चाहिये। जिस मंत्र मे क्रिया पद न हो वह अपूर्ण एवं क्रियाहीन तथा निष्प्रयोजन हो जाता है। जिस मंत्र मे क्रियापद है, उसके यदि खण्ड करेंगे तो एक भाग क्रियाहीन निरर्थक हो जायगा। अतः मन्त्र को सम्पूर्ण रूप से क्रियामय रखना ही चाहिये। सम्पूर्ण मन्त्र की पंक्ति का भी यदि विभाजन करेंगे और उसमे ओ३म् का प्रयोग कर देंगे तो मन्त्र स्वरो की अर्थात् उदात्तानुदात्तादि की जो सन्धि है, वह विच्छिन्न हो जाएगी और उससे मन्त्र का स्वर विकृत हो जायगा। मन्त्र के स्वररूपी प्राण के खंडित करने से विश्व के प्राण में विकार संभव है।

## ६—अशुद्ध प्रचलनों का अन्त नहीं—

भूर्भुवः स्वः इतने पद मे क्रिया के न होने से वाक्य अपूर्ण है, अत. उसका तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि, इन पदो के साथ बोलना ही चाहिये। ओ३म् तत्सवितुः ओ३म् भर्गोदेवस्यधीमहि, ओ३म्—नहीं बोलना चाहिये। केवल मन्त्र के प्रारम्भ मे ही ओ३म् भूर्भुवः स्व यहीं एक बार ओ३म् बोलना चाहिये। यदि मन्त्र मध्य मे स्वेच्छया अथवा भ्रमवश ओ३म् लगाना ठीक समझेंगे तो ओम् भूः ओम् भुवः ओम् स्वः ओम् तत्, ओम् सवितुः ओम् वरेण्यं ओम् भर्गः ओम् देवस्य ओम् धीमहि ऐसा तो और भी श्रेष्ठ होगा। फिर इससे भी बढ़कर अनेक प्रकार के प्रयोग हैं, वे और भी श्रेष्ठतर माने जावेंगे। हमारे पास ६३ बार ओम् के साथ गायत्री मन्त्र है, वह तो श्रेष्ठतम माना जावेगा। ऐसे अनेक प्रकार के प्रयोग अज्ञानीजनो ने लोगों को भ्रम में डालने के लिये प्रचलित किये। अतः ऐसे भ्रमो में नहीं पड़ना चाहिये।

## ७—मन्त्र मध्य में ओम् के प्रयोग से अर्थ की अपूर्णता—

तत्सवितुर्वरेण्यं—इतने पद का अर्थ हुआ सविता देव के उस वरणीय इसमें कोई क्रिया पद नहीं है, अतः इस अपूर्ण वाक्य से कोई प्रयोजन सिद्ध नहीं होता है। क्रिया पद तो धीमहि है जो आगामी चरण में है।

( शेष पेज १२ पर )

# हमें चरित्र प्रदान करो

श्रीसुरेशचन्द्र वेदालङ्कार एम.ए.एल.टी,९ए.इ.१ ओबरा मिर्जापुर

सुक्षेत्रिया सुगातुया वसूया च यजामहे ।
अप नः शोशुचदघम् ॥ ऋ० १-९७ २.

हे परमात्मन् ! (सुक्षेत्रिया) सुशोभनीय क्षेत्र के लिये (सुगातुया) सुशोभनीय मार्ग के लिए (वसूया च) और सुशोभनीय धन के लिए (यजामहे) हम आपके उद्देश्य से यज्ञ करते है। (अप नः शोशुचत् अघम्) हमारा पाप नष्ट होवे।

इस मन्त्र में उत्तम चरित्र की कामना की है। यजु० ४-२८ मन्त्र कहता है—

परिमाग्ने दुश्चरितात् बाधस्वा मा सुचरिते
उदायुषा स्वायुषोदस्थाममृतां अनु ॥

अर्थात् हे प्रभो ! आप मुझे भ्रष्टाचार से पृथक् करके उत्तम-उत्तम धर्मानुकूल आचरण वाला बनाइए जिससे मैं उत्तमता पूर्वक प्राण धारण करने वाले जीवन मे जन्ममरण से छुटकारा पाकर मोक्ष रूपी आनन्द को अच्छे प्रकार प्राप्त होऊँ। प्रश्न उत्पन्न होता है कि सदाचार क्या है ? भारतीय संस्कृति जीवन के उद्देश्यों को पूरा करने की शिक्षा देती है परन्तु जीवन के उद्देश्यों को पूरा करने के लिये मनुष्य अनुचित साधनों का प्रयोग कर बैठता है। और ये अनुचित साधन जर, जमीन और जन के लिये अधिक किये जाते हैं। धन की प्राप्ति के लिए भाई दूसरे भाई की सम्पत्ति पर पुत्र पिता के धन पर पुत्रियाँ माता के धन पर, भाई बहन की और बहनें भाई की सम्पत्ति पर अनुचित अधिकार करना चाहती हैं।

अतः ऊपर के मन्त्र मे प्रार्थना की गई है हे प्रभो, तुम मुझे धन दो, क्षेत्र दो, मार्ग दो परन्तु ये सभी वस्तुयें सुशोभनीय मार्ग मे प्राप्त हों। साध्य कितना ही उत्कृष्ट और ऊँचा क्यो न हो यदि साधन अच्छे न होगे तो साधन का महत्त्व और उसकी सफलता नष्ट हो जायगी। आज धन क्षेत्र और जो भी अन्य वस्तुओं की प्राप्त करने के लिए अनुचित कार्य किये जा रहे हैं। पिता पुत्रों को, आचार्य शिष्यों को छोटों को अनुचित उपायों से धनादि की प्राप्ति के बाद शाबाशी देते देखे जाते है। राष्ट्र और समाज में उनकी प्रशसा होती है। अतः हे प्रभो ! तू हम मानवों को ऐसी शक्ति दे कि हम धन,क्षेत्र और मार्ग उत्तम रीति से प्राप्त करें और सर्वस्व तेरे चरणो में अर्पित कर दें। मनु महाराज ने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ मनुस्मृति मे प्रथम अध्याय के १०८ से, १०९ वें श्लोकों मे आचरण की महिमा बताई है। मनु महाराज ने चतुर्थ अध्याय के १५६ वें श्लोक में कहा है—

आचाराल्लभते ह्यायुः राचारादीप्सिताः प्रजा. ।
आचाराद्धनमक्षय्यमाचारो हन्त्यलक्षणम् ॥

अर्थात् आचार से ही आयु, उत्तम सन्तानें, धन प्राप्त होते हैं और अच्छा आचरण गन्दे लक्षणो का नाश करता है। जो आचारवान् व्यक्ति है वह दीर्घजीवन को प्राप्त करता है। इस चतुर्थ अध्याय के १५७ १८५ मंत्र सदाचार की प्रेरणा देने वाले हैं। अभी पर यह आचरण है क्या ? मनु महराज ने दूसरे अध्याय के १२वें श्लोक में धर्म=आचरण का बड़ा सुन्दर लक्षण किया है। वे कहते हैं—

वेदः स्मृतिः सदाचारः स्वस्य च प्रियमात्मनः ।
एतच्चतुर्विधं प्राहुः साक्षाद्धर्मस्य लक्षणम् ॥

वेद, शास्त्र, स्मृतियां, सज्जन मनुष्यों का व्यवहार और जो आत्मा को प्रिय लगे वही सदाचार कहलाता है। महाभारत मे कहा गया है—

आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत् ।

अपने प्रति जो व्यवहार अच्छा न लगे वह ही दूसरो से करना चाहिए। इस बात का समर्थन करते हुये मनु महाराज कहते हैं—

यत्कर्म कुर्वतोऽस्य स्यात्परितोषोऽन्तरात्मन ।
तत्प्रयत्ने न कुर्वीत विपरीतं तु वर्जयेत् ॥

मनु० ४-१६१

जिस कर्म को करने से अन्तरात्मा को परितोष हो उसको ही सदाचार समझना चाहिये और उसे यत्न पूर्वक करना चाहिये। इसी अध्याय में सदाचार की प्रेरणा देते हुए अनेक श्लोक मनु महराज ने कहे हैं। कठोपनिषद् कहती है कि— दुश्चरित्र अस्थिर चित्त, सँशयात्मा और तृष्णा में फँसा हुआ व्यक्ति ईश्वर तक नहीं पहुच सकता है। इसीलिए किसी ने कहा है—

वृत्त यत्नेन संरक्षेद् वित्तमायाति याति च ।
अक्षीयो वित्ततः क्षीयो न ततस्तु वृतो हतः ॥

मनुष्य को चाहिये कि अपने आचरण की यत्न पूर्वक रक्षा करे। यदि आपका धन गया तो कुछ नही गया, यदि स्वास्थ्य नष्ट हो गया तो कुछ नष्ट हुआ है और यदि आचरण नष्ट हो गया तो सब कुछ नष्ट हो गया।

इसीलिये ऊपर के मंत्रो मे कहा गया है 'कमाओ, खूब, कमाओ, अच्छी तरह कमाओ, उत्तम मार्ग पर चलते हुये कमाओ और जब ऊँचे ऊँचे महल बन जाय, जब दूर दूर तक लहराते हुये खेत दृष्टि गोचर होने लगें, चारों ओर सुयश फैल जावे तो हम सब प्रभु के चरणों में अर्पित कर दें। प्रभु के चरण कहाँ हैं ? प्रभु के चरणों के भाव उस दीन बन्धु के पुत्रों और बन्धुओ की सेवामें अर्पित कर दे। दीनों, दुःखियो असमर्थों और असहायों की सेवा ही धन का सुयश है। जरा देकर देखिये तो जिस आनन्द की उपलब्धि होगी, वह आनन्द ऊँचे ऊँचे महलों, बड़े बड़े खजानों, स्वादिष्ट से स्वादिष्ट खाद्य पदार्थों, वस्त्रों, आभूषणो, पदवी प्रतिष्ठा, पदों से नही हो सकती।

चरित्र एक शक्ति है, प्रभाव है। वह मित्र बनाता है। सहायक और संरक्षक प्राप्त कराता है। धन और मान का निश्चित मार्ग खोल देता है। स्वामी श्रद्धानन्द कहते हैं— चरित्र प्रत्येक योग्यता का पोषक और सहायक होना चाहिये। धर्म, उपदेश, काव्य, चित्र, नाटक बिना चरित्र के किसी वस्तु का कोई मूल्य नही।

नारायण स्वामी जी का कहना है— महान् बनो, चरित्रवान् बनो तुम्हें सब मिलेगा।

आचार्य अभयदेव जी का विचार है— छात्रो, चरित्र मे अधिक मूल्यवान् दूसरी वस्तु नही– यही तुम्हारा लक्ष्य हो।

(पृष्ठ २ का शेष)

महरानी व अत्याचार रोंगटे खड़े करते हैं—

विदेशी ईसाई शिक्षण संस्थाओ द्वारा– हिन्दी बोलने पर कोड़ों की सजा, हिन्दी बोलने पर नीम पत्ती चबवाना, हिन्दी बोलने पर नैनीताल में अमिताभ को फांसी पर चढ़वाना, हिन्दी बोलने पर प्रयाग में मीनू की मौत !!!

हम चुपचाप देख रहे हैं ? अत्याचार व अपमान का प्रतिकार तो दूर आज हिंदी प्रेमी भी अपने बच्चों को ईसाई संस्थाओं मे भेज रहे है। क्योंकि और सब इसके लिये अनजाने मे ही विवश बना दिये गये हो।

अँग्रेजी पढ़ने की विवशता

जो भाषा किसी नौकरी और रोजी-रोटी की दौड़ में पीछे भगाकर उसका भविष्य चौपट करेगी, वह भाषा कौन पढ़ेगा ?

आज हिन्दी ऐसी ही एक भाषा बना दी गई है। जिसे पढ़ना अपना भविष्य बिगाड़ना है। क्योंकि प्रवेश परीक्षाओं; साक्षात्कारों और नौकरियों का माध्यम केवल अँग्रेजी ही है।

ब्रह्मदत्त स्नातक

# प्रदूषण की समस्या और हवन-यज्ञ

( श्री यशपाल आर्य बन्धु, आर्य निवास चन्द्रनगर, मुरादाबाद-२४४००२ )

विज्ञान के बढ़ते चरण जहां विश्व के लिए एक वरदान बनकर आये, वहां वे अभिशाप भी कुछ कम नहीं। प्रदूषण का अभिशाप उनमें से प्रमुख है। आज के युग की भयकरतम समस्या यदि कोई है तो वह प्रदूषण की समस्या है। वस्तुतः प्रदूषण इस सीमा तक पहुंच चुका है कि यह आशंका होने लगी है कि प्राणियों को शायद पीने के लिए स्वच्छ जल और सांस लेने के लिए स्वच्छ प्राणप्रद वायु भी उपलब्ध न हो सके।

फरवरी ८४ के दूसरे सप्ताह में चण्डीगढ़ में प्रदूषण की समस्या पर एक सेमिनार का आयोजन किया गया था। उस सेमिनार में देश भर से ४० प्रतिनिधियों ने भाग लिया था। केन्द्रीय मंत्री श्री जगन्नाथ कौशल भी उपस्थित थे। सेमिनार में १५ निबन्ध पढ़े गये जिसमें प्रत्येक में देश के प्रत्येक भाग में हवा, पानी और वातावरण में फैल रहे विष पर गहरी चिन्ता व्यक्त की गई। सेमिनार में एक स्वर से कहा गया कि शुद्ध प्राकृतिक वातावरण में रहने की सुविधा हर नागरिक का मौलिक अधिकार है। किन्तु आज इस अधिकार का हनन किया जा रहा है। आज की औद्योगिक सहायता ने शुद्ध प्राकृतिक वातावरण के विनाश का बीड़ा उठाया प्रतीत होता है। दूसरी ओर सम्मेलनों और सेमिनारों में चिन्तायें व्यक्त की जा रही हैं, प्रस्ताव पास हो रहे हैं पर विडम्बना यह है कि विगत २०-२५ वर्षों में वातावरण के प्रदूषण पर जितनी अधिक चिन्ता बढ़ी है, उससे कहीं अधिक प्रदूषण बढ़ा है।

बिगड़ता हुआ पर्यावरण और गङ्गा यमुना जैसी पवित्र नदियों में फैला प्रदूषण अब जन सामान्य की चिन्ता का विषय बनता जा रहा है। उत्तरप्रदेश, बिहार और बंगाल में गङ्गा के किनारे बने कल-कारखानों और नदियों में फेंके जाने वाले कचरे के कारण वातावरण और गङ्गा का जल इतना विषाक्त हो गया है कि जिसका वर्णन करना भी कठिन हो रहा है। इससे टाईफाइड, पोलियो, हैजा अतिसार जैसे भयानक रोगों के कारण असंख्य लोगों के जीवन संकट में फँस गये हैं। १९५५-५६ में दूषित पानी के कारण चालीस हजार लोगों को पीलिया ने घेर लिया था और बहुत से लोग मर भी गये थे। १९७९ में अकेले बम्बई शहर में पानी के प्रदूषित हो जाने से बीस हजार लोग पीलिया के शिकार हो गये थे। दशा इतनी गम्भीर हो चुकी है कि इन महानगर पालिकाओं के कारण नदियां—नहरें गंदे नालों में परिवर्तित होते जा रहे हैं।

मध्यप्रदेश कौंसिल आफ साइंस एण्ड टेक्नोलोजी के सचिव तथा विक्रमविश्वविद्यालय उज्जैन की वनस्पति शास्त्र की अध्ययन शाला के प्रमुख डा० प्रेमशंकर दुबे का एतद् विषयक वक्तव्य चौंका देने वाला है। उनके अनुसार सारिणी ताप बिजली घर से प्रतिदिन उड़ने वाली एक हजार टन कोयले की राख तथा सल्फर डाइआक्साइड गैस आस-पास के वनों के लिए खतरा पैदा किये हुए है। मध्यप्रदेश के बढ़ते सीमेण्ट के कारखानों में प्रेसीपीटेटर लगाने की अनिवार्यता बताते हुए डा० दुबे ने कहा कि अन्यथा वायु प्रदूषण भयंकर रोग धारण कर लेगा।

( देखें-नवभारत टाईम्स, ६ मार्च ८४, पृष्ठ ८ )

पर्यावरण के प्रदूषित होने से कैसी-कैसी हानियां होती हैं एवं कैसे-कैसे रोग फैलते हैं, इसकी कल्पना भी अत्यन्त भयावह है। भोपाल की दुर्घटना इसका नवीनतम एवं भयंकर उदाहरण है। जहां हजारों लोगों की जानें चली गईं एवं लाखों लोग प्रभावित हुए। किसी की आंख गई तो किसी को लकवा ( पक्षाघात ) हो गया। कोई पीलिया का शिकार हुआ तो कोई दम घुटने का। चिकित्सों एवं वैज्ञानिकों के दल के दल इसके दुष्प्रभाव का आकलन कर रहे हैं पर कोई सही रूप से नहीं बता पा रहा है कि इससे क्या-क्या हानियां सम्भव हैं और भावी संतति पर इसका क्या प्रभाव पड़ सकता है। और सत्य तो यह है, कि भावी संतति पर इसके दुष्प्रभाव की ओर वैज्ञानिकों का ध्यान गया ही नहीं। किन्तु हम यहां राजस्थान बोर्ड आफ इण्डियन मेडिकल के अध्यक्ष वैद्य श्री ब्रह्मानन्द त्रिपाठी के उस वक्तव्य की ओर ध्यान दिलाना अपना कर्त्तव्य समझते हैं जिसमें उन्होंने पर्यावरण के कारण भावी संतति पर दुष्प्रभावों की चर्चा की थी। "अजमेर में महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी के अवसर पर वेद परिषद् के अध्यक्ष पद से बोलते हुए त्रिपाठी जी ने कहा था कि—अभी कुछ वर्ष पूर्व वियतनाम युद्ध हुआ था। उत्तर वियतनाम और दक्षिण वियतनाम युद्ध ग्रस्त थे। उत्तर में वहां के स्वतन्त्रता प्रेमी लोग थे और दक्षिण में सहायता के नाम पर अमेरिका की सेनायें। युद्ध के कष्टों से हार कर दोनों में एक सन्धि हुई कि दोनों के बीच में युद्ध रहित क्षेत्र बना लिया जावे। ऐसा क्षेत्र बन तो गया। परन्तु उत्तर वियतनाम के लोग क्षेत्र से परिचित होने के कारण लुक-छिपकर आते और अमेरिकी लोगों पर प्रहार करके भाग जाते। इस शान्ति क्षेत्र में घने जंगल थे। उनके कारण उत्तरी लोगों ने घने वृक्षों के पत्तों को नष्ट करने के लिए अनेक प्रकार के रासायनिक द्रव्यों का छिड़काव किया। उन रसायनिकों के विष से उस क्षेत्र के वायु, जल और भूमि विषमय हो गये। कुछ समय बाद वहां के लोगों की सन्तान विकलांग उत्पन्न होने लगी। यहां तक कि ८२-८४ प्रतिशत बालक विकलांग जन्मने लगे। किसी का हाथ तो किसी का पैर, तो किसी का मस्तिष्क विकृत होने लगा। वहां लोगों ने इसे दैवी प्रकोप समझा। परन्तु अमरीकी लोगों ने इसका कारण समझने के लिए अपने क्षेत्र में परीक्षण किये। वियतनाम जैसे ही दूषित वातावरण में ही कुछ चूहों को रखा गया। जब उनकी संतान हुई तो वह भी ८४ प्रतिशत तक विकलांग पाई गई। तब यह निश्चित हुआ कि यह दूषित वातावरण ही विकलांग सन्तान उत्पन्न होने का कारण है।" ( देखें परोपकारी का महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी विशेषांक पृष्ठ ७९ )

दुःख है कि भोपाल की दुर्घटना में इस विषय पर अभी तक कोई अधिकारिक बात नहीं कही गई। परमात्मा न करे कि भावी संतति इससे प्रभावित हो, पर हमारे वैज्ञानिकों द्वारा इस विषय की उपेक्षा अवश्य ही खेदजनक एवं चिन्ताजनक है। जो भी हो, अणु और परमाणु के इस युग में पर्यावरण जिस तीव्रता से बिगड़ता जा रहा है, वह वस्तुतः चिन्ता का कारण है। अमेरिका के प्रसिद्ध परमाणु शास्त्री एडवर्ड टेलर का मत है कि परमाणु बमों के विस्फोट से जो विषैले पदार्थ तथा गैस वायु मण्डल में मिल रहे हैं। उससे सम्पूर्ण जीव जगत् के अस्तित्व को ही खतरा पैदा हो गया है। उन्होंने आशंका प्रकट की है कि यदि परमाणु विस्फोट का यह क्रम इसी प्रकार से चलता रहा तो पता नहीं कि मानव का कहीं अस्तित्व भी रहेगा या नहीं। परमाणु विस्फोट से निकले जहरीले पदार्थों तथा गैसों का प्रभाव प्रजनन कोशों पर पड़ता है जिससे आनुवंशिक विकार पैदा होते हैं तथा भावी सन्तानों पर विपरीत प्रभाव अवश्य पड़ता है। ( देखें-आर्यपथ, मार्च ८४ पृष्ठ ११ ) विश्व स्वास्थ्य संगठन के एक सर्वेक्षण से यह बात सिद्ध हो चुकी है कि पर्यावरण प्रदूषण विकलांग बच्चों के जन्म का कारण है।

'मिक' से बने कीटाणु नाशक पदार्थ स्वास्थ्य के लिए अत्यन्त हानिकारक, अपितु यूं कहना चाहिये कि अत्यन्त घातक हैं। ( देखें-दैनिक जागरण, २७-१२-८४ तथा दैनिक नवभारत टाईम्स दिनांक २३-१२-८४ ) श्री हरीश अग्रवाल का यथार्थ कथन है कि—"एक और विडम्बना है। रसायनों की वैज्ञानिक समझ बढ़ रही है, लेकिन नियन्त्रण कार्रवाई, सरकारों में समझौतों तथा प्रबन्धकीय व प्रशासकीय कार्रवाइयों की लगाम ढीली हो रही है। पश्चिमी देशों में डी०डी० टी० पर अंकुश लगाया जा सकता है, लेकिन उस गरीब देश में कदापि नहीं जहां मलेरिया महामारी के रूप में अब भी है। विश्व स्वास्थ्य संगठन ने कई बार गरीब देशों से कहा है कि कीटनाशक का उत्पादन, संग्रह, परिवहन तथा बिक्री खतरनाक चीज है। गरीब देश कुछ बहु राष्ट्रीय कम्पनियों के मत के डंपिंग ग्राउण्ड बन रहे हैं, इसलिये कार्रवाइयों में बहुत सावधानी बरतने की जरूरत है। अनेक कीटनाशक अमेरिका, इग्लैण्ड आदि पश्चिमी देशों में बन्द कर दिये गये हैं, लेकिन इनका इस्तेमाल भारत में जारी है। इनमें डी० डी० टी०, बी० एच० सी०, मिथयल पेराथियन, हेक्टाक्लोर, लिण्डेन आदि हैं। भारत के सार्वजनिक स्वास्थ्य कार्यक्रमों में छः से आठ हजार तथा डी० डी० टी० इस्तेमाल होती है। बी०एच०सी० की वार्षिक खपत ३३ हजार टन है। मिथयल पेराथियन डी० डी० टी० से ३० गुना अधिक जहरीला है। भारतीयों के भोजन में काफी मात्रा में डी०डी० टी० व अन्य कीटनाशक पाए गये हैं। यहां तक कि पंजाब, गुजरात व बम्बई के बेबी फूड में डी०डी०टी० के कुछ अंश पाये।"

( नवभारत टाइम्स दिनांक २३, १२, ८४ )

( शेष पृष्ठ १९ पर )

# चयनिका

—जो पुरुष विषयलोलुप इन्द्रियों को उनके व्यापार से तो बलात् रोक लेता है, परन्तु मन से उस व्यापार का चिंतन करता रहता है वह ढोंगी कहा जाता है। –गीता

—जो पुरुष न किसी से द्वेष और न किसी की आकांक्षा करता है, वह निष्काम कर्म योगी सदा संन्यासी समझा जाता है क्योंकि वह राग द्वेषादि बिकारों से रहित हुआ सुख पूर्वक संसार बन्धन से मुक्त हो जाता है। –गीता, ५–३

—दूसरों के लिए विहित कर्म को अच्छी तरह करने से गुण रहित अपना विहित कर्म करना ही उत्तम है। अपना कर्त्तव्य कर्म करते हुए मर जाना भी उत्तम है। अपनाया गया दूसरों का कर्त्तव्य कर्म तो भयदायक है। –गीता ३, ३५

—वास्तविक ज्ञान से अनजान, श्रद्धारहित और संशयालु पुरुष परमार्थ से भ्रष्ट हो जाता है। संशययुक्त पुरुष को लोक, परलोक और सुख, इनमें से कुछ भी नहीं मिलता। –गीता ४–४०

—हे प्रभो, हमें असत् से सत् अन्धकार (अज्ञान) से प्रकाश (ज्ञान) और मृत्यु से अमरता की ओर ले चलिये। –बृह. उ. १-३-२८

–ईर्ष्या को ऐसे मिटा दो, जैसे आग को पानी से बुझाया जाता है। —अथर्व वेद

—हे अर्जुन ! इन्द्रिय संयम का यत्न करने वाले पण्डित पुरुष के मन को भी रौंद डालने वाली इन्द्रियां बलात् हरण कर लेती हैं। –गीता २–६०

—जो मनुष्य मन की कामनाओं को त्याग कर इच्छा रहित, ममता रहित, अहंकार रहित और लालसा रहित होकर कर्त्तव्य कर्म करता है। वह शांति को पाता है अर्थात् उसके मन की भटकन मिट जाती है। –गीता २-७१

–दुःखों में जिसका मन उद्वेग रहित है, सुखों के भोगने से जिसकी लालसा दूर हो गयी है और जिसके राग, भय, और क्रोध विनष्ट हो गये हैं, वह वृत्तियों का संयमी मुनि स्थिर बुद्धि कहा जाता है। –गीता, २–५३

—हे अर्जुन ! तू शास्त्र विधि से नियत किये हुए स्वधर्म रूप कर्म को कर, क्योंकि कर्म न करने की अपेक्षा कर्म करना श्रेष्ठ है और कर्म न करने से तेरा शरीर निर्वाह भी तो सिद्ध नहीं होगा। –गीता ३-८

–विषयों की ओर लपकती इन्द्रियों के पीछे जो मन लग जाता है वह संयम की बुद्धि को वैसे ही हर लेता है, जैसे वायु नाव को खींच कर जल में ले जाता है। –गीता २–६७

—सद् ग्रन्थ इस लोक के चिन्तामणि हैं। उनके अध्ययन से सब कुचिन्तायें मिट जाती हैं,संशय-पिशाच भाग जाते हैं और मन में सद्भाव जाग्रत होकर परम शांति प्राप्त होती है। —स्वामी शिवानन्द

—जब मनुष्य कछुए के समान अपनी इन्द्रियों को उनके विषयों से समेट लेता है तब उसकी बुद्धि स्थिर हो जाती है। –गीता २, ५८

—हे अर्जुन ! जब मनुष्य मन में रहने वाली सभी कामनाओं को त्याग देता है और अपने आप में ही सन्तुष्ट रहता है तब उसे स्थिर बुद्धि कहा जाता है। —गीता २, ५५

# मानवता में दानवता

दानवता छा गई घर–घर में,
मानवता जा कहां ? रही !

बड़प्पन थी मिट्टी में मिलती–जो रखते बड़प्पन अपने की !
आन-शान क्या ? कैसी है ये–रही बात ज्यों सपने की !!
एक-एक को देख रहे हैं, विपरीत रही दुख राह गही !
दानवता छा गई घर-घर में, मानवता जाकर कहां ? रही !!

रहे कुचलते दीनों को वह, लूट-खसोट की बातें बढ़ी !
अधर्म-अनीति, अन्याय की है, कुकर्मों की आंधी चढ़ी !!
बलात्कार–बालाएँ साथे, करते रहते दुष्ट हैं कहीं !
दानवता छा गई घर-घर में, मानवता जाकर कहां ? रही ।।

अरे ! भारत क्या ? था ये ऐसा, स्वर्ग धरती पर ओर न था !
आततायों को मार भगाते, दुष्ट-दलों का शोर न था !!
पाप-पाखण्डी न होते थे, दीख न पाते कामी कहीं !
दानवता छा गई घर-घर में, मानवता जा कहां ? रही !!

दुर्गन्धता नभ में है छाई, मानसून बढ़ता जाता है !
भ्रष्टाचार व्यवहार बिगड़ते, पाप-पाथ बरसाता है !!
स्वार्थ की नदियां बढ़ती है, गया प्रकाश, दुख रात रही !
दानवता छा गई घर-घर में, मानवता जाकर कहां ? रही ।।

राग-द्वेष जन-जन घर व्यापक, ईर्ष्यादि की दामनि दमके !
ओला पड़ता है दुःख बन को, बादल छाया है तमके !!
निशि के भूप देख अपने को, शासन शक्ति थोप लही !
दानवता छा गई घर-घर में, मानवता जाकर कहां? रही !!

जगो जवानों ! आर्यवर्त्त के, रहा अन्याय करे आतङ्क !
भारत की भूमि लजाती है, खल-दल बढ़ते रहे निशङ्क !!
ऋषिवर का 'घनसार' वतन ये, पावन आर्य्य सुधरा सही !
दानवता छा गई घर–घर में, मानवता जाकर कहां? रही !!

—कवि कस्तूरचन्द 'घनसार' कविकुटीर पीपाड़ शहर (राज.)

—हे मनुष्यो ! जो मन योगाभ्यास के साधनोपसाधनों से सिद्ध, भूत भविष्यद् वर्त्तमान को जानने वाला, सब सृष्टि का ज्ञाता तथा कर्म उपासना ज्ञान का साधक है उसे सदा ही कल्याण और प्रेम करने वाला बनाओ। –यजु. २४–४

—महापुरुषों के मन वज्र से भी कठोरतर और फल से भी कोमल तर होते हैं। इनका रहस्य कौन पा सकता है। —किरातार्जुनीय

—महान् बनने में ही सुख है। अल्पता में सुख नहीं। बड़ा होना ही सुख है। बड़ा बनना ही सीखना चाहिये। —छान्दोग्योपनिषद् ७–२३–१

—मानव के हृदय की सब कामनायें (वासनायें) जब समाप्त हो जाती हैं, तब वह अमर होकर ब्रह्म को पा लेता है। —कठोपनिषद्

—नारायन प्रिय

# तड़प वाले तड़पाती जिनकी कहानी (१०)

(प्रा० राजेन्द्र 'जिज्ञासु' वेद सदन अबोहर १५२११६)

आर्यसमाज के कीर्ति भवन की नींव के एक पत्थर दिवंगत पं०रला-राम ( इन्हें रूलियाराम जी भी कहते थे ) जो बजवाड़िया एक अद्भुत विभूति थे। खेद है कि संस्थाओं के चक्र में और लीडर पूजा के चक्र में फंसा धंसा आर्यसमाज अपने इन प्राणवीरों को भूलता जा रहा है। पं० रूलियाराम जैसे बलिदानी दीन सेवक का जीवन चरित्र ही नहीं मिलता। आप अनुमान तो लगाइये कि वह किस कोटि के महापुरुष थे, जिनका जीवन चरित्र लिखने का संकल्प महात्मा हंसराज सरीखे तपोनिधि नेता ने किया। महात्मा जी किन्हीं कारणों से यह कार्य न कर पाए।'

पं. रूलियाराम जी ने सिंध प्रान्त, हिमाचल, पंजाब, हरियाणा,देहली आदि प्रान्तों में रोगियों, दुःखियों की, अकाल भूकम्प पीड़ितों की ऐतिहासिक सेवा करते हुए आर्यसमाज का मिशन फैलाया। इन पं. जी ने सक्खर सिंध प्रान्त में आर्यसमाज में प्रवेश किया। पं. जी तब सक्खर में रेल विभाग में एक अच्छे पद पर आसीन थे। यह आर्यसमाज के आरंभिक दिनों की बात है। आर्यसमाज का चारों ओर से विरोध होता था।

उन्हीं दिनों सक्खर में विशूचिका रोग फैला। पं. जी में रोगियों की सेवा की एक विशेष प्रवृत्ति थी। जब सगे सम्बन्धी रोगियों को छोड़-छोड़कर भागने लगे, जब डाक्टर वैद्य भी इस जानलेवा महामारी के रोगी के पास आने से सकुचाते और घबराते थे, तब पं. जी ने जीवन मरण की चिन्ता से विमुख होकर रोगियों की सेवा का यज्ञ रचाया। सक्खर नगर वा समीप के ग्रामों में पं. जी ने रोगियों की जो सेवा की उससे छोटा बड़ा प्रत्येक व्यक्ति आर्यसमाज का प्रशंसक बन गया। आर्य समाज का कितना प्रभाव बढ़ा इसका एक उदाहरण लीजिए—

आर्यसमाज सक्खर का नगर कीर्तन निकल रहा था। पुलिस ने इसे रोक दिया। आर्य समाजी भी अपनी धुन के धनी थे। अड़ गये। पं. रलाराम जी अविलम्ब कलेक्टर के पास गये और जाकर उनसे कहा कि "यह मेरा आर्यसमाज है" 'इसका नगर कीर्तन नहीं रुकना'।

इतनी-सी बात कहने पर ही आर्यसमाज को नगर कीर्तन निकालने की अनुमति मिल गई।

स्मरण रहे कि इन्हीं पं. जी की सेवा भावना देखकर पादरी स्टोक्स ने एक बार आर्यसमाज के बारे में कहा था कि 'जिस संस्था के पास ऐसे अनूठे सेवक हों उसका सामना हम नहीं कर सकते।' एक दिन यही पादरी स्टोक्स स्वामी सत्यानन्द जी बन गये। पादरी रहते हुए भी आप हमारे पूज्य पं. जी को 'गुरु जी' कहकर पुकारा करते थे।

## यह नर नाहर कौन था ?

यह घटना प्रथम विश्व युद्ध के दिनों की है। रियासत बहावलपुर के एक ग्राम में मुसलमानों का एक भारी जलसा हुआ। उत्सव की समाप्ति पर एक मौलाना ने घोषणा की कि कल दस बजे जामा मस्जिद में अछूत कहलाने वाले भाइयों को मुसलमान बनाया जावेगा। अतः सब मुसलमान नियत समय पर मस्जिद में पहुंच जावें।

इस घोषणा के होते ही एक युवक ने सभा के संचालकों से विनती की कि वह इसी विषय में पांच मिनट के लिए अपने विचार रखना चाहते हैं। वह युवक स्टेज पर आया और कहा कि आज के इस भाषण को सुनकर मैं इस परिणाम पर पहुंचा हूं कि कल कुछ भाई मुसलमान बनेंगे। मेरा निवेदन है कि कल ठीक दस बजे मेरा एक भाषण होगा। यह वक्ता महोदय, आप सब भाई तथा हमारे वे भाई जो मुसलमान बनने की सोच रहे हैं, मेरा भाषण पहले सुन लें फिर जिसका जी चाहे सो करे। इतनी-सी बात कहकर वह युवक मञ्च से नीचे उतर आया।

अगले दिन उस युवक ने 'सार्वभौमिक धर्म' के विषय पर एक व्याख्यान दिया। उस व्याख्यान में कुरान, इञ्जील, गुरु ग्रन्थ साहब आदि के प्रमाणों के अतिरिक्त वेद की महिमा पर विश्व के अनेक विद्वानों के प्रमाणों की झड़ी लगा दी। युक्तियों वा प्रमाणों को सुन-सुनकर मुसलमान भी बड़े प्रभावित हुए।

इसका परिणाम यह हुआ कि एक भी दलित भाई मुसलमान न बना। जानते हो यह धर्म दीवाना, यह नर-नाहर कौन था ?

## इसका नाम पं० चमूपति था

हमें गर्व वा संतोष है कि हम अपनी इस पुस्तक 'तड़प वाले तड़पाती जिनकी कहानी' में आर्यसमाज के इतिहास की लुप्त गुप्त सामग्री प्रकाश में ला रहे हैं। प्रेमी पाठकों के पत्र पाकर हमारा उत्साह और बढ़ा है। यह पुस्तक देर तक आर्यमित्र में क्रमशः छपती रहेगी।

## इसका मूल्य चुकाना पड़ेगा

मुस्लिम मौलाना लोग इससे बहुत खीजे और जनूनी मुसलमानों को पं. जी की जान लेने के लिए उकसाया गया। जनूनी इस साहस को सहन न कर सके। इसके बदले में वे पं. जी के प्राण लेने पर तुल गये। आर्य नेताओं ने पं. जी के प्राणों की रक्षा की समुचित व्यवस्था की।

स्वामी श्रद्धानन्द जी के आगमन पर सिख भाई प्रायः यह प्रचार करते हैं कि हमने हिंदुओं की रक्षा की। अमुक समय पर की अमुक समय पर की पर हम हिन्दू नहीं हैं। कभी भी किसी सिख नेता ने यह नहीं कहा कि हिन्दुओं का हम पर कुछ उपकार है। बस गुरु तो सिख थे नहीं। तब तक पृथकतावाद की दूषित भावना थी ही नहीं। इस युग में सिखों ने १९२२ में एक मोर्चा लगाया। उसमें स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज अकाल तख्त सिखों की रक्षा के लिए भाषण देकर अंग्रेज की जेल में गये। जब स्वामी जी मियांवाली जेल में पहुंचाये गये तो जेल में हिन्दू, सिख, मुसलमान राजनैतिक बन्दियों को यह सूचना मिली कि श्री महाराज इस जेल में पधारे हैं। सिख तो गुरुद्वारा आंदोलन में वहां पहुंचाये ही जाते थे।

सारा जेल स्वामी जी के आगमन पर गगन-भेदी जयकारों से गूंज उठा—

'सत् श्री अकाल'<br>
'वन्दे मातरम्'<br>
'अल्लाहो अकबर'

सारे अंग्रेजी शासनकाल में किसी भी कांग्रेसी वा अन्य नेता के स्वागत सम्मान में हिन्दू, मुसलमान व सिख लोगों ने ऐसा हर्षोल्लास व सम्मान व्यक्त नहीं किया। स्वामी श्रद्धानन्द जी की ही निराली शान है।

( शेष पृष्ठ १६ पर )

# ब धा ई स न्दे श

( कविवर "प्रणव" शास्त्री एम. ए. महोपदेशक )

मातृ भूमि के पुत्र, करो .स्वीकार बधाई।
नत मस्तक है, राष्ट्र विजय अद्भुत है पाई॥
नीति रहे निष्पक्ष अभय हो कदम बढ़ाओ।
यज्ञ राष्ट्र-कल्याण कला का रम्य रचाओ॥१॥
श्री-पति बन दारिद्र्य देव को मूल न जाना।
राजनीति में एक नया प्रिय, सूर्य उगाना।
जीवन के जल जात खिलें तम-तोम मिटा दो।
वरद हस्त हो गो माता पर कष्ट हटा दो॥२॥
जीत निमन्त्रण देती है, कर्त्तव्य पृथा को।
गाँवों की भी मिटा सको जन-जात व्यथा को।
धीमानो के निर्णय सुख के साज सजाते।
प्रगति पन्थ में कार्य सिद्धि की बीण बजाते॥३॥
धार कवच कौशल्य कि भ्रष्टाचार भगाओ।
नहीं निराशा रहे आश की ज्योति जगाओ।
मंत्र अखण्डित भारत मां का सदा विचारो।
तथ्य-ग्रहणसे उठी समस्या सौम्य ? सुधारो॥४॥
रीति विभाजन भुजँगी का फण वीर कुचल दो।
कीर्ति कोकिला धर्म एकता को ही बल दो।
सेवा होवे राष्ट्र देव की अनुशासन मे।
वार सकें सब प्राण देश के आरक्षण में॥५॥
मेंहदीसा रंग लावे युग में नयी जवानी।
विश्व बखाने फिर से गौरव विगत कहानी।
नीच-ऊंच का भाव न हो समता लहरावे।
तत्व ज्ञान-विज्ञान-ध्वजा नभ मे फहरावे॥६॥
निधि स्वदेश की संकृति का भण्डार भरा है।
वेद महल को देखो सब कुछ यहीं धरा है।
दयानन्द के दिव्य मार्ग को अपनाओगे।
न मन करे इतिहास अमरता पा जाओगे॥७॥

# आर्य पर्व सूची ( १९८५ )

सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा आर्य समाजों की सूचना के लिये स्वीकृत आर्य पर्वों की सूची प्रकाशित किया करती है। सन् १९८५ की सूची इस प्रकार है-

| सं० पर्व | सौरतिथि | चन्द्रतिथि | अंग्रेजी | दिन |
|---|---|---|---|---|
| १—मकर संक्रांति | १ माघ २०४१ | माघवदि ८ २०४१ | १४-१-१९८५ | सोमवार |
| २—वसन्त पंचमी | १२ माघ २०४१ | फा० शु० ५ २०४१ | २६-१-१९८५ | शनिवार |
| ३—सीताष्टमी | १ फा० २०४१ | फा० ब० ८ २०४१ | १२-२-१९८५ | मंगलवार |
| ४—दयानन्द बोधरात्रि ( शिवरात्रि ) | ६ फा० २०४१ | फा० ब० १३ २०४१ | १७-२-१९८५ | रविवार |
| ५—वीर लेखराम तृतीया | ११ फा० २०४१ | फा० शु० ३ २०४१ | २२-२-१९८५ | शुक्रवार |
| ६—नव सस्येष्टि ( होली ) | २४ फा० २०४१ | फा० शु० १५ २०४१ | ६-३-१९८५ | बुधवार |
| ७—नव संवत्सरोत्सव एवं आर्य समाज स्थापना दिवस | ९ चैत्र २०४१ | चैत्र शु० १ २०४१ | २२-३-१९८५ | शुक्रवार |
| ८—राम नवमी | १७ चैत्र २०४१ | चैत्र शु० ९ २०४२ | ३०-३-१९८५ | शनिवार |
| ९—हरितृतीया | ५ श्रावण २०४२ | श्रावण शु० ३ २०४२ | २०-७-१९८५ | शनिवार |
| १०—श्रावणी उपाकर्म | १४ भाद्रपद २०४२ | श्रावण शु० १५ २०४२ | ३०-८-१९८५ | शुक्रवार |
| ११—श्री कृष्ण जन्माष्टमी | २२ भाद्रपद २०४२ | भाद्रपद बदि ८ २०४२ | ७-९-१९८५ | शनिवार |
| १२—गुरु विरजानन्द दिवस | २३ आश्विन २०४२ | आ० बदि १० २०४२ | ९-१०-१९८५ | बुधवार |
| १३—विजय दशमी | ६ कार्तिक २०४२ | आ० शु० १० २०४० | २२-१०-१९८५ | मंगलवार |
| १४—महर्षि निर्वाण दिवस ( दीपावली ) | २७ कार्तिक २०४२ | कार्तिक बदि ३० २९४२ | १२-११-१९८५ | मंगलवार |
| १५—श्रद्धानन्द ( बलिदान ) दिवस | ८ पौष २०४२ | अगहन शु० १२ २०४२ | २३-१२-१९८५ | सोमवार |

टिप्पणि १—इन पर्वों को वैदिक धर्म के प्रचार और वैदिक संस्कृति के प्रसार का महान् साधन बनाना चाहिये।

२—देशी तिथियों के घटबढ़ जाने से अंग्रेजी तारीख में परिवर्तन हो सकता है।

ओम प्रकाश त्यागी सभा मन्त्री

# वेद और कुरआन का विमोचन

देहरादून—१६ जनवरी—नगर आर्य समाज में आर्य समाज के प्रसिद्ध विद्वान् एवं मानवता वादी विचारक डा० आनन्द सुमन द्वारा रचित छठे ग्रन्थ वेद और कुरआन कतुलनात्मक अध्ययन का विमोचन श्री धर्मपाल सूद प्रधान आर्य समाज ने किया। विमोचन अवसर पर श्री सूदने कहा कि आर्य समाज एक सार्वभौम संगठन है वेद हमारा आधार है हम विश्व के सभी मजहबों से वेदकी तुलना करना चाहते हैं। डा० सुमनने वेद और कुरआन की तुलना कर एक महान् कार्य किया है। मुझे विश्वास है कि यह ग्रन्थ सभी मानवों को वेद और कुरआन की तुलनात्मक शिक्षा देगा। इस अवसर पर अपने उद-बोधन में डा० आनन्द सुमन ने कहा विज्ञान एवं बुद्धि के इस युग में केवल यह कहने से काम नहीं चलता कि हमारा मजहब महान् है। बुद्धि जीवी तो प्रमाण चाहता है। वेद और कुरआन की तुलना करना बड़ा आवश्यक था। मैं सभी मानवों से आग्रह करता हूं कि वह धर्म व मजहब के अन्तर को समझें, वेद महान्तम ग्रन्थ है। यह बात केवल कह नहीं रहा हूं प्रमाण करने तैयार हूं। आवश्यकता यह है कि हम धर्म की वास्तविकता को समझे। दिनेश प्रचार विभाग

# देशान्तर प्रचार के लिये प्रचारकों की आवश्यकता

सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा ने देशान्तर प्रचार पर विशेष ध्यान देने का निश्चय किया है। पिछले सौ वर्षों के दौरान विश्व के अनेक देशों में आर्य समाज का संदेश पहुँचा। मौरिशस ब्रिटिश गायना और त्रिनिडाड जैसे देशों में यह एक प्रमुख शक्ति के रूप में उभरा। विश्व के जिन देशों में अब तक आर्य समाज का संगठन कायम हो चुका है, उसका श्रेय कुछ व्यक्तियों की स्वतः प्रेरणा और भारत से गये विद्वान् प्रचारकों की कठिन साधना को ही है। आर्य समाज ने इन देशों में वैदिक धर्म के प्रचार के साथ ही सामाजिक क्रांति के आन्दोलन और राजनैतिक चेतना जगाने में भी प्रमुख भूमिका अदा की। पर अब ऐसा अनुभव हो रहा है कि सैद्धान्तिक प्रचार मन्द होता जा रहा है—क्यों कि विश्व स्तर पर संगठित प्रयास की कमी रही। अभी तक विश्व के बहुत सीमित क्षेत्र में ही आर्य समाज का प्रचार हो पाया है, इसे विश्वव्यापी बनाने की आवश्यकता है, ताकि विश्व मानवता का कल्याण हो सके। अतएव हम ऐसे महानुभावों की जानकारी प्राप्त करना चाहते हैं जो देशान्तर प्रचार के कार्य में अपना समय देने को तत्पर हों।

इच्छुक महानुभावों से निवेदन है कि वे इस विज्ञप्ति के संदर्भ में हमसे पत्र व्यवहार करने का कष्ट करें। अपने पत्रोत्तर में वे अपनी आयु शैक्षणिक योग्यता भाषाओं का ज्ञान, आर्य समाज से सम्बन्ध, प्रचार कार्य का अनुभव, प्रकाशनों की सूची एवं अन्य आवश्यक जानकारियों का विवरण देने का कष्ट करें। अंग्रेजी भाषा का अच्छा ज्ञान अनिवार्य है। भारत अथवा देशान्तर के तीन ऐसे प्रमुख आर्य जनों का नाम और पता भी लिखें, जो आपके कार्यों के विषय में भली भांति जानते हों। यह भी सूचित करने का कष्ट करें कि वे कितना समय इस कार्य में दे सकते हैं। सभी महानुभावों को अपने प्रथम पत्र में ही पूर्ण विवरण देना योग्य होगा। आशा है कि देशान्तर प्रचार में सहयोग प्रदान करने हेतु आप अपना अमूल्य समय हमें प्रदान करेंगे।

सधन्यवाद। डा० आनन्द प्रकाश उपमन्त्री सभा एवं संयोजक—निदेश प्रचार उपसमिति

# आर्य समाजों के उत्सव

आर्य समाज उतरौला ( गोण्डा )

आर्य समाज उतरौला ( गोण्डा ) का स्वर्ण जयन्ती समारोह दि० १७ से २१ फरवरी तक समारोह से मनाया जाएगा। जगदीश प्रसाद एडवोकेट मन्त्री

आर्य समाज बढ़ौली ( अलीगढ़ )

आर्य समाज बढ़ौली (अलीगढ़) का वार्षिकोत्सव २२, २३, फरवरी को मनाया जायगा। मन्त्री

आर्य समाज शाहँबाहपुर वाराणसी

उपर्युक्त आर्य समाज का रजत जयन्ती समारोह ८ से १० फरवरी तक मनाया जायगा। राजेन्द्र सिंह प्रधान

आर्य समाज जौनपुर

आर्य समाज जौनपुर का वार्षिकोत्सव ११, १२, १३, १४ अप्रैल तक मनाया जायगा। पुस्तक विक्रेता पुस्तकें लावें, उन्हें सब सुविधा दी जावगी। मंत्री

आर्य समाज खेड़ा अफगान

आर्य समाज खेड़ा अफगान ( सहारनपुर ) का उत्सव १८ से २० मार्च तक मनाया जायगा। इस समाज ने १०० सत्यार्थ प्रकाश आधी कीमत में वितरित किये हैं। आदित्य प्रकाश मंत्री

आर्य समाज जमानियाँ

आर्य समाज जमानियां का वार्षिकोत्सव २४ से २७ फरवरी तक मनाया जायगा। मंत्री

# आचार्य डा० श्रीराम आर्य का वैदिक साहित्य

वैदिक साहित्य प्रकाशन—कासगंज के श्री आचार्य डा० श्रीराम आर्य से आर्य जगत् के सभी जन परिचित हैं। आप आर्य साहित्य एवं दर्शन के गम्भीर अध्येता हैं। अरबी फारसी अंग्रेजी के भी ज्ञाता हैं। आपने इस्लाम तथा क्रिश्चियन धर्म के ग्रन्थों का मूल से अध्ययन किया है और उनके विषय में प्रचुर साहित्य की रचना की है। आपकी छोटी बडी सब मिला कर ८० से ऊपर रचनाएं हैं। जो सामान्य जनों के अतिरिक्त आर्य समाज के उपदेशकों आदि को आपका साहित्य अत्यन्त उपयोगी है। आपकी निम्न रचनाएं विशेष पठनीय हैं—

१—मेरठ का जंगली कुत्ता मूल्य ३.७५ मेरठ के एक अध्यापक श्री राजेंद्र कुमार गर्ग ने एक पुस्तक 'दयानंद गाली पुराण' लिखी हैं। आर्य जगत् में इसकी भर्त्सना की गयी। तथा चर्चा का विषय रहा। डा० श्रीराम जी ने इस पुस्तक का उत्तर इसमे तर्क संगत रूप से दिया है। पुस्तक पठनीय है।

२—बौद्धमत का भण्डाफोड़ मूल्य तीन रुपियां। बौद्धमत की अनर्गल भ्रांतियों एक तार्किक विवेचना है। पुस्तक ज्ञानवर्धक है।

३—कुरान के बुद्धि—विज्ञान विरुद्ध स्थल मूल ८० पैसे। शीर्षक से ही विषय का अनुमान हो जाता है। आर्य जी ने सापेक्षिकरूप से कुरान की आयतें भी उद्धृत की हैं।

४—कुरान और पुनर्जन्म। कुरान में परस्पर विरोधी स्थल इस्लाम में नारी — तीनों अल्प मूल्य के लघु टैक्ट है। लेखक ने तर्कपूर्ण रीति से कुरान के मतों को उद्धृत किया है। वैदिक दर्शन की कसौटी पर कसा है और साबित कर दिया है कि पीतल पर सोने को पानी चढ़ाने का प्रयास है।

५—सत्य पर असत्य की विजय मूल्य—३.५० पैसे असत्यार्थ प्रकाश नाम की एक पुस्तक मुस्लिमों द्वारा प्रकाशित हुई थी। उसका डा० श्रीराम आर्य द्वारा मुंहतोड़ उत्तर है। शैली एवं तर्क अकाट्य है। इन पुस्तकों का परिचय दिग्दर्शन मात्र है। जिज्ञासुओं को चाहिये कि इनकी समस्त रचनाएं पढ़ें।

आचार्य रमेश चंद्र एम० ए०

# आवश्यक सूचना

आर्य समाज ने जितने भी शास्त्रार्थ अन्य मतावलंबियों से किए हैं उन सभी का संग्रह श्री अमर स्वामी जी द्वारा किया जा रहा है। अतः किसी भी सज्जन के पास शास्त्रार्थ सम्बन्धी सामग्री हो तो। कृपया रजिस्ट्री द्वारा निम्न पतेपर भेजने की कृपा करें। उपयोग के बाद सधन्यवाद वह उन्हें वापस भेज दी जायगी।

प्रबंधक १०५८ विवेकानंद नगर गाजियाबाद

—आर्य समाज बहराइच ने सभी मन्त्री श्री मन मोहन जी तिवारी पर सभा भवन में आक्रमण करने वाले व्यक्ति की घोर निन्दा की है। मन्त्री

---

आर्य समाज बहराइच

आर्य समाज बहराइच का वार्षिकोत्सव १७, १८, १९ व २० फरवरी को मनाया जायगा। बरतसिंह मन्त्री

आर्य समाज बांसी ( बस्ती )

आर्य समाज बांसी (बस्ती ) का वार्षिकोत्सव २५ २६ २७ फरवरी को मनाया जा रहा है। द्वारिका प्रसाद मन्त्री

आर्य समाज मवाना ( मेरठ ) काउत्सव अब १९ से २१ फरवरी तक मनाया जायगा। कांति प्रकाश मन्त्री

# साहित्य द्वारा आर्य समाज के प्रचार की योजना

( डा. सत्यव्रत सिद्धांतालंकार दिल्ली )

आर्य समाज को तीव्रगति देने के लिये इतना ही आवश्यक नहीं है कि हम अपनी गति-विधि को साप्ताहिक सत्संगों तक ही सीमित रखें, यह भी आवश्यक है कि हम ऐसे कदम उठायें ताकि समाज का साहित्य घर-घर में मौजुद हो ताकि समय मिलने पर या समय निकाल कर गृहस्थी लोग स्वयं तथा उनके पुत्र-पुत्रियां एवं मित्रगण उस साहित्य से लाभ उठा सकें। सत्संगों में कई आते हैं. कई नहीं आते। इसके अतिरिक्त हमें सिर्फ आर्य समाज के सदस्यों तक ही अपने को सीमित नहीं रखना, सभी के यहां पहुंचना है। उत्तम साहित्य का चुनाव भी हर कोई नहीं कर सकता, न हर कोई धार्मिक तथा सामाजिक साहित्य की खोज में भागा फिरता है। कई लोग पूछा करते हैं कि कौन-सा ग्रन्थ पढ़ें। जो संस्था अपना प्रचार करती है वह सत्संग के अलावा अपना साहित्य घर-घर पहुंचाने का भी प्रयत्न करती है। ईसाइयों ने इस दिशा में बहुत प्रगति की है। कई आर्य समाजों ने अपने यहां आर्य साहित्य की बिक्री का भी प्रबन्ध किया हुआ है। दीवान हाल आर्यसमाज के हाल में सार्वदेशिक सभा ने अपने सम्पूर्ण साहित्य को बिक्री का प्रबंध किया है, परन्तु सार्वदेशिक सभा द्वारा प्रकाशित साहित्य के अलावा अन्य व्यक्तियों तथा संस्थाओं ने भी अत्यन्त उच्च-कोटि का आर्य सामाजिक तथा वैदिक—साहित्य प्रकाशित किया है जिसका महत्व बहुत अधिक है। इसी प्रकार कई आर्य समाजें सिर्फ पुस्तकालय खोल कर ही सन्तुष्ट नहीं क्योंकि पुस्तकालय का समय सबकी अनुकूल नहीं पड़ता, उनका अपना बिक्री-विभाग भी है परन्तु उसमें भी आर्य समाज का उच्च-कोटि का साहित्य है—यह सन्देहास्पद है। आर्य समाजें फिलहाल बिक्री-विभाग की विस्तृत योजना को चलाने में कदम नहीं बढ़ा सकतीं क्योंकि बिक्री-विभाग खोल देने की योजना में बहुत अधिक व्यय तथा प्रबंध करने की आवश्यकता है। अनेक आर्य समाजों ने पुस्तकालय तो खोले है, परन्तु उनका कुछ उपयोग नहीं हुआ, न हो रहा है। जमाना ऐसा है कि लोग घर बैठे सब काम चाहते हैं। इन सब बातो को दृष्टि में रखते हुए मैं समझता हूं कि निम्न योजना को आधार बना कर काम शुरु कर देना उचित होगा।

हमारे साहित्य को दो भागो में बांटा जा सकता है। एक साहित्य ट्रैक्टों के रूप में है। आर्य समाज की विचार धारा पर सैकड़ों ट्रैक्ट छपे हुए हैं। इनको चुनकर और यह देखकर कि कौन से समयानुकूल हैं, उन्हें हमें घर-घर मुफ्त पहुंचाना चाहिये जैसे ईसाई लोग करते हैं। दूसरा साहित्य वह है जो उच्च-कोटि का है, जिसे मुफ्त नहीं बांटा जा सकता, परन्तु जो आर्य समाज की निधि है जिसमें वेद, उपनिषद्, गीता इनके भाष्य तथा वैदिक विचारों को स्पष्ट करने वाले ग्रन्थ आदि आते हैं, जिनका व्यक्ति घर बैठे स्वाध्याय कर सकता है। ऐसे ग्रन्थ उर्दू, हिन्दी तथा अंग्रेजी में हो सकते हैं। इनका अनेक व्यक्तियों को पता तक नहीं है।

लघु तथा बृहद् दोनों प्रकार के आर्य-साहित्य का प्रचार करने के उद्देश्य से निम्न योजना को प्रत्येक आर्य समाज क्रियान्वित कर सकती है। किस प्रकार क्रियान्वित कर सकती है—इस संबंध में निम्न बातों पर विचार किया जा सकता है।

१— उक्त उद्देश्य को क्रियान्वित करने के लिये प्रत्येक आर्य समाज ट्रैक्ट तथा उच्च-कोटि के आर्य साहित्य को सूची बना कर प्रचार-कार्य तथा स्वाध्याय के योग्य पुस्तकों को घर घर पहुंचाने की व्यवस्था करें।

२ इस उद्देश्य से कुछ विद्वानों को एक उपसमिति नियुक्त की जाये जो इस सूची को तैयार करे। इस उपसमिति के कोई एक विद्वान् संयोजक नियुक्त किये जायें जो इस संबंध में सब कार्यवाही करें। उपयुक्त यह होगा कि स्थानीय आर्यसमाज के पुरोहित यह कार्य करें जो विद्वानों से संपर्क स्थापित इस सूची को तैयार करें।

विद्वानों की उक्त सूची में कुछ और सज्जन बढ़ाना उचित समझा जाये तो बढ़ा दिये जायें। हर हालत में इस समिति में ऐसे स्थानीय विद्वानों को रखा जाये जो स्वयं स्वाध्यायशील हों या अन्य विद्वानों से इस दिशा में संपर्क स्थापित कर सकें।

३-यह व्यवस्था शीघ्रातिशीघ्र क्रियान्वित की जानी चाहिये।

४—फिलहाल ट्रैक्टों को आर्य समाज अपने दाम से खरीद या प्रकाशित करे और अन्य उच्च-कोटि की पुस्तकों को प्रकाशकों तथा लेखकों से। मास के उधार पर लेने का प्रयत्न करें। प्रयत्न किया जाये कि यह धनराशि दान के रूप में किसी सज्जन से प्राप्त कर ली जाय अगर दान रूप में नहीं प्राप्त होती तो भी आर्य समाज के फंड से इतना या जितनी उचित समझी जाये—जो ५० रु० प्रतिमास से कम नहीं हो ट्रैक्टों के वितरण में व्यय की जाये।

५-जिन विशिष्ट पुस्तकों को घर घर पहुंचाने की योजना बनानी हो उनके लेखकों तथा प्रकाशकों से संयोजक महोदय संबंध स्थापित करके यह निश्चय करें कि वे प्रचारार्थ अपनी पुस्तकों पर ज्यादा-से-ज्यादा क्या कमीशन देंगे। प्रयत्न किया जाये कि ३० प्रतिशत पर पुस्तकें एक मास के उधार पर प्राप्त की जायें। इस संबंध में अंतिम निश्चय उपसमिति पर छोड़ दिया जाये।

६—शुरु शुरु में ट्रैक्टों के अलावा शेष सिर्फ उन पुस्तकों का चयन करे जो उधार मिल सकें उनसे कार्य प्रारम्भ किया जाये। धीरे धीरे उपयुक्त पुस्तकोंकी संख्या बढ़ाई जाये और उन्हें घर घर पहुंचायाजाये।

७-आर्य समाज के सेवक के पास चन्दा एकत्रित करने के काम के अलावा समय पर्याप्त रहता है। इस साहित्य को घर घर में जाकर दिखलाना और जो उसे खरीदना चाहें उन्हें पुस्तकें बेच देना आर्यसमाज का सेवक करे। साहित्य सम्पर्क का यह कार्य सिर्फ आर्यसमाजी घरानों में ही नहीं, जहां तक संभव हो ज्यादा से ज्यादा घरानों में संपर्क स्थापित किया जाये।

८--पुस्तकों को संभाल कर रखने की जिम्मेवारी आर्य समाज के सेवक की रहे। जहां सेवक न हो वहां आर्य समाज का पुस्तकालयाध्यक्ष यह सेवा कार्य करे।

९-अगर आर्य समाज का सेवक यह कार्य करे तो जो बिक्री हो उसका १५/० आर्य समाज के सेवक को दिया जाये ताकि वह इस कार्य को रुचिपूर्वक करें।

१०-जब कार्य बढ़ जाये तब इस कार्य को स्थिर रूप देने के लिये नवीन योजना बनाई जाये।

११-इस योजना को क्रियान्वित करने के लिये मिलने तथा पत्र-व्यवहारादि में संयोजक को जो व्यय करना हो उसके लिये ५० रु० अंतरंग सभा द्वारा स्वीकृत किया जाये।

# गायत्री के बारे में अनेक भ्रांतियां

( शेष पृष्ठ ४ से आगे )

अतः पूर्ण वाक्य बनाने में वह खण्डित तथा अपूर्ण रह जाने से अनर्थक ही हो जाता है। तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि—यहां आकर वाक्य का एक भाग पूर्ण होता है, परन्तु मन्त्र का भी प्रयोजन स्वरूप अप्रकट ही रहने से अपूर्ण है। अतः सम्पूर्ण रूप में अखण्ड रूप से ही गायत्री मन्त्र बिना किसी व्यवधान के बोलना चाहिये। बार बार ओम् उसके मध्य या अन्त में बोलना ठीक नहीं है। इसी प्रकार गायत्री छन्द की दृष्टि से भी मध्य में अनेक बार ओम् लगाने से वह मन्त्र गायत्री छन्द में नहीं रहेगा। अतः अनेक हेतुओं से ऐसे प्रयोग त्याज्य ही है। इसी प्रकार भर्गोदेवस्य धीमहि और धियोयोनः प्रचोदयात् पद भी स्वतन्त्र वाक्यार्थतासे रहित ही है। अतः इन पदों के प्रारम्भ में ओम् का प्रयोग भी अशुद्ध ही है।

## ८—गायत्री और सविता का सम्बन्ध छन्द और देवता से है

गायत्री और सवितृ मन्त्र नाम छन्द और देवता इन दृष्टियों से है। सूर्य से आने वाली और पृथ्वी से प्रत्यावर्तित होने वाली किरणों से इनका सम्बन्ध नहीं है। गायत्री छन्द २४ अक्षर का होता है। अतः यह मन्त्र २४ अक्षरों से बना है। अतः गायत्री मन्त्र है। इस मन्त्र का देवता सविता है, अतः यह सावितृ मन्त्र है। सविता का अर्थ सबकी उत्पत्ति करने वाला है। सूर्य का नाम भी सविता है। सूर्य से जगत् में उत्पत्ति होती है। परन्तु सूर्य भी उत्पन्न हुआ और उसका भी उत्पादक परमात्मा है अतः परमात्मा ही सर्वप्रथम सविता है। इस दृष्टि से इस मन्त्र का देवता सूर्य नहीं परमात्मा का ही ग्रहण करना चाहिये। वह सदा विद्यमान रहता है। अतः रात्रि मे भी गायत्री जाप निषेध नहीं। इस भौतिक दृष्ट सूर्य से ही मन्त्र का सम्बन्ध सीमित नहीं मानना चाहिये। जिस परमात्मा परब्रह्म के लिये कोटि सूर्य समप्रभम् कहा गया है, वही वास्तव मे सविता है। अतः इस दृष्ट सूर्य की किरणों की सावितृ संज्ञा और पृथिवी से प्रत्यावर्तित किरणों की गायत्री संज्ञा बताना शाब्दिक विनोद मात्र है। अवास्तविक है। प्रत्यावर्तित किरणों में गायत्री छन्द का कोई भी लक्षण नहीं है।

## ९—गायत्री प्राणदाता है, मृत्यु नहीं

गायत्री में मृत्यु देने की शक्ति है, यह प्रतिपादन भी अज्ञानपूर्ण ही है। गय प्राण को कहते हैं और त्र का अर्थ त्राण, रक्षा करना। जो प्राणों की रक्षा करे वह गायत्री है। गायत त्रायते इति गायत्री यह व्युत्पत्ति गायत्री की की गई है। अर्थात् गायत्री मन्त्रके उच्चारण से जाप से या गान करने से प्राणों की रक्षा होती है। स य कृत्स्न गायत्री मन्वाह स कृत्स्नं प्राणं लभते—ऐसा शतपथ में कहा है। अर्थात् जो सम्पूर्ण गायत्री को बोलता है, वह सम्पूर्णप्राण को प्राप्त करता है। अतः गायत्री में मृत्यु देने की शक्ति है, यह सब अज्ञान की पराकाष्ठा है। ये सब अवैदिक मान्यतायें है। अतः पूर्ण रूप से अमान्य हैं। भ्रम ही उत्पन्न करने वाली है।

## १०—इदं गायत्र्यै इदंनमम—नहीं बोलें

कुछ अज्ञानी जनों ने गायत्री मन्त्र से यज्ञ करते समय स्वाहा के पश्चात् इदं गायत्र्यै इदं न मम का प्रचार किया। उन्हें यह भी मालूम नहीं कि जिस मन्त्र से जिस देवता के लिये आहुति दी जाती है उसी देवता के लिये यह आहुति मेरे लिये नहीं, इस भाव से इदं न मम का उच्चारण किया जाता है। सुप्रसिद्ध गुरुमन्त्र गायत्री का देवता सविता है। अतः इदं सवित्रे इदं न मम बोलना चाहिये। गायत्री तो इस मन्त्र का छन्द है देवता नहीं है। अतः इदं गायत्र्यै इद न मम बोलना वैदिक कर्मकाण्ड परिपाटी से विपरीत है। गायत्री मन्त्र का फल धियोयोनः प्रचोदयात् है। परन्तु जिनको इस मन्त्र के देवता का ही ज्ञान नहीं, शुद्ध मन्त्र का स्वरूप ज्ञात नहीं, जिनको मन्त्र का स्वर ज्ञान नहीं और जड़ पदार्थ में उसका दर्शन करते हैं, उनको धियो योन. प्रचोदयात् का फल कैसे प्राप्त होगा। उनकी बुद्धि भी जड़ रहेगी।

## ११—क्या गायत्री को शाप लगा है

गायत्री मंत्र के लिये यह कहना कि उसे शाप लगा है। उसका शापोद्धार करना, उसका आवाहन और विसर्जन करना चाहिये। गायत्री मंत्र की रचना विश्वामित्र ने की ये सब विचारधारायें पूर्ण मिथ्या है। परमात्मा एव उसकी वाणी को शाप कौन दे सकता है। क्या परमात्मा से भी बढ़कर कोई अन्य शक्तिशाली है? ऐसे भ्रमजालों में नहीं फंसना चाहिये और अज्ञानीजनों द्वारा प्रचारित बातों को नहीं मानना चाहिए।

## १२—वरेण्यं को वरेणियम् नहीं बोलें

कुछ लोग गायत्री मन्त्र के वरेण्यं पद को वरेणियम् बोलते है। यह बोलना अशुद्ध है। अशुद्ध बोलना दोष ही है। यदि वरेणियम् ऐसा बोलना शुद्ध मानेंगे तो गायत्रीमें वरेण्यं पद अशुद्ध है। ऐसा मानना पड़ेगा। यह अशुद्धि परमात्मा ने की यह भी मानना पड़ेगा क्योंकि वेद अपौरुषेय है तथा परमात्मा के द्वारा प्रकट हुए है। परमात्मा ने गलत प्रयोग किया और मनुष्य ने सुधारा तो फिर गायत्री मन्त्र में धियो योनः प्रचोदयात् कहना भी अनुचित है। अपने से हीन बुद्धि वाले परमात्मा से बुद्धि की कामना व्यर्थ है। गायत्री मन्त्र ऋग्वेद में, यजुर्वेद में तथा सामवेद मे एक समान ही है। किसी वेद मे भी वरेणियम् पाठ नहीं है। यदि किसी वेदमे वरेणियम् पाठ होता तो भी यह पक्ष मान लिया जाता कि यह वरेणियम् पाठ भी मान्य है। ऐसा नहीं है अतः वरेणियम् बोलना अशुद्ध है एवं त्याज्य ही है। वेदारम्भ संस्कार में गुरु जब शिष्य को गायत्री मंत्र का तीन बार में उपदेश करता है तो वहां पर गुरु वरेण्यं पद बुलवाता है। इसी संस्कार में जब गायत्री मंत्र से आहुति देता है तो वहां पर भी वरेण्यं ही पद है। जब सन्यास संस्कारमें सन्यास लेने वाले से गायत्री बुलवाई जाती है तो वहां पर भी वरेण्यं यही बुलवाना लिखा है न कि वरेणियम्। अतः जब गायत्री से जप, होम आदि करना हो तो वरेण्यम् इसी प्रकार बोलना ही चाहिये।

# कृपालु पाठकों से

कतिपय अपरिहार्य कारणों वश आर्यमित्र का २०—२७ जनवरी तथा ३ फरवरी १९८५ का अंक आपकी सेवा में संयुक्त रूप से पहुंच रहा है। १० फरवरी ८५ का अंक बंद रहेगा। १७ फरवरी का अंक ऋषिबोध उत्सव के अवसर पर विशेष पठनीय सामग्री से युक्त एवं आकर्षक रूप मे पाठकों की सेवा में पहुंचेगा।

नारायण प्रिय प्रबंध सम्पादक आर्य मित्र लखनऊ

## उत्सव

आर्य समाज महरामऊ ( उन्नाव )

आर्य समाज महरामऊ ( उन्नाव ) का उत्सव १७ फरवरी से ६ मार्च तक मनाया जायगा। मंत्री

आर्य समाज पूरनखेड़ा

आर्य समाज पूरनखेड़ा उन्नाव का उत्सव २, ३ मार्च को मनाया जायगा। शिवदास शास्त्री मंत्री

# वह प्रेम और प्यार भरे अंग-अंग में,
# सत्तर करोड़ लोग हों सब एक रङ्ग में।

[नज़ीर बनारसी]

सत्तर करोड़ लोगों के इस देश में, हिन्दू-मुस्लिम–सिख–ईसाई दैनिक जीवन में न केवल एक दूसरे के सहायक हैं, वरन एक दूसरे पर निर्भर भी हैं ।

बाजारों में, व्यापार में, कल–कारखानों में, मनोरंजन स्थानों मेलों–ठेलों में सब कन्धे से कन्धा मिलाए नज़र आते हैं । हिन्दू–मुस्लिम–सिख–ईसाई सभी हमारी भारतीय संस्कृति में एकाकार हैं। एकता और आपसी भाईचारा हमारे अस्तित्व एवं विकास का आधार है और हमारी एकता ही स्वतन्त्रता अखंडता और लोकतन्त्र की रक्षक है।

दूरी और अलगाव उत्पन्न करने वाले हमारे देश के भी दुश्मन हैं और हमारी स्वतन्त्रता अखंडता एवं लोकतन्त्र के भी ।

**हमें ऐसे लोगों से सावधान रहना है ।**

**सूचना एवं जन सम्पर्क विभाग, उत्तरप्रदेश द्वारा प्रसारित**

## नियुक्ति आदेश

आर्य समाज मैनपुरी को, वर्तमान में गम्भीर रूप से संकट ग्रस्त असाधारण परिस्थितियों, जिनमें वहाँ पर हत्या के प्रयास जैसे जघन्य अपराध तक प्रारम्भ हो गये हैं और जिसके फलस्वरूप उपर्युक्त आर्य समाज की वर्तमान अन्तरङ्ग सभा ने अपना त्याग-पत्र ही नहीं भेजा है वरन् तात्कालिक प्रभाव से आगे अपने कर्त्तव्यों के भी निर्वहन न करने तक की भी सूचना दी है, को देखते हुए तत्काल ही परमावश्यक समझ कर आर्यसमाज मैनपुरी की स्वामिनी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश की नियमावली की धारा—८ [ई] में प्रदत्त विशेषाधिकार का प्रयोग करता हुआ मैं उपर्युक्त आर्यसमाज की अन्तरंग सभा का उपर्युक्त त्याग पत्र दिनांक ६—१—८५ दुःखी हृदय से स्वीकृत करता हूं और उपर्युक्त आर्यसमाज तथा उसकी समस्त संस्थाओं और सम्पत्ति की सम्पूर्ण व्यवस्था हेतु अगले ६ मास तक के लिए आर्यसमाज नाहिली, पोस्ट घिरोर जिला मैनपुरी के सभासद् श्री हरिदत्तसिंह एडवोकेट को, तात्कालिक प्रभाव से ही उपर्युक्त आर्यसमाज मैनपुरी का सर्वाधिकार सम्पन्न प्रशासक नियुक्त करता हूं। श्री सिंह अपने योगदान से सभा को यथाशीघ्र अवगत करावें। इन्द्रराज प्रधान

आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तर प्रदेश

लखनऊ

## धर्म शिक्षा परीक्षायें १९८५

(आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश द्वारा संचालित)

दिनांक १७—३—८५ समय ११ बजे

परीक्षार्थी सूचियां २८—२—८५ तक स्वीकारार्थ कक्षा ७, ९, ११ विद्यार्थी क्रमशः धर्मप्रवेशिका, धर्म भूषण, धर्माधिकारी परीक्षाओं में क्रमशः २.००, २.२५, २.५० शुल्क देकर प्रविष्ट हो सकेंगे।

सभी आर्य विद्यालयों के प्रधानाचार्यों से सक्रिय सहयोग अपेक्षित।

—माधवसिंह मन्त्री प्रदेशीय विद्यार्य सभा, उ०प्र०, लखनऊ

—आर्य समाज इटारसी ने १४ जनवरी को मकर संक्रांति पर्व मनाया।

च० भू० शर्मा मन्त्री

—आर्य समाज बहराइच ने भूतपूर्व प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गाँधी की हत्या की कड़ी निन्दा की है। परम प्रभु दिवंगत आत्मा को शांति प्रदान करें। मन्त्री

—१६ जनवरी को आर्य समाज गोनी (हरदोई) मे मवई कुंवें माल लखनऊ का विवाह संस्कार श्री नन्द किशोर मिश्र वाला बाजार लखनऊ के साथ वैदिक रीति से सम्पन्न हुआ। विमलकुमार

—हरियाना को श्री स्वामी ध्याना नंद जी ने १४ जनवरी को अपना छठा संस्कार ग्रहण गर्व विशेष समारोह से मनाया। इस अवसर पर आपने ५०००) रु. विविध आर्य संस्थाओं को दान में दिया।

सत्यप्रिय शास्त्री दयानन्द ब्राह्म महाविद्यालय हिसार

—आर्यसमाज विद्युत गृह कासिमपुर (अलीगढ़) का वार्षिकउत्सव ३ से ५ मार्च तक होने की सूचना छपी थी, पर वह अब स्थगित कर दिया गया है। —चन्द्रपालसिंह मंत्री

## आवश्यकता

आर्यसमाज हापुड़ को एक भजनोपदेशक मण्डली की आवश्यकता है। प्रार्थी मंत्री आर्यसमाज हापुड़ से पत्रव्यवहार करें। —मंत्री

# वैदिक पर्व-त्यौहार

(लेखिका—आर्या मीरायति आर्य वानप्रस्थ आश्रम ज्वालापुर)

हमारे वैदिक धर्म में त्यौहारों का बहुत महत्त्व है। हम इनको पर्व भी कहते है। पर्व शब्द पृ पूरणे धातु से बना होने के कारण इसका अर्थ उल्लास पूर्वक मनाने का है। अर्थात् जिस दिन कोई भी पर्व हम मनाते हैं उस दिन हमारे मन के अन्दर अत्यधिक उल्लास होता है। पर्व मनाने से हमारी संस्कृति की रक्षा होती है। यह पर्व प्रतिवर्ष आते हैं और हमें नई नई उमंग नये नये मार्ग निर्देश करते हैं। हम इनको मनाते हुए अपने प्राचीन गौरव को अनुभव करते हैं और हमारे नवयुवकों तथा नवयुवतियों को प्राचीन इतिहास की झलक मिलती है। जिससे वे प्रेरणा प्राप्त करते हैं।

जिस दिन कोई भी पर्व हो हमारे सबके मन उमंग से भर जाते हैं। सब एक दूसरे से मिलते हुए प्रसन्नता प्रकट करते हैं इसी कारण दफ्तरों में बैंको मे तथा पोस्ट आफिस मे छुट्टी कर दी जाती है ताकि सब लोग अपने अपने परिवारों मे अपने बाल बच्चो मे बैठकर मिलकर आमोद प्रमोद से प्रत्येक पर्व को मना सके। इसलिए हमारे भारतवर्ष में क्या विदेशों में भी जो भारतीय रहते हैं वह सब पर्वों को मनाते है।

परन्तु प्रत्येक मानवों को पर्व मनाने का ढंग कुछ अलग अलग होता है। उसमे पुरातन काल की कथायें जो उनके पिता पितामह से चली आ रही है। उसके अनुसार मनाते हैं चाहे यह प्रथा अच्छी हो या बुरी चाहे लाभप्रद हो अथवा हानिकर या क्या न हो परन्तु वही बातें [illegible] ... वय देखा है कि लाखों छोटे-छोटे त्यौहार प्रचलित है जैसे माता पूजा, दुर्गापूजा [illegible] माता का पूजन लक्ष्मी पूजा तथा करवा चौथ का व्रत इत्यादि करते है।

हमारे मुसलमान भाई ताजिये तथा बकरीद मनाते हैं जिसमे रोते पीटते [illegible] एक ओर तो जीव हिंसा करते है दूसरी ओर खुशियां मनाते हैं यह कोई पर्व नहीं त्यौहार भी नहीं है जिसमे परमात्मा की बनाई हुई सृष्टि को [illegible] मे हत्या हो ऐसा जघन्य पाप और क्या होगा फिर यह पर्व भी कैसा उसे तो कुछ [illegible] ही कहना चाहिए।

परन्तु वैदिक पर्व कितने ऊँचे है जिसमे [illegible] जो परोपकार के लिए होता है। उसमे कोई भी अपना स्वार्थ नहीं होता बस एक ही विचार [illegible] है कि [illegible] सबको मिलनी चाहिए। फिर देखो हमारी आर्य पर्व पद्धति में प्रत्येक पर्व की विशेष मन्त्रों द्वारा आहुतियाँ दी जाती हैं जो उस [illegible] के लिए आवश्यक होती हैं।

हमारे पर्व कितने [illegible] मकर संक्रान्ति बसन्त पंचमी विजयादशमी, कृष्णाष्टमी, रामनवमी, दीपावली रक्षाबन्धन इत्यादि। हम आर्य लोग इन सब पर्वों को मनाते हुए यज्ञ करते हैं दान देते हैं [illegible] समाज मे मनाये [illegible] अपने-अपने घरो में। परन्तु यज्ञ और दान, मिठाई बाँटना आवश्यक समझते है। प्रत्येक पर्व हमे [illegible] सन्देश देता है।

दिपावली पर्व को हम मनाते हैं उसके दो पहलू हैं एक तो प्रत्येक स्थान पर दीपक जलाये जाते हैं, दूसरे स्वामी दयानन्द जी का निर्वाण दिवस मनाया जाता है। इस दिन बहुत सारे लोग लक्ष्मी पूजन करते है। ऐसे लोगों की यह विचार धारा है कि इस दिन यदि लक्ष्मी की पूजा की जाय तो घर में बहुत धन आ जाता है। एक मनुष्य ने ऐसा ही किया रात्रि को लक्ष्मी पूजन करके घर का दरवाजा खुला छोड़ दिया लक्ष्मी तो न आई कोई चोर आकर चोरी करके ले गया।

हम आर्य लोग ऐसी बातो पर विश्वास नही करते, हम कहते हैं लक्ष्मी की पूजा करने मे नही आती। लक्ष्मी तो पुरुषार्थ करने से आती है इसलिए पुरुषार्थ करके लक्ष्मी को प्राप्त करो। दूसरे पूजा शब्द जो है वह पुज धातु से बना है जिसका अर्थ है सत्कार करना लक्ष्मी का सत्कार अर्थात् पूजा करके उसका आदर करना चाहिये। जो लोग लक्ष्मी का पूजन करते हैं वही लोग रात्रि को बैठकर जुआ खेलते हैं जिसमे किसी की जीत तो किसी की हार भी हो जाती है। तब जीतने वाले तो हँसते हैं और जिनकी हार होती है वह रोते पीटते हैं। कोई तो [illegible] लक्ष्मी पूजा का फल आ जाता है फिर भी वह वही पुरानी परम्परा को नही छोड़ते हैं।

पाठक वृन्द ऐसी लक्ष्मी पूजा से क्या लाभ है। हम आर्य लोग असली अर्थों में लक्ष्मी की पूजा करना जानते है। हमलोग दीपावली में निर्धन लोगो में मिठाई बाँटते हैं। इसी प्रकार मकर संक्रान्ति को तिल के लड्डू और कम्बल वगैरा दिए जाते हैं जिसे हमे बहुत ही प्रसन्नता होती है।

दूसरा इसके साथ आर्यसमाज के प्रवर्तक महर्षि दयानन्द जी महाराज का निर्वाण दिवस मनाते है इसी दिन महर्षि जी ने अपनी इहलीला पूर्ण की थी। उनका जीवन उस दीपक की भांति था जो अपनी बत्ती और तेल जलाकर दूसरों को प्रकाश दिया करता है। युगो की परीक्षा के बाद ऐसी आत्मा का धरा पर आविर्भाव हुआ करता है वे चले जाते हैं किन्तु अगर बत्ती की भांति अपनी सुगन्ध लोक में छोड़ जाया करते हैं।

स्वामी जी महाराज की सुगन्ध आवेश विदेश मे फैल रही है जो जो काम उन्होने अपने जीवन मे किए उसकी प्रशंसा आज विरोधी लोग भी कर रहे हैं। महर्षि जी ने जीवन मे वह कार्य किये जो कोई विरला व्यक्ति ही कर सकता है। उन्होंने अन्धकार में गिरे लोगो को निकाल कर वेद ज्ञान का प्रकाश दिया उस समय लोग कहा करते थे कि स्त्री और शूद्र को वेद नही पढ़ने चाहिए, परन्तु दयानन्द जी पृथ्वी पर प्रथम महात्मा थे जिसने यह उद्घोष किया था कि जिस प्रकार सूर्य की धूप लेने का सबको पूर्ण अधिकार है चन्द्रमा की चांदनी से सब लाभ उठा सकते हैं। गंगा की धारा में सब स्नान कर सकते हैं वस्त्र धो सकते हैं अपनी प्यास जल से बुझा सकते हैं। बस इसी प्रकार वेद जो प्रभु की पवित्र वाणी है उसे सब पढ़ सकते हैं। महर्षि जी ने सदियो से चली आ रही पुरानी गली सड़ी कुरीतियों को जड़ से उखाड़ कर रख दिया। वह अपने जीवन में कुरीतियों को दूर करने में लगे रहे। अन्ततः विजय श्री उनके चरण कमलो मे लोटने लगी। वह प्रत्येक क्षेत्र में सफलता प्राप्त करने के उपरान्त प्रभु द्वारा भेजी हुई मृत्यु को हम हँस कर गले लगाने हुए दीपावली के दिन यह शब्द उच्चारण करने लगे। प्रभु तूने अच्छी लीला की प्रभुवर तेरी इच्छा पूर्ण हो।

अब हमारा सबका क्या कर्तव्य है कि हम उस देव दयानन्द की इच्छा पूर्ण करने मे लग रहें। उन्होंने अपनी मूक भाषा में कहा था आर्यों सबके लिये दरवाजे खुले रखना और शिक्षा शुद्धि तथा शास्त्रार्थ द्वारा मेरे बताये हुए वेद मार्ग की ओर अन्य लोगों को भी लाने के लिए प्रयत्न शील रहना। तो आओ आर्यो हम सब मिलकर इस सुअवसर पर मिलकर प्रतिज्ञा करें कि ऋषि ने तो प्रभु की इच्छा पूर्ण की थी हम उसकी इच्छा पूर्ण करेंगे।

## डा० प्रशस्यमित्र शास्त्री का आकाशवाणी से भाषण

दिनांक २७ फरवरी १९८५ को ऋग्वेद का महत्त्व और वैशिष्ट्य विषय पर वेदसुधा व्याख्यानमाला के अन्तर्गत रात्रि ७.४५ से ८ बजे तक एक भाषण लखनऊ रेडियो स्टेशन से आर्यजगत् के विद्वान् महोपदेशक श्री प्रशस्यमित्र शास्त्री का प्रसारित होगा।

इस प्रकार की आर्योचित माला के लिए आकाशवाणी के अधिकारी बधाई के पात्र हैं। —नारायणप्रिय गोस्वामी

## उत्सव

आर्य वेद प्रचार मण्डल बलरामपुर का वार्षिकोत्सव १९ से २१ फरवरी तक मनाया जायगा। —रामचन्द्र जयसवाल मन्त्री

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० पौष ३०, माघ ७, १४
माघ कृ० १४, माघ शु० ६, १३ रविवार
२०, २७ जनवरी व ३ फरवरी १९८५ ई०

# आर्यमित्र

उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र

३८३५—श्री सम्पादक जी
गुरुकुल पत्रिका
गुरुकुल कांगड़ी, (सहारनपुर)

## प्रदूषण की समस्या और हवन यज्ञ

( पृष्ठ ६ का शेष )

चरक संहिता के जनपदोध्वंसनीय अध्याय में वायु, जल, देश और काल के दूषित होने से पूरे के पूरे जनपदों का, बस्तियों के नाश हो जाने का विस्तार से वर्णन है—ऐसा श्री ब्रह्मानन्द त्रिपाठी का कथन है। उनका यह भी कथन है कि "प्राचीन आर्यों को यह अच्छे प्रकार से विदित था कि ऐसे प्रदूषण से सन्तान विकृत होती है और प्राणिविनाश होता है। उन्हें यह भी ज्ञात था कि इससे बचने के लिये और अच्छी सन्तान, अच्छे पशु, अच्छे अन्न यहाँ तक कि ब्रह्मवर्चस की प्राप्ति और वृद्धि का साधन अग्निहोत्र है।" ( देखें-परोपकारी वही पृष्ठ ७९ )

आधुनिक ऋषि एव आर्यसमाज के यशस्वी संस्थापक महर्षि दयानन्द ने हवन-यज्ञ को पर्यावरण की शुद्धि का प्रबल हेतु बताया है। उनका कथन है कि जो होम के परमाणुयुक्त शुद्ध वायु है, सो पूर्व स्थित दुर्गन्ध वायु को निकाल के उस देशस्थ वायु को शुद्ध करके, रोगों का नाश करने वाला होता और मनुष्यादि सृष्टि को उत्तम सुख को प्राप्त करता है। सार्वदेशिक साप्ताहिक के प्रथम जनवरी १९८४ के अङ्क मे सामयिक चर्चा के अन्तर्गत वस्तुत बड़ी सामयिक चर्चा की गई है। यथा—"संसार मे सब प्रकार के विषो को यदि हम केवल एक गोघृत से ही दूर करना चाहे तो निर्विवाद कर सकते हैं। "गोघृत परम विषनाशक है। संसार में इस गोघृत जैसा अन्य कोई नहीं कि जो प्रयत्नशील हो, स्निग्ध हो, सुगन्धित हो, पुष्टिकारण हो तथा विषनाशक हो। ऐसे उत्तम पदार्थ से जब हवन यज्ञ किया जायेगा तो संसार का विष निश्चय ही दूर किया जायेगा। यज्ञ को विश्वम्भर अर्थात् विश्व को धारण करने वाला तथा विश्वायु अर्थात् विश्व की वायु कहा गया है। यज्ञ को प्रजापति कहा गया है-यह इसलिये कि यह समस्त ब्रह्माण्ड मे व्यापक होकर प्रजा पालन करता है। महर्षि का कथन है कि-"जब वायु और वृष्टि जल को बिगाड़ने वाला सब दुर्गन्ध मनुष्यो के ही निमित्त से उत्पन्न होता है तो उसका निवारण करना भी उनको योग्य है।" इतना ही नहीं महर्षि का कथन है कि-"यह कार्य अन्य किसी प्रकार से सिद्ध नहीं हो सकता।" अत आवश्यकता इस बात की है कि आर्यसमाज अपने इस दावे को कि हवन यज्ञ पर्यावरण की शुद्धि का एक चमत्कारिक साधन है-आगे बढ़कर सिद्ध करे और हवन के प्रचार-प्रसार से पर्यावरण प्रदूषण को शुद्ध करे।

## तड़प वाले तड़पाती जिनकी कहानी

[ पृष्ठ ८ का शेष ]

स्वामी जी ने अपने लम्बी जीवन पर एक पुस्तक लिखी थी। वह विषय में अत्यन्त संक्षिप्त भी नहीं। एक जीर्ण शीर्ण प्रति हमारे पास ही है। इसे सम्पादित कर हमने छपने दिया है। शीघ्र मिल सकेगी। उसमें से यह घटना ली है।

### उत्तरप्रदेश का एक साहसी आर्य वीर

१९४२—४३ ई० की घटना है। आर्यसमाज के प्रसिद्ध मिशनरी मधुर भजक श्री शिवनाथ जी त्यागी बाबूगढ़ के उत्सव से वापस आ रहे थे कि मार्ग में नहर के किनारे दस शस्त्रधारी मुसलमानों ने आर्य प्रचारकों की इस मण्डली ( जिसमे केवल तीन सज्जन थे ) पर धावा बोल दिया। बचने का प्रश्न हीन था। मुठभेड़ हुई ही थी कि अकस्मात् मोटर साइकल पर एक आर्य रणबांकुरा जयमलसिंह त्यागी उधर आ निकला। अपने उपदेशकों को विपदा में देखकर बदमाशों को ललकारा, कुछ को नहर मे फेंका और शिवनाथ जी त्यागी आदि सबको बचाया। ऐसे साहसी धर्मवीरों के नाम वा काम पर हमें बहुत गर्व है।

## कन्या गुरुकुल हाथरस

स्नातक श्री चौ० त्रिलोकसिंह जी, बोर्ड आफ रेवन्यू के पूर्व सदस्य ने छात्रवृत्ति की स्थाई निधि के लिए दस हजार रुपये दान दिये हैं। आगरा निवासी श्री विष्णुदेव पोद्दार एडवोकेट ने कन्या गुरुकुल में प्रति दिन दोनों समय होने वाले यज्ञ के लिए १००) रुपये मासिक देने का शुभ सकल्प किया है।

दोनों सज्जनो को हार्दिक धन्यवाद।

कन्या गुरुकुल के लिए एक अवकाश प्राप्त चिकित्सक और अनुभवी नर्स की आवश्यकता है। साथ ही आर्य विचारों की ऐसी महिलाओं की आवश्यकता है जो छोटी कन्याओं की देखभाल कर सकें।

—अक्षयकुमारी शास्त्री मुख्याधिष्ठात्री



## गुरुकुल वैदिक आश्रम वेदव्यास का उत्सव

श्री स्वामी ब्रह्मानन्द सरस्वती द्वारा संस्थापित गुरुकुल वैदिक आश्रम वेद व्यास राउर केला का २४वां वार्षिकोत्सव १७, १८, १९ फरवरी को मनाया जायगा। इस अवसर पर ऋग्वेद पारायण यज्ञ, वेद सम्मेलन, राष्ट्र रक्षा सम्मेलन, आर्य युवक सम्मेलन, गुरुकुल सम्मेलन आदि होंगे।

योगेन्द्रकुमार उपाध्याय
आचार्य



स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए जनवाणीय आर्यभास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से कृष्णगोपाल वर्मा द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ — योजना रज० नं० ७/९७

वर्ष ८८ ] सा० पौष २८, फाल्गुन कृष्ण १३ रविवार संवत् २०४१ वि०, दि० १७ फरवरी १९८५ [ अङ्क ५

## ऋषिबोध–अँक

### प्रार्थना

आकूति देवीं सुभगां पुरो दधे,
चित्तस्य माता सुहवा नो अस्तु।
यामाशामेमि केवली सा मे अस्तु,
विदेय मेनां मनसि प्रविष्टाम् ॥

आकूत्या नो बृहस्पते,
आकूत्या न उपा गहि।
अथो भगस्य नो धेहि,
अथो नः सुहवो भव ॥

अथर्व० १९-४-२-३

राष्ट्र में विवेक-प्रज्ञा विकीर्ण हो। ऐश्वर्य और उन्नति हमारा वरण करे। प्रत्येक दशा में राष्ट्र का उत्कर्ष हो तथा महा शक्ति हममें प्रतिष्ठित हो। राष्ट्र में उत्कर्ष - ओज - प्रज्ञा- चरित्र उस बृहस्पतेम शक्ति से सोम वर्षा की भांति अभिषिक्त हो।

प्रधान सम्पादक–
**मनमोहन तिवारी**
सम्पादक–
आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# टंकारा की ज्वलित ज्योति



शिवरात्रि, धन्य शिवरात्रि हुई,
जब 'अक्षत–आखु' प्रसंग हुआ।
उद्बुद्ध कर्म्म सन्नद्ध हुए,
तब सोम तुम्हारा भङ्ग हुआ ॥

ओ टङ्कारा की ज्वलित ज्योति,
तू कभी न बुझने वाली।
तुझ से जगमग यह जगतीतल,
तुझ से भारत गौरवशाली ॥

तुम बाल ब्रह्मचारी जागे,
जग उठी सुप्त जनता सारी।
अधिकार जगे व्यवहार जगे,
जग उठे भाव मङ्गलकारी ॥

—स्व० डा० हरिशङ्कर शर्मा, आगरा

# आर्य्यमित्र

लखनऊ—रविवार १७ फरवरी १९८५ । दयानन्दाब्द १६०

सृष्टिसंवत १९७२९४९०८५


सम्पादकीय

## संकल्प पर्व—शिवरात्रि

आर्यावर्त की पावन भूमि पर ऋषियो आत्मतत्त्वदर्शी मेधा-मनीषियो का निवास रहा है जो विराट मे व्याप्त सद् असद् की विवेचना मे सक्षम रहे है। सर्वव ऊर्ध्वचेता एव ऊर्ध्वरेता होकर यहा ऋषियो ने प्रभु का आत्म साक्षात्कार किया और उद्दीप्त मस्तिष्क से प्रभु की प्रतिबिम्बित वाणी से मानव को ऊर्ध्वचेता होने का सन्देश दिया और ऋत की प्रथमजा के दर्शन का मूल मन्त्र दिया।

प्रत्येक उषा नव सन्देश लेकर आती है तथा प्रत्येक सन्ध्या मानव को चिर विश्राम एवं आत्मचिन्तन की दिशा देती है। अग्रिम विहान मे अंशुमाली की सिन्दूरी किरणो के साथ सुहाग लालिमा भरी उषा का स्वागत करने हेतु और जीवन पथ मे नवसकल्प के साथ अग्रसर होने के लिए। इसी क्रम फाल्गुनी कृष्ण पक्षी त्रियोदशी विशेष पर्व है जब मेधावीजनो ने विशेष सकल्प का आयोजक दिवस के रूप मे इसका अभिनन्दन किया तथा महाकल्याणमयी संज्ञा से अभिव्यक्त किया।

श्रुतिवाणी नियामक हैं। प्रेरणादायक हे और मानव की संजीवनी शक्ति है। यजुर्वेद मे शिवसंकल्प सूक्त है जिसमे मानव के मन को पुनीत एवं दिव्य बनाने का सन्देश है—प्रेरणा है एवं आदेश है मन्त्र की व्याख्या के साथ ही संकेत है—

यत्प्रज्ञानमुत चेतो धृतिश्च, यज्ज्योतिरन्तरमृतं प्रजासु।
यस्मान्नऋते किंचन कर्मक्रियते, तन्मेमनः शिवसंकल्पमस्तु॥
सुषारथिरश्वानिवयन्मनुष्यान् नेनीयतेऽभीशुभिर्वाजिन इव।
हृत्प्रतिष्ठं यदजिरं जविष्ठं तन्मेमन शिवसकल्पमस्तु॥
—यजु० ३४-३-६

सतत सचरणशील मेरा मन जो विचित्र प्रभा प्रकाशपूर्ण है। धारणा का शुभ साधन हैं। प्राणिवर्ग मे अमृत ज्योति है समस्त कर्मप्रणेता है। ऋतसत्य साधक श्रुतिया जहा विकीर्ण होती हैं और विज्ञ सारथि की भाति वेगपूर्ण अश्वों को वल्गा संकेत पर मानव को चलायमान करता है जो हृत्प्रतिष्ठित है। ऐसा मेरा मन अर्थात् मानवमन या लोकचेतना शुभ सकल्प शील हो। साक्षात् मे ऐसा हुआ भी। बालक मूलशङ्कर भी शिवरात्रि मे शुभ सङ्कल्प जयी हुआ। नवीन ज्योति उसमे जागृत हुई और शिव स्थान से स्फुलिङ्ग के समान शङ्कर की हृदयगत सारे राष्ट्र को प्रकाश देने मे समर्थ हुई। तभी से इस महापर्व को ऋषिबोधोत्सव की सज्ञा दी गयी तथा भारत राष्ट्र इस पर्व को ज्ञान ज्योति के रूप मे मनाता है तथा विश्व मे शिवसङ्कल्प की भावना जागृत का प्रयास करता है, वही सङ्कल्प हम 'आर्यमित्र' के माध्यम से कर रहे है।

आज हमारे चारो ओर जैसा प्रकाश चाहिये नहीं है—लोभ, धन प्राप्ति और पदलिप्सा हमे कुण्ठित किये है। विदेशी शिक्षा और योरोप की भोग विलासिता ने भारत के जीवन को कलमषपूर्ण कर दिया है। स्वार्थ की 'स्व' ने विवेक को ग्रस लिया है तथा अन्धकार मे वृक्ष छाया जैसे भयावनी होती है वैसे आज मानव की छाया हो गयी है। 'कितना अवसाद है कि कतिपय भ्रमित व्यक्तियो ने देश की एक गौरवमयी वीराङ्गना को महामृत्यु के अङ्क मे धकेल दिया और उससे भी बढ़कर काण्ड है देश के विरुद्ध जासूसी करने का। सुरा-सुन्दरी की चपेट मे और स्वर्ण की चमक मे कुछ व्यक्तियों का मन कालिमापूर्ण हुआ और वह देश की प्रतिरक्षा की योजनाओ को विदेश पहुचाने लगें। इन घटनाओ से देश की मानसिकता का आभास मिलता है।

ऋषिबोध का पावन पर्व आर्यसमाज की विशेष रूप से सत्प्रचार की वेला है। अत समस्त देशवासियो को सामान्य रूप से विश्व के मानवो को सामूहिक रूप से और आर्यसमाज से सम्बन्धित जनों को विशेष रूप से इस पावन वेला पर 'तन्मे मनः शिव सङ्कल्पमस्तु' का दृढ सङ्कल्प लेना चाहिये और इस महान् सङ्गठन को चारो ओर व्याप्त अशुभ सङ्कल्पो की समाप्ति का व्रत लेना चाहिये। तभी हम महर्षि दयानन्द सरस्वती के पदचिन्हो को वरण करने योग्य हो सकेंगे।

आर्यमित्र समस्त आर्य जनो का, कृपालु पाठको का, विद्वान् लेखको एव गीतकारो का और सर्व हितैषी समुदाय का इस शिव बोध पर्व पर सादर अभिवादन करता है तथा जन-जन की महती सेवा का व्रत लेता है। ऋषिबोध महारात्रि के प्रभापूर्ण अवसर पर परमेश हमारे सङ्कल्पों को शुभ करे—दृढ जयी करें और प्रेम रस-धार से सिञ्चित करे।

## लखनऊ में आर्यसमाज की विशाल शोभायात्रा ऋषिबोधोत्सव समारोह से मनाया गया

शिवरात्रि के पावन पर्व १७ फरवरी को लखनऊ में ऋषि बोधोत्सव प्रत्येक आर्यसमाज मे प्रात काल मनाया गया। अपरान्ह १ बजे से दयानन्द बाल सदन मोतीनगर से एक विशाल शोभा यात्रा प्रारम्भ हुई। जो डी० ए० वी० कालेज, नाकाहिन्डोला, गनेशगंज, अमीनाबाद बाजार, घंटाघर पार्क, झण्डावाला पार्क, मौलवीगंज, रकाबगंज होती हुई आर्य समाज नगर लखनऊ पर जाकर समाप्त हुयी। इस शोभायात्रा मे जिला और शहर की आर्यसमाजो ने हर्ष के साथ भाग लिया। आर्य पुरुष, आर्य देवियां, बच्चे सब भजन गाते चल रहे थे। जगह-जगह स्वागत द्वार बनाये गये थे। स्त्री आर्यसमाज गणेशगंज, महिला आर्यसमाज सभाभवन की महिलायें भजन गाती और जयघोष करती चल रही थीं। भारत की जय, गौमाता की जय, गुरु विरजानन्द की जय, महर्षि स्वामी दयानन्द की जय, वेद की ज्योति जलती रहे, आर्यसमाज अमर रहे, हिन्दी रक्षक आर्यसमाज, वेद प्रचारक आर्यसमाज, अनाथ रक्षक आर्यसमाज, आदि अनेक जयघोष बोले जा रहे थे। आर्यसमाज शृङ्गारनगर, आर्यसमाज चन्द्रनगर, आर्यसमाज आदर्शनगर, आर्यसमाज गणेशगंज, आर्यसमाज नगर आदि के सदस्य उत्साह एव हर्ष विभोर होकर गान करते जाते थे। जिला सभा के प्रधान कैप्टेन साहब, मन्त्री श्री रूपचन्द्र जी आर्य समाज लालबाग के प्रधान श्री ओमप्रकाश जी और मन्त्री श्री सत्यदेव जी सैनी शोभा यात्रा को व्यवस्थित करते चल रहे थे। आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश के मन्त्री श्री मनमोहन जी तिवारी एव नगर आर्य समाज के उपमन्त्री श्री रेवती रमन एडवोकेट शोभा यात्रा का नेतृत्व कर रहे थे। आर्यसमाज गणेशगंज, आर्यसमाज आदर्शनगर, आर्यसमाज कैसरबाग, आर्यसमाज चन्द्रनगर, आर्यसमाज चौक, आर्यसमाज लाल बाग, आर्यसमाज शृङ्गार नगर, आर्यसमाज डालीगंज, आर्यसमाज नगर रकाबगंज की ओर से ट्रकों का प्रबन्ध था। जिन पर आर्य वृद्ध, बच्चे, महिलायें बैठे भजन गाते चल रहे थे और जय जयकार करते चल रहे थे। इस यात्रा का लखनऊ शहर निवासियो पर पर्याप्त प्रभाव पड़ा।

नारायणप्रिय

### आर्यसमाज राजामण्डी का उत्सव स्थगित

आर्यसमाज राजा मण्डी आगरा का २ से ४ मार्च तक होने वाला उत्सव विधान सभा के निर्वाचन के कारण स्थगित हो गया है।

—उमेशचन्द्र गुप्त मन्त्री

# महर्षि दयानन्द एक युग निर्माता

( श्री पं० इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश )

भारत वर्ष में वह शिव रात्रि सदैव स्मरण रहेगा, जिस रात्रि को महर्षि स्वामी दयानन्द जी को बोध प्राप्त हुआ। उस बोध रात्रि ने सारे संसार को जगा दिया। आज जिस क्षेत्र में भारत में प्रगति दृष्टि-गोचर होती है उस सबके मूल में महर्षि स्वामी दयानन्द जी हैं।

महान् पुरुष संसार में दो प्रकार से चलते हैं (१) बुराई से संघर्ष (२) अच्छाई से विस्तार। महर्षि दयानन्द जी के समय में भारत परतन्त्र था, यह परतन्त्रता शताब्दियोंसे चली आ रही थी। पहले बाहर से आए विदेशी मुसलमानों की गुलामी और फिर अंग्रेजों की गुलामी।

जब पतन होता है तभी परतन्त्रता भी आ जाती है। महर्षि के युग में भारत में, जातिवाद, नारी जाति की हीन दशा, मृतक श्राद्ध, सती-प्रथा, बाल और वृद्ध विवाह, मद्य पान, मांसाहार, बहु देवतावाद, गो-हत्या, धार्मिक शोषण, अस्पृश्यता, द्यूत, परस्पर फूट, गरीबी' विलासिता, शिक्षा का अभाव, पिछड़ापन, चार्वाक आदि नास्तिकमतों का बोलबाला, विधवाओंकी समस्या, अपनी संस्कृति को भूलना और सबसे बढ़कर अंग्रेजों की गुलामी आदि ये सब बुराइयां थी।

महर्षि ने स्वयं घूम घूम कर इन सब बुराइयों के स्वयं दर्शन किये महर्षिने देखा कि विदेशी ईसाई मिशनरी हमारी गरीबी का लाभ उठाकर सारे देश को ईसाई बनाने में लगे हुए हैं। मुसलमान भी सारे भारत में इस्लाम फैलाना चाहते हैं। आर्य ( हिन्दू ) दब गया है। जैसे कि उसकी आत्मा ही मर गई हो।

महर्षि ने इन बुराइयों को दूर करने के लिये संघर्ष करना प्रारम्भ किया। वे बाल ब्रह्मचारी थे, योगी थे, युगद्रष्टा थे, ऋषि थे, वेदों के प्रकाण्ड पण्डित थे, परम आस्तिक त्यागी और परम तपस्वी थे। ईश्वर ने उन्हें जैसे इन बुराइयों से संघर्ष लेने के लिये विशेष ही मिट्टी से बनाया हो।

महर्षि ने अनुभव किया कि जिस देश एवं जाति की संस्कृति और आध्यात्मिक साहित्य, सभ्यता और इतिहास मिटा दिया जाता है, वह देश और जाति समाप्त हो जाते है। उन्होंने यह भी देखा कि विदेशी आर्य जाति और आर्यावर्त को पादाक्रांत करने की भरपूर चेष्टाएं कर रहे हैं। १८५७ की जनक्रांति को और उसके पश्चात् विदेशी अंग्रेजों के भीषण अत्याचारों को और भयकर दमन चक्रों को महर्षि दयानन्द जी ने भूमिगत होकर स्वयं देखा था।

इन असह्य अत्याचारों ने भारत की आत्मा को दबा दिया था। महर्षि ने बहुत सम्भल कर अपना कार्य प्रारम्भ किया। उन्हें अपनों की बुराई भी दूर करनी थी और विदेशियों को भी देश से भगाना था। इन सब बुराइयों के कारणों पर मनन करके वे इस परिणाम पहुंचे कि हमारी आर्य जाति और आर्यावर्त वेदों को भूल गया है और वेदों से दूर हो गया है इसलिये ये सब मुसीबतें आ गयीं हैं।

उन्होंने वेदों का आधार लिया, उनके पास अद्भुत तर्क शक्ति थी। इन दोनोंसे बुराइयों का खण्डन और अच्छाइयों का मन्डन प्रारम्भ किया। अपने पराये शत्रु हो गये। पत्थर, गालियां, कीचड़ की उन पर वर्षा होने लगी। उनके प्राण लेने के लिये घातक आक्रमण और विष पिलाया जाने लगा। परन्तु वह अखण्डव्रती आगे बढ़ता ही गया।

वेद के आधार पर बाल विवाह, वृद्ध विवाह, सती-प्रथा, स्त्रियों और शूद्रों को पठन पाठन का निषेध, नास्तिकता, मृतक श्राद्ध, अस्पृश्यता नास्तिक मतमतान्तर, बहुदेवतावाद आदि बुराइयों का कठोरता से खण्डन किया। रामायण और महाभारत को अपना गौरव शाली इतिहास बताया। वेदानुकूल सब कुछ मानने और वेद के प्रतिकूल सब कुछ त्यागने का नारा लगाया। स्वयं वेदों को सारा संसार भूल चुका था। अपने देश में वेद केवल कर्मकाण्ड तक सीमित रह गया था। वेदों में ज्ञान कर्म उपासना और विज्ञान को सप्रमाण सिद्ध करके वेदों को संसार के समक्ष ज्ञान निधि के रूप में प्रस्तुत करते हुए तथा कथित सभ्य संसार को यह बता दिया कि सर्व प्रथम संसार में आर्य सभ्यता और संस्कृति थी। क्योंकि संसार के पुस्तकालय में सबसे प्राचीन पुस्तक ऋग्वेद है। बाइबिल और कुरान ईश्वरीय पुस्तकें नहीं हो सकतीं क्यों कि ये प्रत्यक्षादि प्रमाणों तथा सृष्टि क्रम के विरुद्ध हैं। केवल वेद ही संसार की आदि में चार ऋषियों के अन्तःकरण में ईश्वर की ओर से प्रकट हुए। वेद प्रत्यक्ष आदि प्रमाणों, एवं विज्ञान के सिद्धान्तों के अनुकूल होने के कारण ईश्वरीय ज्ञान हैं।

महर्षि ने तर्क के आधार पर नास्तिक मतों का कठोरता से खण्डन किया नास्तिक मत लड़खड़ाने लगे। मद्यपान, मांसाहार, यज्ञों में पशु-बलि जूआ आदि बुराइयों का कड़ाई से खण्डन किया।

महर्षि ने गौ और कृषि को देश का मूलाधार मानते हुए गौरक्षा का प्रयत्न किया। गौ कृष्यादि विभाग बनाने की प्रेरणा की। गौरक्षा के लिए हस्ताक्षर अभियान चलाया, गो करुणा निधि पुस्तक लिखी। किसी भी देश की रक्षा के लिए किसान और जवान दो प्रमुख अंग माने जाते हैं। महर्षि ने भारत के छोटे छोटे राज्यों के राजाओं को सुधारने और एक करने का प्रयत्न किया ताकि देश आजाद हो। उसी कार्य को स्वतन्त्रता प्राप्ति के पश्चात् भारत के उप प्रधान मन्त्री एवं गृह मन्त्री सरदार वल्लभ भाई पटेल ने किया।

भारत स्वतन्त्र हो और जन जन के हृदय में स्वतन्त्रता की लहर उठे इस बात को सामने रखते हुए वेदों के कुछ सुन्दर वेद मन्त्रों का संकलन करके आर्याभिविनय नामक पुस्तक की रचना की जिसमें उन्होंने प्रार्थनाओंके माध्यम से आर्य हिन्दुओं को यह बताने की कोशिश की कि संसार में आदि सृष्टि से आर्यों का चक्रवर्ती राज्य था। बीच में वेदों से दूर होने के कारण हम परतन्त्र हो गये अब पुनः हमारा सारे

( शेष पृष्ठ ४ पर )

महर्षि दयानन्द एक युग निर्माता

( शेष पृष्ठ ३ से आगे )

संसार में चक्रवर्ती राज्य होना चाहिये और उसका प्रारम्भ हमारे देश की स्वतन्त्रता से होगा। उन्होंने सत्यार्थ प्रकाश में लिखा कि विदेशी पितृ तुल्य राज्य से भी अपना घटिया से घटिया राज्य भी सदैव श्रेष्ठ होता है।

स्वतन्त्रता की लहर पैदा करने के लिये उन्होंने अपना पहनावा, अपनी भाषा और अपने सारे रहन सहनपर बहुत बल दिया। कालान्तर में उसी बात को महात्मा गांधी जी ने विदेशी माल की होली जलाकर आगे बढ़ाया।

स्त्री और शूद्रों की दशा सुधारने का सर्व प्रथम प्रयास महर्षि दयानन्द जी का था। अनपढ़ मातृ शक्ति कैसे दिव्य महापुरुषों को जन्म दे सकती है? शूद्र के नाम पर एक पूरे समुदाय पर अमानवीय व्यवहार कैसे सहन किया जा सकता है? इस सुधार की लहर को महर्षि ने बड़े जोर से चलाया। आर्य समाज और महात्मा गांधी जी ने इसी लहर को विस्तार किया। हरिजन कहे जाने वाले वर्ग में आर्य समाज ने बहुत कार्य किया। बाल और वृद्ध विवाहों पर रोक लगी। विधवाओं को देवदासियों के रूप में उनकी अत्यन्त दयनीय दशा से उभारा गया और विधवा विवाह प्रारम्भ हुए। सती प्रथा के नाम पर घोर अत्याचार को भी समाप्त किया गया।

महर्षि दयानन्द जी ने देश में गरीबी को भी देखा। उन्हें रात्रि को नीन्द नहीं आती थी जब वे देखते थे कि एक समय भारत धन धान्य से भरपूर सारे संसार को अन्न देता था और अब विदेशियों के शोषण से इसके पुत्र पुत्रियों के लिये तन ढकने को वस्त्र नहीं है और पेट भरने को अन्न का दाना भी नहीं है। अकाल ने इस देश को निचोड़ रखा है। महर्षि इस दशा से बड़े बेचैन रहते थे। उन्होंने शिष्यों को कहा कि इस समय जर्मन उद्योग धन्धों में सबसे आगे है। कुछ योग्य युवकों जर्मनी भेजना चाहिये ताकि वे वहाँ से कला उद्योग धन्धे सीख कर आवें और भारत वर्ष में कल कारखाने स्थापित किये जायं और भारत की आर्थिक दशा को सुधारा जाय, गरीबी तभी दूर हो सकती है। कालान्तर में महात्मा गांधी जी ने लघु उद्योगों को स्थापित करने की प्रेरणा की और प्रथम प्रधान मन्त्री स्व० जवाहर लाल जी नेहरू ने भारत वर्ष में उद्योग धन्धे प्रारम्भ किये और स्व० इन्दिरा गांधी जी ने इसे आगे बढ़ाया।

महर्षि दयानन्द जी ने चरित्र निर्माण पर बहुत बल दिया। अपने देश के अमीर लोगों और राजा महाराजाओं को विलासिता से हटाने और धर्म और राजधर्म पर चलने की प्रेरणा की। यह महर्षि का ऐसा भगीरथ प्रयत्न था कि इस प्रयत्न को करते करते ही नन्हीजान वैश्या के षड्यन्त्र के शिकार बने। उन्हें अपने ही रसोइये ने विष दिया इस षड्यन्त्र में अंग्रेज सरकार भी शामिल थी और वह विष उनका प्राण लेवा हो गया।

संसार की बहुत बड़ी हानि हो गई। देखते देखते वह सत्य का पुजारी आँखों से ओझल हो गया और संसार से जाते वह अपने विष दाता जगन्नाथ को प्राण दान दे गया। ऐसा कौन अजातशत्रु होगा जो विषदाता को भी जीवनदान दे। महर्षि के जीवन और बलिदान ने देश में एक ऐसी पवित्र लहर पैदा की जिसको महात्मा गांधी ने आगे बढ़ाया महात्मा गांधी संयम और ब्रह्मचर्य में महर्षि दयानन्द जी को अपने से बहुत अधिक मानते थे। महात्मा गांधी से आगे चरित्र का विकास उस प्रकार नही हुआ जैसा हमने भौतिक विकास किया है।

निश्चित रूपेण महर्षि दयानन्द जी ने अपने सुधारवादी मौलिक कर्मकाण्ड से संसार को आलोकित कर दिया। उसी प्रकाश से हमें स्वतन्त्रता मिली। परन्तु बहुतकुछ करनाशेष है। सबसे बड़ी बाततो चरित्र की है। जब तक देश में चरित्र की पूजा नहीं होगी तब तक हमारे देश की वर्तमान गम्भीर समस्याओं का समाधान नहीं होगा, देश की स्वतन्त्रता को अक्षुण्ण बनाये रखने के लिये जहाँ भौतिक साधनों की वृद्धि महत्वपूर्ण है वहाँ उससे भी अधिक चरित्र निर्माण की आवश्यकता है। आज इसी बात का दुष्परिणाम है कि हमारे देश की प्रिय प्रधान मन्त्री श्रीमती इन्दिरा गाँधी जी की अपने ही अंगरक्षक ने निर्मम हत्या कर दी।

देश को जिस लहर ने एक नई दिशा प्रदान की महर्षि दयानन्द जी ने जो मौलिक सम्पूर्ण क्रांति की लहर चलाई जिसके प्रकाश में ही आगे बढ़ने से हमारा, हमारे देश और सारे संसार का कल्याण है। उसका श्रेय उस—शिवरात्रि की बोधरात्रि को जाता है जिसमें स्वयं शंकर ही मूल शंकर के रूप में प्रकट हुआ था और बाद में दया का सागर बन कर प्राणी मात्र के प्रति दया दर्शाता हुआ वह अमर स्वामी दयानन्द अपना प्रेरणादायक बलिदान दे गया। उस महर्षिको हमारा वंदन है।

# आत्म निरीक्षण पर्व ऋषिबोध शिवरात्रि

(श्री मनमोहन तिवारी मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र०)

पथ यात्री चलते हुए मील के पत्थर के पास रुक करके क्षणिक विश्राम की श्वास लेता है और देखता है कि कितना चल आए और आगे कितना चलना है। तथा नवीन उत्साह के साथ पग बढ़ा करके आगे चल देता है। यही स्थिति हमारे पर्वों के सम्बन्ध में है। यह हमें आत्मावलोकन और आत्म निरीक्षण का अवसर प्रदान करते हैं।

शिवरात्रि भारतीय संस्कृति का विशेष सांस्कृतिक पर्व है जो फाल्गुन कृष्ण पक्ष त्रियोदशी को आयोजित होता है और जिसमें समाज के प्रति कल्याण मयी भावना की योजना बनती है। संयोग है कि महर्षि दयानन्द सरस्वती को बाल्यावस्था में मूल शंकर के रूप में इसी महा पर्व पर आत्म बोध हुआ।

आर्य जगत में शिवरात्रि महा पर्व के रूप में मनाया जाता है और इसे ऋषिबोध की संज्ञा दी जाती है तथा आर्य समाजें इसे समाज एवं जन जीवन में प्रेरणा हेतु आकर्षक एवं रोचक कार्यक्रमों का अयोजन करती है। हमारे भारत में ही नहीं विश्व के देशों में नैतिक मूल्यों का ह्रास हो रहा है। जिस भू प्रदेश पर वैदिक ऋषियों का मन्त्र घोष हुआ और जीवन को उदात्त की ओर ले जाने की व्याख्या प्रस्तुत हुई। महर्षि दयानन्द सरस्वती का आविर्भाव भी भारत में वैदिक संस्कृति की पुर्नस्थापना हेतु हुआ और उस मनस्वी की उदार भावना में विश्व कल्याण की कामना निहित है। आर्य समाज उसी प्रकाश ज्योति की सन्देश वाहिका है।

उत्तर प्रदेश के आर्य जनों ने मेरे ऊपर पूर्ण आस्था एवं विश्वास की भावना के साथ आर्य प्रतिनिधि सभा के मन्त्री पद का दायित्व सौंपा है, अतः मेरा कर्तव्य है कि उनकी आस्था का मैं आदर करूं और प्रदेश की समस्त आर्य समाजों से अनुरोध करूं की इस महापर्व पर पूर्ण प्रयास करे कि नैतिकता के मूल आदर्शों को उजागर किया जाय और वर्ष पर्यन्त इस दिशा में अग्रसर होने का प्रयास करे। देश प्रेम—सामाजिकमुत्थान लक्ष्य रहे। जाति—पाति उन्मूलन—दहेज प्रथा विरोध पर बल दिया जाय। दयानन्द शिशु सदनों की स्थापना की जाय, जिससे बालकों में शुभ संस्कारों का समावेश हो। सम्पन्न आर्य समाजें चिकित्सालय भी आतुर सेवा हेतु प्रारम्भ करे। इस प्रकार अन्य कार्य हमारे लक्ष्य में होना चाहिये।

समस्त आर्य जनों को इस ऋषिबोध उत्सव पर मेरी हार्दिक बधाई एवं शुभ कामना है।

# नागरिक और वनवासिनी की वार्ता

(डा० रामनाथ वेदालङ्कार १/११६ फूलबाग, पन्तनगर नैनीताल)

सघन कानन में एक विशाल तरु के नीचे कोई वानप्रस्थ रमणी बैठी हुई है— निर्द्वन्द्व, निर्भय, निश्चल, सांसारिक वासनाओं से सर्वथा शून्य, साधना में लीन। वृक्ष पर बैठे पक्षी कलरव कर रहे हैं। पास ही मयूर नृत्य कर रहेहैं। दायें बायें कुछ मृगशावक विचर रहे हैं, मानों सब उसका परिवार है। निकट ही झरना बह रहा है। कहीं कहीं सिंह, हाथी आदि वन्य पशुओं के पदचिह्नों की पंक्तियां स्थान की भयानकता को सूचित कर रही हैं। इतने में ही कोई राहभूला भय-भीत नागरिक उधर उधर आ निकलता है। उस रमणी को अकेली देख उसके आश्चर्य की सीमा नहीं रहती। वह सोचने लगता है, कहां तो यह निविड़ वन और कहां मन तथा शरीर से कोमल यह मुग्धा नारी। उसके मन में श्रद्धा का उदय होता है। उसे वह माता के रूप में देखता है। समीप में पहुंच प्रश्न करता है—

अरण्यानि अरण्यानि असौ न्यसौ प्रेव नश्यसि।
कथा ग्रामं न पृच्छसि न त्वा भीरिव विन्दतीँ ॥१

हे वनमाता, क्यों तुम इन घोर जंगलों के बीच में वास करती हो! क्यों तुम ग्राम और नगर को नहीं पूछती? क्या यहां तुम्हें भय नहीं लगता? आओ मैं तुम्हें नगर में चलने का निमन्त्रण देता हूं, जहां एक से एक सुन्दर भवन हैं, प्रासाद हैं, राजमार्ग हैं, रथ हैं, विपणियां हैं, नाटक हैं, चलचित्र हैं, गोष्ठी है, कविता है, संगीत है, नृत्य है और ऐसी उन्नत शिल्प कला है, जिसके आगे विधाता भी हार मानता है।

रमणी नागरिक की बात सुनती है और मुस्करा देती है। कहती है, हे भद्र! तुम नगर की शोभा पर गर्व करते हो, पर मैं तो अपनी प्यारी वनशोभा पर ही मुग्ध हूं। आओ नगर की राजसी झिलमिलाहट से चकाचौंध हुई तुम्हारी आंखों को मैं वनकी सात्त्विक शोभा का दर्शन कराऊँ। देखो—

वृषारवाय वदते यदुपावति चिच्चिकः।
आघाटिभिरिव धावयन् अरण्यानिर्महीयते ॥२

वन में बिना तानपूरे के ही संगीत का आनन्द आता है। बरसात की रात्रि में चिक चिक ध्वनि वाला झींगुर जब मोटी आवाज वाले टिड्डे के पास आ बैठता है और दोनों अपना अपना राग अलापने लगते में, तब ऐसा लगता है, मानो वीणा से स र ग म प आदि सप्त स्वरों का शोधन हो रहा हो।

उत गाव इवादन्ति उत वेश्मेव दृश्यते।
उतो अरण्यानिः सायं शकटीरिव सर्जति ॥३

यह देखो, सामने गौयें सी चर रही हैं। ये लताकुंज प्रासाद से दृष्टिगोचर हो रहे हैं। और, सायंकाल होने पर वन तथा नगर की सीमा पर खड़े होकर देखो, अपूर्व दृश्य देखने को मिलता है। फल काष्ठ आदि से भरी नगर की ओर जाती हुई गाड़ियों की पंक्ति को देख ऐसा प्रतीत होता है, मानो वनवीथी अपने अन्दर से उन गाड़ियों की सृष्टि कर रही है।

गामङ्गैष आह्वयति दार्वङ्गैषो अपावधीत्।
वसन्नरण्यान्यां सायं अक्रुक्षदिति मन्यते ॥४

इधर देखो, यह चरवाहा गौयें चरा रहा है। इसने अपनी गौओं के नाम रख लिये हैं। एक का नाम कृष्णा है, दूसरी का नाम गौरी है, तीसरी का नाम इडा है, चौथी का नाम अदिति है। नाम ले लेकर यह अपनी धेनुओं को पुकार रहा है। जिसका नाम पुकारता है, वही उसकी ओर मुंह उठाती है और दौड़ पड़ती है। मूक पशुओं से चरवाहे की यह बातचीत कैसी कौतूहल वर्धक है। दूसरी ओर यह लकड़हारा वृक्ष पर चढ़ा हुआ लकड़ियां काट रहा है। अन्य भी अनेक नगर वासी वनवीथी की शरण में आते हैं। पर अचानक कभी वन में उन्हें रात्रि हो जाये तो उनकी कल्पना अपने आगे हिंस्र जन्तुओ को साकार खड़ा देखने लगती है और भय के मारे उन्हें ऐसा प्रतीत होने लगता है कि यह सिंह बोला, यह व्याघ्र बोला। किन्तु असली बात तो यह है—

न वा अरण्यानिर्हन्ति अन्यश्चेन्नाभिगच्छति।
स्वादोः फलस्य जग्ध्वाय यथाकामं नि पद्यते ॥५

यह वनवीथी अपनी ओर से किसी का संहार नहीं करती हिंसा की पहल मनुष्य ही करता है। मनुष्य पूर्ण अहिंसक हो जावे तो अटवी उसकी माता हो जाती है, सिंह व्याघ्र सब उसकी अहिंसा के आगे झुक जाते हैं। वन तो एक वाटिका है, जहां स्वादिष्ट फलों को खाकर मनुष्य इच्छानुसार विश्राम करता है।

आञ्जनगन्धि सुरभिं बह्वन्नामकृषीवलाम्।
प्राहं मृगाणां मातरम् अरण्यानिमशंसिषम् ॥६

जहां आञ्जन के फूलों की भीनी गन्ध उठती है, जहां अन्य विविध सौरभ महकते हैं,जहां बिना किसान के प्रचुर अन्न उपजता है,जो मृग की माता है, उस वनवीथी की मैं बार बार प्रशंसा करती हूं।

यह मेरी माँ है, इससे मैंने बहुत कुछ पाया है, अन्त में इसी की रज में मिल जाना चाहती हूं। इसकी एक एक पत्ती से, एक एक पंखुड़ी से, एक एक रजकण से मुझे प्यार है। इसके झरनों में मुझे ईश्वरीय संगीत सुनाई देता है, इसकी कलकल निनादिनी धाराओं में मुझे वेद का गान सुनाई देता है।

राहगीर के मुख से अनायास निकल पड़ता है 'वनवीथी की जय हो, वनदेवी की जय हो।'

(ऋग्वेद १०.१४६ के आधार पर लिखित)

—साधना आश्रम तिराहा अँगूरीबाद (फर्रुखाबाद) के श्री सच्चिदानन्द वानप्रस्थी ने जिला सभा फर्रुखाबाद के सहयोग से राननगर घटिया घर गगा नदी के किनारे वैदिक धर्म के प्रचार के लिए शिविर लगाया। २२ जनवरी से ५ फरवरी तक वैदिकधर्म का प्रचार किया गया। श्री मेंकूलाल का सहयोग प्रशंसनीय है।

मेंकूलाल

# आर्य समाज के बेमिसाल काम

(श्री प० बिहारीलाल शास्त्री, शास्त्रार्थ महारथी रामपुर गार्डन, बरेली)

आर्य समाज के श्रेष्ठ तथा बेमिसाल कार्य भारत वर्ष भर में हैं। यह एक ऐसी संस्था है, कि जिसकी तुलना के कार्य विश्वभर में ढूंढे भी नहीं मिलेंगे। इस संस्था ने जो काम किये हैं, वे बड़े-बड़े नेता नहीं कर पाये। किसी भी नेताने किसी मुसलमान को ऐसा नहीं बनाया, जो देश भक्ति के लिए फांसी के फन्दे में झूल गया।

इस संस्था का प्रथम कार्य—

महात्मा गांधी तथा पंडित नेहरू के साथ कांग्रेस से लाखों रुपया लेने वाले, मुसलमान रहते थे, किन्तु देश प्रेम में फांसी के तख्ते पर उत्साह और प्रसन्नता के साथ चढ़ने वाला केवल एक ही मुसलमान था, अशफाक उल्ला खां शाहजहांपुरी। आज भी उनकी समाधि शाहजहांपुर में हैं, तथा आर्य समाजी होते हुए भी मैंने उस समाधि पर फूल माला चढ़ाई। काकोरी कांड में जब पकड़ा पकड़ी आरम्भ हुई तो अशफाक उल्ला खां भारत के सीमा प्रान्त पर पहुंच चुके थे। समाचार पत्र में जब वहां उन्होंने पढ़ा कि पं० रामप्रसाद बिस्मिल पकड़ गये हैं, वे शीघ्र लखनऊ वापस आकर अदालत में हाजिर हुए। जज ने उनसे बचने का उपाय बयान बदलना बताया, जिस पर उन्होंने कहा "मैं फांसी से बचने नहीं, अपितु फांसी के फन्दे को चूमने आया हूं।" ऐसा देश भक्त और दिलेर गुरुभक्त मुसलमान किसने बनाया? पंडित राम प्रसाद बिस्मिल ने, जो पक्के आर्य समाजी थे, फांसी पर चढ़ने से पूर्व अशफाक उल्ला खां के शब्द "मैं अपने गुरु (पं० राम प्रसाद बिस्मिल) से पहले फांसी पर चढ़ूंगा।" श्री अशफाक उल्ला खां की समाधि भारत के इतिहास में, हीरे की भांति चमक रही है।

आर्य समाज का दूसरा काम—

महात्मा गांधी का पुत्र हीरालाल जब मुसलमान बना, तो मुसलमानो को बहुत खुशी हुई। कुछ मुसलमानों ने मुझसे कहा "हीरालाल अब शेख अब्दुल्ला हो गया है। कानपुर में इस्लाम की तारीफ में उनका लेक्चर अच्छा हुआ है, जिसमें उन्होंने कहा है कि मैं चाहता हूं अगला जन्म मेरा मुसलमान मां की कोख से हो, जिससे कि मैं कुरानशरीफ पढ़ सकूं।" मैंने उत्तर में कहा कि हीरालाल बनिये का बेटा है, बनिया उसी स्थानपर गिरता है जहां धन गड़ा हो। वह हीरालाल तो 'पुनर्जन्म' का प्रचार इस्लाम में करने गया है। कुछ समझ में आया या नहीं? यह तो अभी बिस्मिल्लाह है। आगे आगे देखिये होता है क्या। इसके बाद कस्तूरबा के मायके के मुंह बोले भाई पं० विजयशंकर, जो उस समय बम्बई आर्य समाज के प्रधान थे, ने शुद्धि कर्म द्वारा पन्द्रह दिन के अन्दर शेख अब्दुल्ला को पुनः हीरालाल बना कर कस्तूरबा को ही आन्तरिक शांति नहीं, अपितु सभी आर्यों को प्रसन्नता प्रदान की।

तीसरा महत्व पूर्ण कार्य—

सिन्ध और गुजरात के चालीस हजार आगारवानियों को पाखण्ड के किले से निकाल कर शुद्धि कर्म द्वारा पुनः हिन्दू बनाने का श्रेय आर्य समाजी स्वामी श्रद्धानन्द को है।

चौथा काम—

भी कम महत्व पूर्ण नहीं। सन् २१ की मर्दुम शुमारी में कई लाख मेहतरों को आर्य समाज के ही प्रयत्न से ईसाई लिखे जाने से बचाया गया।

शुद्धि प्रचार आज हिन्दुओं में भली भांति मिल गया है। सैकड़ों अग्रवाल, जाट, ब्राह्मण तथा कायस्थादि बन गये, तथा कई सौ व्यक्ति, जो मेरे ही द्वारा शुद्ध हुए हैं, आज द्विजोंमें मिले हुए हैं। दिमाग पलटने का जो काम आर्य समाज ने किया है, वह अन्य नेता नहीं जानते। आर्य समाजियों, तुम्हें ऋषि दयानन्द से अच्छी सूझ-बूझ मिली है। ऋषि ग्रन्थों को पढ़-पढ़ कर इस वरदान रूपी सूझ बूझ को और विकसाओ तथा छाती ठोंक कर कहा करो—

"दयानन्द के वीर सैनिक बनेंगे।
दयानन्द के काम पूरे करेंगे।

---

# दयानंद दर्शन

(डा० मुन्शीराम शर्मा सोम कानपुर)

नाम मूल शंकर, सुनाम शिवशंकर में,
काम महादेव प्रति मानवों को मोड़ना।
भारत को भा में रत करना, हटाना तम,
दूर कर दासता, शिवत्व साथ जोड़ना।
मिथ्या मायाडम्बरों से मुक्त कर मानव को,
पाश बद्ध कारी अन्ध रूढ़ियों को तोड़ना।
वीर्यव्रत वैदिकों का ऊपर उठाता रहा,
पूर्वजों के उस पुण्य पथ को न छोड़ना ॥१

देखा दयानन्द ने पवित्र क्षेत्र पाप पूर्ण,
विस्मृत है वेद, एकता में अलगाव है।
आर्यावर्त आर्यवृत्त से भी है विहीन हुआ,
अध्वरों में ध्वर हिंसा वृत्ति का प्रभाव है।
मत-पन्थ फैल रहे, दिव्यता का दूर द्वार,
छलछद्म—स्वार्थ का ही दूषित दबाव है।
मानव की सत्ता में तो सत्यधर्म धारणा है,
जिसमें न खलता-कुटिलता का ताव है ॥२

आर्य अनुशासन में बद्ध युवा आगे बढ़ें,
वैदिक ऋचाओं से हो पावन भू-आसमान।
ऋत—सत्य दोनों से चरित्र परिपूरित हो,
दीनता विनष्ट, घर घर हो समृद्धि वान।
यज्ञाहुति वेगी ऊर्ध्वयान, जयगान होगा,
स्वत्व के उत्थान से स्वतन्त्रता हो दीप्तिमान।
दयानन्द—दर्शन में शिवरात्रि बंध भरा,
मूल में ही वट की विशालता का होता मान ॥३

---

## उत्सव

### आर्यसमाज सुल्तानपुर भावा प्रयाग

आर्यसमाज सुल्तानपुर भावा (गंगागंज) प्रयाग का वार्षिकोत्सव १३ से १५ मार्च तक मनाया जायगा। —मन्त्री

### आर्यसमाज मगहर

आर्य समाज मगहर का उत्सव २२ से २४ फरवरी तक मनाया जायगा। —मन्त्री

# बोध रात्रि

आया एक मोड़ सत्य, वैदिक प्रकाश हेतु,
शिव यामिनी की भांति घोर तम छाया था !
आई थी अनेक बार, देश में शिवरात्रि ये,
वही जड़-पाहन के शिवजी ठहराया था !!

पिता साथ गये मूल, विविध व्यञ्जन ले के,
फल, फूल देव भोग, शिव को चढ़ाया था !
देखे मूल आवें शिव, प्रसाद विशद हेतु,
विविध प्रकार आये, यश-गान गाया था !!

मूल कहा पिताजी को "शिवजी आवेंगे कब,
रात्रि अधिक गई, प्रसाद को पायगा।"
पिता बोले "यही शिव भोग लगे चलो घर"
मूल बोल कहा—"हम पीछे घर आयगा।"

सारी गई रात्रि में आया नहीं देखा शिव,
देखा था मूषक—दौड़, दौड़ कर जायगा।
ऐसा देख मूल, मन-उथल-पुथल मची,
आया नहीं शिव—अफसोस में रहायगा।।

जड़ को विलोक शिव चेतन का ज्ञान हुआ,
उहा के विचार साथ, खोज किये पाने को।
गये जहां देखा शिव, पाहन पूजा के शिव,
मन्दिर अनेक शिव चले है दिखाने को।

पूछेंतो बतावे शिव—"मन्दिर में चलो देखो।"
पाहन पूजक शिव बोलि गुन गाने को।
रहे असमंजस में, मूल देख पत्थर को,
सिर धुन—धुन कर लगे—पछताने को।।

अनेक विचार कर चले शिव खोजने को,
दिल में तड़प यही, सत्य शिव पाने को।
खोजें मठ मन्दिरों में, टन्न—टन्न बम्ब—बम्ब,
बोल—बोल पोप मिल करे धुन गाने को।

चले गिरि, गुफाओं में, शिव हेतु वन—वन,
गये न सन्देह भूमि देखी थी वीराने की।
साधु औ संन्यासियों के साथ रहे शिव हेतु,
पता नहीं पाये, कहां ? रहते है ठिकाने की।

शस्य निवारण को है, गये जब मथुरा में,
मूल से भगाया भ्रम गुरु पास जायके।
वेद—ज्ञान मिला सत्य वेदों को पढ़ाया स्वामी,
अविद्या अज्ञान सारा, शंस्य को मिटायके।

देश में प्रकाश हुआ, महा अन्धकार भगा,
वैदिक विचार वेद प्रकाश बढ़ायके।
जाते जब रसातल देश को बचाया स्वामी,
'धनसार' सुखी भये, सत्य शिव पायके।

कवि कस्तूरचन्द 'घनसार' पीपाड़ शहर (राजः)

# बोध वाली रात बीती

बोध वाली, रात बीती, बोधकर नव प्रांत आये,
रात की बारात जाये, चिर प्रतीक्ष्य प्रभात आये।
एक मूषक ने जगाया, मूलशंकर चेतना को,
हम न जागे किन्तु फिर भी, देख सुन युग वेदना को,
देश धर्म मनुष्यता ने, घात पर आघात पाये।
एक नव बलिदान युग का, आज तक आंसू बहाता,
सत्य शिव का स्वप्न खोया, सत्य होने में न आता।
ज्ञान की ऊषा खिलाने, प्राण के जलजात आये।
राम फिर जन्मे धरा पर फिर यहां पर कृष्ण आये।
यज्ञ की निर्धूम लौ से फिर सुधा पर्जन्य छाये।
चाहते थे ऋषि दयानन्द, शान्ति की मधुवात आये।
अश्वपति, आश्वासनों से, फिर करे युग घोषणायें,
चोर व्यभिचारी न कोई दे प्रजा को यातनायें।
वाण चाहे चूक जाये, पर न वाणी बात जाये।
वेद का ऋषि का सबेरा, विश्व पीड़ा हेरती है।
दग्ध मानवता बिलखती धर्म धीरो टेरती है।
हैं दया आनन्द निर्झर प्रीति प्राण प्रपात लाये।
है तपोवन में बदलना, यन्त्र पीड़ित सभ्यता को,
राख होने से बचाना देव ऋषि सुरमण्यता को।
वेद की प्राणद ऋचायें स्वरित स्वर अनुदान गाये।

—लाखनसिंह भदौरिया 'सौमित्र' भोजपुरा, मैनपुरी

# विश्व में वैदिक नाद बजाओ

शिव भक्तों का शिव मन्दिर में लगा हुआ था मेला।
भजन कीर्तन धूप से मुखिर हो रही बेला।।
अर्द्ध रात्रि तक मन्दिर में चहल पहल बहु भारी।
फिर धीरे-धीरे मन्दिर में सोये सभी पुजारी।।
जाग रहा था मूल अकेला पितु का आज्ञाकारी।
शिवशंकर के दर्शन की जिज्ञासा मन में भारी।।
मुख से शिव का जाप परन्तु आखें वहीं जमी थीं।
जहां भवन में शिव शंकर की प्रतिमा लगी हुई थी।।
तभी अचानक एक चूहा पूजा स्थल पर आया।
फल मेवे मिष्ठान दूध घृत उसने भोग लगाया।।
प्रतिमा पर जब चढ़ा मूल ने अपने मन में सोचा।
अपनी रक्षा को प्रभु आये तब दर्शन मुझको होगा।।
आये नहीं प्रभू रक्षा को चूहा चला गया था।
तभी मूलशंकर के मन में संशय जाग उठा था।।
है ये सब कुछ झूठ सत्य कुछ और मूल ने सोचा।
उठ मन्दिर से चला ज्ञान का अंकुर मन में आता।।
चला खोजने सत का जीवन उसमें लगा दिया था।
बने दयानन्द ऋषि वेदों का डंका बजा दिया था।।
मिले गुरु ब्रजानन्द स्वामी वेदों का सच्चा ज्ञान कराया।
हरिद्वार में कुम्भ पर्व पर वैदिक ध्वज लहराया।।
आर्यसमाजें करी स्थापित घूमें भारत भर में।
वेदों का सन्देश ऋषि ने पहुंचाया घर—घर में।।
चलो ऋषि के पदचिन्हों पर आर्य जनों मिल आओ।
वैर भावना त्याग विश्व में वैदिक नाद बजाओ।।

—राजेशकुमार विश्नोई प्रधानाचार्य ज.हा. स्कूल कोतवाली (बिजनौर)

# स्वामी दयानन्द और सत्यार्थ प्रकाश

(श्री सुरेशचन्द्र वेदालङ्कार एम.ए.एल.टी, ९ ए.इ.१ ओबरा मिर्जापुर)

ऋषि दयानन्द के नाम का स्मरण आते ही एक अपार श्रद्धा से हमारा मन अनुप्राणित होने लगता है। दयानन्द प्रकाश का सैनिक था। भगवान् की सृष्टि का प्रदीप्त योद्धा, मनुष्यों और उसके सामूहिक प्रयासों का शिल्पी, समस्याओं का निर्भीक एवं सफल समाधान, दृढ़ आत्म-शक्ति एवं आत्म विश्वास सम्पन्न और अजेय था। अरविन्द घोष के शब्दों में—

'जब भावी पीढ़ी विश्व के महापुरुषों और महात्माओं को देखेगी तो अद्वितीय विद्वता और महान् कार्यों से सम्पन्न एक व्यक्ति अनुपम तथा अतुलनीय स्पष्टता के साथ उसके सामने उभर आयगा। वह दृश्य ऐसा होगा कि अनेकों पहाड़ों की चोटियां, ऊपर नीचे जाती हुई, अपने अंग प्रत्यगों की छवि हरे वस्त्रों से आंखों को मुग्ध कर रही है, परन्तु इन सब में एक पर्वत श्रृंग अपनी सुदृढ़ वज्र के समान बनावट के साथ अपने शिखर की हरियाली के बीच वाले एक देवदार वृक्ष गगन की उच्चता को चूम रहा हो। शक्ति और उर्वरता प्रदान करने वाला एक निर्मल निर्झर घाटी को आरोग्यता तथा जीवन के जल से सींच रहा हो। मुझ पर दयानन्द का ऐसा ही प्रभाव पड़ता है।'

स्वामी दयानन्द का जन्म १८२५ में गुजरात में मौरवी राज्य के टंकारा नामक गांव में हुआ था। इनके पिताजी बहुत धार्मिक प्रवृत्ति के थे और शंकर के भक्त थे। इसीलिए उन्होंने इनके बचपन का नाम मूलशंकर रखा। पिता ने मूलशंकर के हृदय में शिवपुराण आदि की कथायें सुनाकर शिव की भक्ति जागृत की।

सन् १८३८ में शिवरात्रि के पर्व पर, माता के मना पर भी इस बालक ने पिता के साथ व्रत रखने का निश्चय किया। मन्दिर में सभी व्यक्तियों के साथ पिताजी भी सो गये। पर, बालक मूलशंकर अपने हृदय में इस आशा और उत्सुकता से देखता रहा कि शिव अपने ऊपर चढ़ाये गए रुपये, पैसे, फल एवं मिठाई आदि लेने स्वयं शरीर धारी बन कर आयेंगे, किन्तु इसी बीच शिव जी पर एक चूहा कूदकर चढ़ आया और शिव जी की पिण्डी के चारों ओर घूमते और चढ़े हुए प्रसाद लड्डू आदि खाने लगा। मूलशंकर घर गया और माता से भोजन लेकर खाया और सो गया। मूलशंकर के हृदय में यह विचार दृढ़ हो गया कि मन्दिर का पत्थर का यह शिव असली शिव नहीं। मुझे सच्चे शिव की खोज करनी है और जब तक ऐसा नहीं होगा चैन न लूंगा।

इसके कुछ समय पश्चात् प्यारी बहन की हैजे से मृत्यु हो गई। उसके पश्चात् चाचा भी संसार से चलते बने। मूल शंकर के हृदय पर संसार की निस्सारता क्षणभंगुरता और नश्वरता का चित्र खिंच गया। सच्चे शिव की प्राप्ति और मृत्यु से बचने के उपायों पर विचार करने लगे। वे वैवाहिक बन्धनों और सांसारिक माया जाल से बचने के लिए घर से भाग गये। सत्य और वास्तविकता की खोज के लिये दर दर की ठोकरें खायीं। गंगा, यमुना, अलकनन्दा और नर्मदा नदी के किनारे चलते रहे। पर्वतराज हिमालय की बर्फ से आच्छादित चोटियों पर गये। पहाड़ों की गुफाओं, घाटियों और वनों को छान मारा, पर उन्हें सन्तोष नहीं हुआ।

सत्य की खोज में भटकते भटकते मथुरा पहुंच कर गुरु विरजानन्द के द्वार खटखटाये। अन्दर से आवाज आई कौन है? दयानन्द ने जो पूर्णानन्द संन्यासी से दीक्षा लेकर मूलशंकर से दयानन्द हो चुके थे बड़ी नम्रता से कहा, मैं यह जानने के लिए ही तो आप के पास आया हूं कि मैं कौन हूं? इस समय दयानन्द ३६ वर्ष के थे।

१८६० से १८६३ तक तीन वर्ष सत्य ज्ञान एवं शिक्षा प्राप्त करने के बाद अर्थाभाव से केवल लौंग लेकर गुरु की सेवा में पहुंचे तो गुरु ने कहा 'वत्स दयानन्द इस दक्षिणा से काम न चलेगा। मेरी सच्ची दक्षिणा तो यह होगी कि भारत में दीन हीन जन अनेक विधि दुःख सह रहे हैं, जाओ उनका उद्धार करो, कुरीतियों को दूर करो, आर्य जाति की बिगड़ी हुई दशा को सुधारो, ऋषि शैली को प्रचलित कर, आर्ष ग्रन्थों के पठन पाठन में लोगों को सच्चे ईश्वर का भक्त बनाओ। अन्धविश्वासों, कुरीतियों, रूढ़ियों, बन्धनों में पड़े देश को राजनैतिक, सामाजिक और धार्मिक बुराइयों से दूर करो।'

ऋषि दयानन्द ने गद्‌गद कण्ठ से कहा, गुरुदेव! मैं मन सहित अपने आपको आपके चरणों में अर्पित कर चुका हूं। अतः जो आदेश हुआ है, उसको प्राण बल से आजन्म पालन करूंगा।' इन तीन वर्षों की शिक्षा ने भारत ही नहीं विश्व के इतिहास को बदल दिया।

इस सम्पूर्ण क्रान्ति का मूल स्रोत सत्यार्थ प्रकाश है। यह १८७४ ई० में लिखा गया। एक बार ऋषि जब काशी पधारे तो राजा जय कृष्ण दास ने निवेदन किया कि 'महाराज आपका व्याख्यान सब नहीं सुनते जो सुनते हैं। वे भी सब बातें स्मरण नहीं रख पाते अतः आप अपने विचारों को स्थायी रूप देने के लिए ग्रन्थरूप में विचार लिख दीजिए'। स्वामी दयानन्द को यह बात जंच गई। और उन्होंने केवल साढ़े तीन मास में एक बृहद्‌काय ग्रन्थ लिख डाला। यह ग्रन्थ वही है जिसे गुरुदत्त विद्यार्थी ने १४ बार पढ़ा और उनका है कि हर बार के अध्ययन में उन्हें नया रत्न मिला।

इस ग्रन्थ को पढ़ने वाले जानते हैं कि इसमें ३७७ ग्रन्थों के हवाले हैं। इसमें १५४२ वेदमन्त्रों या श्लोकों का उद्धरण दिया गया है। चारों वेद, सब ब्राह्मण ग्रन्थ, सब उपनिषदें, छहों दर्शन, १८ स्मृति, सब पुराण, सूत्र ग्रन्थ, गृह सूत्र, जैन, बौद्ध ग्रन्थ, बाइबिल, कुरान सब का उद्धरण ही नहीं रैफरेंस भी दिया गया है। किस ग्रन्थ का कौन सा मन्त्र श्लोक या वाक्य कहां है, उसकी संख्या क्या है, यह सब कुछ तीन महीने में लिखा गया है।

कार्लमार्क्स कैपिटल नामक पुस्तक के लिए जिसने विश्व के आर्थिक ढांचे में क्रान्ति की इंगलैंड में जाकर ३४ वर्ष लगाने पड़े थे। महर्षि दयानन्द का यह ग्रन्थ विश्व के सामाजिक, आर्थिक, धार्मिक,

(शेष पृष्ठ १२ पर)

# शिवरात्रि का संकल्प

(–डा० प्रशस्यमित्र शास्त्री (महोपदेशक) आनन्दनगर, रायबरेली)

शिवरात्रि के दिन उपवास करके शिव मन्दिर के प्रांगण में जागरूक होकर बैठने वाले उपासक एवं जिज्ञासु बालक मूलशंकर के मन में शिवलिंग के ऊपर चूहों की उछलकूद को देखकर यह शंका हुई कि कुछ भी हो, किन्तु कम से कम यह प्रस्तर खण्ड तो भगवान् शंकर का स्वरूप नहीं ही है। इस प्रकार की घटनाये अनेक उपासक एवं भक्तजन अनेक वर्षों से मन्दिरों में देखते आए होंगे, किन्तु किसी भी व्यक्ति के मन में यह जिज्ञासा क्यों नहीं उठी ? मूलशंकर के मन में उठी हुई इस शंका ने उसके परवर्ती जीवन चक्र को बिल्कुल ही बदल दिया और उसकी परिणति अन्ततः विश्व के समक्ष महर्षि दयानन्द के रूप में एक अद्भुत विद्वान्, योगी, समाजसुधारक तार्किक एवं धार्मिक शोषण और तथाकथित अवतारवाद के पाखण्ड में मूर्तिपूजा को बढ़ावा देकर उसके माध्यम से साधारण भोलीभाली जनताको ठगने और अपना उल्लू सीधा करने वाले धूर्तों से मुक्ति दिलाने वाले महापुरुष की उपलब्धि सामने आई।

इस देश मे क्या अब धार्मिक शोषण और पाखण्डो की प्रक्रिया समाप्त हो गई है ? कम से कम मुझे तो ऐसा प्रतीत नहीं होता। जब आज भी यह देखने में आ रहा है कि समाज का वह पढ़ा लिखा समुदाय जो राजनीति में घोर कम्युनिस्ट और निरीश्वरवादी है, समाज में मार्क्स और लेलिन की अर्थनीतियों का समर्थक और प्रचारक है तथा आर्थिक उत्पीडन के सन्दर्भ मे गरीबों का मसीहा बनकर पूंजीपतियो का विरोधी है और उन्हे शोषक कहता है– किन्तु विडम्बना यह है कि समाज का वही समुदाय और उस समुदाय से सम्बद्ध परिवार के लोग अपने निजी व्यावहारिक जीवन में बरसाती मेढक के समान इस कलियुग में उत्पन्न होनेवाले भगवानों के भक्त बन जाते हैं तथा मनौतियों की पूर्ति के लिए पत्थर के टुकड़ों को भगवान् का प्रतिरूप मानकर उस पर निरीह प्राणियों का बलिदान करके सन्तुष्ट हो जाते हैं, साथ ही दुराचारी पंडे और पुजारियों से स्वयं को ठगाकर और लुटाकर शोषित होने में गौरव का अनुभव करने लगते हैं। आजभी ऐसे तथाकथित बुद्धिजीवियों की प्रगतिशीलता को सांप सूंघ जाता है, जब उन्हें हस्तरेखा बांचने वाला पण्डा या भविष्यवाणी करने वाला पोंगा उनकी उन्नति और सफलता के लिए, कामनाओं की पूर्ति के लिए, पत्थर से जड़ी हुई अंगूठियां पहनने का उपदेश करता है या ग्रहो की शान्ति का उपाय सुझाता है।

यदि हम शिवरात्रि को एक प्रेरणा का पर्व मानें तो यह वास्तव मे हमे आज भी इन सब पाखण्डों और बुराइयों से संघर्ष करने के लिए संकल्प लेने को पुकार रहा है। आज भी भारत वर्ष की अधिकांश जनता धार्मिक रूढ़ियों और अन्धविश्वासों का शिकार है। इन सबको मुक्ति दिलाने का प्रयास ही इस पर्व को मनाने की सार्थकता है।

अभी विगत दिनों कानपुर के एक मन्दिर में कोई भक्त अपने अभीष्ट देव को प्रसन्न करने के लिए अपना गला काट रहा था। गला तो तत्काल ठीक नहीं कट पाया किन्तु उसकी चीख पुकार और पीड़ा को देखकर जब कुछ लोगो ने उसे अस्पताल पहुँचाया तो २ दिन तड़पने के बाद उसकी मृत्यु हो गई और एक अच्छा खासा नौकरी करने वाला युवक अपने परिवार को अनाथ करके चला गया। अपने बयान में उसने यह स्वीकार किया कि उसने किसी कार्य सिद्धिमें अपने को उत्सर्ग करने की मनौती मानी थी उसे विश्वास था कि स्वयं भगवान् प्रकट होकर उसे ऐसा करने से रोक लेंगे तथा उसकी पूजा से प्रसन्न होकर वरदान आदि देंगे।

आज भी जब मैं अपने महाविद्यालय के अनेक धुरन्धर एवं अपने विषय के विद्वानों को देखता हूं कि किस प्रकार के भगवान् और पूजा के नामपर मूर्ख पंडितों और अपढ गंवारों को अपने घर मे बुलाकर धार्मिक क्रियाकलाप के नामपर बेहूदा अतार्किक और अवैज्ञानिक किस्से कहानियां सुनते हैं, तथा झूठे मनघड़न्त पौराणिक उपाख्यान सुनकर उसमें आस्था प्रकट करते हैं, तो ऐसे लोगों की बुद्धि पर बहुत ही तरस आने लगता है।

वास्तव में यह देश अबभी धर्म और भगवान् के नामपर खुलेआम लूटनेवालों के लिए एक स्वच्छन्द चारागाह बना हुआ है। यदि हम इस सबको रोकना चाहते हैं तो हमे आज इस शिवरात्रि पर एक पावन संकल्प यही लेना होगा कि हम स्वामी दयानन्द के द्वारा निर्दिष्ट एवं वेद प्रतिपादित सत्य मार्ग पर चलें तथा समस्त विश्व को चलने के लिए प्रेरित करें। तभी शिवरात्रि का पावन संकल्प और सफलता सिद्ध हो सकेगी।

# शिवरात्रि का सन्देश

(श्री स्व० पं० धर्मदेव विद्यामार्तण्ड)

एकेश्वर पूजा सिखलाने,
यह शिवरात्रि आती है।
सच्चे शिव को तुम पहिचानो,
यह सन्देशा लाती है ॥१

शंकर है जग का उत्पादक,
वह परिपालक वह संहारक।
बस उसको भजो प्रेम से,
यह सन्देशा लाती है ॥२

शंकर शाश्वत सुख का दाता,
पिता विश्व का वह ही त्राता।
रक्खो दिल से उससे नाता,
यह संदेशा लाती है ॥३

सर्व व्यापक वह है शंकर,
रक्षक और न उससे बढ़कर।
देखो सब पर शंकर का कर,
यह सन्देशा लाती है ॥४

कभी न शंकर पैदा होता,
कभी न वह मरता है।
अजर-अमर विभु पूजनीय है,
यह सन्देशा लाती है ॥५

शंकर के स्वरूप को भूले,
पूजें जड़ वेदों को भूले।
वह पूजा शुभ फल नहिं लाती,
यह सन्देशा लाती है ॥६

पाया ज्ञान मूल शंकर ने,
प्रेरित किया जिसे शंकर ने।
जड़ पूजा सब है बेकार,
यह सन्देशा लाती है ॥७

पढ़ो वेद को उसको मानो,
पूज्य देव विभु शंकर जानो।
यह सन्देशा सबको देती,
शिवरात्रि कहलाती है ॥८

# महर्षि दयानन्द जी का तेजोमय जीवन और विचार धारा

(प्रा० राजेन्द्र 'जिज्ञासु' वेद सदन अबोहर १५२११६)

ऋषिवर जबजोधपुर जाने लगे तो उन्हें अत्यन्त आग्रह पूर्वक भक्तों ने कहा कि आप दुराचरण, परस्त्रीगमन, भोगविलास का खण्डन करते रहते हैं, वहाँ ऐसा मत करना। मारवाड़ के लोग भले नहीं। ये राजा लोग तो विषयों के कीच बीच धँस फँस चुके हैं। ये सुधरने वाले नहीं। बुराइयों को लताड़ने से ये आपके विरोधी ही बनेंगे। ऋषि जी ने उत्तर में कहा था कि मैं बड़े बड़े वृक्षों को काटने के लिए कुल्हाड़े का प्रयोग करता हूँ, नुहारने से ये थोड़ा कटते हैं।

## सिंह गर्जना का फल

ऐसा सत्यनिष्ठ महापुरुष संसार मे युगों के पश्चात् ही जन्म लेता है। इतिहास साक्षी है कि उत्तर प्रदेश के एक नगर मे व्यभिचार रण्डीबाजी का ऋषि ने जब बड़ा खण्डन किया तो वहाँ के अनेक प्रमुख लोगो को ऋषि की यह निर्भीकता वा सत्य धर्म का अनुराग बहुत चुभा। नामधारी धर्मगुरु उन लोगों के साथ मिले और आर्य समाज के वा ऋषि के विरोध के लिए एक संगठन खड़ाकर दिया गया।

## ईंटें पड़ने पर शांत

कानपुर में ऋषि अपनी ज्ञानप्रसूता वाणी से लोगों को तृप्त कर रहे थे। राह चलते एक नास्तिक युवक भी उनकी वक्तृत्व कला से खिचकर सुनने चला गया। शरारती लोगों ने ईंट पत्थर की भीषण वर्षा की, कुछ लोग भागे परन्तु ऋषि शांति से वहीं बैठे यह सब कुछ सहन करते रहे। उस नास्तिक युवक ने लिखा है कि यह दृश्य मेरे हृदयपर पत्थर की रेखा के समान अमिट है। यह युवक था पं० मोती लाल नेहरू। आपने 'प्रकाश' उर्दू में अपने संस्मरणों में यह घटना विस्तारमें दी थी।

एक साधु अद्वैतानन्द हुए हैं। इनसे एक गुरुगद्दी भी चली। इनका जीवन चरित्र 'सच्चिदनन्द प्रकाश' नाम से ठाकुर भूरे सिंह जी ने लिखा था। इसके पृष्ठ ५५ पर एक घटना दी है। यह घटना इतने विस्तार वा स्पष्टता से किसी भी ऋषि जीवनी में नहीं छपी। हम यहाँ तीसरी बार यह घटना छपवा रहे हैं।

## मन्दिरों का क्या होगा ?

ऋषि १८७८ ई० में जयपुर पधारे। महाराजा रामसिंह से ऋषि की भेंट पोंगा पंथियों ने न होने दी। कारण ,सच्चिदानंद प्रकाश' में दियां गया है। स्वामी अद्वैतानंद भी तब जयपुर में थे। उनके इस जीवन चरित्र में आता है कि सब पोंगापंथी ब्राह्मण इकट्ठे होकर राजमाता के पास गए और कहा कि राजा साहब स्वामी दयानंद से मिले तो धर्म का नाश हो जायगा। मंदिरों की ईंट से ईंट बज जाएगी। मूर्ति पूजा की जड़ उखाड़दी जावेगी आदि आदि। ये शब्द हमारे नहीं हैं। ठाकुर भूरेसिंह जी के हैं। परिणाम यह हुआ कि राजमाता ने आग्रह पूर्वक महाराजा राम सिंह को ऋषि जी से न मिलने की आज्ञा दी।

ऐसा था तेजोमय दयानंद का प्रताप !

नास्तिक कन्हैयालाल अलखधारी एक सच्चे देशभक्त और जाति प्रेमी सुधारक थे। आप ने ऋषि के जीवन काल में अपनी पत्रिका नीति प्रकाश में लिखा था कि बम्बई में दो सौ पण्डित पोथियां टटोल रहे हैं कि कहीं से प्रतिमा पूजन के पक्ष में कोई वेद का प्रमाण मिल जावे, परन्तु ऋषि दयानंद की बात को काटने के लिए इन को वेद का प्रमाण नहीं मिल रहा।

## तीन काण्ड तीन मार्ग

ऋषि के अज्ञान की तहों को नीचे दबे वेदज्ञान को प्राप्त करके युग की धारा को मोडा। भारत में शताब्दियों से यह माना जाता था कि जीवन के परम लक्ष्य की प्राप्ति के लिए तीन काण्ड हैं, ये तीन पृथकपृ थक मार्ग हैं ज्ञानकाण्ड, भक्तिकाण्ड और कर्मकाण्ड। देहली से बम्बई जाने के लिए एक से अधिक मार्ग हैं। कोई किसी भी मार्ग से जा सकता है। इसी प्रकार ईश्वर को पाने के लिए कोई किसी भी मार्ग को अपना सकता है। शंकराचार्य ज्ञानमार्ग को उत्तम बताते हैं तो कोई भक्तिमार्ग को श्रेष्ठ बताकर ज्ञान की निंदा करता है और महात्मा बुद्ध जैसे कर्मकाण्ड (यज्ञों को) निरर्थक बताते हैं। महर्षि दयानंद ने आकर बताया कि ये तीनों काण्ड एक दूसरे के बाधक नहीं अपितु, पूरक हैं। वह ज्ञान किस काम का जो भक्ति की प्रेरणा न दे और वह भक्ति कैसी जो ज्ञानपूर्वक न हो। महर्षि की दृष्टि में वह यज्ञ भी व्यर्थ है जो व्यक्ति को आत्मदर्शन, कर्त्तव्यपालन वा परोपकार की ओर प्रेरित न करे। महर्षि ने तीनों काण्डों को एक दूसरे का साधक माना है। एक भूल का सुधार किया है। इस मर्म को समझकर हम देश वा संसार का बहुत उपकार कर सकते हैं। ईश्वर तो वैसा ही सर्वत्र है, एकत्र तो है नहीं। देहली से बम्बई वाली गाड़ियों के मार्ग का उदाहरण तो ईश्वर प्राप्ति पर ठीक घटता ही नहीं।

## बौद्ध जैन एक हैं

महर्षि की सूझ और ज्ञान का एक और उदाहरण लें। महर्षि ने सत्यार्थ प्रकाश में जैन मत को बौद्ध मत की शाखा माना है। जैनियों ने इस पर बड़ा रोष प्रकट किया है और महर्षि के विरुद्ध बहुत कुछ लिखा भी है। आज कई विदेशी विद्वान् डा० राधाकृष्णन सरीखे भारतीय दार्शनिक भी जैन मत को बौद्ध मत से न्यारा नहीं मानते।

## इतिहास साक्षी है

प्रसिद्ध चीनी यात्री ह्यून सांग सातवीं शताब्दी में भारत आया। उसके यात्रा में सिंह पुर का वृत्तांत पढ़िए। वह महर्षि के कथन की पुष्टि करता है। इससे यह स्पष्ट है कि ह्यून सांग के समय तक भी जैन मत को बौद्धमत की एक शाखा माना जाता था।

## समाधि का आनंद

महर्षि जी ने लोकोपकार वा वेद प्रचार के लिए अखण्ड समाधि का आनन्द तो छोड़ा, परन्तु यह भ्रामक विचार है कि महर्षि ने लोकहित में योग समाधि को छोड़ दिया। आर्यसमाज की वेदी से भी जब वे यदा कदा भावावेश में ऐसा कहते हैं तो, मुझे बड़ा दुःख होता है। पं० गणेशप्रसाद फर्रुखाबाद, श्री नैनूराम ब्रह्म भट्ट राजस्थान, महात्मा मुंशीराम वा बैरिस्टर रोशन लालजी द्वारा बरेली आदि नगरों की महर्षि की दिनचर्या का दिया गया वृत्तांत पढ़िए। महर्षि ने कभी भी योग द्वारा ईश्वर का ध्यान नहीं छोड़ा।

## ऋषि का एक उपदेश

प० शिवराम पाण्डेय वर्षों ऋषि के सत्संग का लाभ उठाते रहे। आपने १९२९ ईस्वी में अपने एक लेख में एक घटना दी है। पाण्डे जी का छोटा भाई जयराम पाण्डे एक वृक्ष से बेर तोड़ रहा था। ऋषि ने शिवराम जी से कहा, देख तेरा भाई बिना स्वामी की आज्ञा के वृक्ष का फल तोड़ रहा है'। जब शिवराम पाण्डे ने कोई उत्तर न दिया तो ऋषि ने जयराम को रोका कि बिना पूछे ऐसा मत करो। उसने उत्तर में कहा, इसमें क्या बुराई है। सभी ऐसा करते हैं।

तब ऋषि ने कहा, सब चोरी करेंगे तो क्या तू भी चोरी करेगा।

## ऋषि का तेज कैसा था ?

अमृतसर में विदेशी पादरी ऋषि का सामना करने के लिए पादरी

(पृष्ठ १२ पर)

# आर्यसमाज के प्रति समर्पित श्री उमेशचन्द्र जी स्नातक

यह अत्यन्त दुर्भाग्यपूर्ण है कि आज उमेश जी हमारे बीच मे नही हैं। कैंसर के घातक रोग ने उन्हें हमसे छीन लिया। उनकी आर्यसमाज के प्रति अगाध निष्ठा, कर्त्तव्यपरायणता, स्पष्टवादिता, निस्पृहता अनुकरणीय रही है। उनका अभाव सभा एव विद्यार्यसभा मे चिरकाल तक खटकता रहेगा। वे अनेक वर्षों तक प्रतिनिधिसभा के उपमन्त्री और विद्यार्य सभा के सदस्य, गुरुकुल महाविद्यालय वृन्दावन तथा कन्या गुरुकुल महाविद्यालय हाथरस की अतरग समिति के पदो पर रहे हैं। आर्य समाज हल्द्वानी के तो वे प्राण ही थे। वस्तुत उनका जीवन आयसमाज के प्रति पूर्णतया समर्पित था। आर्यसमाज और आर्य सस्थाओ के कार्यों म वे इतन लिप्त रहते थे कि उन्होने अपने स्वास्थ्य और परिवार की देखरेख की भी कभी चिन्ता नही की। इस के फलस्वरूप ही उनको असमय ही कालकवलित होना पडा।

अपनी एकमात्र विवाह योग्य कन्या का विवाह भी नही कर सक। उनकी विशेषता यह थी कि वह कर्तव्य को प्रमुखता देते थे, पद एव व्यक्तिगत सुविधा को नही। कभी कभी उन्हे प्रतिनिधि सभा की अतरग का उपमन्त्री पद नही भी दिया जा सका। उन्होंने इसकी ओर कभी ध्यान भी नही दिया। बिना कहे अन्तरग की बैठक मे कार्यवाही लिखने बैठ जाया करते थे। उनका जीवन अपन मे आदश तथा दूसरो के लिये उदाहरण स्वरूप था। वे अपने पीछे कच्चा परिवार छोड गये हे जिसकी ओर ध्यान देना आर्य बन्धुओ का कर्त्तव्य है।

परम पिता परमात्मा उनको सद्गति प्रदान करे जिसके वे सवथा पात्र थे। और उनके शोक सतप्त परिवार को इस दारुण दु ख का सहन करने की क्षमता द। उनके प्रति मेरा विनम्र नमन।

माधवसिंह मन्त्री, विद्यार्य सभा
आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश

# स्थापना शताब्दी समारोह

आर्य समाज चौक बाजार बुलन्दशहर अपना शताब्दी समारोह दिनाक २६ २७ २८ अक्टूबर १९८५ को धूमधाम से मनाने जा रहा है। इस अवसर पर एक स्मारिका भी प्रकाशित की जावेगी। अत सभी आर्य जनो का इस कार्य मे सहयोग आवश्यक है। शान्तीसरन राठी मन्त्री

# भ्रान्ति निवारण

आर्य समाज मेस्टन रोड के रविवार २७ जनवरी के साप्ताहिक अधिवेशन म डा० महीप सिंह जी के इस मिथ्या आरोप का तीव्र शब्दो म खण्डन किया गया कि पजाब मे सिखो और हिन्दुओ के मध्य मतभेद उत्पन्न करने मे आर्य समाज के व्यक्ति उत्तरदायी है, परन्तु स्थिति इससे सर्वदा भिन्न है। महर्षिदयानन्द सरस्वतीन वैदिक धर्म का प्रचार समस्त मानव कल्याण की दृष्टि से किया था। भारतीय राष्ट्र की अखण्डता और एकता के लिए महर्षि ने हिन्दी भाषा को सर्वमान्य राष्ट्रभाषा का स्थान देना चाहा था।

इस प्रकार डा० विजयपाल शास्त्री मन्त्री, प्रो० लक्ष्मीधर शर्मा आदि ने अपने विचार व्यक्त किये। डा० महीपसिंह जी ऐसे हिन्दी के विद्वानो के प्रेरणा स्रोत आर्य समाज के सस्थापक महर्षि दयानन्द सरस्वती ही थे। आर्यसमाज ने ही सदैव हिन्दू-सिख-बौद्ध-जैन आदि सम्प्रदायो को एकता के सूत्र म बाधकर 'वसुधैव कुटुम्बकम्' का शुभ सन्देश दिया।

विजयपाल शास्त्री मन्त्री

# शिवरात्रि

(कवि बनवारी लाल शादाँ" वैद्य दिल्ली)

वही देखो शिव रात का पर्व आया,
मूल शकर प्यारा दयानन्द बनाया ॥१

सच्चे शिव खोज मे अपना घर बार छोडा
सहे कष्ट अनगिन पर मुँह को न मोडा ॥
गुरु वृजानन्द के चरणो मे जाकर।
पढे वेद जिसने सच्चा प्रभु ज्ञान पाया ॥२

वेद ही सच्चे एक है, प्रभु की वाणी।
ऋषियो ने प्रभु की यह वाणी बखानी ॥
पढो वेद ज्ञान प्राप्त कर लो तुम सारे।
पाखण्ड ढोग सारा ऋषिवर ने मिटाया ॥३

न भाई की करता था कोई सहाई।
मिटे फूट स जा रहे अपने भाई।
छुआ छूत छाया घर घर मे जाई।
भूलो को वेद पथ पर चलाया ॥४

भ्रष्टाचार पाखण्ड दुराचार मिटाये।
ईसाई मुसल्मा सब हिन्दू बनाय ॥
झूठे मत झोपो के गढ सारे ढाये।
भूलो को फिर वेद पथ पर चलाया ॥५

शिवरात्री पर्व यह सन्देश देता।
करो वेद प्रचार यह आदेश देता ॥
करो यह प्रतिज्ञा आज के दिन 'शादाँ'।
चले सभी मिलकर जो ऋषि ने बताया ॥६

# उत्सव

आर्य समाज शास्त्री नगर (मेरठ) का वार्षिकोत्सव १६ स १८ फरवरी तक मनाया गया। राजेन्द्र प्रकाश मन्त्री

—आर्यसमाज टीकरी (मेरठ) का वार्षिकोत्सव ११,१२ १३ मार्च को बडे धूम धाम से मनाया जावेगा। महावीर सिंह मन्त्री

—आर्य समाज ताडीखेत म श्री नित्यानन्द पत के पुत्र ब्र० अनिल पत का उपनयन सस्कार श्री प० प्रेमदेव शर्मा के पौरोहित्य मे सम्पन्न हुआ।
स्वामी गुरुकुलानन्द सरस्वती

—आर्यसमाज हरीहरपुर मे ३० जनवरी को शहीद दिवस मनाया गया। मन्त्री

—आर्य समाज भागलपुर (देवरिया) ने श्री राजीव गाधी को प्रधान मन्त्री चुने जाने पर प्रसन्नता प्रकट की है। मन्त्री

—महर्षि दयानद स्मारक ट्रस्ट टकारा मे गणतन्त्र दिवस मनाया गया।
—ब्रह्मानद आर्य

—आर्यसमाज मेस्टनरोड कानपुर ने अपना वार्षिक उत्सव १५ से १८ फरवरी तक मनाया। विजयपाल शास्त्री मन्त्री

—हकीमपुर (मथुरा) मे ४५० जाट व ईसाई पुन हिन्दू धर्म म लौट आए है।
—हरदेव सिंह

# दयासिन्धो! दयानन्द

( श्री रविदत्त शर्मा, साहित्याचार्य, एम० ए०, करतारपुर पंजाब)

दयासिन्धो ! दयानन्द कीर्ति तेरी बढ़ती जाती है ।
तेरे सिद्धान्त मे संसार की रुचि बढ़ती जाती है ।।
सुनाकर वेद की व्याख्या सभी को कर दिया मोहित ।
सुगन्धि वेद की जग को सुगन्धित करती जाती है ।।
सायण भाष्य को भूले हुआ मर्दन महीधर का ।
दयानन्द भाष्य की पूजा बराबर होती जाती है ।।
आज तो जर्मनी मे वेद का प्रचार होना है ।
वैदिक शोध केन्द्रों की भी संख्या बढ़ती जाती है ।।
तेरे उद्‌गार का प्रसार मारीशस मे देखा है ।
हृदय में भावना आर्यत्व की घर करती जाती है ।।
सभी द्वीपों मे है स्थापना आर्य समाजों की ।
पताका ओ३म् की लन्दन में अब फहरायी जाती है ।।
हवन के धूम से आकाश को आर्यों ने घेरा है ।
महासागर में तेरी गूँज स्वामी बढ़ती जाती है ।।
अनुपम ग्रन्थ तेरा जो कोई एक बार भी पढ़ले ।
'रविदत्त' उसकी श्रद्धा वेद के प्रति बढ़ती जाती है ।।

### स्वामी दयानन्द और सत्यार्थ प्रकाश

(पृष्ट ८ का शेष)

राजनैतिक सभी क्षेत्रों में क्रान्ति करने वाला बना और केवल साढ़े तीन मास में लिखा गया । इस ग्रन्थ में भारत की ही नहीं विश्व की सभी समस्याओं का समाधान है । हरिजनों की समस्या, स्त्रियों की समस्या, गरीबी की समस्या, शिक्षा की समस्या, निर्वाचन की समस्या, स्वतन्त्रता की समस्या, नशाबन्दी की समस्या, भ्रष्टाचार एवं प्रशासन की समस्या, देश की एकता और अखण्डता की समस्या, नवयुवकों की समस्या सभी तो इसमें हैं ।

आइए, शिवरात्रि पर हम इसे पढ़ने, मनन करने और जीवन में उतारने का निश्चय करें । यही स्वामी दयानन्द के प्रति हमारी सच्ची श्रद्धाञ्जलि होगी ।

### (महर्षि दयानन्द का तेजोमय जीवन और विचार धारा)

(पृष्ट १० का शेष)

खड्गसिंह जी को बुलाकर लाए । वह ऋषि के दरबार में आये तो ऋषि कुछ लोगों के प्रश्न का उत्तर दे रहे थे । पादरी खड़क सिंह जी ने कहा आपकी बातो का उत्तर मैं देता हूं । यदि मैं उत्तर न दे सका तो स्वामी जी से बात करना । यह दृश्य देखकर सब जन चकित हो गये कि जिसे ऋषि से शास्त्रार्थ करने के लिए बुलाया था वह आते ही उनका चेला बन गया । दर्शन मात्र का इतना प्रभाव । पादरी खड़क सिंह आर्य बन गये । दोनों पुत्रियां आर्य घरों में दी । डा० भारतीय जी ने इनका नाम खड्गसिंह लिखा है । वह खड्गसिंह को खड़क सिंह का शुद्ध रूप बताते रहे हैं । पंजाब में इतना व्याकरण पचाना कठिन है । यहां खड्ग का अर्थ खांसी है और खड़क का अर्थ रोब दबदबा और आवाज है । अत; पं० खड़क सिंह जी को खड्ग सिंह बनाना हास्यास्पद वा अज्ञानता है । आईए ! ऋषि के तप तेज से प्रेरणा लेकर सत्य धर्म के प्रचार करने में जुटें ।

## महाशय जगत सिंह का निधन

आर्य समाज जीतपुर के संस्थापक वर्तमान में प्रधान महाशय जगत सिंह जी आर्य का निधन कन्या गुरुकुल हाथरस में १९-२-८५ को हो गया । अन्त्येष्टिसंस्कार कन्या गुरुकुल हाथरसके कुलपति श्रीमहेन्द्रप्रताप जी शास्त्री तथा प्राचार्या कुमारी कमला जी स्नातिका के निर्देशन में पूर्ण वैदिक रीति के साथ हुआ । महाशय जी वैदिक धर्म प्रचारक, गुरुकुल शिक्षा प्रणाली के प्रबल पोषक थे । अनेक गुरुकुलों से उनका निकट का सम्पर्क था । अनेकों शिक्षण संस्थाओं के पदाधिकारी भी रहे । हिन्दुओं को धर्म परिवर्तन करने से बचाने और बध के लिए ले जा रही गोमाता की रक्षा के लिए जान की बाजी भी लगा देते थे । उनकी प्रेरणा से समीपवर्ती देहातों में अनेक आर्य समाज बनीं । अनेक छात्र—छात्राओं को गुरुकुलों में प्रतिवर्ष प्रविष्ट कराकर वैदिक धर्म के प्रचार में योगदान दिया ।

ऐसे कर्मठ वैदिक धर्म प्रचारक, त्यागी तपस्वी, योगी महाशय जी की आत्मा की शान्ति के लिए प्रभु से प्रार्थना करते हैं ।

विजय पाल सिंह विद्यालंकार

## उमेश चन्द्र स्नातक शान्ति यज्ञ

आर्य सामज हल्द्वानी ने दिवंगत स्नातक श्री उमेशचन्द्र जी के शोक में इस के निमित्त दिनांक १८ फरवरी से २१ फरवरी १९८५ तक शान्ति यज्ञ का आयोजन किया । आर्य जगत् के प्रख्यात आचार्य जैमिनी जी यज्ञ के ब्रह्मा थे । प्रधान

—आर्य समाज देवबन्द में वसन्तोत्सव एवं गणतन्त्र दिवस मनाया गया । वीर हकीकत राय दिवस पर मौलाना इस्लाम को शुद्ध करके धर्मपाल बनाया गया । यह यहाँ प्रथम शुद्धि है । विश्वम्भर देव शास्त्री

—आर्य समाज सिविल लाइन्स वैदिक आश्रम अलीगढ़ में ऋषि बोधोत्सव १७ से २० फरवरी तक समारोह से मनाया गया ।

हर प्रसाद प्रधान

—आर्य समाज ठीकरी (मेरठ) का वार्षिकोत्सव ११, १२, १३ मार्च को बड़े धूमधाम से मनाया जावेगा । महावीरसिंह मन्त्री

# नीड का नव निर्माण

विश्व का नीड डगमगा रहा है, राक्षसी प्रवृत्ति बढ़ती ही जा रही है मानव मानव का शत्रु हत्यारा, भाई मां बहनों का सतीत्व उजाड़नेवाला सुहाग छीनने वाला, पिता सन्तानों का दूध छीनकर शराब की बोतलों में डूबने वाला, असुरता की सीमा पार करता सकल मानव समाज अस्थिर हो गया है भौतिकता वाद के नशे में हमारी संस्कृति हमारे नियमों तक को तोड़ दिया है, मानव समाज कराह रहा है। इस कराहट में आशा की एक किरण अभी भी शेष है, असुरता की प्रवृत्ति समाप्त की जा सकती है। मानवता को पुनः विश्वमें प्रतिष्ठापित किया जा सकता है, बहनों के उजड़े सतीत्व वापस लौट सकते हैं। सन्तानों को पुन भारतीय संस्कृति के रँग में रंगा जा सकता है, भारतीय संस्कृति कोई ऐरीगैरी वस्तु नहीं जो क्षणिक स्पर्श मात्रसे दूर दूर हो जाये। समय समय की बात है कि विश्व गुरु की संतानों ने अपने ही हाथों अपनी विश्वारा संस्कृति को समाप्त करने का षड़्यन्त्र किया। दोष दो हजार सालकी गुलामी का है जिसने हमें चिन्तनशून्य बनादिया। हमारे विचारों में आमूल परिवर्तन कर दिया। हमारी शिक्षा पद्धति तक को विपरीत दिशा में मोड़ दिया। हम क्या बहके सारा संसार ही बहक गया, क्योंकि सारा संसार तो हमारे पथ पर ही चलता था।

आवश्यकता है हम सब मिलकर कुसंस्कारोंको समाप्त करें। सुसंस्कारों को प्राप्त करें। लिखने या कह देने मात्र से तो संस्कार बनते नहीं यदि हम पुनः अपनी सनातन प्रतिष्ठा को प्राप्त करना चाहते हैं तो हमें निःसंकोच पाश्चात्य भौतिक आसुरी विचारों को त्याग कर सनातन वैदिक संस्कृति के विचारों को स्वीकार करना होगा। यही इस युग की प्रथम आवश्यकता है अन्यथा इसी प्रकार हम लुटते रहेंगे, पिटते रहेंगे अपने हाथों अपनी माताओं बहनों से बलात्कार करते रहेंगे। जागो मानवों मानवता को आत्मा में धारण करो, बहनों व माताओं को पुनः यत्र नारियस्तु पूज्यन्ते के सन्देशानुसार स्थान दो सन्तानों को सुसंस्कारों में शिक्षित दीक्षित करो। तभी विश्वरूपी नीड का नव निर्माण सम्भव है।

—आनन्द सुमन ( तपोवन देहरादून )

## आय समाज नैनीताल में अनेक कार्यक्रम

नैनीताल आर्य समाज मन्दिरमें गणतन्त्र दिवस एवं वसन्त पञ्चमी का त्यौहार वैदिक मन्त्रोच्चारण के साथ मनाया गया। तत्पश्चात् ११ बजे से श्री रमेश लाल साह नैनीताल निवासी का विवाह आयु० दया साह अल्मोड़ा निवासी के साथ पूर्ण वैदिक रीति से सम्पन्न हुआ। इस अवसर पर नगर के अनेक गणमान्य जन उपस्थित थे। इस सादगी के साथ विवाह को लोगों ने बहुत सराहा है और इसके लिये आर्य समाज को धन्यवाद दिया है। समाजके प्रधान श्री गुरुदेव विद्यालङ्कारने दम्पति को आशीर्वाद दिया।

केदारसिंह मन्त्री आर्य समाज नैनीताल

—आर्य बाल विद्या मन्दिर बड़ौदा ( मुजफ्फर नगर ) में २३ जनवरी को श्री सुभाष चन्द्र बोस जयन्ती मनाई गई। प्रभात फेरी आदि कार्यक्रम हुए।

जितेन्द्र दत्त शर्मा

## डेनियल दिनेशसिंह का शुद्धि संस्कार

आर्य समाज मन्दिर ताड़ीखेत में वसन्त पंचमी ( २६ जनवरी के यज्ञ पर डेनियल दिनेशसिंह का शुद्धि संस्कार पं० प्रेमदेव शर्मा के पौरोहित्य में सम्पन्न हुआ। स्वामी गुरुकुलानन्द कच्चाहारी ने सनातन वैदिक धर्म की दीक्षा देकर डेनियल दिनेशसिंह का नाम दिनेशचन्द्र आर्य घोषित किया।

गुरुकुलानन्द सरस्वती

## शोक संवेदना

दिनांक २७-१-८५ को आर्य समाज शहर, झांसी में श्री उमेश चन्द्र स्नातक भूतपूर्व सम्पादक आर्य मित्र तथा श्रीमती सावित्री देवी सेठी ( धर्म पत्नी डा० ओ० एल० सेठी, झांसी ) के निधन पर शोक प्रस्ताव किया गया तथा दिवंगत आत्माओं की शांति की प्रार्थना की गई एवं शोक सन्तप्त परिवार के प्रति सम्वेदना प्रकट की गई।

प्रधान आर्य समाज शहर, झांसी

## वैदिक विद्वान् की सुधि लो

आचार्य उदयवीर जी शास्त्री आर्य जगत् के उन विद्वानों में हैं जिन पर आर्य जगत् को गर्व है, दर्शनों पर उन्होंने जितना और जो कुछ लिखा, उसका लोहा अन्य मतावलम्बी भी मानते हैं। अपने लेखों में पौराणिक विद्वान् भी आचार्य उदयवीर जी शास्त्री के ग्रन्थों से उद्धरण देते हैं। आचार्यजी ने अपना सारा जीवन साहित्य सृजन करते हुए आर्य समाज को अर्पित किया है। पांच दर्शनों पर उनके भाष्य छप चुके हैं। सांख्य दर्शन का इतिहास सांख्य सिद्धांत वेदांत दर्शन का इतिहास, शंकराचार्य का समय—आदि अमूल्य साहित्य का सृजन उन्होंने किया है। पिछले ४-५ वर्ष से उनकी पत्नी को अधरंग हो गया है। दो वर्ष हुए उनके जवान दामाद का देहान्त हो गया। स्वयं आचार्य जी ९० वर्ष के हो गये। उनकी नेत्र ज्योतिकम होती जा रही है, लिखते हुए हाथ कांपते है। इन प्रतिकूल स्थितियों में भी वे मीमांसा दर्शन के भाष्य में लगे हुए हैं : तीन अध्याय पूर्ण हो रहे हैं।

आर्य जगत् को चाहिये कि इस वैदिक विद्वान् की सुध लें। उनकी सबसे बड़ी सहायता तो यह होगी कि आर्य समाजें और स्वाध्यायशील व्यक्ति उनके ग्रन्थों का एक एक सैट मंगा लें। स्वामी वेदानन्द जी का स्वाध्याय सन्दोह भी पुनः प्रकाशित हो गया है उसकी अधिकसे अधिक प्रतियां मंगायें।

इसके अतिरिक्त समाजें और व्यक्ति मुक्त हस्त अपनी सहायता भेजें। सबसे पहली राशि ३०१) रुपये मैं भेज रहा हूं।

पुस्तकें मंगाने और सहायता राशि भेजने का पता—

आचार्य उदयवीर जी शास्त्री
विरजानन्द वैदिक संस्थान ( रजि० )
गांधी नगर, गाजियाबाद ( उ० प्र० ) पिन. २०१००९

निवेदक—स्वामी जगदीश्वरानन्द सरस्वती

आर्य समाज जमानियां के तत्वावधान में जीवपुर में वैदिक धर्म का प्रचार किया गया। जमानियां के केशरी प्रसाद, बर्तन वाले की पुत्री का नाम करण सस्कार किया गया। धर्मवीर प्रसाद

# सम्पाक के नाम पत्र

## भारत को हिंदू राष्ट्र घोषित करने में ही हित है

आज देश के चारों ओर षडयन्त्र है। अन्दर तथा बाहर षड़यन्त्रकारी सक्रिय हैं। धर्म निरपेक्षता केवल नाम मात्र है। चारों ओर साम्प्रदायिक शक्तियाँ कारगर हैं। यदि स्वतन्त्रता के बाद भारत को हिन्दू राष्ट्र घोषित कर दिया जाता तो उचित होता। आज की सारी समस्याएं हल हो जातीं और सब सन्तुष्ट रहते। सिख भी हिन्दू हैं अल्पसंख्यक हिन्दू राष्ट्र में आज से ज्यादा प्रसन्न रहते। यहां के मुसलमान और ईसाई हिन्दुओं के ही वंशज हैं। यदि हिन्दू राष्ट्र में मुसलमान उच्च पदों पर रहते तो और गौरव होता। बंगला देश के पीड़ित हिन्दुओं की ओर से हम बोल सकते पाकिस्तान से भागे हिन्दुओं के लिये हम लाहौर और उसके आगे तक की भूमि मांगते।

हमारे विचार से भारत को हिन्दू राष्ट्र घोषित करने में ही हित है।

छेदालाल आर्य भूतपूर्व मन्त्री आर्य समाज नया शहर इटावा

## सफल कल्प उपचार

पाणिनि कन्या महाविद्यालय वाराणसी में गत दिनों एक 'दुग्ध कल्प' का ४० दिन का (१२ दिस० से २१ जनवरी तक) उपचार क्रम संस्कृत एवं आयुर्वेद शास्त्र के प्रकाण्ड पण्डित श्री आचार्य रामशर्मा जी वैद्य द्वारा चलाया गया जो अत्यन्त सफल रहा। सुश्री मेधा देवी जी जिनका लगभग दस वर्ष से पाचन क्रम बिगड़ा हुआ था तथा पिछले वर्ष वे अत्यंत क्षीण अवस्था को प्राप्त हो गयी थी उसके इस कष्ट का निवारण दुग्ध कल्प एवं बहुमूल्य औषधियों द्वारा आदरणीय आचार्य जी ने आशातीत सफलता के साथ किया है उनका दावा है कि एक वर्ष तक मेरी औषधियों का सेवन करने पर रोग सदैव के लिये निर्मूल हो जायेगा।

विदित हो कि होमियोपैथ ऐलोपैथ आदि अनेकों प्रकार की चिकित्साओं से हार मानने पर इस कल्प का सहारा लिया था जिसकी पूर्ण सफलता ऋषि प्रणीत वेदानुमुदित आयुर्वेदादि सच्छास्त्रों की ही विजय है।

माधुरी शास्त्री पाणिनि कन्या महाविद्यालय वाराणसी–५

## शोक प्रस्ताव

नगर आर्य समाज लखनऊ अपने सदस्य श्री वासुदेव जी एडवोकेट के असामयिक निधन पर हार्दिक दुःख प्रकट करता है, तथा ईश्वर से प्रार्थना करता है कि दिवंगत आत्मा को शांति संतप्त परिवार को इस दुःख को सहन करने की शक्ति प्रदान करें। रेवती रमण एडवोकेट उपमन्त्री

### उत्सव

आर्य समाज सिलीगुडी

आर्य समाज सिलीगुडी का वार्षिकोत्सव १५ से १७ फरवरी तक मनाया जा रहा।। मन्त्री

## उत्सव सम्पन्न

आर्य समाज स्वरूप नगर (कानपुर) का वार्षिकोत्सव २३ से २७ जनवरी १९८५ को धूमधाम से मनाया गया। सामवेद पूर्वार्चिक पारायण यज्ञ सम्पन्न हुआ। इसमें सर्व श्री जैमिनी जी शास्त्री, पं० राम प्रसाद वेदालंकार के भाषण एवं ओमप्रकाश जी वर्मा के मधुर भजन हुए। डा० मुंशीराम शर्मा 'सोम' ने अध्यक्षता की।

धार्मिक परीक्षाओं में उत्तीर्ण छात्रों को आचार्य रमेश चन्द्र एम० ए० सम्पादक आर्य मित्र ने पुरस्कार एवं प्रमाण पत्र वितरित किये।

जगमोहन बत्रा—संयोजक

### उत्सव

गुरुकुल महाविद्यालय कुन्डा (बिजनौर) में गायत्री महा यज्ञ एवं सामवेद पारायण यज्ञ २० से २५ फरवरी तक हो रहा है।

स्वामी दर्शनानन्द

आर्य समाज मगहर का वार्षिकोत्सव २२ से २४ फरवरी तक मनाया जा रहा है। ओ३म् प्रकाश आर्य

आर्य समाज ओबरा

आर्य समाज ओबरा मिर्जापुर का वार्षिकोत्सव २८ फरवरी से ३ मार्च तक मनाया जायगा। मन्त्री

आर्य गुरुकुल कृष्णपुर

आर्य गुरुकुल कृष्णपुर मंझना (फर्रुखाबाद) का दयानन्द बलिदान शताब्दी समारोह १६ से १८ मार्च तक मनाया जायगा।

चन्द्रदेव शास्त्री कुलपति

आर्य समाज बीना परियोजना

आर्य समाज बीना परियोजना (मिरजापुर) का उत्सव २५ से २७ फरवरी तक मनाया जायगा।

वीरेन्द्रनाथ आर्य मन्त्री

आर्य समाज बांसी

आर्य समाज बांसी (बस्ती) का वार्षिकोत्सव २५ से २७ फरवरी तक मनाया जायगा। मन्त्री

आर्य समाज पड़रौना

आर्य समाज पड़रौना का वार्षिकोत्सव २८ फरवरी से ३ मार्च तक मनाया जायगा। सत्यपाल कोहली मन्त्री

आर्य समाज मऊ नाथ भंजन

आर्य समाज मऊ नाथ भंजन (आजमगढ़) का वार्षिकोत्सव १७ से २३ फरवरी तक मनाया जायगा। मन्त्री

### आर्य जगत्

—आर्य समाज रम्पुरा बहजोई का भवन जीर्णावस्था में है, इसलिए उसकी मरम्मत व नव निर्माण हो रहा है। दानी सज्जनों को सहायता करनी चाहिए। आर्य समाज बहजोई ने १०००) देकर कार्य प्रारम्भ कर दिया है। सहायता धन मन्त्री आर्य समाज रम्पुरा अथवा मन्त्री आर्य समाज बहजोई मुरादाबाद के पते से भेजना चाहिए। मन्त्री

—५ फरवरी को आर्य मोहम्मदी (खीरी) में श्री सच्चिदानन्द एवं सुनीता शर्मा का विवाह सम्पन्न हुआ। रामस्वरूप आर्य मन्त्री

—आर्य समाज वेद शिक्षा सदन गुंधनी खेरा

आर्य समाज वेद शिक्षा सदन गुंधनी खेरा (शाहजहांपुर) का वार्षिकोत्सव २५ से २७ जनवरी तक मनाया गया। मन्त्री

आर्य समाज बांसी (बस्ती) के भूतपूर्व प्रधान श्री पं० शेषदत्त जी का ९० वर्ष की आयु में ३ फरवरी को निधन हो गया। आपका अन्त्येष्टि संस्कार राप्ती के तट पर पूर्ण वैदिक रीत्यनुसार किया गया। द्वारिकाप्रसाद मन्त्री

श्री प्रकाश वीर शास्त्री स्मारक भवन आर्य समाज ब्रिजघाट गढ़मुक्तेश्वर (मेरठ) में प्रत्येक पूर्णिमा को यज्ञ होता है। यहां की व्यवस्था जिला सभा के मन्त्री श्री पं० इन्द्रराज जी करते हैं। ठहरने की व्यवस्था उचित है। तीन दिन तक रहने वाले श्री मन्त्री जी से आज्ञा लें। सोहनपाल

# महर्षि दयानन्द सरस्वती

[ घनाक्षरी छन्द ]

"देव दयानन्द दया—आनंद—निधान थे"

दुःख-द्वन्द्व-दैन्य की दवाग्नि से दग्ध जग;
शान्ति-हेतु ऋषि सदा वरुण समान थे।
पतित—प्रचण्ड—पाप—पुञ्जन की मज्जन को;
गञ्जन को प्रबल पाखण्ड यतमान थे॥
गुरु—गरिमा के गीत गायक थे, पायक वे;
गीर्वाण—वाणी के वे गौरव महान् थे।
दुष्ट-दस्यु-दानवों के दानवत्व दारक हू;
देव दयानन्द दया—आनंद—निधान थे॥
वेद के प्रचारक, सुधारक समाज के वे;
धीर-धर्म-धारक-धनी थे गुरु-ज्ञान के।
खण्ड—खण्ड खण्डिबे को पोप को पाखण्ड सबै;
पण्डित-प्रचण्ड प्राज्ञ प्रौढ़ता के प्रान थे॥
तर्क की त्वरित बुद्धि की वे तीव्र तेग लिए;
नासिबे कुतर्क गहे वेद के प्रमान थे।
सत्य-शील-समता के रक्षक सिपाही थे वे;
देव दयानन्द दया-आनंद-निधान थे॥
योगी-अवधूत-ज्ञान-पूत थे अमृत-सिद्ध;
साधक—सुधी थे, सौम्य सर्व-गुणवान थे।
अनहंकारी ब्रह्मचारी थे वे नैष्ठिक अरु;
शिव के सुभक्त, दिव्य देव क्षमावान थे।
मोक्ष—ज्ञान—दाता—त्राता-काम—क्रोध आदिक से;
ज्ञाता गुण-ग्राही थे धुरीण धृतिमान थे।
धन सों सनाथ करि, मेज्यो जगन्नाथ ऐसे,
देव दयानंद दया-आनंद-निधान थे।
सत्य का प्रकाश करि, वेद-ज्ञान देने वाले;
अज्ञानान्ध - तम - तोम - दारक द्युमान थे।
रूढ़ि के, कुपन्थ के, विदारक, सुधारक थे;
आर्य मंत पोषक थे याज्ञिक सुजान थे॥
तार्किक-श्रौतवादी तप के थे प्रभूत—पुञ्ज;
वक्ता कवि-लेखक बहुज्ञ बलवान थे।
ऐसे थे महर्षि ब्रह्मचर्य-प्रतिमूर्त्ति मेरे;
देव दयानन्द दया—आनन्द-निधान थे॥
ऋषि की हुंकार, फुफकार लौं, डराने सुनि;
भीत ह्वै भगाने पोप शीश हू धुन्यो करै।
ध्वस्त ह्वै धरा के धूर्त तर्क-तीर के समक्ष;
पण्डित प्रमानन को ध्यान दै सुन्यो करै॥
ऋषि के समान गुरु-ज्ञान में न आन यह--
बात प्रतिद्वन्द्वी-दल मनमो गुन्यो करै।
खण्ड-खण्ड कै कै रूढ़ि कुपथ पाखण्डन को;
खण्डिनी पताका पाप सगरो हन्यो करै॥

—कृष्ण कुमार मिश्र 'कज्जल' बिलसण्डा (पीलीभीत)

## सभा प्रधान श्री इन्द्रराजजी का जनवरी १९८५ का प्रचार-कार्यक्रम

(१) १ जनवरी ८५ को बुलन्दशहर, गुलावठी, हापुड़।
(२) २-३-४ जनवरी ८५—लखनऊ कार्यालय।
(३) ५ जनवरी ८५ गुरुकुल प्रभात आश्रम के लिए धन संग्रह।
(४) ६ " " जिला सभा, केन्द्रीय समिति एवं वेद प्रचार मण्डल की बैठक मेरठ में जहाँ वेद प्रचार एवं निर्वाण शताब्दी मनाने पर विचार हुआ।
(५) ७ से १२ जनवरी ८५ तक गुरुकुल प्रभात आश्रम के वार्षिकोत्सव के निमित्त धनसंग्रह, वार्षिकोत्सव की तैयारी तथा अन्य सामाजिक कार्य।
(६) १३ तथा १४ जनवरी ८५ गुरुकुल प्रभात आश्रम का सालाना वार्षिकोत्सव। श्री लाला रामगोपाल जी शालवाले एवं श्री क्षेमचन्द्र जी सुमन पद्मश्री का अभिनन्दन आदि। हजारों व्यक्तियों का ऋषि लंगर में भोजन।
(७) १५ जनवरी ८५ मेरठ में सामाजिक कार्य।
(८) १६ जनवरी ८५ दिल्ली।
(९) १७, १८ जनवरी ८५ मेरठ में आर्यसमाज के कार्य।
(१०) १९ जनवरी ८५ वेद प्रचार मण्डल पश्चिमांचल की बैठक।
(११) २० " " हाउसिंग कोआपरेटिव सोसाइटी साकेत, मेरठ में गेम्ज काम्प्लैक्स का शिलान्यास एवं हरिजन बस्ती में यज्ञ एवं प्रवचन।
(१२) २१ जनवरी ८५ मेरठ में सामाजिक कार्य।
(१३) २२ " " खतौली।
(१४) २३ " " नेता जी सुभाषचन्द्र जन्म दिवस पर गुरुकुल प्रभात आश्रम द्वारा विशेष यज्ञ आयोजित।
(१५) २४ " ८५ गोदावरी देवी आर्य विद्या सदन में बाल मेला।
(१६) २५ " " गुरुकुल प्रभात आश्रम एवं हरिशंकर आर्य विद्या सदन में गणतन्त्र की पूर्व संध्या में भाषण।
(१७) २६ " " आर्य कन्या इण्टर कालेज में गणतन्त्र दिवस पर एवं गुरुकुल डौलरी में कार्यक्रम व्याख्यान तथा वसन्त मेला सूर्ज कुण्ड रोड पर तथा पारितोषिक वितरण।
वीर हकीकतराय को श्रद्धांजलि
(१८) २८, २९, ३० जनवरी ८५ लखनऊ कार्यालय।

निवेदक—
ब्रह्मचारी

## निर्वाचन

**आर्य विद्या समिति कोटा**
प्रधान—श्री सन्तराम
मंत्री-श्री अशोक कुमार
कोषाध्यक्ष-श्री राजेन्द्र आर्य

**आर्यसमाज बम्बई**
प्रधान—श्री पं० दयाशंकर शर्मा
मंत्री—श्री राजेन्द्र पाण्डेय
कोषाध्यक्ष—श्री करसनदास जेराजन

**आर्य उप प्रतिनिधि सभा मुजफ्फरनगर**
प्रधान-श्री अरविन्द कुमार
मन्त्री-श्री मङ्गलदत्त
कोषाध्यक्ष-श्री सुगन चन्द्र

**आर्यसमाज नेमदारगंज (गया)**
प्रधान—श्री मथुरा प्रसाद
मंत्री—श्री सत्यदेव प्रसाद आर्य 'महत'
कोषाध्यक्ष—श्री अर्जुनप्रसाद

**आर्यसमाज कृष्णपोल बाजार जयपुर**
प्रधान—श्री नेतीराम शर्मा
मंत्री—श्री ओ३म् प्रकाश
कोषाध्यक्ष—श्री चिरंजीवलाल

**आर्य मेला प्रचार समिति बेचूबीर**
प्रधान—श्री लालजी सिंह
मंत्री—श्री राजेन्द्रसिंह
कोषाध्यक्ष—श्री लालबहादुरसिंह

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० माघ २८
फाल्गुन कृ० १३ रविवार
१७ फरवरी १९८५ ई०

आर्यमित्र

उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र

# अमर बोध

[ कविवर 'प्रणव' शास्त्री एम. ए., महोपदेशक ]

धन्य-धन्य गुजरात भूमि है, धन्य-धन्य है टङ्कारा ।
धन्य-धन्य है बाल 'मूल' की अमर बोधमय ध्रुवधारा ।१।

नहीं ज्ञात किस जगह मस्त हो सूर्य सत्य का सोता था ।
धर्म बिचारा दीन-हीन सा इधर-उधर हो रोता था ।
मत मिथ्या का मोह निरन्तर अन्धकार ही बोता था ।
जिससे ईर्ष्या-द्वेष, घृणा का साम्राज्य था विस्तारा ।२।

गई गर्त्त में प्रभु की पूजा पूजी जाती प्रतिमाएँ ।
भोग रही थीं विषम वेदना भारत की प्रिय प्रतिभाएं ।
हीरा मोती छोड़ जौहरी पाषाणों मे भरमाएं ।
जीवन की साफल्य सुधा का सूख चला मानस प्यारा ।३।

वर्णाश्रम की वरद व्यवस्था जानो रूठी रूठी थी
ऋषि-मुनियों की मधुर मान्यता हो गई सारी झूठी थी ।
सामाजिक सौंदर्य करण की नष्ट संजीवन बूटी थी
घोर निराशा कुहरे में धैर्य फिरा मारा-मारा ।४।

नन्दन वन में आग लगी थी विहंग बन्धु थे अकुलाये
लता, वृक्ष, कलिकाएं झुलसीं झुलसे पत्ते परवाने ।
शोभा के श्रृङ्गार स्वयं ही मन ही मन मे शरमाने
'किंकर्त्तव्य विमूढ़' हुआ था वासन्ती मौसम प्यारा ।५।

दयानन्द की लहरों ने कुछ जादू ऐसा कर डाला
हरियाली छागई बाग मे और छा गया उजियाला ।
मतवालों की फस्लों पर भी यहां पड़ गया था पाला
होने लगे अचानक देखो बुद्धिवाद के पौबारा ।६।

लगी नाचने रम्य ऋचाएं अर्थों की भर-भर प्याली
दर्शन, सूत्र समोद सजाते प्रभु-दर्शन अर्चन थाली ।
उपनिषदों की कलित कोकिला कूक रही थी मतवाली
मानो ऊषा अरुण प्रिया ने सन्ध्या को है ललकारा ।७।

प्रहरी कञ्चन भवन राष्ट्र के सहसा सब ही जाग उठे
पारतन्त्र्य के प्रबल पाश मे लगा स्वयं ही आग उठे ।
पन्थाई, पाखण्डी सारे हार मानकर भाग उठे
मानव की उन्नति का गूंजा 'प्रणव' गगन में जयकारा ।८।

—शास्त्री सदन रामनगर (कटरा) आगरा-६

# बोध जगाना है

[ श्री देवनारायण भारद्वाज एफ-४२ मानसरोवर कालोनी, अलीगढ़ ]

ऋषि दयानन्द ने जो पाया, वह ज्ञान हमें भी पाना है ।
ऋषि का श्रुति शंख बजाना है, हमको फिर बोध जगाना है ।।

थे धन्य मूलशंकर प्यारे, शिव निशा ईश का व्रत धारे ।
स्वयं तरे जग तार गये वे, दयानन्द ऋषि सूर्य सुखारे ।
सम्पदा सर्व को ठुकराया, त्यागा निज मोह परिजनों का
सच्चिदानन्द के बने पुत्र, शुद्ध चैतन्य संत हमारे ।
ऋषि के पथ का अनुसरण सही, जग को करके दिखलाना है ।
ऋषि का श्रुति शंख बजाना है, हमको फिर बोध जगाना है ।।

पाखण्ड खण्डिनी पुण्य पताका, ऋषिवर ने जो फहराई थी ।
अन्याय रूढ़ियों पर जाकर, जो अन्धमठो पर छाई थी ।।
एक अकेले ने अविरल चल,था कण्टक पथ को अपनाया था ।
नभ धर्म-सूर्य से मेघ हटा, श्रुति विजय विश्व में छाई थी ।
ऋषिवर का लेकर सत्य घोष, जिन धर्म क्षेत्र मे क्रान्ति करी
ऋषि का श्रुति शंख बजाना है, हमको फिर बोध जगाना है।।

भ्रम तिमिर तन्त्र को तोड़ दिया, जग मे जगमग ज्योति भरी ।
मानवता का करके सिंगार, जड़ता से चेतनता उबरी ।
दयानन्द ऋषि एक सूर्य ने, बहुसंख्य चन्द्र चमकाये है ।
ऋषिवर का लेकर सत्य घोष, जिन धर्म क्षेत्र मे क्रान्ति करी ।
हे आर्य जनों होकर सचेत, ऋषि का आदर्श निभाना है ।
ऋषि का श्रुति शंख बजाना है, हमको फिर बोध जगाना है ।।

श्रद्धानंद सन्त, श्री लेखराम, लाजपतराय हे हंसराज ।
अब आर्यजनों के अन्तर में, फिर से आकर जाओ विराज ।
ऋषि के बलिदानी सेनानी, स्वराज्य ध्येय के संधानी,
संकल्प पुनः सम्पुष्ट करो, दे देख रहा तुमको समाज ।
ओ दयानन्द के अनुयायी, पुरखों का मान बढ़ाना है ।
ऋषि का श्रुति शंख बजाना है,हमको फिर बोध जगाना है ।।

ये सूर्य चंद्र तुम नहीं सही, हम तुम्हें दीप कह देते है ।
ऋषि का प्रकाश तो पाया है, हम उससे ही बल लेते हैं ।
अब द्वेष द्वन्द्व को बंद करो, ऋषि की हुंकार बुलंद करो ।
दीपकों न होना मंद कहीं, वर्तिका तेल हम देते हैं ।
ऋषि बोध-शोध संबल लेकर, आगे ही बढ़ते जाना है ।
ऋषि का श्रुति शंख बजाना है,हमको फिर बोध जगाना है ।।

स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए [illegible] आर्यभास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से कृष्णगोपाल शर्मा द्वारा मुद्रित व प्रकाशित ।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ | रजिस्टर्ड नं० ७/९७

वर्ष ८८ ] दा० फाल्गुन ५,१२, फाल्गुन शुक्ल ५, ११ रविवार संवत् २०४१ वि०, दि० २४ फरवरी, ३ मार्च १९८५ [ अङ्क ६

## प्रार्थना

ओं श्रीश्च ते लक्ष्मीश्च पत्न्या-वहोरात्रे पार्श्वे नक्षत्राणि रूप-मश्विनौ व्यात्तम्। इष्णन्निषा-णामुं म ऽ इषाण सर्वलोकं म ऽ इषाण ॥ —यजु. ३१-२२

भावार्थ—अध्यात्मसम्पत् तथा भौतिक सम्पत्ति तेरी पालिका शक्तियां हैं, दिनरात पार्श्व के समान हैं। नक्षत्र तेरे रूपक हैं, द्युलोक तथा पृथिवीलोक तेरे विशाल मुख के समान हैं। सब के लिये चाहता हुआ मेरे लिए भी परलोक को चाह। मेरे लिये सर्वलोकों को चाह।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—

**मनमोहन तिवारी**

सम्पादक—

आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# अपौरुषेय वाणी का संकेत

प्रति क्षत्रे प्रति तिष्ठामि राष्ट्रे,

प्रत्यश्वेषु प्रति तिष्ठामि गोषु।

प्रत्यंगेषु प्रति तिष्ठाम्यात्मन् प्रति प्राणेषु,

प्रति तिष्ठामि पुष्टे प्रति

द्यावा पृथिव्योः प्रति तिष्ठामि यज्ञे ॥

—यजुर्वेद अ. २० मं० १०—५०

श्रुति साहित्य में सुदृढ़ राष्ट्र—राष्ट्रपति एवं राष्ट्र के प्रशासन सञ्चालन के विषय में विशद् उल्लेख है, जहां सत्य एवं धर्म की धुरी पर ही आधारित राष्ट्र समृद्धि को प्राप्त करते हैं। राष्ट्र प्रशासन में निरत व्यक्ति भी विद्वान्—सत्य निष्ठ—निस्पृह एवं त्याग शील आचरणवान् हो वही राष्ट्र विश्व में अपने प्रभाव को विकीर्ण करते हैं तभी उसी राष्ट्र की भङ्गिमा पर विश्व की नीतियों का सञ्चालन होता है। प्राचीन वैदिक जीवन प्रभावित युग में भारत राष्ट्र सर्वोच्च स्थिति पर था। आज के भारत को उसी स्थिति तक पहुंचने का प्रयास करना होगा।

शीर्ष का यजुर्वेदीय मन्त्र का संकेत है कि उत्तमशीलवान् व्यक्तियों द्वारा सञ्चालित प्रशासन में सदैव प्रभु की दैवी शक्ति भी सहायक होती है। महर्षि दयानन्द सरस्वती इस मन्त्र के आशय का उल्लेख करते हैं—मनुष्यो धर्मात्मा होके न्याय से राज्य करो—जहां धर्मात्मा पुरुष है उनके क्षत्र धर्म और राज्य में प्रभु प्रकाशित—भासमान रहता है। उस राष्ट्र की शक्तिवाहिनी सेना तथा कृषि कर्म प्रमुख पशुओं में प्रभु की सत्ता प्रतिष्ठित रहती है। उस राष्ट्र के प्राणियों में पृथ्वी—आकाश—अन्त-रिक्ष (पर्यावरण) में प्रभु सत्ता प्रकाशित प्रतिष्ठित रहती है और यज्ञ में (राष्ट्र के समुन्नयन प्रसाधनों में, कला-कौशल केन्द्रों—उद्योग व्यापार में) प्रभु अवभासित रहता है अर्थात् जहां सत्य निष्ठा है वह राज्य उन्नति करता है बढ़ता है।

आज योरुप का भौतिकवाद और रूस का अनीश्वरवाद हमारे देश के विचारों में प्रभावी हो रहा है। परिणाम सामने है। देश में नैतिकता का ह्रास है—हत्या—कुयोजना—दुरभि षड्यन्त्रों का बाहुल्य है जिनमें साधारण नागरिक से लेकर श्रेष्ठतम राजनयिक तक भागीदार हो रहे हैं। नवीन संवत्सर के प्रारम्भ की शुभ वेला पर आर्यजन देश में नैतिक वातावरण के निर्माण का दायित्व लें। शक्ति प्रेरणा और पथ निर्देशन महर्षि दयानन्द से प्राप्त करें—उठें—आगे बढ़ें—तभी शान्ति-समृद्धि होगी और अनाचार समाप्त होगा।

# अध्यात्म सुधा

वेद का मनन—

## गौएं और देव सदा पवित्र एवं पाप रहित

सदा गावः शुचयो विश्वधायसः।
सदा देवा अरेपसः ॥ साम. ४४२

[ व्याख्याकार—श्री इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० ]

शब्दार्थ—(सदा) सर्वदा (गाव) गौए, वेद की वाणियाँ, सूर्य की किरणें (शुचय) पवित्र है (विश्वधायस) और ससार को धारण करने वाली तथा रसपान कराने वाली है। (सदा) सर्वदा (देवा) देव (अरेपस) पाप रहित होते है।

विशेष—मन्त्र मे गौओं को पवित्र और विश्व का पोषण करने वाली बताया गया। पवित्रता का अर्थ है अपने स्वरूप मे ठीक प्रकार से स्थित होना। जो वस्तु अपने स्वरूप मे ठीक प्रकार से स्थित है वह ही विश्व का पोषण कर सकती है। ससार को कुछ दे सकती है।

अब हम क्रमश गौ शब्द का अर्थ लेकर एक एक का विवेचन करते है। गौ का पहला अर्थ तो गौमाता ही है। गौ सर्दव अपना अमृतमय दुग्ध, मक्खन, घृत, गोमूत्र, एवं गोबर देती रहती है। उसका देने का स्वभाव है। वह अपने लिए नहीं प्रयोग मे लाती। उसका कोई स्वार्थ नहीं है वह कितनी पवित्र है, सर्दव माता के समान देती ही रहती है। जो कुछ देती है वह भी पवित्र है। दूध तो अमृत है ही। नवनीत भी बहुत लाभकारी, घृत बहुत ही निर्दोष परमशुद्धिकारक, गोमूत्र बहुत से रोगो को दूर करने वाला, गोबर कीटाणुनाशक। यह शुद्धता-पवित्रता ही संसार का पोषण करने वाली है।

गौ का दूसरा अर्थ वेदवाणी है। वेदवाणी पावमानी है। पवित्र करने वाली है। वेदवाणी के उच्चारण से आकाश पवित्र हो जाता है। वेदवाणी का मनन और धारण करना ससार को पवित्र विचारो से परिपुष्ट कर देता है।

गौ का तीसरा अर्थ सूर्य की किरणें है। सूर्य की किरणे जहा पडती है वहा पवित्रता हो जाती है। 'सविता वै प्रसविता भवति' शास्त्र के इस वचन के अनुसार सूर्य की किरण सारे ससार को धारण भी करती और पोषण भी।

अत. गौए सर्दव पवित्र और पोषण करने वाली है। वेद मन्त्र मे आगे कहा गया है कि देव सर्दव निष्पाप होते है। देवता दो प्रकार के होते है।

१—जड देवता (२) चेतन देवता

अग्नि, वायु, जल, सूर्य, चन्द्रमा आदि जड देवता हैं। वे स्वभाव से सदैव निष्पाप होते है। अग्नि को तो पावक कहा ही गया है। ये देवता निरन्तर दुरित-प्रदूषण को दूर करते रहते हैं। स्वभाव से ही पवित्रता फैलाते रहते हैं।

विद्वांसो वै देवा' विद्वानों की परोपकारी व्यक्तियों को भी देव कहा गया है। विद्वान् लोग सर्दव देते रहते हैं। देने से ही उनको देवत्व कहते है। दान व्यक्ति को पवित्र करता है, ज्ञान भी व्यक्ति को निष्पाप बनाता है। गीता मे योगीराज कृष्ण लिखते हैं

"न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते" ज्ञान के सदृश तो दुनिया में कोई पवित्र वस्तु नहीं है। ज्ञान, विज्ञान से युक्त व्यक्तियों को ही देव कहा गया है। निसन्देह देव कोटि के लोग निष्पाप होते है।

घर मे पचायतन पूजा के विषय मे स्वामी दयानन्द जी लिखते है—माता, पिता, आचार्य, अतिथि, पत्नी के लिए पति और पति के लिए पत्नी ये पाँच देवता घर मे वास करते हैं। निश्चित रूपेण ये देवता भी निष्पाप होते है। माता, पिता कितना सन्तान के निर्माण में कितना तप होता है। आचार्य शिष्य को शिक्षा देकर व्यक्ति का निर्माण करता है। अतिथि गृहस्थ मे आतिथ्य स्वीकार कर गृहस्थियों का अत्यन्त कल्याण करता है। राम जैसा पति देवता है और सीता जैसी पत्नी देवी है। ये पाचों देवता भी सर्दव निष्पाप रहते हैं।

आइए! गौओं और देवताओं के सानिध्य से अपने जीवन मे, पवित्रता, परोपकार बुद्धि और दिव्यता का आधान कर अपने जीवन को सफल करें और ससार का हित सम्पादन कर सब प्राणियो को सुखी, शान्त और आनन्द से युक्त करे।

## आर्यमित्र साप्ताहिक के स्वामित्व के सम्बन्ध में विवरण

फार्म ४

प्रपत्र नियम ८

१—प्रकाशन का स्थान—अमरशहीद आर्य भास्कर प्रेस, नारायण स्वामी भवन, ५—मीराबाई मार्ग, लखनऊ—१

२—प्रकाशन की आवर्तिता—साप्ताहिक, प्रति बृहस्पतिवार व शुक्रवार।

३—मुद्रक का नाम—श्री कृष्णगोपाल शर्मा स्व-अधिकारी श्रीमती आर्य प्रतिनिधि सभा उ०प्र० लखनऊ के लिए।

४—राष्ट्रीयता—भारतीय

५—प्रधान सम्पादक श्री मनमोहन तिवारी ८ गनेशगंज लखनऊ।
सह सम्पादक-श्री आचार्य रमेशचन्द्र एम ए २० नेहरू नगर लखनऊ
प्रबन्ध सम्पादक-श्री नारायण प्रिय, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ।
राष्ट्रीयता—भारतीय

६—पत्र का स्वामित्व किसके पास है श्रीमती आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तरप्रदेश लखनऊ।

मै कृष्णगोपाल शर्मा घोषित करता हूं कि मेरी जानकारी में और विश्वास के अनुसार दिये गये विवरण सही है।

दि० १ मार्च १९८५ कृष्णगोपाल शर्मा
प्रकाशक के हस्ताक्षर

## सूचना

२४ फरवरी व ३ मार्च का यह सयुक्त अङ्क है, अब होलिकोत्सव के अवकाश के कारण 'आर्य्यमित्र' का १० मार्च १९८५ का अङ्क प्रकाशित नहीं होगा। पाठको की सेवा मे १७ मार्च का अङ्क पहुंचेगा।

—नारायण प्रिय प्रबन्ध सम्पादक

# आर्य्यमित्र

लखनऊ-रविवार, २४ फरवरी, ३ मार्च १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८५

सम्पादकीय

## सराहनीय कार्य

इङ्गलैण्ड में आक्सफोर्ड तथा कैम्ब्रिज दो पुराने एवं मान्य विश्व विद्यालय है। भारतीय विश्व विद्यालयों का गठन भी इन्हीं के आधार और शैली का है। आक्सफोर्ड विश्वविद्यालय की परम्परा है कि यदि वहां का स्नातक प्रधान मन्त्री पद पर किसी भी देश में पहुंच जाय तो विश्व विद्यालय उसे आनरेरी डाक्ट्रेट की डिग्री प्रदान करता है। ब्रिटेन की प्रधान मन्त्री श्रीमती मारगेट थैचर आक्सफोर्ड की स्नातिका हैं। विश्व विद्यालय की विद्या सभा (सिनेट) में जब श्रीमती थैचर को उपाधि देने का प्रस्ताव आया तो कतिपय सदस्यों ने इसका विरोध किया,क्योंकि अपने प्रधान मन्त्रित्व में शिक्षा प्रोन्नयन में वह असफल रहीं। सिनेट ने प्रस्ताव अस्वीकार कर दिया। इसका ध्यान नहीं दिया कि प्रधान मंत्री प्रसन्न या अप्रसन्न होंगी। श्रीमती थैचर ने भी उपाधि न देने के निर्णय का स्वागत किया और ब्रिटिश परम्परानुसार सदाशयता का परिचय दिया।

भारत के शिक्षाविदों से इसकी तुलना की जाय। यहां हर काम चाटुकारिता से पूर्ण होता है और राजनैतिक पदों पर पहुंचे व्यक्ति भी प्रयास करते हैं कि उन्हें उपाधि दी जाय। कितने अयोग्य तथा अशिक्षित भी डाक्ट्रेट के उपाधि धारी हैं। भारत के शिक्षा विदों को निर्भीक होना चाहिये और विश्वविद्यालयों को उपाधि खैरात रूप में नहीं देना चाहिये। कहीं तो कुलपति या उपकुलपति स्वयं अपने निजी स्वार्थवश सत्ता धारियों को उपाधि वितरित करने का प्रबन्ध करते हैं।

सत्ताधारियों से भी निवेदन है कि व्यर्थ की उपाधि प्राप्त करने के चक्कर में न पड़ा करें। जनसेवा की उपाधि ही सर्वश्रेष्ठ है, जिस दिन भारतीयों के चरित्र से चाटुकारिता समाप्त हो जायगी देश विकास की ओर अग्रसर होगा। आशा है कि पहले शिक्षाजगत् से यह दुर्बलता समाप्त हो जायगी।

## नमस्ते

ब्रिटेन की साम्राज्ञी के पति प्रिन्स फिलिप्स हैं। एक विद्यालय के समारोह में गये और पारितोषिक वितरण के अवसर पर बड़ी देर तक उन्हें विजेताओं को पुरस्कार देते हुए हाथ मिलाना पड़ा। कुछ ने उनके हाथ को कस करके दबाया, इससे उन्हें कष्ट और असुविधा हुई। लन्दन के प्रसिद्ध दैनिक टाइम्स के सम्पादक भी वहीं बैठेथे। दूसरे दिन सम्पादक महोदय ने टाइम्स में लिखा—कि अँग्रेज भारत में डेढ़ सौ वर्षों से ऊपर रहे। हिन्दी के बहुत से शब्दों को भी अपनी भाषा में आत्मसात किया, परन्तु 'नमस्ते' और हाथ जोड़ने की पद्धति नहीं सीख सके। यदि नमस्ते पद्धति को ग्रहण कर लेते, तो प्रिन्स फिलिप्स को असुविधा और हाथ की पीड़ा का सहन न करना पड़ता। प्रसिद्ध पत्र की टिप्पणी की चर्चा खूब हुई।

टाइम्स के सम्पादक महोदय को हम धन्यवाद देते हैं कि उन्होंने सामयिक और तर्कपूर्ण परामर्श दिया। अभिवादन का 'नमस्ते' शैली या पद्धति श्रेष्ठतम एवं वैज्ञानिक है। अर्थ भी गम्भीर और सम्मान प्रदर्शक है। खेद है कि भारतीयों को अँग्रेज बनने की इतनी लालसा है कि वह अँग्रेजों की हर बात की नकल में अपनी श्रेष्ठता समझते हैं। वेश-भूषा भाषा—बोली सब की नकल में भारतीय पटु हैं। इङ्गलैण्ड निवासी भारतीय जब वह अंग्रेज बनता है तो उसे हेय दृष्टि से देखते हैं। यहाँ तक की भारत सरकार के श्रेष्ठ अधिकारी और मन्त्री में विदेशियों पर अपनी संस्कृति की छाप छोड़ने में असमर्थ रहते हैं और उन्हीं की वेश-भूषा और भाषा में 'शेक हैण्ड'—हाथ मिलाने में अग्रसर रहते हैं।

निश्चित है कि एक दिन हमारी संस्कृति शिरमौर होगी। अभी कुछ समय लगेगा। परन्तु इस दिशा में प्रयास करना चाहिये। आर्यसमाज तो सजग है। आवश्यकता है राष्ट्र के गौरवपूर्ण पदों पर देशरत्न राजेन्द्र प्रसाद जी एवं डा०राधाकृष्णन जैसे विचार के व्यक्तियों की। टाइम्स के सम्पादक की दिशाबोध यदि भारतीयों में गौरव जागृति कर सके तो श्रेयस्कर हो। भारत में तथा भारत के बाहर रहने वाले भारतीयों को 'नमस्ते' शैली का ही आचरण करना चाहिये।

## मधु ऋतु—मधुवेला

भारतीय विक्रम संवत् का एक वर्ष और ढल गया। सृष्टिसंवत् में एक अङ्क बढ़ जायगा तथा दयानन्दाब्द का १६१ वां वर्ष प्रारम्भ हो गया। आर्यावर्त की पावन मेदिनी पर मधु ऋतु की मादकता बिखर जाती है और शस्य श्यामला चादर पीतवर्णी हो खेती में बिखर जाती है। कृषक अन्न की नवसृष्टि देखकर पुलकित होता है तथा सम्पन्नता और सम्पदा के स्वप्न उसके मनमानस में मंडराने लगते हैं। वृक्ष के जीर्ण पल्लव वात चक्र में उड़ते हैं और वनस्पति के कलेवर पर मृदुल किशलय अठखेलियां करते हैं। वासन्ती वातावरण में आर्यवर्ती के मानव और इतर प्राणवान सभी अभिषिक्त हो उठते हैं और उनका मादक-आनन्द पिकी की कुहुक में मुखरित हो उठता है।

मधु ऋतु की मधुवेला में नवीन संवत्सर के प्रारम्भ में आर्यमित्र अपने समस्त पाठकों, लेखकों, हितैषियों का सादर अभिनन्दन करता है तथा भविष्य उसी स्नेह एवं सहयोग का प्रार्थी है जो उसे अतीत में मिलता आया है। बालक रङ्ग खेलते हैं और आर्यजन स्नेह की किंशुकी बूंदों से अभिषिक्त होते हैं। आर्यजन तथा आर्य प्रतिष्ठानों के नेता इस अवसर पर वैदिक आदर्शों से राष्ट्र को प्रेरित करने का दृढ़ संकल्प ले क्योंकि आज भारत में वैदिक और भारतीय संस्कृति को निरुत्साहित करने का प्रयास सुनियोजित ढङ्ग से किया जा रहा है और योरुपीय शिक्षित राजनयिक तथा अधिकारी भी विदेशी संस्कृति के सम्पोषक बन रहे हैं। आज सजगता की आवश्यकता है और अधिक से अधिक वैदिक एवं आर्य साहित्य के प्रचार-प्रसार की वेला है। मधु ऋतु की मधुवेला में आर्यजन वेद मधुवर्षा से भारत और विश्व के पर्यावरण को अभिषिक्त करे यही कामना है।

## महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह मेरठ में विशाल पैमाने पर दिनांक १८, १९ तथा २० मई १९८५ को शर्मा स्मारक मैदान मेरठ शहर में मनाया जायेगा। इसकी तैयारी आरम्भ हो चुकी है।

इस अवसर पर आर्यजगत् के अनेक विद्वान् संन्यासी तथा उपदेशक और भजनोपदेशक पधारेंगे।

कृपया इसका प्रचार-प्रसार अपने-अपने क्षेत्र में आरम्भ करें। तथा धन एकत्र कर मेरे नाम से आर्यसमाज मेरठ शहर के पते पर, चैक, मनीआर्डर तथा बैंक ड्राफ्ट से भेजें। —इन्द्रराज मन्त्री जिला सभा मेरठ

# प्रबोध-पर्व-महाशिव रात्रि

[डा० (श्रीमती) महाश्वेता चतुर्वेदी
प्रोफेसर्स कालोनी श्यामगंज बरेली– २४३००५]

प्रत्येक पर्व कोई न कोई प्रेरणा लेकर आता है, किन्तु सीमित सूझ बूझ के कारण हम पर्वों के वास्तविक अर्थ को नहीं समझ पाते। 'पर्व' शब्द 'पूरणे' धातु से निष्पन्न है, एवं जीवन के अभावों को सत्प्रेरणाओं से पूर्ण करने के लिए समय-समय पर इनका विधान, हमारे वैदिक मनीषियों की निर्मल मेधा का सुपरिणाम है। जैसे जैसे हम सम्पन्न सांस्कृतिक धरोहर को भूलते गये, वैसे ही हम एक संकुचित परिधि में रह गये।

महाशिव रात्रि का पर्व प्रतिवर्ष आता है और चला जाता है,किन्तु अधिकांशतः इसके प्रतीकार्थ को बिना समझे ही इसे मानकर हम अपने कर्मकांड की इति श्री समझ लेते हैं। 'शिवरात्रि' को मनाकर भी हम 'शिव' के अर्थ को नहीं समझ पाते, क्योंकि समझना तो वही सार्थक होगा यदि हमारा आचरण तदनुसार हो। यह कार्य तो प्रकृष्ट बुद्धि सम्पन्न व्यक्तियों का है। जिनके भाषण और आचरण में सामञ्जस्य रहा करता है।

मूलशंकर के लिए 'महाशिवरात्रि' एक प्रबोध पर्व होकर आई। इनके पिता नैष्ठिक शैव थे, तथा नित्य पार्थिव पूजन किया करते थे। वे चाहते थे कि उनका पुत्र भी शिव भक्त बने। जब बालक मूलशंकर चौदह वर्ष के थे, तब पिताजी ने उनसे शिवरात्रि के व्रत को रखने को कहा। मूलशंकर ने पिता के आज्ञानुसार व्रत भी रख लिया, किन्तु शिव लिंग पर चूहे को चढ़ा देखकर उनके हृदय में सच्चे शिव को जानने की इच्छा जाग्रत हुई। वस्तुतः मूलशंकर की दो अभिलाषायें थीं— एक सच्चे शिव की प्राप्ति तथा दूसरी मृत्युञ्जय बनना। कठोर साधना के द्वारा अन्ततः उनकी ये दोनों अभिलाषायें पूर्ण भी हुईं एवं उन्होंने सच्चे शिव को प्राप्त किया।

वैदिक ऋचाओं में कहा गया है— तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु'। अर्थात् हमारा मन शिव संकल्पों से परिपूर्ण हो। यदि मन कुमार्गगामी है, तब हम बाह्य कर्मकाण्ड कितना ही क्यों न करें, मानसिक शान्ति को प्राप्त नहीं कर सकते। मन के पवित्रता से ही महान् उपलब्धियाँ सम्भव है। जब मन आत्मा के नियन्त्रण में रहता है, तो उसके संकल्प भी शिवता से मंडित होते हैं, किन्तु विपरीतार्थ में मन निरन्तर भ्रान्ति मे नहीं आ सकता है।

महर्षि दयानन्द को महाशिवरात्रि का पर्व 'प्रबोध पर्व' बन गया, जिसने निखिल मानवता को ही सच्चे शिव को जानने की प्रेरणा दी। 'दयानन्द लहरी' नामक पुस्तक में उनका गुणगान करते हुए कवि कहता है कि– महर्षि दयानन्द ने महादेव से प्रकट हुई निर्मल वेद विद्या रूपी गंगा के पावन वचन रूपी जलों से विषय जनित, मद मोह से अन्ध मन वाले मनुष्यों के हृदय स्थलों को सींचकर उनमें उत्तम फलों को उत्पन्न किया और संसार का उद्धार किया। उन आप्त ऋषिवर की महिमा का वर्णन कैसे किया जाये?

महादेवोद्भूतामल निगम विद्यामृतनदी,
वचोऽम्भोभिः पुरायैः विषय मदमोहान्धमनसाम्।
निषिच्यान्तः प्रान्तानुदित सुफलान्ताम् व्यधित यः,
क्षितेरुद्धर्त्तास्ते कथमिव निगद्येत महिमा॥
(दयानन्द-लहरी ३३)

यही कारण है कि 'महा शिवरात्रि' के इस पर्व को ऋषि-बोध पर्व के रूप में मनाया जाता है। किन्तु पर्वों को बिना संकल्पों के मनाने से क्या लाभ? यदि संकल्पों में दृढ़ता न होती तो मूलशंकर महर्षि दयानन्द नहीं बन पाते। वस्तुतः कार्य की सिद्धि महापुरुषों के आचरण में रहा करती है, बाह्य उपकरणों में नहीं–

क्रियासिद्धि सत्वे वसति महतां नोपकरणे।

लौकिक संस्कृत साहित्य इस प्रकार के सुवाक्यों से सम्पन्न है।

महर्षि दयानन्द का जीवन कठोर साधना एवं तन्मयता का जीता जागता उदाहरण है। यह कहना अत्युक्ति न होगी कि महर्षि दयानन्द जैसा अप्रतिम तेजस्वी, प्रकाण्ड विद्वान्, तत्त्वदर्शी, अखण्ड ब्रह्मचारी, अनासक्त, जितेन्द्रिय, शास्त्रार्थ महारथी, तथा अपराजेय विश्व के इतिहास में ढूंढे भी नहीं मिलेगा।

इस 'प्रबोध पर्व' पर महर्षि दयानन्द का सन्देश है–

सत्य के ग्रहण करने और असत्य के त्यागने में सर्वदा उद्यत रहना चाहिए।

ईशावास्योपनिषद् के मन्त्रानुसार भी विद्या तथा अविद्या, दोनों के ही स्वरूप को पहचान कर हमें सद्विद्या का ग्रहण करना चाहिए–

विद्यां चाविद्यां च यस्तद्वेदोभयं सह।
अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययामृतमश्नुते।

मानव जीवन की सार्थकता इसी में है कि वह असत् से सत् की ओर, अन्धकार से प्रकाश की ओर, तथा मृत्यु से अमृत की ओर जाये–

असतो मा सद् गमय,
तमसो मा ज्योतिर्गमय।
मृत्योर्माऽमृतं गमय॥

असत्य के मार्ग पर चलकर सच्चे शिव की प्राप्ति नहीं हो सकती। शिव का तात्विक स्वरूप ही ग्राह्य है–

त्वमन्तकः स्थावर जंगमानां त्वया जगत् प्राणिति देव विश्वम्।
त्वं कारणं कारणानां त्वया जगत् प्राणिति देव विश्वम्॥

महाकवि भारवि ने अपने महाकाव्य 'किरातार्जुनीयम्' में 'शिव' के इसी वैदिक स्वरूप की प्रतिष्ठा की है।

अस्तु यह 'बोध-दिवस' कोई वैदिक अनुष्ठान, यज्ञ, त्यौहार, तप या दीक्षा का स्मारक नहीं, अपितु महर्षि दयानन्द की महती उपलब्धि का स्मारक है। उनकी पाखण्ड खण्डिनी पताका शिवत्व की प्रेरक है।

---

आर्य समाज बहराइच का वार्षिकोत्सव १७ से २० फरवरी तक मनाया गया। बरनसिंह मंत्री

३ फरवरी को बेलही (राजीव नगर) बलिया में श्री सुदर्शन सिंह द्वारा वैदिक धर्म प्रचार किया गया। और नवीन आर्य समाज की स्थापना की गयी। इसके प्रधान सर्वश्री जगेश्वर आर्य, मन्त्री रमाशंकर, कोषाध्यक्ष श्री शिवानन्द जी चुने गये। सुदर्शन सिंह मन्त्री

# विनोद की फुलझड़ियां

श्री सुरेशचन्द्र वेदालङ्कार एम.ए.एल.टी,९ए.इ.१ ओबरा मिर्जापुर

संसार में सम्पत्ति का बहुत मूल्य है- बहुत ही अधिक। बुद्धि और ज्ञान भी साधारण वस्तुयें नहीं। स्वास्थ्य और सुन्दरता का भी अपना महत्व है। अच्छे स्वभाव और उदारता की भी उपेक्षा नहीं की जा सकती है। पद और समाज में ऊंचा स्थान का भी मूल्य है, पर स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज स्वभाव से दृढ़ और अनुशासन प्रिय होते हुए भी कहा करते थे 'विनोद का जीवन में बहुत ही ऊंचा स्थान है। विनोद के बिना जीवन में स्वाद नहीं रहता, विनोद की कीमत आंकना आसान नहीं यह कठिन से कठिन कार्यों को भी आसान बना देता है।

इंगलैण्ड में बहुत पहले की बात है, चुनाव का जमाना था। नरम और गरम दलों के बीच जीत की बाजी लगी हुई थी। लायड जार्ज अपने चुनाव के लिए भाषण दे रहे थे। इंग्लैण्ड में प्रजातन्त्र पर्याप्त विकसित अवस्था में है। वहां लोग शिक्षित हैं तथा सिद्धान्त और कार्यों को देखकर अपने मत का प्रयोग करते हैं। अतः वह सभायें की जाती हैं, जिसमें सभी चुनाव के मैदान में आये व्यक्ति अपनी बात रखते हैं। लायड जार्ज का भाषण सुनने के लिए हाल खचाखच भरा था। अपने भाषण के अन्त में वे जोर से बोले—

मैं सब देशों की आजादी चाहता हूं। इंग्लैंड के लिए भी पूर्ण आजादी, यूरोप के मुल्कों के लिये भी पूर्ण आजादी, हिन्दुस्तान के लिए भी पूर्ण आजादी। लायड जार्ज उदार दल के थे। इतने में एक आदमी जो अनुदार दल का था और जिसे भारत की बात सुनते ही बुखार आ जाता था, अचानक खड़ा होकर गुस्से से चिल्ला उठा- 'जहन्नुम के लिए भी आजादी'।

लोग हंस पड़े। लायड जार्ज यदि उचित उत्तर न दे पाते तो भाषण का प्रभाव समाप्त हो जाता। वे मुस्कराते हुए और उस व्यक्ति को लक्ष्य करके बोले 'जी हां, मैं जरूर चाहता हूं कि प्रत्येक व्यक्ति अपने अपने देश की आजादी के लिए खड़ा हो'।

सब कहकहा लगा कर हंस पड़े। बेचारा जहन्नुम का नागरिक बनकर रह गया।

आपको इंगलैंड की एक दूसरी घटना सुनाता हूं। मैकडानल्ड भी इंगलैंड के प्रधानमन्त्री भी रहे हैं। मजदूर दल के थे। प्रधानमन्त्री बनने से पूर्व गुरुकुल कांगड़ी आये थे और उन्होंने स्वामी श्रद्धानन्द की तुलना ईसा की मूर्ति से की है। मजदूर दल के नेता मैकडानल्ड भाषण करके हटे, तब खूब तालियां बजीं। मगर विरोधी दल का एक व्यक्ति खड़ा हुआ और उसने कहा 'मिस्टर मैकडोनल्ड, क्या आपको याद है कि आपके पिता गदहा-गाड़ी हांकते थे?

सब खिलखिला कर हंस पड़े। मैकडोनल्ड बड़े चतुर थे। विनोद की कला जानते थे। उन्होंने तुरन्त उत्तर दिया 'जी हां, खब याद है। मेरे पिताजी की गाड़ी तो टूट गई उसका गधा अब भी सामने खड़ा है।

इस प्रत्युत्पन्नमतित्व से सब लोग हंस पड़े। वह अपना मुंह लेकर बैठ गया।

प्रसिद्ध नाटककार बर्नार्डशा से एक बार एक स्त्री ने प्रणय याचना की। उसे अपनी खूबसूरती पर बड़ा नाज था। उसने कहा, 'मिस्टर शा, अगर हमारी शादी हो जाय तो हमारे बच्चे खुश किस्मत होंगे'।

कैसे? शा ने मुस्करा कर पूछा।

'उसमें आपकी बुद्धि होगी और मेरी सुन्दरता' स्त्री ने झट से यह जबाब दिया।

और उनमें कहीं मेरी सुन्दरता और आप की अक्ल हुई तो'? शा बोले।

बेचारी और शर्मिन्दा होकर चुप हो गई।

एक मेरे मित्र हैं। उन्हें मैंने कभी क्रोध करते हुये नहीं देखा। एक बार वे बीमार पड़ गये। उन्हें एक दिन छोड़कर एक दिन बारी बारी से बुखार आने लगा। हम लोग उन्हें डाक्टर के पास ले गये। मित्र का नाम धरणीधर था। गुरुकुलकांगड़ी के छात्र थे। डाक्टर ने हाल पूछा, मित्र ने बतलाया। डाक्टर ने कहा, मैं समझ गया। यह बारी का बुखार है बारी का। धरणीधर बोले, डाक्टर साहब यह बारी का बुखार नहीं हो सकता। डाक्टर ने गुस्से से कहा, भाई तुम क्या जानो? यह बारी का बुखार है। एक दिन छोड़कर एक दिन आता है न? धरणीधर ने डाक्टर की बात काट कर मुस्कराते हुये कहा, डाक्टर साहब यह बारी का बुखार नहीं है, बारी का बुखार होता 'जब एक दिन मुझे आता और एक दिन आपको'। यह सुनकर डाक्टर साहब के साथ साथ सभी रोगी खिलखिला कर हंस पड़े।

मेरे मुहल्ले में एक धनी व्यक्ति रहते हैं। उनके घर नौकर भी रहता है। एक दिन वे अपने नौकर पर बहुत जोर से बिगड़े और नौकर पर गरम होकर कहा, तू बड़ा गदहा है, रे!

हजूर, बड़े तो आप ही हैं, मैं तो छोटा हूं आपके सामने'। नौकर हाथ जोड़कर गिड़गिड़ा कर बोला। बाबू साहब को क्रोध तो बहुत आया पर क्या करते?

श्री रामचन्द्र जी देहलवी की तुरन्त सूझ और मधुर वाणी कभी भुलाई नहीं जा सकती। एक बार एक मौलवी ने शास्त्रार्थ प्रारम्भ करने से पहले देहलवी को चिढ़ाने के लिए कहा, इस पण्डाल में बहुत से गधे बैठे हैं, कुछ ऊपर मंच पर भी चढ़ गये हैं'। बात निहायत मजाकमें कही गई थी। लोग मुस्कराये। पर देहलवीजी ने बड़ी गम्भीरता से 'नहीं' कहा और बोले मौलवी साहब, पहले तो यहां नहीं थे ये अभी अभी बाहर से आये हैं'। लोग जोर का ठहाका लगा कर हंस पड़े और मौलवी साहब शर्मिन्दा होकर चुप हो गये।

ऋषिवर दयानन्द को कभी क्रोध नहीं आता था और उनकी बातें विनोद की होती थीं और सिद्धान्त की पुष्टि करती थीं।

दानापुर में महर्षि दयानन्द अपनी अमृत वर्षा से जनता को मुग्ध कर रहे थे। एक दिन एक भक्त ने प्रार्थना की 'अभ्यास में मन लगाने का बहुत प्रयत्न करहा हूं, परन्तु उसके तरल तरंग उमंग ही बने रहते हैं। संकल्प विकल्प शान्त नहीं होते। स्वामी जी ने व्यंग्य भाव से समझाया 'मन नहीं टिकता तो भंग भवानी का एक लोटा चढ़ा लिया करो, मन टिक जायगा। व्यंग्य के साथ शिक्षा भी दी।

(शेष पृष्ठ १४ पर)

# तड़प वाले तड़पाती जिनकी कहानी (११)

( लेखक—प्राध्यापक राजेन्द्र 'जिज्ञासु' वेद-सदन अबोहर १५२११६ )

आर्य जगत् के सुप्रसिद्ध कवि श्री लाखनसिंह जी, मान्य आर्य तपस्वी ब्र० आर्य नरेश जी आदि विद्वानों के इस लेख माला के संबंध में पत्र प्राप्त होते रहते हैं। सबकी चाह का आदर करते हुए हम इसे देर तक चलायेंगे। गुणियों ने इसे उपयोगी वा सुरुचिकर पाया है, इसका श्रेय तो आर्य मित्र के सम्पादकीय विभाग को मिलना चाहिए। उन्हीं की प्रेरणा का परिणाम यह लेखमाला है।

अरे। यह कुली महात्मा —

बहुत पुरानी बात है। आर्य समाज के विख्यात और शूरवीर संन्यासी शास्त्रार्थ महारथी स्वामी श्री रुद्रानन्द जी टोबा टेक सिंह ( पश्चिमी पजाब ) गये। टोबा टेक सिंह वहीं स्थान है जहां आर्य समाज के एक मूर्धन्य विद्वान् आचार्य भद्रसेन जी अजमेर वालों का जन्म हुआ। स्टेशन से उतरते ही स्वामी जी ने अपने सारी सामान के लिए कुली कुली पुकारना आरम्भ किया। उनके पास बहुत सारी पुस्तकें थीं। पुराने आर्य विद्वान् पुस्तकों का बोझा लेकर ही चला करते थे। क्या पता कहां शास्त्रार्थ करना पड़ जावे।

टोबा टेक सिंह में स्टेशन पर कोई कुली न था। कुली कुली की पुकार एक भाई ने सुनी। वह आर्य संन्यासी के पास आया और कहा, "चलिये महाराज ! मैं आप का सामान उठाता हूं।" "चलो आर्य समाज मन्दिर ले चलो।" ऐसा स्वामी रुद्रानन्द जी ने कहा।

साधु इस कुली के साथ आर्य मन्दिर पहुंचा तो जो सज्जन वहां थे सबने जहां स्वामी जी को नमस्ते की वहां कुली जी को नमस्ते महात्मा जी, नमस्ते महात्मा जी कहने लगे। स्वामी यह देख कर चकित हुए कि यह क्या हुआ ! यह कौन महात्मा है जो मेरा सामान उठा कर लाये।

पाठक वृन्द ! यह कुली महात्मा आर्य जाति के प्रसिद्ध सेवक महात्मा प्रभुआश्रित जी महाराज थे, जिन्हें स्वामी रुद्रानन्द जी ने प्रथम बार ही वहां देखा। जिस नम्रता वा सेवा भाव से आपने स्वामी रुद्रानन्द जी का पुस्तकों का बोझा वा बिस्तर उठाया उसका स्वामी जी पर विशेष प्रभाव पड़ा।

एक आप बीती

मैं स्कूल का अध्यापक था। मेरे लेखों के कारण वा सामाजिक गति विधियों के कारण आर्य जगत् के बहुत लोग मुझे जानते थे। हिन्दी सत्याग्रह के पश्चात् मैं स्कूल छोड़कर दयानन्द कालेज हिसार की एम० ए० कक्षा में प्रविष्ट हो गया। कालेज के प्राचार्य थे प्रि० ज्ञानचन्द्र जी ( स्वामी मुनीश्वरानन्द जी ) हिसार वाले।

वह यदा कदा मुझे व्याख्यान वा प्रचार के लिये भी, कभी कहीं जाने को कह देते। कालेज में प्रविष्ट हुए एक दो सप्ताह ही बीते कि उन्होंने आर्य समाज माडल टाऊन के साप्ताहिक सत्संग में मेरा व्याख्यान रख दिया। वह स्वयं माडल टाऊन में ही रहते थे। व्याख्यान से वह प्रभावित हुए। सत्संग के पश्चात् मुझे अपने घर पर भोजन करने को कहा। मैं उनके साथ चला गया।

वह स्वयं मुझे भोजन करवाने लगे। मैंने कहा कि आप भी बैठिए। मेरे बहुत कहने पर भी मेरे प्रिंसिपल साहब न माने। घर पर सेवक भी था। उसे भी भोजन न लाने दिया। स्वयं ही परोसने लगे। मुझे प्रतिष्ठित अतिथि बना कर एक ओर बैठे आर्य समाज विषयक बातें करते रहे। यह दृश्य मुझे कभी भूलता नहीं।

गृहस्थ ने छोड़ दिया—मुझे अच्छी प्रकार से याद है कि १९४१ ई० में मैंने पूज्य महात्मा नारायण स्वामी जी की जीवनी में ( आत्म कथा में ) यह पढ़ा था कि महात्मा जी को अपनी विधवा माता के आग्रह पर बचपन में विवाह की स्वीकृति देनी पड़ी। पन्द्रह वर्ष की आयु में नारायण प्रसाद ( नारायण स्वामी जी का पूर्व नाम ) गृहस्थी बन गये परन्तु पत्नी को पांच वर्ष तक मायके में ही रखा। बीस वर्ष के हो गये तो पत्नी भी उनके पास आ गई।

महात्मा जी ने आत्म चिन्तन करते हुए निश्चय किया कि पांच वर्ष पहले गृहस्थी बना हूं तो दस वर्ष पूर्व अर्थात् चालीस वर्ष की अवस्था में गृहस्थ छोड़ूंगा। जब नारायण प्रसाद चालीस वर्ष के हुए तो उनकी पत्नी का देहान्त हो गया। आपने स्वेच्छा से गृहस्थ को अभी छोड़ा नहीं था।

महात्मा जी ने स्वयं आत्म कथा में लिखा है कि मैंने गृहस्थ को नहीं छोड़ा, गृहस्त ने स्वयं मुझे छोड़ दिया। इस प्रकार मेरा पुराना सङ्कल्प अपने आप पूरा हो गया। शब्द चाहे कुछ भी वहां हों परन्तु भाव यही है।

कितने सत्यनिष्ठ थे वे लोग ! कैसी सरलता से अपनी मनः स्थिति का वर्णन किया है। अपने इसी शुद्ध धर्म भाव से वह ऊंचे उठते गये।

तो सब पैदल चलेंगे—

अभी कुछ दिन पूर्व मुझे एक लेख मिला है। उसमें एक घटना पढ़ कर मैं उछल पड़ा। महात्मा हंसराज, प्रि० दीवानचन्द जी कानपुर वा प्रि० साईं दास जी श्रीनगर गये। तभी वहां आर्य समाज का उत्सव रखा गया। महात्मा हंसराज जी को उनके निवास से उत्सव के स्थान पर पहुंचाने के लिये डी० ए० वी० कालेज के एक पुराने स्नातक अपना निजी टांगा लेकर आये। वह स्नातक वहां मुन्सफके पद पर थे।

महात्मा जी वा उनके साथी टांगा में बैठ गये। मुन्सफ महाशय भी बैठ गये। आगे गये। तो मार्ग में महात्मा ताराचन्द जी भी गए। वह भी उत्सव के स्थल की ओर जा रहे थे। वही महाशय जी बाद में स्वामी अमृतानन्द जी के नाम से प्रसिद्ध हुए। महात्मा जी ने उन्हें, भी टांगा पर बैठने के लिये कहा। उन्होंने कहा, "नहीं मैं पैदल ही आ जाऊंगा। आप चलिये।" टांगा में केवल चार सवारी ही बैठ सकती थीं, ऐसा राज नियम था। इस पर महात्मा हंसराज जी महाराज ने कहा, "तो हम सब पैदल ही चलेंगे।" यह कह कर वह उतर पड़े और साथ भी यह देखकर उतर गये। तब मुन्सफ महाशय ने कहा, "टांगा ड्राईवर पैदल आ जावेगा। मैं टांगा का ड्राईवर बनता हूं।" ऐसे थे पूज्य पाद महात्मा हंसराज जी।

# होली का हुरदङ्ग

होली के हुरदङ्ग में रहा न कोई ढङ्ग
कविवर जी भी पी गये कूट कल्पना भङ्ग
कूट कल्पना भङ्ग न जाने क्या लिख डाला
बुरा न मानो मित्र, हो गया अमर उजाला
रिश्वत रानी पहिन न पावे रेशम चोली
तब ही होली सत्य, नहीं तो होली-होली।१।

इन्दिरा गाँधी का हुआ शोक पूर्ण बलिदान
विश्व देख कर रह गया मन ही मन हैरान
मन ही मन हैरान देश की क्या मजबूती
पड़ी मियां के सिर पर ही मीयां की.........।
सुदृढ़ विचारों की आई जनता में आँधी
धन्य-धन्य है, अमर हो गई इन्दिरा गांधी।२।

बाबू जी से भिड़ गया पास वान शैतान
सांसें सासाराम में गिनते थे भगवान्
गिनते थे भगवान् इसे तुम जीत न मानो
भगे भूत की रही लंगोटी इसको जानो
अब न चलेगा कहीं आपका कोई काबू
करो पूर्ण विश्राम बुढ़ापे मे हे बाबू।३।

जनता पार्टी का हुआ बड़ा हाल-बेहाल
शेखर जी औंधे गिरे बलिया में तत्काल
बलिया में तत्काल न कोई हुआ सहायक
क्योंकि दीखते थे सब को सब ही......।
बिना मिले आपस में कोई काम न बनता
हित-अनहित पहिचान गई है, प्यारे जनता।४।

नेता जी की हो गई मिट्टी अति ही ख्वार
चरण सिंह के पड़ रहे देखो आज पिछार
देखो आज पिछार दमकिपा का दम काँपा
'वामन' ने है धरा गगन को कैसे नापा।
मिली-जुली सरकार न आई अब चित चेता
मलते रहिये हाथ सहित गायत्री-नेता।५।

अटलबिहारी की हुई सब बेकार दहाड़
ऊँट हुआ व्याकुल बड़ा ऊंचा देख पहाड़
ऊंचा देख पहाड़ चला नहिं कोई चारा
कमल हो गया म्लान शीत का मारा-मारा।
जनता ने संस्कृति के परखे कपट पुजारी
समझ न पाये समय-लहर को अटलबिहारी।६।

देखा पुण्य प्रयाग में दो मल्लों का युद्ध
जैसे भैंसे अड़ा बछड़ा होकर क्रुद्ध
बछड़ा होकर क्रुद्ध दांव क्या नये चलाये
चारों खाने चित्त बहुगुणा नीचे आये।
होनहार बलवान् न मिटती इसकी रेखा
बच्चन का पुरुषार्थ बड़े बूढ़ों ने देखा।७।

राज नरायण की हुई करामात सब फेल
दाढ़ी ठाढ़ी हो रही है, कुदरत का खेल
है, कुदरत का खेल कपट की हंडिया फूटी
गुरुओं के आशीष, सिद्धियां हो गई झूठी।

कलियुग के हनुमान फाड़ते हैं, रामायण
घर न घाट के रहे हमारे राजनरायण।८।

नगर अमेठी में उठी जेठ-बहू की जङ्ग
रङ्ग रहा राजीव का और सभी भदरङ्ग
और सभी भदरङ्ग धड़कती डम्पी-छाती
आश्चर्य है, अगर मेंढकी नाल ठुकाती।
मात खा गई मच्च-मेनका ऐंठी-ऐंठी
इतिहासों में अमर होगया नगर अमेठी।९।

प्यारे भारतवर्ष का प्रकटा भाग्य महान्
नया सूर्य आया यहां लेकर नया विहान
लेकर नया विहान भगे चिमगादड़, उल्लू
भ्रष्टाचार भुजङ्ग नथेगा निश्चय लल्लू।
पड़ी नाव मझधार इसे तो ये ही तारे
करो सभी सहयोग राष्ट्र के बनकर प्यारे।१०।

—कविवर 'प्रणव' शास्त्री एम०ए० महोपदेशक शास्त्री-सदन,
रामनगर (कटरा) आगरा

# ऋषि दयानंद

ऋषि दयानन्द उदार जैसा धरा में कोई हुआ नहीं है।
मनुष्यता का प्रवर प्रचारक धरा में कोई हुआ नहीं है।१।

अथक प्रयासों की मञ्जिलों में न दुःख सुखों के सुने तराने
अमूल्य विद्या विनोदिनी के सुरत्न लेले भरे खजाने।
विचित्र वेदों का भाष्यकर्त्ता धरा में कोई हुआ नहीं है।२।

करोड़ लोगों की भीड़ में था मतान्तरों का बड़ा झमेला
विरोधियों के बवण्डरों में निडर हो बढ़ता रहा अकेला।
अडिग हिमालय-सा धीर चेता धरा में कोई हुआ नहीं है।३।

सुभट सहस्रों चुनौती देते ले शास्त्र चर्चा समग्र आये
अकाट्य तर्क दलील सुनकर क्षणों में जिससे कि मात खाये।
नृसिंह शत-शत सुधी विजेता धरा में कोई हुआ नहीं है।४।

मदमोह, मिथ्या कि रूढ़ियों के घने तिमिर को हटाया जिसने
विषाक्त भेदों की भावना की भवन-प्रथा को मिटाया जिसने।
समानता की किरण अरुण ले धरा में कोई हुआ नहीं है।५।

जगाई जिसने स्वसंस्कृति की सरस्वती की प्रसुप्तवीणा
जगाई जिसने स्वतन्त्रता की स्वराष्ट्र चर्चा प्रबल प्रवीणा।
विधानवेत्ता नवीन नेता धरा में कोई हुआ नहीं है।६।

पिलाया जिसने जहर उसी को, अभय दिया था द्रव्य-थैली
गया 'प्रणव' के निजी सदन तभी से चर्चा गगन में फैली।
दया का सागर आनन्ददाता धरा में कोई हुआ नहीं है।७।

उसी के तप से बहार आई विचार माने न माने कोई
उसी की जागृति निखार लाई सुधार जाने न जाने कोई।
सुखों की फसलें उगाये माली धरा में कोई हुआ नहीं है।८।

—'प्रणव' शास्त्री

# वचनामृत (चयनिका)

## महर्षि दयानन्द--वचनामृत

—जो पक्षपात रहित न्यायाचरण, सत्यभाषणादि युक्त ईश्वराज्ञा वेदों से अविरुद्ध है उसको धर्म और जो पक्षपात सहित अन्यायाचरण मिथ्या भाषणादि ईश्वराज्ञा भंग वेद विरुद्ध है, उसको अधर्म मानता हूं।

—जो इच्छा, द्वेष, सुख, दुःख और ज्ञानादि गुणयुक्त अल्पज्ञ नित्य है, उसी को जीव मानता हूं।

—जीव और ईश्वर स्वरूप और वैधर्म्य भिन्न और व्याप्य व्यापक और साधर्म्य से अभिन्न है अर्थात् जैसे आकाश से मूर्तिमान् द्रव्य कभी भिन्न न था, न है, न होगा और न कभी एक था, न है, न होगा। इसी प्रकार परमेश्वर और जीव की व्याप्य व्यापक उपास्य उपासक और पिता पुत्र आदि सम्बन्ध युक्त मानता हूं।

--अनादि पदार्थ तीन हैं--एक ईश्वर, द्वितीय जीव, तीसरा प्रकृति अर्थात् जगत् का कारण इन्हीं को नित्य भी करते हैं, जो नित्य पदार्थ हैं, उनके गुण, कर्म, स्वभाव भी नित्य हैं।

--सृष्टि उसको कहते हैं जो पृथक् द्रव्यों का ज्ञान युक्ति पूर्वक मेल होकर नाना रूप बनना।

--सृष्टि का प्रयोजन यही है कि जिसमें ईश्वर के सृष्टि निमित्त गुण, कर्म, स्वभाव का साफल्य होना। जैसे किसी ने किसी से पूछा कि नेत्र किस लिये है ? उसने कहा देखने के लिए। वैसे ही सृष्टि करने के ईश्वर के सामर्थ्य की सफलता सृष्टि करने में है और जीवों के कर्मों का यथावत् भोग करना आदि भी।

--मुक्ति अर्थात् सब दुःखों से छूट कर बन्धन रहित सर्व व्यापक ईश्वर और उसकी सृष्टि में स्वेच्छा से विचरना नियत समय पर्यन्त मुक्ति के आनन्द को भोग के पुनः संसार में आना भी।

--मुक्ति के साधन ईश्वरोपासना अर्थात् योगाभ्यास, धर्मानुष्ठान, ब्रह्मचर्य से विद्या प्राप्ति, आप्त विद्वानों का संग, सत्य विद्या, सुविचार और पुरुषार्थ आदि है।

--अर्थ वह है कि जो धर्म ही से प्राप्त किया जाय और जो अधर्म से सिद्ध होता है उसको अनर्थ कहते हैं।

--काम वह है कि जो धर्म से प्राप्त किया जाय।

--वर्णाश्रम गुण और कर्मों की योग्यता से मानता हूं।

--देव विद्वानों को और अविद्वानों को असुर पापियों को राक्षस अनाचारियों को पिशाच मानता हूं।

--उन्हीं विद्वानों, माता, पिता, आचार्य, अतिथि, न्यायकारी, राजा और धर्मात्मा जन, पतिव्रता स्त्री और स्त्रीव्रत पति का सत्यकार करना देव पूजा कहाती है, इससे विपरीत अदेव पूजा, इनकी मूर्तियों को पूज्य और इतर पाषाणादि जड़ मूर्तियों को सर्वथा अपूज्य समझता हूं।

--शिक्षा जिससे विद्या, सभ्यता, धर्मात्मता, जितेन्द्रियतादि की बढ़ती होवे और अविद्यादि दोष छूटे उसको शिक्षा कहते हैं।

नारायण प्रिय

## गोण्डा में श्री देवीदास आर्य का अभिनन्दन

गोण्डा— में बुगी गोदाम मैदान में नागरिकों को एक विशाल जन सभा में विख्यात महिला उद्धारक आर्य नेता श्री देवीदास आर्य ( कानपुर ) का नागरिक अभिनन्दन किया गया। इससे पहले सायंकाल में गोण्डा रेलवे स्टेशन पर श्री आर्य का भव्य स्वागत किया गया।

इस अवसर पर श्री आर्य को समाज सेवाओं तथा नारी उद्धारक के कार्यों की भूरि भूरि प्रशंसा की गई। बताया गया श्री आर्य ने अपना जीवन संकट में डाल कर हजारों कन्याओं की असामाजिक तत्वों के चंगुल से मुक्त कराया है।

राष्ट्रपति द्वारा सम्मानित श्री देवीदास आर्य ने स्वागत का उत्तर देते हुए कहा कि भारत में कम से कम एक लाख कन्याओं का अपहरण किया जाता है। उनमें अधिक का जीवन बरबाद हो जाता है या विधर्मी बन जाती हैं। श्री आर्य ने आगे कहा कि आज भी भारत में नारी भेड़ बकरी की तरह बेची जाती है। जब तक नारी को सम्मान नहीं मिलेगा तब तक भारत की आजादी अधूरी है।

आर्य कुमार सभा तथा आर्य समाज, स्त्री आर्य समाज के वार्षिकोत्सव के अवसर पर अनेक धार्मिक सामाजिक, शिक्षण संस्थाओं के प्रतिनिधियों ने स्वागत कियातथा संचालन श्री सत्य प्रकाश ने किया।

सत्य प्रकाश मन्त्री गोण्डा आर्य समाज

## दयानन्द बोधरात्री

आर्य समाज नैनीताल में महा शिवरात्री का पर्व दयानन्द बोधरात्री के रूप में विशेष गायत्री यज्ञ के द्वारा सम्पन्न हुआ। इस अवसर पर सभी उपस्थित पूजकों ने अपनी-अपनी एक बुराई को छोड़ने का संकल्प लिया। श्री बांकेलाल कंसल, श्री गुरुदेव विद्यालंकार और श्री माधवानन्द मैनाली आदि ने इस पर्व की महत्ता पर प्रकाश डाला और कहा कि जिस प्रकार महर्षि दयानन्द सच्चे शिव की खोज में हिमालय पर्वत तक आये उसी प्रकार हमें भी अपना लक्ष्य मानव मात्र के कल्याण के साथ जोड़ना चाहिये।

मन्त्री आर्य समाज नैनीताल

## शोक समाचार

हरदोई स्व० स्वतन्त्रता सेनानी श्री मनोहर लाल जी वर्मा पुत्र श्री छेदालाल जी वर्मा का ३१ दिसम्बर ८४ को देहावसान हो गया। उनकी आयु ८० वर्षकी थी तथा शहीद भगतसिंह के साथी थे। संस्कार वैदिक रीति से किया गया। सीताराम आर्य भजनोपदेशक

## आवश्यक सूचना

वैदिक यति मण्डल की ओर से वैदिक संन्यास आश्रम गाजियाबाद में १६ मार्च से ३१ मार्च १९८५ तक स्वाध्याय, संस्कृत शिक्षण शिविर लगाया जायेगा अतः सब इच्छुक मान्य यतियों ( संन्यासी, नैष्ठिक ब्रह्मचारी तथा वानप्रस्थियों ) से प्रार्थना है कि समय पर पहुंच कर अवश्य लाभ उठावें। सत्यार्थ प्रकाश, संस्कार विधि आदि पुस्तकें, कापी, लेखनी तथा तथा ऋतु अनुसार वस्त्र अपने साथ अवश्य लावें। भोजन का प्रबन्ध आश्रम की ओर से होगा।

निवेदक सर्वानन्द अध्यक्ष वैदिक यति मण्डल

टङ्कारा-संस्मरण—

# आधी सदी पूर्व और—आज राष्ट्रीय केन्द्र की दिशा में

[आचार्य दीनानाथ जी सिद्धान्तालङ्कार ३७ बी अशोक-विहार दिल्ली-५२]

हैदराबाद सत्याग्रह का बिगुल बज चुका था। सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा की अन्तरङ्ग सभा ने, अपनी ९ अक्टूबर १९३८ की बैठक में हैदराबाद रियासत के सीमावर्ती नगर शोलापुर में आर्य महासम्मेलन करने और उसकी व्यवस्था के लिए सभा के अध्यक्ष महात्मा नारायणस्वामी जी और कार्यकर्त्ता प्रधान श्री स्वामी स्वतन्त्रानन्द जी को नियुक्त कर दिया था। दिसम्बर १९३८ के अन्तिम सप्ताह में लोकनायक श्री माधव श्रीहरि अणे की अध्यक्षता में शोलापुर में पूर्णसफलता के साथ आर्य महासम्मेलन सम्पन्न हुआ जिसमे उत्तर भारत सहित समीपवर्ती प्रदेशों—महाराष्ट्र, गुजरात काठियावाड़, मध्यप्रदेश तथा विदेशो से भी लगभग २५ हजार प्रतिनिधि शामिल हुए। सत्याग्रह के प्रथम सर्वाधिकारी महात्मा नारायणस्वामी ३१ जनवरी १९३९ को सत्याग्रह के लिए रियासत में प्रवेश करने के अपराध में १ फरवरी ३९ को गिरफ्तार किये गये। इस अखिल भारतीय सत्याग्रह आंदोलन की व्यवस्था और संचालन के लिए स्वामी स्वतन्त्रानन्द जी की अध्यक्षता में शोलापुर में शिविर स्थापित किया गया। स्वामी जी को उन दिनो 'फील्डमार्शल' कहा जाता था। मैं उन दिनों बम्बई में एक हिन्दी दैनिक का स० सम्पादक था। इस धर्म युद्ध में भाग लेने के लिए श्री स्वामी जी के प्रति अपनी सेवाएं अर्पित करने के लिए स्वामी जी की सेवा में जब गया, तब उन्होंने कहा—

इस समय विशेष आवश्यकता महाराष्ट्र—गुजरात—काठियावाड़ मे सत्याग्रह के सम्बन्ध में जनमत तैयार करने की है। आप इन दोनों क्षेत्रों मे प्रचार कार्य संभाल लें। उनके आदेश के अनुसार मैंने इन दोनों क्षेत्रों की विस्तृत प्रचार यात्रायें कीं। आज से लगभग आधी सदी पूर्व की यह घटना है। इसी प्रसंग में मैंने गुजरात यात्रा में महर्षि दयानन्द की जन्मभूमि 'टङ्कारा' के दर्शन करना भी आवश्यक समझा। मोरवी रियासत की सीमा पर यह एक छोटा—लगभग ३ हजार की आबादी वाला गांव है। मोरवी से छोटी लाइन की एक रेल प्रातः सायं आती-जाती है। टंकारा के पास एक बरसाती नाला है जो रेतीला और सिवाय बरसात के, प्रायः सूखा रहता है। उस समय वहां एक छोटा आर्यसमाज मन्दिर था, कुछ शिथिल स्थिति में, पर प्रधान महोदय, वृद्ध होते हुए भी लगन और उत्साही थे। ३ दिन रहा। प्रतिदिन रात को उपदेश होते रहे। उपस्थिति सामान्य, महिलायें शायद दो तीन ही थीं।

उल्लेखनीय है कि मूलशङ्कर (स्वामी दयानन्द) का जहां जन्म हुआ था, वह घर भी देखा। उस समय और अभी तक उस पर कब्जा एक जैन सेठ का है। आर्यसमाज उस मकान को खरीदने के लिए तैयार तो है, पर उस जैन परिवार के हृदय मे लगातार लोभ बढ़ रहा है और वह उसका मूल्य बढ़ाता चला जा रहा है। कस्बे के बाहर लगभग आधा मील दूर—वह पुराना जीर्ण-शीर्ण शिव मन्दिर भी अभी तक मौजूद है जहां ऋषि को बोध हुआ था। मूलशङ्कर के परिवार में, उस समय दूर के रिश्ते में एक वृद्ध भाई अपनी माता और परिवार के साथ रहते थे।

## भारतीयों को वैदिक धर्म में आस्थावान होना चाहिये

श्री एस० मनेजर नीदरलैण्ड में प्रवासी भारतीय हैं। वैदिक धर्म के प्रति आस्थावान् हैं। निरन्तर आर्यमित्र से पत्रादि का सम्पर्क रखते हैं। आपका विचार है कि भारतीयों को वैदिक धर्म में पूर्ण आस्थावान् होना चाहिये। हिन्दी संस्कृत का अध्ययन आवश्यक हो। आर्यसमाजों को भी प्रचार सामग्री पर बल देना चाहिये। वेद-मन्त्र-गायत्री मन्त्र-आर्यसमाज के नियम आदि रेशमी कपड़े पर छपवाकर हर आर्य को अपने घर में लगाना चाहिये। घड़ी कम्पनियों से सम्पर्क करके उन पर वेद मन्त्र तथा अन्य आर्य सिद्धान्त को अंकित करवाना चाहिये।

श्री मनेजर जी के हृदय में वैदिक धर्म और भारतीय संस्कृति के प्रति जो उत्कृष्ट सेवा भाव है, वह सराहनीय है और आशा है आर्य जनता भी उनके विचारों का समादर करेगी तथा वैदिक साहित्य के प्रचार-प्रसार में योगदान देगी। —आचार्य रमेश चन्द्र एम०ए०

---

इस समय टङ्कारा अन्तर्राष्ट्रीय ख्याति प्राप्त कस्बा बन गया है। टङ्कारा—समिति के प्रयास से वहां उपदेशक विद्यालय, अध्यापक वर्ग गौशाला तथा तदनुरूप डाकखाना इत्यादि सरकारी संस्थायें अवश्य हैं पर अन्तर्राष्ट्रीय तो क्या अभी तक राष्ट्रीय केन्द्र भी नहीं बन सका है। उपदेशक विद्यालय में छात्रों और अध्यापकों की संख्या अल्प ही है और जो छात्र वहां पढ़ते हैं, वह भी प्रायः निम्न मध्य वित्त परिवारों के हैं। आर्यसमाज की सेवा उपदेशक, पुरोहित इत्यादि के अतिरिक्त अन्य कार्य क्षेत्र सीमित ही है। एक परिवर्तन अवश्य उल्लेखनीय है। आर्यसमाज की इन संस्थाओं के परिणाम स्वरूप कस्बे की जनसंख्या मकान, बाजार, स्कूल, बिकी की वस्तुयें आदि में आज की परिस्थितियों के अनुसार नवीनता और जनरुचि, वेश-भूषा, खानपान में परिवर्तन अवश्य आ गया है और आ रहा है। आर्यसमाज में भी जागृति के चिन्ह जहां बढ़ रहे हैं, वहां जनसम्पर्क और प्रचार के स्वरूप में, अत्यन्त परिवर्तन आ रहा है। गुजरात आर्यप्रतिनिधि सभा पर्याप्त सचेष्ट और सक्रिय है। टङ्कारा—समिति के अधिकारी और कार्यकर्त्ता अवश्य धन्यवाद के पात्र हैं।

# महाशय जगतसिंह आर्य

(श्री महेन्द्र प्रताप शास्त्री, कुलपति, कन्या गुरुकुल हाथरस)

आर्य समाज, जीतपुर (मेरठ) के संस्थापक श्री महाशय जगतसिंह आर्य का १९ जनवरी १९८५ को रात्रि पौने ग्यारह बजे कन्या गुरुकुल महाविद्यालय, हाथरस में निधन हो गया। वे कुछ वर्षों से श्वास रोग से ग्रस्त थे। दिनांक १९-१-८५ को वे अपनी भांजी कु० कमला स्नातिका प्राचार्या, कन्या गुरुकुल महाविद्यालय, हाथरस के पास आये थे। उनकी आयु ७० वर्ष की थी।

श्री महाशय जगत सिंह आर्य अपने प्रारम्भिक जीवन में घोर पौराणिक विचारों के थे। एकबार उनके एक मित्र ने आकर उनको सूचना दी-- सुना है कोई महर्षि दयानन्द हुए हैं। उन्होंने एक पुस्तक लिखी है 'सत्यार्थ प्रकाश' और उस पुस्तक को सरकार ने जब्त कर लिया है। इन वाक्यों को सुनकर महाशय जी के अन्दर 'सत्यार्थ-प्रकाश' को पढ़ने की उत्कट अभिलाषा जाग्रत हुई। और येन केन प्रकारेण सत्यार्थप्रकाश प्राप्त कर उसका अध्ययन किया। सत्यार्थ-प्रकाश पढ़कर उन्हीं के शब्दों में-- 'अज्ञान का आवरण हट गया और सत्य की ज्योति से अन्तर पूरित हो गया। यदि महर्षि दयानन्द का सत्यार्थ प्रकाश न पढ़ा होता तो न मालूम कब तक अन्धकार में भटकता रहता'।

इस प्रकार सत्यार्थ-प्रकाश के अध्ययन से उनकी समस्त जीवनधारा परिवर्तित हो गयी। १९४६ में उन्होंने सकोती टाण्डा के निकट ग्राम जीतपुर में आर्य समाज की स्थापना की थी। जीवन पर्यन्त वे वैदिक सिद्धान्तों के प्रचार में लगे रहे। केवल अपने ग्राम में ही नहीं आसपास ग्रामीण क्षेत्रों में भी वे प्रकाश स्तम्भ का कार्य करते रहे। जिस समय ग्राम में शिक्षा का कोई साधन न था, कोई विद्यालय नहीं था कि वे अध्यापक नियुक्त कर शिक्षा की व्यवस्था करते थे और उस समय प्रारम्भिक कक्षाओं में धार्मिक शिक्षा की पुस्तकें महर्षि जीवन चरित्र आदि पाठ्य क्रम में रखवाते थे, जिसमें बच्चों पर वैदिक धर्म के संस्कार पड़ सकें। अनेक शिक्षा संस्थाओंसे भी उनका निकट का संबन्ध था। गुरुकुल शिक्षा के वे बहुत प्रेमी थे। अपने परिवार के प्रायः सभी बच्चों को उन्होंने गुरुकुल में अध्ययन करनेभेजा। अपने ग्राम एवं आस पास के ग्रामीण क्षेत्रों के बच्चों को भी गुरुकुल शिक्षा प्राप्त करने के लिए प्रेरित किया। उनकी प्रेरणा से अनेक बालक-बालिकायें गुरुकुल में पढ़ रहे हैं। और कई शिक्षा प्राप्त कर वैदिक धर्म के प्रचार में संलग्न हैं।

महाशय जगत सिंह आर्य का जीवन त्याग और तपश्चर्या से ओत-प्रोत था। सादगी उनके जीवन का प्राण थी। वैचारिक क्रांति उनका ध्येय था। कई युवकों को उन्होंने ईसाई होने से बचाया। दो बार सकोती टाण्डा स्टेशन पर कितनी ही गायों को मुक्त कराया जो कटने के लिए जा रही थीं। कहीं भी पाखण्ड देखकर वे स्पष्टों उनको समझाने का यत्न करते थे। एक बार नाग पंचमी के अवसर पर इसी प्रकार वे लोगों को समझा रहे थे। उसीदिन उनको सर्प ने काट लिया। ग्रामवासी कहने लगे कि यह नाग पूजा के विरोध करने का ही परिणाम है। उन्होंने सच्चे हृदय से प्रभु से प्रार्थना की कि 'मैं मृत्यु से नहीं डरता किन्तु यदि आज इस घटना के बाद मेरी मृत्यु हो गयी तो ग्रामवासियों के हृदय में अज्ञान की जड़ें और जम जायेंगी। इसलिए प्रभु रक्षा करना'। प्रभु की असीम कृपा से वे मृत्यु के मुख से बच गये।

उस छोटे से जीतपुर ग्राम में आर्य समाज के उत्सवों पर उन्होंने सर्वोच्च आर्य नेताओं को समय-समय पर आमंत्रित किया और उनके व्याख्यानों से जनता लाभान्वित हुई। एक उच्च कोटि के आर्य नेता ने कहा था-- मैं जब भी सकोती टांडा स्टेशन के सामने से निकलता हूं, ग्राम जीतपुर की ओर सिर झुकाकर नमन कर लेता हूं, जहाँ इस प्रकार का व्यक्ति रहता है।

ऐसे ऋषि दयानन्द के सच्चे अनुयायी श्री महाशय जगत सिंह आर्य के निधन से जो क्षति हुई है, उसकी पूर्ति असम्भव है। प्रभु दिवंगत आत्मा को शान्ति एवं सद्गति दे तथा शोक सन्तप्त परिवार को धैर्य धारण करने की शक्ति दें।

## महर्षि दयानन्द सरस्वती निर्वाण शताब्दि व्याख्यान माला

व्याख्याता डा० भवानी लाल भारतीय एम० ए०, पी. एच. डी. अध्यक्ष दयानन्द चेयर पञ्जाब विश्व विद्यालय चण्डीगढ़। प्रकाशक— श्री वीरेन्द्र अरोड़ा कुलसचिव गुरुकुल विश्व विद्यालय कांगड़ी हरिद्वार।

गुरुकुल विश्व विद्यालय कांगड़ी ने महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी व्याख्यान माला का संयोजन डा० विष्णु दत्त राकेश के संयोजकत्व में किया। डा० भवानी लाल भारतीय ने तीन व्याख्यान-- आर्य समाज उपलब्धियाँ, सीमायें और अपेक्षायें। स्वामी दयानन्द के विचार समय की कसौटी पर दिये उन्हीं का संकलन प्रकाशित है।

डा० भारतीय आर्य समाज तथा महर्षि दयानन्द सरस्वती के सिद्धान्त विषयक ग्रन्थों के कुशल प्रणेता हैं। गम्भीर अध्ययन, समीक्षात्मक दृष्टिकोण एवं वैज्ञानिक तथ्य से प्रमाणित साहित्य से आर्य जगत् को लाभान्वित कर रहे हैं। प्रस्तुत लेख भी ज्ञान वर्धक एवं सत्यशोधक हैं। जिज्ञासु अध्ययन करके ज्ञान वर्धन करें।

पुस्तिका कुल सचिव गुरुकुल विश्व विद्यालय कांगड़ी से प्राप्त हो सकती है। सम्पादक

---

—आर्य समाज मगहर के तत्वावधान में जगल कौड़िया ब्लाक अन्तर्गत कृष्णानगर गोरखपुर में श्री गिरधर प्रसाद के द्वार पर वेद प्रचार १० से १३ जनवरी तक मनाया गया। ओ३म् प्रकाश आर्य मंत्री

—जिला आर्य उप प्रतिनिधि सभा मैनपुरी ने महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी एवं चतुर्वेद महायज्ञ १२ से १५ अक्टूबर तक शिकोहाबाद में मनाया। विद्याराम आर्य

—आर्य समाज सिरसागंज ने आर्य समाज शिकोहाबाद के स्तम्भ, सभा के भूतपूर्व मन्त्री एवं आर्यमित्र के भूतपूर्व सम्पादक श्री उमेश चन्द्र जी स्नातक के निधन पर गहरा शोक व्यक्त किया है और परम पिता परमात्मा से दिवंगत आत्मा को शान्ति के लिये प्रार्थना की है। यतीन्द्र प्रताप

# सन्त रविदास एक युग पुरुष

( श्री पं० इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तर प्रदेश )

सन्त रविदास जी का जन्म संवत् १४३३ की माघ पूर्णिमा के दिन बनारस के समीप माडूर ग्राम में हुआ।

चौदह सौ तैंतीस की माघ सुदी पन्द्रास,
दुःखियों के कल्याणहित प्रकटे श्री रविदास।

उस समय भारत परतन्त्र था। भारत की सामाजिक, धार्मिक और राजनैतिक दुर्दशा थी। जातिवाद, छूआछूत, भेदभाव, धार्मिक शोषण, अन्धविश्वास और गरीब एवं पिछड़े वर्ग के साथ घृणा-द्वेष का जबरदस्त वातावरण था। इस्लामी राज्य में बलात् धर्मपरिवर्तन एवं हिंसा का बोलबोरा था। ऐसी विषम परिस्थितियों में सन्त रविदास का जन्म हुआ। वे स्वामी रामानन्द जी के शिष्य थे।

भक्ति रस में सराबोर वे अपने उपदेशों से पीड़ित जनों को सान्त्वना देने लगे। उनके जीवन की विशेषता थी कि वे अपना कार्य स्वयं करके अपना गुजारा करते थे। उनका श्रमनिष्ठ जीवन था अपना व्यवसाय करते-करते तथा भक्ति करते-करते वे उस युग के एक श्रमनिष्ठ महान् पुरुष बने।

वे जातिवाद के बड़े विरोधी थे। किसी को जातिवाद के आधार पर छोटा मानना, उससे घृणा करना और उसका तिरस्कार करना वे मानवता के विरुद्ध एक हीन आचरण मानते थे। उसके विरुद्ध निरन्तर उन्होंने प्रचार किया।

वे रूढ़िवाद के भी विरुद्ध थे। जब किसी भक्त ने उन्हें कहा कि आप तो अपने व्यवसाय में लगे हुए हैं और जूती गांठ रहे हैं। परन्तु लोग तो इस समय गंगा स्नान के लिये जा रहे हैं। उनकी बात सुनकर सन्त रविदास जी बोले "मन चंगा तो कठौती में गङ्गा" यदि व्यक्ति पवित्र हृदय वाला है तो उसे गङ्गा स्नान की इसलिए आवश्यकता नहीं कि उसके पाप गङ्गा स्नान से धुल जायेंगे। गङ्गाजल तो शरीर को पवित्र करता है" मन तो सत्य से शुद्ध होता है। उनकी यह अन्धविश्वास और रूढ़िवाद पर करारी चोट थी।

रविदास जी यह भी मानते थे कि जन्म के आधार पर कोई नीच नहीं है, अपितु नीच कर्म करने के कारण ही व्यक्ति नीच बनता है। उनकी यह मान्यता जन्मना जातिवाद पर कुठाराघात है। उन्होंने कहा भी है।

रविदास जन्म के कारने होत न कोई नीच।
नर को नीच करी डारी है ओछे करम की कीच ॥

वेद ने भी कहा है कि सब ईश्वर के पुत्र हैं। सबके हृदयों में ईश्वर बिना किसी भेदभाव के विराजमान है। फिर मानव समाज में ऊंच और नीच का भेदभाव क्यों?

इस्लामी काल में मुसलमान शासकों के अत्याचार के विरुद्ध भी उन्होंने आवाज उठाई। उन्होंने मुसलमान शासकों का हृदय परिवर्तन करने के लिए कहा—

मुसलमान सों दोस्ती, हिन्दुअन सों कर प्रीत।
रविदास जोति सम प्रभु की, सब हैं अपने मीत ॥

कि मुसलमान हो या हिन्दु सबको परस्पर मित्रता का व्यवहार करना चाहिये क्योंकि सब के अन्दर एक ही प्रभु समाया हुआ है।

राजनैतिक एवं सामाजिक शोषण के विरुद्ध भी उन्होंने आवाज उठाई। एक स्थल पर तो कैसा राज्य हो? वे स्पष्टरूप से वायु के रामराज्य की कामना के सदृश ही राज्य और समाज की कल्पना करते हैं। वे कहते हैं—

ऐसा चाहौं राज्य मैं जहां मिले सबन को अन्न।
छोटे बड़े सब सम बसें रविदास रहे प्रसन्न ॥

भगवान् की भक्ति से मिली दिव्य दृष्टि में सच्चे वैदिक समाजवाद की झलक सन्त रविदास जी की वाणी में पाठक गण देख सकते है।

आज के युग में जब भारत भीतरी और बाहरी खतरों से घिरा हुआ है। यहां जातिवाद छूआछूत और परस्पर घृणा द्वेष का जाल बिछा हुआ है। भौतिकवाद की आंधी ने आध्यात्मवाद और भक्तिवाद को दबा रखा है। आणविक हथियारों की दौड़ मानवता को समाप्त करने को है। गरीबी ने देश को जर्जर कर रखा है। शराब एवं मांस ने व्यक्ति को पागल बना रखा है श्रमजीवियों के मन मस्तिष्क से श्रम निकल चुका है। आलस्य और प्रमाद के ज्वार भाटे ने सबको श्रमहीन बना दिया है। झूठी शानशौकत में आज का समाज विश्वास रखने लगा है। ऐसे में सन्त रविदास का जीवन इन सबके लिए सब क्षेत्रों में बड़ा प्रेरणा दायी है। इस युग के महामानव महर्षि स्वामी दयानन्द जी ने वेद के आधार पर सन्त परम्परा के अन्तर्गत जो सामाजिक समग्र क्रान्ति का शंखनाद बजाया है उसमें समस्त ऋषि, महर्षियों, सन्तों, साधकों एवं स्वयं सारे संसार के रचयिता परात्परब्रह्म की प्रेरणा सम्मिलित है। महान् पुरुषों का एक ही रास्ता है।

हम सब इन महान् पुरुषों से प्रेरणा लेकर अपने देश धर्म, संस्कृति और सभ्यता की रक्षा करें, यही महापुरुषों के जन्म दिवस मनाने का अभिप्राय है।

---

# आर्य समाज के महान् विद्वान्

## आचार्य बृहस्पति शास्त्री दिवंगत

देहरादून, २७ फरवरी। गुरुकुल विश्वविद्यालय वृन्दावन के भूतपूर्व उपकुलपति आचार्य बृहस्पति शास्त्री, एम० ए० वेद-शिरोमणि ८७ वर्ष की अवस्था में यहां दिवंगत हो गये। आप आर्य समाज देहरादून के प्रधान और स्थानीय डी० ए० वी० कालेज में संस्कृत-विभाग के प्राध्यापक भी रहे थे।


आचार्य बृहस्पति शास्त्री

दिवंगत आचार्य जी की अन्त्येष्टि में आर्य समाज के तथा डी० ए० वी० कालेज स्टाफ के लोग बड़ी संख्यामें सम्मिलित हुये। अन्तिम संस्कार पूर्ण वैदिक रीति से सम्पन्न हुआ। —धर्मपाल सूद प्रधान आर्य समाज देहरादून

## आर्य समाज भवन स्वच्छ रहें

खेद है कि अधिकांश आर्य समाज के भवनों में स्वच्छता तथा पवित्रता पर कम ध्यान दिया जाता हैं। कहीं किरायेदार रह रहे हैं कहीं विद्यालय चल रहे हैं और कहीं गोदाम बना रखे गए हैं। यह अनुचित है। इससे आर्य समाजकी गरिमा कम होती है। अतः मेरा आर्य समाज के अधिकारियों से अनुरोध है कि भवन की पवित्रता पर ध्यान दें। किराएदारों से स्थान खाली करायें। विद्यालयों का भी प्रबन्ध अन्य स्थानों पर किया जाय। आशा है आर्य बन्धु मेरे अनुरोध पर ध्यान देंगे। भवन में यज्ञ—प्रवचन धार्मिक सत्संग आदि ही हुआ करें।

स्वामी कर्मानन्द
५—मीरा बाई मार्ग लखनऊ।

## सन्त रविदास जन्म दिवस संगोष्ठी

आर्य समाज बुढ़ाना द्वार मेरठ शहर में केन्द्रिय आर्य समिति के प्रधान श्री मानसिंह जी वर्मा की अध्यक्षता में सन्त रविदास जी के जन्म दिवस के उपलक्ष में एक गोष्ठी हुई। सर्व प्रथम श्री कैलाश चन्द्र आर्य ने तथा श्री महावीर जी शास्त्री ने भक्ति संगीत प्रस्तुत किया। पत्रकार श्री मास्टर वीर सिंह जी ने भी प्रथम बार आर्य समाज की ओर से सन्त रविदास जी की जयन्ती मनाने पर आर्य समाज के अधिकारी वर्ग को बधाई दी तथा सन्त रविदास जी के जीवन का एक संस्मरण प्रस्तुत किया। श्री कैलाश चन्द्र जी बाल्मीकि ने भी सन्त जी को श्रद्धाञ्जलि देते हुए उनके जीवन के रोचक प्रसंग सुनाये। आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश के प्रधान श्री इन्द्रराज जी ने सन्त रविदास जी के जीवन पर प्रकाश डालते हुए उन्हें उच्चकोटि का सन्त उस युग का महापुरुष धर्मनिष्ठा में विश्वास रखने वाले, रूढ़िवाद को समाप्त करने वाले, जातिवाद और छुआ छूत के विरुद्ध प्रचार करने वाले, और मानवीय गुणों के प्रचार और प्रसार करने वाले एक महान् पुरुष के रूप में स्मरण करते हुए आर्य जगत् की ओर से उन्हें श्रद्धांजलि अर्पित की। उन्होंने यह भी बताया कि सन्त रविदास जी किसी एक वर्ग के नहीं अपितु समस्त समाजके महान् पुरुष थे। श्री प्रधान जी ने समस्त समाज को एक रूपता में बान्धते हुए श्रम निष्ठ पवित्र जीवन के निर्माण का संकल्प लेने का आह्वान किया।

अन्त में श्री मानसिंह जी वर्मा प्रधान ने अपने अध्यक्षीय भाषण में बताया कि जातिवाद को समाप्त किए बिना हिन्दू जाति का उद्धार नहीं हो सकता। उन्होंने अगले वर्ष सब हिन्दुओं को एक जुट होकर सन्त जी का जन्म दिवस मनाने की प्रेरणा देते हुए सबका धन्यवाद किया। ब्र० नरेन्द्र

## आर्य समाज मन्दिर सान्ताक्रुज का उत्सव

आर्यसमाज सान्ताक्रुज बम्बई का ५० वां वार्षिकोत्सव रविवार २० जनवरी से २७ जनवरी १९८५ तक सोल्लास सम्पन्न हुआ।

इस अवसर पर श्री पं० मदनमोहन जी विद्यासागर के ब्रह्मत्व में निरन्तर आठ दिन तक अथर्ववेद पारायण महायज्ञ का आयोजन किया गया।

दिनांक २० जनवरी से २३ जनवरी तक व्याख्यानमाला का आयोजन किया गया जिसमें स्वामी सच्चिदानन्द सरस्वती एवं श्री पं० मदन मोहन जी विद्यासागर के व्याख्यान हुए।

दिनांक २४ से २७ जनवरी तक पूजनीय महात्मा अमर स्वामी जी महाराज, पूज्य महात्मा दयानन्द जी सञ्चालक तपोवन आश्रम देहरादून, स्वामी सच्चिदानन्द जी सरस्वती, श्री पं० मदनमोहन जी विद्यासागर, पं०सत्यपाल जी पथिक भजनोपदेशक, श्री चन्द्रमुनि जी देहरादून आदि विद्वानों के उपदेश एवं भजन हुए।

संन्यासी एवम् विद्वानों ने अपने प्रवचनों में वेदों की महत्ता आज के युग में इनकी आवश्यकता, आत्मा और परमात्मा का सम्बन्ध, आश्रम व्यवस्था, वर्ण व्यवस्था, तथा राष्ट्र एवं समाज के प्रति आर्यों का क्या कर्तव्य होना चाहिये आदि विषयों पर सारगर्भित एवं प्रभावशाली भाषण दिये। श्री महात्मा दयानन्द जी वानप्रस्थी के जीवन का उद्देश्य, मानव का मानव के प्रति कर्तव्य, जीवन की सार्थकता, पिछड़ी जाति के प्रति आर्यों के कर्तव्य आदि विषयों पर आपने व्याख्यान दिए।

श्री स्वामी सच्चिदानन्द जी सरस्वती ने अपनी व्याख्यान माला में आर्य समाजियों को अपने पारिवारिक कर्तव्य अपनी सन्तानों में वैदिक संस्कार डालने एवं पंच महायज्ञ आदि विषय पर प्रभावशाली भाषण दिये।

पूजनीय महात्मा अमर स्वामी जी महाराज ने आर्य समाज के इतिहास का दिग्दर्शन कराया, आपने गणतन्त्र दिवस कार्यक्रम तथा राष्ट्रीय एकता एवं अखण्डता सम्मेलन में बोलते हुए कहा कि आर्य समाज का इतिहास देश की स्वतन्त्रता से जुड़ा हुआ है। देश को आजाद कराने में सबसे बड़ा योगदान आर्य समाज का ही है। जितने व्यक्ति जेलों में गये, फांसी पर चढ़े उनमें सबसे अधिक आर्य समाजी परिवार के ही लोग थे। आर्य समाज चाहता तो देश पर शासन कर सकता था—लेकिन सारे बलिदान देकर भी राज्य का लोभ नहीं किया एवं अब कभी देश में संगठन या एकता और अखण्डता पर संकट आया हम वीर सैनिक की तरह आगे बढ़े। धर्म के नाम पर जो पाखण्ड फैल रहे हैं उन सबका विरोध भी आर्य समाज ने ही किया व परमात्मा का सच्चा स्वरूप बताया। (कैप्टिन देवरत्न आर्य महामन्त्री)

# वेद दर्शित मार्ग ही सत्य तथा मान्य है

( श्री जय प्रकाश जी )

बेतिया बिहार के भूतपूर्व इमाम मौलवी खुरशीद आलम ने प्रातः प्रेरणा से सपरिवार आर्य धर्म ६ सितम्बर १९८१ को स्वीकार किया और तब से निरन्तर वैदिक धर्म प्रचार कार्य में निरत है।

२४ फरवरी को श्री जय प्रकाश जी ने लखनऊ में एक प्रेस कान्फ्रेन्स को सम्बोधित किया। जय प्रकाश जी ने बताया कि उनके पूर्वज बलिया जनपद में मिश्र ब्राह्मण थे और इस्लाम स्वीकार किया। उन्होंने इस गलती की परिमार्जन किया और फिर अपने पूर्वजों के धर्म मे वापस आ गये। कुरान और इस्लाम पूर्ण वैज्ञानिक धर्म नहीं है। तथा भारत का मुसलमान इस देश में पूर्ण रूप से भारतीय भी नहीं हैं, उसके विचारों में अरब ईरान के स्वप्न रहते हैं और विदेशों से धन प्राप्त करके प्रयास में रहता है कि भारत में इस्लाम का व्यापक प्रचार किया जाय तथा हिन्दुओं का बहुमत समाप्त हो। बिहार और उड़ीसा में मुस्लिम अमीर भी इस कार्य में लगे हैं, आर्य समाज ही एक प्रबल आन्दोलन तथा संस्था है जो भारत का अभ्युत्थान कर सकती है। सत्यार्थ प्रकाश से जयप्रकाश जी प्रभावित हुए और वैदिक धर्मों के ग्रन्थों का अध्ययन कर रहे हैं।

अरबी-फारसी की देवबन्द के दारूल उलूम में पूर्ण शिक्षा प्राप्त श्री जय प्रकाश जी उच्च कोटि के वक्ता है और इधर कुछ ही वर्षों में वैदिक धर्म सम्बन्ध में भी पर्याप्त ज्ञान प्राप्त किया हैं।

वैदिक धर्म में दीक्षित होने के बाद हिसार ( वैदिक कालेज छात्रा वास ) हरियाना में सपरिवार रह रहे हैं और वहीं से आर्य समाज के अधिवेशनों में भाग लेने जाते हैं। आप इस्लाम की अपूर्णता पर कुरान शरीफ से हवाला देते हुए भाषण देते हैं।

आचार्य रमेश चन्द्र जी एम. ए. ने उनके सद् विचारों का स्वागत किया और परामर्श दिया कि आपके पूर्वज मिश्र ब्राह्मण थे। अतः आप पं० जय प्रकाश जी मिश्र अपना नाम लिखा करें उपस्थित जनों ने अनुमोदन किया। सम्वाद दाता 'आर्य मित्र'

## पंजाब केसरी लाला लाजपत राय के संस्मरणों का संकलन एक निवेदन

प्रातः स्मरणीय पंजाब केसरी लाला लाजपत राय का परिचय देने की आवश्यकता नहीं है। जैसा सर्व विदित है वे महान् देश भक्त, दूरदर्शी......राजनेता राष्ट्रहित के सजग प्रहरी, स्वतन्त्रता आंदोलन के अमर शहीद, प्रखर विचारक, कुशल सम्पादक ख्याति प्राप्त लेखक ओजस्वी वक्ता, प्रगतिशील शिक्षा शास्त्री आर्थिक विकास के प्रबल उन्नायक, संगठित श्रम आंदोलन के जनक, तथा समाज सुधारक थे। उनके अनेक जीवन चरित्र उपलब्ध हैं जिनमें उनके जीवन तथा सर्वतोन्मुखी कार्य कलापों का विशद विवरण मिलता है। पर उनके संस्मरण समान कोई पुस्तक नहीं मिलती। संस्मरण व्यक्ति के व्यक्तित्व तथा चरित्र की सूक्ष्म तथा अंतरंग विशेषताओं को उद्‌घाटित करते हैं।

मैं लाला लाजपत राय के संस्मरण संकलन के कार्य में गत अनेक वर्षों से लगा हुआ हूं तथा इस कार्य में पर्याप्त सफलता भी मिली है। देश विदेश के लगभग १३० व्यक्तियों के संस्मरण प्रधान लेख प्राप्त हो चुके हैं। संस्मरण लिखने के वे ही अधिकारी हो सकते हैं जिनको लाला जी से व्यक्तिगत सम्पर्क रहा हो यह सम्पर्क निकट का रहा हो अथवा दूर का जिन्होंने उनके सानिध्य में रहते हुए उन्हें देखा समझा हो जिन महानुभावों से लालाजी का सम्पर्क रहा हो उनसे मेरा विनम्र आग्रह है कि ये अपना संस्मरण प्रधान लेख भेजने का कष्ट करें। उन महानुभावों के नाम तथा पते की सूचना के लिये भी निवेदन हैं जो लाला जी के विषय में व्यक्तिगत जानकारी रखते हैं।

विष्णु शरण एल—१७५ कोटरा, सुलतानाबाद भोपाल

# आर्य समाज, मेरठ शहरमें ऋषिबोध सप्ताह

आर्य समाज बुढ़ाना द्वार मेरठ शहर में ११ से १७ फरवरी तक ऋषि बोध सप्ताह मनाया गया। जिसमें श्री सी० एम० सेठ के भजन तथा श्री रुद्रदत्त शास्त्रीके प्रवचन हुए। श्री शास्त्रीजी ने "वेद ईश्वरीय ज्ञान है।" विषय पर बोलते हुए बताया—परमेश्वर ने किस भाषा में वेद ज्ञान ऋषियों को दिया ? ईश्वरीय भाषा में। ईश्वर की भाषा, बिना सीखें ऋषियों ने कैसे वेद ज्ञान प्राप्त कर लिया ? परमेश्वर ने ऋषियों के अन्तःकरण में समाधि—अवस्था में वेद-ज्ञान का प्रकाश दिया। यतः ईश्वर सर्वव्यापक है। अतः वह ऋषियोंके भीतर बाहर भी विद्यमान था। अतेव वेद ज्ञान ऋषियों ने अनुभव किया।

वेद-ज्ञानानुसार हम अपने कर्त्तव्य का पालन करें। अपने परिवार, समाज एवं राष्ट्रोत्थान के लिये वेदानुसार आचरण करना आवश्यक है। परिवार को बनाने के लिये माता का योगदान, उसकी तपस्या एवं त्याग बहुत ही जरूरी है। माता केकैयी ने आर्यावर्त को राक्षसों से बचाने के लिए समाज का उपेक्षा रूपी जहर पी लिया। केकैयी जानती थी कि यदि राम को वनवास न हुआ तो राम तपस्वी एवं शक्तिशाली राजा न बन सकेगा। उस समय देश में दक्षिण भाग से राक्षसों की सेना आर्यावर्त की ओर बढ़ रही थी। जिसे रोक पाना दशरथ के बस की बात नहीं थी। अतः राम को देश की रक्षार्थ तैयार करने के लिये ही केकैयी ने दशरथ से दो वर मागे।

प्रतिदिन प्रातः कालीन पारिवारिक सत्संग में श्री शास्त्री जी ने "आदर्श परिवार कैसे बने" इस विषय पर वेद का दृष्टिकोण बताया कि परिवार में सन्तान का निर्माण सत्यार्थ प्रकाशके द्वितीय सम्मुल्लासानुसार करें। सच्चे गृहस्थी को जीवन चतुर्थ सम्मु० अनुसार होना चाहिये। आर्यों को वैदिक सिद्धांतों का ज्ञान होना चाहिये इसके लिये नियमानुसार आर्ष ग्रन्थों का परिवार में पढ़ना—पढ़ाना और सुनना सुनाना होना चाहिये।

परिवारों में श्री सोमदेव ने यज्ञ कराये तथा श्री सी० एल० सेठ के भजन हुए। आर्य समाज मेरठ के मन्त्री तथा आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० के प्रधान श्री इन्द्रराजजी ने जनता का ध्यान इस ओर दिलाया कि आजकल टी० वी० के कारण रविवासरीय सत्संग में उपस्थिति कम रहती है। अतः इसका उपाय होना चाहिए। शिव रात्रिको केन्द्रीय आर्य समिति मेरठ की ओर से सभी आर्य समाजों का सम्मलित सत्संग हुआ। सोमदेव

# दिल्ली में ऋषि बोधोत्सव

१७ फरवरी को फिरोजशाह कोटला दिल्ली के विस्तृत मैदान में महर्षिदयानन्द का बोधोत्सव समारोह पूर्वक मनाया गया। प्रातः ८ बजे हवन यज्ञ के साथ कार्यवाही आरम्भ हुई और ध्वजारोहण, बच्चों बूढ़ों की सध्या, दौड़ आदि योग प्रदर्शन, भाषण प्रतियोगिता एवं सांस्कृतिक कार्यक्रम के पश्चात २ बजे से सार्वजनिक सभा आरम्भ हुई जिसकी अध्यक्षता प्रसिद्ध आर्यनेता श्रीरामगोपाल शालवाले ने की। मुख्यअतिथि श्री बलराम जाखड़, अध्यक्ष लोकसभा ने महर्षि को श्रद्धा सुमन भेंट करते हुए कहा कि— उन्होंने भारत की सुप्तात्मा को जगाने के लिये नयी चेतन्य दी थी। आदि सृष्टि में मानव धर्म वेद का अमृत पुनः जनसाधारण को पिलाया था। उन्होंने ही वेदवाणी संस्कृत पढ़ने का पुनः पाठ पढ़ाया था और आज यदि मैं इस योग्य हुआ हूँ कि संसद में शपथ संस्कृत में लूं तो उन्हीं का प्रताप है। संस्कृत के उत्थान के लिये यह आवश्यक है कि स्वयं संस्कृत पढ़ें और अपने बच्चों को संस्कृत पढ़ायें। मेरी मान्यता है कि संस्कृत के प्रचार से दक्षिण भारत में हमारे भाई हमारे अधिक निकट आ जायेंगे तथा भाषाई झगड़े समाप्त करने में हमें सहायता मिलेगी।

महर्षि के क्रान्तिकारी संदेश की चर्चा करते हुये उन्होंने कहा कि हमें भ्रष्टाचार, रिश्वत, सामाजिक कुरीतियों, छुआछूत के कलंक, गोहत्या, देश द्रोहिता, मद्यपान आदि के विरुद्ध तीव्र आन्दोलन छेड़ना चाहिये। उन्होंने विश्वास दिलाया कि गीता के पहले श्लोक के अनुरूप आप इसे धर्म समझ कर युद्ध स्तर पर बाहर से चलायें। संसद में मुझसे जो कुछ हो सकेगा करूंगा। हमें यह न भूलना चाहिये भारतभूमि जैसी भूमि संसारमें कहीं नहीं है। इसलिये अपने युवा प्रधानमन्त्री की आवाज में आवाज मिलाकर तथ महर्षि दयानंद से प्रेरणा लेकर इसकी एकता और अखण्डता की रक्षा के लिये अधिक उत्साह से कार्य करना चाहिये ताकि आर्यों की यह भूमि पुनः प्राचीन गौरव के शिखर पर पहुंच सकें।

श्री पृथ्वीराज शास्त्री, मन्त्री सार्वदेशिक सभा ने नागालेंड और उड़ीसा में अपने कार्य की चर्चा करते हुए कहा कि ईसाई पानी के गिलास पर गरीब लोगों का ईमान लूट रहे हैं। अतः सरकार को धर्मान्तरण करने का कानून बनाना चाहिये क्योंकि इससे राष्ट्र द्रोह उत्पन्न हो रहा है।

श्री सच्चिदानन्द शास्त्री ने भावभीनी श्रद्धांजलि अर्पित करते हुये कहा कि शिवजी ने तो एक बार जहर पिया था, पर महर्षि दयानन्द ने १४ बार, इसलिये वे महादेवों के भी महादेव थे। उनसे प्रेरणा लेकर आर्यसमाज कष्ट सह कर भी राष्ट्र के उत्थान के लियेअपना पूरा योगदान देगा। मध्य भारत में आर्यनेता पं० राजगुरु जी ने श्री जाखड़ जी को संस्कृत में शपथ लेने पर आर्य जगत् की ओर से हार्दिक बधाई दी और कहा कि संविधान के सवंरक्षक के तौर पर वे भारत भर में संस्कृत को अनिवार्य करा दें।

सभा में श्री रामगोपाल जी ने पहले उनका स्वागत किया और फिर उन्हें विश्वास दिलाया कि महर्षि दयानन्द के मिशन के अनुयायी राष्ट्र की सेवा में पहले की भाँति तन,मन,धन निछावर कर दें। सार्वदेशिक सभा के महामन्त्री श्री ओम प्रकाश त्यागी ने कहा कि महर्षि दयानन्द ने १८५७ की क्रान्ति का गुप्तरूपेण नेतृत्व किया था और उसके बाद गुरु विरजानन्द से दीक्षा लेकर राष्ट्र में धर्मप्रेम और स्वराज्य प्राप्ति की अलख उस समय लगाई थी जब भावी इण्डियन नेशनल कांग्रेस का जन्म भी नहीं हुआ था।

— धर्मपाल मन्त्री आर्य केन्द्रीय सभा

# विनोद की फुलझड़ियां

(पृष्ठ ५ का शेष)

एक महाशय ने एक दिन प्रार्थना की भगवन्! उपासना में चंचल चित्त को टिकाने के लिये किसी योगक्रिया का उपदेश दीजिए। स्वामी जी महाराज ने व्यंग्य वचन से शिक्षा दी कि 'एक विवाह और कर लो फिर चित्त अपने आप स्थिर हो जायगा।' यह सुनकर वह मनुष्य लज्जित हो गया।

स्वामी दयानन्द जी महाराज जाति-पाति में विश्वास नहीं करते थे। एक बार एक नाई जो स्वामी जी का सेवक था, उन्हें रोटी बना-बना कर दे रहा था। स्वामी जी खा रहे थे। स्वामीजी से एक आदमी मिलने आया और बोला अरे यह क्या? आप नाई की रोटी खा रहे हैं? स्वामी महराज अपनी मुस्कराहट बिखेरते हुए बोले कहाँ? नाई की नहीं गेहूं की रोटी खा रहा हूं। वह महाशय तो चुप हो ही गये। आस-पास इकट्ठे अन्य भक्त जोर से हँस पड़े।

कभी कभी भुलक्कड़ लोगों की चर्चा चलती है तो हमें अपनी परिचित दो महिलाओं की याद आ जाती है। एक दिन दोनों में बहस चल पड़ी कि दोनों अपने अपने पतियों को अधिक भुलक्कड़ बता रहीं थीं। इतने में एक तीसरी आ गई और उसने कहा, तुम दोनों अपने पतियों की कोई अधिक भुलक्कड़पने की बात सुनाओ। मैं फैसला दूंगी कि किसके पति अधिक भुलक्कड़ हैं।

पहली ने कहा बहन जी, कल की बात है, दोपहर में आलू और गोभी की तरकारी खिलाकर मैंने उन्हें काम पर भेजा। पर जब वे लौट तो शाम को मुझे डांटने लगे और कहने लगे कितने दिनों से तुम्हें कह रहा हूं, कभी भी आलू गोभी की तरकारी नहीं खिलाई। बहुत याद दिलाया पर वे नहीं माने की उन्होंने आज ही वह खाई है। निर्णायक बहन ने बात सुनी और कहा 'सचमुच बड़े भुलक्कड़ हैं।

उन्होंने दूसरी से कोई अपने पति की बात बताने को कहा। वह बोली बहन जी, अभी परसों मैं बाजार गई और उनके साथ सामान खरीदा। मुझे एक स्थान पर खड़ा करके वे स्कूटर से अपने घर पहुंच गये। मुझे अपने साथ लाना भूल गये। कुछ समय बाद वे बाजार गये। वहाँ उन्होंने मुझे देखा मेरे पास आये, नमस्ते की और बोले बहन जी ऐसा याद आता है कि मैंने आपको कहीं देखा है? मैं उनके भुलक्कड़पन की क्या बात कहूं।

निर्णायक महिला के निर्णय से पहले ही विरोधी महिला ने उसकी जीत स्वीकार कर ली।

एक 'विनोद की फुलझड़ी' सुनाकर अपनी दीवाली की फुलझड़ी अगले वर्ष के लिये जारी करने का आश्वासन दूं।

कहते हैं कि स्वर्ग और नरक के बीच में दीवार थी। नरक वालों ने एक दिन वह दीवार तोड़ दी। दीवार टूटने से स्वर्ग वालों को नरक के गन्दे दृश्यों से बड़ी कठिनाई अनुभव होने लगी। उनके अधिष्ठाता ने नरक के अधिष्ठाता को दीवार जोड़ने की बात कही। नरक के अधिष्ठाता ने निराश होकर प्रजापति के दरबार में मुकादमा चलाने की धमकी दी। नरक के अधिष्ठाता ने हँसते हुये उत्तर दिया कि महोदय, हमें क्या गीदड़ धमकी दिखाते हो? याद रखो, तुम्हारा मुकदमा कौन लड़ेगा? सभी वकील तो हमारे ही यहाँ नरक में हैं। यह सुनकर स्वर्ग के अधिष्ठाता चुप हो गये।

# निर्वाचन

आर्य समाज ओबरा (मिर्जापुर)
प्रधान श्री विजय कुमार बंसल
मन्त्री श्री कपिल देव आर्य
कोषाध्यक्ष श्री गुलाब सिंह

आर्य समाज चांदपुर (बिजनौर)
प्रधान श्री डा. रामेश्वर प्रसाद
मन्त्री श्री राजेन्द्र कुमार
कोषाध्यक्ष श्री सत्य प्रकाश

आर्य समाज इकौना
प्रधान श्री राम विलास आर्य
मंत्री शालिग्राम

आर्य समाज फिरोजाबाद
प्रधान श्री शंकर लाल
मंत्री श्री ओंकार दत्त आर्य
कोषा० श्री प्रेम नारायण

आर्य समाज बांसी (बस्ती)
प्रधान श्री भवानी शरण भट्ट एडवोकेट
मंत्री श्री द्वारिका प्रसाद यादव
कोषा० अम्बिका प्रसाद

महिला आर्य समाज मुगल सराय
प्रधान श्रीमती कलावती देवीआर्या
मंत्रिणी श्रीमती नन्दिनी देवी
कोषा० श्रीमती चन्द्रावतीदेवी

आर्य समाज बादशाह नगर लखनऊ
प्रधान श्री राम सेवक
मंत्री श्री रामदेव आर्य
कोषा० श्री अम्बिका प्रसाद आर्य

आर्य समाज सुभाषनगर (फैजाबाद)
प्रधान श्री दुर्गा प्रसाद गुप्त
मंत्री श्री राम प्रकाश
कोषा० श्री पं० रामपाल शुक्ल

आर्य समाज लक्ष्मीपुर (पूर्णियाँ)
प्रधान बलदेव प्रसाद आर्य
मंत्री श्री सरयुग प्रसाद
कोषा० श्री जानकी प्रसाद

आर्य समाज रुस्तमपुर (बाराबंकी)
प्रधान प्रो. रामपाल सिंह एम.ए
मंत्री श्री ईश्वर सिंह एम.ए.
कोषा० श्री ब्रह्म सिंह

आर्य समाज निरपुड़ा (मेरठ)
प्रधान श्री रघुवीर सिंह सरपंच
मंत्री श्री वनकुमार आर्य विद्यावाचस्पति
कोषा० श्री सुखवीर सिंह

वेदज्ञान प्रचार संस्थान वेहार (बुलन्द शहर)
प्रधान श्री मोमराज सिंह आर्य
मंत्री श्री मुरारी लाल आर्य
कोषा० श्री रामफूल सिंह

आर्य समाज फतेहपुर पूठी (मेरठ)
प्रधान श्री जयपाल सिंह
मंत्री श्री ओ३म प्रकाश
कोषा० श्री त्रिलोक चन्द्र

आर्यसमाज बीसलपुर
प्रधान श्री पूर्णानन्द
मंत्री श्री चमन लाल मूल
कोषा० राम स्वरूप शास्त्री

आर्यसमाज तिलयानी
प्रधान श्री बाबू राम
मंत्री श्रीराम
कोषा० श्रीराम जी

आर्य समाज उतरौला (गोण्डा)
प्रधान श्री नागेश्वर प्रसाद आर्य
मंत्री श्री जगदीश प्रसाद एडवोकेट
कोषा० जोगी प्रसाद आर्य

आर्य समाज बढ़ौली (अलीगढ़)
प्रधान श्री महेन्द्र पाल सिंह
मंत्री श्री सुखराम सिंह
कोषा० श्री मांगेराम जी आर्य

आर्य समाज जंगीगंज वाराणसी
प्रधान श्री तुलसीराम आर्य
मंत्री श्री रामफेरन शास्त्री
कोषा० श्री कन्हैया लाल

आर्य समाज करनैलगंज (गोण्डा)
प्रधान श्री ठा० मगेलू सिंह
मंत्री श्री छेदी लाल
कोषा० श्री सत्य नारायण

आर्य समाज रेवती
प्रधान श्री रमा श्याम ओझा
मंत्री श्री लक्ष्मण प्रसाद
कोषा० श्री रमाकान्त

उत्तर प्रदेश प्राकृतिक चिकित्सा परिषद गांधी भवन लखनऊ
अध्यक्ष श्रीकरण भाई
मंत्री डा. हरिकिशन दास श्रीमाली

आर्य समाज भागलपुर
प्रधान श्री कविराज नरेन्द्रनाथ वैद्य
मंत्री श्री हजारी प्रसाद
कोषा० श्री ठाकुर मोदी

आर्य समाज नौगवाँ (शाहजहाँपुर)
प्रधान श्री विजय देव आर्य
मंत्री श्री सोबरन सिंह
कोषा० श्री हरिनाम सिंह

आर्यसमाज सांडी
प्रधान श्री पं० केशवदेव शास्त्री वानप्रस्थ
मंत्री श्री राजेन्द्र आर्य
कोषा० श्री जय किशोर

आर्यसमाज बिलसंडा (पीलीभीत)
प्रधान श्री वेद मुनि वानप्रस्थ
मंत्री श्री कृष्ण कुमार मिश्र
कोषा० श्री राम नाथ आर्य

आर्य समाज राजा बाजार खड्डा (देवरिया)
प्रधान श्री समुदर सिंह
मंत्री श्री नौमीराम
कोषा० श्री नथमल डालमिया

आर्य समाज मुड़िया धुरेकी (बदायूँ)
प्रधान श्री ओ३म् प्रकाश आर्य
मंत्री श्री कल्याण प्रकाश आर्य
कोषा० श्री रोशन लाल आर्य

श्री चन्द्रबली गुरुकुल विद्यालय वासुदेव पुर (देवरिया)
सभापति आचार्य उमाशंकर दीक्षित
मंत्री श्री शम्भू नाथ पाण्डेय एडवोकेट

आयव्यय निरीक्षक श्री ब्रजविहारी पाण्डेय

आर्य समाज मुहम्मदी (खीरी)
प्रधान श्री कामेश्वर दयाल रस्तोगी
मंत्री श्री राम स्वरूप आर्य
कोषा० श्री सुरेश चन्द्र अग्निहोत्री

आर्यसमाज हरजेन्द्रनगर कानपुर
प्रधान श्री नानकचन्द्र आर्य
मंत्री श्री गया राम
कोषा० श्री भगवान दास

आर्यसमाज अम्बाहटा
प्रधान श्री धर्मपाल
मंत्री श्री सत्य प्रकाश
कोषा० श्री रमेश चन्द्र

आर्य समाज सहोजपुर अहमदाबाद
प्रधान श्री गोविन्द राम
मंत्री श्री हरीलाल
कोषा० श्री दौलत राम

आर्य समाज कृष्णनगर मथुरा
प्रधान श्री राम कुमार सहगल
मंत्री श्री परमानन्द फौजदार
कोषा० श्रीमती लज्जावती जी

आर्यसमाज मन्दिर बल्देवाश्रम खुरजा
प्रधान श्री मङ्गलदेव शर्मा
मंत्री डा. राजेन्द्र प्रसाद मित्तल
कोषा० श्री राधेश्याम गर्ग

आर्यसमाज छर्रा (अलीगढ़)
प्रधान श्री सुखराम आर्य
मंत्री सत्य प्रकाश आर्य
कोषा० श्री दाऊ दयाल आर्य

आर्य समाज वार्ड १७ डी० से० ६४ गोविन्दनगर कानपुर
प्रधान श्री श्याम प्रकाश जी
मंत्री श्री राम कृष्ण
कोषा० श्री कृपाधर

आर्य समाज बिलग्राम (हरदोई)
प्रधान श्री तेज नारायण कपूर
मंत्री श्री हरिपाल सिंह
कोषा० श्री रामचन्द्र आर्य

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० फाल्गुन ५, १२
फाल्गुन शु० ५, ११ रविवार
२४ फरवरी, ३ मार्च १९८५ ई०

# आर्यमित्र

(उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र)

## दयानन्दः स्वामी जयति भुवने भास्करमणिः

[ श्री केशवप्रसाद उपाध्याय एम.ए., साहित्यायुर्वेदाचार्य, हरिद्वार ]

महोदारो विद्वान् श्रुतिमहितसाहित्य सुहितः,
महा मान्यो धन्यो निखिलविदितः पुण्यस्मृतिपथि ।
महत्त्वं वेदान्तं प्रकटितसमेषामपि पुनः,
यथा दिव्यः सूर्यः शशिनमनु भात्यन्तसुचिरः ।१।

अयं पुण्याकाशो विविधमतमान्यस्त्रिभुवने,
अयं पुण्यादर्शो निखिलगुणगण्येषु विदितः ।
अयं पुण्यश्लोकोऽखिलपदनिकुञ्जेऽपि गमितः,
अयं पुण्यानन्दो विदितनिगमानन्दसहितः ।२।

दयायुक्तो धन्यो क्षितितलवदान्यो खलु महान्,
प्रकर्षो पुण्यात्मा सकलकुलकार्येषु महितः ।
सदाऽऽनन्दो यस्मिन् विलसति सदा पुण्यहृदये,
दयानन्दो वन्द्यो न खलु महतां पुण्य समये ।३।

अयं लोकाऽऽलोकः सुरनरमहेन्द्रेष्वपिहितः,
विवेको बुद्धिर्ना विपदपदप्राप्तेरभयवान् ।
स्वधर्मभ्रष्टानां सुविदितबुधानामपि तथा,
समुद्धर्ता योऽसौ सकलजगतामल्पसमये ।४।

प्रभातो वेदानां ज्वलितदिगन्तो दिनकरः
अयं धन्यो शिष्यो जयति विरजानन्दयतिनः ।
प्रसिद्धाः शिष्याश्च सकलभुवनें भ्रान्ति रुचिराः,
दयानन्दः स्वामी जयति भुवने भास्करमणिः ।५।

## आवश्यक सूचना

### कृपया अपना ग्राहक नम्बर अवश्य देखिये

आर्य मित्र के निम्न सदस्यों का शुल्क १५ जनवरी १९८५ को समाप्त हो गया है। वी. पी भेजने में ४-५० अधिक पोस्टेज लगते हैं इसलिए सदस्यों से प्रार्थना है कि वे अपना शुल्क १५ दिन के अंदर १६) मनीआर्डर द्वारा अवश्य भेज दें ताकि वी. पी. न भेजी जाय। जिन ग्राहकों की तरफ अब तक मूल्य शेष है, वे भी शीघ्र ही १६) भेज दें अन्यथा उनके नाम भी वी. पी. भेजी जायेगी। अगर समय के अन्दर रुपया न आया तो वी. पी भेजने के लिए हमें बाध्य होना पड़ेगा। कृपया अपने-अपने ग्राहक नम्बर नोट कर लें, नम्बर नीचे लिखे जाते हैं।—

८१८, ८२२, १८१५, १९२२, २९६८, ४२९८, ५४३६, ६३२२, ६३२८, ६३४४, ६४८१, ६५७३, ८१८[illegible] ८३९६, ८४८९, ८४९३, ८४९६, ८५०३, ८५०९, ८७००, ८७०९, ८७१३, ८७९१, ९०७५, ९०८६, ९३८३, ९३९०, ९३९२, ९४८४, ९७८६, ९७९१, ९७९२, १००६३, १००६७, १००८४, ११०९७, १११०१, १११११०, ११४०३, ११४४४, ११४५९, ११४६४, ११४६५, ११४६७, ११४७०, ११४७१, ११४७४, ११४७७, ११७८२, १२०८१, १२०८३, १२०८४, १२०९०, १२०९५, १२०९६, १३०३२, १३०३३, १३०३४, १३०३५, १३०३६, १३०३८, १३०४१, १३०४२, १३०४३, १३०४५, १३०४६, १३०४७, १३०४८, १३०४९, १३०५०।

## फरवरी १९८५ में जिनका शुल्क समाप्त

३५९, १४३, ११५१, ११६८, २३५२, २९३१, ३६२२, ४२७३, ४२९३, ४३१२, ४५३२, ४७८५, ४७८९, ५२०१, ५४८६, ५७९६, ५९२२, ६०६२ ७०९२, ८२०१, ८५१६, ८७३०, ९०७०, ९०९०, ९०९५, ९१०२, ९१०६, ९६०३, ९६०६, ९६१२, ९८०८, ९८१७, ९८३४, ९८३६, १००९१, १००९६, १००९७, १०१०२, १०१०९, १०१३, १०१११५, १०११८, ११५०५, ११५१४, ११५४१, ११८५३, ११८५४, १२१०८, १२१२१, १२५७६, १२५७८, १२५७९, १२५८३, १२५८५, १२५९२, १२८२०, १२८२१, १२८२३, १२८२५, १२८३१, १२८३२, १२८३३, १२८३६, १२८३८, १२८४०, १२८४३, १३०५२, १३०५३, १३०५४, १३०५५, १३०५६, १३०५७, १३०५८, १३०५९, १३०६०।

विनीत—
व्यवस्थापक



### आर्य उपप्रतिनिधि सभा आगरा

प्रधान—श्री यशपाल जी
मन्त्री—श्री कु० बाबासिंह
कोषाध्यक्ष—श्री लक्ष्मणसिंह गांधी

### आर्यसमाज मनियर (बलिया)

प्रधान—श्री लक्ष्मणसिंह
मन्त्री—श्री रमाशंकर
कोषाध्यक्ष—श्री मृगुनाथ प्रसाद

### आर्यसमाज नौपेड़वा (जौनपुर)

प्रधान—श्री श्रीराम जी
मंत्री—श्री मोतीलाल
कोषाध्यक्ष—डा० अरुण कुमार

## ऋषि बोधोत्सव

आर्यसमाज देवबन्द की ओर से १ फरवरी १९८५ को ऋषिबोध उत्सव के उपलक्ष में प्रभात-फेरी तथा यज्ञोपरान्त भजन तथा प्रवचन हुये। —मन्त्री

स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए भवानीदीन आर्यभास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से कृष्णगोपाल वर्मा द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो
विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ | घोषणा पत्र नं० ७ /२८-२-८५

वर्ष ८८ ] मा० फाल्गुन २६, चैत्र कृष्ण ११ रविवार संवत् २०४१ वि०, दि० १७ मार्च १९८५ [ अङ्क ७

## प्रार्थना

ओं तदेवाग्निस्तदादित्यस्त-
द्वायुस्तदु चन्द्रमाः । तदेव शुक्रं
तद्ब्रह्म ता ऽ आपः स प्रजापतिः ॥
—यजु० ३२-१

भावार्थ—वही परमेश्वर अग्नि, अग्रनेता है। वह आदित्य, सर्व प्रकाशक है। वह वायुप्रेरक है। वही चन्द्रमा, आह्लादक है। वह शुक्र, शीघ्रकारी (शुभ्र) है। वह ब्रह्म, महान् है। वह आपः, व्यापक है। वह प्रजापति, सब प्रजाओं (जगत्पदार्थों) का स्वामी है।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
मनमोहन तिवारी
सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# राष्ट्र-कल्याण हेतु वैदिक-सन्देश

सत्यं बृहदृतमुग्रं दीक्षा तपो
ब्रह्म यज्ञः पृथिवीं धारयन्ति ॥
—अथर्व० १२-१-१

महर्षि दयानन्द सरस्वती विगत शताब्दि में भारतीय जननायकों में शिरोमणि थे और देश-समाज तथा जाति के कल्याण में पूर्णरूपेण तन्मय थे। वैदिक सत्यदर्शी ऋषि थे और उस समय की विदेशी सत्ता को भारतीय भूमि से ललकारने वाले एकमेव आप्त पुरुष थे। साथ ही देश और समाज के कल्याण हेतु उनके दर्शित पथ वेदानुशासन के थे। वैदिक गिरा में जो उदात्त सिद्धान्त है उन्हीं पर ऋषिवर का दृढ़ संकल्प था। इन्हीं सिद्धान्तों के पोषण हेतु उनकी सत्यार्थप्रकाश और ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका जैसे यशस्वी ग्रन्थ हैं। राजनीति में भी वैदिक आदर्श और भारतीय मनीषियों के विचारों का आकलन महर्षि ने प्रस्तुत किया है। शीर्षक वेद मन्त्र आज के राजनीतिज्ञों के लिए एक विवेकपूर्ण संकेतक है कि सत्य, ऋत, दीक्षा, तप और यज्ञ के माध्यम से ही पृथिवी का धारण होता है अर्थात् पृथिवी पर सुख-सामर्थ्य की तभी उपलब्धि होती है, जब राजपथ के नेता इन आदर्शों पर अपने को खरा उतारे। ऋत एवं सत्य जीवन में व्यवहार में और क्रिया में नितान्त आवश्यक है। दीक्षा तप और यज्ञ—यह तीन वरेण्य पथ है जिन्हें प्राप्त करना ही सिद्धिप्रद है। विद्या और आप्त पुरुष ही दीक्षित करने में समर्थ हैं। तप हमें आत्मसंयमी बनाता है। निम्नगा रागात्मक वृत्तियों को तप के द्वारा ऊर्ध्वगा बनाया जा सकता है। देश के जननायकों में तप का अभाव आज कुपरिणामों और कुसंस्कारों को जन्म दे रहा है। यज्ञ का संकेत श्रम की ओर है। जिस राष्ट्र के नागरिक श्रम से विमुख हो जाते हैं वहीं अवनति होती है। अतः यज्ञ भी राष्ट्र की उन्नति एवं कल्याण के लिये आवश्यक है।

वेद वाणी में उपदेश है कि ऋत—सत्य—दीक्षा—तप—यज्ञ आदि ही राष्ट्र को उच्चता की ओर ले जाने वाले हैं। अतः नागरिक जनों को इनका आचरण करना आवश्यक है। जननायक राष्ट्र के पथप्रदर्शक होते हैं। अतएव उन्हें इन वैदिक आदर्शों का आचरण करना होगा और राष्ट्र के लिए इन सिद्धान्तों को व्यापकता देना चाहिये।

आर्यसमाज को राष्ट्रनायकों को, जन प्रतिनिधियों को समाज सेवियों को उपरोक्त मन्त्र हृदयङ्गम करवाना चाहिये। भारत का उद्धार और सुख-समृद्धि वैदिक उपदेशों के आचरण में ही निहित है।

# आर्य्यमित्र

लखनऊ-रविवार, १७ मार्च १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८५


सम्पादकीय

## ऋतमा विवेशु :

वैदिक संस्कृति की मुख्य आधार भूमि है ऋत तथा सत्य यही दो उच्चतम आदर्श या सिद्धांत है, जिनका आचरण करके सामान्य मानव आप्त पुरुष की श्रेणी मे आ जाते है। वैदिक ऋषि—भारतीय इतिहास के महामानव राम तथा कृष्ण इसी ऋत एव सत्य को आधार भूमि पर दृढ़ रहे और आज भी भारतीय जन मानस मे उनकी छवि अंकित है। यही आदर्श वरेण्य है। तथा इसके आचरण को ही आर्य पथ कहा गया है।

लोक सभा के निर्वाचन के दो ही मास में राज्य की विधान सभाओं के निर्वाचन हुए। दक्षिण में कर्नाटक तथा आन्ध्र में कांग्रेस (इ) का प्रभाव शून्य रहा। जनता तथा तेलगू देशम ने अपनी स्थिति को अधिक दृढ़ किया। हिमांचल उत्तर-प्रदेश बिहार—उड़ीसा—मध्य प्रदेश—महाराष्ट्र—राजस्थान तथा गुजरात मे कांग्रेस (इ) के मन्त्रि मण्डल बन गये, परन्तु इन प्रांतों में विपक्ष के जनता भारतीय जनता तथा दलित किसान मजदूर दल ने भी अपनी स्थिति सुदृढ़ की और इनकी ओर से भी अनुभव प्राप्त राजनीतिज्ञ और कुशल वक्ता विधान सभाओं में पहुच गये है। कांग्रेस को आशा और अनुमान की अपेक्षा कम मत मिले। श्री राजीव गाधी जी के प्रयास और कांग्रेसी मुख्य मंत्रियों के लम्बे वादे भी अधिक कारगर नहीं हुए। अतः कांग्रेस दल को विजय उत्सव मनाने में और आत्म संतुष्टि में समय नहीं नष्ट करना चाहिये। परन्तु आत्म मन्थन करके जनता के कष्टों के निवारण में सत्य की भावना के साथ अग्रसर होना चाहिये।

आर्य मित्र वैदिक सिद्धांतो की कसौटी पर विचारशील रहता है। शीर्षक है 'ऋतमा विवेशुः' अर्थात् जीवन में सफलता और उपलब्धियां तभी प्राप्त होती है जब ऋत और सत्य में ही हमारा प्रवेश हो। प्रायः राजनीति में योरूपीय दर्शन से अवसर वादिता का सिद्धांत स्वीकार्य है, परन्तु वह व्यवहार में और वरण में निम्न स्तर का है। निर्वाचन के समय कांग्रेस के अध्यक्ष और देश के प्रधान मन्त्री के रूप में श्री राजीव जी ने अवसर वादिता का सम्बल लिया परन्तु सफलता नहीं मिली। भावी सफलता तभी निश्चित होगी जब ऋतमा विवेशुः का सिद्धांत का अनुसरण होगा।

'आर्य मित्र' का सत्तारूढ़ दल से विनम्र निवेदन है कि अब कथनी और करनी का भेद समाप्त होना चाहिये। देश की जनता जो दरिद्रता की रेखा से भी नीचे जीवित हैं उसके लिये सम्पन्न वर्ग को त्याग करना होगा। चरित्र बल का सम्बल लेना होगा। क्योंकि श्रीमती इन्दिरा गांधी की आंधी और राजीव के नाम का जादू भी जन मानस से उतर रहा है। केवल एक ही वरेण्य पथ है वह 'आर्य पथ' जिस पर चलना होगा। महर्षि दयानन्द जी ने सत्यार्थ प्रकाश में सत्या चरण और 'ऋत' आधार जिस राजनीति का उल्लेख किया है वही सत्तारूढ़ दल को कीर्ति दे सकती है। और जन सेवा का जो अवसर मिला है उसकी कृतकार्यं भी इसी में है कि हमारे विधान समाओं के प्रतिनिधि पक्ष—विपक्ष दोनों 'ऋतमा विवेशुः अर्थात् ऋत को परिधि में प्रवेश करें।

## रूसी राष्ट्रपति का निधन

सोवियत राष्ट्रपति कांस्तेन्तिन चेरनेको का ग्यारह मार्च को मास्को में निधन हो गया। वह तेरह मास तक सोवियत संघ के राष्ट्रपति रहे—यकृत तथा फेफड़े रोग से ग्रसित थे और कई मास रोग शय्या पर रहे। मृत्यु के समय उनकी आयु ७३ वर्ष की थी।

निधन का समाचार चाहे शत्रु का भी हो दुःखदायी होता है। सोवियत संघ के साथ भारत के मधुर स्नेह पूर्ण सम्बन्ध है और हमारा निकटतम पड़ोसी है। काश्मीर के निकट भारत की सीमा से रूस की सीमा मिली है। और हमारे साथ उसका सहानुभूति पूर्ण और सम्बन्ध रहे जब हमारे सामने राष्ट्रीय उलझनो के प्रश्न आयें। पाकिस्तान के साथ युद्ध मे सोवियत की शुभेच्छा हमारे साथ रही। और आज भी सौहार्द्रपूर्ण सम्बन्ध है और उसकी मित्रता पर हमें गर्व है।

'आर्य मित्र' सोवियत राष्ट्रपति के निधन पर सम्वेदना प्रकट करता है। हमारे प्रधान मन्त्री उनकी अन्त्येष्टि में सम्मिलित हुये तथा भारतीय जनता की ओर से श्रद्धांजलि अर्पित की।

आशा है स्वर्गीय चेरनेको के उत्तराधिकारी के भी भारत के साथ सौहार्दपूर्ण सम्बन्ध रहेंगे।

—आचार्य रमेश चन्द्र एम० ए०

## आवश्यक सूचना

### प्राथमिक शिक्षा परीक्षा १९८५

प्रदेशीय विद्यार्य सभा उ० प्र० द्वारा संचालित प्राथमिक शिक्षा परीक्षा इस वर्ष अप्रैल १९८५ में होगी। इस परीक्षा में आर्य समाज द्वारा संचालित प्रत्येक विद्यालय सम्मिलित हो सकेगा। प्रत्येक विद्यालय अपने विद्यार्थियों के नाम की सूची भेजे जिसमें परीक्षार्थी का नाम पिता का नाम जन्मतिथि परीक्षार्थी के हस्ताक्षर तथा पता अवश्य अंकित हो।

परीक्षा शुल्क १०) दस रुपये प्रति छात्र होगा, १०) रुपये में से २) दो रुपये प्रति छात्र के दर से विद्यालय परीक्षा के व्यय हेतु रखेंगे। परीक्षा में सम्मिलित होने की सूचना ३१-३-८५ तक श्री माधवसिंह अवकाश प्राप्त प्रधानाचार्य पट्टी चौधरान बड़ौत मेरठ के पते पर अवश्य पहुच जानी चाहिये, परीक्षाशुल्क सभा कार्यालय लखनऊ को भेजें।

माधव सिंह मन्त्री
प्रदेशीय विद्यार्य सभा
५ मीराबाई मार्ग लखनऊ।

—आर्य समाज मरुआ सुमेरपुर (हमीरपुर) का वार्षिक उत्सव १७ से १९ मार्च तक मनाया जायगा। मन्त्री

—आर्य समाज बुला नाला वाराणसी के उपमन्त्री श्री धर्मपाल जी का १९ जनवरी को निधन हो गया। यह सभा के भजनोपदेशक श्रीयुत विन्देश्वरी सिंह जी के पुत्र थे। आपने अपने पीछे विधवा पत्नी व तीन बच्चे छोड़े हैं।

इन्द्रपाल सिंह

—आर्य समाज चौबपुर (मेरठ) के प्रधान श्री महाशय जगतसिंह के निधन पर आर्य समाज ने शोक प्रस्ताव पास किया है।

मन्त्री

# अवसर मत खोइए

श्री सुरेशचन्द्र वेदालङ्कार एम.ए.एल.टी,९ए.इ.१ ओबरा मिर्जापुर

हे मनुष्य ! जाग उठ, जाग उठ, सोया मत पड़ा रह । देख—

इच्छन्ति देवाः सुन्वन्तं, न स्वप्नाय स्पृहयन्ति ।
यन्तिप्रमादमतन्द्राः ।। ऋ. ८—२—१८

जो व्यक्ति जागकर शुभ कर्मों में लगता है, उसी को देवता चाहते हैं । सोए पड़े हुए से वे प्रीति नहीं करते । अच्छी तरह समझ ले, प्रमादी की कोई सहायता नहीं करता ।

वण्महां असि सूर्य, वडादित्य महां असि ।
महांस्ते महतो महिमा, त्वमादित्य महां असि ।।
अथर्व० १३–२–२९

हे सूर्य सदृश उच्चता वाले नर ! तू महान् है । सचमुच हे अमृत पुत्र ! तू महान् है" यदि अपनी इस महत्ता और शक्ति का ध्यान रखते हुए तू जीवन यापन करने का प्रयत्न करेगा तो तू कभी पतन की ओर नहीं जा सकता ।

मनुष्य का निर्माण भाग्य नहीं, कार्य शक्ति करती है । गौरव परिश्रम का अनुगामी है । काम आत्मा के लिए रसायन का काम करता है। काम ही मनुष्य की आत्मा है । काम न करने वाले मनुष्य का मूल्य शून्य है ।

आपके मार्ग में कठिनाइयां भी आएंगी और निराशायें भी, पर इस से न अपने लक्ष्य को गिराना चाहिए और न अपनी शक्ति को ही कम होने देना चाहिये । ऐसे समय कठिन और श्रमसाध्य कार्यों में भिड़कर लगना चाहिए ।

आस्टिन फेलप्स का कथन याद रखने योग्य है । वे कहते हैं—

'सतर्कता से मौके की ताक में रहना, कौशल और साहस से अवसर को प्राप्त करना, शक्ति और दृढ़ संकल्प द्वारा अवसर को कार्य सिद्धि तक पहुंचाना—निश्चय ही सफलता देने वाले मुख्य गुण हैं ।

जीवन एक खेल है । यदि जीवन के संघर्षों में भी निर्भय हो, आगे बढ़कर और परिस्थिति की कठोर कठिनाइयों को ध्वंस कर सफलता को नहीं जीता गया तो जीवन बच बचकर चलने का भर रह जाता है । जो अपने को उत्तेजना भरे जोखिम से दूर रखकर जिन्दगी को केवल सुरक्षा के घेरे में बांधने के प्रयास में जिन्दगी बिता देते हैं । एक घिसी पिटी लकीर पर चलने में ही वे अपनी खैर समझते हैं, पर यह जीवन का आनन्ददायक और विकासमय रूप नहीं हुआ ।

जीवन बिताने का एक तरीका हम आपको बताते हैं और आप अपने अबोध बच्चों और किशोरों को वह मार्ग बता दीजिए । क्या मार्ग है जानते हैं कि अपने चरित्र का विकास कीजिए और अपने पैरों पर खड़ा होना सीखिए। तर्क द्वारा निर्णय पर पहुंचिए और जब आपको विश्वास हो जाय कि आपका निर्णय सही है तब उस अवसर से मत चूकिए और उस समय अपने विरोधियों और राह चलते विचार बनाने वालों की परवाह किये बिना अपने निर्णय पर डटे रहिए ।

स्वामी श्रद्धानन्द जी महाराज छात्रों से कहते थे कि जीवनयात्रा में अपना मार्ग स्वयं खोज लो और न मिले तो नया बनालो । उनका विचार और जीवन यह प्रेरणा देता है कि अवसर को अपने अधीन रखना चाहिये । अपने को अवसर के अधीन नहीं होने देना चाहिये । काम करने वाले के सामने अवसर सदा उपस्थित रहते हैं और काम न करने वालों को लाखों अवसरों में भी किसी से लाभ नहीं मिलता है । स्वामी श्रद्धानन्द ने हमेशा सिखाया है कि यदि आप में काम करने का बल और दृढ़ संकल्प शक्ति विद्यमान है तो प्रत्येक अवसर आपको उच्च तम सफलता पर पहुंचा सकता है ।' स्वामी अभयदेव जी ने छात्रावस्था में बताया था 'आंखें खोलकर देखने वाले को हर जगह अवसर मिलेंगे । कान रखने वालों के पास करुण पुकारें अवश्य सुनाई देंगी । मुक्त हृदय व्यक्ति स्वयं भूखे रहकर भूखों की भूख अवश्य मिटायेंगे, काम करने वाले हाथों के लिए महान् कार्य करने के अवसर की कमी न होगी ।' आचार्य अभयदेव जी गुरुकुल कांगड़ी के छात्रों को जो प्रेरणायें देते थे, इतिहास के पन्नों में उनकी सत्यता का पता लगता है ।

आर्कीमिडीज ने आयतन निकालने का तरीका वैज्ञानिक संसार को दिया, यह अवसर को पकड़ने का एक उदाहरण है । न्यूटन ने गिरते हुए फल से गुरुत्वाकर्षण का नियम निकाला । गैलेलियो ने पेन्डुलम घड़ी को जन्म दिया । महात्मा बुद्ध ने रास्ते से गुजरते हुये, वृद्ध व्यक्ति, रोगी मनुष्य, मृत शरीर और एक सँन्यासी को देखकर एक नया जीवन धारण किया । महर्षि दयानन्द ने एक चूहे को शिवलिंग पर चढ़कर पदार्थों को खाते देखकर मूर्ति पूजा का विरोध और विश्व को नई दृष्टि प्रदान की ।

मैं एक क्रिकेट खिलाड़ी को जानता था जो पहले खेल में बहुत फिसड्डी था, परन्तु बाद में मौका मिलने पर गेंदों को ताक ताक कर निशाना मारने लगा और श्रेष्ठ क्रिकेट के खिलाड़ियों में उसकी गणना होने लगी ।

एक इस समय पटना में रहने वाली अपनी एक परिचित महिला की बहादुरी पर मुझे दाद देनी पड़ती है । उसके पति की मृत्यु हो गई । वे अपने पीछे तीन अविवाहित पुत्रियां छोड़ गये । पहले वह स्त्री घबराई पर बाद में उसे गैस की सोल एजेन्सी मिलने की चर्चा हुई । वह कम पढ़ी लिखी और सँकोचशील महिला गैस की सोल एजेण्ट बन गई और अब समाज में उसकी गणना सुसँस्कृत, सम्पन्न और पढ़ी लिखी महिलाओं में होती है ।

सारांश यह है कि समय को पहचान कर अवसरों का पूरा-पूरा फायदा उठाना ही सफल जीवन की कुञ्जी है । असफल होने का भय वहीं तक ठीक है, जहां तक हमें मूर्खतापूर्ण जोखिम उठाने से रोकता रहे । भय से नहीं ताकत, तर्क और साहस से अपने जीवन को संचालित कीजिये ।

अवसर मनोवांछित सुख हमारे सामने होता है, पर हम पहचान नहीं पाते । जिनमें अवसर पहचानने की शक्ति, पहचान का लाभ उठाने की क्षमता, और लाभ उठाने के लिए परिश्रम करने की लगन और कठिनाइयों से जूझने का साहस होता है—विजयी होते हैं ।

———

## वरीय मानव जीवन का आधार–

# शील : उसके अङ्ग और फल श्रुति

[ आचार्य दीनानाथ जी सिद्धान्तालंकार, के. सी. ३७ बी०
अशोक बिहार, दिल्ली–५२

महाभारत शांति पर्व, राजधर्म प्रकरण अध्याय १२४ में दुर्योधन और धृतराष्ट्र–पुत्र पिता का संवाद है, जिसमें भीष्म पितामह, युधिष्ठिर तथा अन्य कई विद्वान् भी उपस्थित थे। पुत्र को संतप्त देख पिता पूछता है "तुम्हारे इस संताप का कारण क्या है जबकि तुम्हारे पास लौकिक सुख-समृद्धि के सब साधन उपस्थित हैं। दुर्योधन बचपन से ही पाँडवों से बहुत ईर्ष्या करता था। वह बोला–पांडवों के घर में हजारों स्नातक स्वर्ण पात्रों में भोजन करते हैं जबकि मेरे महलों में कुछ सैंकड़े ही भोजन करने आते हैं। इसी प्रसङ्ग में दुर्योधन ने अन्य कई जड़-चेतन वस्तुओं और प्राणियों का भी जिक्र किया। धृतराष्ट्र ने पुत्र को इस प्रकार के ईर्ष्या-द्वेष को त्याग का उपदेश देते हुए कहा–"यदि तू युधिष्ठिर सदृश लक्ष्मी, वैभव इत्यादि प्राप्त करना चाहता है तो 'शीलवान्' बन। दुर्योधन के यह पूछने पर यह शील क्या है, धृतराष्ट्र ने प्राचीन काल का इतिहास सुनाते हुए लक्ष्मी सहित शील के अंगों का वर्णन किया–

धर्मः सत्यं तथा वृत्तं चैव तथा अहम् ( लक्ष्मी ) ।
शील मूला महाप्राज्ञ सदा नास्ति अत्र संशयः ॥

अर्थ–धर्म, सत्य, सदाचार और लक्ष्मी–यह चारों शील के मूल हैं। इनकी व्याख्या करते हुए धृतराष्ट्र कहता है–

अद्रोहः सर्वभूतेषुकर्मणा मनसा गिरा ।
अनुग्रहश्च दानं च शीलमेतत् प्रशस्यते ॥

अर्थ–किसी के भी प्रति वाणी, कर्म से द्रोह न करना, दया, यथाशक्ति दान–यह शील कहा जाता है।

प्राचीन काल के नीतिकारों–प्रमुख भर्तृहरि, विदुर, चाणक्य इत्यादि ने 'शील' का कुछ अधिक विस्तार से विवेचन किया है। इनके वचनों को हम संक्षेपतः श्लोक और अर्थ सहित उपस्थित करते हैं–

### (१) भर्तृहरि नीतिशतकम्–शीलवान् व्यक्ति

(१) मनसि वचसि काये पुण्य पीयूष पूर्णाः,
त्रिभुवनमुपकारश्रेणिभिः प्रीतमन्तः ।
परगुण परमाणून् पर्वती कृत्य नित्यम्,
निज हृदि विकसन्तः सति सन्तः कियन्तः ॥

अर्थ–मन, वचन और शरीर से सत्कर्म रूपी अमृत से आपूरित हो तीनों लोकों को अपने उपकारों से तृप्त करने तथा दूसरों के परमाणु सदृश गुणों को भी पर्वत के सदृश मानकर अपने हृदय में सदा प्रसन्न–ऐसे उत्तम शीलवान् संसार में कितने हैं–विरले ही हैं।

### शीलवान् बनने के साधन

(२) तृष्णां छिन्धि भजक्षमां जहि मदं पापेरतिं मा कृथा,
सत्यं ब्रूहि अनुयाहि साधु पदवीं सेवस्व विद्वत् जनाम् ।
मान्यान्मानय विद्विषोऽप्यनुनय प्रच्छादय स्वान् गुणान्,
कीर्तिं पालय दुःखितं कुरु दयां एतत् सतां लक्षणम् ॥

अर्थ–तृष्णा का त्याग, क्षमा का धारण, मद का त्याग, पाप में प्रीति का त्याग, सत्य भाषण, सज्जनों के मार्ग का अनुकरण, विद्वानों की सेवा पूजनीय का समादर, शत्रुओं के प्रति भी विनम्रता, अपने गुणों को छिपाना, यश की रक्षा, दुखितों के प्रति दया–यह शीलवान् सत्पुरुषों के लक्षण हैं।

### शील सर्वश्रेष्ठ भूषण है

(३) ऐश्वर्यस्य विभूषणां सुजनता शौर्यस्य वाक् संयमः,
ज्ञानस्य उपाशयः श्रुतस्य विनयः वित्तस्य पात्रे व्ययः ।
अक्रोधः तपसः क्षमा प्रभवितु धर्मस्य निर्व्याजिता,
सर्वेषांमपि सर्वं कारण मिदं शीलं परं भूषणम् ॥

अर्थ–धन-सम्पत्ति की शोभा सज्जनता शूरवीरता की शोभा वाक् संयम, ज्ञान की शोभा शान्ति, विद्या की नम्रता, धन का सुपात्र में दान तप की शोभा क्रोध न करना, प्रभुता की क्षमा और धर्म का भूषण निश्छल व्यवहार है। पर, इन सबका कारण रूप शील–सदाचार–सर्व आभूषण है।

### शीलवान् का जीवन माग हठ

(४) निन्दन्तु नीति निपुणा यदि वा स्तुवन्तु, लक्ष्मी समाविशतु गच्छतु, वा यथेष्टम्, अद्यैव वा मरणमस्तु युगान्तरेवा,
न्याय्यात् पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः ।

अर्थ–नीति निपुण लोग चाहे निन्दा व प्रशंसा करें, धन ऐश्वर्य अपने पास इच्छानुसार आये व चला जाये आज ही मृत्यु हो व दीर्घ काल के बाद धीर पुरुष न्याय मार्ग से एक पग भी इधर-उधर नहीं होते।

### (५) मन्द भाग्य पुरुष

स्थाल्यां वैडूर्यमय्यां पचति च लशुनं चन्दनैरिन्धनाद्यैः,
सौवर्णैर्लांगलाग्रैर्विलिखति वसुधामर्क मूलस्य हेतोः ।
छित्वाकर्पूरखंडान् वृतिरिह कुरुते कोद्रवाणां समतात्,
प्राप्येमां कर्मभूमि चरति न मनुजो यस्तपो मन्दभाग्यः ॥

अर्थ–वह पुरुष मन्द भाग्य ही है जो इस कर्मभूमि ( मानव देह व सत्कर्म करने योग्य इस मर्त्य लोक ) को पाकर भी तप आदि पुण्य कर्म नहीं करता, वह उस महामूढ के समान है जो चन्दन को जलाकर वैडूर्य मणि के पतीले में लहसुन को पकाता है और और आक की जड़ों को पाने के लिए सोने से बने हल से पृथ्वी को खोदता अथवा कपूर वृक्ष के टुकड़े कर कोदों घास के खेत की बाड़ लगाता है।

### (२) विदुर नीति–आर्य शील के लक्षण

न वैरमुद्दीपयति प्रशांतिं, न दर्पमारोहति नास्तमेति ।
न दुर्गतोऽस्तीतिकरोत्यकार्यं तमार्यशीलं परमाहुरार्याः॥ (११२)

अर्थ–जो शान्ति हुए वैर को नहीं भड़काता, घमण्ड नहीं करता और न ही अपने को हीन प्रकट करता है, दुर्गति में फंस गया हूं–ऐसा समझ कर अनुचित काम नहीं करता, उसे परमश्रेष्ठ आर्यशील कहा जाता है।

( क्रमशः )

# "पाञ्चजन्य की आवाज सुननी पड़ेगी"

( श्री वत्स शास्त्री निगमालंकार—एम० ए० एस० फिल गुरुकुल प्रभात आश्रम मेरठ )

आज से लगभग पांच हजार वर्ष पहले श्रीकृष्ण ने कुरुक्षेत्र के समराङ्गण में जिन बुनियादी तत्त्वों की रक्षा के लिये पाञ्चजन्य को निनादित किया था उनमें धर्म का स्थान सर्वोपरि है। उन्होंने आजीवन मानवता रूपी धर्म की रक्षा के लिये अज्ञान और अन्याय के विरुद्ध संघर्ष किया। उन्होंने जिस धर्म की रक्षा के लिये शङ्खनाद किया वह कोई सम्प्रदाय नहीं अपितु मानव मात्र के अभ्युदय और निःश्रेयस का साधक था। वे भारत रूप निष्प्राण प्रायः शरीर के लिये सञ्जीवनी स्वरूप धर्मरूपी जीवन तत्वों को लेकर आये थे। अखण्ड भारत के आत्मरूप धर्म को समझ कर उसकी संस्थापना के लिए अपने को आहूत कर धर्मज्वाला को उद्दीप्त किया था। उनकी इस अव्याहत गति में जो भी व्याघात बना वह वहीं धराशायी हो गया चाहे वह कंस हो व जरासन्ध, शिशुपाल हो वा दुर्योधन, भीष्म हो वा द्रोणाचार्य या कर्ण अन्याय के उन्मूलन में और धर्म की संस्थापना में भारतीय आत्मा के प्रतीक भूत अर्जुन को समझाया—ईश्वर के वरद पुत्र ! परन्तप भारतीय जनमानस ! क्लीवता को, हृदय की दुर्बलता को छोड़ो, देखो, पाञ्चजन्य से प्रभु का सन्देश आ रहा है। ध्यान से सुनो, तुम्हें ही विश्व के अज्ञान, अन्याय और अभाव को दूर कर अखण्ड साम्राज्य स्थापित कर शांति की स्थापना करनी है।

गीता का उनका एक-एक सन्देश भारतीय चिन्तन धारा को प्रभावित किया है। समय समय पर उसको वेगयुक्त बनाया है। उनका सन्देश है कि अज्ञान और अन्याय के विरुद्ध धर्म की स्थापना करनी है। उनका दृढ़ निश्चय था कि दुष्टों के विनाश के लिए मेरा जन्म हुआ है। इसलिए सव्यसाची से कहा था 'निमित्त मात्र बन जा बाकी काम मैं कर लूंगा।

उन्होंने स्वजन हत्यासे डरे हुए अर्जुन को उसका धर्मबोध कराया पार्थ ! क्षत्रिय के लिए इस प्रकार के युद्ध बड़े सौभाग्य से मिलते हैं, जहां पर स्वर्ग का द्वार सीधा खुला दिखाई देता है और यदि स्वर्ग नहीं चाहिए तो भी तुझे इसे करना पड़ेगा क्योंकि यह तेरा स्वधर्म है, तेरा कर्त्तव्य है। जो अपना कर्त्तव्य होता है वह चाहे कैसा भी हो करना पड़ेगा, क्योंकि वही श्रेयस्कर है।"

"श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात् ।
स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः ॥"

लोभ वश अथवा मोहवश क्षणिक रूप से स्वीकार किया हुआ परधर्म चाहे उसका क्षणिक नाटक कितना भी सुन्दर क्यों न हो तो भी अच्छा नहीं।

अर्जुन मोहवश अपने धर्म ( कर्त्तव्य ) को भूल रहा था। उसे कर्म और अकर्म समझ में नहीं आ रहे थे। उसने दुष्ट स्वजनों की हत्या को अकर्म समझ लिया था। यह विपरीत बोध धर्म और न्याय की स्थापना में बाधक हो रहा था इस लिए उन्होंने कहा—

'कर्मणो ह्यपि बोद्धव्यं बोद्धव्यं च विकर्मणः ।
अकर्मणश्च बोद्धव्यं गहना कर्मणो गतिः ॥

जैसे प्रसंगतः -क्षत्रिय का आततायी को मारना, कर्म है, पागल आततायी को प्राणदण्ड देना 'विकर्म' है, आलस्यवश पड़ा रहना अनुचित अकर्मण्यता है यदि कोई क्षमा से सुधर जाये तो शुभ अकर्मण्यता है। इन सबको जानना बहुत आवश्यक है।

कोई भी शुभ या अशुभ कर्म सर्वदा उपादेय या अनुपादेय नहीं होता। यदि किसी दुर्ग का प्रहरी सन्ध्योपासना के समय ध्यानमग्न हो जाये तो यह घोर अशुभ हो जाता है। सन्ध्योपासना एवं शुभ कर्म होता है। जानना अत्यावश्यक है। यदि कोई शत्रु गौ को माता मानने वालों के सामने गौओं को आगे कर युद्ध करता है तो वहा अशुभकर्म ( गौ हत्या ) भी शुभकर्म बन जाता है। वहां अकर्म में भी कर्म देखना पड़ता है। जो इस कर्म विकर्म और अकर्म तथा कर्म में अकर्म एवं अकर्म में कर्म को देखता है। वह स्वधर्म को समझ सकता है। वही अपने कर्त्तव्य का पालन कर सकता है।

पाठक बन्धुओं ! मेरे इस लेख का यही लक्ष्य है। आज हम और हमारी सरकार कर्म की इस गहनतम गति के भंवर में चक्कर काट रहे हैं। कर्त्तव्य पालन में मात्सर्य आ जाने से लक्ष्य से च्युत हो कर्म विकर्म और अकर्म को समझने में असफल हो रहे हैं। माता पिता भी कर्त्तव्य पालन से विमुख होकर बच्चों से वही सारे अकर्म करा रहे हैं। जो उन्हें भी कर्त्तव्यच्युत कराता है। उन्हें मानवीय मूल्यों की शिक्षा नहीं दी जाती। उन्हें स्व संस्कृतिसे प्रेम नहीं सिखाया जाता। मोहवश बच्चों को महान् अकर्म के ढेर में ढकेल रहे हैं। क्या ऐसे बच्चे कभी गहनतम मानवता अनुप्राणित ऋषियों की पवित्र संस्कृति के नैतिक मूल्यों को समझ सकते हैं ? कदापि नहीं क्योंकि ये ही आगे चलकर अध्यापक, अफसर, विधिवक्ता, न्यायाधीश, सेनानायक और नेता बनते हैं और ऐसी शिक्षा आगे की परम्परा को प्राप्त होती रहती है, अन्तः सारहीनता के कारण शुष्क जीवन धारा में बहते हुए क्या ये जीवन की गहराईयों को समझ सकते है ! नहीं, अधिक-से अधिक भौतिकता की झञ्झावातों में थपेड़े खाते हुए इधर उधर बिखर जाने के अतिरिक्त कुछ भी नहींकर सकते। यहां तक ही नहीं, जो कोई उद् बुद्ध संस्कार स्वदेशानुरागी जन होंगे उन्हें भी पथच्युत करने के संकोच नहीं करेंगे। इन सबके मूलमें काम कर रही होती है पाश्चात्य संस्कृत्यनुप्राणित कर्त्तव्य हीनता की शिक्षा देने वाली धर्महीन शिक्षा।

'यतो धर्मस्ततो जयः' की बात करते हैं किन्तु क्या है वह धर्म जिससे जय मिलता है ? धर्म कोई अन्य स्थूल पदार्थ नहीं, कर्त्तव्य का नाम धर्म है। जो कर्त्तव्य पालन में किसी प्रकार की लापरवाही नहीं बरतता वही वास्तविक धार्मिक है। जो मानवीय नैतिक मूल्य जीवन में धारण किये जाते हैं उसीसे मनुष्य धार्मिक बनता है। समाज

( शेष पृष्ठ ६ पर )

## "पाञ्चजन्य की आवाज सुननी पड़ेगी"

( शेष पृष्ठ ५ से आगे )

पढ़ने से या बाइबिल पढ़ने से, गुरुग्रन्थ साहब का पाठ करने से या त्रिपिटक में ही चिपके रहने से, मन्दिरों में धूपदीप दिखाकर घण्टी बजाने से, या रोज अग्नि में घी सामग्री की आहुति डालने से यदि कर्त्तव्य पालन में प्रवीणता नहीं आयी तो यह सब व्यर्थ है। इन कर्मकाण्डों से यदि जीवन में धैर्य, क्षमा, दम, अस्तेय, पवित्रता, इन्द्रिय संयम विवेक, सत्यता, अक्रोध, सन्तोष, तपः, ईश्वर प्रेम, अहिंसा, अपरिग्रह, अभ्युदय और निःश्रेयस की भावनाएं, नहीं आयीं तो सब आडम्बरों के जाल में दूसरों को फंसाकर आत्म प्रवञ्चन करने से लाभ क्या ?

वास्तविक सेवा भावना के बिना सेवा का बहाना लेकर अखण्डता को क्यों खण्डशः किये जा रहे है ? जोर जोर से खुदा का नाम लेकर मानव प्रेम की जगह शत्रुता पैदा कर निरीह प्राणियों की लाशों से जिन्दगी बसर करने वाले धर्म का ढोंग क्यों फैला रहे है ? धर्म के नाम पर आतंकवादियों को शरण देकर अखण्डता को तोड़ने ले षडयन्त्र को प्रोत्साहन दिया जा रहा है ? मानवता से खिलवाड़ करनेवाले देशद्रोहियों को क्यों नहीं कुचला जा रहा ? क्या इस विषय में हम अपने कर्त्तव्यों से हटकर गहनतम कर्म अकर्म की झञ्झावातों में भटक नहीं रहे है ? इन्हीं परिस्थितियों के लिए तो पाञ्चजन्य ने आवाज दी थी "विनाशाय च दुष्कृताम्" "धर्म संस्थापनार्थाय"।

आइये, हम ऐसे दुष्टों के नाश के लिये कर्म अकर्म और विकर्म को समझ कर 'स्वधर्म' को ठीक से समझें और उसकी रक्षा करे।

पाञ्चजन्य का यही सन्देश है। इसको यदि हम समझ सके तो राष्ट्र की अखण्डता बनी रह सकती है। दुष्टों का विनाश कर शांति की स्थापना की जा सकती है। इसके विपरीत यदि हम सोते रहे तो बाद में रोना ही शेष रह जाएगा।

---

—स्व० मंगलसिंह जी वाल्मीकि पौड़ीवाड़ा मेरठ के निवास पर शांति यज्ञ के उपरांत बोलते हुए श्री इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश ने पिछले वर्ग एवं हरिजनो को धार्मिक एवं पवित्र जीवन व्यतीत करने की प्रेरणा दी।

भगवान् के नियम सबके लिए एक जैसे है, उसकी व्याख्या करते हुए उन्होंने बताया कि कोई भी धनवान् यदि शराब, मांस, का प्रयोग करेगा एवं जुआ खेलेगा उसका पतन हुए बिना नहीं रह सकता। तथा जो गरीब और पिछड़ा परिवार परिश्रम करेगा और इन दुर्जनों से बचा रहेगा। उसकी उन्नति को कोई नहीं रोक सकता। अन्त में श्रीराम प्रधान ने महर्षि वाल्मीकि के पवित्र पदचिन्हों पर समस्त समाज को चला कर अपना जीवन सफल एवं पर हित के लिए समर्पित करने की प्रेरणा की। ब्र० देवेन्द्र

—कानपुर के श्री विश्वम्भरनाथ तिवारी ने आर्य मित्र के भूतपूर्व सम्पादक श्री उमेश चन्द्र जी के निधन पर दुःख एवं संवेदना प्रकट की है। तिवारी

### उत्सव

आर्य समाज जुही ( कानपुर )

आर्य समाज जुही कानपुर का उत्सव २९ से ३१ मार्च तक मनाया जायगा। मन्त्री

चन्द्रवली गुरुकुल ( वासुदेवपुर )

गुरुकुल चन्द्रवली वासुदेव पुर के उत्सव पर सामवेद पारायण यज्ञ ४ से ७ अप्रैल तक होगा। हरिशंकर शर्मा

## आचार्य बृहस्पति जी शास्त्री का निधन

आचार्य बृहस्पति जी शास्त्री के देहावसान का समाचार मिला। गुरुकुल विश्वविद्यालय वृन्दावन मे जब से मै उपकुलपति था वह मुख्याधिष्ठाता थे। कई वर्ष तक निकट का सम्पर्क रहा। वैसे पिछले २५-३० वर्ष से उनसे घनिष्ठ सम्पर्क रहा। उनके निधन से आर्य जगत् का एक मूर्धन्य विद्वान उठ गया। ईश्वर से प्रार्थना है कि उनकी आत्मा को शांति एवं दुखी परिवार को धैर्य प्रदान करें। प्रेमचन्द्र शर्मा
उप प्रधान सभा हाथरस

### आर्य जगत्

—आर्य समाज खेड़ा नवादा ( शाहजहांपुर ) का वार्षिकोत्सव १४ से १८ जनवरी तक मनाया गया। सभा के प्रचारक श्री ब्रह्मानन्द जी द्वारा वेद प्रचार किया गया। ऋषि लंगर लगाया गया, जिसमें लगभग दो हजार व्यक्तियों ने भोजन किया। मन्त्री

—आर्य समाज कटारपुर ( सहारनपुर ) का वार्षिकोत्सव २ से ४ मार्च तक सम्पन्न हुआ। मंत्री

—आर्य समाज नई बाजार पाहो ( मीरजापुर ) का उत्सव ३ से ४ फरवरी को सम्पन्न हो गया। मन्त्री

—आर्य समाज हासीपुर ( मीरजापुर ) का वार्षिकोत्सव ९ व १० फरवरी को मनाया गया। यज्ञ देव वानप्रस्थ

—आर्य उप प्रतिनिधि सभा जौनपुर के तत्वावधान में समस्त आर्य समाजों का सत्संग हुआ। व्याख्यान, भजन हुए।
तारानाथ मन्त्री

—आर्य समाज टिटौरा के वार्षिकोत्सव उत्सव पर ११ फरवरी को श्री इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश पधारे, आपका भव्य स्वागत किया गया। आपने अपने भाषण में आर्य समाज के संगठन को मजबूत बनाने के लिये प्रेरणा दी। ब्र० देवेन्द्र कुमार

—शिवाजी कालोनी मेरठ कैण्ट मे श्री सुरेश्वर दयाल के यहां, पारिवारिक मिलन में श्री पं० इन्द्रराज जी ने पारिवारिक मिलन का उद्देश्य एवं ऋषि बोध पर्व के महत्व पर प्रकाश डाला।
ब्र० देवेन्द्र कुमार

—२१ अप्रैल रविवार को ताल कटोरा गार्डन इन्डौर स्टेडियम दिल्ली में श्री स्वामी डा० सत्य प्रकाश जी की अध्यक्षता में त्याग मूर्ति महात्मा हंसराज जी का जन्म दिवस मनाया जायगा।
- रामनाथ सहगल मन्त्री

# शास्त्रार्थ महारथी पं० बिहारीलाल शास्त्री

( ले० डा० भवानीलाल भारतीय )

अद्भुत शास्त्रार्थी, तार्किक, प्रबल वक्ता तथा उपदेशक बिहारीलाल शास्त्री का जन्म फाल्गुन शुक्ल तृतीय सं० १९४७ वि० को मुरादाबाद जिले के पागबड़ा ग्राम में हुआ। इनके पिता का नाम पंडित अयोध्या प्रसाद था, जो भारद्वाज गोत्रीय गौड़ ब्राह्मण थे। परिवार में खेती तथा लेनदेन का काम होता था। बिहारीलाल जी का संस्कृत अध्ययन पंडित लोकनारायण तथा उनके पुत्र पं० केदारलाल से हुआ। इनके निकट रहकर उन्होंने अमरकोश लघु कौमुदी आदि ग्रन्थ पढ़े। प्रथमा परीक्षा उत्तीर्ण करने के पश्चात् इन्हें सम्भल की संस्कृत पाठशाला में अध्यापक का कार्य मिल गया। पं० वंशीधर पाठक तथा पं० शिवशर्मा के सान्निध्य से ये आर्य समाजी बने। कुछ समय तक मुरादाबाद के इस्लामिया स्कूल में शिक्षण कार्य किया। पुनः रतनपुर की जैन पाठशाला में भी शिक्षक रहे। जब पं० भोजदत्त शर्मा ने आगरा में आर्य मुसाफिर विद्यालय की स्थापना की तो बिहारीलाल जी वहां उपदेशक कक्षा को पढ़ाते रहे। १९२० से १९२४ तक आर्य उप प्रतिनिधि सभा जिला बिजनौर के अन्तर्गत प्रचार कार्य किया।

कालान्तर में बरेली के सरस्वती विद्यालयमें अध्यापन कार्य किया। अन्ततः जिला बदायूं के ककराली कस्बे में म्युनीसिपल इण्टर कालेज में संस्कृत के प्रवक्ता पद पर कार्य करते हुए १९५६ में अवकाश ग्रहण किया। यद्यपि आप विभिन्न स्थानों पर रहते हुए भी धर्म प्रचारार्थ जाते थे, किन्तु अवकाश ग्रहण कर लेने के पश्चात् तो आपने सर्वात्मना प्रचार कार्य को ही अंगीकार कर लिया। पं० बिहारीलाल शास्त्री ने अपने जीवन कालमें विभिन्न मतानुयायी विद्वानों से अनेक बार शास्त्रार्थ किए जिनमें आपको सदा विजय ही प्राप्त रही। आप एक ओजस्वी वक्ता तथा उत्कृष्ट लेखक भी हैं। आपके द्वारा लिखित साहित्य का विवरण इस प्रकार है।

वेदवाणी—वेद विषयक निबन्धों का संग्रह प्रथम संस्करण।
वेदवाणी—द्वितीय संस्करण जिला आर्य उपप्रतिनिधि सभा कानपुर द्वारा २०२५ वि० में प्रकाशित।

पशुबलि और वेद—
योगिराज श्री कृष्ण—
इस्लाम का स्वरूप—
धर्म तुला—
चारशास्त्रार्थ—
वैदिक पताका—

दम्भ दमन—प्रथम संस्करण २०२१ में श्री चन्द्रनारायण एडवोकेट तथा द्वितीय संस्करण १९७३ ई० में भद्रगुप्त वैद्य प्रधान आर्य समाज बिहारीपुर बरेली द्वारा प्रकाशित।

अंगद चरण
मूर्तिपूजा पर प्रामाणिक शास्त्रार्थ

क्या मूर्तिपूजा वेदोक्त है ? प्रेम पुस्तक भण्डार बरेली से २०२९ वि० में प्रकाशित।

उपर्युक्त मौलिक ग्रन्थों के अतिरिक्त शास्त्री जी ने स्वामी दर्शनानन्द कृत वेदान्त दर्शन के उर्दू भाष्य ( अपूर्ण ) का हिन्दी अनुवाद किया। यह अनुवाद प्रेम पुस्तक भण्डार बरेली द्वारा १९५१ ई० तथा १९७३ ई० में प्रकाशित हो चुका है। उनका चाणक्य नीति का भाषानुवाद तथा दृष्टान्त सागर भी प्रकाशित हुए हैं। चाणक्य नीति का यह अनुवाद धर्मसिंह सत्यदेव आर्य बरेली द्वारा १९३४ ई० में सर्वप्रथम प्रकाशित हुआ था।

## आर्य साहित्यकारों की सेवा में

डा० सत्यकेतु विद्यालङ्कार की आर्य समाज के इतिहास लेखन की योजना के अधीन मैं आर्य समाज के साहित्य और शोध कार्य विषयक खण्ड का लेखन कार्य कर रहा हूं। अतः आर्य समाज के लेखकों, साहित्यकारों, पत्रकारों के प्रकाशकों से निवेदन है कि वे स्वकार्य का विवरण मुझे निम्न पते पर भेज दें।

—डा० भवानीलाल भारतीय
कोठी नं० ३ जी० सेक्टर १४ चण्डीगढ़
पिन १६००१४

—o—

## आर्य समाज गोरखपुर में शुद्धि समारोह

आर्य समाज गोरखपुर ( बहरामपुर ) में ३ फरवरी को सत्संग के पश्चात् सैकड़ों आर्य सदस्यों की उपस्थिति में श्री पं० सुरेश चन्द्र वेदालङ्कार तथा प्रताप कुमार सक्सेनाके पौरोहित्य में रेलवे वर्कशाप गोरखपुर में कार्यरत श्री सुरेन्द्र कुमार जौन एवं उनकी पत्नी सुशीला जौन तथा उनका सम्पूर्ण परिवार दो बच्चे एवं दो बच्चियां ईसाई धर्म छोड़ कर लगभग २० वर्ष बाद शुद्धि संस्कार करके पुनः वैदिक धर्म में प्रविष्ठ हुए

डा० विनय प्रताप

—o—

## हल्द्वानी आर्य समाज में श्रद्धांजलि यज्ञ

आर्य समाज हल्द्वानी के भूतपूर्व मन्त्री, आर्य मित्र के भूतपूर्व सम्पादक श्री उमेश चन्द्र जी के निधन के कारण आर्य समाज में २० से २५ फरवरी तक श्रद्धांजलि यज्ञ किया गया। वे आर्य समाज के कर्मठ कार्यकर्ता और चलते फिरते संस्था थे। उनके निधन से उत्तराखण्ड में निराशा सी फैल गई है। आर्य समाज के सभी सदस्य श्रद्धांजलि अर्पित करते हैं। बांकेलाल कंसल नैनीताल

—आर्य कन्या गुरुकुल नरेला ( दिल्ली ) का वार्षिकोत्सव ९ से १० मार्च को मनाया गया। वैद्य कर्मवीर आर्य

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० फाल्गुन २६
चैत्र कृ० ११ रविवार
१७ मार्च १९८५ ई०

आर्यमित्र

उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र

३८३५—श्री सम्पादक जी
गुरुकुल पत्रिका
गुरुकुल कांगड़ी, (सहारनपुर)

# महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह मेरठ में विशाल पैमाने पर दिनांक १८, १९ तथा २० मई १९८५ को शर्मा स्मारक मैदान मेरठ शहर में मनाया जायेगा। इसकी तैयारी आरम्भ हो चुकी है।

इस अवसर पर आर्यजगत् के अनेक विद्वान् संन्यासी तथा उपदेशक और भजनोपदेशक पधारेंगे।

कृपया इसका प्रचार-प्रसार अपने-अपने क्षेत्र में आरम्भ करें। तथा धन एकत्र कर मेरे नाम से आर्यसमाज मेरठ शहर के पते पर, चैक, मनीआर्डर तथा बैंक ड्राफ्ट से भेजें। —इन्द्रराज मन्त्री जिला सभा मेरठ

## आर्य समाज भवन स्वच्छ रहें .

खेद है कि अधिकांश आर्य समाज के भवनों में स्वच्छता तथा पवित्रता पर कम ध्यान दिया जाता है। कहीं किरायेदार रह रहे हैं, कहीं विद्यालय चल रहे हैं और कहीं गोदाम बना रखे गए हैं। यह अनुचित है। इससे आर्य समाजकी गरिमा कम होती है। अतः मेरा आर्य समाज के अधिकारियों से अनुरोध है कि भवन की पवित्रता पर ध्यान दें। किराएदारों से स्थान खाली करायें। विद्यालयों का भी प्रबन्ध अन्य स्थानों पर किया जाय। आशा है आर्य बन्धु मेरे अनुरोध पर ध्यान देंगे। भवन में यज्ञ—प्रवचन धार्मिक सत्संग आदि ही हुआ करें।

स्वामी कर्मानन्द
—५ मीरा बाई मार्ग लखनऊ।

## उत्सव—

### आर्यसमाज गया

आर्यसमाज गया का वार्षिक उत्सव २१ से २४ मार्च तक मनाया जायगा। —मंत्री



—आर्यसमाज बढ़ौली (अलीगढ़) का वार्षिकोत्सव २२ से २४ फरवरी तक समारोह से मनाया गया। —चन्द्रपालसिंह आर्य

—आर्यसमाज निरालानगर लखनऊ का उत्सव १५ से १७ फरवरी तक मनाया गया। —देवीप्रसाद आर्य

—आर्यसमाज जमानियां का वार्षिक उत्सव २४ से २८ फरवरी तक मनाया गया। —मन्त्री

—आर्यसमाज रेलवे कालोनी बिस्मिल चौक वेद मन्दिर गोरखपुर के तत्वावधान में १७ फरवरी को ऋषि बोधोत्सव मनाया गया।

## आवश्यक सूचना

### कृपया अपना ग्राहक नम्बर अवश्य देखिये

आर्य मित्र के निम्न सदस्यों का शुल्क १५ जनवरी १९८५ को समाप्त हो गया है। वी. पी भेजने में ४-५० अधिक पोस्टेज लगते हैं इसलिए सदस्यों से प्रार्थना है कि वे अपना शुल्क १५ दिन के अंदर १६) मनीआर्डर द्वारा अवश्य भेज दें ताकि वी. पी. न भेजी जाय। जिन ग्राहकों की तरफ अब तक मूल्य शेष है, वे भी शीघ्र ही १६) भेज दें अन्यथा उनके नाम भी वी. पी. भेजी जायेगी। अगर समय के अन्दर रुपया न आया तो वी. पी भेजने के लिए हमें बाध्य होना पड़ेगा। कृपया अपने-अपने ग्राहक नम्बर नोट कर लें, नम्बर नीचे लिखे जाते हैं।—

८१८, ८२२, १८१५, १९२२, २९६८, ४२९८, ५४३६, ६३२२, ६३२८, ६३४४, ६४८१, ६५७३, ८१८३, ८३९६, ८४८९, ८४९३, ८४९६, ८५०३, ८५०९, ८७००, ८७०९, ८७१३, ८७९१, ९०७५, ९०८६, ९३८३, ९३९०, ९३९२, ९४८४, ९७८६, ९७९१, ९७९२, १००६३, १००६७, १००८४, ११०९७, १११०१, ११११०, ११४०३, ११४४४, ११४५९, ११४६४, ११४६५, ११४६७, ११४७०, ११४७१, ११४७४, ११४७७, ११७८२, १२०८१, १२०८३, १२०८४, १२०९०, १२०९५, १२०९६, १३०३२, १३०३३, १३०३४, १३०३५, १३०३६, १३० , २०४१, १३०४२, १३०४३, १३०४५, १३०४६, १३०४७, १३०४८, १३०४९, १३०५०।

## फरवरी १९८५ में जिनका शुल्क समाप्त

३५९, ९४३, ११५१, ११६८, २३५२, २९३१, ३६२२, ४२७३, ४२९३, ४३१२, ४५३२, ४७८५, ४७८९, ५२०१, ५४८६, ५७९६, ५९२२, ६०६२. ७०९२, ८२०१, ८५१६, ८७३०, ९०७०, ९०९०, ९०९५, ९१०२, ९१०६, ९६०३, ९६०६, ९६१२, ९८०८, ९८१७, ९८३४, ९८३६, १००९१, १००९६, १००९७, १०१०२, १०१०९, १०१३, १०१११५, १०११८, ११५०५, ११५१४, ११५४१, ११८५३, ११८५४, १२१०८, १२१२१, १२५७६, १२५७८, १२५७९, १२५८३, १२५८५, १२५९२, १२८२०, १२८२१, १२८२३, १२८२५, १२८३१, १२८३२, १२८३३, १२८३६, १२८३८, १२८४०, १२८४३, १३०५२, [illegible] १२०२५, १२०२७, १२०२८, १२०५ १३०६०।

विनीत—
व्यवस्थापक



स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए भगवानदीन आर्य भास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से श्री विश्वम्भर दयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ | घोषणा पत्र सं० ७/२८-२ ८५

वर्ष ८८ ] मा० चैत्र ३, चैत्र शुक्ल ३ रविवार संवत् २०४१ वि०, दि० २४ मार्च १९८५ [ अङ्क ८

## प्रार्थना

ओं सर्वे निमेषा जज्ञिरे विद्युतः पुरुषादधि । नैनमूर्ध्वं न तिर्यञ्चं न मध्ये परि जग्रभत् ॥

—यजु० ३२-२

भावार्थ—उस प्रकाशमान पूर्ण परमेश्वर से सब निमेष उत्पन्न हुए । इस (परमेश्वर) को न ऊपर, न इधर-उधर, न मध्य में कोई भी परिगृहीत कर सकता है । (अर्थात् वह परमेश्वर एक देशी नहीं किन्तु सर्व व्यापक है । )

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
मनमोहन तिवारी
सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# स्वामी कर्मानन्द की हत्या का प्रयास

## स्वामी जी की हालत चिन्ताजनक

### मथुरा सिविल हास्पिटल में उपचार हेतु तत्काल ले जाया गया

### मुख्य अभियुक्त योगेन्द्र तथा साथी फरार हो गये



श्री स्वामी कर्मानन्द जी

मथुरा में आर्यजगत् के कर्मठ संन्यासी तथा गुरुकुल वृन्दावन के मुख्य अधिष्ठाता स्वामी कर्मानन्दजी को दि० १२ मार्च १९८५ को रात्रि साढ़े नौ बजे जब वह श्री जयकुमार मुद्गल के यहां जा रहे थे, तभी योगेन्द्र तथा उनके साथी ने जीप पर सवार होकर निकले और स्वामी जी के ऊपर जीप चढ़ाने का प्रयास किया, किन्तु असफल रहे । स्वामी जी के बच जाने पर योगेन्द्र तथा साथियों ने जो बन्दूक–पिस्तौल–लोहे की राड और लाठी से मुस्तैद थे जान से मारने के लिये सभी टूट पड़े–उन्हें घायल कर दिया । मुख्य अभियुक्त योगेन्द्र ने पिस्टल से फायर का प्रयास किया, तभी भीड़को आते देखकर सभी हमलावर भागने में सफल हो गये । स्वामी जी को तत्काल अस्पताल में भर्ती कराया गया जहां उनकी स्थिति चिन्ताजनक है ।

पाठकों को स्मरण होगा कि विगत १० सितम्बर १९८४ को इसी अभियुक्त तथा इसके साथियों ने आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के कार्यालय में सभा मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी पर भी दुनाली बन्दूक से फायर किया था । दैवयोग से कुछ इञ्च हट जाने से तिवारी जी बाल-बाल बच गये । योगेन्द्र तथा उनका साथी लखनऊ में हजरतगंज थाने की पुलिस द्वारा बन्दूक के साथ गिरफ्तार कर लिया गया था । इसके बाद इसी अभियुक्त दल ने मैनपुरी में जनवरी ८५ में श्री ध्रुवपाल जी पर भी उनके ग्राम के निकट आक्रमण किया था परन्तु वह भी बाल-बाल बच गये ।

स्वामी कर्मानन्द जी पर प्राणघातक हमले की समस्त आर्यजगत् द्वारा भर्त्सना की गयी, सभा मन्त्री श्री तिवारी जी को लखनऊ में स्वामी जी पर हमले की सूचना मिलते ही सभा अधिकारियों से सम्पर्क करके तुरन्त उचित कारवाई करने का अनुरोध किया गया । सभा की उपप्रधान श्रीमती सन्तोषकुमारी सदस्य विधान परिषद् ने इस काण्ड की कठोर शब्दों में निन्दा की है ।

सभा प्रधान श्री इन्द्रराज जी ने मेरठ से सम्पर्क करके समस्त जानकारी प्राप्त की और मथुरा जिला अधिकारियों से उचित कारवाई हेतु अनुरोध किया है ।

# आर्य्यमित्र

लखनऊ-रविवार, २४ मार्च १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८६

सम्पादकीय

उत्तर-प्रदेश का

## नवीन मंत्रिमंडल

श्री नारायण दत्त तिवारी—मुख्य मन्त्री ने पूर्ण रूपेण सम्यक विचार करके उत्तम छवि वाले और अनुभवी क्रियाशील विधायकों का चयन करके नवीन मन्त्रिमंडल का गठन किया है। उत्तर प्रदेश भारत का वृहद्तम राज्य है—यहाँ की समस्यायें भी बहुल हैं और प्रदेश विकासोन्मुख है। अतएव यदि अन्य प्रान्तों की अपेक्षा यहाँ मन्त्रिमण्डल की संख्या अधिक होती है तो उचित ही है। आर्य-मित्र नवीन मन्त्रिमण्डल के सदस्यों का स्वागत करता है तथा अपेक्षा है कि मन्त्रिमण्डल का प्रत्येक सदस्य पूर्ण दक्षता के साथ न्याय एवं नैतिकता के आदर्श पर आरूढ़ रहते हुए कार्य करेगा तथा प्रधान मन्त्री श्री राजीव जी के अनुसार उत्तम छवि प्रतिबिम्बित करते हुए सफल होंगे। परिवर्तित जन-मत और नवीन रक्त की आकांक्षाओं की आपूर्ति की ओर मन्त्रि-मण्डल सचेष्ट रहेगा। पं० नारायण दत्त तिवारी अनुभवशील जन सेवी हैं निष्ठावान हैं और सदैव शुभ्र-छवि के व्यक्ति रहे है उनके नेतृत्व में मन्त्रि मण्डल सफलता पूर्वक कार्य करेगा और उनकी प्रेरणा से लाभान्वित रहेगा।

उत्तर प्रदेश के अनुभवी राज्य-पाल श्री चन्द्रेश्वर प्रसाद नारायण सिंह भी साधुवाद के पात्र हैं कि उन्होंने समस्त मन्त्रिमण्डल को भारत की राष्ट्र भाषा हिन्दी में शपथ दिलायी। श्री सिंह विगत कई वर्षों से उत्तर प्रदेश राज्य की राज्यपाल के रूप में सेवा कर रहे हैं। राज्य के विकास और सांस्कृतिक समुत्थान के प्रति प्रयत्नशील रहे हैं। प्रदेश का प्रतिनिधित्व भी कुशलतापूर्वक करने में सक्षम रहे हैं। श्री सिंहजी की अवधिपूर्ण हो गयी है और निकट भविष्य में वह राज्यपाल पद का भार अन्य को सौंप कर यहाँ से जानेवाले हैं। 'आर्यमित्र' उन्हें भाव भीनी विदाई दुःखी हृदय से दे रहा है। और आशा है कि सदैव उनका हृदय उत्तर प्रदेश के साथ रहेगा और हमें उनका स्मरण आता रहेगा।

## बेतुका राग

उत्तर प्रदेश के नव निर्वाचित विधायकों को शपथ दिलाई जा रही थी। सभी उत्तर प्रदेश की भाषा हिन्दी में शपथ ग्रहण कर रहे थे। इसी बीच चौधरी चरण सिंह के नेतृत्व की दलित किसान मजदूर पार्टी के एक नव निर्वाचित विधा-यक श्री शफीकुर्रहमान जी ने उर्दू में शपथ ग्रहण की फरयाद की। कितना खेद है कि विगत पैंतिस वर्षों से उत्तर प्रदेश में सभी हिन्दी पढ़ रहे है। पता नहीं कि यह विधायक महोदय हिन्दी से अनभिज्ञ क्यों रहे। जिस क्षेत्र से निर्वाचित होकर आये क्या वहाँ के मतदाता भी हिन्दी से शून्य थे। ऐसी बातें केवल हठधर्मी है और संकुचित भावनाओं को उभारने वाली है। आशा है चौधरी चरण-सिंह जी अपनी पार्टी के इन विधा-यक को समुचित परामर्श देंगे कि भविष्य मे हिन्दी-उर्दू विवाद उजागर न करें। शपथ दिलाने वाले वरिष्ठ जन विधायक ने उन्हें पृथक कक्षमें बैठा दिया और अकेले उर्दू में शपथ दिलाई। यद्यपि यह भी उचित नहीं था। उत्तर प्रदेश की भाषा सर्वसम्मत हिन्दी है। उसीमें शपथ ग्रहण करना नियमित है। यदि वृद्ध विचारशील व्यक्ति चौधरी की मनोभावना का होता तो उर्दू में शपथ दिलाने से इन्कार कर देता।

आचार्य रमेश चन्द्र एम० ए०

# १०सितम्बर १९८४की घटना के बाद तीसरी घटना

## उत्तर प्रदेश पुलिस प्रशासन ध्यान दे

दस सितम्बर १९८४ को उत्तर प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा ५-मीराबाई मार्ग में सभा मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी पर प्राणघातक हमला योगेन्द्र तथा उनके साथियों द्वारा किया गया। सभा के मुख्य पत्र आर्य मित्र के माध्यम से तथा सभा के अधिकारियों का एक प्रतिनिधि मण्डल सभा की उप प्रधान श्रीमती संन्तोष कुमारी सदस्य विधान परिषद् के नेतृत्व में माननीय मुख्य मन्त्री श्री नारायणदत्त तिवारी तथा उत्तर प्रदेश कांग्रेस (आई) के अध्यक्ष राजा विश्वनाथ प्रताप सिंह तथा उत्तर प्रदेश के पुलिस महा निदेशक एवं पुलिस महा निरीक्षक श्री जे० एन० चतुर्वेदी से मिला था और माँग की थी कि सभा कार्यालय और अधिकारियों की सुरक्षा हेतु आवश्यक कदम उठायें साथ ही योगेन्द्र तथा उनके साथियों के विरुद्ध कठोर कारवाई की जाय। परन्तु खेद के साथ लिखना पड़ रहा है कि पुलिस प्रशासन ने दस सितम्बर १९८४ की घटना के उपरांत अभियुक्तों के विरुद्ध कठोर कारवाई की गयी होती तो मैनपुरी तथा मथुरा की घटना बच सकती थी—उत्तर प्रदेश पुलिस प्रशासन की उदासीनता पर आर्य जगत् में रोष व्याप्त है।

सभा मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश

### श्री इन्द्रराज जी प्रधान सभा का फरवरी का कार्य विवरण

१-२-८५ दिल्ली
२-२-८५ अन्तरंग सभा देहरादून के लिए प्रस्थान
३-२-८५ देहरादून
४-२-८५ हरिद्वार
५-२-८५ दिल्ली
६-२-८५ मेरठ
७-२-८५ मुजफ्फर नगर
८-२-८५ मेरठ
९-२-८५ "
१०-२-८५ ग्राम खुर्व मेरठ तथा संत रविदास गोष्ठी में भाषण।
११-२-८५ केन्द्रीय सभा द्वारा आर्य परिवार मिलन सत्संग श्री सुरेश्वरदयाल जी के निवास पर भाषण दोपहर आर्य समाज टिटौटा वार्षिकोत्सव
१२-२-८५ मेरठ ऋषिबोध सप्ताह में शामिल तथा रोग का भयंकर आक्रमण
१३-२-८५ मेरठ ऋषि बोध सप्ताह
१४-२-८५ पिलखुआ
१५-२-८५ विहुली गढ़मुक्तेश्वर
१६-२-८५ मेरठ ऋषिबोध सप्ताह
१७-२-८५ केन्द्रीय समिति की ओर से ऋषि बोध पर्व का संयोजन तथा गाजियाबाद गये।
१८-२-८५ निर्माण शताब्दी गंज मुरादाबाद के लिये प्रस्थान।
१९-२-८५ मुरादाबाद आध्यात्म सम्मेलन की अध्यक्षता तथा यज्ञ की पूर्णाहुति पर प्रवचन।
१९/२/८५ रात्रि को आर्य समाज सिविल लाइन्स अलीगढ़ में व्याख्यान तथा आर्य समाज सासनी गेट अलीगढ़ में व्याख्यान।
२०/२/८५ महर्षि दयानन्द निर्माण शताब्दी मवाना (मेरठ) में गो रक्षा सम्मेलन में भाषण दोपहर को। तथा रात्रि को देहरादून
२१/२/८५ दिल्ली
२२/२/८५ मेरठमें आर्य स. का कार्य
२३/२/८५ " " " "
२४/२/८५ आर्य समाज मेरठ शहर का निर्वाचन
२५/२/८५ मुरादाबाद
२६/२/८५ मुरादाबाद
२७/२/८५ मेरठ
२८/२/८५ मुजफ्फर नगर

ब्र० देवेन्द्र

# अध्यात्म सुधा

## अब तो मैं दिग्विजयी हूं

(श्री सुरेशचन्द्र वेदालङ्कार एम.ए. एल.टी. ९ ए. इ. १ ओबरा, मिर्जापुर)

अजैष्माद्यासनामाद्याभूमानागसो वयम् । अथर्व. १६-६-१

( अद्य) आज ( अजैष्म ) हमने सब तरह ( अपनी दुर्वृत्तियों-दुर्भावनाओं पर ) विजय प्राप्त करली है ( अद्य असनाम् ) आज हम को जिस वस्तु की कामना थी, वह प्राप्त हो गई। इस तरह अब ( वयम् ) हम ( अनागसः ) निष्पाप (अमूम) हो गये हैं।

मनुष्य का जीवन एक यात्रा है। जिस दिन से उसका जन्म होता है, उसी दिन से उसकी यात्रा प्रारम्भ हो जाती है। कई मंजिलों, कई दिशाओं, कई निर्जन वनों, कई हरेभरे मैदानों, कई गर्जनी नदियों, कई सुनसान रेगिस्तानों, कई पहाड़ों, कई ग्रामों-नगरों से गुजरता है-मनुष्य उसकी यात्रा में कई जगह बाजे बजते हैं, स्वागत गान होते हैं और कई जगहों पर निराशा और दुःख की घटायें छाई रहती हैं, कहीं चीखें गूंज रही होती हैं। कई जगह मुस्कराहटें, कई जगह आंसू। कहीं खुशी के फूल दिखाई देते हैं तो कहीं चिन्ता की घटायें, कहीं सफलता की फूल मालायें, कहीं असफलता के कांटों का ताज दिखाई देता है। यह है मानव जीवन की यात्रा।

इस जीवन-यात्रा का लक्ष्य है सफलता-विजय। जीवन में इस विजय और सफलता के लिए जो ईश्वर विश्वास और आत्म विश्वास को खो देता है वह यात्रा में पराजित हो जाता है।

इस आत्मविश्वास और ईश्वर विश्वास के बलबूते पर मनुष्य अपनी दुर्वृत्तियों, दुर्भावनाओं, कमजोरियों, चिन्ताओं पर विजय प्राप्त कर लेता है। आज हमें जिन वस्तुओं की कामना थी वह तो प्राप्त होती हैं, ईश्वर विश्वास हमें निष्पाप भी बनाता है। यदि मनुष्य प्रभु की सेवा में कुछ पत्र, पुष्प चढ़ाना आवश्यक समझता है तो सारी सम्पदा उनके चरणों में रखना कितना सुन्दर है। जीवन का इससे अच्छा और क्या उपयोग हो सकता है कि उसका प्रत्येक क्षण प्रभु की सेवा में लगे, प्रत्येक कार्य, विचार और हमारा प्रत्येक शब्द उनकी सेवा के लिए हो। सब कुछ ईश्वरार्पण करके उसकी आज्ञा के अनुसार, उसकी इच्छा पूर्ति के लिए कीजिए। इससे आपके जीवन में विजय, आनन्द, शान्ति, मधुरता और विश्वास का प्रवेश होगा। जीवन में साहस और शक्ति आएगी।

पुराने हिब्रू लेखों में एक ऐसे सेनाध्यक्ष की कहानी पढ़ी थी जो एक लड़ाई में हार गया था। हार का समाचार जब उसकी स्त्री को पता लगा और उसने अपने पति के पराजित चेहरे पर भय और आशंका के चिह्न देखे तो वह अपने पति के कमरे में गई। सेनाध्यक्ष अपनी पत्नी को खड़े देखकर बोला-'मेरी सेना के पैर उखड़ गए, वह हार के निकट है।'

स्त्री ने उत्तर दिया-'यह मैं जानती हूं पर मेरे पास तो इससे भी बुरी खबर है।'

'इससे भी बुरी' सेनाध्यक्ष चिल्लाया 'इससे भी बुरी क्या हो सकती है?'

लेकिन उसकी पत्नी रुकी नहीं कहती ही गई 'सुना है मैंने कि तुम लड़ाई में हार गये', बातचीत से तो देख रही हूं कि तुमने ईश्वर विश्वास, आत्मविश्वास और इनसे उत्पन्न साहस भी खो दिया। अब सोचो कि वह हार बड़ी कि यह? यह खबर ज्यादा बुरी कि वह?

सचमुच मनुष्य जब तक अपने जीवन धन को पहचानता नहीं है उसमें कमजोरी और पराजय की भावना आती है और जब वह अपने जीवन-धन को जान लेता है तो उसके मुख से निकल पड़ता है-"अजैष्माद्यासनामाद्याभूमानागसोवयम्" आज हमने जीत लिया है, आज हमने धन प्राप्त किया है और अब हम साहसी और निष्पाप हो गये हैं। उसके मुख से निकल पड़ता है-

हे विश्वनाथ ! हे विश्वंभर !
जब से शरण गही तेरी,
तब से तो मैं दिग्विजयी हूं।
तबसे संसृति दासी मेरी ॥
इसलिए कि मेरी इच्छा अब
तेरे इङ्गित पर अवलम्बित ॥
किसमें है इतनी शक्ति मुझे
जो रखे अभिमत वंचित ॥
यदि तुम सबके स्वामी हो तो
स्थावर जंगम सब मेरे हैं ॥
निष्पाप और हूं निष्कलङ्क।
निर्दोष अपरिछिन्न हूं मैं ॥
मुझको अब कोई कमी नहीं।
हे विश्वकोष मेरा ही धन।
मुझ में अब कोई कमी नहीं
हूं पूर्ण पूर्ण अब मैं भगवन् ॥

## वृहद् सम्मेलन

नैनीताल नागरिक नवयुवक मण्डल द्वारा स्थान-आर्यसमाज नैनीताल

दिनांक-२५ मई १९८५ सायं ४ बजे से।

वार्षिकोत्सव आर्यसमाज नैनीताल के मध्य उत्साही चरित्रवान राष्ट्रभक्त युवकों ने यह अपूर्व आयोजन भारतीय संस्कृति की मानमर्यादा को स्थिर रखने हेतु किया है। इस सम्मेलन की अध्यक्षता हेतु भारत के भूतपूर्व प्रधान मन्त्री श्री मोरार जी भाई देसाई को जो ९०वर्ष की आयु पूरी कर चुके हैं, आमन्त्रित किया गया है। दादाधर्माधिकारी भी आमंत्रित हैं। इसका उद्घाटन श्री रामगोपाल शालवाले, प्रधान सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा, दिल्ली करेंगे। किसी भी जाति समुदाय के उन बुजुर्गों से करबद्ध अनुरोध है जो अपनी आयु के ८० वर्ष ३० अप्रैल १९८५ को पूर्ण कर चुके हों, वे अपने पधारने एवं अपने अनुभवों द्वारा मार्गदर्शन करने की स्वीकृति २० मई १९८५ तक आर्यसमाज नैनीताल के मन्त्री के पास भेजने की अनुकम्पा करें। उनके लाने तथा पहुंचाने की व्यवस्था की जायेगी।

नवयुवक समाज में एक जलपान एवं प्रत्येक बुजुर्ग को एक ऊनी शाल द्वारा सम्मानित करने का आयोजन कर रहा है। नगर के सभ बन्धु-बान्धवों से प्रार्थना है कि समय पर पधार कर अपना सम्मा प्रस्तुत करें। —सुबोधकुमार बंसल

# जातिवाद: समस्या—समाधान

( श्री स्वामी विद्यानन्द सरस्वती डी—१८/१६ माडल टाऊन, दिल्ली )

मानव जाति और उसकी सामाजिक व्यवस्थाओं के कुछ मौलिक लक्षण होते हैं। जो उसकी संस्कृति को उसका रूप और वैशिष्ट्य प्रदान करते हैं। किसी ऐतिहासिक संस्कृति की बात करने का अर्थ है उसे जीवित रखने वाले मूल्यों और विश्वासों की बात करना, उसके सामाजिक ढांचे का निर्धारण करने वाले तत्वों की बात करना। भारतीय संस्कृति एक लम्बी और वैविध्यपूर्ण परम्परा है—दर्शन और धर्म, कला और साहित्य, विज्ञान और मानव विज्ञान के क्षेत्रों में महान् प्रयास है।

भारतीय अथवा वैदिक संस्कृति का आधार वर्णाश्रम व्यवस्था है। उसी के ताने बाने से समाज की व्यवस्थित संरचना संभव है। और वर्णाश्रम व्यवस्था का आधार है भोग एवं त्याग तथा व्यष्टि एवं समष्टि के समन्वय से युक्त उसकी आध्यात्मिक पृष्ठभूमि।

कोई भी व्यक्ति सर्वज्ञ अथवा सर्वशक्तिमान् नहीं है। हर किसी का सामर्थ्य सीमित है। अतः वह अपनी सारी शक्ति को एक स्थान पर केन्द्रित करके किसी एक दिशा में लगा देना चाहता है। प्रारम्भिक कक्षाओं में विद्यार्थी अनेक विषयों का सामान्य ज्ञान प्राप्त करता है। क्रमशः विषयों की संख्या घटती जाती है। विस्तार कम होता जाता है, गहराई बढ़ती जाती है। अन्ततः वह अपनी प्रवृत्ति और सामर्थ्य के अनुसार कोई एक विषय छांट लेता है और उसमें कौशल प्राप्त करने, निष्णात होने—करने के लिये अपने आपको सर्वात्मना उसी में समर्पित कर देता है। यह वैशिष्ट्य अथवा ही वर्णव्यवस्था का मूल है। पूर्वजन्म के संस्कार, पैतृक संस्कार एवं प्रेरणा, पारिवारिक एवं सामाजिक परिवेश, वातावरण एवं निजी पुरुषार्थ सब मिल कर उसे कार्य विशेष में प्रवृत्त करते हैं, इस प्रकार वर्णव्यवस्था अपनी अपनी योग्यता, रुचि एवं सामर्थ्य के अनुसार प्रत्येक व्यक्ति का, कर्त्तव्य निश्चित कर देती है। 'कर्मक्रियाविभेदेन चातुर्वर्ण्य प्रतिष्ठितम्'—गुण-कर्म—स्वभाव के अनुसार जो व्यक्ति जिस कार्य के लिए उपयुक्त हो उसे उस कार्य में लगाना समाज का कर्त्तव्य है और उसकी अपेक्षा करना व्यक्ति का अधिकार है।

शिक्षा, विज्ञान और नेतृत्व की योग्यता से किन्तु त्याग भाव से समाज की सेवा करने वाले श्रमकारों को ब्राह्मण के नाम से अभिहित किया गया। रक्षा और शासन की योग्यता रखने वाले समाज की रक्षा में तत्पर श्रमकारों को क्षत्रिय विभाग में संगठित किया गया। इसी प्रकार उत्पादन और वितरण व्यवस्था में कुशल व्यक्तियों को वैश्य का नाम दिया गया। कार्य का चुनाव प्रत्येक व्यक्ति की इच्छा और योग्यता पर निर्भर है। कोई पैतृक कार्य करने के लिये बाध्य नहीं। शारीरिक श्रम करने वालों को शूद्र वर्ग में संगठित किया गया। इस प्रकार अपनी अपनी क्षमता के अनुसार सभी समाज हित में अपने अपने कर्त्तव्य का पालन करते हैं। सभी श्रमकार हैं और एक दूसरे पर आश्रित। इस व्यवस्था में एक ही व्यक्ति के हाथों में अधिकार, ऐश्वर्य, प्रतिष्ठा और भोग केन्द्रीभूत नहीं हो पाता

वेद ने किसी के साथ पक्षपात नहीं किया। 'ब्राह्मणोऽस्य मुख-मासीत्' कह कर यही बताया है कि किसी भी समाज में ज्ञानियों का स्थान सर्वोपरि होता है। प्रकृति ने भी ज्ञान प्रधान सिर को शरीर में सबसे ऊपर रक्खा है। वह सदा ही ऊंचा रहता है। जब हम अंगों को एक सीध में लिटा कर रखना चाहते हैं तब भी तकिया लगा कर अथवा कोहनी का सहारा देकर सिर को कुछ ऊंचाकर देना पड़ता है, अन्यथा शरीर को चैन नहीं मिलता। यथास्थान सभी अंगों का अपना अपना स्थान है। इसमें किसी प्रकार के रागद्वेषकी बात नहीं है। एक व्यवस्था है जिसमें रहते हुए सब अपना अपना काम करते हैं। संसार में कौन सा ऐसा देश या समाज है जहां इस प्रकार का वर्गीकरण नहीं है। नाममात्र का अन्तर है। वैश्य को शूद्र को क्षत्रिय को या और ब्राह्मण को या विशेष नाम दिये गये हैं।

श्री जगजीवनराम प्रायः वर्णव्यवस्था की आलोचना करते रहते हैं। एक बार मैंने पत्र लिखकर पूछा कि आप जन्मगत प्रचलित जाति-व्यवस्था को बुरा समझते हैं या गुण-कर्म-स्वभावपर आश्रित वर्णव्यवस्था को भी ? उनका उत्तर था-'गुण-कर्म-स्वभाव पर आश्रित वर्णव्यवस्था मात्र धोखा है।" वस्तुतः वेदों, उपनिषदों, स्मृतियों, दर्शनों, रामायण, महाभारत आदि द्वारा प्रतिपादित और मनु याज्ञवल्क्य, गौतम, कपिल कणाद, व्यास और वाल्मीकि आदि ब्रह्मासे लेकर जैमिनि पर्यन्त ऋषियों द्वारा अनुमोदित गुण-कर्म-स्वभाव पर आश्रित वर्णव्यवस्था को मात्र धोखा कहना अनर्गल प्रलाप होगा और वास्तविकता को न समझ कर अपने आपको और दुनिया को धोखा देना होगा। आध्यात्मिक, सामाजिक, आर्थिक, एवं सामाजिक सभी दृष्टियों से निर्दोष इस व्यवस्था में वर्तमान में यदि कोई दोष दिखाई देते हैं या उसमें अव्यावहारिकता का अभास होता है तो वह व्यवस्था की शिथिलता या उसके ठीक पालन न होने के कारण है। शास्त्रीय विधान में कोई दोष नहीं है। आज जहां देखो भ्रष्टाचार फैला है, चारों ओर हिंसा का वातावरण है, लूट मार का बाजार गर्म है, सचाई ढूंढने पर भी नहीं मिल पाती चरित्र का मानों दिवाला निकल गया है। किन्तु सदाचार, ईमानदारी, सत्य, अहिंसा, ब्रह्मचर्य आदि के व्यवहार में न होनेसे क्या इन्हें अव्यावहारिक करके इनकी अच्छाई से इन्कार किया जा सकता है ?

यह ठीक है कि जहां एक ओर जन्म या अवसरों की कमीके कारण अनेक व्यक्तियों को कठोर परिश्रम करने पर भी अभाव का जीवन बिताना पड़ता है, वहां दूसरी ओर अनेक व्यक्ति किसी प्रकार की योग्यता न रखते हुए भी सब प्रकार की सुख-सुविधाओं का उपभोग करते हैं। परन्तु इन विषमताओं के लिये वर्णव्यवस्था को दोषी नहीं ठहराया जा सकता। यदि ऐसा होता तो 'कारणा भावात्कार्या-भाव:' इस न्याय के अनुसार जहां हमारे ढंग की वर्णव्यवस्था को कोई जानता तक नहीं वहां ऊंच-नीच की भावना या वर्गभेद नहीं होना चाहिये था। क्या दक्षिणी अफरीका में रंगभेद की नीति के लिए वर्णव्यवस्था जिम्मेदार है ? क्या हिटलर द्वारा यहूदियों पर और जार द्वारा रूसी जनता पर हुए अमानुषिक अत्याचारों और अमरीकामें प्रचलित दास प्रथा और आज भी नीग्रो लोगों के प्रति हो रहे दुर्व्यवहार के लिए वर्णव्यवस्था दोषी है ?

क्रमशः

# आर्य समाज का भावी कार्यक्रम

महर्षि दयानन्द सरस्वती ने मानव मात्र के विचारों में क्रांति लाने के लिए आर्य समाज को एक सक्षम माध्यम बनाया। यों तो महर्षि के लेख के अनुसार उनके क्रांतिकारी विचार ब्रह्मा से लेकर जैमिनी पर्यन्त के विचार ही हैं जिनका मूल आधार वेद ही हैं। आर्य जाति अपने प्राचीन गौरव को प्राप्त करे और मानव मात्र को जीवन की दिशा मिल सके, यह ऋषि की तीव्र अभिलाषा थी। गत सौ वर्षों के इतिहास में आर्य समाज ने मानव समाज के हित के लिए चतुर्मुखी विकास योजनायें बनायीं, उन्हें क्रियान्वित भी किया। इससे बौद्धिक वर्ग विशेष रूप से प्रभावित हुआ। सभी को आगे बढ़ने की प्रेरणा भी प्राप्त हुई। परन्तु जीवन का चतुर्मुखी विकास कार्यक्रम शिथिल न हो जायें, आगे चलता रहे, इस दिशा में विचार करना आज फिर आवश्यक है। इसी विचार से भविष्य में आर्य समाज के कार्यक्रमों की रूपरेखा मेरी दृष्टि में निम्नांकित प्रकार से होनी चाहिये—

१. आर्य समाज के मन्दिर केवल बाह्य पूजा पद्धति के ही केन्द्र न बनें, अपितु उनमें आने वाला प्रत्येक व्यक्ति आत्म-प्रेरणा, धार्मिक भावना और अंतर्ज्योति को प्राप्त कर सके, ऐसी व्यवस्था हो।

२. आर्य जाति की पूजा पद्धति में "यज्ञ" का विशेष स्थान है। वस्तुतः यज्ञ मानव जाति के सर्वकल्याण भाव का आदर्श कर्म है। इसकी प्रत्येक धार्मिक क्रिया को सत्य, श्रद्धा तथा भक्ति के साथ करने ही पर लाभ की आशा की जा सकती है। यदि थोड़ा ध्यानपूर्वक इसे किया जाये तो निश्चय ही धार्मिक भावना की वृद्धि होगी। उचित यही है कि केवल बाह्य कर्म न बनाकर जीवन में इसी मूल भावना अर्थात् अनाशक्ति—इदं न मम की भावना को जीवन में उतारा जाए।

३. वेदोपदेश—वेद ईश्वर की कल्याणी वाणी है जो मानव तथा मानव समाज में जीवन की प्रत्येक अवस्था में विचार देने में समर्थ है। इसलिये श्रद्धापूर्वक यज्ञ कर्म के अनन्तर ऋषि ने वेदोपदेश का होना आवश्यक बताया है। उचित तो है कि स्वाध्यायशील उपदेश अपने चिन्तन के आधार पर अनुकूल भाषा में अर्थात् देश की भाषा का ध्यान रखते हुए वेदप्रवचन करे। आर्य जन वेद का स्वाध्याय कर उसके प्रवचन का भी अभ्यास करें। आर्य जनों को, यदि यह सुविधा प्राप्त न हो सके, तो पुस्तक से ही वेद-प्रवचन पढ़ा जाये अथवा सुयोग्य विद्वानों के कैसेटों का सदुपयोग भी किया जाना लाभकारी हो सकता है। ध्यान रहे कि वेदोपदेश से पूर्व वातावरण को सात्विक बनाने के लिये अच्छे स्तर पर धार्मिक संगीत भी आवश्यक है।

४. योग साधना—महर्षि दयानन्द ने यों तो बीज रूप में सन्ध्या के मन्त्रों में योग करने का संकेत अथवा जाप का भी संकेत दिया है। उसका परम उद्देश्य जीवन में अनासक्त होकर अंतर्मुखी होते हुए आत्मा तथा परमात्मा का दर्शन लाभ है। योग साधना के लिये प्राणायाम, अर्थ सहित जप का अभ्यास और मंत्रार्थ चिंतन का अभ्यास आवश्यक है।

५. शिक्षण—प्रत्येक आर्य समाजको धर्म, संस्कृति, सभ्यता और आत्म-चिन्तन के विचारों का प्रसार करने के लिये शिक्षा को भी उसी दिशा में डालना चाहिये। शिक्षा ऐसी हो जिसके द्वारा नवयुवक तथा नवयुवतियों को भी भौतिक और आध्यात्मिक जीवन की शिक्षा आर्य समाज दे सके। शिक्षा एकाँगी न हो अर्थात् केवल मात्र अक्षर ज्ञान ही शिक्षा का लक्ष्य न हो। जागरण उसका उद्देश्य हो। आर्य समाज की सभी शिक्षा संस्थाओं में नैतिक धार्मिक शिक्षा अनिवार्य हो, जिससे वैदिक धर्म का अन्य धर्मों से तुलनात्मक परिचय प्राप्त हो।

६. नवयुवक तथा नवयुवतियों को आर्य समाज की ओर आकर्षित करने के लिये वैदिक धर्म के विषय में संवाद, भाषण और कविताओं आदि का कार्यक्रम दे प्रोत्साहित करना चाहिये। साथ ही शारीरिक विकास के लिए व्यायाम आदि की रुचि का कार्यक्रम भी होना चाहिये और सभी प्रकार से ये नवयुवक अनुशासनप्रिय हों।

७. पिछड़े वर्ग में सेवा—प्रत्येक प्रांत की प्रतिनिधि सभायें अपना कर्तव्य जानें कि उनके प्रांत में कम से कम एक ऐसा "सेवाश्रम" हो जिसमें जाति के उपेक्षित बच्चों को, युवा वर्ग को अथवा पौढ़ वर्ग को शिक्षा, स्वस्थ्य सेवा और कुटीर उद्योग के माध्यम से सहायता मिले। उनका जीवन स्तर गिरने न पाये अपितु उसमें निरन्तर उन्नति हो।

८. आर्य समाज के अधिकारियो में आज सबसे बड़ी कमी यह है कि पुराने लोगों की भाँति जनसम्पर्क का कार्यक्रम लुप्त हो गया है, जिसके परिणाम स्वरूप आर्य सदस्यों में सहानुभूति, स्नेह और हित की भावना नहीं रही। आवश्यक है कि इस कार्यक्रम को पुनः शुरू किया जाये कम से कम मास में एक सप्ताह अथवा कुछ दिन जैसी भी सुविधा हो, सभी सदस्यों के सुख-दुःख का पता और सहायता की आवश्यकता को जाना जाय, जिससे सभी आर्य संपर्क कार्यक्रम के द्वारा बृहद् परिवार का रूप ले सकें।

यदि उपरोक्त विचारों को भावी वर्षों में सक्रिय रूप से अपनाया जाए, तो मेरे विचार में निश्चय ही आर्य समाजों की उन्नति होगी।

ओमप्रकाश त्यागी
मंत्री, सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा, दिल्ली

आर्य समाज हमीरपुर
प्रधान श्री पं० मैयादीन शुक्ल
मन्त्री श्री हरस्वरूप
कोषाध्यक्ष श्री स्वामीदीन
आर्य समाज दुर्ग
प्रधान श्री गुलाब चन्द्र
मन्त्री श्री दुन्नीलाल
कोषाध्यक्ष श्री रामलाल
आर्य समाज मिढ़ाकुर ( आगरा )
प्रधान श्री कुंज विहारी लाल
मन्त्री श्री लखनलाल आर्य
कोषाध्यक्ष श्री बृजेन्द्र सिंह

# टंकारा में ऋषिबोधोत्सव सोल्लास सम्पन्न

आधुनिक शङ्कर रूप मूलशंकर देव दयानन्द की पवित्र जन्म भूमि टङ्कारा में प्रति वर्ष की भाँति इस वर्ष भी ऋषि बोधोत्सव श्री म० द० स्मारक ट्रस्ट टङ्कारा के तत्वावधान में १६, १७, १८ फरवरी १९८५ को सोल्लास मनाया गया. ट्रस्ट की रजत जयन्ती ने इस महोत्सव पर चार चांद लगा दिये। परम्परा ढङ्ग से इस वर्ष भी ११-२-८५ से १७-२-८५ तक श्री पं० हरिओम सि० आचार्य ( उपाचार्य उप० वि० टङ्कारा ) के ब्रह्मत्व में यजुर्वेद पारायण महायज्ञ सम्पन्न हुआ।

देश में शान्ति तथा सद्भावना और रजतजयन्ती के कारण इस वर्ष काश्मीर से लेकर तमिलनाडु तक, और द्वारिका से लेकर नागालैण्ड तक के ऋषि भक्तों के दर्शन हुए। गुजरात के लोगों का उत्साह और ऋषि भक्ति आश्चर्यजनक थी। आर्यों में उत्साह और ऋषि प्रेम अविस्मरणीय था। अतः इस उत्सव के कारण टङ्कारा जैसा पुनीत ग्राम भी अपनी सुन्दरता में चार चांद लगा रहा था। उत्सव के प्रथम दिन श्री म० द० स्मा० अन्तर्राष्ट्रीय उपदेशक महाविद्यालय के विद्यार्थियों द्वारा सभी उपस्थित ऋषि भक्तों का स्वागत किया गया।

इस वर्ष जहां एक ओर श्री पं० आनन्दप्रिय जी ( बड़ौदा की अध्यक्षता एवं श्री पं० हरिओम सि० आचार्य के संयोजकत्व में अखिल गुजरात शिक्षण संस्थाओं के वाद-विवाद ( हिन्दी गुजराती ) श्लोक पाठ, संस्कृत व्याख्यान प्रतियोगिता का आयोजन हुआ। जिसमें उपदेशक विद्यालय टङ्कारा के विद्यार्थियों ने सभी प्रतियोगिताओं में प्रथम व द्वितीय पुरस्कार प्राप्त कर 'अचल वैजन्ती' पुरस्कार उपदेशक विद्यालय को प्राप्त कराया।

वहीं पर आर्य युवती परिषद् दिल्ली, उपदेशक महाविद्यालय टङ्कारा व ध्रांगध्रा के आर्यवीर व वीराङ्गनाओं ने व्यायाम व सांस्कृतिक कार्यक्रम में भाग लेकर उत्सव की शोभा में अभिवृद्धि की।

इस वर्ष आर्य प्रतिनिधि सभा गुजरात के महामन्त्री एवम् प्रसिद्ध उद्योगपति श्री रतनप्रकाश गुप्त के कर-कमलों द्वारा ध्वजारोहण सम्पन्न हुआ। जिसके संयोजक पं० देवव्रत शास्त्री चेम्बूर बम्बई एवं श्री राजेन्द्र कुमार सि० आचार्य ग्रेटर कैलाश दिल्ली थे। ठीक इसके बाद विशाल शोभायात्रा में सम्पूर्ण भारत व विदेशों से आये हुये ऋषिभक्तों का अपूर्व उत्साह और उमङ्ग दर्शनीय था। इस यात्रा में जहाँ आर्यवीर और वीराङ्गनायें शस्त्र प्रदर्शन कर रहे थे, वहीं हजारों ऋषिभक्त, उपदेशक, छात्र-छात्रायें ऋषि और बोध रात्रि का गुणगान कर रहे थे। यह शोभा यात्रा टङ्कारा की पवित्र गलियों से गुजरती हुई मुख्य बाजार ऋषि जन्म गृह, बोध मन्दिर, होती हुई पुनः महालय में समाप्त हुई।

इस वर्ष असंख्य ऋषिभक्तों ने कृष्ण वर्णा रात्रि में ऋषि को श्रद्धांजलि दी। इस वर्ष ऋषिलङ्गर की व्यवस्था भुजकच्छ व धाटकों पर वालों ने की, यह कार्य करके ट्रस्ट को महान् जवाबदारी से मुक्त किया। इसके लिये असंख्य आर्यजनों ने उनकी भूरि-भूरि प्रशंसा की। यह कार्य श्री म० द० स्मा० ट्रस्ट के लिए एक वरदान सिद्ध हुआ, जो कि ट्रस्ट के इतिहास में स्वर्णाक्षरों में लिखने योग्य है।

इस उत्सव की सम्पन्नता का सम्पूर्ण श्रेय ट्रस्ट के यशस्वी महा मन्त्री श्री रामनाथ सहगल. मैनेजिंग ट्रस्टी श्री ओंकारनाथ ट्रस्टी माता वीरां देवी, डा० आर० के० मुन्शी, श्री ध्यानपालसिंह आर्य, श्री बुद्धदेव भाई, श्री कांवरोला साहब, श्री भगवान जी शाम जी भाई (टङ्कारा) आदि सज्जनों को जाता है।

इन्हीं महानुभावों की प्रेरणा से अनेक महर्षि भक्तों ने अपने सात्विक दान से ट्रस्ट के कार्यों में गति प्रदान की। जिसमें नवपरिव्राट श्री स्वामी ईश्वरानन्द पूर्वनाम ( श्री जगदीशचन्द्र 'प्रवासी' बम्बई ) ५००००.०० रु० एवं श्री सत्यानन्द मुंजाल प्रबन्ध निदेशक श्री हीरो साईकिल प्रा० लि० लुधियाना ११००.०० रु० विशेष उल्लेखनीय है। इन सम्पूर्ण कार्यक्रमों को दूरदर्शन ( टी० वी० ) और आकाश वाणी ( रेडियो आल इण्डिया ) पर भी प्रसारित किया गया।

—श्री म० द० स्मा० ट्रस्ट टङ्कारा द्वारा प्रसारित व प्रसारित

# भ्रमित आर्यजनों द्वारा भ्रामक प्रचार

५ अगस्त १९८४ को विधिवत आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश का नवीन निर्वाचन हुआ था और निर्वाचित अधिकारी कार्य कर रहे हैं और 'आर्यमित्र' तथा सभा की सामाजिक सेवायें प्रगति पर हैं।

कतिपय व्यक्ति आर्य जनों को भ्रमित करने के अनियमित कार्यों में लगे हैं। इसी आशय की एक असत्य सूचना आर्यजनों को भेजी गयी है कि १७ मार्च १९८५ को आर्य प्रतिनिधि सभा की अन्तरंग का अधिवेशन सरायतरीन मुरादाबाद में होगा। मन्त्री के स्थान पर खेमसिंह का तथा प्रधान कार्यकर्ता के रूप में देवेन्द्र आर्य का नाम प्रकाशित है।

आर्यजनों से अनुरोध है कि इस भ्रामक प्रचार के सत्य को समझें तथा कतिपय व्यक्ति जो आर्य प्रतिनिधि सभा की छवि को धूमिल करने में लगे हैं उनसे सावधान रहें।

आशा है कि भ्रमित बन्धु भी सत्य को स्वीकार करेंगे। भ्रामक कार्यों में समय नष्ट न करें और सत्य को ग्रहण करने के लिए उद्यत रहें।

मनमोहन तिवारी
मन्त्री
आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश

# आवश्यक सूचना

आर्यमित्र साप्ताहिक का मुद्रक तथा प्रकाशक श्री विश्वम्भर दयाल गुप्त को नियुक्त किया गया है। और अब गुप्त जी इस दायित्व का निर्वाह कर रहे हैं। सम्बन्धित जन इनसे ही सम्पर्क करें। इससे पूर्व जो मुद्रक तथा प्रकाशक थे उनको इस कार्य से मुक्त कर दिया गया है।

| | |
|---|---|
| श्री विश्वम्भर दयाल गुप्त | मनमोहन तिवारी |
| मुद्रक व प्रकाशक | मन्त्री |
| आर्यमित्र साप्ताहिक | आर्य प्रतिनिधि सभा |
| ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ | उत्तरप्रदेश |

# स्वामी कर्मानन्द जी पर प्राणघातक हमले की भर्त्सना

आर्यसमाज गणेशगंज लखनऊ में आर्यजनों की एक महती सभा में मथुरा में स्वामी कर्मानन्द जी पर योगेन्द्र तथा उनके साथियों द्वारा जो प्राणघातक आक्रमण किया गया उसकी कड़े शब्दों में भर्त्सना की गयी. और प्रभु से प्रार्थना की गयी कि स्वामी जी शीघ्र स्वास्थ्य लाभ करें। पुलिस प्रशासन को शीघ्र उचित कार्यवाही करना चाहिये तथा अभियुक्तों को कठोर दण्ड दिलाया जाय। —मन्त्री

—आर्यसमाज बुढ़ाना द्वार मेरठ तथा आर्यसमाज थापरनगर मेरठ में भी स्वामी कर्मानन्द जी पर प्राणघातक हमले की निन्दा की गयी।

# जनसंख्या और संयम

भारत में प्रति तीन सैकण्ड में दो बच्चे जन्म लेते हैं। जन्म दर, मृत्यु दर से अधिक है। हर वर्ष आस्ट्रेलिया की जनसंख्या के बराबर हमारी जनसंख्या बढ़ जाती है। इस प्रकार २००० ई० तक भारत की जनसंख्या एक अरब से अधिक हो सकती है।

स्वतन्त्रता प्राप्ति के बाद खाद्यान्न व जीवनोपयोगी वस्तुओं की मात्रा में प्रगति होने के बाद भी जनसंख्या एक समस्या है। निरक्षरता, निर्धनता, पिछड़ापन आदि कारणों के अतिरिक्त भारत के कतिपय वर्गों की मान्यतायें एवं जीवन के प्रति भोग-विलास का दृष्टिकोण भी जनसंख्या-वृद्धि के कारण हैं।

मानव जीवन को ( ब्रह्मचर्य, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यास ) चार आश्रमों में विभक्त किया गया है। ब्रह्मचर्य से गृहस्थाश्रम में जाने हेतु कन्या का १८ वें से २४ वें वर्ष तक तथा पुरुष का २४ वें से ४८ वें वर्ष तक विवाह-संस्कार उत्तम है। ऋग्वेद १–१०५–८ के अनुसार एक ही पत्नी और एक ही पति का विधान आदर्श माना गया है।

'बहुप्रजा निर्ऋतिमा विवेश' ( ऋग्वेद १-१६४-३२ ) बहु सन्तानों से है मिलता क्लेश। अथर्ववेद १४–१–२३ के अनुसार दो सन्तानों वाला उत्तम गृहस्थ कहा गया है। जनसंख्या स्थिर करने हेतु "हमदो—हमारे दो" सूत्र ध्यान में रखना चाहिये। पुत्ररत्न के इच्छुक गृहस्थ १२ वीं या १४ वीं या १६वीं रात्रि गर्भाधान संस्कार हेतु उत्तम जानें। रजस्वला होने पर प्रथम रात्रि होती है तथा गर्भाधान का समय दसवीं से अठारहवीं रात्रि तक है।

संयमपूर्वक जीवन-जीना, जीवन-कला है। यम पांच हैं—अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह। अधिक सन्तानों को पालित, पोषित व संस्कारित करना कितना कठिन! सन्तान को अच्छा बनाने में कमी का रह जाना हिंसा है। सन्तान को भावपूर्व बनाने अभाव होना सत्य से असत्य की ओर जाना है। दूसरे की सुख-सुविधा का हरण स्तेय (चोरी) है। कम सन्तान-सुखी इन्सान! कामवासना को वश में रखना ब्रह्मचर्य है। गर्भाधान संस्कार तो सुसन्तान प्राप्ति का प्रथम संस्कार है। आवश्यकता से अधिक ग्रहण न करना 'अपरिग्रह' है। दो से अधिक सन्तान बहुवचन में मानें।

पचास वर्ष की आयु के बाद गृहस्थों का ब्रह्मचर्य-जीवन व्यतीत करना 'वानप्रस्थाश्रम' है। और जब पुत्रैषणा ( पुत्रादि से लगाव ), वित्तैषणा ( वित्त-धन से लगाव ), लोकैषणा ( नाम-यश से लगाव ) की लालसा न रहे, तो संन्यासाश्रम में प्रवेश करके 'वसुधैव कुटुम्बकम्' सम्पूर्ण धरती को परिवार मानकर समाजसेवा में लग जाना चाहिये।

गुरुकुलानन्द सरस्वती ( कच्चाहारी ) आर्यसमाज ताड़ीखेत

# मोरार जी देसाई का ६०वां जन्मयज्ञ

अल्मोड़ा—आर्यसमाज मन्दिर ताड़ीखेत में २८ फरवरी १९८५ को भूतपूर्व प्रधान मन्त्री मोरार जी देसाई का ९० वां जन्म यज्ञ पं० प्रेमदेव शर्मा के पौरोहित्य में सम्पन्न हुआ। स्वामी गुरुकुलानन्द कच्चाहारी ने शाकाहार व सात्विक जीवन की चर्चा करते हुये मोरार जी के शतायु-दीर्घायु हेतु परमात्मा से प्रार्थना की। —गुरुकुलानन्द सरस्वती

# "शपथ तुम्हें है . . ."

दयानन्द के स्वप्नों को, साकार तुम्हें ही करना,
आतप–दुख–पीड़ा जन जन की, तुमको ही है हरना,
बढ़े चलो ! हे दयानन्द के, अनुपम वीर सिपाही—
वसुन्धरा के कण–कण में, नव शक्ति तुम्हें हो भरना।

बढ़ो सपूतों ! पावन वैदिक धर्म की रक्षा करनी है,
गो-गङ्गा की, गायत्री की, तुम्हें सुरक्षा करनी है,
बढ़े चलो ! हे दयानन्द के, अनुपम वीर सिपाही—
भारत माँ के स्वाभिमान की, तुम्हें सुरक्षा करनी है।

सत्य-धर्म का लोप हो रहा, बढ़ता अति पाखण्ड,
दुराचार की आंधी भूपर, चलती आज प्रचण्ड,
बढ़े चलो ! हे दयानन्द के, अनुपम वीर सिपाही—
सबक सिखाना दुराचारियों को देना है दण्ड।

भारत की धरती पर प्रतिदिन हैं अवतार बढ़े जाते,
ठग विद्या से भोले लोगों के हैं भाग्य गढ़े जाते,
बढ़े चलो ! हे दयानन्द के, अनुपम वीर सिपाही—
शोषित–पीड़ित मानव के समुदाय, तुम्हें हैं आज बुलाते।

मूर्त्ति पूजना बन्द नहीं है, बढ़ता दारुण क्रन्दन,
दानवता के तत्वों का है होता अब अभिनन्दन,
बढ़े चलो ! हे दयानन्द के, अनुपम वीर सिपाही—
नव्य चेतना, नव-जागृति का, मुखर करो स्पन्दन।

बढ़ती है अज्ञान-अविद्या, तिमिराश्रित है देश,
ढकी हुई है पशु प्रवृत्तियों से यह भूमि विशेष,
बढ़े चलो ! हे दयानन्द के, अनुपम वीर सिपाही—
हुआ प्रकम्पित आर्त्त-निनादों से है आज स्वदेश।

शपथ तुम्हें है सत्य-धर्म की, आगे बढ़ना सत्वर,
वैदिक पथ पर चलते रहना, निर्भय अहे ! निरन्तर—
बढ़े चलो ! हे दयानन्द के, अनुपम वीर सिपाही—
आर्य बनो तुम आर्य बनाओ भू के नारी-नर ॥

—राधेश्याम 'आर्य' विद्यावाचस्पति मुसाफिरखाना, सुल्तानपुर

# तपोवन में वृहद् यज्ञ

देहरादून ६ मार्च—वैदिक साधन आश्रम, तपोवन में वार्षिक वृहद् यज्ञ तथा साधना शिविर सोमवार २२ अप्रैल को आरम्भ होगा और रविवार दिनांक २८ अप्रैल को उसकी पूर्णाहुति होगी। स्वामी दीक्षानन्द जी, स्वामी सत्यपति जी और पं० पृथ्वीराज जी शास्त्री के उपदेश चलेंगे। यज्ञ के ब्रह्मा महात्मा दयानन्द जी वानप्रस्थ होंगे।

एक विशेष योग–शिक्षण शिविर आश्रम में १६ मई से १६ जून तक स्वामी सत्यपति जी के निर्देशन में चलेगा जिसमें क्रियात्मक योग, योगदर्शन का आर्यभाषा में अध्ययन, संस्कृत भाषा का शिक्षण, मन्त्र श्लोक आदि का उच्चारण तथा शंका-समाधान आदि कार्यक्रम रहेंगे। उच्च कक्षा वालों को वेदान्त-दर्शन भी पढ़ाया जाएगा जो कि ३० जून तक चलेगा। शिविर में भाग लेने के इच्छुक लोग अपने नाम पहले से आश्रम में दे दें। —देवदत्त बाली मन्त्री

## वरीय मानव जीवन का आधार—

# शील : उसके अङ्ग और फल श्रुति

[ आचार्य दीनानाथ जी सिद्धान्तालंकार, के. सी. ३७ बी० अशोक बिहार, दिल्ली—५२

( गतांक से आगे )

(२) न स्वे सुखे वै कुरुते प्रहर्षं, नान्यस्य दुःखे भवति प्रहृष्टः।
दत्त्वा न पश्चात् कुरुते न तापं, सकथ्यते सत्पुरुषं आर्य शीलः॥
( ११३ )

अर्थ—जो अपने सुख में बहुत हर्ष नहीं करता और न ही दूसरे के दुःख मे प्रसन्न होता है जो देने के बाद पछताता नहीं है, वह सत्पुरुष आर्य शील कहाता है।

(३) जिता सभ' वस्त्रवता मिष्टाशा गोमता जिता।
अध्वा जिता मानवता सर्वं शीलवता जितम्॥ २। ४८

(४) शीलंप्रधानं पुरुषे तत् यस्य इह प्रणश्यति।
न तस्य जीवितेनार्थो न धनेन न बन्धुभिरह॥ २। ४९

अर्थ—(३) उत्तम वस्त्रधारी सभा को जीत लेता है, मीठे की आशा से गौओं वाला जीत जाता है, सवारी वाला मार्ग जीत लेता है, शीलवान् सब को जीत लेता है।

(४) इस संसार में मनुष्य का शील ही मुख्य है, जिसका यह नष्ट हो जाता है, उसके न जीवित रहने का प्रयोजन और न ही धन से उसे कोई लाभ हो सकता है

### वृत्त सदाचार ही मुख्य है

(५) न कुलं वृत्तहीनस्य प्रमाणमिति मे मतिः।
अन्तेष्वपि जातानां वृत्तमेव विशिष्यते॥ २। ४१

(६) विद्यामदोधन मदस्तृतीयोऽभि जनो मदः।
मदा एते ऽ वलिप्तानामेत एव सतां दयाः॥ २। ४४

(७) गति सत्यवतां सन्त सन्त एव सतां गतिः।
असता च र्गतः सतो नतुमसन्तः सतां गति॥ २। ४७

अर्थ (५) चरित्रहीन का उत्तम कुल में जन्म प्रमाण नहीं, ऐसा विचार है। नीच कुल में उत्पन्न व्यक्ति की भी वृत्त के कारण विशिष्टता होती है।

(६) विद्यामद, धनमद और तीसरा देश और कुल का मद—यह तीन मद होते हैं किन्तु सज्जनो के लिए यही दमन के साधन होते हैं।

(७) जितेन्द्रिय पुरुषों की गति सत्पुरुष हैं, सत्पुरुष ही सत्पुरुषो की गति हैं और असत्पुरुषों की गति भी सत्पुरुष ही हैं, किन्तु असत्पुरुष सत्पुरुषों की गति कभी नहीं होते।

### (३) चाणक्य नीति

(१) अभ्यासात् धार्यते विद्या कुलं शीलेन धार्यते।
गुणेन ज्ञायते त्वार्यः कोपो नेत्रेण ज्ञायते॥ ५-८

(२) गुणो भूषयते रूपं शीलं भूषयते कुलम्।
सिद्धिर्भूषयते विद्या भोगो भूषयते धनम्॥ ८-१५

(३) निर्गुणस्य हतं रूपं दुःशीलस्य हतं कुलम्॥
असिद्धस्य हता विद्या हतं धनम्॥ ८-१६

(४) येषां न विद्या न तपो दानं, न चापि शीलं न गुणो न धर्मः।
ते मर्त्य लोके भुवि भारभूताः मनुष्य रूपेण मृगाश्चरन्ति॥ १०-७

अर्थ—(१) विद्या अभ्यास से, परिवार शील से, गुण से आर्य और क्रोध नेत्र से पहचाने जाते हैं।

(२) रूप की शोभा गुण से, कुल की शोभा शील से, विद्या की शोभा सफलता से और धन की शोभा उसके प्रयोग से होती है।

(३) गुणहीन व्यक्ति का रूप, शील से हीन का कुल, प्रयोग मे न आने से विद्या और व्यवहार में न आने से धन का नाश हो जाता है।

(४) जिनके जीवन में विद्या, तप, दान, शील, गुण और धर्म नहीं वह मनुष्य इस पृथ्वी पर भार रूप में मृग के समान विचरते हैं।

### मनुस्मृति—सदाचार का महत्व

(१) दृढकारी मृदुर्दान्तः क्रूरा चारै रसं वसन्।
अहिंस्रो दमदानाभ्यां जयेत स्वर्गं तथा व्रतः॥

(२) वाच्यर्था नियताः सर्वे वाङ्मूला वाग् विनिःसृताः।
तातु यः स्तेनयेत् वाचं स सर्वस्तेय कृन्नरः॥२॥

(३) आचाराल्लभते ह्यायुराचारा दीप्सिता प्रजाः।
आचाराद्धन मक्षय्यमाचारो हन्त्य लक्षणम्॥ ३॥

(४) दुराचारोहि पुरुषो लोके भवति निन्दितः।
दुःखभागी च सततं व्याधितो अल्पायुरेव च॥
—मनु० ४। २४६ / १५ / १५६, १५७

अर्थ—(१) सदा दृढ़कारी, कोमल स्वभाव, जितेन्द्रिय और हिंसक क्रूर, दुष्टाचारी पुरुषों से पृथक् रहने वाला, धर्मात्मा मन पर विजय और विद्या आदि दान से सुख को प्राप्त होवे।

(२) इस वाणी ही मे सब अर्थ और व्यवहार आदि निश्चित होते हैं, वाणी ही उनका मूल है, जो उस वाणी का दुरुपयोग करता है, वह सब चोरी आदि पापो का करने वाला है।

(३) सदाचार से पूर्ण आयु और सदाचार से उत्तम प्रजा तथा अक्षय धन को प्राप्त करता है और सदाचार दुष्ट लक्षणों का नाश करता है।

(४) जो दुष्टाचारी हैं, वह संसार में निन्दा को प्राप्त करता, निरन्तर व्याधियुक्त और दुःखभागी हो अल्प आयु का होता है।

इस प्रकार वैदिक साहित्य और नीति शास्त्र के ग्रन्थों मे 'शील' और 'सदाचार' तथा इनके अन्तर्गत अनेक सद्गुणों के अवलम्बन द्वारा इस दुर्लभ मानव जीवन को आजन्म श्रेष्ठ और उत्तम बनाने के प्रयत्न से ही मानव आनन्द, प्रसन्नता और शक्ति प्राप्त कर सकता है। जीवन का प्रत्येक क्षण इसी दिशा की ओर प्रेरित हो—यही एकमात्र कर्त्तव्य है।

# विधान सभाओं के निर्वाचन और दलगत स्थिति

लोक सभा के निर्वाचन में कांग्रेस को अभूतपूर्व सफलता प्राप्त हुई। निश्चय किया गया कि उसी लहर में राज्यों के विधान सभाओं के निर्वाचन भी करा लिये जायें। उड़ीसा, बिहार, उत्तर प्रदेश, मध्य प्रदेश, राजस्थान, हिमाञ्चल, गुजरात, महाराष्ट्र में विधान सभा के निर्वाचन की घोषणा की गयी। कर्नाटक तथा आन्ध्र और सिक्किम में भी निर्वाचन हुए। केन्द्र शासित पाण्डेचरी भी निर्वाचन में कूद पड़ा। कर्नाटक और आन्ध्र में क्रमशः जनता, तेलगूदेशम दल की स्थिति सुदृढ़ हुई। सिक्किम में कांग्रेस असफल हुई। पाण्डेचरी में वह द्रमुणकजगम के सहयोग से सरकार बना सकी। शेष आठ राज्यों में कांग्रेस सरकार बनाने की स्थिति में पहुंच गयी परन्तु अधिक बहुमत नहीं मिल सका। राजस्थान में स्थिति दुर्बल रही। स्थिति इस प्रकार है दलगत रूप में—

## विधानसभा चुनावों की अन्तिम दलगत सूची

| प्रदेश | कुल सीटें | कांग्रेस | जनता | भाजप | दमकिपा | माकपा | भाकपा | कांग्रेस (ज) | कांग्रेस (स) | तेलगूदेशम | निर्दल तथा अन्य |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| उत्तरप्रदेश | ४२५ | २६७ | १९ | १५ | ८५ | ६ | २ | २ | | | २९ |
| बिहार | ३२४ | १८२ | १२ | १५ | ४६ | १३ | १ | | १ | झा.ल. १० | ३४ |
| मध्यप्रदेश | ३२० | २५० | ५ | ५८ | | | | | १ | | ६ |
| महाराष्ट्र | २८८ | १६२ | २० | १६ | | २ | २ | | ५६ | | ३० |
| गुजरात | १८२ | १४९ | १४ | ११ | | | | | | | ८ |
| उड़ीसा | १४७ | ११७ | २० | १ | | | १ | | | | ६ |
| राजस्थान | २०० | ११३ | १० | ३८ | २७ | | | | | | १० |
| हिमाचलप्रदेश | ६८ | ५५ | | ७ | १ | | | | | | २ |
| आन्ध्रप्रदेश | २९४ | ४९ | २ | ८ | | ११ | ११ | | | २०२ | ९ |
| कर्नाटक | २२४ | ६६ | १३९ | २ | १ | ४ | २ | | | | १० |
| सिक्किम | ३२ | १ | | | | | | | | | ३१ |
| पाण्डिचेरी | ३० | १५ | २ | | | | | | | | १३ |

# ऋषि ने जिला दिया है

( श्री लाखनसिंह भदौरिया, 'सौमित्र' भोजपुरा, मैनपुरी )

ऋषि ने अमृत पिया है, हमको पिला दिया है,
मरती मनुष्यता को फिर से जिला दिया है।
कोई न था, ठिकाना, असहाय जिन्दगी का,
दुख दर्द था फसाना निरुपाय जिन्दगी का,
हारे हुये खुदी से, मारे मरे पड़े थे।
जकड़े जरा-मरण से, हारे थके लड़े थे,
हम कौन हैं, कहां हैं, हमको बता दिया है?
मरती मनुष्यता को ऋषि ने जिला दिया है।
'संसार' सार वाला, यह साधना का घर है।
हर सांस यज्ञ करती, बलिदान का सफर है।
नित वेद-ज्ञान गङ्गा की तारती लहर है।
जलती मशाल थामे, ऋषि का प्रचण्ड स्वर है,
वैदिक उषा उगाकर जीवन खिला दिया है।
मरती मनुष्यता को ऋषि ने जिला दिया है।
सौगन्ध खा रहे हैं, निर्माण हम करेंगे,
मुर्दार जिन्दगी में, नव प्राण हम भरेंगे,
हम यज्ञ अग्नि की ले, शुचि साखी चले हैं!
आंधी बुझायगी क्या, तूफान में जले हैं।
तम ने लगा तमाचा, यों तिलमिला दिया है।
मरती मनुष्यता को ऋषि ने जिला दिया है।

# सरित कूल

( डा० (श्रीमती) महाश्वेता चतुर्वेदी, बरेली )

## सरित कूल पर आओ।

धूल धूसरित दीख रहे हो,
क्लान्त, निरन्तर व्याकुल।
बोझिल होकर हारे-हारे,
कितने हो शंकाकुल।
अवगाहन के द्वारा ही,
तन-मन शीतल कर पाओ।
दृश्य वहां से सभी यहां के,
कितने लगते न्यारे।
चिन्ताओं के शूल नहीं वे,
ये ममत्वमय प्यारे!
उर की उन ज्वालाओं को,
आलोकित दीप बनाओ।
यह प्रवाह निर्बाध सतत,
है चारु चन्द्रिका छाई।
जहां बजेगी वही मुरलिका,
रस मधुता छिटकाई।
गति की बात त्वरा की फिर,
आकर तन्मय सिखलाओ।

# देशान्तर प्रचार के लिये प्रचारकों की आवश्यकता

उपरोक्त शीर्षक से एक विज्ञप्ति गत जनवरी मास में आर्य समाज की पत्रिकाओं में प्रकाशित की गई थी, जिसके उत्तर में कुछ पत्र हमें प्राप्त हुये हैं। देशान्तर प्रचार के कार्य में ऐसे उच्च शिक्षित सज्जनों को वरीयता दी जायगी जो आर्य समाज के संगठन को शक्तिशाली बना सकें। इन प्रचारकों को विदेशों की सामाजिक व राजनीतिक परिस्थितियों के अनुकूल प्रचार प्रणाली को अपनाते हुए आर्य समाज के संगठन को नई दिशा देना, साप्ताहिक सत्संग और आर्य पर्व पद्धति का ज्ञान कराना, आर्य वीर दल व महिला संगठन की नींव डालना, आर्य साहित्य के स्वाध्याय की प्रेरणा देना, आर्य शिक्षण संस्थाओंमे अध्यापकों एवं छात्र-छात्राओं को वैदिक धर्म के मूल सिद्धांतों का परिचय देना और समाचार पत्र, रेडियो, टेलिविजन के माध्यम से जन-सामान्य को आर्य समाज के सिद्धांतों का ज्ञान कराना होगा। एक देशमें अथवा उस क्षेत्र में कम से कम एक वर्ष का समय देना अपेक्षित है। सार्वदेशिक सभा अपने निर्देशन एवं अनुशासन में यह कार्य करायेगी। कालान्तर मे विश्व के सभी भागों में आर्य समाज के कार्य का विस्तार करना, देशान्तर को आर्य समाजों व प्रतिनिधि सभाओं से निकट संबंध स्थापित करना तथा आर्य समाज के अनुकूल विश्व संस्थाओं में अपने मन्तव्य को पहुंचाना, हमारी दीर्घकालीन योजना का लक्ष्य है। इसकी प्रथम कड़ी के रूप में कुछ योग्य आर्य जनों की सेवायें इस कार्य में ली जायेंगी।

इच्छुक महानुभावों को पत्र व्यवहार के लिये हम पुनः अवसर दे रहे है। अपने आवेदन पत्र में वे अपनी आयु, शैक्षिक योग्यता, भाषाओं का ज्ञान, आर्य समाज से सम्बन्ध, प्रचार कार्य का अनुभव, प्रकाशनों की सूची एवं अन्य आवश्यक जानकारियों का विवरण देने का कष्ट करें। अंग्रेजी भाषा का अच्छा ज्ञान अनिवार्य है। भारत अथवा देशान्तर के तीन ऐसे प्रमुख आर्य जनों का नाम और पता भी लिखें जो आपके कार्यों के विषय में भली भांति जानते हों। यह भी सूचित करने का कष्ट करें कि कितना समय इस कार्य में दे सकते हैं। सभी महानुभावों को अपने प्रथम पत्र मे ही पूर्ण विवरण दे देना योग्य होगा। आशा है देशान्तर प्रचार में सहयोग प्रदान करने हेतु इच्छुक महानुभाव अपना सहयोग प्रदान करेंगे।

डा. आनन्द प्रकाश
उपमन्त्री सभा एवं
संयोजक—देशान्तर प्रचार समिति

## आर्य जगत्

—आर्य समाज थाना भवन ( मुजफ्फर नगर ) के तत्वावधान में ऋषिबोधोत्सव १० से २१ फरवरी तक मनाया गया। मन्त्री

—आर्य समाज बांसी ( बस्ती ) का वार्षिकोत्सव २५ से २७ फरवरी तक मनाया गया। मन्त्री

—आर्य समाज पटेल मार्ग सहारनपुर ने अपना स्थापना दिवस २५ व २६ जनवरी को मनाया। मन्त्री

# हैदराबाद सत्याग्रहियों को स्वाधीनता सेनानी सम्मान

सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री लाला रामगोपाल शाल वाले की ओर से प्रधान मन्त्री श्री राजीव गांधी को एक पत्र ३०-११-८४ को हैदराबाद में १९३८-३९ में सभा द्वारा चलाये गये आर्य समाज के सत्याग्रहियों को भी राष्ट्रीय स्वाधीनता सेनानी सम्मान मिलने के लिये भेजा गया था। उस पत्र का उत्तर इतने दिनों के पश्चात १-३-८५को गृह मंत्रालयके अवर सचिवश्री के. एन.सिंह की ओर से प्राप्त हुआ है। उसमें लिखा गया है कि यह विषय सरकार के विचाराधीन है। ( पत्र सं. ४-२-८५ एफ. एफ. पी. तिथि २६-२-८५ )

आश्चर्य है कि सभा प्रधान जी के पत्र को प्रधान मन्त्री कार्यालय ने लगभग १ मास बाद गृह मंत्रालय को भेजा, और वहां से फिर इतने दिन के बाद अब उत्तर आया है। इतने विलम्ब से कार्रवाई चलने पर सरकार की गाड़ी भला कैसे चलेगी स्मरण रहे कि १९३८-३९ निजाम रियासत में इस सत्याग्रह में भाग लेने वाले वर्तमान आंध्र प्रदेश महाराष्ट्र और कर्नाटक के निवासियों को राज्य सरकारों द्वारा पेंशन एवं अन्य सुविधायें वर्षों से दी जा रही हे, परन्तु उन्ही अभियोगों में दण्डित पंजाब हरियाना, सिन्ध ( अब पाकिस्तान ), उ. प्र., बिहार आदि राज्यों के निवासियों को अब तक राज्यों की और केन्द्र की सरकारों ने रियायतों की स्वीकृति न देकर गत १२ वर्षों से मामला लटका रखा है। खिलाफत अकाली मोपेला विद्रोह आदि तअल्लुकी और हिंसक आंदोलनों को तो केन्द्रीय सरकार पहले ही स्वाधीनता संग्राम का अंग मान चुकी है। अब जाकर गृह मंत्रालय की सम्बन्धित परामर्श दात्री समिति द्वारा सर्वसम्मति से उक्त आ. स. के सत्याग्रह को भी उसी कोटि में रखने की सिफारिश मंत्रिमण्डल को स्वीकृति के लिये जुलाई १९८४ से अधर में लटकी हुई है।

सभा इस सम्बन्ध में डेपटेशन ले जाकर अथवा मिलकर इस मामले को शीघ्रातिशीघ्र निपटने के लिये प्रयत्नशील है।

ब्रह्मदत्त स्नातक
अवै. सूचना एवं जन संपर्क सलाहकार
भारतीय सूचना सेवा ( रिटा. )

—आर्य समाज युवक परिषद् दिल्ली के तत्वावधान में ऋषि बोधोत्सव के सुअवसर पर कोटला फीरोजशाह दिल्ली में भाषण प्रतियोगिता का आयोजन हुआ। कमलकिशोर

—आर्य गुरुकुल कृष्णपुर मंझना ( फर्रुखाबाद ) में महर्षि दयानन्द बलिदान शताब्दी १६ से १८ जून तक हो रही है। कुलपति

—१० फरवरी को आर्य समाज गोरखपुर ( बक्शीपुर ) में श्री ज्ञान प्रकाश राय के सुपुत्र श्री रवि प्रकाश राय का विवाह संस्कार कु० शोभा रौसन क्रिश्चियन कन्या की शुद्धि कर हिन्दू धर्म में समाहृत कर सम्पन्न हुआ। कु. शोभा रौसन का नाम श्रीमती शोभा राय रक्खा गया। विवाह एवं शुद्धि संस्कार श्री पं. सुरेश चन्द्र वेदालङ्कार, प्रताप कुमार सक्सेना तथा राम चन्द्र आर्य द्वारा सम्पन्न कराया गया। इस अवसर पर नगर के अनेकों गण्यमान प्रतिष्ठित नागरिक एवं अधिकारी उपस्थित हुये। डा. विनय प्रताप

## आर्य समाज में सर्व प्रथम प्रशंसनीय प्रयास

# चारों वेदों का उर्दू में अनुवाद

आर्य समाज विश्व में वेदों का प्रचार यदि करना चाहता है तो संसार की सब भाषाओं में वेदों की व्याख्या प्रकाशित करनी होगी। केवल हिन्दी से काम नहीं चल सकता। दाराशिकोहने जब अरबी भाषा में उपनिषदों का अनुवाद किया तब अरब देश के लोगों ने उपनिषदों का महत्व समझा। आर्य समाज इस दिशा में सौ वर्ष उदासीन रहा है।

पं. आसुराम जी आर्य पुरोहित ने चण्डीगढ़ में बैठकर चारों वेदों का उर्दू अनुवाद करके प्रकाशित करने का कार्य आरम्भ किया है। यजुर्वेद के उर्दू अनुवाद का एक भाग छप गया है मैंने उसे देखा और आश्चर्य हुआ कि जो काम सार्वदेशिक सभा और परोपकारिणी सभा के करने का था जो लाखों रुपया अपील में वेदों के नाम पर मांग लेते है। वह न करे और अकेला व्यक्ति साहस करे। अभी महर्षि नगर में विश्व वैदिक विद्वत सम्मेलन हुआ। ५०० सौ विद्वान् पधारे। विचार हुआ कि विश्व में वेद प्रचार कैसे हो। मेरा प्रस्ताव पास हुआ।

सर्वासु देश भाषा सु भवेद व्याख्या पुना श्रुते संस्कृत भाषा में हो सम्मेलन हुआ। प्रस्ताव था सब देशों कीभाषाओं में वेद की व्याख्या हो।

भारतवर्ष में कई हजार आर्य समाजें हैं। प्रत्येक आर्य समाज का कर्त्तव्य है कि पं. आसुराम जी कृत चारों वेदों के उर्दू अनुवाद की जो-जो प्रति छपती जावे अपने आर्य समाज के लिये लेते जावें और जो ऋषि भक्त प्रकाशन में सहयोग दे सकें वह प्रकाशन में सहयोग देवें। इससे भी पं० आसुराम जी अन्य सब काम छोड़कर केवल इस काम पर ही लग जावें। काम लम्बा है मनुष्य जीवन अल्प है। महर्षि स्वामी दयानन्द सरस्वती जी जीवन के अन्त में यह इच्छा प्रकट करके चले गये कि संसार की भाषाओं में व्याख्या हो, महर्षि भक्तो ऋषि तर्पण करो यदि तुम ऋषिभक्त हो।

प्रार्थी—म० म० आचार्य विश्वश्रवा व्यास वेदाचार्य एम. ए.

—उत्सव आर्य समाज माण्डेबास (सहारनपुर) का वार्षिक ३० से ३१ मार्च व १ अप्रैल को मनाया जायगा। मन्त्री

### आर्य जगत्

—३ मार्च ८५ को रामतीर्थ मार्ग लखनऊ निवासी श्री शशिखन्ना की पत्नी श्रीमती रश्मि खन्ना का देहावसान हो गया। ६ मार्च को श्री पं. नारायण प्रिय जी द्वारा शांति यज्ञ सम्पन्न हुआ। वह अपने पीछे १ मास का बच्चा छोड़ गई हैं। दिवंगत आत्मा की सद्गति एवं उसके वियोग में दुःखी परिवार को धैर्य प्रदान करने निमित्त प्रभु से प्रार्थना की गई। प्रदीप खन्ना

—आर्य समाज दतियाना का उत्सव २३ से २५ फरवरी तक मनाया। गया। समाज में यज्ञशाला बनाई गई है। इसका उद्घाटन श्री चौ० माधव सिंह जी बड़ौत ने किया। मोहरसिंह मन्त्री

—आर्य समाज मवरसा भरतकुण्ड (फैजाबाद) में १७ फरवरी को ऋषि पर्व मनाया गया। २६ से २८ मार्च तक वार्षिक उत्सव मनाया जायगा। मंत्री

### निर्वाचन

आर्य समाज लालगंज (रायबरेली)
प्रधान श्री जगेश्वर सिंह
मन्त्री श्री शकुन चन्द्र
कोषाध्यक्ष श्री श्रीराम

आर्य समाज असुरन, बिविमल चौक गोरखपुर
प्रधान श्री केदारनाथ सिंह
मन्त्री श्री विन्ध्य वासिनी प्रसाद
कोषाध्यक्ष श्री राम जी वर्मा

आर्य समाज लार
प्रधान श्री मोतीचन्द्र आर्य
मन्त्री आचार्य रामज्ञानी आर्य
कोषाध्यक्ष श्री शम्भूनाथ

आर्य समाज इथाहेड़ी (मु० नगर)
प्रधान श्री कृष्णकांत
मन्त्री श्री डा० तपेश्वर सिंह
कोषाध्यक्ष श्री ऋषिपाल

आर्य समाज आगरा नगर
प्रधान श्री हरिगोपालसिंह चौहान
मन्त्री श्री ओम् प्रकाश गुप्त
कोषाध्यक्ष श्री मुन्ना लाल
मन्त्री श्री केदारनाथ सेक्सरिया इ. का. धर्मपाल विद्यार्थी

आर्य समाज जौनपुर
प्रधान श्री रामबिहारीलाल एडवोकेट
मन्त्री श्री तारानाथ
कोषाध्यक्ष श्री पन्नालाल

आर्य समाज सासनी द्वार अलीगढ़
प्रधान श्री मास्टर होडलसिंह
मन्त्री श्री जय नारायण शर्मा
कोषाध्यक्ष श्री रूपन सिंह

आर्य समाज रक्सौल
प्रधान श्री ओ३म् प्रकाश
मन्त्री श्री वी. के. शास्त्री
कोषाध्यक्ष श्री राम नारायण

आर्य समाज जीतपुर (मेरठ)
प्रधान श्री धर्मवीर जी शास्त्री
मन्त्री श्री प्रो. विजय पाल सिंह विद्यालङ्कार
कोषाध्यक्ष श्री रतीराम महाशय

आर्य समाज सुलतानपुर भावा प्रयाग
प्रधान श्री छेदीलाल जी आर्य
मन्त्री श्री पुरुषोत्तम जी आर्य
कोषाध्यक्ष श्री चन्द्र

आर्य समाज मुगल सराय
प्रधाय श्री शङ्करलाल पौद्दार
मन्त्री श्री जय प्रकाश वैद्य
कोषाध्यक्ष श्री धीरेन्द्र प्रसाद आर्य

आर्य समाज जसवन्त नगर
प्रधान श्री कुंवर लाल
मन्त्री श्री तिलकसिंह
कोषाध्यक्ष श्री व्रजेन्द्र सिंह

आर्य समाज सावली आदि पँचपुरी गढ़वाल
प्रधान श्री शांति प्रकाश प्रेम
मन्त्री श्री वासुदेव
कोषाध्यक्ष श्री बलवन्त सिंह

---

—महिला आर्यसमाज स्टेशन रोड मुरादाबाद ने ९ से १३ जनवरी तक वेद प्रचार सप्ताह मनाया। इस अवसर पर श्री डा. सत्य प्रकाश जी द्वारा वेद कथा हुई। श्री स्वामी जी का नागरिक अभिनन्दन किया गया। एक पुस्तक प्रार्थना प्रसून महिला आर्य समाज ने वितरित की। पुस्तक का विमोचन श्री स्वामी जी के कर कमलों द्वारा किया गया। निर्मला आर्या मंत्रिणी

—१७ से २० फरवरी तक आर्य समाज मंदिर सिविल लाइन्स रामघाट मार्ग अलीगढ़ में ऋषि बोध पर्व मनाया गया। सभा के प्रधान श्रीमान् पं. इन्द्रराज जी पधारे, आपने आर्यजनों को सन्देश दिया। तथा स्थानीय समस्याओं का समाधान किया। विद्याप्रसाद आर्य मन्त्री

—आर्य समाज कालपी ने १७ फरवरी को ऋषि बोधोत्सव मनाया। वार्षिक उत्सव १२ से १४ मार्च तक मनाया गया। श्रीप्रकाश जैतली मन्त्री

—१७ फरवरी को आर्य समाज लालगंज (रायबरेली) में ऋषि बोधोत्सव मनाया गया। शकुनचन्द गुप्त

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० चैत्र ३
चैत्र शुक्ल ३ रविवार
२४ मार्च १९८५ ई०

# आर्यमित्र

उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र

१२६४६-श्री पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय
हरिद्वार

## महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह मेरठ में विशाल पैमाने पर दिनांक १८, १९ तथा २० मई १९८५ को शर्मा स्मारक मैदान मेरठ शहर में मनाया जायेगा। इसकी तैयारी आरम्भ हो चुकी है।

इस अवसर पर आर्यजगत् के अनेक विद्वान् संन्यासी तथा उपदेशक और भजनोपदेशक पधारेंगे।

कृपया इसका प्रचार-प्रसार अपने-अपने क्षेत्र में आरम्भ करें। तथा धन एकत्र कर आर्यसमाज मेरठ शहर के पते पर, चैक, मनीआर्डर तथा बैंक ड्राफ्ट से भेजें। —इन्द्रराज मन्त्री जिला सभा मेरठ

—आर्यसमाज दूधाहेड़ी का उत्सव २६ से २८ फरवरी तक समारोह से मनाया गया। इस अवसर पर समाज के प्रधान ८५ वर्षीय महाशय सालिगराम जी का अभिनन्दन किया गया। श्री वीरेन्द्र वर्मा संसद् सदस्य द्वारा मानपत्र भेंट किया गया। श्री ओम प्रकाश शास्त्री तथा श्री निरंजन देवजी तीर्थ के प्रवचन हुए। —डा० तपेश्वरसिंह मन्त्री





## आवश्यक सूचना

### कृपया अपना ग्राहक नम्बर अवश्य देखिये

आर्य मित्र के निम्न सदस्यों का शुल्क १५ फरवरी १९८५ को समाप्त हो गया है। बी. पी भेजने में ४-५० अधिक पोस्टेज लगते हैं इसलिए सदस्यों से प्रार्थना है कि वे अपना शुल्क १५ दिन के अंदर १६) मनीआर्डर द्वारा अवश्य भेज दें ताकि बी. पी. न भेजी जाय। जिन ग्राहकों की तरफ अब तक मूल्य शेष है, वे भी शीघ्र ही १६) भेज दें अन्यथा उनके नाम भी वी. पी. भेजी जायेगी। अगर समय के अन्दर रुपया न आया तो बी. पी भेजने के लिए हमें बाध्य होना पड़ेगा। कृपया अपने-अपने ग्राहक नम्बर नोट कर लें, नम्बर नीचे लिखे जाते हैं।—

३५९, ९४३, ११५१, ११६८, २३५२, २९३१, ३६२२, ४२७३,
४ ७२, ४५३२, ४७८५, ४७८९, ५२०१, ५४८६, ५७९६,
५ ६२, ७०९२, ८२०१, ८५१६, ८७३०, ९०७०, ९०९०,
९१ १०२, ९१०६, ९६०३, ९६०६, ९६१२, ९८०८, ९८१७,
९ ९८३६, १००९१, १००९६, १००९७, १०१०२, १०१०९,
१०११३, १०१११५, १०११८, ११५०५, ११५१४, ११५४१, ११८५३,
११८५४, १२१०८, १२१२१, १२५७६, १२५७८, १२५७९, १२५८३,
१२५८५, १२५९२, १२८२०, १२८२१, १२८२३, १२८२५, १२८३१,
१२८३२, १२८३३, १२८३६, १२८३८, १२८४०, १२८४३, १३०५२,
१३०५३, १३०५४, १३०५५, १३०५६, १३०५७, १३०५८, १३०५९,
१३०६०।

## मार्च १९८५ में जिनका शुल्क समाप्त

३५७, ३६१, ७४०, ७५४, ९३७, १४३२, १८४५, १९४४, १९६७, २१५४, २३४९, २३७२, २६७०, २७३६, २८५२, ३९७७, ३९८६, ४००७, ४३३०, ४३५५, ४३७८, ४४३०, ५५३३, ५८४५, ६०४३, ६०५२, ६३८९, ६३९४, ६६१३, ६६२४, ६९४१, ८१३४, ८२१३, ८२१५, ८२२९, ८२३५, ८२३८, ८५४४, ८७३५, ८७३७, ८९१३, ८९२३, ८९९२, ९०७२, ९११०, ९२८८, ९४१०, ९४११, ९६१८, ९६२३, ९६२७, ९६२८, ९६५५, ९८४१, ९८५९, ९९०९, १०१२०, १०१२१, १०१२३, १११४१, १११४८, १११५३, ११५५०, ११५६२, ११५६४, ११५६५, ११८६९, ११८७१, ११८७३, ११८७४, ११८७८, ११८८०, १२१४४, १२१२७, १२१२९, १२१३०, १२१३५, १२१४०, १२१४३, १२१४४, १२६०८, १२६११, १२६१२, १२६१४, १२६१९, १२६२३, १२६२४, १२६२५, १२६२६, १२६२८, १२६२९, १२६३०, १२८४२, १२८४६, १२८४७, १२८४८, १२८४९, १२८५०, १२८५१, १२८५२, १२८५३, १२८५४, १२८५५, १२८५६, १३०६१, १३०६२, १३०६३, १३०६४, १३०६५, १३०६६, १३०६७, १३०६८, १३०६९, १२६२७।

विनीत—
व्यवस्थापक

स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए दयानन्दीय आर्य भास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से श्री विश्वम्भर दयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ | घोषणा पत्र सं० ७/१९५१-५२

[वर्ष ८८ ] आ० चैत्र १०, चैत्र शुक्ल १० रविवार संवत् २०४१ वि०, दि० ३१ मार्च १९८५ [ अङ्क ९

## प्रार्थना

ओं न तस्य प्रतिमा ऽ अस्ति यस्य नाम महद्यशः । हिरण्यगर्भ ऽ इत्येष मा मा हिंसीदित्येषा यस्मान्न जात ऽ इत्येषः ।।

—यजु० ३२-३

भावार्थ जिसका नाम महा यशस्वी है, उसकी प्रतिकृति नहीं है।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
मनमोहन तिवारी

सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

शृण्वन्तु सर्वे इदम् वैदिकी गिरा—

**दृते दृंह मा मित्रस्य मा चक्षुषा सर्वाणि भूतानि समीक्षन्ताम् ।**
**मित्रस्याहं चक्षुषा भूतानि समीक्षे ।**
**मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे ।**

—यजुर्वेद ३६-१८

आज विश्व में युद्धोन्माद का प्रसार है। अमेरिका एशिया के देशों में कूटनीति अभिसन्धि में प्रसिन हैं। भारत को आतङ्कित करने के लिए पाकिस्तान में विस्फोटक अस्त्रों का संग्रह कर रहा है। ईराक को ईरान में नर संहार की प्रेरणा दे रहा है। श्री लङ्का में शताब्दियों से रह रहे तमिल भाषियों पर अमानवीय अत्याचार हो रहे हैं। यह भी भारत में क्षोभ उत्पन्न करने के लिये है और पञ्जाब के सिख जो कनाडा—अमेरिका और ब्रिटेन में हैं, उन्हें भी कोई अन्तर्राष्ट्रीय प्रेरणा मिल रही है। भारत के सिखों में विभाजन का विषैला प्रचार करने के लिये। मध्य एशिया में लेबनान और इसराइल का युद्ध चल रहा है। इसके साथ ही भारत में रूसी दूतावास का एक अधिकारी अमरीका में शरण ले रहा है। दूसरे रशियन वरिष्ठ अधिकारी की हत्या सरे आम कर दी गयी। यह सब राजनैतिक पटल पर जो घटनायें हो रही है वह मानव में आसुरी तत्व के कारण है। युवक भारतीय प्रधान मन्त्री ईराक में शान्ति मिशन भेजते हैं तथा श्रीलङ्का में भारतीय जनाकांक्षा को अवगत कराते हैं।

वेदों में स्पष्ट आदेश है कि मानव दानव की परिधि से बाहर आकर विश्व मैत्री का सन्देश वाहक बने। वैदिक ऋषि इन्हीं आचारों का कारण विश्व पूजित हुये थे। महर्षि दयानन्द सरस्वती उपर्युक्त मन्त्र का आशय लिखते हैं कि मनुष्य आपस में प्रेम भाव से रहे। वैदिक ईश्वरोक्त जो धर्म है उसी का आचरण करे। ईश्वर की उपासना से विचारों चिन्तन शक्ति की श्रेष्ठता प्राप्त करे और आचार विचार-चरित्र में। विश्व बन्धुत्व को एकरस करे। परमेश्वर ही अज्ञान एवं दुःखों का विनाशक है। प्रभु हमारे अन्दर ईर्ष्या द्वेष और विभाजन की विषैली रेखाओं का विनाश हो। मैत्री की समरस धारा समस्त विश्व के मानवों के हृदय में प्रवाहित हो।

आज के विनाशमय विश्व में—आसुरी प्रधान भावना के समाज में तथा स्वार्थ के पङ्क में फसे राष्ट्र और उनके सञ्चालक तभी शान्ति पा सकते हैं, जब वैदिक जीवन और आदर्श का अनुसरण किया जाय। वर्तमान में स्वामी दयानन्द वैदिक आदर्शों के महान् व्याख्याता हैं। आर्यसमाज की स्थापना स्वामी जी ने इसी उद्देश्य से की थी कि वह विश्व में वैदिक आदर्शों को प्रस्तुत करे। आर्य नेता दायित्व को समझें और उचित अवसर पर साहस के साथ वैदिक आदर्शों का प्रसार करें।

———




# आर्यमित्र

लखनऊ–रविवार, [illegible] मार्च १९८५, दयानन्दाब्द [illegible]

सृष्टिसंवत १९६०८५३०८६ [illegible]


[illegible] परम्परा [illegible] पले [illegible] है अतः [illegible] सवीं कक्षा तक [illegible] पद्धति [illegible] भारतीय [illegible] अनिवार्य हो जिससे नैतिकता [illegible] अवश्य [illegible] ऐसा [illegible] ज्ञान [illegible] में आ जावे । विदे[illegible] । मारत में दोहरी [illegible] भाषायें पढ़ायी जायें परन्तु भार[illegible] [illegible] भी दूषित [illegible] तीय भाषाओं की बलि देकर नहीं, [illegible]

सम्पादकीय

## शिक्षण पद्धति

श्री राजीव गांधी उत्साह के साथ शासन सत्ता के सञ्चालन में संलग्न हैं। हर दिशा में गम्भीरता से विचार करते हैं, वर्तमान में प्रचलित शिक्षण पद्धति के दोषों की ओर उनका ध्यान गया है। और इन मानसिक दासता को प्रमुखता देने वाली शिक्षा पद्धति में प्रधान मन्त्री परिवर्तन चाहते हैं। तभी उन्होंने श्री कृष्ण चन्द्र पन्त सुपुत्र स्वर्गीय गोविन्द वल्लभ पन्त को शिक्षा मन्त्रालय का भार सौंपा है तथा उनसे अपना अभिमत भी प्रकट किया है।

प्रचलित शिक्षा पद्धति विदेशी शासन की देन है। अंग्रेज मानसिक दासता से परिपूर्ण भारतीय प्रजा चाहते थे जिनके मस्तिष्क पर अंग्रेजी का वर्चस्व हो और संस्कारों में योरोप की अनुकृति हो उन्हें सफलता मिली। देश में अंग्रेजी फैली क्लर्क और अफसर बने। अंग्रेजी शासन का पहिया आराम से चलने लगा। भारत से अंग्रेजी शासन को उखाड़ फेंकने का जिन लोगों ने नारा लगाया वह अंग्रेजी शिक्षा से दूर थे। अट्ठारह सौ सत्तावन की जनक्रांति के सञ्चालक अंग्रेजी भाषा विद् नहीं थे। महर्षि दयानन्द सरस्वती संस्कृत एवं वैदिक साहित्य के विद्वान् तथा पारङ्गत थे। उनकी ओजस्वी वाणी के उद्घोष ने अंग्रेजी साम्राज्य की जड़ें हिला दी थीं और क्रांतिकारियों को बल प्राप्त हुआ। वैसे यदि सही जानकारी प्राप्त की जाय तो स्वतन्त्रता आन्दोलन में प्राण उत्सर्ग करने वाले देश भक्तों में अंग्रेजी न जानने वालों की संख्या अधिक थी।

आज भारत में कान्वेन्ट शिक्षा का प्रचार है। सामान्य तथा उच्च कोटि परिवार में इसका प्रचलन है, भारतीय बालक अंग्रेजी माध्यम से शिक्षा प्राप्त करते हैं और अपने महान् देश की संस्कृति धर्म-दर्शन महापुरुषों के चरित्र से अनभिज्ञ होकर क्राइस्ट तथा मेरी के गीत गाने लगते हैं।

भारत को उन्नति की दिशा की ओर ले जाना है, तो शिक्षा पद्धति में परिवर्तन अपेक्षित है। पं. जवाहर लाल नेहरू ने भी अनुभव किया था। डा० सर्व पल्ली राधाकृष्णन की अध्यक्षता में समिति गठित हुई। उसकी रिपोर्ट में भारतीय आधार की प्रमुखता रखी गयी। धर्म को अनिवार्य नैतिक शिक्षा के रूप में स्वीकार किया गया। खेद है कि इस रिपोर्ट को क्रियान्वित नहीं किया जा सका। समय बढ़ता गया देश की गति बढ़ती गयी यह जानते हुए कि हम विषैला जल पी रहे हैं उसे बदल नहीं सके।

आशा है कि वर्तमान प्रधान मन्त्री अधिक सजग और सक्रिय रहेंगे। शिक्षा मन्त्री श्री कृष्ण चन्द्र पन्त भी भारतीय संस्कृति के पोषक हैं। हमें भी स्मरण है और उन्हें भी स्मरण होगा कि उनका यज्ञोपवीत उनके स्वर्गीय पिता ने पूर्ण वैदिक रीति से करवाया था। तथा उच्चकोटि के वैदिक विद्वानों ने सम्पन्न किया था। इस गौरव [illegible] आचरण एवं [illegible] जीवन में [illegible] दृढ़ता लाने हेतु गुरुकुल प्रणाली पर भी विचार किया जा सकता है। शिक्षा मानव के विकास की दिशा देने के साथ ही उसमें स्वावलम्बन की भावना को भी बल दे। परामुखी शिक्षा न होकर आत्ममुखी हो।

भारत वर्ष की समस्त प्रान्तीय भाषाओं का स्रोत संस्कृत है। धर्म दर्शन संस्कृति की भाषा भी संस्कृत [illegible]

आर्य समाज ने विगत सौ वर्षों में भारत में शिक्षा प्रसार में विशेष योगदान किया है। अतः आर्य समाज के शिक्षाविदों को भी शिक्षा मन्त्री अपनी समिति में स्थान दें। आर्यमित्र आशा करता कि वर्तमान प्रधान मन्त्री श्री राजीव गांधी के नेतृत्व में शिक्षा मन्त्री श्री कृष्ण चन्द्र पन्त शिक्षा पद्धति में वांछित सुधार और विकास करने में सफल होंगे।

## आवश्यक सूचना

उत्तर प्रदेश के समस्त अन्तरंग सदस्य आर्य प्रतिनिधि सभा, जिला उप प्रतिनिधि सभा के अध्यक्ष तथा मन्त्री और आर्यसमाज के अधिकारियों से अनुरोध है कि उनके क्षेत्र से लोकसभा, राज्यसभा और प्रादेशिक विधान सभा और विधान परिषद के जो सदस्य हैं तथा आर्य विचारों के हैं, और समाज के कार्यों में रुचि रखते हैं तथा वैदिक [illegible] भावनाओं के [illegible] हैं उनके नाम, निवास का पूर्ण पता और दिल्ली तथा लखनऊ के पतों से हमें सूचित करने की कृपा करें।

मनमोहन तिवारी सभा मन्त्री

## उत्तर-प्रदेश विधान परिषद में स्वामी कर्मानन्द सम्बन्धी प्रश्न

उत्तरप्रदेश विधानपरिषद के सदस्य तथा आर्यसमाज गणेशगंज लखनऊ के प्रधान श्री महेश्वर पाण्डेय जी ने विधान परिषद् में अध्यक्ष का ध्यान मथुरा के स्वामी कर्मानन्द जी पर असामाजिक तत्वों द्वारा घातक हमले के सम्बन्ध में आकर्षित किया। गुरुकुल वृन्दावन में असामाजिक तत्व अनधिकृत अधिकार किये हुए हैं और विद्यार्थियों से अनधिकृत धन वसूलते हैं। स्वामी जी ने [illegible] तभी उन पर आक्रमण किया गया।

अध्यक्ष विधान परिषद ने शासन को आदेश दिया कि इस सम्बन्ध में समुचित कार्रवाई की जाय और स्वामी जी को शासन पूर्ण सुरक्षा प्रदान करें।

—सम्वाददाता




# उपनिषद् मन्थन

[ श्री इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तर-प्रदेश, लखनऊ ]



श्री पं० इन्द्रराज जी सभाप्रधान

उपनिषद् साहित्य भारत की एक अद्भुत धरोहर है। उपनिषदों ने साधकों जिज्ञासुओं की ज्ञान एव आध्यात्म पिपासा शान्त की है। देशी या विदेशी सभी विद्वान् साधक बराबर इससे प्रभावित होते रहे हैं। वैसे तो उपनिषदें १०० से भी अधिक हैं। परन्तु आचार्यों ने ११ उपनिषदें अत्यन्त प्रामाणिक मानकर उन पर समय-समय पर भाष्य किये हैं। वे उपनिषदें निम्न लिखित हैं—

(१) ईश, (२) केन, (३) कठ, (४) प्रश्न, (५) मुण्डक, (६) माण्डूक्य, (७) ऐतरेय, (८) तैत्तिरीय, (९) छान्दोग्य, (१०) बृहदारण्यक, (११) श्वेताश्वतर।

इन सब उपनिषदों में ईशोपनिषद् वेदान्त कहलाती है। इसे आत्माध्याय, ब्रह्माध्याय, आत्मसूक्त ब्रह्मसूक्त, ईशसूक्त, ईशोपनिषद् आदि नामों से भी पुकारा जाता है।

यजुर्वेद की कई संहितायें इस समय उपलब्ध है। १—काण्व, २—माध्यंदिन वाजसनेयी, ३—मैत्रायणी ४—काठक, ५—तैत्तिरीय, ६—कपिष्ठक कठ।

प्रथम दोनो के चालीसवें अध्याय को ही वेद का अन्त अर्थात् वेदान्त कहा जाता है। यहीं से उपनिषदों का उद्गम है। इसी ईशावास्योपनिषद् की व्याख्यायें ही अन्य उपनिषदों में हैं। तत्वदर्शी ऋषियों ने वेद का मनन करते-करते जीवन में जो अनुभूति की उसे ही श्रुति के रूप में स्थाई कर दिया। उसी आध्यात्मिक अनुभूति से ओत प्रोत साहित्य का नाम ही उपनिषद् पड़ा।

जगद्गुरु शङ्कराचार्य कठोपनिषद् के भाष्य को प्रारम्भ करते हुए—'उपनिषद्' शब्द की व्युत्पत्ति इस प्रकार से करते हैं। 'सदेर्धातोर्विशरण गत्यवसादनार्थस्योपनिपूर्वस्य क्विप्प्रत्ययान्तस्य रूपमुपनिषदिति' अर्थात् विशरण (नाश) गति और अवसादन [ शिथिल करना ] इन तीन अर्थों वाली तथा 'उप' और 'नि' उपसर्ग पूर्वक एवं 'क्विप्' प्रत्ययान्त सद् धातु का 'उपनिषद्' यह रूप बनता है। अर्थात् ब्रह्म विद्या से तथा उसके निष्ठापूर्वक परिशीलन से संसार के बीच अविद्या का विसरण अर्थात् नाश होता है। वह ब्रह्म विद्या पर ब्रह्म के पास पहुंचा देती है। इतना ही नहीं लोक-लोकान्तरों में बार-बार गर्भवास, जन्म, वृद्धावस्था आदि उपद्रव-समूह का अवसादन अर्थात् शैथिल्य करने वाली है।

२—निश्चित रूपेण जिस साधक ने केवल पढ़ा ही पढ़ा है उसको भी उपनिषद् विद्या आनन्द देने वाली है, परन्तु पढ़ने के पश्चात् मनन, निदिध्यासन और साक्षात्कार की भूमिकायें तो साधक को मोक्ष दिलाने वाली हैं। इसीलिये तो ग्रीक दार्शनिक पैथागोरस और अनुवर्ती तथा समेटिक देशों के मंसूर, सर्मद, फैजी, बुल्लाशाह और दाराशिकोह आदि इस्लाम सम्प्रदाय को मानने वाले भी इस औपनिषदिक सिद्धान्त मे प्रभावित हुयेबिना नहीं रहे। दाराशिकोह ने तो एक बार यहां तक कह दिया था कि मुझे जितनी शान्ति उपनिषदों के पढ़ने से मिलती है उतनी 'कुरान शरीफ' के पढ़ने से भी नहीं मिलती मंसूर और सर्मद ने तो अपने प्राण दे दिये परन्तु उपनिषदों के सिद्धांतों को नहीं छोड़ा।

उपनिषदों ने पश्चिम के विद्वानों को भी प्रभावित किया। मैक्समूलर ने तो अपने साहित्य में एक स्थल पर उपनिषदों की मुक्त कण्ठ से प्रशंसा करते हुये लिखा है कि—उपनिषद् वेदान्त दर्शन के आदि स्रोत हैं। वे ऐसे निबन्ध हैं जिनमें मुझे मानवी भावना अपने उच्चतम शिखर पर पहुंच गई प्रतीत होती है। इसी प्रकार शोपेनहार ने भी लिखा कि सारे संसार में ऐसा कोई स्वाध्याय नहीं है जो उपनिषदों के समान उपयोगी और उन्नति की ओर ले जाने वाला हो। वे उच्चतम बुद्धि की उपज हैं। आगे या पीछे एक दिन ऐसा अवश्य आयेगा कि यही जनता का धर्म होगा। डाक्टर गोल्ड डस्कर ने भी कहा—कि वेदान्त सबसे ऊंचे दर्जे का यन्त्र है। जिसे पूर्वीय विचारधारा ने प्रवृत्त किया है। पश्चिमी विद्वानों से पूर्व भारत के दार्शनिक आचार्यों ने अपनी लेखनी को उपनिषद् साहित्य पर भाष्य लिख-लिखकर कृतार्थ किया। अपने-अपने सिद्धान्तानुसार वे अद्वैतवाद, विशिष्टाद्वैतवाद, द्वैताद्वैत वाद, द्वैतवाद आदि दृष्टिकोणों से उपनिषदों की व्याख्या करते रहे।

आधुनिक युग के पुरोधा महर्षि दयानन्द जी ने भी यजुर्वेद के चालीसवें अध्याय का भाष्य किया, तथा इसी अध्याय के आधार पर संसार को बताया कि समस्त वैदिक एवं आर्ष साहित्य त्रैतवाद की ही बात कहता है। इस युग को महर्षि दयानन्द की यह अद्भुत देन थी, शास्त्र की संगति लगने लगी। वेद समझ में आने लगा, वैदिक और आर्ष साहित्य की सार्थकता दृष्टिगोचर होने लगी।

इसी त्रैतावादी दृष्टिकोण से ईशोपनिषद् को देखा जाये तो स्पष्ट हो जायेगा कि वेदो और उपनिषदों का अपना सिद्धान्त त्रैतवाद का ही सिद्धान्त है। आइये—सर्व प्रथम ईशोपनिषद् को देखें। ईशोपनिषद् के खुलते ही सर्व प्रथम इसके शान्ति पाठ पर दृष्टि जाती है। श्लोक है—

ओं पूर्णमदः पूर्णमिदं
पूर्णात्पूर्ण मुदच्यते।
पूर्णस्य पूर्णमादाय
पूर्ण मेवा विशिष्यते॥

यह अद्भुत श्लोक है। जरा शब्दार्थ तो देखें-

ओ३म्—यह सत्य है कि

[१] अदः पूर्णम्—वह पूर्ण है

[२] इदं पूर्णम्-यह भी पूर्ण है क्योंकि

[३] पूर्णात् पूर्णं उदच्यते—
पूर्ण से पूर्ण निकलता है

[४] पूर्णस्य पूर्णं आदाय
पूर्णं एव अवशिष्यते

पूर्ण में से पूर्ण लेकर भी पूर्ण ही शेष बचता है।

अब जरा शब्दार्थों पर मनन करें। कुछ तो बात स्पष्ट समझ में आ जाती है, परन्तु कुछ बात समझ से परे की है।

जो बात समझ में आती है—वह बड़ी सहज है।

१—अदः पूर्णम्—वह आदितत्व, ब्रह्म, परब्रह्म, आत्मा, परमात्मा, ईश्वर-पूर्ण है।

[ क्रमशः ]

# सुर-भारती के उपासकों का स्तवन

( आचार्य विशुद्धानन्द मिश्र कुलपति गुरुकुल विश्वविद्यालय वृन्दावन )

महान् अप्रतिम हर्ष है कि श्री बलराम जाखड़ और हिमाचलीय श्री नारायणचन्द्र पाराशर संसद् सदस्य ने संस्कृत में शपथ ली है। चाहिये था कि सारे देश के हिन्दुओं ( भा० संस्कृति पुजारियों ) की ओर से इन दोनों ही विभूतियों का स्वागत अभिनन्दन व बधाई के सन्देश विपुल मात्रा में जाते, इससे अन्य सदस्य भी प्रेरणा लेते तथा इन अभिनन्द्यों को गौरवानुभूति के साथ एक अनिर्वचनीय तृप्ति होती। पर ऐसा कहीं से भी न हुआ, होता कहाँ से आर्य जाति की धमनियों का रक्त ठण्डा पड़ चुका है। इनमें संस्कृत व संस्कृति के समुत्कर्ष के लिए कोई भाव-ज्वार नहीं उठता।

आप तो जानते ही होंगे, पर मैं बहुत सन्निकट से 'जाखड़' महोदय के पावन जीवन से सुपरिचित हूं। वे एक ओर अभ्युदयार्थी श्रमजीवी महान् कृषि पण्डित हैं, साथ ही नैःश्रेयस अध्यात्म ज्ञान के बहुत बड़े धनी अप्रतिम प्रतिभापूर्ण वरेण्य बुद्धि-जीवी भी हैं। मैं उनके कुलेसरा के पास दिल्ली से कुछ दूर अवस्थित कृषि फार्म पर भी गया हूं, लोक सभा अध्यक्ष श्री जाखड़ यथावकाश सप्ताह में एक बार कृषि की देख-भाल करते हैं।

मैंने जब उन्हें गुरुकुल विश्वविद्यालय वृन्दावन के दीक्षान्त-संस्कार के अवसर पर दीक्षान्त भाषण देने के लिये आमन्त्रित किया था। तब अभिनन्दन करते हुए मैंने उनसे २६५ नवस्नातकों को 'दीक्षाऽनुशासन देने की अभ्यर्थना की थी। मैंने उनके ही विशिष्ट भारत के निराले व्यक्तित्व को ही आमन्त्रित करने के कारण का उल्लेख किया था कि वे ही संस्कृत में शपथ लेने वाले अनुकरणीय महान् पुरुष हैं। इस युग के इतिहास का यह एक अनुपम अनुच्छेद स्वर्णाक्षरों में उल्लेख्य होगा। सत्य है—

विशिष्टानूतनमादर्श माविष्कृत्य भजन्त वै।
मेषकानुगतिं यान्ति सामान्यमतिका जनाः॥

निम्न पद्य श्री बलराम जाखड़ अध्यक्ष लोकसभा तथा हरियाणा सांसद श्री नारायणचन्द्र पाराशर के अभिनन्दन में रचित हैं—जिन्होंने लोक सभा की सदस्यता शपथ संस्कृत में ग्रहण की थी—

## संस्कृत शपथ ग्राहिणाम्

राजस्थान 'सीकर' क्षेत्रीय लोकसभाध्यक्ष श्री बलराम 'जाखड़' महोदयानां तथा हिमाञ्चलीय श्री नारायणचन्द्र 'पाराशर' महाभागानाम्-

## हार्दिकमभिनन्दनम्

शुभं समाचारमधीत्य नः प्रगे अनन्तहर्षो हृदये प्रजायते।
स्वसंस्कृतेर्गौरवरक्षकं जनैर्न वास्ति हीना विपुला वसुन्धरा॥१॥

प्रतिष्ठता भारत भारती मुहुर्मुहुर्मुनीनां भुवि संस्कृता गिरा।
भविष्यतीत्याकलयन्स्थलं मुदा सरस्वती मङ्गलवाचमागवत् ॥२

अनारतं भारतदेशमुन्नयन्, समुद्धरन् संस्कृतसंस्कृती निजे।
यशस्यमायुश्शतमाप्नुवन् सुखं, मुदाऽनुभूयात् बलराम जाखड़ः।३

पूर्वं श्रुत दिविषदोऽप्यमरावतीं स्वाम्,
त्यक्त्वा न कर्मकरणाय सुभारतेऽस्मिन्।
गोविन्दराम–परिपावित–कर्मभूमौ,
भक्त्या ग्रहीतुमपि जन्म प्रकामयन्ते॥४

एकः कथम् शमयेत् परितः पृथिव्यां,
तद् विस्तृतं कलुषजालमिति प्रवीक्ष्य।
धर्मोद्धृतो व्रतपरेण निजानुजेन,
नारायणेन (कृष्णेन) सहितो बलराम प्रागात्॥५

पाराशरो नरवरस्तु हिमाचलाङ्के,
चन्द्रोज्ज्वलाममरकीर्तिलतां दधानः।
नारायणः स्वयमुपागत एव,
मातुर्भूमेर्गिरश्च सततं परिसेवनाय॥६

मन्ये धराधर, धराङ्गनवेदिकायाम्,
धर्माय संस्कृतगिरां कदनं विलोक्य।
गीर्वाणवाचि कुरुते शपथं सभाया–
मुद्धर्तु काम बलराम महोदयोऽयम्॥७

पाराशरः सुरगिरोन्नयनाय दक्षः,
धर्मस्य साधु शुभ-चिन्तनशील एष।
वाण्यां मुदा सुमनसां शपथं ग्रहीतुं,
हालिप्रधान-बलराममनूक्तोऽभूत्॥८

एकेन मातृ-पद-पद्मपरागरागे,
तूर्णं तृणीकृतममानि हिमाचलाभम्।
अन्येन सीकर समं तु हिमाचलाभं,
मत्वासमर्पित महो निज जीवनं वै।९

आविष्कृता जनगणस्य समक्ष एषा,
कथ्या भुवोऽभिनवपद्धति राविलेयी।
एते न संस्कृत गिराऽऽधृत गौरवाभ्यां,
हर्ष प्रकर्ष उदितो हृदि नः प्रकामम्॥१०

सत्पुत्रिणौ सुविभवौ सुखसम्भृतौ च,
चन्द्रावदातयशसावपि सुवासितौ वाम्।
प्रेम्णा नलित्रतलिभिः सुमनो गिरायाः,
भक्त्या पवित्रहृदये ऽभ्यभिनन्दयामः॥११

विजयोल्लास पाथोधिलंसेच श्रीकरसीकरे।
राजस्थाने सदा तिष्ठेत् बलरामो रमान्वितः॥१२

चञ्चला विपुला नित्यं हिमाचल इवाचला।
गेहे गेहे मुदा राष्ट्रे वसेन् नारायणस्य ते॥१३

निर्मलां मञ्जुलां मेधां, मृदुलां वारयन्श्रीसुखाश्रिताम्।
नित्यं वेदमधीयानौ विशुद्धानन्दमाप्नुताम्॥१४

—संस्कृत मातृभाषिपरिवारा सदस्या

# डायबिटीज रोग और निवारण

(ले० श्री सत्यपाल दीक्षित वैद्य फीरोजाबाद)

यह सत्य है कि डायबिटीज का प्रसार विश्व के सारे मानव समाज में द्रुतगति से होता चला जा रहा है। बहुत बड़ी संख्या में लोग इससे ग्रसित हो चुके हैं। खान पान और आहारविहार की अनियमितता के कारण नित्य लोग ग्रसित होते जा रहे है। हमारे देश में यह मान्यता थी ४५ ५० वर्ष बाद यह बीमारी किसी को होती थी। अब यह मान्यता बिल्कुल ही बदल गई है। अब तो जवानी में ही युवक और युवतियो में बढ़ती चली यह बीमारी जा रही है।

डायबिटीज का प्रसार जैसे हमारे देश में हो रहा है उससे अधिक तेजी से विदेशो मे विशेषत अमरीका इंग्लैण्ड, जापान चीन योरुप आदि में हो रहा है। वहा के चिकित्सक अति उन्नतिशील चिकित्सा पद्धति में अनवरत चेष्ठा के बावजूद इस पर काबू नही पा रहे हैं। अत लाचारी की स्थिति में इसे ला इलाज घोषित कर दिया है।

समाज मे मधुमेह नामक इस भयानक रोग के साथ रक्त चाप (ब्लड प्रेशर) हृदय रोग पाचन विकृति स्नायु दुर्बलता, नपुंसकता तथा जीवन के प्रति निराशा उत्पन्न होती है। आधुनिक चिकित्साकी नवीनतम खोजों के अनुसार यह रोग जीवन पर्यन्त चलने वाला है। इसकी रोक थाम की जा सकती है, परन्तु इससे पूर्ण रूपेण छुटकारा नही पाया जा सकता। पर यह मात्र एक पक्षीय बात है। विश्व की प्राचीनतम चिकित्सा शास्त्र आयुर्वेद का कथन है कि अन्यान्य प्रमेहो की तरह मधुमेह की भी दोषानुसार चिकित्सा की जा सकती है।

मधुमेह में मूत्र में मिलने वाली या रक्त में संचित होने वाली शर्करा अग्नाशय (पन्क्रियाज) से उत्पन्न अंत स्राव अर्थात् इन्सूलीन द्रव्य का अभाव है। इन्सूलीन की पूर्ति कम होने पर रक्त में शर्करा अधिक हो जाती है। पश्चात् वह रक्त में से मूत्र द्वारा बाहर निकलती है। इस हेतु में इन्सूलीन बाहर न डालने पर निसर्गत कमी हुए या उत्पन्न न हुए इन्सूलीन द्रव्य बाहर से डालने मिल जाने पर इसका मधुनियमन कार्य अच्छी रीति से हो सकता है। यह आधुनिक मान्यता है।

डा० हुवर्ट कलाग एम डी ने इसके कारणो पर प्रकाश डालते हुए कहा है कि डायबिटीज के सम्भवतया बहुत से कारण हैं। अधिकांश स्थिति मे पाचक रस प्रदायक उदर के समीप स्थित ग्रन्थि विशेष क्लोम (पेंक्रियाज) स्वस्थ नही होना। कुछ रोगियो में कुछ अन्य अंग भी अस्वस्थ होते हैं। विशेषत यकृत (जिगर) तथा रस देने वाली आन्तरिक ग्रन्थियां। शरीर के रुग्ण होने के कारण शरीर शर्करा तथा अन्य कार्बोहाइड्रेटस का उचित उपयोग नही कर पाता है फल स्वरूप साधारण स्थिति मे शर्करा पेशाब में आने लगती है।

मधुमेह रोगी की चिकित्सा पर अनुसन्धान सम्बन्धी एक लेख मे डा० प्रो० के जी एस एम एलवर्टी महोदय लिखते हैं कि कुछ वर्ष पूर्व इन्सूलीन का आविष्कार होने से मधुमेह रोगियों की आयु में वृद्धि हुई है, परन्तु इसके दुष्प्रभाव के परिणाम से मुक्ति नही मिली। इन्सूलीन के प्रभाव से आंखो की दृष्टि कम अन्धापन, वृक्को में विकार, शिराओ और धमनियो पर प्रभाव जिसके कारण हृदय रोग टांगो और बाजुओ में शून्यता उत्पन्न होती है।

प्रोफेसर डब्लू एच० जे० बटर फील्ड के मतानुसार मधुमेह को इन्सूलीन की कमी होने वाली विकृति मानी जाती है। इन्सूलीन के इन्जेक्शनो को उसका उपाय माना जाता है। अब रक्त मस इन्सूलीन मापना सम्भव हुआ है। यह भी ज्ञात हुआ है कि सामान्यत जिसके रक्त में इन्सूलीन पर्याप्त प्रमाण मे होता है ऐसे व्यक्तियों में भी मधुमेह होता है। यह इन्सूलीन उन व्यक्तियों के शारीरिक कोषो पर प्रभाव नही करता क्योंकि यह रक्त वाहिनियों की पृथुभूत भित्तियों में से बाहर नही निकल सकता। मेदो वृद्धि के कारण मांसपेशी के कोष ग्लूकोज को ग्रहण नही कर सकते एव रक्त शर्करा अधिक रहती है।

अन्यान्य चिकित्सा पद्धति के विशेषज्ञों का ध्यान इधर आयुर्वेदिक चिकित्सा पद्धति की ओर आकृष्ट हुआ है। वे आयुर्वेदिक चिकित्सा पद्धति की औषधियो विशेषत वनौषधियों की गुणवत्ता से प्रभावित हुए है। फलत मधुमेह की चिकित्सा के लिए भी वे आयुर्वेदिक चिकित्सा पद्धति की ओर आशा भरी दृष्टि से देखते है।

मधुमेह विकार सारे शरीर में व्यापक दोष और सब धातुओं की विकृति होने पर उत्पन्न होता है। आयुर्वेद की दृष्टि से मधुमेह में वात पित्त कफ और तीनो दोषों और रक्त मांस मेद रसा लसीका मज्जा शुक्र ओज ये सब धातुयें दुष्ट हो जाती हैं। इन सबकी क्रिया परस्पर एक दूसरे पर होने के पश्चात मधुमेह उत्पन्न होता है। इस सिद्धान्त के आधार से चिकित्सा करनी चाहिए। धातु परिपोषणक्रम क्रम में शरीर की क्षति पूर्ति करना यह मुख्य कार्य है। नित्य होने वाले शारीरिक व्यापार से जो क्षति होती है वह धातु उत्पादन द्वारा पूर्ण होती है। इस तरह धातु साम्य बना रहता है। इसी साम्य पर आरोग्य का आधार है।

आयुर्वेद के अनुसंधान कर्त्ताओ ने आज से सहस्त्रो वर्ष पूर्व मधुमेह की उत्पत्ति स्थिति और परिणाम के सम्बन्ध में जिस विज्ञानानुमोदित क्रम का वर्णन किया है और उसके प्रति जो सिद्धान्त स्थिर किए वे आज आधुनिक विज्ञान की परिशोधो के बावजूद अपना उच्च स्थान बनाये हुये है। भगवान धन्वन्तरि और आचार्य सुश्रुत ने प्रभूत काल तक अन्वेषण करके विस्तार पूर्वक चिकित्सा लिखी है। उनका विश्वास था कि यह रोग साध्य है।

आयुर्वेद मनीषियो को इस रोग का गम्भीर ज्ञान था। वात प्रकोप तथा ओज क्षय ये दो प्रमुख घटक इसकी सम्प्राप्ति के हैं। इन्हीं दो के लक्षण मधुमेह मे उपलब्ध होते हैं। इसे गहराई से समझें तो ओज क्षय ही इसकी विकृति का मुख्य कारण है। ओज क्षय के कारण शरीर की स्फूर्ति एव शक्ति का नितात अभाव हो जाता है।

आयुर्वेदानुसार मधुमेहरोग अधिक खाने और अधिक आरामका जीवन बिताने के कारण होता हैं। अत आहार विहार का नियन्त्रण अति आवश्यक है। आहार का उद्देश्य शरीर को शक्ति प्रदान करना तथा भार को संतुलित बनाए रखना है। अत मधुमेही जीने के लिये खाते हैं खाने के लिए नही जीते यह युक्ति सदैव याद रखें।

मधुमेह रोग होने पर समस्त मीठे पदार्थ खाने का निषेध किया है। किन्तु शरीर को उचित परिमाण मे मिठास की आवश्यकता होती है। ऐसी दशा में अंजीर के खाने से मिठास की आवश्यकता की पूर्ति होकर मधुमेह रोग में भी लाभ होता है। निहारमुंह खाने से यह अन्न प्रणाली को खोलने मे आश्चर्यजनक लाभ दिखलाता है। अपने पेट साफ करने वाले गुण के कारण मल को तर कर आंतो से छुडाकर बाहर निकाल देता है तथा आंतो को भी काफी बल प्रदान करता है। यह रक्त की वृद्धि एवं अभिसरण कार्य मे भी काफी सहायता देता है। मधुमेह रोगी दो नग अंजीर एक पाव पानी मे रात्रि को भिगो दे प्रात शौच आदि से निवृत्त होकर निहार मुंह उन्हें खूब चबाचबाकर खाले बचे हुए पानी मे थोडा काला नमक मिला कर पी जाय।

चरक की चिकित्सा कषाय प्रधान है (काढ़ो की)। और काढ़ा कितना लाभकारी है इसको वही व्यक्ति जान सकेगा जो इसका कष्ट स्वीकार करले। निश्चय रूप से वह रोग मुक्त हो जायेगा। काढ़ा सब रोगो को जड से नाश करता है। रसादि औषधियो मे निकाल दी हुई व्याधि गुप्त रूप मे बनी रह सकती है और बाद में कष्ट दे सकती है किंतु काढे द्वारा व्याधि निर्मूल हो जाती है। मधुमेह मे सप्तरंगी (दक्षिणी भारत में मिलने वाली एक वनौषधि लेखक के यहा से मंगाई जा सकता है) का क्वाथ विशेष लाभकर है। इससे यकृत की शर्करा विनिमय क्रिया सुधारती है। भूख खुब लगती है पेट मे वायु पैदा नही होती। रोजाना लेने मे शक्ति बढती है। मधुमेह में यह सुंदर काम करती है।

(क्रमश)

# श्रद्धेयश्री रामगोपाल शालवाले का अभिनन्दन

सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के यशस्वी प्रधान श्रद्धेय श्री रामगोपाल जी शालवाले के सम्मान में आगामी १-२ जून १९८५ को दिल्ली में एक अभिनन्दन समारोह का आयोजन किया जा रहा है। लाला जी ने अपने जीवनकाल में वैदिक धर्म के प्रचार, आर्य जाति के उत्थान, आर्यसमाज के संगठन को सुदृढ़ बनाने एवं राष्ट्रीय धारा के संरक्षण में गौरवशाली भूमिका निभाई है। उनका जीवन और उनके कार्य अनुकरणीय हैं। इस अवसर पर उन्हें एक अभिनन्दन ग्रन्थ भी भेंट किया जायगा। प्रमुख आर्यजनों का एक कार्यकारी दल इस आयोजन की सफलता के लिए कार्यरत है। श्रद्धेय लाला जी के सम्बन्ध में आपके प्रेरणादायक संदेश, संस्मरण एवं सुझाव हमें लाभकारी होंगे।

दि० ११ मार्च १९८५ डा० आनन्द प्रकाश
उप मन्त्री सार्वदेशिक सभा, दिल्ली,
एवं संयोजक—अभिनन्दन समारोह

## आर्यसमाज मेस्टन रोड का उत्सव सम्पन्न

उत्तरप्रदेश को प्रतिष्ठित तथा प्राचीन आर्यसमाज मेस्टन रोड कानपुर का १०५ वां वार्षिकोत्सव १ फरवरी से १९ फरवरी १९८५ के मध्य सफलतापूर्वक सम्पन्न हुआ। वेद पारायण यज्ञ तथा नगर कीर्तन के अतिरिक्त आर्य युवक सम्मेलन, राष्ट्रीय एकता सम्मेलन, ऋषिबोध उत्सव आदि सम्पन्न हुए।

सार्वदेशिक सभा के प्रधान श्री लाला रामगोपाल जी शालवाले, श्री पं० सच्चिदानन्द शास्त्री, श्री पं० शिवकुमार शास्त्री भूतपूर्व संसद् सदस्य, श्री उत्तमचन्द्र शरर, प्रो० रत्नसिंह जी के भाषण एवं कुंवर महिपालसिंह के भजन हुए।

उत्तरप्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा के मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी तथा 'आर्यमित्र' सम्पादक आचार्य रमेशचन्द्र एम०ए० भी समय-समय पर उपस्थित हुए। स्वामी काव्यानन्द जी के प्रवचन हुए।

—सम्वाददाता

## भावना पूर्ण दान

आर्यसमाज मेस्टन रोड कानपुर के विगत माह के वार्षिकोत्सव के अवसर पर श्रीमती सरयूदेवी विधवा स्व० रामदयाल यादव पाटन, (उन्नाव) ने अपने पति की स्मृति में आर्यसमाज को १५१) रुपये दान रूप में दिये। —विजयपाल शास्त्री मन्त्री

## श्री देवीदास आर्य की धर्मपत्नी का निधन

आर्यजगत् के निर्भीक कार्यकर्ता कानपुर निवासी श्री देवीदास आर्य की धर्मपत्नी का १८ मार्च १९८५ को हृदय रोग से पीड़ित होने पर निधन हो गया। दिवंगता श्रीमती गणेशी देवी एक आदर्श आर्य पत्नी थीं और आर्य जी की सामाजिक सेवाओं में उनकी पूरक रहती थीं।

आर्यमित्र दिवंगता की आत्म शान्ति एवं दुःखी परिवार को धैर्य प्राप्ति हो तदर्थ प्रभु से प्रार्थना करता है। सभा प्रधान श्री इन्द्रराज जी एवं सभा मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी ने भी इस अवसर पर पूर्ण सम्वेदना प्रकट की। —आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०

## महाविद्यालय ज्वालापुर का वार्षिक महोत्सव

हरिद्वार—१५ मार्च, गुरुकुल महाविद्यालय ज्वालापुर का ७८ वां वार्षिक महोत्सव १२ और १३ अप्रैल १९८५ को धूमधाम के साथ मनाया जा रहा है। इस अवसर पर आर्य जगत् के प्रसिद्ध विद्वान्, वाग्मी और सन्त महानुभावों के साथ राष्ट्र के प्रसिद्ध नेता भी पधारेंगे।

आर्य जनता से निवेदन है कि अधिकाधिक संख्या में पधार कर ज्ञानामृत से अपने जीवन को सफल करें।

—हरिगोपाल शास्त्री प्रधानाचार्य
गुरुकुल महाविद्यालय ज्वालापुर, (सहारनपुर)

## आर्यसमाज शास्त्रीनगर का उत्सव सम्पन्न

आर्यसमाज शास्त्री नगर, मेरठ का तृतीय वार्षिकोत्सव समारोह पूर्वक १६, १७, १८ फरवरी १९८५ की तिथियों में मनाया गया, जिसमें श्री निरञ्जनदेव जी तीर्थ, डा० निरूपण जी विद्यालङ्कार, डा० धर्मवीर जी, आचार्य रामकिशोर जी, श्री इन्द्रराज जी, स्वामी संजीवनी आनन्द जी सरस्वती, श्रीमती शकुन्तला गोयल एवं श्रीमती सावित्री जी रस्तोगी के व्याख्यान विभिन्न सम्मेलनों में हुये। दसवीं कक्षा तक के बच्चों की वाक् प्रतियोगिता भी आयोजित की गई। जिसमें सभी प्रतियोगियों को पुरस्कृत किया गया। उत्सव बहुत सफल रहा। श्री मामचन्द जी आर्य के उपदेश सुमधुर भजनों के द्वारा हुये जो सराहनीय रहे।

आर्यसमाज शास्त्री नगर मेरठ ने दि० ६-३-१९८५ को होली महोत्सव का आयोजन किया जिसमें यज्ञ, भजन, मनोविनोद एवं व्याख्यान के कार्यक्रम बड़े ही सफल रहे। मुख्य वक्ता स्वामी संजीवनी आनन्द जी सरस्वती रही जिनका व्याख्यान बहुत ही प्रभावशाली रहा। उपस्थिति अच्छी रही। —राजेन्द्र प्रकाश मन्त्री

## शुद्धि-संस्कार एवं होलिकोत्सव

१—दिनांक ३ मार्च १९८५ को श्री बेन्शनसिंह पुत्र श्री फकीरसिंह, निवासी हरपुरा हरसान, बाजपुर जो कि ईसाई परिवार से हैं की शुद्धि उनकी इच्छा से करके उन्हें पुनः हिन्दू धर्म (वैदिक धर्म) मे प्रविष्ट कराया गया। शुद्धि के बाद उनका नाम बृजेन्द्रसिंह रखा गया।

२—होली का उत्सव दिनांक ६ मार्च को सायं ६ बजे से विशेष यज्ञ द्वारा सम्पन्न हुआ। इस अवसर पर श्री बांकेलाल जी कंसल ने मानव सेवा के लिये अनेक क्रियात्मक कदम उठाने के आर्यसमाज के उद्देश्य को दोहराया और इस पवित्र होली को शालीनता के साथ मनाने की अपील की।

केदारसिंह
—मन्त्री आर्यसमाज नैनीताल

## कु. जोसफ की शुद्धि

कानपुर—आर्य समाज मन्दिर गोविन्दनगर में केन्द्रीय आर्य सभा कानपुर तथा जिला आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री देवीदास आर्य ने भारतीय सेना में कार्यरत २७ वर्षीय महिला लेफ्टीनेन्ट कु० जोसफ सालोमन को उनकी इच्छानुसार ईसाई मत से वैदिक धर्म (हिन्दू धर्म) में प्रवेश कराया। उनका नाम साधना रखा गया। शुद्धि-संस्कार के पश्चात् कु० साधना का विवाह २८ वर्षीय डा० अनिल गुप्ता (सरजन) से हर्ष उल्लास के वातावरण में वैदिक रीति से कराया गया।

—श्यामप्रकाश शास्त्री मन्त्री

# गुरुकुल प्रभात आश्रम का वार्षिकोत्सव सफलता पूर्वक सम्पन्न

दिनांक १-१-८५ को ऋग्वेद पारायण यज्ञ का शुभारम्भ हुआ। यजमान थी माता शकुन्तला जी गोयल। ब्रह्मा थे गुरुकुल के आचार्य स्वामी विवेकानन्द जी। नित्य प्रति ब्रह्मचारियों के सुमधुर वेद पाठ से यह यज्ञ १४-१-८५ तक चलता रहा। दिनांक १३ जनवरी प्रातः ८-३० बजे ऋग्वेद यज्ञ के तत्काल पश्चात् १० नए ब्रह्मचारियो का उप नयन तथा वेदारम्भ संस्कार आचार्य श्री स्वामी विवेकानन्द जी के ब्रह्मत्व में ही सम्पन्न हुआ। दोपहर पश्चात श्री बाल दिवाकर जी हँस एवं श्री पं० शिवकुमार जी शास्त्री के ओजस्वी भाषण हुए जिन मे दोनों ने गुरुकुल शिक्षा पद्धति की सराहना करते हुए इसी पद्धति को भारत मे शिक्षा पद्धति के समाधान का एक मात्र हल बताया। स्वामी सुकर्मानन्द जी ने एक वेद मंत्र की बहुत सुन्दर व्याख्या की। सांयकाल ब्रह्मचारियों ने बल प्रदर्शन का कार्यक्रम रखा।

दिनांक १४-१-८५ सोमवार को प्रातः ऋग्वेद पारायण यज्ञ की पूर्णाहुति पर स्वामी विवेकानंद जी महाराज ने जो यज्ञ के ब्रह्मा थे माता शकुंतला जी को आशीर्वाद दिया। ग्रामीण अंचल की जनता भी भारी संख्या मे उपस्थित थी। इस अवसर पर श्री क्षेमचन्द्र जी सुमन पद्मश्री, श्री रामगोपाल जी शाल वाले प्रधान सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा दिल्ली। श्री पं० शिवकुमार जी शास्त्री पूर्व सांसद, श्री स्वामी सुकर्मानंदजी, श्री सच्चिदानंदजी शास्त्री कार्यकर्ता उपप्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र०, एवं उपमंत्री सार्वदेशिक सभा, डा० आनन्द प्रकाश जी संयुक्त मन्त्री सार्वदेशिक सभा श्री जय नारायण जी अरुण उप मन्त्री सार्वदेशिक सभा तथा आर्य प्रतिनिधि सभा उ०. प्र०. श्री जय चन्द राय जी कुलपति मेरठ विश्वविद्यालय, श्री डा० निरूपण जी विद्यालकार डा० गणेश दत्त जी प्रधानाचार्य लाजपतराय डिग्री कालेज डा० ओं शरण जी अध्यक्ष अंग्रेजी विभाग मेरठ कालेज, श्री माधव सिंह जी प्रधान जिला सभा एव अन्य गणमान्य संन्यासी, वानप्रस्थी, नेता और विद्वान् उपस्थित थे। सर्व प्रथम स्वागत समारोह चला जिसकी अध्यक्षता श्री मनोहरलाल जी प्रधान गुरुकुल प्रभात आश्रम ने की तथा सञ्चालक श्री इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उ.प्र. एवं मन्त्री गुरुकुल प्रभात आश्रम। सर्व प्रथम श्रीप्रधानजी ने लाला रामगोपाल जी शालवाले तथा श्री क्षेमचन्द जी सुमन का माल्यार्पण द्वारा स्वागत किया तथा एक एक शाल भी दोनों अभिनन्दनीय अतिथियों को भेंट की। श्री लाला रामगोपाल जी शालवाले की सेवा में श्री जय नारायण जी अरुण ने अभिनन्दन पत्र कर भेंट किया। अपने अभिनन्दन के पश्चात् लालारामगोपाल जी शालवाले प्रधान सार्वदेशिक सभा ने देश की वर्तमान गम्भीर परिस्थियों की चर्चा करते हुए आर्य समाज की भूमिका के महत्व पर प्रकाश डाला तथा देश मे बढ़ती अराजकता हिंसा एवं उग्रवाद का मुकाबला करने के लिए आर्य जनता को आह्वान किया। मैं संयोजक श्री इन्द्र राज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० ने गुरुकुल शिक्षा प्रणाली के साथ आधुनिक विज्ञान के सम्बन्ध में बल देते हुए इस कड़ोमें शोध संस्थान की स्थापना के महत्व पर प्रकाश डाला।

यह भी उल्लेखनीय है कि श्री इन्द्र राज जी मन्त्र-संयोजक ने सन् १९८४ का आय-व्यय लेखा पढ़कर सुनाया तथा यह भी बताया कि सन् १९८४ में गुरुकुल के कोष में उनके द्वारा लगभग ५९०००/-रु० (उनसठ हजार रुपये) जमा करवाए गए हैं। वर्ष १९८४ का आय-व्यय विवरण निम्नलिखित है।

| | |
|---|---|
| गतवर्ष का शेष वर्ष के प्रारम्भ में | ३२३२२/८८ |
| वर्ष की आय | १४१२०३/५५ |
| योग | १७३५२६/४३ |
| वर्ष का व्यय | १३०४३०/०८ |
| शेष | ४३०९६/३५ |

इन्द्रराज मन्त्री

गुरुकुल प्रभात आश्रम ( टीकरी )
पोस्ट भोला झाल, (मेरठ)

## आर्य जगत्

--आर्य समाज शाहगंज में होली पर्व मनाया गया। और उत्सव २६ से २९ मार्च तक मनाया गया। मन्त्री

-आर्यसमाज बलियाना का उत्सव बड़ी धूमधामसे सम्पन्न हो गया। १७ फरवरी से अथर्ववेद यज्ञ हुआ। मन्त्री

-आर्य समाज नकुड़ ( सहारनपुर ) में ऋषि बोध पर्व मनाया गया। इस समाज के कर्मठ सदस्य श्री यशपाल जी का १८ फरवरी को निधन हो गया। अन्त्येष्टि संस्कार पूर्ण वैदिक रीत्यनुसार किया गया। मन्त्री

-आर्य समाज तिलक द्वार मथुरा ने ऋषि बोधोत्सव १० से १७ फरवरी तक शहर के विभिन्न स्थानों में विशेष यज्ञ के साथ सम्पन्न किया। जयकुमार मुद्गल संयोजक

-आर्य समाज अमोली ( फतेहपुर ) ने, आर्य समाज फतेहपुर के कोषा० जो अवध बिहारी जी के निधन पर शोक संवेदना का प्रस्ताव पास किया है। अविनाश कुमार आर्य मन्त्री

-आर्य समाज पडरौना का उत्सव २८ फरवरी से ३ मार्च तक समारोह से मनाया गया। मन्त्री

-आर्य समाज नेमदार गंज ने ऋषि बोधोत्सव एव होलिकोत्सव मनाया। मन्त्री

—५ मार्च को आर्य समाज महगवां ( हरदोई ) के प्रधान श्री रामऔतार की पौत्री का नाम करण संस्कार सम्पन्न हुआ। मन्त्री

--श्री वानप्रस्थी धीरीभाई जी के विशेष सहयोग से कछौली आर्य समाज को केन्द्र बनाकर ब्र० आर्य समाज नरेश जी व उनके साथ तीन ब्रह्मचारियों ने युवा वर्ष के उपलक्ष में १९ से २७ फरवरी तक १८ ग्रामों ११ स्कूल व कालेजों, व १२ पारिवारिक यज्ञ सत्संग के कार्यक्रमों मे अपने ओजस्वी व्याख्यानों से हजारों व्यक्तियों को वैदिक धर्म, आचार, संस्कृति से अवगत कराया और सैकड़ों रुपयों का साहित्य वितरण किया। अनिल नायक मंत्री
आर्य समाज कछौली

## संन्यास आश्रम का उत्सव

शम्भुदयाल दयानन्द वैदिक संन्यास आश्रम, दयानन्द नगर, गाजियाबाद का २८ वां वार्षिक यज्ञ महोत्सव दिनांक ७ अप्रैल से १४ अप्रैल १९८५ रविवार तक समारोह पूर्वक आयोजित किया जायगा। जिसमें उच्चकोटि के विद्वान् संन्यासी व भजनोपदेशक पधार रहे हैं।

यजमान बनने के इच्छुक महानुभाव अविलम्ब सम्पर्क करें।

स्वामी प्रेमानन्द सरस्वती आश्रमाचार्य

उत्सव

आर्य समाज बक्सर का वार्षिकोत्सव ३० मार्च से ६ अप्रैल तक मनाया जायगा। मन्त्री

'कुरान परिचय' चाहिये।

श्री पं० देव शर्मा प्रकाश-प्राचार्य अरबी संस्कृत विद्यालय अमृतसर ने 'कुरान परिचय' नामक ग्रन्थ तीन खण्डों में प्रकाशित किया था।

मुझे इस पुस्तक के अध्ययन की आवश्यकता है। अब जहाँ से उपलब्ध हो सके वह पता मैं जानना चाहता हूं।

भगवत नारायण भार्गव
८/१३५ आर्य नगर कानपुर

## आर्य समाज, मेरठ शहर का निर्वाचन

आर्य समाज मेरठ शहर का वार्षिक निर्वाचन दि० २४-२-८५ को सर्व सम्मति से सम्पन्न हुआ।

श्री मनोहर लाल जी प्रधान
,, बाबू काली चरन जी उप प्रधान
,, मानसिंह जी वर्मा ,,
,, दरियावसिंह जी ,,
,, इन्द्रराज जी मन्त्री
,, भरतसिंह जी उपमन्त्री
,, ओमप्रकाश जी ,,
,, अशोक कुमार जी ,,
,, देवेन्द्र स्वरूप जी कोषाध्यक्ष
,, धर्म पाल जी भौहला-पुस्तकाध्यक्ष

निर्वाचन

आर्य समाज पूरनपुर
प्रधान श्री तुलसी राम आर्य
मन्त्री श्री सुवलाल आर्य
कोषाध्यक्ष श्री विजय कुमार

आर्य समाज पलिया ( हरदोई )
प्रधान श्री महेन्द्र सिंह आर्य
मन्त्री श्री सन्तोष कुमार अवस्थी
कोषाध्यक्ष श्री ओ३म् प्रकाशतिवारी

आर्य समाज मलौया
प्रधान श्री मथुरा प्रसाद
मन्त्री श्री रामसिंह
कोषाध्यक्ष श्री लाखन सिंह

आर्य समाज बाजीदपुर ( मेरठ )
प्रधान श्री रिसाल सिंह
मन्त्री श्री चन्द्र तोमर
कोषाध्यक्ष श्री कलीराम

स्त्री आर्य समाज साकेत ( मेरठ )
प्रधान श्रीमती प्रकाशवती
मन्त्री श्रीमती सरस्वती गोयल
कोषाध्यक्ष श्रीमती सुशीलासिंह

आर्य समाज किरतियापुर जि० हरदोई
प्रधान श्री स्वामी अनन्त भिक्षु वानप्रस्थ

## विदेश

—भारत ने मेलबर्न में क्रिकेट मे विश्व विजेता का पद प्राप्त किया। श्रेयस्कर श्री रविशास्त्री को रहा गवास्कर तथा कपिल की भूमिका सराहनीय है।

—बंगला देश का सैनिक शासन लोकतन्त्र विरोधी है। सभी नेता जेलों में हैं।

—पाकिस्तान के सैनिक अधिनायक जिया ने देशमें नकली चुनाव कराया फिर भी मुंह की खाई। अब सैनिक अधिनायकवादकी तलवार घुमा कर सैकड़ों व्यक्ति जेल की सींखचों में हे बन्द है।

—अमेरिकन कोबरा हैली काप्टर जो मारक तथा घातक है पाकिस्तान मे पर्याप्त संख्या में पहुंचा दिये गये हैं।

### आर्य जगत्

—आर्य भरथना ( इटावा ) का वार्षिकोत्सव ९ से ११ मार्च तक समारोहसे मनाया गया। निम्नविद्वान् पधारे-श्री स्वामीकाव्यानन्द जी, श्री उतम चन्द्र शरर, श्री सुमित्रा संन्यासी। श्याम मुनि आर्य

—गुरुकुल कांगडी का वार्षिकोत्सव १२ से १४ अप्रैल तक हो रहा है, इसमे जाने के लिए दिल्ली से ११ अप्रैल को बस जायेगी।

राम चन्द्र आर्य

—आर्य समाज कैसरबाग लखनऊ का वार्षिकोत्सव २२ से २४ फरवरी तक घंटाघर पार्क अमीनाबाद में समारोह से मनाया गया।

अवधनारायण मन्त्री

—आर्य समाज हाथरस का वार्षिकोत्सव १५ से १८ मार्च तक धूमधाम से मनाया गया। श्रीमती अक्षय कुमारी आचार्याकी अध्यक्षता मे महिला सम्मेलन हुआ। ओ३म् प्रकाश वैद्य मन्त्री

—आर्य समाज मसौना मिर्जापुर ( फैजाबाद ) का उत्सव ९ से ११ मार्च तक मनाया गया। महावीर प्रसाद आर्य मन्त्री

—आर्य समाज अमोली ( फतेहपुर ) का वार्षिकोत्सव १० से १३ मार्च तक समारोह से मनाया गया। मन्त्री

—आर्य समाज टीकरी ( मेरठ ) का वार्षिकोत्सव ११ से १३ मार्च तक मनाया गया। महावीर मन्त्री

—नगर आर्य समाज जौनपुर का वार्षिकोत्सव १७ से २० फरवरी तक मनाया गया। मन्त्री

—७ अप्रैल से ९ अप्रैल तक योग धाम आर्यनगर ज्वालापुर में श्री स्वामी नारायण मुनिश्चतुर्वेद की अध्यक्षता मे ध्यान योग शिविर का आयोजन किया गया है। ब्रह्मानन्द संयोजक

मन्त्री श्री भारतेन्द्र नाथ अग्निहोत्री
कोषा० श्री आर्येन्द्रनाथ अग्निहोत्री

आर्य समाज अफजलगढ़
प्रधान श्री विजय पालसिंह
मन्त्री श्री यतीश कुमार
कोष० श्री चरणसिंह

आर्य समाज कैसरबाग लखनऊ
प्रधान श्री गुदरी लाल
मन्त्री श्री अवधनारायण
कोषा० श्री हरीराम गुप्त

आर्य समाज शास्त्री नगर (मेरठ)
प्रधान श्री देवव्रत आर्य
मन्त्री श्री राजेन्द्र प्रकाश गुप्त
को० श्री बलवन्तराम कक्कड़

## जीवन ज्योति–

# शास्त्रार्थ महारथी–

# श्री पं. रामचन्द्र देहलवी

( श्री जगदीशप्रसाद जी एरन आर्य एम० ए०, नीमच (म०प्र०)

आर्यजगत् के महान् तार्किक शास्त्रार्थ महारथी श्री पण्डित रामचन्द्र देहलवी प्रायः देहलवी जी के नाम से सम्बोधित किए जाते थे। आपकी आर्य जगत् में ही क्या सारे भारत में अपनी विद्वता तार्किक शैली, शीरी जुबानी, अथक परिश्रम व धुन के धनी होने के कारण प्रसिद्धी थी। आप अंग्रेजी, हिन्दी, संस्कृत, अरबी तथा फारसी के पूर्ण विद्वान् थे। आपने वैदिक साहित्य के साथ-साथ हिन्दू व जैन, सनातनी मुसलिम व ईसाई धर्म का भी पूर्ण मन्थन किया था।

इस महान् विभूति का जन्म सन् १८८१ में रामनवमी के पवित्र दिन नीमच केन्ट (म०प्र०) में हुआ था। आपके पूज्य पिता जी श्री मुंशी छोटेलाल जी मिजाज से धार्मिक प्रवृत्ति के थे। आपकी माता श्रीमती रामबेई दिल्ली की रहने वाली थी। पण्डित रामचन्द्र जी को आर्य समाजी बनाने का श्रेय इन्हीं को है। आपने अपनी प्रारम्भिक शिक्षा नीमच में ही की तथा बाद में आप इन्दौर उच्च शिक्षा हेतु चले गये।

१८ वर्ष की अल्पायु में ही आपका विवाह दिल्ली निवासी श्रीमती कमला देवी नामक विदुषी कन्या से हुआ। जीविकोपार्जन के लिए आप ने नीमच में ही एक प्रायमरी स्कूल में अध्यापन कार्य प्रारम्भ कर दिया किन्तु परमात्मा को जिस विभूति से महान् कार्य करवाने हो वह एक जगह कैसे ठहर सकती है। गृहकलह के कारण कुछ दिन बाद आप अपनी ससुराल देहली आ गये।

आपकी आर्थिक स्थिति अच्छी न थी। फिर भी धर्म प्रचार के लिये कहीं भी जाते तो तांगा खर्च तक अपनी जेब से दे देते थे। धर्म प्रचार की ऐसी लगन थी कि लगातार १५ वर्ष (सन् १९१० से १९२५) तक दिल्ली के फव्वारे तथा गांधी ग्राउण्ड पर आप वैदिक धर्म के सत्य स्वरूप को बतलाते रहे। तथा विरोधियों को मुँहतोड़ उत्तर देते रहे। प्रतिदिन हजारों की संख्या मे उपस्थिति रहती। धुन के इतने पक्के थे कि पुत्र तथा पत्नी के देहावसान के दिन भी आपने कथा बन्द न रखी। इस काल में पण्डित जी की तार्किक शैली तुरन्त बुद्धि व अनुपम कार्य-प्रणाली का बोलबाला सारे भारत में हो गया। आप कुरान पढ़ने के लिए एक हाफिज को गोद में उठाकर रात को घर लाते व दिन होने से पहले मस्जिद में छोड़कर आते क्योंकि हाफिज लूला था तथा मुसलमान किसी अन्य मत वाले को कुरान पढ़ने देने के पक्ष में नहीं थे। इसी प्रकार बड़ी कठिनाई से आपने बाइबिल का भी अध्ययन किया। आप जब सस्वर आयत पढ़ते थे तो अच्छे-अच्छे मौलवी दांतों तले उंगली दबा लेते थे। फिरोजपुर वार्षिकोत्सव पर तो इसीलिए एक पठान लड़की ने आपके स्वर पर लट्टू होकर १०) रु० भेंट किये।

आपका पहला शास्त्रार्थ बाड़ा हिन्दू राव में मुसलमानो से हुआ जिसके निर्णायक न्यायाधीश रेवरेन्ड मिस्टर जुडास थे। विजय श्री का सेहरा आपके मस्तक पर बंधा। आप वैदिक शास्त्रार्थ समर में "भीम" नाम से विख्यात हुए। इसके बाद आपने जीवन समर में भारत के प्रत्येक शहर में घूम-घूम कर विविध मतावलम्बियों से शास्त्रार्थ किये।

आपकी सफलता का राज यह था कि आपको सभी सिद्धान्तों का सही व गम्भीर अध्ययन था। आप कभी दूसरे धर्मावलम्बियों के औलियों व नेताओं के लिए अपशब्द नहीं कहते थे। सिद्धान्तों को स्वयं के आचरणों में धारण करते थे। आपके प्रचार की गति का अनुमान इससे लगा सकते हैं कि ७ दिन में १२५ व्याख्यान दिये तथा निजाम की नींद हराम कर दी, उसकी धर्मान्धता के विरुद्ध शंखनाद आपने ही किया था। पंजाब में हिन्दी रक्षा आंदोलन के समय कैरों शाही के विरुद्ध विशाल जत्था लेकर सत्याग्रह की आग में कूद पड़े थे।

लगभग ८० वर्ष की आयु तक इसी तरह घूम घूम कर धर्म-ध्वजा लहराते रहे। इसके बाद आपने बाहर जाना कम कर दिया क्योंकि एक रिक्शा दुर्घटना के कारण आपके बायें हाथ मे कम्पन हो गया था। इसके बाद पण्डित जी लगातार कमजोर होते चले गये। आप अपनी पुत्री के यहां हापुड़ मे रहने लगे। सन् १९६७ तक तो आप इतने कमजोर हो गये कि अपने आप उठ-बैठ भी नहीं सकते थे। पूरा परिवार आपकी सेवा करता था।

अक्टूबर १९६७ मे ही आपकी रुग्णावस्था का हाल सुनकर सार्वदेशिक सभा के वर्तमान प्रधान लाला रामगोपाल शालवाले तथा मन्त्री श्री ओमप्रकाश जी त्यागी व वैद्य श्री प्रह्लाद जी आपको देहली ले आये। इर्विन अस्पताल में आपका इलाज चला। आर्यजगत् मे आपकी बीमारी का समाचार जंगल की आग के समान फैल गया। लगातार ३ माह तक मृत्यु से संघर्ष करते रहने के बाद ३ फरवरी को यह ज्योतिर्मय दीप बुझ गया।

४ फरवरी १९६८ के रेडियो ने यह दुःख भरा समाचार सारे संसार को सुना दिया। वैदिक धर्म का प्रबल प्रहरी, शास्त्रार्थ केहरि, महर्षि का अनन्य भक्त, ओ३म् का जाप करता हुआ 'ओ३म' में विलीन हो गया। निगम बोध घाट पर पूर्ण वैदिक पद्धति से आपका अन्त्येष्ठि संस्कार किया गया।

———

—आर्यसमाज हरफरी का उत्सव १० से १२ मार्च तक मनाया गया। —मन्त्री

—आर्यसमाज औरैय्या का वार्षिकोत्सव ९ से १२ मार्च तक मनाया गया। —वेदप्रकाश आर्य

—१६ फरवरी को आर्यसमाज आजमगढ़ के सदस्य श्री सवितेन्द्र प्रसाद के द्वितीय पुत्र का नामकरण संस्कार श्री प्रणव शास्त्री के पौरोहित्य में सम्पन्न हुआ। आर्यसमानियां में ऋषिबोध पर्व मनाया गया। —धर्मवीर प्रसाद

—१७ फरवरी को आर्यसमाज इटारसी में महर्षि दयानन्द का बोधोत्सव मनाया गया। —मन्त्री

—आर्यसमाज टाण्डा (फैजाबाद) में एक सप्ताह तक ऋषिबोधोत्सव मनाया गया। —मन्त्री

—आर्यसमाज टाण्डा ने अपने कोषाध्यक्ष श्री अनिलकुमार के कनिष्ट भाई श्री सुशीलकुमार आर्य के आकस्मिक निधन पर शोक प्रस्ताव पास किया है। —नन्दलाल

—आर्यसमाज महरामऊ चमियानी उन्नाव के तत्वावधान मे १८ फरवरी से ६ मार्च तक अथर्ववेद पारायण यज्ञ सम्पन्न हुआ। —शिवदास शास्त्री प्रधान

वेद-सुधा

# जीवन केवल उन्नति के लिए है।

( लेखक...डा० सुद्युम्नाचार्य, व्याकरणाचार्य एम० ए० (लब्ध-स्वर्ण पदक ) प्रवक्ता संस्कृत विभाग, मु० म० टाउन पोस्ट ग्रेजुएट डिग्री कालेज, बलिया )

उद्यानं ते पुरुष नावयानं जीवातुं ते दक्षतातिं कृणोमि ।
आ हि रोहेममृतं सुखं रथमथ जिर्विर्विदथमा वदासि ।।
—अथर्ववेद ८/१/६

शब्दार्थ—ए पुरुष, तुम्हारा ( जीवन ) ऊपर उठने के लिये है, नीचे गिरने के लिए नहीं। मैं तुम्हारे जीवन को शक्तिशाली या कर्मशील बनाता हूं। इस प्रकार तुम अमृतमय सुखपूर्ण रथ पर चढ़ो, जिससे सबल होकर 'मेरा यह सुखपूर्ण आवास है' ऐसा कह सको।

व्याख्या—मानव जीवन केवल मात्र ऊंचाइयों की ओर जाने के लिए है। जबकि उसके रास्ते टेढ़े मेढ़े विभिन्न दिशाओं की ओर जाने वाले—अनेक प्रकार के हो सकते है। परमेश्वर की अनूठी कृति में, जबकि उसका बनाया हर मनुष्य अनूठा है, उसका हर रास्ता भी अनूठा—उसका जैसा केवल स्वयं होना ही चाहिये। इस प्रकार हर मनुष्य के रास्ते तो अलग अलग प्रकार के हैं। पर शर्त केवल एक ही है—वे सबके सब ऊंचाइयों की ओर उन्मुख होने चाहिये। नदी अपनी विशाल यात्रा में असंख्य प्रकार के रास्ते धारण कर सकती है। वह अनेक दिशाओं में चलते हुए चलती हुई टेढ़ी भी होती है, सीधी भी चौड़ी भी होती है, पतली भी। पर एक समानता कभी नहीं छोड़ती—समुद्र की ओर उन्मुख होना। वह प्रतिक्षण महासागर से मिलने को आतुर है। इसी प्रकार मानव जीवन का भी ऊंचाइयों की ओर उन्मुख होना उसकी पहली शर्त होना चाहिये।

'उद्यान' शब्द उत् तथा यान इन दो शब्दों से मिलकर बना है। उसका अर्थ है ऊपर तथा यान का अर्थ चलना या गति करना है। अतः उद्यान का मूल अर्थ ऊपर उठना ही है। पर बाद में यह शब्द बगीचे के लिए भी नियुक्त हुआ। वह बगीचा जिसका हर फूल सूर्य की ओर उन्मुख है। यह मत सोचिए कि केवल सूर्यमुखी ही सूर्य की ओर उन्मुख होता है—नहीं, हर फूल का हर रेशा सूर्य की ओर मुखातिब है। फूल अपने रंग, रूप, आकार प्रकार में अनन्त प्रकार के हो सकते हैं। पर सूर्य की ओर उन्मुखता उनके जीवन की पहली शर्त है। ऊंचाइयों को ओर उठना मेरे जीवन की भी पहली शर्त होना चाहिए।

मन्त्र के दूसरे चरण में कहा है कि मैं तुम्हारे जीवन को कर्मशील बनाता हूं। कर्मशीलता का ऊंचाइयों की ओर उठने के साथ अनिवार्य सम्बन्ध है। कोई भी व्यक्ति आलसी बन कर ऊपर नहीं उठ पाया। अतः मैं सदा कर्मशील रहूं।

मुझे यह चिन्ता नहीं होना चाहिए कि मेरी जिन्दगी कितनी छोटी है। मूल चिन्ता का विषय यह है कि मैं अपनी छोटी से छोटी जिन्दगी में कर्मशीलता की सुगन्ध बिखेर सकूं। उद्यानके उस कमनीय फूल को जरा भी यह चिन्ता नहीं कि मैं कल मुर्झाने वाला हूं। उसे तो हर प्राणी को—चाहे वह उसे रोज पानी देने वाला माली हो या कोई सुदूर प्रांत से आने वाला अनाम-प्राप्त राहगीर हो— उसे तो सुगन्ध देनी ही है। मैं सुगन्ध देने से पूर्व यह कभी न सोचूं कि वह किसे मिलने जा रही है। अपितु मेरी छोटी से जिन्दगी में कर्मशीलता की इतनी अधिक सुगन्ध हो कि वह जाने अनजाने सबको आकृष्ट कर सके। महात्मा गौतम बुद्ध ने ठीक ही कहा है—

यश्च वर्ष शतं जीवेत् कुसी दो हीनवीर्य: ।
एकाहं जीवितं श्रेयो वीर्यं या रभते दृढम् ।।

अर्थात् उसे निर्बल होकर सौ वर्ष जीने की अपेक्षा पुष्ट और शक्तिशाली होकर एक दिन जीना अच्छा है। कर्मशील बनने के लिये मन्दिर में पूजा पाठ करने की अपेक्षा स्वयं कर्मशील बनना अधिक अच्छा है। प्रार्थना तभी अच्छी है, जब वह वैसा बनने में सहायता करे। एक फूल को नहीं मालूम कि सूर्य की प्रार्थना क्या होती है। पर उसके प्राण प्रतिक्षण सूर्य की ओर उन्मुख हैं। अतः एव श्रीहर्ष ने नैषधीय चरित मे ठीक ही कहा है—

स्तवे रवेरप्सु कृताप्लवं सती ।
न कुमुद्वती जातु भवेत् कुमुद्वती ।।

अर्थात् कुमुद्वती ( फूल ) नदी पर खड़े होकर सूर्य की प्रार्थना करने वालों से प्रसन्न नहीं होती। अपितु प्रतिक्षण स्वयं सूर्य से परितोष पाकर प्रसन्न होती है।

मन्त्र के अगले पाद में कहा है कि इस प्रकार निरन्तर कर्मशीलता की ऊंचाइयों पर चढ़ने से वह घर प्राप्त हो जाता है, जिसे हम सुखपूर्ण कहते हैं। जीवन का कोई भी सुख वर्जित नहीं, यदि उन्नति करते हुए कर्मठता के द्वारा पाया गया हो। मनुष्य का प्रत्येक आनन्द प्रत्येक गौरव इस कर्मठता रूपी कुंजी से खोला जा सकता है।

एक सुन्दर श्लोक में कहा है कि ५ वकारों से गौरव मिलता है।

विद्यया वपुषा वाचा वस्त्रेण विभवेन च ।
वकारै: पञ्चभिर्मुक्तो नर: प्राप्नोति गौरवम् ।।

अर्थात् विद्या से, वपुमाने सुन्दर शरीर से, वाणी से, वस्त्र से तथा विभव याने सम्पति से—इन ५ वकारों से मनुष्य को गौरव प्राप्त होता है।

और सब वकारों की एक ही कुंजी है—कर्मशीलता स्वयं में सुखपूर्ण रथ है तथा जहां यह ले जाता है, वह भी सुखपूर्ण है। प्रत्येक आनन्द इसी घर में निवास करते हैं। ईश्वर को भी यही कर्मशील तथा अपनी रक्षा आप करने वाला प्रिय है। इतिहास बताता है कि वे वंश लुप्त हो गए, जो अपनी रक्षा नहीं कर सके। आधुनिक युग में डार्विन का सिद्धान्त इसी मान्यता के चारों ओर घूमता सा प्रतीत होता है।

इसलिए आइए ! हम सदा कर्मशील बनें। मेरी सम्पूर्ण विद्या सम्पूर्ण मनीषा, मेरा प्रत्येक वैभव इस कर्म शीलता को बढ़ाने में प्रयुक्त हो जाय। ताकि हम सही अर्थ में इस वेद के बताए हुए सुखपूर्ण रथ को प्राप्त कर सकें।

## आर्य समाज थापर नगर का वार्षिक उत्सव

दिनांक २०, २१, २२ अप्रैल ८५ को आर्य समाज मन्दिर थापर नगर, मेरठ का वार्षिकोत्सव बड़े समारोहपूर्वक मनाया जा रहा है। इस उत्सव पर उच्च कोटि के विद्वान्, संन्यासी, महात्मा एवं भजनोपदेशक पधार रहे हैं। स्वामी विवेकानन्द जी महाराज, गुरुकुल प्रभात आश्रम, महाशय आर्य भिक्षु जी लाला रामगोपाल जी शाल वाले प्रधान सार्व-देशिक सभा दिल्ली, पं० शिवकुमार शास्त्री जी, पूर्व संसद सदस्य, डा० राम प्रसाद वेदालङ्कार, अध्यक्ष वेद विभाग गुरुकुल कांगड़ी विश्व-विद्यालय हरिद्वार, प० इन्द्रराज जी, प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र०, पं० क्षितीश जी वेदालङ्कार, सम्पादक आर्य जगत्, दिल्ली डा० श्याम सिंह शशि, निर्देशक सूचना एवं प्रसारण मन्त्रालय दिल्ली, डा. मित्र जीवन जी, श्री ओमप्रकाश जी वर्मा, श्री सी. एस. सेठ, रेडियो कलाकार, ब्रह्मचारिणी स्वामिनी संजीवनी जी. आनन्द दिल्ली, श्रीमति पंडिता ऊषा शर्मा गुड़गांव, पं. निरंजन देव जी तीर्थ, खतौली, प्रि. माधोसिंह मानसिंह वर्मा, आ. प्र० परिव्हन मन्त्री पं. धर्म पाल शास्त्री जी, शास्त्री एवं स्थानीय विधान डा. सत्यपाल शास्त्री, डा. गणेश दत्त आदि। मन्त्री

## वानप्रस्थ संन्यास आश्रम का उत्सव

आर्य विरक्त वानप्रस्थ—सन्यास आश्रम ज्वालापुर का वार्षिकोत्सव १५ से १८ अप्रैल तक बड़े समारोह से मनाया जायगा। आर्य जगत् के प्रसिद्ध संन्यासी, महात्मा एव व्याख्यान दाता और भजनोपदेशक पधार रहे हैं। मङ्गल सैन अरोड़ा मन्त्री

## आर्य समाज जौनपुर का उत्सव

आर्य समाज जौनपुर का वार्षिकोत्सव ११ से १४ अप्रैल तक मनाया जायगा। बड़े बड़े विद्वान् पधार रहे हैं। १७ फरवरी को दयानन्द बोधोत्सव मनाया गया। मन्त्री

## शुभ विवाह सम्पन्न

दिल्ली। सार्वदेशिक सभा में ऋग्वेद के अंगरेजी भाष्य के सम्पादक एवं पत्रकार पण्डित ब्रह्मदत्त स्नातक एम० ए० की सुपुत्री दीपिका आत्रेय एम० एस० सी० का शुभ विवाह जम्मू निवासी श्री रामपूर्ति शर्मा के सुपुत्र डा० रवीन्द्र शर्मा के साथ १० फरवरी ८५ को वैदिक विधि से सम्पन्न हुआ।

इस अवसर पर वर पक्ष की ओर से ४३०) रु० दान में दिए गए।

रघुनाथ प्रसाद पाठक
सहसंपादक—सार्वदेशिक

## जी० डी० तपस्वी का देहान्त

बरेली, प्रसिद्ध आर्यसमाजी नेता श्री जी. डी. तपस्वी का १५ मार्च को हृदय गति रुक जाने से देहान्त हो गया। वे कुछ समय से अस्वस्थ चल रहे थे।

अन्त्येष्टि संस्कार सर्वश्री आचार्य विश्वश्रवा व्यास, सन्तोष 'कण्व' सतपाल शास्त्री ने कराया।

## होली-यज्ञ

आर्य समाज मेरठ शहर की ओर से शर्मा स्मारक मैदान, मेरठ में होली-यज्ञ सम्पन्न हुआ। श्रीराजीव सिंहल, श्रीप्रभात कुमारश्रीरतन कुमार श्री करनसिंह यजमान थे। गुरुकुल प्रभाताश्रम के ब्रह्मचारियों ने यज्ञ सम्पन्न कराया। उपस्थित जन-समूह ने यज्ञ की पवित्र अग्नि में नव-अन्न की बालें भूनी। तथा एक दूसरे से गले मिले। श्री सी० एल. सेठ श्री हीरालाल श्रीमती विनो बाला के मधुर भजन हुए।

समारोह का संचालन आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० के प्रधान श्री इन्द्रराज जी ने किया।

## होली-मिलन

आर्य समाज बुढ़ाना द्वार मेरठ शहर में होली-मिलन समारोहसे सम्पन्न हुआ। समारोह में कांग्रेस के नव-निर्वाचित एम. एल ए. पं. जयनारायण शर्मा भी उपस्थित रहे। श्री शर्मा जी ने अपनी विजय पर आर्य समाज के सहयोग के लिये आभार प्रकट किया। आर्य प्रतिनिधि सभा उ. प्र. के प्रधान जी इन्द्रराज जी ने माल्यार्पण द्वारा श्री शर्मा जी का स्वागत करते हुए कहा कि नगर के विकास तथा मानवीय मूल्यों के विकास के लिए आर्य समाज सदैव आपके साथ है। इस अवसर पर आर्य समाज के प्रधान श्री मनोहर लाल सर्राफ तथा केन्द्रीय आर्य समिति के प्रधान श्री मानसिंह वर्मा ने भी श्री शर्मा जी का स्वागत किया। समारोह का संचालन श्री ओमप्रकाश तथा श्री स्वराज्य चन्द्र ने किया। आरम्भ में श्री हीरालाल तथा श्री सी. एल. सेठ के मधुर भजन हुए। उपस्थित जन-समूहने भी चुटकुले कविता आदि से जनता का मनोविनोद किया।

समारोह के अन्त में सभी ने जल-पान किया। इन्द्रराज मन्त्री

—आर्य उपप्रतिनिधि सभा उन्नाव के तत्वावधान में ३० मार्च से ३१ तक मेला अन्नोप देवी कैलाश में वेद प्रचार व यज्ञ होगा। ५ अप्रैल से ७ अप्रैल तक नवाबगंज में यज्ञ व वेद प्रचार होगा।

शिवदास शास्त्री मन्त्री

## जी० डी० तपस्वी का निधन

बरेली जनपद के उत्साही आर्य समाज के कार्यकर्ता श्री जी. डी. तपस्वी का निधन हृदय गति रुक जाने से हो गया। समस्त जनपद में तथा आर्य जगत् में शोक की लहर व्याप्त हो गयी। श्री तपस्वी निरन्तर आर्य समाज के प्रचार प्रसार कार्यों में लगे रहते थे तथा कई अच्छे अधिवेशन भी आयोजित कर चुके हैं। प्रसन्न मुद्रा मिलनसार और विनम्र स्वभाव के तपस्वी जी आर्य युवकों के लिए आदर्श एवं प्रेरणा स्रोत थे।

'आर्य मित्र' श्री तपस्वी जी के निधन पर संवेदना प्रकट करता है। दिवंगतात्मा शांति प्राप्त करे और दुःखी परिवार धैर्य, यह परमात्मा से प्रार्थना है। आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०

---

तपस्वी जी ने आर्य समाज के कार्यों में लगन, उत्साह और निष्ठा से भाग लिया। वे अपने पीछे पत्नी व पुत्र को छोड़ गए है।

सम्वाददाता

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 4511, ४५९९३
पंजीकरण स० एल. डब्ल्यू/एन. पी ७९
मा० चैत्र १०
चैत्र शुक्ल १० रविवार
३१ मार्च १९८५ ई०

# आर्यमित्र

आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र

# महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह मेरठ में विशाल पैमाने पर दिनांक १८, १९ तथा २० मई १९८५ को शर्मा स्मारक मैदान मेरठ शहर में मनाया जायेगा। इसकी तैयारी आरम्भ हो चुकी है।

इस अवसर पर आर्यजगत् के अनेक विद्वान् संन्यासी तथा उपदेशक और भजनोपदेशक पधारेंगे।

कृपया इसका प्रचार-प्रसार अपने-अपने क्षेत्र मे आरम्भ करें। तथा धन एकत्र कर आर्यसमाज मेरठ शहर के पते पर, चैक, मनीआर्डर तथा बैंक ड्राफ्ट से भेजें। —इन्द्रराज मन्त्री जिला सभा मेरठ

## मैली गंगा अब स्वच्छ गंगा बनेगी

एक साल से भी अधिक समय हो गया, श्री राजीव गांधी के नेतृत्व मे 'इंटेच' नामक संस्था की स्थापना हुए। भारत के पुराने स्मारको को अक्षुण्ण रखने के लिए प्रयत्नशील 'इंटेच' ने अपना पहला लक्ष्य निर्धारित किया था—मैली गङ्गा को स्वच्छ करने का। उसके अन्य सुझाव थे—वाराणसी के जीर्णोद्धार के लिए एक समयबद्ध योजनाबद्ध योजना, गङ्गा के किनारे बसे २७ से अधिक नगरो मे, जो उत्तर प्रदेश से लेकर प० बङ्गाल तक फैले है, सार्वजनिक शौचालयो का निर्माण, अनेक सीवेज ट्रीटमेंट प्लांटों का निर्माण, आदि।

प्रधान मन्त्री बनते ही श्री राजीव गांधी ने गङ्गा को स्वच्छ बनाने के कार्य को सर्वोच्चता प्रदान की, और २५० करोड़ रुपये की एक पंचवर्षीय योजना बनाई, जो अत्यन्त व्यावहारिक है। काफी सोच विचार कर बनायी गयी इस योजना से गङ्गा तो स्वच्छ होगी ही, उसमे पड़ने वाले मलवे को वैज्ञानिक ढङ्ग से संसाधित करके प्रति माह लगभग एक एक करोड़ रुपये की राशि भी अर्जित की जा सकेगी।

मल-जल को गंगा मे गिरने से रोककर, गंगा को ७५ प्रतिशत स्वच्छ किया जा सकेगा। सीवेज ट्रीटमेंट प्लांटो द्वारा जो मलबा संसाधित होगा ही, उससे गोबर गैस और प्राकृतिक खाद निर्मित हो सकेगी, जिसे बेचा जा सकेगा। मल-जल को शुद्ध करके उसमे मछलियो और शैवाल की पैदावार की जायेगी। जिन्हे बेचा जायेगा।

'इण्टेच' और 'गङ्गा अथारिटी' के अधिकारी उपरोक्त उपायों को काम मे लाने के साथ-साथ, प्रदूषण फैलाने वाले अन्य साधनो जैसे औद्योगिक कूड़ा-करकट गङ्गा-तट पर पशुओं का स्नान तथा मुर्दों का बहाया जाना आदि लघु-योजनाओ को भी क्रियान्वित करेंगे।

हम प्रधानमन्त्री द्वारा उठाये गये इस विवेकपूर्ण कदम का स्वागत करते है, और आशा करते हैं कि 'गङ्गा मैया' के सभी भक्त उसे स्वच्छ करा मे उन्हे सक्रिय सहयोग प्रदान करेंगे। गङ्गा हमारी प्राचीन सांस्कृतिक और सभ्यता का प्रतीक है। और उसे निर्मल रखना हम सब भारतीयो का पावन कर्त्तव्य है। आज यह प्रतीक हमारी राष्ट्रीय शर्म का प्रतीक बन चुका है, इसे दूर करने मे हम सबको सरकार को पूरा सहयोग देना चाहिए। —भारत कल्याण मञ्च की ओर से

सदा जीवत लाल बन्नूलाल

—आर्यसमाज असुरन, विन्मिल चौक, रेलवे कालोनी, बेद मन्दिर गोरखपुर के तत्वावधान में १८ फरवरी को कु० [illegible] सुडियां कुआ गोरखपुर की शुद्धि की गयी। शुद्धि के बाद इनका नाम कु० सुषमा वर्मा रखा गया। तदोपरान्त इनका शुभ-विवाह श्री [illegible] कुमार वर्मा से वैदिक विधि से सम्पन्न कराया गया। —मन्त्री

## आवश्यक सूचना

### कृपया अपना ग्राहक नम्बर अवश्य देखिये

आर्य मित्र के निम्न सदस्यों का शुल्क १५ मार्च १९८५ को समाप्त हो गया है। वी. पी भेजने मे ४-५० अधिक पोस्टेज लगते हैं इसलिए सदस्यों से प्रार्थना है कि वे अपना शुल्क १५ दिन के अंदर १६) मनीआर्डर द्वारा अवश्य भेज दें ताकि वी. पी. न भेजी जाय। जिन ग्राहकों की तरफ अब तक मूल्य शेष है, वे भी शीघ्र ही १६) भेज दें अन्यथा उनके नाम भी वी. पी. भेजी जायेगी। अगर समय के अन्दर रुपया न आया तो वी पी भेजने के लिए हमें बाध्य होना प

कृपया अपने-अपने ग्राहक नम्बर नोट कर लें, नम्बर नीचे लिखे

६१, ७४०, ७५६, ९३७, १४१२, १८४५, १९७४, १९६७, २१५४, २३४९, २३७२, २६७०, २७३६, २८५२, ३९७७, ३९८६, ४००७, ४३३०, ४३५५, ४३७८, ४४३०, ५५३३, ५८४५, ६०४३, ६०५२, ६३८९, ६३९४, ६६१३, ६६२४, ६९४१, ८१३४, ८२१३, ८२१५, ८२२९, ८२३५, ८२३८, ८५४४, ८७३५, ८७३७, ८९१३, ८९२३, ८९९२, ९०७२, ९११०, ९२८८, ९४१०, ९४१९, ९६१८, ९६२३, ९६२७, ९६२८, ९६५५, ९८४१, ९८५९, ९९०९, १०१२०, १०१२१, १०१२३, ११९४१, १११४८, १११५३, ११५५०, ११५६२, ११५६४, ११५६५, ११८६९, ११८७१, ११८७३, ११८७४, ११८७८, ११८८०, १२१४४, १२१२७, १२१२९, १२१३०, १२१३५, १२१४०, १२१४३ १२१४४, १२६०८, १२६११, १२६१२, १२६१४, १२६१९, १२६२३, १२६२४, १२६२५, १२६२६, १२६२८, १२६२९, १२६३०, १२८४२, १२८४६, १२८४७, १२८४८, १२८४९, १२८५०, १२८५१, १२८५२, १२८५३ १२८५४, १२८५५, १२८५६, १३०६१, १३०६२, १३०६३, १३०६४, १३०६५, १३०६६, १३०६७, १३०६८, १३०६९, १२६२७।

विनीत—
व्यवस्थापक



स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए [illegible] आर्य भास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से श्री विश्वम्भर दयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७. घोषणा पत्र सं० ७/२८-२-८५

[ वर्ष ८८ ] मा० चैत्र १७, वैशाख कृष्ण २ रविवार संवत् २०४२ वि०, दि० ७ अप्रैल १९८५ [ अङ्क १०

## प्रार्थना

ओं एषो ह देवः प्रदिशोऽनु सर्वाः पूर्वो ह जातः स ऽ उ गर्भे ऽअन्तः । स ऽ एव जातः स जनिष्यमाणः प्रत्यङ् जनास्तिष्ठति सर्वतोमुखः ॥

—यजु० ३२-४

भावार्थ—हे मनुष्यो ! यह (विराट् पुरुष) सम्पूर्ण दिशाओं में पूर्व से व्याप्त है वही सबके भीतर व्याप्त है । वह ही पूर्वकल्प में (विराट् रूप से) प्रसिद्ध था तथा भावीकल्प में भी प्रसिद्ध होगा । वही सर्व प्रमुख होकर अन्तर्यामीरूप से विराजमान रहता है ।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
**मनमोहन तिवारी**
सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# लालच-लोभ देकर धर्म परिवर्तन करना अपराध है

## —नियाज हसन अध्यक्ष विधान सभा उत्तरप्रदेश

# मीनाक्षीपुरम के बाद बहराइच में मुस्लिम कुचक्र

## हिन्दुओं के निर्बल वर्ग में इस्लाम—प्रसार

## तीन सौ से ऊपर हिन्दुओं को मुसलमान बनाया गया

भारत में पैट्रो-डालर की सहायता से इस्लाम धर्म प्रचार तथा निर्बल वर्ग के हिन्दुओं—जन-जातियों जन अनुसूचित जातियों को मुसलमान बनाने की प्रक्रिया पूर्ण कुचक्रपूर्ण गतिमान है । भारत सरकार की धर्मनिरपेक्ष नीति का अनुचित लाभ उठाया जाता है और धन का प्रलोभन अरब देशों में नौकरी आदि की सुविधा दिखाकर निर्बल वर्ग के व्यक्तियों को बहका-फुसलाकर इस्लाम धर्म में परिवर्तित किया जाता है। मीनाक्षीपुरम् की घटनाओं से सब अवगत हैं । उसी प्रकार की प्रक्रिया बहराइच (उत्तरप्रदेश) में चल रही है । बहराइच जनपद की सीमा नेपाल से मिली है । यहीं पर कई वर्षों से योजना है जो क्रियान्वित हो रही है । इस्लामिक प्रचार केन्द्र स्थापित करके बहराइच जनपद में मुस्लिम जनसंख्या की वृद्धि की जाय और नेपाल में बसी थारू जाति जो अशिक्षित है निर्बल है उन्हें भी इस्लाम जाति में मिलाया जाय । संक्षेप में इस्लाम प्रचार की सुदूरवर्ती योजना की यह सब कड़ी है ।

निर्बल अशिक्षित—आर्थिक दृष्टि से पीड़ित हिन्दू अनुसूचित जन-जाति में इस्लाम का प्रचार तीव्रता पर है । बहराइच के विधायक श्री गौरीशङ्कर भैय्या ने इन प्रश्न को उत्तरप्रदेश विधान सभा में प्रस्तुत किये, आँकड़े दिये । प्रदेश के समाचार पत्रों में धर्मान्तर की खबरें सुर्खियों पर आयी—जनता का ध्यान आकर्षित हुआ । विधायक प्रश्न कर्ता को और प्रदेश विधान सभा अध्यक्ष माननीय नियाज हसन के प्रति आभार प्रकट करना उचित है । अध्यक्ष ने सरकार को स्पष्ट निर्देश दिया कि इस मामले को गम्भीरता से ले—बहला-फुसलाकर लालच लोभ देकर धर्म परिवर्तन करना अपराध है । साम्प्रदायिक भावना प्रसार के पहिले ही सरकार उचित कदम उठाये ।

• प्रान्तीय प्रतिनिधि सभा के मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी ने बहराइच जनपद के आर्यजनों से सम्पर्क स्थापित किया पूर्ण जानकारी प्राप्त की । विधायकों से मिले और प्रदेश के मुख्य मन्त्री पं० नारायणदत्त तिवारी को समुचित ज्ञापन दिया । प्रदेश के आर्यजनों का क्षोभ व्यक्त किया और आग्रह किया कि आर्य समाज का प्रतिरोधी आन्दोलन तीव्र हो उसके पहिले लालच देकर धर्म परिवर्तन कराने वालों को दण्डित किया जाय । दूषित-इस्लाम एवं ईसाई प्रसार योजना पर रोक लगायी जाय क्योंकि इसके पीछे धर्म के आदर्शों के प्रसार की भावना न रहकर भारत की मूल संस्कृति को निर्बल करने की विषैली साजिस है । वर्षों पहिले की इस्लाम प्रसार योजना ने देश को खण्डित किया और ईसाई प्रसार योजना नागालैण्ड-मिजोरम—अरुणांचल—त्रिपुरा तथा झारखण्ड में जो कुछ राष्ट्र विरोधी हो रहा है वह सर्वविदित है ।

मुख्य मन्त्री ने आश्वासन दिया है । फिर भी प्रतिनिधि सभा के अधिकारी क्रियाशील है—सार्वदेशिक सभा से सम्पर्क करके जो हमारे भाई इस्लाम में दीक्षित हो गये हैं उन्हें आर्य धर्म में वापस लिया जायगा । आर्यजन पूर्ण सजग है । —आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०

# आर्यमित्र

लखनऊ–रविवार ७ अप्रैल १९८५, दयानन्दाब्द १६०

सृष्टिसंवत १९७२९४९०८६


सम्पादकीय

## मानवानां मनवेन्द्रः आर्य श्रेष्ठ राम

देवात्मा नागाधिराज हिमालय और नील जलराशि के मध्य विस्तृत पावन भूमि आर्यावर्त मे वैदिक आदर्श के प्रतिरूप मर्यादा पुरुषोत्तम राम की पूर्ण प्रतिष्ठा है और इतिहास के अतीत काल से लेकर आजतक इस महामानव की गरिमा एवं औदार्य की कीर्ति अक्षुण्ण है। आदर्श मानव के रूप मे आज भी दाशरथिक राम वरेण्य हैं तथा राष्ट्र की सन्तति को प्रभावित कर रहा है।

भारतीय परम्परानुसार चैत्रशुक्ल नवमी तिथिको मर्यादापुरुषोत्तम राम का जन्म दिवस समस्त भारत मे तथा जहा आस्थावान् भारतीय संस्कृति से प्रभावित जन हैं वहा इस दिवस को पुनीत पर्व के रूप मे आयोजित किया जाता है। पर्वों का आयोजन करना एक प्रकार से राष्ट्र मे नवीन जन चेतना की भावना भरना है, तभी हमारे देश मे पर्वों का महत्त्व है।

महर्षिदयानन्द सरस्वती ने भी आर्यवर राम के जीवन और आदर्श की प्रशंसा की है। आर्य समाजे उल्लास पूर्वकरूप से इस पर्व का आयो-जन करती हैं। विद्वानो के भाषण होते है तथा साप्ताहिक यज्ञो की योजना बनती है। हर्ष है कि इस वर्ष को भारत और विदेश की आर्य समाजो ने इस पर्व को अतिशय गौरव के साथ मनाया। समय बदला इतिहास की धारायें बदलीं, कितने ही शासक सम्राट बसन्त की किसलय के समान खिले और शिशिर के पतझड मे सूखकर उड गये, परन्तु यश शिरोमणि राम पाटली प्रभा के साथ सम्वत्सरो के सतत चक्र मे सौरभ भरी पवन माधुरी से सुरभित हैं।

भारतीय संस्कृति मे वैदिक शिक्षा का आदर्श त्याग है। आसक्ति नहीं है। राम त्याग के मूर्ति है और सर्वजनहिताय चिन्तारत हैं। क्रोध-जयी आप्त प्रतिभा से पूर्ण हैं, पारिवारिक चक्रानुवात मे भ्रमित नहीं होते हैं, केकयी की विषाक्त आंधी को हसते हुए झेल तथा प्रात राज सत्ता की आसन्दी की शोभा बढ़ाने की योजना थी, परन्तु कलरव के प्रभाती स्वरो मे वन गमन का सन्देश मुखरित हो उठा, स्वयं लघुभ्राता एवं कोमलाङ्गी मैथिली के साथ कण्टकाकीर्ण वन पथ पर विचरे। उदीची की वैदिक आर्य संस्कृति को दक्षिणावर्त मे प्रसारित किया और यज्ञ विध्वसक राक्षस जातियों को सुसंस्कृत किया। जीवन रस के क्षण विष गाँठ मे बदलते रहे, परन्तु रघुनन्दन के मुखअम्बुज पर मलीनता नहीं आयी। यही शक्ति 'रामत्व' है जिसे मानव को प्राप्त करना है। राम की जन्मतिथि वेला पर समस्त राष्ट्र रामत्व की आभा से मण्डित होकर राम बने यही कामना है।

## राजीव जी को बधाई

युवा प्रधान मन्त्री श्री राजीव गाधी ने लखनऊ विश्व विद्यालय द्वारा प्रदान की जाने वाली मानद डाक्टरेट की उपाधि को स्वीकार करने से इन्कार कर दिया, इससे श्री राजीव की छवि श्लाघनीय हो गयी और विश्व विद्यालय के कुलपति श्री रत्न शकर मिश्र की योज-नाओं पर पानी फिर गया। जो खुशामद के महल बनाकर अपना भवि-ष्य और उज्ज्वल करना चाहते थे। श्री मिश्र जी विश्व विद्यालय की समितियो से बिना किसी परामर्श के केवल अपने विशेषाधिकार द्वारा व्यक्तिगत निर्णय लिया था उपाधि प्रदान का, इससे विश्व विद्यालय की समितियो ने अपना तिरस्कार माना।

श्री राजीव गांधी भारत के गरिमा पूर्ण पद पर देश सेवा मे लगे है। गम्भीरता के साथ खुशामद और चापलूसी के वातावरण को कभी आश्रय नहीं देते हैं। उन्हे मानद उपाधि से कौन सी विशेष गरिमा मिल जाती है। यह तो सूर्य को मोमबत्ती दिखाने के सदृश्य है। रूस के प्रधान श्री ख्रुश्चेव १९६० के लगभग देहली आये। वहां के एक विश्व विद्या लय ने उन्हे एल एल डी की मानद उपाधि देने का निर्णय किया। श्री ख्रुश्चेव ने अस्वीकार कर दिया यह कह कर कि बिना परिश्रम किये कुछ लेना मै अशोभनीय मानता हू। आवश्यकता होगी तो शोध कार्य करूंगा और उपाधि लूगा।

हमारे देश में साधारणतया प्रचलन है कि मुख्य-मन्त्री केन्द्रीयमन्त्री और प्रान्तीय मन्त्रियो को भारतीय विश्व विद्यालय मानद उपाधि देने के लिए आतुर रहते हैं। उनकी क्षमता योग्यता का आकलन नहीं किया जाता है। केवल कुछ व्यक्ति इस योजना द्वारा अपने को मन्त्रियो के निकट ले आते हैं फिर व्यक्तिगत लाभ की अपेक्षा करते है तथा सफल होते हैं। अब खुशामदियो को आंख खोल कर बदलते समय को देखना चाहिये।

## युवा वर्ष

आया आया परम सुहावन युवा वर्ष यह आया है।
धरती माता ने प्रमोदमय स्वागत आज सजाया है ॥१
नयी प्रेरणा नयी चेतना जन मन गण में नाच उठीं।
कर्म कसौटी कुशल कला से स्वर्णिम जीवन जांच उठीं ॥
स्नेह सत्य, सद्भाव उदधि मे उन्नति लहरें सांच उठीं।
महाघोष का वारि समुज्ज्वल घट-घट में उमड़ाया है ॥२
युवाशक्ति की जागृति का है, उज्वल वरद विहान सजा।
निशा निराशा भगे दिवस की आशा का आह्वान सजा॥
सहयोगी बन पथ प्रशस्त पर गति का गौरव गान सजा।
श्रद्धा, साहस, शुचि संयम का शुद्ध सदेशा लाया है ॥३
उठो उठो हे युवको! आलस, तन्द्रा दूर भगाओ तुम।
वैर विषमता त्याग आज समता के दीप जलाओ तुम।
राष्ट्र-प्रेम सत्सङ्ग रंग मे मन को शीघ्र रंगाओ तुम।
त्याग याग की रचना का यह अनुपम अवसर पाया है ॥४
सादा जीवन उच्च विचारो की पहिनो तुम मणि माला।
परोपकार पीयूष प्रीति का पावन पीओ तुम प्याला।
सच्चरित्र शिक्षा के, सांचे मे जीवन यह हो ढाला।
आदर्शों की कल्पवृक्ष की मधुरिम आनो छाया है ॥५
दुर्गुण, द्वेष, दोष, दुविधा का रूढिवाद का पतझर हो।
मन क्षेत्र मे 'प्रणव' उदारता का उगता अब अकुर हो।
करुण कोकिला-कुलका कूजित तरुवर पञ्चम स्वर हो।
तब समझो वासन्ती ने सुख शृङ्गार सजाया है ॥६
गंगा की धारा सी निर्मल होवे जीवन धारा है।
मातृभूमि की रक्षा का ही ध्येय बने ध्रुव तारा है।
सर्वाङ्गीण विकासवाद का ऊंचा हो बस नारा है।
मानवता का मान मनोहर सबको ही प्रियभाया है ॥७

कविवर 'प्रणव' शास्त्री एम ए महोपदेशक
शास्त्री सदन, रामनगर (कटरा) आगरा– ६

# अध्यात्म सुधा

## कर्म रहस्य—फलाफल

( लेखक—श्री बालगोविन्द सहाय, रांची ( बिहार ) )

कर्म करना मनुष्य के स्वभाव में है। वह कुछ न कुछ करता ही रहता है चाहे अपने बाहर या भीतर। अपने किये कर्म का फल अच्छा या बुरा उसे अवश्य मिलता है। सर्वव्यापक सर्वान्तर्यामी ईश्वर जो सभी प्राणियों के कर्मों को जानता है, वही ईश्वर कर्म फल देता है। ईश्वर ही पूरे तौर से फल प्रदान की बात और समय जानता है। शास्त्र इतना ही बताते हैं कि प्रत्येक दुःख-सुख शुभ-अशुभ कर्मों का फल है। परमात्मा का शासन, कर्म फल भोग के साथ-साथ सुधार निमित्त है। इसमें न्याय और दया का समावेश है। परमात्मा जब किसी के ऊपर विपत्तियां भेजता है जिससे दुःख और दर्द होता है तो विपत्तियां कर्म फल का भोग है, और उस व्यक्ति को पाप बन्धन से हल्का करने और छुड़ाने के लिए है उन्नत होने वाले बेड़ियों को काटने के लिए है। कर्म-रहस्य और कर्म फल के नियमों को बिना जाने, मनुष्य योंहि अन्धाधुन्ध करता जाता है और घोर-घोर कष्टमें फंसता जाता है। अतः इनको जानना उचित है। यदि मनुष्य अपने जीवन-कालमें अधिक धर्म (पुण्य) और न्यून अधर्म ( पाप ) करता है तो मरने के बाद उसकी आत्मा को उत्तम शरीर मिलता है। यदि अधिक अधर्म और धर्म करता है तो उसकी आत्मा को अपने किए कर्मों का भोगने के लिए वैसा ही शरीर मिलता है। मनुष्य अपने पूर्व जन्म के कर्मफल अनुसार शुभ-अशुभ लक्षणों सहित जन्म लेता है। मृत्यु पाप के कारण नहीं होता दुःख पाप के कारण होता है।

मनुष्य शरीर में केवल आत्मा ही चेतन है। आत्मा कर्म करने के स्वतंत्र है और सुख दुःख का अनुभव भी आत्मा हीं करता है। आत्मा के चेतन्य होने से ही शरीर काम करता है। आत्मा को शरीर के अवयवों मन आदि इन्द्रियों के गुणों को अपने वश में रखने की शक्ति है। परन्तु जड़ प्रकृति के बने मन, इन्द्रियों के गुणों को बिल्कुल नाश करने की शक्ति नहीं है। सत, रज और तमके साम्य अवस्था को प्रकृति कहते हैं। चूंकि शरीर जड़ प्रकृतिका बना हुआ है। अतः शरीरमें किसी न किसी मात्रा में सत्, रज तम का होना अनिवार्य है। शरीर में इन तीन गुणों के बन्धन लगे हुए हैं। संसार में कोई पदार्थ नहीं जो सत, रज, गुणों से पृथक हो सके अर्थात् उत्कृष्ट, मध्यम और निकृष्ट गुणों से। आत्मा स्वच्छ, अमर और अविनाशी है। एक शरीर छोड़ने के बाद उसे तुरत कर्मानुसार नया शरीर मिलता है। जाति, आयु, भोगों का आधार पूर्व जन्म का कर्म है। बुद्धि के पवित्र हो जाने से, मनुष्य अपने कार्य को यथा रूप करने लगता है। काम करने में मनुष्य, मन का सहारा लेता है। मन कर्म इन्द्रियों का अधिष्ठाता है। ज्ञान इन्द्रियों द्वारा जो काम किया जाता है, उन्हें यह मन ग्रहण करता है। मन की अनोखी शक्तियां हैं। यह द्वार पर के दीपक की नाईं है, जो शरीर के बाहर और भीतर भी अपनी शक्ति दर्शाता है। मनुष्य शरीर में मन का स्थान हृदय के ठीक ऊपर पक्ष में है। मन के शुद्ध होने से कर्म भी शुद्ध होगा। पश्चिमी विद्वान् आत्मा और मन में कोई भेद नहीं करते हैं। कर्म-फल तीन प्रकार से मिलता है। किन्हीं कर्मों का फल मनुष्य को कर्म करने के साथ ही मिलता है। जैसे जैसे मैं कचहरी की ओर बढ़ता गया कचहरी नजदीक आता गया। इसे क्रियमाण कर्म कहते हैं। किन्हीं कर्मों का फल देर से मिलता है, इसे संचित कर्म कहते हैं। जब संचित कर्म फल देने लगता है, तो इसे प्रारब्ध, जो संचित कर्म का रूपान्तर है, इसी जीवन में या मृत्यु के बाद के जीवन में मिलता है। प्रारब्ध के लिए पुरुषार्थ की जरूरत होती है, थोड़ा या बहुत। पुरुषार्थ प्रारब्ध से बड़ा है। पुरुषार्थ ही प्रारब्ध का जनक है।

चेतन आत्मा साधारणतः अपने मन और इन्द्रियों से कर्म करता रहता है। मन से लिए जाने वाले दुष्कर्म है—(१) अन्याय से दूसरे के धन, द्रव्य, अधिकार आदि की अपहरण करने की इच्छा।

( २ ) दूसरों का बुरा चाहना।
( ३ ) ऐसा समझना कि मृत्यु के बाद पुनर्जन्म नहीं होगा।

वाणी आत्मा का एकमात्र अमोघ अस्त्र है। एक मात्र शक्ति है। वाणी, शान्ति फैलाने, प्रेम बढ़ाने आदि में सदुपयोग किया जाता है। इसके दुरुपयोग से संसार में बड़े बड़े उपद्रव संग्राम होते है। वाणी से किए जाने वाले दुष्कर्म है—

( १ ) कठोर और असत्य भाषण।
( २ ) चुगली अर्थात् दूसरों के प्रति झूठी बातें।
( ३ ) अनर्गल और असम्बन्धित बातें।

जहां मनुष्य शरीर से बड़े-बड़े यज्ञ और अच्छे काम किये जा सकते हैं, वहां शरीर से ही घृणित दुष्कर्म किये जाते है। शरीर के किये जाने वाले दुष्कर्म हैं।

( १ ) अन्याय से दूसरे का धन और अधिकार हड़पना।
( २ ) हिंसा अर्थात् दूसरों को हानि पहुंचाना।
( ३ ) पर स्त्री गमन

उत्तम शरीर पाने के लिये मनुष्य अपने अपने मन, वाणी और शरीर का अच्छा उपयोग करें और दुष्कर्म से इसे बचावें। पुनर्जन्म मे मन से किए दुष्कर्म का फल मन द्वारा भोगा जाता है। वाणी का वाणी द्वारा और शरीर का शरीर द्वारा।

जो चोरी परस्त्रीगमन, श्रेष्ठों के शरीर पर आघात पहुंचाते है, उन्हें पुनर्जन्म में स्थावर योनि का शरीर मिलता है अर्थात् वृक्ष आदि। वाणी से दुष्कर्म करने वाले व्यक्ति को पक्षी, मृग आदि का शरीर मन से दुष्कर्म करने वाले को चाण्डाल आदि का शरीर मिलता है। जो किसी सत पुरुष का हत्या करता है, उसे, कुत्ता, सूकर, गदहा, ऊंट, बैल, बकरी, भेड़ी, मृग, पक्षी, आदि का शरीर मिलता है। सुरा पीने वाले को कीड़ा-मकोड़ा, पतंग मैला खाने वाला पक्षी, हिंसा करने वाला प्राणी आदि। चोरी करने वाले को मकड़ी, गिरगिट, सर्प, जल में रहने वाला जीव आदि। गुरु—पत्नी से गमन करने वाले को घास, लता, कच्चा मांस खाने वाला क्रूर कर्म करने वाला, प्राणियों का बध करने वाला, कृमि और चोर। क्रमशः

आर्य समाज के इतिहास का एक स्वर्णिम पृष्ठ—

# तड़पवाले तड़पाती जिनकी कहानी (१२)

(ले०—प्राध्यापक श्री राजेन्द्र 'जिज्ञासु' वेद सदन अबोहर १५२११६)

एक अभूतपूर्व घटना—गुजरात में आगाखानी मत जैसा एक और मत भी कभी बड़ा प्रभाव रखता था। इसे सत्पंथ कहते थे। इसका अतीत तो कुछ और ही था, परन्तु आगे चलकर चतुर मुसलमानों के कारण सहस्रों अज्ञानी व भूर्ख हिन्दू अपने मत से च्युत होकर कलमा पढ़ने लग गये और हिन्दू होते हुए भी नकाह करवाते थे। आज आर्य समाज के इतिहास कारों को भी यह तथ्य ज्ञात नहीं कि किन्हीं दिलजले आर्य वीरों के प्रयास से सहस्रों सत्पंथी धर्म भ्रष्ट हिन्दुओं की शुद्धि हुई। इन शुद्ध होनेवालों में कितने ही प्रख्यात क्षत्रिय, पटेल व सुशिक्षित गुजराती हिन्दू थे। हिन्दू समाज आर्यसमाज के इस उपकार को कतई भूल चुका है।

सत्पंथ एक इरानी ने चलाया था। उसका नाम इराच था। उसने अहमदाबाद के निकट पेराणा में एक वेद पीठ स्थापित की। इराणसा के एक मुसलमान चेले ने इस वेद पीठ को दरगाह बताकर हिन्दुओं को मुसलमान बनाने के प्रबल आन्दोलन चलाया। हिन्दू अपने यज्ञोपवीत उतार-उतार कर प्रेराणा की दरगाह (वेदपीठ) में जमा करवाते रहे। यह दुखदायी परन्तु, रोचक इतिहास कभी फिर लिखेंगे।

इसी सत्पंथ में भुज कच्छ के एक सज्जन खेतसी भाई थे। इन खेतसी भाई ने अपने ग्राम के एक युवक शिवगुण भाई को सत्पंथ में प्रविष्ट किया। शिवगुण भाई काम धन्धे की खोज में कराची गये। खेतसी भाई भी वहीं थे। कराची में एक गुजराती आर्य युवक पहुंचा। यह था धर्मवीर नारायण जी भाई पटेल। इस धर्मवीर को मुसलमान जान से मार डालने की धमकियां देते रहते थे। सत्पंथ की जड़ें उखाड़ने में इनका विशेष उद्योग रहा। इन नारायण भाई ने कराची में गुजराती युवकों की एक परिषद् बुलाई। इस परिषद् में पटेल ही अधिक थे। नारायण जी ने सत्पंथ छोड़ने वा वेद धर्म छोड़ने की प्रेरणा दी। शिवगुण भाई ने समझा वेद धर्म में भी किसी मूर्ति की ही पूजा होती होगी। शिवगुण भाई ने सत्पंथ छोड़ दिया, परन्तु किसी को बताया नहीं। ऐसा करने पर इनको वहां धंधा न मिलता। खेतसी भाई को भी न बताया।

जब सत्पंथी लोगों को पता चला तो शिवगुण भाई के ग्राम के वा इतर गुजराती बन्धुओं ने इनका बड़ा प्रबल बहिष्कार किया। नारायण भाई को शिवगुण भाई ने पांच रुपया दान दिया था। इसके कारण भी विपदा आई। खेतसी भाई ने कराची में ही सैयद मुराद अली पेराणा वाले को पांच रु० दान दिया उसे तो पाप न माना गया। अपनी बिरादरी के युवकों के सुधार के लिए दिया गया दान चूंकि एक वेदाभिमानी नारायण जी भाई पटेल को दिया गया इसलिए सत्पंथी कलमा पढ़ने वाले, नकाह करवाने वाले पटेलों ने शिवगुण भाई वा उनकी पत्नी का कराची में जीना दूभर कर दिया।

शिवगुण भाई कराची छोड़ने पर विवश हुए। यह करुण कहानी बहुत लम्बी है। इसी कहानी की अगली कड़ी हम यहां देना चाहते हैं। शिवगुण भाई अपने ग्राम लुड़वा आए। कुछ समय बाद उनका सत्पंथी गुरु खेतसी भाई भी कराची से लुड़वा पहुंचा। एक दिन शिवगुण भाई से पूछा तुम अब किस मत में हो? खीजकर शिवगुण भाई ने कहा—'किसी भी मत में जाऊं तुम्हें क्या?'

खेतसी भाई ने बड़े प्रेम से कहा—'वेद धर्म ग्रहण करके आर्य बन जाओ।' शिव गुण भाई बोले—'बस कर बाबा, पहले सत्पंथी बनाया अब आर्य वेद धर्मी बनाने लगा है।'

खेतसी के पास पैसा था। शिवगुण जी से मित्रता थी। शिवगुणजी ने विपत्ति का सामना करते हुए अपनी पत्नी वा पुत्र को तो ग्राम में छोड़ा। खेतसी भाई से तीन सौ रु० ऋण लेकर पूर्वी अफरीका जाने का निश्चय किया। ग्राम से बम्बई पहुंचे। पारपत्र बनवाया, टिकट लिया। नैरोबी चल पड़े। खेतसी भी बम्बई पहुंचे उसने भी टिकट लिया। उसी जहाज में नैरोबी चल पड़े। शिवगुण भाई ने पूछा, 'आप कैसे आ रहे हो?' उसने कहा घूमने फिरने चलेंगे। अफ्रीका जाकर खेतसी भाई शिवगुण जी को छोड़कर कहीं निकल गये। खेतसी को न जान न पहचान, न भाषा का ज्ञान, चल पड़े और अगले दिन शिवगुण भाई से कहा चलो कहीं चलें। शिवगुण भाई को समाज मन्दिर ले गये। पहले दिन वह आर्य मन्दिर का ही पता करने गये थे। उन्हें पता था कि नैरोबी में आर्यसमाज है। खेतसी कराची रहते हुए सुशीला भवन समाज मन्दिर के सदस्य बन गये थे। शिवगुण भाई समाज मन्दिर के कार्यक्रम को देखकर पहले तो कुछ सन्देह में पड़े फिर जब वहां कन्याओं के भजन सुने और महात्मा बद्रीनाथ जी, संस्थापक नैरोबी समाज और संस्थापक गुरु विरजानन्द स्मारक करतारपुर के भजन सुने तो मुग्ध हो गए।

शिवगुण भाई के मन से मुसलमानी भाव तो निकल चुके थे। आर्य सन्तान होने का अभिमान नारायण भाई ने कराची में जगा दिया था। उन दिनों अफ्रीका के नैरोबी नगर में पंजाब से एक वानप्रस्थी गये थे। निरन्तर एक मास उनकी कथा सुनकर आपके मन में वैदिक धर्म के प्रति दृढ़ आस्था पैदा हो गई। आपने वेदानुसार जीवन बिताने का व्रत लिया। खेतसी भाई शिवगुण भाई में यह परिवर्तन देखा।

एक मास पश्चात् खेतसी भाई ने स्वदेश लौटने का कार्यक्रम बनाया। शिवगुण भाई ने कहा—'अभी तो मैंने कुछ कमाया नहीं। पैसे नहीं दे सकता। आप कुछ और ठहरें मैं कुछ कमाकर आपके तीन सौ चुका दूं।

खेतसी भाई का उत्तर आर्यसमाज के इतिहास की एक स्वर्णिम घटना समझा जावेगा। आपने कहा—'मेरा रुपया अब आ गया। मैं तो तुम्हें आर्यसमाज से जोड़ने के लिए ही अफ्रीका आया था। और कोई काम न था। मेरा लक्ष्य पूरा हो गया। मेरा मन गद्गद है अब मैं जाता हूं।'

यह आर्यसमाज के इतिहास की अभूतपूर्व घटना है कि एक आर्य पुरुष दूसरे साथी को आर्यसमाज का मन्दिर दिखाने वा आर्यसमाज में लाने के लिए अफ्रीका तक चला जाता है। वीर विप्र रक्त साक्षी होते तो खेतसी भाई की लग्न देखकर उसे छाती से लगा लेते। शिवगुण भाई ने भुज कच्छ में वैदिक धर्म प्रचार के लिये अहर्निश साधना करके ऐसी सफलता प्राप्त की है कि आज गुजरात में आर्यों की कुल संख्या का आधा भाग शिवगुण भाई की पटेल बिरादरी है। इनके तपोबल से और वेद, ईश्वर, यज्ञ वा गो के प्रति इनकी श्रद्धा के कारण, उच्च शिक्षित युवक, सम्पन्न प्रतिष्ठित देवियां वा पुरुष वैदिक धर्म प्रचार में जुट गये हैं।

(शेष पृष्ठ १२ पर)

# उपनिषद् मन्थन

[ श्री इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तर-प्रदेश, लखनऊ ]

( गताङ्क से आगे )

सहज भाव से आस्तिक जगत् इसको स्वीकार करता है कि वह आत्म तत्व पूर्ण है। वेद भी अन्यत्र कहता है "न कुतश्च नूनः" वह आत्म तत्व कहीं से भी कमी वाला नहीं है।

२–इदम्-पूर्णम् यह (जगत्-सृष्टि, विश्व दृश्य, व्यक्त, अनात्मा, अनीश) भी पूर्ण है। इस बात को सिद्ध करना भी बहुत सरल है। जो कुछ भी संसार में दृश्य है-वह अपनी जगह पूर्ण है।

३ पूर्णात् पूर्वम् उदच्यते-पूर्ण ईश्वर से पूर्ण संसार निसृत होता है। ये तीनों बातें तो समझ मे आती हैं, परन्तु चौथी बात (४) पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते क्योंकि पूर्ण में से पूर्ण निकाला जाये तो वह फिर भी पूर्ण रहता है। यह बात समझ में सहजभाव से नहीं आती क्योंकि गणित का सिद्धान्त है कि किसी राशि में से कुछ निकाल दिया जायेगा तो चाहे वह कितना भी कम हो वह राशि घट जायेगी। यदि उसमें कुछ डाला जायेगा तो वह राशि बढ़ जायेगी। चाहे डाली जाने वस्तु कितनी भी कम क्यों नहीं। इस गणित के अनुसार पूर्ण में से पूर्ण निकाल देने के पश्चात् तो कुछ भी नहीं बचना चाहिये, परन्तु श्लोक में लिखा है कि पूर्ण ही बच जाता है।

यह रहस्यमय लेखन कुछ और ही अर्थ रखता है। यह हिसाब-किताब से परे की चीज है। बस इसी को समझना अध्यात्म को समझना है। इसको गणितज्ञ लोग आजकल की भाषा में 'हायर मैथमेटिक्स' कहते हैं। सांसारिक ऐश्वर्य की तो गणित के अनुसार वहीस्थिति है उसमें से कुछ निकल जाने पर वह कम हो जाता है। परन्तु आध्यात्मिक ऐश्वर्य पर यह सांसारिक गणित लागू नहीं होता। इस बात को एक संस्कृत के कवि ने तो विद्या की प्रशंसा करते हुये सहज भाव से ही समझा दिया है-विद्या धन एक अद्भुत धन है। वह इस विद्यारूपी धन के विषय में लिखता है–

'न चौरहार्यं न च भ्रातृभाज्यम्
न राजहार्यं न च भारकारी
व्यये कृते वर्धत एवं नित्यम्
विद्या धनं सर्व धन प्रधानम्"

अर्थात् विद्या रूपी धन ऐसा धन है कि चोर इसको चुरा नहीं सकता। भाई इसको बाँट नहीं सकता। राजा इसको छीन नहीं सकता यह भार भी नहीं रखता। एक विशेष बात इस विद्या रूपी धन की है कि जितना इसको व्यय किया जाता है उतना ही वह नित्य बढ़ता है। इसलिये सांसारिक सभी प्रकार के धनों यह धन सर्वश्रेष्ठ है। वास्तव में विद्या रूपी धन जितना अधिक बांटा जायेगा उतना ही बढ़ेगा।

इसी प्रकार हृदय रूपी सागर में प्रेम की बात है। जितना हम अपने प्रेम को दूसरों के लिये उडेलते हैं उतना ही वह प्रेम हमारे हृदय में बढ़ता चला जाता है। सांसारिक गणित के अनुसार तो करोड़ों व्यक्तियों को प्रेम देने के बाद तो एक बूंद भी प्रेम की हृदय में बचनी चाहिये परन्तु तथ्य यह है कि करोड़ों व्यक्तियों को प्रेम देने के पश्चात् भी हमारे हृदय का प्रेम जरा भी कम नहीं होता, अपितु अरबों प्राणियों के प्रति प्रेम का समर्पण हृदय के प्रेम में कोई परिवर्तन नहीं लाता। यह प्रेम का अथाह सागर जब तक हृदय में नहीं समाता अर्थात् प्राणिमात्र के साथ प्रेम का व्यवहार जब तक व्यक्ति नहीं करता तब तक उसको अध्यात्म का रहस्य समझ में नहीं आता यह है 'हायर मैथमेटिक्स' अब जरा पढ़ें चौथे वाक्य को–पूर्ण में से पूर्ण ले लेने पर पूर्ण ही अवशिष्ट रह जाता है। यह वाक्य अब समझ में आने लगा है। जब तक साधक का हृदय इतना विशाल नहीं होता तब तक वह–ओ३म् शान्तिः शान्तिः शान्तिः भी कहने का अधिकारी नहीं होता। क्षुद्र व्यक्ति को वैयक्तिक, सामाजिक और सांसारिक शान्ति कहां प्राप्त हो सकती है। वह भूलोक, अन्तरिक्ष और द्युलोक में कहां मन को शान्त करने में समर्थ हो सकता है।

जिसके हृदय में अनन्त ज्ञान है, जिसके हृदय में अनन्त प्रेम है अर्थात् अनन्त ज्ञान और अनन्त प्रेम का भण्डार-शिष्ट विराजमान है–वह साधक ही तो त्रिविध शान्ति प्राप्त कर सकता है। मन की इस आध्यात्मिक ऐश्वर्य की उच्चतम स्थिति में-अवस्थित होकर ही ईशोपनिषद् के मन्त्र अन्तस्तल में अवस्थित हो सकते हैं।

आइये–इस उच्चतम मनस्थिति को प्राप्त कर परिपूर्ण ब्रह्म की परिपूर्ण कृति का अवलोकन करते हुये ईशोपनिषद् के मन्त्रों का मनन करें और उस स्थिति का साक्षात्कार करें जहां पूर्ण में से पूर्ण निकल कर भी पूर्ण ही अवशिष्ट रह जाता है।

---

# आर्यो जागो

उगते सूरज की ओर, निहारो जागो !
आर्यो जीवन की, भोर, निहारो जागो !

रवि किरण - किरण है, प्राण-ताजगी धारे !
धरती पर जीवन, उगता सूर्य उतारे।
है प्राण-प्राण का जीवन - कमल खिला रे।
जीवन्त किरण की कोर, निहारो, जागो !
हंसते जीवन की भोर, निहारो जागो !

यह भोर, रात है नहीं, सबेरा देखो,
सोने से, रंगता चित्र, चितेरा देखो,
चहचहा रहे पंछी, न अंधेरा देखो,
पुलकित हैं प्राण - विभोर, निहारो जागो।
हंसते जीवन की भोर, निहारो जागो।

काहिली काल का कौर बनाये कब से ?
है हुई भोर ही नहीं, न जागे जबसे ?
है हंसी गुलाबी किरण, नयी पूरब से,
लो उठती नई हिलोर, निहारो जागो।
हंसते जीवन की भोर निहारो जागो।

—लाखनसिंह भदौरिया 'सौमित्र' एम.ए. साहित्यालङ्कार, मैनपुरी

# अग्निदेव

(श्री धर्मवीर विद्यालंकार –४ अशोकनगर पीलीभीत)

अग्निः पूर्वेभिः ऋषिभिरीड्यो: नूतनैरुत ।
स देवाँ एह वक्षति ।। ऋ० १-१-१-२

अर्थ– हे अग्निस्वरूप ईश्वर ! मंत्रार्थ देखने वाले प्राचीन विद्वान् और नये विद्वान् अर्थात् वेदार्थ पढ़ने वाले नवीन ब्रह्मचारी और हम लोग–सामान्य लोग– सब आपकी ही स्तुति करते हैं । सो स्तुति को प्राप्त हुए आप, हमारे एवं समस्त जगत् के लिए दिव्य गुणों को अर्थात् विद्या, दया, तितिक्षा, जितेन्द्रियता, को प्राप्त कराते हो । आप ही एक इष्ट देव हो । हम आपकी बारम्बार स्तुति करते हैं ।

—महर्षि दयानन्द सरस्वती

व्याख्यान— अग्रे नयति इति अग्रणी । अग्निर्हि अग्निर्भवति ।

अर्थात् आगे ले जाने वाला अग्रणी होता है । अग्रणी को ही अग्नि कहते है । आगे ले जाने का सामर्थ्य उसमें होता है, जिसके हाथ में प्रकाश या प्रकाश का साधन टार्च, बत्ती, लालटेन हो । जो अन्धेरे मार्ग को किसी साधन से प्रकाशित कर सके । या स्वयं ही प्रकाश पुंज हो, प्रकाशस्वरूप हो । मार्ग तो प्रकाश में ही दिखाई देगा । ऊँचा नीचा, टीला-गढ़ा, टेढ़ा-मेढ़ा, पत्थर कंकड़, कांटों वाला मार्ग हो सकता है । सबसे बचाकर ले जाना है । मार्ग के अन्त मे गन्तव्य तक पहुंच सुख–शान्ति–आनन्द दिला सकेगा । थकान दूर होगा । अगर मार्ग दर्शक के पास प्रकाश का साधन न होगा तो वह दूसरों को भटकाएगा, मार्ग के कष्टो से बचा न पायगा । उसके अनुयायी दुःख, दुर्गुण और दुर्व्यसनों के शिकजे मे कसते चलेंगे । इसके साथ ही अग्रणी व्यक्ति को ज्ञानवान् भी होना चाहिए । मार्ग की अच्छाई-बुराई का ज्ञान, साधन का ज्ञान साधना के प्राप्त करने के उपाय का ज्ञान और अन्त में लक्ष्य का ज्ञान उसे होना आवश्यक है । इस ज्ञान के साथ साथ श्रम का, तप का, सामर्थ्य का अथवा गरमी कहें या ताप कहें,का भी धनी होना चाहिये। 'ताप' का अर्थ है गरमी और 'तप' होता है. गरमी धारण करने का सामर्थ्य । ये गुण जहां अग्रणी मनुष्य में होंगे तभी वह अग्नि बन सकता है । परम पिता परमात्मा में तो ये सभी सत्य हैं । वह समस्त अग्नियों का उद्भवस्थल है । वह स्वयं प्रकाशमान है, प्रकाशपुंज है । अपारज्ञान का भण्डारी है । और अपरिमेय सामर्थ्य का स्वामी है ।

ताप के दो काम है । ठण्ड को (निराशा को) दूर कर गरमी (उत्साह) देना और भस्म कर देना समस्त कूड़ा-करकट को, सूक्ष्म बना देना सुगन्धित, पौष्टिक पदार्थों को । पाप का नाश और पुण्य की सुगन्ध का प्रसार । पापियों के अस्तित्व को भस्म कर राख बना देना और पुण्यात्माओ की रक्षा कर उनके गुणों की कीर्ति को विश्व में फैलाना । अग्निहोत्र में ४ प्रकार के द्रव्य आहुत किये जाते हैं । अग्नि देव अपनी विस्फोटक शक्ति से उन्हें सूक्ष्म बना– होम्योपैथिक औषधि के समान अधिक प्रभावशाली बना कर वायुमण्डल में सर्वत्र फैला देता है । औषधियों से वायुमण्डल स्वास्थ्य वर्धक होकर वे प्राणी मात्र को नीरोग बनाता । पौष्टिक पदार्थ सूक्ष्म रूप में पहुंच प्राणि मात्र के शरीर को पुष्टि प्रदान करते हैं । सुगन्धित पदार्थों की सुगन्ध लक्षगुणा होकर दूषित वायु मण्डल को सुगन्धित बना रोग के कीटाणुओं का विनाश करता है । मिष्ट पदार्थों की आहुति से वायुमण्डल मधुर होकर प्राणीमात्र का उपकार करता है . अग्नि में चारों पदार्थों का शाकल्य आहुत करने के उपरान्त जब वायुमण्डल को अपने गुणों से पूरित करना है तो वह किसी व्यक्ति विशेष, या परिवार विशेष, या वर्ग विशेष के लोगों को प्रभावित या लाभान्वित करना हो, ऐसा नहीं है । आपके मित्र अथवा शत्रु सभी को बिना भेदभाव के लाभ पहुंचाता है । तो अग्रणी (अग्नि) के कर्म में पक्षपात, अन्याय, भेदभाव नहीं है । परम पिता परमात्मा से बढ़कर कौन दूसरा ऐसा उपकारक है ।

भौतिक अग्नि के ताप का प्रसारण तीन विधियों से होता है । उन विधियों को वाहन-परिवाहन और प्रसारण कहते हैं । लोहादि धातुयें प्रथम विधि से ताप प्राप्त करती हैं । इस विधि में पदार्थ का एक २ कण अग्नि से गरम होता है । वह कण तो अग्नि के समीप रहता है । पदार्थ के शेष कण अग्नि से दूर रहते हैं । तप्त कण ठण्डे कणों को ताप देते हैं । इस प्रकार थोड़ी देर में लोहे की छड़ का अग्निर सिरा भी गरम हो जाता है । दूसरी विधि से जलादि द्रव पदार्थ गरम होते हैं । इस क्रिया में जल के कण गरम होकर चले जाते हैं । उनके स्थान पर दूसरे ठण्डे कण आते हैं । फिर वे गरम होकर हट जाते हैं ऊपर को । नीचे से अपेक्षाकृत ठण्डे कण उनका स्थान ले लेते हैं । इस प्रकार थोड़ी देर में जल गरम हो जाता है । अगर आप किसी प्रकार निचले और ऊपर के जल को अलग कर सकें और उनमें थर्मामीटर लगायें तो पायेंगे कि निचला जल ऊपर वाले जलसे कुछ अंश अधिक गरम है।

तीसरी विधि से मनुष्य आदि प्राणी अग्नि या सूर्य से शरीर को गरम करते हैं । इसमें अग्नि के ताप का किरणों की भांति सीधा हमारे शरीर तक पहुंचकर हमें सुख पहुंचाता है । अगर तीसरी विधि न होती तो मनुष्य की स्थिति अत्यन्त शोचनीय हो जाती । इसी प्रकार कुछ प्राणी प्रभु का थोड़ा-सा प्रकाश पाकर हीं मोक्ष पद की ओर सरलता से चल पड़ते हैं । दूसरे वे हैं जो बार बार ईश्वर के प्रति विश्वास करते हैं और प्रभु से ज्ञान (प्रकाश) पाते हैं । तीसरे (अथवा प्रथम प्रक्रिया वाले) प्रभु को जान नहीं पाते, उसका सान्निध्य समझ नहीं पाते । वे तप्त, उद्दीप्त, तपस्वी योगियो की शरण से ही कुछ ज्ञान पाकर तृप्त होते है ।

जिस प्रकार अग्नि के समीप की वायु गरम होकर चली जाती है उसके स्थान पर ठण्डी पवित्र वायु आ जाती है । और वह भी अपने दुर्गुणों को भस्म कर, चली जाती है और फिर और वायु आ जाती है। यही लाभ प्रतिदिन के ब्रह्मयज्ञ और देवयज्ञ का है । प्रतिदिन प्रातःकाल की वेला में प्रभु के सान्निध्य में हम पवित्र बने रहने का संकल्प करते हैं । दिन भर करते हैं । सायम् अथवा रात्रि में हम पुनः उसके समीप चले जाते हैं । दिन भर के कार्य पर दृष्टिपात करते हैं । अगर अज्ञानता से, भूल से या विवशता के कारण समझ-बूझ कर भी जो गलत कार्य कर बैठे हैं तो उसका प्रायश्चित करते हैं । पुनः संकल्प करते हैं । कई दुर्गुण एक या दो या दस बार के प्रयत्न से भी दूर नहीं होते । उनके लिए प्रतिदिन उस परम अग्नि के समीप रहकर उन्हें जलाते रहें तो एक दिन उनसे छुटकारा मिल ही जायगा ।

(क्रमशः)

# डायबिटीज रोग और निवारण

(ले० श्री सत्यपाल दीक्षित वैद्य, फीरोजाबाद)

( गतांक से आगे )

शिलाजीत का सेवन मधुमेही के लिए अति आवश्यक है। रोग दो प्रकार के होते हैं-रस रक्त आदि धातुओं में विकृति होकर पैदा होने वाले और यकृत, वृक्क आदि यन्त्रों के भीतर स्थित उपाङ्गों की रचना दूषित होकर उत्पन्न होने वाले। आहार-विहार की नियमितता भंग, उनमें प्रतिकूलता से उत्पन्न रोगों की जीर्णावस्था वाले रोगों पर शिलाजीत सफलतापूर्वक काम करता है।

आजकल योवन प्राप्त होने से पहिले ही सौरभ लुटा दिया जाता है। ब्रह्मचर्य एक तपस्या है, इससे आयु और आरोग्य की वृद्धि होती है। जिस प्रकार किसी महल के बनाने में नींव की आवश्यकता होती है, उसी प्रकार जीवन के प्रारम्भ में और प्रमेहों के चिकित्सा काल में ब्रह्मचर्य की अपेक्षा होती है। अतः ब्रह्मचर्य के बिना रोग मुक्त होना और स्वास्थ्य पाना असम्भव है।

मधुमेह रोगी को प्रति दिन व्यायाम, प्राणायाम तथा आसन करना और प्रातः खुली हवा में टहलना चाहिये। मनुष्य जीवन को सुखी तथा नीरोग बनाने के लिये तपस्वी जीवन अति आवश्यक है। तपस्वी जीवन से आत्मा उन्नत होता है और तपःपूत शरीर तेजस्वी होकर नीरोग रहता है अर्थात् कर्त्तव्य पालन में आलस्य नहीं करने से ही रोगमुक्त हो जाता है। आरामी जीवन आत्मा को पतित करने वाला और शरीर को रोगी बनाने वाला विशेषतः प्रमेह रोग का तो प्रधान कारण ही है। पुरुष का गुण ही पौरुष या पुरुषत्व है जिसका अर्थ ही परिश्रम है।

मधुमेही रोगी के लिए भोजन पर ध्यान देने का बड़ा महत्त्व है। भोजन में ताजे फल, कच्ची सब्जियों का सलाद, आदि लेना चाहिये। नारङ्गी, टमाटर, पपीता, जामुन इस रोग में अच्छे फल हैं। गाय का मठा इच्छानुसार अधिक से अधिक लेना चाहिये। जो चना की रोटी, भाड़ पर भुने जो का दलिया, हरी सब्जियां अधिक लेनी चाहिये। गेहूं कफ कारक है, इसलिये उसे कभी-कभी लिया जावे. करेले का रस एवं सब्जी इस रोग में विशेष हितकारी है।

मधुमेह में उपवास भी काफी हितकर है और पेशाब में शक्कर घटाने का एक सफल और सस्ता तरीका है। क्योंकि उपवास पाचक द्रव्य दायिनी ग्रन्थि को विश्राम लेने का अवसर देता है। इससे शक्कर की कमी होती है। जब रोगी अशक्त हो जाता है तो उसे स्वास्थ्य लाभ के लिए विश्राम दिया जाता है। मधुमेह में आहार की अनियमितताओं से अग्न्याशय ग्रन्थि अशक्त होकर मधु-द्रावक द्रव्य (इन्सलीन) नहीं बना पाती। इस ग्रन्थि को पूर्ण स्वस्थ बनाने के लिए इसे पूर्ण विश्राम नियमित आहार से मिलता है। कुछ काल का विश्राम और उचित औषधि लेने से रोगी पूर्ण स्वस्थ हो जाता है। एनीमा लेना भी इस रोग में अत्यन्त उपयोगी है। रोगी को सप्ताह में दो दिन उपवास रखने और दो दिन एनीमा लेने का नियम बना लेना चाहिये।

औषधि व्यवस्था से विकृतियों को दूर करना, तथा पथ्यापथ्य आहार से विकृतियों की सम्भावनाओं को दूर करना ये दोनों साथ-साथ होने पर ही रोग पर विजय प्राप्त होती है।

दोषानुसार अन्य आवश्यक औषधियों के लिये योग्य चिकित्सक से परामर्श करें।

# स्नेह सुमन क्या खिल पायेंगे?

म्लान हुआ युग-युग मे भूतल,
जर्जर परिधानों में जीवित।
रुक्ष-रुक्ष जिसका है अंचल,
पथराया, कितना है सीमित।
यन्त्रों से चालित जो मानव,
कभी चेतना विकसायेंगे?

हिंसा के बल पर बहु नर्तन,
नहीं स्वयं ने कुछ है साधा।
बुद्धिवाद का दम्भ निरन्तर,
आज बना है जिसकी बाधा।
उन्मद पन्थ निरंकुश सारे,
लक्ष्य सिद्धि क्या दिखलायेंगे?

कथन - कर्म के भेदभाव में,
निखिल हुआ युगधर्म समाहित,
पग-पग छाये शूल भ्रान्ति के,
जिसमें अरुणोदय अभिशापित।
खोये पंख विचारों के जब,
क्या विमान नभ तक जायेंगे?

विश्व पटल पर चित्र न उभरे,
शेष यही तो स्वप्न अधूरा।
चाहा था रङ्गों से भरना,
व्यस्त-त्रस्त, पर काम न पूरा।
आधिव्याधिमय दोनों ही जब,
क्या कुछ नूतन रच पायेंगे?

—डा० (श्रीमती) महाश्वेता चतुर्वेदी प्रोफेसर्स कालोनी श्यामगंज, बरेली

# जातिवाद—समस्या—समाधान

(श्री स्वामी विद्यानन्द सरस्वती डी–१४/१६ माडल टाउन, दिल्ली)

(गतांक से आगे)

यदि जाटों और राजपूतों, मराठों और सिखों या गूजरों और ब्राह्मणों ने मिलकर शत्रुओं से लोहा नहीं लिया तो इसका दोष वर्ण व्यवस्था के सिर मढ़ना सरासर नासमझी है। इसमें कुछ व्यक्तियों का अहम् बाधक बना है। जहां तक शास्त्रीय व्यवस्था का सम्बन्ध है, शास्त्र ने तो यहां तक कह दिया कि–

"शस्त्रं द्विजातिभिर्ग्राह्यं धर्मो यत्रोपरुध्यते।"

अर्थात् जहां धर्म और संस्कृति को खतरा हो वहां ब्राह्मणादि सब वर्णों को शस्त्र ग्रहण कर लेना चाहिये।

आर्य समाज सदा इस दिशा में प्रयत्नशील रहा है। श्री घनश्याम सिंह गुप्त द्वारा पार्लियामेण्ट से पास कराया गया आर्य मैरिज वैलीडेशन एक्ट इसी दिशा में आवश्यककदम था। आर्य समाज के बढ़ते हुए कदम रोक दिये राजनीति ने। वर्तमान में पहले से ही कठिन इस कार्य में राजनैतिक स्वार्थ आड़े आ रहे हैं। आरक्षण, विशेषाधिकार, अल्पसंख्यक आयोग आदि के नाम पर देश भर में अलगाव व संघर्ष की प्रवृत्ति जैसी अब पनप रही है, वैसी पहले कभी देखने सुनने में नहीं आई। जिन्हें उनके गुणकर्म स्वभाव के कारण सब कोई ब्राह्मणादि समझते थे वे हाथ उठा उठा कर अपने हरिजन होने की घोषणा कर रहे हैं। तात्कालिक स्वार्थलाभ के कारण साम्प्रदायिक संगठनों से गठबन्धनों के कारण साम्प्रदायिक विद्वेष को बढ़ावा मिल रहा है। और यह सब जन्ममूलक जातपात के आधार पर हो रहा है। कालान्तर में इसका क्या रूप बन जायेगा इसका एक उदाहरण और तब इसका निराकरण कितना कठिन होगा, इसका एक उदाहरण प्रस्तुत है।

आज से लगभग सौ वर्ष पूर्व अंग्रेजों की डिवाइड एण्ड रूल की नीति के अधीन कम्बराइज हिस्ट्री आफ इन्डिया में एक बात लिख दी गई—"इस देश में पहले कुछ लोग बसते थे। कालान्तर में ईरान आदि देशों से आकर कुछ लोगों ने इस पर आक्रमण किया और यहां के मूल निवासियों को पराजित कर इन्हें दक्षिण की ओर खदेड़ कर इस देश के मालिक बन बैठे।" यहां के मूल निवासियों को आदिवासी, द्रविड़ आदि नाम देकर बाहर से आने वालों को आर्य कह दिया और इस प्रकार इस देश की जनता में परस्पर भेद भाव के बीज बो दिये। इस मान्यता को योजना बद्ध रूप में प्रसारित करने के लिए बनारस के संस्कृत कालिज के प्रिंसिपल के पद पर टी० एच० ग्रिफिम को और लाहौर में ओरियन्टल कालिज के प्रिंसिपल के पद पर ए०सी० वुलनर को नियुक्त किया गया। इसका निराकरण करने के लिए सन् १८७५ में महर्षि दयानन्द ने सत्यार्थ प्रकाश में लिखा कि "आर्य लोग इसी देश के मूलनिवासी हैं। उनके बाहर से आकर यहां बसने की बात हमारे ग्रन्थों में कहीं नहीं हैं। विदेशियों के कहने मात्र से ऐसा नहीं माना जा सकता।" किन्तु किसीने इस बात पर ध्यान नहीं दिया। लोकमान्य तिलक जैसे महान् देशभक्त भी इस भुलावे में आ गये। आज भारत की छोटी से छोटी पाठशाला से लेकर बड़ी से बड़ी यूनिवर्सिटी तकमें वही पढ़ाया जाता है जो उस हिस्ट्रीमें लिख दिया गया था। परिणामतः उत्तर दक्षिणके नामपर जो कुछ हो रहा है, वह सबके सामने है। तमिलनाडु में उत्तर भारतीय राम के गले में जूतों के हार डाल कर सरे बाजार झाड़ुओं से मार मार कर जलूस निकल रहे हैं। संस्कृत को विदेशी आर्यों की भाषा कह कर संविधान में से निकाल देने की मांग हो रही है। संसद में उपग्रह का नाम 'आर्य भट्ट' विदेशी मान कर उसे बदलने की आवाज उठाई जा रही है। इन सब बातों पर चर्चा करने के लिये मैंने ४ नवम्बर १९७८ को भारत के तत्कालीन शिक्षा मन्त्री श्री प्रताप चन्द्र से भेंट की।

सब कहने सुनने के बाद मैंने श्री चन्द्र से अनुरोध किया कि जब भारत सरकार द्वारा नियुक्त इतिहासविदों भाषा शास्त्रियों और पुरातत्त्व वेत्ताओं ने एक स्वर से यह घोषणा कर दी कि आर्य लोग इसी देश के रहने वाले हैं तो उनके विदेश से आकर यहां बसने की मिथ्या कल्पना को दूर करने का भारत सरकार को यत्न करना चाहिए। श्री चन्द्र ने स्पष्ट कह दिया कि भारत सरकार इस पर विचार तक नहीं करेगी। जब १०० वर्ष पूर्व प्रचारित एक मिथ्या कल्पना की यह स्थिति है तो सदियों से चली आ रही वर्णाश्रम व्यवस्था के सम्बन्ध में उत्पन्न धारणाओं को दूर करने में समय तो लगेगा ही। किन्तु रोगी शरीर की चिकित्सा न करके उसे नष्ट कर देना बुद्धिमत्ता नहीं है।

# शिक्षा शास्त्रियों से विनम्र निवेदन

हरिद्वार, २० मार्च, गुरुकुल महाविद्यालय ज्वालापुर के ७८ वें वार्षिकोत्सव के अवसर पर देश के जाने-माने शिक्षा-शास्त्रियों का एक सम्मेलन भी १४ अप्रैल को आयोजित किया जा रहा है, जिसमें देश के युवा प्रधान मन्त्री श्री राजीव गांधी के शिक्षा के परिवर्तन के दृष्टिकोण के सन्दर्भ में राष्ट्रीय विचारों पर चिन्तन किया जायेगा। वर्तमान संस्था के प्रधान एवं राजस्थान के भूतपूर्व शिक्षा मन्त्री और प्रसिद्ध शिक्षाविद् डा० गौरी शंकर आचार्य ने इस विषय में विद्वानों से प्रार्थना की है कि वे अपने उपयोगी सुझाव संस्था के पते पर भेजकर अनुगृहीत करें, जिससे उन पर देश के योग्य विद्वानों द्वारा गोष्ठी रूप में चर्चा कर उपयुक्त निर्णय लिए जा सकें।

श्री आचार्य ने यह भी कहा कि राधाकृष्ण-कमेटी और कोठारी आयोग के सुझावों का विश्लेषण करते हुए बाल-शिक्षा, महिला-शिक्षा, गुरुकुल-शिक्षा, ग्राम-शिक्षा, स्नातक शिक्षा, स्नातकोत्तर शिक्षा और अनुसन्धान के क्षेत्रोंमें क्या-क्या सुधार अपेक्षित है, इस पर भी आलोचनात्मक दृष्टिकोण से विचार किया जायेगा।

ज्ञातव्य है कि गोष्ठी के निर्णीत सुझावों को माननीय प्रधान मन्त्री की सेवा में प्रस्तुत करने का निश्चय किया गया है।

हरिगोपाल शास्त्री प्रधानाचार्य

# गोला गोकरणनाथ में शुद्धि

१७ मार्च को आर्य समाज गोला गोकरणनाथ में एक मुस्लिम दम्पती की शुद्धि पं० गिरधारीलाल शर्मा के प्रधानत्व में श्री पं० केशवदेव शर्मा के पौरोहित्य में हुई। शुद्धि होने पर इनका नाम भगवानदीन एवं गंगादेवी रक्खा गया। मन्त्री

# राष्ट्रीय शिक्षा : रीति-नीति

( श्री स्वामी गुरुकुलानन्द कन्दाहारी ताड़ीखेत (अल्मोड़ा) )

राष्ट्रीय एकता-अखण्डता—सम्पन्नता हेतु शिक्षा की रीति-नीति केन्द्र सरकार द्वारा संचालित की जानी चाहिये। सम्पूर्ण राष्ट्र में एक पाठ विधि हो। ब्रह्मचर्याश्रम ( विद्यार्थी जीवन ) का सम्बन्ध शारीरिक-मानसिक-आध्यात्मिक आधार को पक्का कर व्यक्ति को स्वालम्बी चरित्रवान्-राष्ट्रभक्त नागरिक बनाने से है। शिक्षा व संस्कार प्राप्ति के बाद ही युवक-युवतियों को जन जीवन या राजजीवन में प्रवेश करना चाहिये।

"मातृमान् पितृमान् आचार्यवान् पुरुषोवेद" के अनुसार जब शिक्षक त्रयी ( तीन शिक्षक ) अर्थात् एक माता, दूसरा पिता और तीसरा आचार्य होवे तभी मनुष्य ज्ञानवान् होता है। गर्भावस्था से ५ वर्ष की आयु तक माता, ८ वर्ष की आयु तक पिता और फिर आचार्य बालक बालिका के जीवन का मार्ग दर्शन करते हैं। शिक्षा की रीति-नीति सम्बन्धी सूत्र विचारणीय है।

### (१) निःशुल्क शिक्षा व्यवस्था—

अभिभावक को आर्थिक निश्चिन्तता दी दिये जाने पर विचार हो। समानता व समाजवाद के संस्कार डालने हेतु छात्र-छात्राओं का सम्पूर्ण ( आहार-वस्त्र-पुस्तक आदि ) व्यय सरकार द्वारा वहन किया जाय। समान-सुविधा-अवसर देकर प्रत्येक को योग्यता के आधार पर जीवन में स्थान दिया जाय। समान व्यवहार, समान गणवेश आदि के द्वारा अमीरी-गरीबी की भावना दूर करनी चाहिये। सरकार शिक्षा-कोष की संस्थापना करे। प्रत्येक परिवार के केवल दो सन्तानों के ही निःशुल्क शिक्षा-व्यवस्था पर विचार करना चाहिये।

### (२) राष्ट्र भाषा हिन्दी

राष्ट्र भाषा हिन्दी के साथ संस्कृत, अंग्रेजी, उर्दू, तामिल, कन्नड़, तैलगू, बंगला, गुरुमुखी आदि में से कोई दो भाषायें पढ़ने की सुविधा हो।

### (३) नैतिक शिक्षा

-कक्षा से १० तक क्रमबद्ध नैतिक शिक्षा के रूप में अष्टांग योग ( यम-नियम-आसन- प्राणायाम-प्रत्याहार-धारणाध्यान-सामाधि ) की सैद्धान्तिक व क्रियात्मक शिक्षा दी जाय। राष्ट्रीय प्रार्थना हो। महापुरुषों का जीवन-चरित्र पढ़ाया जाय।

### (४) प्राथमिक विद्यालय

ग्राम व नगर में कक्षा-४ तक के प्राथमिक विद्यालयों में बच्चे घर से पढ़ने आया करें। आठ वर्ष की आयु तक पिता का भी मार्ग दर्शन मिलेगा।

### (५) आवासीय विद्यालय (गुरुकुल)

कक्षा ५ से १० तक की शिक्षा हेतु छात्र-छात्राओं को अलग-अलग गुरुकुलों में पूर्णरूपेण आचार्यों के संरक्षण में रखने से सुसंस्कारों का आधान होगा। घर जानेपर प्रतिबन्ध रहे। सभी को विभिन्न आवश्यक विषयों का बोध कराया जाय। "उपह्वरे गिरीणां संगमे च नदीनाम् धियो विप्रो अजायत।" के अनुसार पर्वतों के निकट और नदियों के संगम-स्थल पर गुरुओं द्वारा प्रज्ञा और क्रिया-कुशलता से युक्त मेधावी चरित्रवान् संस्कारित विद्वान् बनेंगे। एकांत शांत प्राकृतिक स्थान में स्थापित विद्यालयों का वातावरण ही निराला होता है।

### (६) महाविद्यालय

कक्षा-११ से छात्र-छात्राओं को योग्यतानुसार जीवन में निश्चित सेवा योजना व जीवन यापन हेतु-तकनीकी शिक्षा, मेडिकल, इन्जीनियरिंग, कृषि, वाणिज्य, मंत्र आदि हेतु महाविद्यालय में प्रवेश दिया जाय। महाविद्यालय में विषय के अनुसार १ से १० वर्ष तक की पाठ विधि हो सकती है। लिखित परीक्षा की अपेक्षा व्यावहारिक-क्रियात्मक परीक्षा को महत्व दिया जाय।

### (७) समावर्तन संस्कार (दीक्षान्त संस्कार)

विद्या-शिक्षा समाप्त पर छात्र-छात्राओं को दीक्षान्त संस्कार के बाद सेवायोजन व समाज सेवा का अवसर दिया जाय। विवाह हेतु वर-वधू को क्रमशः २४ व १८ वर्ष के बाद अनुमति दी जाय। गृहस्थाश्रम में न जाने के इच्छुक स्त्री को ३६ वर्ष के बाद तथा पुरुष को ४८ वर्ष के बाद क्रमशः चन्द्रश्री व आदित्य की उपाधि से विभूषित व सम्मानित किया जाय। जनगुणा न चाहिये; गुणीजन चाहिए।

हर्ष है कि प्रधान मन्त्री राजीव गांधी शिक्षा की रीति-नीति में आमूल-चूल परिवर्तन हेतु संकल्पबद्ध हैं।

---

-आर्य समाज सावरकर नगर ( जयपुर हाउस ) आगरा का पाँचवाँ वार्षिक उत्सव ९ से ११ मार्च तक मनाया गया। मन्त्री

-आर्य समाज लखीमपुर ने आचार्य बृहस्पति जी शास्त्री देहरादून के निधन पर शोक संवेदना का प्रस्ताव पास किया है। मन्त्री

-आर्य समाज पाह सैयद राजा देवरिया के मन्त्री श्री राम प्रसाद सिंह ने जमानियाके आस पास चार स्थानोंमें यज्ञ वैदिक सत्संग किए। आर्य समाज पाह सैयद देवरिया और आर्य समाज ढंसौर का उत्सव ६, ७ ८ जून और ९, १० जून को होंगे। मन्त्री

-१३ मार्च को आर्य समाज मुगलसराय के उप प्रधान श्री भगवती प्रसाद की सुपुत्री कुमारी ममता जायसवाल का शुभ विवाह मऊ के अजय जायसवाल के साथ सम्पन्न हुआ। आशीष कुमार गोस्वामी

-आर्य समाज कुंडनी ( कानपुर ) के मन्त्री श्री मदन पाण्डे की माता जी का १० मार्च को निधन हो गया। अन्त्येष्टि संस्कार पूर्ण वैदिक रीति से किया गया। -मन्त्री

--आर्य समाज, ज्वालापुर का १४ वां वार्षिकोत्सव दि० ११ मार्चसे १७ मार्च तक बड़ी धूमधाम से मनाया गया। जिसमें आर्य जगत् की उच्चकोटि की विदुषी माताएँ एवं उच्चकोटि के विद्वानों ने भाग लिया। वार्षिकोत्सव सफलता पूर्वक सम्पन्न हुआ। देवराज मन्त्री

# श्री ठाकुर फूलन सिंह जी शिकोहाबाद

[सभा के भूतपूर्व मन्त्री श्री ठा० फूलन सिंह जी के निधन पर सभा के उप प्रधान माननीय श्री पं० प्रेमचन्द्र जी शर्मा ने उनके पुत्र श्री व्रतपाल जी को शोक संवेदना का पत्र लिखा था। उसके उत्तर में श्री व्रतपाल जी ने शर्मा जी को अपने पिता के निधन का निम्न विवरण भेजा है।]

—प्रबन्ध सम्पादक

दादा जी के निधन पर आपका संवेदना सन्देश मिला। इस दुःख के समय हम सबको आपसे बहुत सम्बल मिला है और हम आपके प्रति अपना आभार प्रकट करते हैं कि इस दुःख की घड़ी में आपने दादाजी को तथा हम लोगों को याद रखा।

दादाजी विगत जुलाई माह से अस्वस्थ थे। जब मैं उनको रीठरा से रुड़की लाया। उनकी दशा धीरे-धीरे गिरती गई। हर तरह का उपचार कराया। डाक्टरों का कहना था कि कोई रोग नहीं है सिर्फ वृद्धावस्था ही है। नवम्बर व दिसम्बर में दो बार उनकी दशा खराब हुई व दोनो बार उनका मिलिट्री अस्पताल में तो वह १६ दिन रहे। तीसरी बार अचानक ही हालत खराब हुई तो एम्बूलेंस तथा डाक्टरों के आते आते ही उन्होंने प्राण त्याग दिये।

हमारी मां, बेटा अनुपम तथा मैं व्रतपाल अन्त समय में उनके निकट थे। यह सब ऐसे हो गया जैसे कुछ पता ही न चला हो। अन्त समय पर उनके मुख पर एक तेज था जो उनके शुभ कर्मों व उनके ओ३म् में लीन होने का द्योतक था।

वे विरासत में हम लोगों को धर्म पालन, अच्छे संस्कार, व उच्च शिक्षा का आदर्श छोड़ गये हैं। कुल, वंश, व मित्र, नाते तथा रिश्तेदार जितना उनको निभा पायेंगे वही हमारी सम्पत्ति होगी।

नारायण महाविद्यालय शिकोहाबाद, नारायण इन्टर कालिज शिकोहाबाद, कन्या गुरुकुल महाविद्यालय सासनी (हाथरस) आर्य जनता इन्टर कालिज पंगू (मैनपुरी) एस. आर. इन्टर कालिज जसराना (मैनपुरी) तथा दयाराम बाल मन्दिर शिकोहाबाद, शिक्षा संस्थाओं ने शोक सभायें कर व एक दिन के सभी कार्य बन्द करके उनके प्रति सम्मान तथा आदर प्रकट किया। उन्होंने इन संस्थाओं को बनाने में त्याग पूर्वक बड़ी ईमानदारी व लगन से कार्य किया था।

ग्राम सभा रीठरा, एन. पी. पी. एसोसिएशन शिकोहाबाद व नारायण कालिज की मैनेजिंग कमेटी ने शोक प्रस्ताव पारित कर उनके कार्यों की भूरि-भूरि सराहना की है।

बहुत सी आर्य पत्रिकाओं ने उनके जीवन व कार्य क्षेत्र पर प्रकाश डाला है। आपका—

व्रतपाल सिंह, भौतिकी विभाग, रुड़की विश्वविद्यालय

—महानन्द आर्य प्रचारक ने मीरजापुर के बगही चुनार गंगापुर रैपुरिठा आदि गांवों में वैदिक धर्म का प्रचार फरवरी मार्च में किया।

मन्त्री आ. स. बगही

—अयोध्या में राम जन्मभूमि का ताला खुलवाने के लिए २२ मार्च से अखण्ड उपवास व यज्ञ हो रहा है। व्यवस्थापक

# सूचना

उत्तर प्रदेश की समस्त आर्य समाजों तथा जिला उप प्रतिनिधि सभा के अधिकारियों की सेवा में,

श्रीमन्नमस्ते।

निवेदन है कि आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तर प्रदेश की अंतरंग सभा दिनांक ३-२-८५ में यह निश्चय हुआ था कि वृद्ध संन्यासियों, उपदेशकों एवं भजनोपदेशकों को सभा की ओर से वृद्धावस्था में मासिक आर्थिक सहायता करने के लिए एक कोष स्थापित किया जाय, जिसके ब्याज से ऐसी सहायता की जाय।

आपकी आर्य समाज की ओर से अतरंग सभा में जितने रुपये देने की घोषणा की गई थी।

अतः आपसे प्रार्थना है कि आप कृपया यह धनराशि सभा के नाम ड्राफ्ट बनाकर तुरन्त सभा कार्यालय को भेजने की कृपा करें, ताकि यह शुभ कार्य प्रारम्भ किया जा सके।

भवदीय

मनमोहन तिवारी मन्त्री सभा

—आर्य समाज असुरन द्वारा रितु पड़िया पादरी बाजार गोरखपुर में आर्य समाज की स्थापना की गयी है। इसके प्रधान श्री श्यामनरायण और मन्त्री हरिनारायण चुने गये। मन्त्री

—आर्य समाज पडरौना का उत्सव २८ फरवरी से ३ मार्च तक सम्पन्न हुआ। प्रथम दिन शोभा यात्रा निकली। दयानन्द आर्य शिशु मन्दिर मे शिशुओं द्वारा सांस्कृतिक कार्यक्रम हुआ। श्री प. गंगाधर शास्त्री, पं. सत्य मित्र शास्त्री, आदि विद्वानों के भाषण हुए।

सत्यपाल कोहली मन्त्री

— दयानन्द संस्थान दिल्ली के श्री स्वा० महात्मा वेदभिक्षु जी का जन्मदिवस वेद मन्दिर इब्राहीमपुर दिल्ली में १४ से १७ मार्च तक मनाया गया। मन्त्री

—आर्य समाज बिसौली (बदायूं) ने श्री आचार्य बृहस्पति जी शास्त्री के निधन पर शोक सम्वेदना प्रकट की है। वेदप्रकाश मंत्री

# निर्वाचन

आर्य समाज अडींग (मथुरा)
प्रधान श्री बद्री प्रसाद
मंत्री श्री भगवत प्रसाद
कोषाध्यक्ष श्री शिशुपाल

आर्यसमाज रामपुर मनिहारन
प्रधान श्री ओ३म् प्रकाश
मन्त्री श्री अजब सिंह
कोषाध्यक्ष श्री राम हरि पाल सिंह

आर्य समाज पिलखुआ
प्रधान श्री जयपाल सिंह
मन्त्री श्री निवास
कोषाध्यक्ष श्री रतन लाल आर्य

आर्य समाज मऊरानीपुर झांसी
प्रधान श्री रघुवीर सिंह
मंत्री श्री वंशीधर
कोषाध्यक्ष श्री हरिश्चन्द्र

आर्य समाज बरबीघा
प्रधान श्री शिव शंकर आर्य वानप्रस्थी
मन्त्री श्री शिव नन्दन आर्य
कोषाध्यक्ष श्री डा. शुकदेव वानप्रस्थ

आर्य समाज शाहगंज
प्रधान श्री राधेश्याम जी
मंत्री श्री वेद प्रकाश
कोषाध्यक्ष श्री दया शंकर

# बाल जगत

## आर्य-समाज क्या है ?

१—क्या मनुष्य अकेला भी सुखी रहता है ? कभी नहीं। यात्रियों और जीव मुक्तों को छोड़कर संसार के सब प्राणी अपने से प्राणियों के समाज में ही रहना चाहते हैं। क्या कोई चाहता है कि बुरों की मण्डली में उठे-बैठे ? सभी यही चाहते हैं कि हम सब अच्छों के के साथ मिलें-जुलें, उठें बैठें। भलों की इस मण्डली का नाम आर्य-समाज है। इसे सन् १८७५ में बम्बई में ऋषि दयानन्द ने स्थापित किया था।

यह एक आस्तिक समाज है। एक अजर-अमर सृष्टिकर्त्तामें विश्वास करके उसकी स्तुति, प्रार्थना, उपासना, भक्ति और पूजा बताता है। अरे भाई, घट-घट के वासी सर्वान्तर्यामी भगवान् की पत्थर, पीतल, तांबा, चांदी, सोना, हीरा, माणिक, मोती, पन्ना आदि की मूर्ति बनाने से क्या लाभ ? वेद-शास्त्र कहते हैं न उनकी शक्ल न उनकी सूरत। तो झूठा विचार हम मन में क्यों लावें ? जो चीज जैसे हो वैसी मानकर कहना और करना सच कहलाता है। जो ईश्वर के सर्वव्यापक होने के गुण को उलटता है वह अपनी बुद्धि को उल्टा करता है। इसलिये मनुष्य सोचें, श्रद्धा करें, विश्वास करें कि परमात्मा हैं। शनैः शनैः प्रेम से भक्ति से उसकी भावना करते-करते परमात्मा अपनी सत्ता का भान अपनी परम दया से अपने आप करा देते हैं।

२—आर्य समाज की दूसरी शिक्षा—आर्य-समाज सिखाता है कि वेद हमारी धर्म पुस्तक, धर्म ग्रन्थ हैं। सब विद्यायें इसमें सूक्ष्म रूप में हैं। पहले-पहल ऋषि मुनियों के हृदयमें भगवान् ने वेद प्रकाशित किए।

उन्होंने अपने शिष्यों को, इस तरह, शिष्य परम्परा से ये अब तक चले आते है। इसमे भगवान् की पूजा यज्ञ करना, शरीर रक्षा, बुद्धि, धर्माचरण, पुरुषार्थ आदि उत्तम विषयों पर उपदेश और आज्ञायें हैं। इनमें संसार के सब उपयोगी विषय सूक्ष्म रूप से आ गए हैं। ऋषि-मुनि लोगों ने पुरुषार्थ कर लोगों को स्पष्ट करने के लिए अनेक शास्त्र रचे हैं। इस प्रकार वेद एक बड़े भारी वृक्ष के समान है। उपवेद, ब्राह्मण, उपनिषद् छ. शास्त्र, अंग, मनुस्मृति आदि ग्रन्थ इसके तना, टहनी, पत्ती, फल-फूल आदि के तुल्य हैं। ये सब वेदों की शोभा बढ़ाते और रक्षा करते हैं। उनमें आई गुत्थियां सुलझाते हैं। एक-एक सिद्धांत को फैलाकर लोगों के समझने योग्य कर देते हैं। वेद को प्रमाण मानकर सब कहते हैं, जो वेद कहता है, उस बात की हम पुष्टि करते हैं। उनमें सब कुछ है, उसकी रक्षा करो, उसे पढ़ो-पढ़ाओ, सुनो-सुनाओ। जो ऐसा नहीं करता वह अपना ही बिगाड़ करता है। उल्लू सूर्य से फायदा न ले तो सूर्य का क्या दोष ? मनुष्य ऊंचे वृक्ष पर न चढ़े, न पुरुषार्थ करे और उसे फल खाने को न मिले तो वृक्ष का क्या दोष ?

बीमारी हो जाने पर मनुष्य वैद्य को न बुलाए और उसकी बताई दवाई न खावे-पीवे तो वैद्य का क्या दोष ? चारों ओर जल को पाकर भी मनुष्य जल को न पिये तो कुंएं, तालाब का क्या दोष ? इसलिए मूर्खों के कहने में न आकर प्रत्येक आर्य बालक और बालिका को अपने धर्म-ग्रन्थ बड़े प्रेम से अपने घर में रखने चाहिएं और उन्हें पढ़ना चाहिए। ३—जो सत्य मिले उसे लो, जो असत्य दीखे उसे तत्काल छोड़ दो। एक ही चीज को देखकर लोग कुछ का कुछ वर्णन कर देते हैं। एक ही हाथी पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण, नीचे से अलग-अलग देखने से कुछ का कुछ दीखता है। जब तक सारी दिशाओं से देखकर उसका मेल कर आदमी अपनी अक्ल में ठीक-ठीक उसकी शक्ल का ख्याल न करे और उसे दूसरों के ख्याल के साथ न परखे, तब तक उससे किसी चीज की ठीक-ठीक दशा मालूम नहीं होती। इसलिए हर एक बात के सब पहलू देखना, दूसरों की बात परखना चाहिए, नहीं तो आदमी को भ्रम हो जाता है, जो बड़ी आयु में मिटाए नहीं मिटता। लोग मूर्ति पूजाकर यही समझ लेते हैं कि इसी मूर्तिमें भगवान् आकर बैठ गया है। इस मूर्ति का जो तिरस्कार करे सो पापी, जो इसकी पूजा न करे वह पापी। पहले भेड़ चालसे सब यों ही किए जाते हैं। जब इनको कोई ठीक बात नहीं बतलाता, उनके भ्रम को दूर नहीं करता, जब वे बहुत बड़े हो जाते हैं तो फिर हठ से उन भ्रमों को नहीं छोड़ते हैं।

यही बात श्राद्ध की है। भला मेरे पितरों को ब्राह्मण के पेट में डाला हुआ भोजन कैसे पहुंचे? जीते पितरों की सेवा करो तो वे प्रत्यक्ष प्रसन्न होते हैं। भला जो सब शक्तियों वाला भगवान् है वह पापी पुरुषों को एक मामूली उपाय से मार सकता है। भला हिरण्यकश्यप, रावण, कंस आदि का मारना कोई मुश्किल है ? आदमी के मर्म स्थान में एक सुई चुभाने से भी वह मर सकता है। एक विषमय जीव के काटने से मर सकता है। भूचाल आए तो मर सकता है, पहाड़ से गिर कर मर सकता है, पानी में डूब कर मर सकता है तो भगवान् क्या ऐसे रोज-रोज होने वाले छोटे-छोटे तरीके भूल गए थे ? अरे ! कैसी भोली बातें ? जिनकी अक्ल में कुछ बिगाड़ पैदा हो जाता है, वह ठीक-ठिकाने नहीं रहती, लोग मनमानी सोचने और हांकने लगते हैं। सो मूर्ति पूजा, श्राद्ध, अवतार कुछ नहीं केवल भ्रम है। इसलिए मनुष्य और समाज, बड़े-बूढ़ों की जीते जी पूजा करें। एक सर्वव्यापक परमात्मा को ही सदा जपें और समझें कि साधुओं की रक्षा के लिए और पापियों को दण्ड देने लिए उसमें सदा शक्ति थी, अब है और सदा रहेगी।

४—आर्य-समाज फिर शिक्षा देता है, अपने शरीर और आत्मा की खूब उन्नति करो और दूसरों को भी उनकी उन्नति करने में सहायता दो।

### आर्य जगत्

—आर्य समाज बहराइच का वार्षिकोत्सव १७ से २० फरवरी तक मनाया गया। मन्त्री

—आर्य समाज बीरगांव टिटौटा ( बुलन्दशहर ) ने महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी ८ से ९ मार्च तक मनाई। मन्त्री

—आर्य समाज भागलपुर ( देवरिया ) के प्रधान श्री बजरंगी सहाय का ८ मार्च को निधन हो गया। वे ८४ वर्ष के थे। आर्य समाज ने अन्त्येष्टि संस्कार पूर्ण वैदिक रीति से कराया, और शोक संवेदन प्रकट की। मोहन लाल मन्त्री

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 15 ... ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन पी ७९
मा० चैत्र १७
वैशाख कृष्ण २ रविवार
७ अप्रैल १९८५ ई०

# आर्यमित्र

उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र

## तड़पवाले तड़पाती जिनकी कहानी

( पृष्ठ ४ से आगे )

आपने विक्रम सम्वत् १९८७ में स्वदेश लौटकर ग्राम में दैनिक यज्ञ हवन चालू कर दिया। इससे पुनः सत्पंथी भड़के। आपका प्रचण्ड बहिष्कार हुआ। आपको यज्ञोपवीत उतारने के लिए ग्रामों की पंचायत बैठी। यह एक लम्बी कहानी है।

अटल ईश्वर विश्वासी, यज्ञ हवन वा सन्ध्योपासना के नियम का दृढ़ता से पालन करने वाले शिवगुण भाई पर तब जो विपत्तियां आई उन्हें सुनकर नयन सजल हो जाते हैं। साधनहीन परन्तु सतत साधना वाले ऋषि भक्त शिवगुण इस अग्नि परीक्षा में पुनः विजयी हुए।

एक और घटना का उल्लेख कर इतिहास के इस पृष्ट को हम यहीं समाप्त करते है। नैरोबी में सरदार पटेल जी के ग्राम करमसाद के एक पटेल पुरुषोत्तम भाई मोती भाई भी समाज में आते थे। चार पांच और भी गुजराती आर्यसमाज के सभासद थे। पुरुषोत्तम भाई ने एक मास पश्चात् इन्हें कहा–'तुम मेरे गुजराती भाई लगते हो, परन्तु मुझसे मिलते ही नहीं ? तुम कैसे आर्य बन गये ? पुरुषोत्तम भाई साहित्यकार विद्वान् थे। खेतसी भाई वा शिवगुण भाई ने अपने आर्य बनने की कहानी सुनाई दी। पुरुषोत्तम भाई आनन्दित हुये। आपने शिवगुण भाई पर वैदिक धर्म का और गूढ़ा रङ्ग दिया। पुरुषोत्तम भाई भी रेलवे में थे और महात्मा बद्रीनाथ जी के सत्संग से पुरुषोत्तम भाई आर्य बने।

पुरुषोत्तम भाई को भी सत्पथ का पूरा ज्ञान था। यदि मैं भूल नहीं करता तो वह भी पहले सत्पंथी थे। यदि आर्यसमाज के संस्कार विचार करमसाद की भूमि तक न पहुंचते तो सरदार पटेल वा विट्ठल भाई पटेल जैसे रत्न मातृभूमि को क्यों कर मिलते। सूपा गुरुकुल में सरदार पटेल ने एक बार कहा था कि ऋषि दयानन्द मेरे गुरु थे। विट्ठल भाई पटेल भी ऋषि को अपना गुरु मानते थे। ऋषि के विचारों से अनुप्राणित होकर ये दोनो नररत्न मातृभूमि के गौरव गगन पर चन्द्र बनकर चमके।

श्री शिवगुण भाई का वैदिक धर्म अनुराग तो आर्यों के लिए प्रेरणा प्रद है ही, परन्तु, खेतसी भाई जैसे लग्नशील आर्य ने ऐसी अनूठी तड़प का परिचय न दिया होता तो शिवगुण भाई सा सपूत भी आर्यसमाज को न मिल पाता।

नारायण भाई पटेल व श्री देव जी जगमाल जो जाडेजा जैसे आर्य पुरुष गुजरात में विशेष रूप में भुज कच्छ में ( जो इनका क्षेत्र था ) अपनी स्थायी छाप न छोड़ सके। वे दोनों विद्वान् थे। आरम्भिक आर्य पुरुष थे, परन्तु इनमे एक ही कमी थी। वे वेद धर्म, वेद धर्म, वेद धर्म की रट तो लगाते थे परन्तु उनके अपने जीवन में वैदिक संध्योपासना यज्ञ का नियम न था। यदि वे भी दृढ़ता से इसका पालन करते वा कराते तो इन्हें विशेष सफलता मिलती। इन प्राणवीरों के भी आर्य गण ऋणी हैं। इनकी सेवा वा साहित्य पर आगे कभी प्रकाश डाला जावेगा।

## महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह मेरठ में विशाल पैमाने पर दिनांक १८, १९ तथा २० मई १९८५ को शर्मा स्मारक मैदान मेरठ शहर में मनाया जायेगा। इसकी तैयारी आरम्भ हो चुकी है।

इस अवसर पर आर्यजगत् के अनेक विद्वान् संन्यासी तथा उपदेशक और भजनोपदेशक पधारेंगे।

कृपया इसका प्रचार-प्रसार अपने-अपने क्षेत्र में आरम्भ करें। तथा धन एकत्र कर आर्यसमाज मेरठ शहर के पते पर, चैक, मनीआर्डर तथा बैंक ड्राफ्ट से भेजें। –इन्द्रराज मन्त्री जिला सभा मेरठ



आर्य समाज शामली
प्रधान श्री शीतल प्रसाद
मन्त्री श्री रायधन शर्मा
कोषाध्यक्ष श्री सोमदेव

आर्य समाज रुद्रपुर
प्रधान श्री सुरेश चन्द्र गुप्त
मन्त्री सोमनाथ
कोषाध्यक्ष श्री सतीश चन्द्र डाक्टर

आर्य समाज गुलाबठी
प्रधान श्री छेदा लाल
मन्त्री श्री कौशल चन्द्र गुप्त
कोषाध्यक्ष श्री शीशपाल

आर्यसमाज कुकरा टाउन
प्रधान श्री मक्खूराम
मन्त्री श्री ओम प्रकाश
कोषाध्यक्ष श्री बालक राम



स्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए भगवानदीन आर्य भास्कर प्रेस ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से श्री विश्वम्भर दयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० न० २२४१/५७ — घोषणा पत्र स० ७ /२८-२-८२

वर्ष ८८ ] मा० चैत्र २४, वैशाख कृष्ण १० रविवार संवत् २०४२ वि०, दि० १४ अप्रैल १९८५ [ अङ्क ११

## प्रार्थना

ओं यस्माज्जातं न पुरा किं चनैव य आबभूव भुवनानि विश्वा। प्रजापतिः प्रजया स ंरराणस्त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी ॥

—यजु० ३२-५

भावार्थ-जिससे पहले कोई भी वस्तु प्रादुर्भूत नहीं हुई जो समस्त भुवनों को अधिकार में रखता है, वह सोलह कलावाला विराट्रूप प्रजापति परमेश्वर सृष्टि के साथ रमता हुआ अग्नि - विद्युत् - सूर्यरूप तीन ज्योतियों को समन्वित करता है।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
मनमोहन तिवारी

सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश मे | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

## ऋजुनीति आचरण ही वैदिक समादेश है

ऋजुनीती नो वरुणो मित्रो नयतु विद्वान्।
अर्यमा देवैः सजोषाः ॥ ऋग्वेद १-९-१७-१

आज का विश्व झंझावात से गुम्फित अन्धकार से आच्छादित हो रहा है। सर्वत्र खुले औरप्रच्छन्न रूप से घात-प्रतिघात से प्रत्येक राष्ट्र ग्रसित है। भारत में इस्लाम प्रचार पर यहाँ मुसलमान सङ्गठनों द्वारा धन व्यय हो रहा है; जिससे राष्ट्र के आदि धर्म और संस्कृति पर आघात पहुंचता है तथा साम्प्रदायिक वैमनस्य की आग भड़कती है। ऐसी परिस्थिति में वैदिक मन्त्र में प्रभु से प्रार्थना है कि सर्वहित कामनामयी मैत्री भाव से परिपूर्ण रहते हुये हम ऋजु मार्ग अर्थात् सरल परन्तु आत्म गौरवपूर्ण रीति से चलने में समर्थ हो।

# श्री सञ्जयसिंह जी को बधाई

आर्य जगत् के आदर्श श्रद्धेय राजा रणंजयसिंह अमेठी नरेश के सुयोग्य पुत्र आयुष्मान् श्री सञ्जयसिंह जी उत्तरप्रदेश के परिवहन मन्त्री हैं। उत्तरप्रदेश का परिवहन विभाग भ्रष्टाचार और अनियमित सेवा के लिए कुख्यात है, तथा दिन प्रतिदिन कबाड़खाना बन रहा है। ऐसे विभाग का दायित्व अपने ऊपर ले करके राजकुमार सञ्जयसिंह ने साहस और आत्मनिष्ठा का परिचय दिया है। साथ ही सुधार का बीड़ा उठाया है। गोरखपुर तथा अन्य राज्य मार्गों पर स्वयं सरकारी परिवहन की जाँच की। अनियमित कार्यकर्त्ताओं को दण्ड दिया। ऐसा परिश्रम और सुधार का बीड़ा पूर्ववर्ती मन्त्रियो ने नहीं उठाया।

पेट्रोल-डीजल के बढ़ते मूल्य के बावजूद परिवहन मन्त्री श्री सञ्जयसिंह ने बस का किराया बढ़ाने से इन्कार कर दिया, यद्यपि मुख्यमन्त्री किराया बढ़ाने में सहमत थे। यह राजकुमार जी की दूसरी लोककल्याण भावना है।



श्री सञ्जयसिंह जी परिवहन मन्त्री

'आर्यमित्र' आशा करता है कि एक निष्ठावान् आर्य पुत्र का परिचय देते हुए उच्चादर्शों के अनुरूप वह परिवहन मन्त्री के दायित्व का निर्वाह करेंगे। सिद्धान्त की उच्चता रखेंगे। चापलूस और खुशामदियों को भगाते रहेंगे। प्रभु उन्हे सामर्थ्य एवं शक्ति तथा विवेक दे।

उत्तरप्रदेश के नवनिर्वाचित विधान सभा निर्वाचन में अमेठी क्षेत्र से एक लाख बाईस हजार से ऊपर मतों से जीतकर जो कीर्तिमान सञ्जयसिंह ने स्थापित किया है उसके लिये भी वह बधाई के पात्र हैं। अपने उद्देश्य में एवं प्रदेश की सेवा में वह अग्रसर हो तथा भविष्य में उज्ज्वलमय कीर्तिमान स्थापित करने में सक्षम हों। —आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०

# आर्य्यमित्र

लखनऊ-रविवार, १४अप्रैल १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८६


सम्पादकीय

## धर्मान्तरण का प्रतिरोध

भारत वर्ष का दुर्भाग्य रहा है कि इस देश में इस्लाम तथा क्रिश्चियन धर्म प्रचारक गिद्धदृष्टि के साथ आये और उनकी प्रबल उत्कण्ठा रही कि यहां के धर्म को समाप्त करके अपने धर्म का शत प्रतिशत प्रचार किया जाय। इस्लाम धर्म के प्रचारक सैन्य शक्ति के साथ आए, संघर्ष हुआ और देश में मुस्लिम शासको के प्रभुत्व के साथ धर्म प्रचार भी प्रारम्भ हुआ। भारतीयों ने विरोध किया, संघर्ष हुए, तथा नानक और कबीर ऐसे सन्तों ने अपने आध्यात्मिक मनोबल से इस्लाम प्रचार को रोका। ईसाई भी ब्रिटिश शासन के साथ देश मे आए तथा उनकी भी धारणा रही कि भारत के प्रत्येक मकान पर क्रास का चिह्न लग जाय। उनकी भी मनोकामना पर तुषार पात हुआ। स्वामी दयानन्द सरस्वती के अवतरण से परिस्थितियां बदलीं। भारत से विदेशी राज्य समाप्त हुआ।

मुसलमानों ने देश के दोनो किनारों पर अपना इस्लामी राज्य स्थापित कर दिया। ब्रिटिश और अमेरिका के षड़यन्त्र सफ़ल हुए। ईसाई भी मनोबल पाते रहे क्योंकि देश अमेरिका के डालर के प्रभाव में रहा। स्वतन्त्र भारत के जिन व्यक्तियो का सत्ता में प्रधानत्व रहा, उनमें भी योरोपियन तथा अंग्रेजी सभ्यता के प्रति विशेष लगाव था। भारत को धर्म निरपेक्षता प्रधान देश की संज्ञा दी गयी, अर्थात् आर्य (हिन्दू) ईसाई मुसलमान तथा अन्य सभी धर्म भारत में एक समान है और सबको धर्मप्रचार की स्वतन्त्रता है, मुसलमान और ईसाई केवल यही चाहते थे, उनका मार्ग सुगम हो गया। पं० जवाहर लाल नेहरू उनके वंशधर और उनकी प्रभावी कांग्रेस यद्यपि भली भांति जानती थी कि मुसलमानों ने भारत का विभाजन कराया, भारत में अरबी ईरानी संस्कृति भाषा और लिपि के प्रचारक हैं। तथा ईसाई नागालैण्ड,मेजोरम और अरुणाचल में ईसाई प्रचार के द्वारा भारत विरोधी हो रहे हैं, फिर भी उन्हें धर्म प्रचार की पूर्ण छूट दी गयी उनका धर्म प्रचार पूर्ण उदात्त सिद्धान्तों की व्याख्या नहीं है, अपितु गरीब निर्धन अशिक्षित जन जातियों को धन का प्रलोभन देकर उनका धर्मान्तरण करके भारत के मूल धर्म और उसकी हिन्दू जनसंख्या को कम करना है। किसी न किसी दिन ईसाई-मुसलमान धर्म प्रचार देश मे अपना रंग लायेगा। आज उसी के परिणाम सामने है और राजनैतिक दल अर्थ विहीन साम्यवाद तथा समाजवाद के नारे के बीच अपने को तथा देश को धोखा देते रहे और दे रहे है। अधिक काल तक सत्तारूढ़ कांग्रेस केवल यही आभासित करती रही कि उसके ही छत्रछाया में अल्पसंख्यक पनप सकते है। इस्लाम ईसाई प्रचार खुलकर हो रहा है। विगत स्वतन्त्रता के छत्तीस वर्षों में ईसाई जनसंख्या भारत में वृद्धि की ओर रही है। ईसाई जनजाति अनुसूचित जाति-असम-मध्यप्रदेश और बिहार के क्षेत्रों मे सक्रिय है। इधर पेट्रोल के कारण अरब देशों की वित्तीय स्थिति में सुधार हुआ। वहां विकास के कार्यों के लिए भारत से तकनीकी आदमी जाने लगे। रोजगार का प्रलोभन मिला। मुसलमान गए और हिन्दुओं पर दबाव डाला गया कि मुसलमान होकर वहां जाने में सुविधा होगी। इधर अरब के पेट्रो डालर ने भारत में इस्लाम प्रचार के लिये धन दिया। इस्लामी संगठन बनने लगे तथा सर्वत्र निगाह दौड़ाई जाने लगी कि कहां के निरीह निर्धनों को मुसलमान बनाया जाय। कांग्रेसी शासन भारतीय जन के मूल धर्म परिवर्तन को मूक होकर देखती रही, वोट और सत्ता प्रलोभन इसका मुख्य कारण है।

दक्षिण मे तीन वर्ष पहिले सामूहिक इस्लाम प्रचार का प्रयास हुआ। रामानुज पुरम में आर्य समाज ने सजग प्रहरी के रूप में काम किया। जैसे एक जगह चौकीदार जग गया तो दूर हट कर दूसरी जगह तस्कर सेंध लगाते हैं, वही हुआ, उत्तर प्रदेश में बहराइच जिले में तीन सौ से ऊपर निर्धन हिन्दुओं को मुसलमान बनाया गया। बहराइच को इसलिए लक्ष्य बनाया गया कि वहां नेपाल की सीमा से लगे भाग में पिछड़ी जाति के हिन्दू और नेपाल के अशिक्षित थारू हिन्दू रहते हैं। सजग विधायक ने उत्तर प्रदेश विधान सभा में प्रश्न किया तथा सर्वत्र आक्रोश व्याप्त हुआ। आर्य समाज के कार्य कर्ता सक्रिय हुये शासन से उचित कदम उठाने की बात कही गयी, बढ़ते हुये हिन्दू जनाक्रोश से उत्तर प्रदेश प्रशासन के कान खड़े हुए और जांच प्रारम्भ हुई, हर्ष है कि सरकार ने पूर्ण रूपेण जानकारी प्राप्त करने का आदेश दिया है तथा जिन पिछड़े हिन्दुओं का धर्म परिवर्तन हुआ है उनकी आर्थिक जांच की जाय और देखा जाय कि शासन द्वारा जो धन उनके विकास के लिये दिया गया क्या वह इन तक पहुंचा कि नहीं प्रदेश शासन इसके लिये साधुवाद का पात्र है।

आर्यसमाज का भी दायित्व अधिक है। एक तो वहां आर्य-आयोग (कमीशन) भेजा जाय जो विस्तृत रिपोर्ट दे। धन का प्रलोभन देने वाला के विरुद्ध कानूनी कारवाई की जाय। विधर्म मे गये जनों को वापस लाया जाय, परन्तु इतना ही पर्याप्त नहीं है। आर्य समाज को अब देश में गरीबी की रेखा से नीचे जो हिन्दू जन हैं उनकी पूर्ण जानकारी प्राप्त करनी होगी,तथा सरकार जो विकास धन व्यय करती है वह सुचारु रूप से है कि नहीं इस पर ध्यान देना होगा। इसके साथ ही भारत के प्रमुख उद्योगपतियों— बिड़ला, जैन सिंघानिया, जैपुरिया, बांगर आदि से सम्पर्क करके उन्हें प्रेरित करना होगा कि पिछड़ी हिन्दू क्षेत्रों मे उद्योग स्थापित हों, जैसे बहराइच के सन्साधनो के अनुसार वहां कौन उद्योग स्थापित हों।

आर्यनेता यदि पूर्ण मनोयोग से इस दिशाकी ओर ध्यान दें तो सफलता अवश्य मिल सकती है। आर्य समाज ने शिक्षा के क्षेत्रों में कार्य किया कीर्तिमान स्थापित हुआ। अब निर्धन अशिक्षित हिन्दुओं में आर्थिक विकास का कार्य करना होगा। सेवा दिशा में परिवर्तन लाना होगा। धर्मान्तरण का प्रतिरोध तभी हो सकता है,दूसरे राजनैतिक दलों को आंख खोल कर देखना और समझना होगा कि भारत की उन्नति में विदेशी धर्म प्रचार की विरोधात्मक गति क्या है। समय रहते सावधान नहीं हुए तो भारती मूल धर्म का विनाश तो बाद में होगा, राजनैतिक दल पहिले ही समाप्त हो जायेंगे।

—आर्य समाज शाहगज (जौनपुर) का ५८ वां वार्षिकोत्सव २६ से २९ मार्च ८५ ई० तक बड़े समारोह के साथ मनाया गया। इसमें आर्यजगत् के उच्चकोटि के विद्वान् महात्मा नारायण स्वामी क्रान्तिकारी महात्मा आर्य भिक्षु,श्री जगत कुमार शास्त्री, भजनोपदेशक, श्री कुंवर महिपाल सिंह (बलिया) आदि के व्याख्यान, भजन हुए। —मन्त्री

# अध्यात्म सुधा

## कोहरा दूर करके उसे देखो

( लेखक डा० सुब्रह्मण्याचार्य, व्याकरणाचार्य, एम० ए० ( लब्ध-स्वर्ण पदक ) प्रवक्ता-संस्कृत विभाग, मु० म० टाउन पोस्ट ग्रेजुएट डिग्री कालेज, बलिया )

न तं विदाथ य इमा जजाना—अन्यद्युष्माकमन्तरं बभूव ।
नीहारेण प्रावृता जल्प्या च ऽसुतृप उक्थशासश्चरन्ति ॥
ऋग्वेद १०।८२।७

शब्दार्थ—जिसने इन विश्व के पदार्थों को उत्पन्न किया, उसे नहीं जानते हो। वह तुम्हारे अन्दर ( अहं इस अनुभूति के अलावा ) कुछ अन्य ही है। कोहरे से ढके हुए। लोग जो असत् बोलते तथा समझते हैं तथा अपने प्राणों के पोषण में ही लगे रहते हैं, वे कुछ भौतिक यज्ञों की प्रशंसा करते हुए इस धरती में घूमते हैं।

व्याख्या—विश्व के समस्त पदार्थ में प्राप्त होने वाले रहस्य को हम प्रायः नहीं जान पाते हैं। उसका यह उतना अच्छा कारण नहीं कि वह सूक्ष्म है। क्योंकि उसे सूक्ष्म से सूक्ष्म के साथ ही एक साथ महान् भी माना गया है। उसका एक मुख्य कारण यह है कि वह सदा हमारे आँखों के सामने रहता है। यह तथ्य अचरज भरा लगता है कि कोई वस्तु सदा आँखों के सामने रह कर न दिखाई देवे। पर इसमें सचाई है। हम इन अक्षरों को तभी देख पाते हैं जब एक मात्रा को देखकर अन्य क्षण में अन्य मात्रा को देख सकें। यदि मेरी दृष्टि एक ही मात्रा की ओर सदा के लिये स्थिर हो जावे तो मुझे वह वस्तु दिखनी बन्द हो जावेगी। दृष्टि भ्रम की व्याख्या करने वाले विद्वान् एक ही रेखा के सामने आंखें गड़ाना सिखा कर आँखों से उस रेखा को अदृश्य कर देते हैं।

कहना यही है कि जो भी कार्य सदा हो रहा है, निरन्तर उसी रूप में मेरे सामने दृश्य है, उसका अनुभव कर पाना मेरे लिये असम्भव हो जाता है। हवा का अनुभव मुझे केवल इसीलिये है, क्योंकि उसकी गति की तीव्रता बदलती रहती है। पर पृथ्वी के भीम वेग को मैं अनुभव नहीं कर पाता। क्योंकि उसकी चाल की तीव्रता में कभी कोई अन्तर नहीं आ पाता। यदि एक क्षण के लिये भी पृथ्वी का चलना रुक जाय या उसकी तीव्रता में परिवर्तन हो जाय तो मैं तत्काल उसका अनुभव कर लूंगा। मेरे जीवन के सबसे अन्तरतम मेरे प्राण को मैं प्रायः भूल जाता हूं। क्योंकि वे समरस होकर मेरे पास हैं। पर प्राणायामके समय मुझे अनुभव हो पाता है कि उनका चलना क्या है तथा कितना महत्त्व रखता है।

सभी पदार्थों में व्याप्त रहस्य मेरे आँखों के सामने सदा कार्यशील होने के कारण अदृश्य हो गया है।

मन्त्र के दूसरे चरण में कहा है कि इसे न जान पाने का एक प्रमुख कारण मेरा अहंकार है। यह जानकर अचरज होता है कि सही वस्तु को न जान पाने में अहंकार की इतनी बड़ी भूमिका है। प्राचीन काल में ज्योतिष में पृथ्वी के चारों ओर सूर्य घूमने के सिद्धांत के विकसित होने का कारण केवल उसका अहंकार ही था। उस समय के लोग यह सोच भी नहीं सकते थे कि वे स्वयं किसी बड़ी शक्ति से परिचालित होकर किसी के चारों ओर घूमेंगे। उनके लिये यह सोचना सर्वथा स्वाभाविक था कि उनके ही चारों ओर सब कुछ घूम रहा है। यह सहज ही उनके अहंकार के कारण था।

इसी प्रकार हर वस्तु को देखते समय, हर कार्य करते समय मेरा अहंकार यह मानने को विवश करता है कि मैं तथा एक मात्र मैं ही देखता तथा कार्य करता हूं। आज प्रत्येक मानव गम्भीर समस्याओं तथा चिन्ताओं से ग्रस्त है। क्या उसके पीछे यही एकमात्र कारण नहीं है? मानव यह सोचता है कि मैं ही इस कार्य को पूरा करूंगा। मैं ही इस कार्य का विधाता हूं। सभी समस्याओं तथा चिन्ताओं का भार मुझ पर ही है। उसकी स्थिति ठीक उसी प्रकार होती है, जैसे कोई मनुष्य सिर पर बोझा रख कर भी अपना बोझा सिर पर ही रखे रहा। अन्य सहयात्रियों ने उससे कहा कि वह बोझा को नीचे गाड़ी पर रख दे। पर उसने यह मानने से इनकार कर दिया। उसका कहना था कि मैंने अपना टिकट खरीदा है, बोझा का नहीं। अतः बोझा को मैं स्वयं उठाऊंगा। रेलगाड़ी को बोझा का कष्ट नहीं दूंगा।

वास्तव में हम सभी बोझा उठाए हुए रेलगाड़ी में बैठे व्यक्ति के सदृश हैं। अहंकार के कारण हम सभी समस्याओं को अपने ऊपर ओढ़े बैठे हैं। हम यह भूल बैठे हैं कि हमारी समस्याओं को तो क्या, स्वयं हमको एक अन्य महाशक्ति चला रही है

पर तत्त्वतः इस प्रकार के अहंकार के लिए कोई स्थान नहीं है। आधुनिक भौतिकी में भी इस प्रकार के अहंभाव परिचलित सिद्धांतों को अमान्य कर दिया गया है।

अत एव मन्त्र के तीसरे चरण में कहा है कि हम सभी कोहरे से ढके हुए मनुष्य के समान हैं। यह स्थिति भी बड़ी विचित्र है। कोहरे से ढका हुआ हर मनुष्य यह सोचता है कि मेरे चारों ओर प्रकाश है। बाकी सब लोग कोहरे के अन्धकार से ढके हुए हैं। गजब है। हर आदमी अपने लिए ऐसा ही सोचता है तथा दूसरे को अन्धकारावृत मानता है।

इस प्रकार अहंकार का कमाल तो देखिए! हर आदमी इस अहंकार के डिब्बे में कैद है। वह बाकी सबको भ्रांत तथा अपने को संभ्रांत मानता है। सही अर्थों में तो वह सम्यक् रूप से भ्रांत ही है। जब उसका कोई भ्रम टूटता है तब वह पहले को भ्रांत तथा नई स्थिति को सही समझ लेता है। वह यह कभी नहीं सोचता कि वह एक भ्रम पूर्ण डिब्बे से छूट कर दूसरे इसी प्रकार के डिब्बेमें प्रविष्ट हो गया है।

सम्भवतः इसी प्रकार कोहरे में ढके हुए मनुष्य के लिए दर्शनशास्त्रमें दृष्टिवाद का सिद्धांत प्रचलित हुआ था। उसके अनुसार सृष्टि वह तथा उतनी है, जितनी तथा जैसी हमारी दृष्टि है। एक बच्चे तथा बूढ़े का संसार निश्चित रूप से भिन्न है। पर किसी बूढ़े को बच्चे के निश्छल

( शेष पृष्ठ १२ पर )

# आर्यसमाज

कहते हैं ऋषि दयानन्द ने, आर्यसमाज चलाया था ।
भूले भटके लोगों को, एक सही मार्ग दिखलाया था ॥
है ईश एक, और धर्म एक, इसके वे प्रबल समर्थक थे ।
निराकार और निर्विकार प्रभु, के वे परम उपासक थे ।१।

अज्ञान, अन्ध विश्वास, ढोंग, पाखण्ड, न उनको भाता था ।
प्रभु भक्ति, संयम, सदाचार ही, उनको अच्छा लगता था ॥
सब प्रकार के भेदभाव का, ऋषि ने प्रबल विरोध किया ।
सारी वसुधा निज कुटुम्ब है, यह हमको सन्देश दिया ।२।

परतन्त्र देश भारत माता को, उनको पीड़ा होती थी ।
उसकी वह असहाय अवस्था, उनको बेहद खलती थी ॥
अपने धर्म संस्कृति पर, आक्षेप सदा होते रहते थे ।
उनका प्रत्युत्तर देने का, साहस कोई न करते थे ।३।

मृतप्राय हिन्दू समाज में, नवजीवन संचार किया ।
दिव्य शास्त्र ऋषि ने हमको, सत्यार्थप्रकाश प्रदान किया ॥
जिसके द्वारा हम अपनी, समुचित रक्षा कर सकते हैं ।
और अपने विरोधियों पर, प्रबल आक्रमण कर सकते हैं ।४।

स्वतः प्रमाण वेद है केवल, ऋषि ने हमको बतलाया ।
लुप्तप्राय वेदों को फिर से, घर-घर में है पहुंचाया ॥
यह सुनकर अहले किताब, ईसाई मुसलिम चकित हुए ।
'कलामे इलाही' में अपने, संशोधन करने को विवश हुए ।५।

सच्चा धर्म वही है जो सर्वथा विवेक पर आश्रित हो ।
अभ्युदय निःश्रेयस दोनों, जिसके द्वारा सम्भव हो ॥
संयम, सदाचार, परहित, यम-नियमों पर आधारित हो ।
तर्कसिद्ध, विज्ञान समन्वित मानव समाज के हित में हो ।६।

आशा की थी ऋषिवर ने, यह काम समाज करेगा ।
अज्ञान अन्धविश्वास को वह जग से दूर करेगा ॥
बहुदेववाद उन्मूलन कर, एकेश्वरवाद चलायेगा ।
आर्य बनाकर सकल विश्व को, सबको सुखी बनायेगा ।७।

पिछले सौ वर्षों में भी, समाज नहीं यह कर पाया ।
बातें बनती रहीं, किन्तु उद्देश्य न पूरा हो पाया ॥
दयानन्द की अमर देन को, नेताओं ने बिसराया ।
पदलोलुपता द्वेष के कारण, काम नहीं कुछ बन पाया ।८।

युग प्रवर्तक दयानन्द थे, सर जदुनाथ यह कहते हैं ।
प्रथम सार्वजनिक नेता, रोम्या रोलां उन्हें बताते हैं ॥
स्वराज्य शब्द के प्रथम प्रवक्ता, मजूमदार उनको कहते हैं ।
राष्ट्रीय एकता के प्रतिपादक, भी वे ही माने जाते हैं ।९।

प्रमुख क्रांतिकारियों के वे, आदि गुरु कहलाते थे ।
लाल-बाल और उनके साथी भी, उनसे ही प्रभावित थे ॥
पर आज देश की राजनीति में, आर्यसमाज नगण्य हो गया ।
अग्रदूत थे दयानन्द, इस बात को बिलकुल भूल गया ।१०।

सन् बीस तक आर्यसमाज, एक शक्तिशाली संस्था थी ।
भारत में ही नहीं विश्व में, उसकी चर्चा होती थी ॥
आशा थी भावी भारत का, वह निर्माण करेगी ।
मातृभूमि के गत गौरव को, फिर से प्राप्त करेगी ।११।

अभी भी विश्व के पिछड़े देशों में, भारत की गिनती है ।
अज्ञान अन्धविश्वास, ढोंग पाखण्ड की, कोई कमी न है ॥
बहुदेववाद और जातिवाद के, कुचक्र में हैं पड़े हुए ।
प्रान्तीयता, साम्प्रदायिकता में, सबके सब हैं फंसे हुए ।१२।

श्रद्धानन्द, लाजपत लाला हंसराज भी, चले गए ।
योग्य नेताओं के अभाव में, सपने सभी समाप्त हुए ॥
सबकी संख्या बढ़ती है, हम अपनी बढ़ा न पाते हैं ।
बुद्धिजीवी वर्ग को हम, आकृष्ट नहीं कर पाते है ।१३।

यदि उद्धार विश्व का चाहो, दयानन्द की जय बोलो ।
प्रभु भक्ति के गङ्गाजल में, मन की कालिमा धो डालो ॥
पदलोलुपता, ईर्ष्या द्वेष को, सर्वथा तिलांजलि दे डालो ।
दयानन्द के अनुयायी हो, इस तथ्य को मत भूलो ।१४।

आर्यो उठो, प्रतिज्ञा करलो, आपस की फूट मिटाना है ।
ईर्ष्या द्वेष उन्मूलन कर पदलोलुपता ठुकराना है ॥
स्वयं आर्य बन करके, औरों को आर्य बनाना है ।
जो स्वप्न संजोए दयानन्द ने, पूरा उनको करना है ।१५।

—रमेशचन्द्र त्रिवेदी, डिप्टीगंज, मुरादाबाद

## उत्सव—

—आर्यसमाज बीसलपुर जि० पीलीभीत अपना वार्षिकोत्सव दिनांक ९, १०, ११ मई ८५ को मनाने जा रहा है। जिसमें आर्य जगत् के मूर्धन्य वक्ता एवं भजनोपदेशक आमन्त्रित किये गये हैं। —मन्त्री

—आर्यसमाज हरजेन्द्रनगर कानपुर-७ का वार्षिकोत्सव दिनांक १०, ११ और १२ मई १९८५ को होगा। —मन्त्री

—आर्यसमाज कोटद्वार गढ़वाल ने ३०, ३१ मार्च को रामनवमी पर्व समारोह से मनाया। —मन्त्री

—गायत्री शान्तिनारायण महिला मण्डल ६३ छावनी कानपुर की ओर से रामनवमी पर्व, सामवेद पारायण यज्ञ एवं गायत्री महायज्ञ श्री डा०विजयपालजी शास्त्री की अध्यक्षता में हुआ। डा०मुन्शीराम शर्मा सोम द्वारा प्रकाशित 'वेद वीथी' पुस्तक का विमोचन श्री हनुमानप्रसाद शर्मा ने किया। अनेक विद्वानों के प्रवचन हुये। विजयपाल शास्त्री

# ग्रहण माहात्म्य

( ले० स्व० श्री गंगाप्रसाद उपाध्याय, एम० ए० )

जिस प्रकार सूर्य के छिपने पर जुगनू आदि अनेक तुच्छ वस्तुओं के प्रकाश से लोग काम लेने लगते हैं इसी प्रकार एक ईश्वर की पूजा का लोप होने पर सहस्रों कल्पित ईश्वरों की पूजा होने लगती है। इससे सबसे बड़ी हानि जो मनुष्य मात्र को होती है वह यह है कि मनुष्य अपने असली पिता जगदीश्वरसे विमुख होकर क्षुद्र शक्तियों पर विश्वास करने लगता है और जिस प्रकार रोटी के स्थान में राख फांकने से चाहे मुख बन्द भी हो जाय, परन्तु लाभ तो नहीं होता। इसी प्रकार अन्य वस्तुओं की पूजा से लाभ तो नहीं, किन्तु मनुष्य के हृदय में भय बैठ जाता है।

वेदों में केवल एक ईश्वर की पूजा लिखी है। उस पर श्रद्धा और उसकी भक्ति करने से हमारा आत्मा उच्च होता है। परन्तु जब से ईश्वर की पूजा छोड़ी उस समय से हम नदी, तालाब, पहाड़, वृक्ष आदि को पूजने लगे और इनकी ओर से हमारे दिल में डर बैठ गया जिससे हम अन्य जातियों की अपेक्षा कमजोर हो गये। यहां तक कि हमने सितारों को भी पूजना शुरू किया। जब सूर्यग्रहण या चन्द्र-ग्रहण लगता है तो लोग बेसमझी से उसको अपने ऊपर एक आफत समझ कर गंगा स्नान करते, दान पुण्य देते और आफत को दूर करने के लिये यन्त्र तन्त्र करते हैं। गंगा स्नान करने और दान देने में तो कोई हर्ज नहीं, परन्तु अविद्या और मिथ्या डर हमारे लिये बड़ा हानिकारक है। ग्रहण के समय मेहतरों को "दान करो, दान करो" पुकार मचाते हुए देखकर लोगों को बड़ा आश्चर्य होता है कि यह दान के प्रचारक कहां से आ गये ? शास्त्रों में ब्राह्मणों को दान देना तो लिखा है परन्तु मेहतरों को दान देना कहीं नहीं लिखा।

लोगों को विश्वास दिला दिया गया है कि राहु और केतु राक्षस सूर्य्य और चन्द्र पर आक्रमण करते हैं। उनके बचाने के लिये राहु और केतु राक्षसों की सन्तान भंगियों को हम दान देते हैं जिससे वह सूर्य्य और चन्द्र को छोड़ दे। बड़ी लज्जा की बात है कि हम मेहतरों को राक्षसों की सन्तान या उनका प्रतिनिधि समझते हैं। वस्तुतः वह भी हमारे समान हमारे भाई हैं। मेहतरों और भंगियों को कभी न तो दान लेना चाहिये न अपने को राक्षसों की सन्तान कहलाना चाहिये।

वस्तुतः राहु और केतु कोई राक्षस नहीं। सब भूगोल पढ़ने वाले जानते हैं कि जिस संसार में हम रहते हैं उस का केन्द्र सूर्य्य है। उनके चारों ओर पृथ्वी आदि उपग्रह घूमते हैं। पृथ्वी के चारों ओर चांद आदि उपग्रह घूमते हैं। पृथ्वी सूर्य्य के चारों ओर एक वर्ष में एक बार घूमती है और चन्द्रमा पृथ्वी के चारों ओर लगभग २९ दिन में घूमता है। इस तीनों अर्थात् सूर्य्य, चन्द्र और पृथ्वी के घूमते-घूमते कभी-कभी ऐसा होता है कि दिन के समय चांद पृथ्वी और सूर्य्य के बीच में आ जाता है और सूर्य्य का कुछ हिस्सा नहीं दीखता, इसी का नाम सूर्य्य ग्रहण अर्थात् सूर्य्य का छिपना तो प्रत्येक रात्रि को सदैव होता है, परन्तु उसको ग्रहण नहीं कहते क्योंकि वह रोज की बात है। परन्तु जब सूर्य्य चमकना चाहिये था अर्थात् अमावस्या के दिन और उस दिन सूर्य्य नहीं चमकता तो उसको सूर्य्य ग्रहण कहते हैं। इसी प्रकार जब पृथ्वी, चन्द्र और सूर्य्य के बीच में आ जाती है तो पृथ्वी के उस भाग पर जो चांद की ओर है चांद की किरणें नहीं पड़ने पाती। क्योंकि चांद स्वयं प्रकाशमान नहीं उसमें सूर्य्य से रोशनी आती है। पृथ्वी के बीच में आ जाने से सूर्य्य की किरणें चांद तक नहीं आ सकतीं। इस प्रकार पूर्णमासी के दिन जब कि पूरे चांद को देखने की आशा होती है कभी-कभी चांद दिखाई नहीं देता। इसको चन्द्र ग्रहण कहते हैं।

इस प्रकार की तारों की गतियां ब्रह्माण्ड में सर्वदा होती रहती हैं, उसी प्रकार से जैसे रेल की पटरियों पर रेल चला करती है। कभी कभी एक रेल दूसरी रेल से छिप जाती है। उसके अधिकारी उसका प्रबन्ध करते हैं। परन्तु तारों की यह गति हमारे सुख दुःख या कर्म पर कोई प्रभाव नहीं डाल सकती। इसलिये सूर्य्य या चन्द्र-ग्रहण को अपने कर्म्म या फल या सुख या दुःख का कारण समझना सर्वथा मूर्खता है। आकाश मण्डल में केवल सूर्य्य चन्द्र और पृथ्वी ही नहीं किन्तु सहस्रों अन्य तारे भी घूमते हैं। इनमें कुछ कभी छिपते और कभी दिखाई देते हैं। दिन में तो रोज ही चन्द्र ग्रहण होता है। और रात में पूर्णमासी को छोड़कर अन्य प्रत्येक रात्रि को कुछ न कुछ देर के लिये चांद छिप ही जाता है। परन्तु इससे हमको क्या डर ? हम ऐसा क्यों समझें कि ग्रहण डालकर परमेश्वर हमको दण्ड या दुःख देना चाहता है और इसलिये हम उसकी पूजा करें ? इस ग्रहण से किसी को किसी प्रकार का भय न होना चाहिये। भय तो जब होता जब इन तारों की गति रुक जाती। इस इस प्रकार की चालसे तो पता चलता है कि सृष्टि नियमपूर्वक चल रही है और काम सब ठीक चल रहा है। दूसरी बात यह है कि सितारों की चाल से और हमारे कामों से क्या सम्बन्ध ? लोग समझते हैं कि चन्द्र ग्रहण या सूर्य्य ग्रहण के समय खाना नहीं खाना चाहिये। क्यों ? जब तुम रात के समय खाना खा लेते हो तो ऐसा ही इसको समझो। रात में भी तो सूर्य्य नहीं रहता और कभी कभी चांद भी नहीं रहता है। बहुत से लोग यह समझकर कि घड़ों का पानी अशुद्ध हो गया फेंक देते हैं। यह भी सर्वथा मूर्खता की बात है। यदि इसकी पहचान करनी हो तो ग्रहण से पहले शुद्ध जल घड़े में रख दो फिर ग्रहण के पीछे उसकी किसी डा० से परीक्षा कराओ। कुछ भी अशुद्धि न मिलेगी। भला घड़े के भीतर बन्द पानी में अशुद्धि किधर से घुस गई ? ग्रहण के समय आंधी तो चलती नहीं, धूल तो उड़ती नहीं, न किसी प्रकार की विषैली गैस ही फैलती है फिर पानी अशुद्ध कैसे हो गया। वस्तुतः न खाना अशुद्ध होता है न पानी यह ढोंग है।

लोग समझते हैं कि ग्रहण के समय बड़ा पाप हो रहा है। इसलिये वह पाप छुड़ाने के लिए गंगास्नान करते हैं। परन्तु यह नहीं सोचते कि चन्द्र ग्रहण और सूर्य्य ग्रहण से और पाप से कोई भी सम्बन्ध नहीं। पाप किसे कहते हैं ? जब कोई बुद्धि वाला, चेतन, और उत्तर दाता मनुष्य अपने कर्त्तव्य का पालन नहीं करता तो उसे पाप कहते हैं। अब बताइये कि ग्रहण में किसने अपने कर्त्तव्य का पालन नहीं किया ? सूर्य्य, चन्द्र और पृथ्वी का तो काम ही यह है कि घूमा करें और ज्योतिष के हिसाब के अनुसार कभी कभी इस प्रकार की अवस्था आ जाया करे कि अमावस्या को दिन के समय सूर्य्य और पूर्णमासी को रात के समय चांद छिप जाय। यह तो ईश्वर की आज्ञा और उसका नियम है। अतः इसको कभी पाप नहीं कह सकते हैं ! ईश्वरीय नियम को कहने वाले स्वयं पाप करते है फिर सूर्य्य, चन्द्र और पृथ्वी जड़ हैं। क्रमशः

# अग्निदेव

(श्री धर्मवीर विद्यालंकार –५ अशोकनगर पीलीभीत)

(गतांक से आगे)

अग्नि में तीन गुण हैं— (१) वह प्रकाश स्वरूप है, (२) वह ज्ञानस्वरूप है, (३) वह तपस्वरूप है। परम पिता परमात्मा में जो ये तीनों गुण हैं, वह परम अग्नि है।

पुरातन ऋषियों ने, मन्त्रद्रष्टा विद्वानों ने—परमेश्वर के उस अग्नि स्वरूप को पहिचाना, अनुभव किया और साक्षात्कार किया। उस अग्नि के द्वारा उन्हें अपार विद्या मिली, अजस्र प्रकाश मिला और सुखद ताप मिला अर्थात् कार्य करने की अपूर्व क्षमता एवं उत्साह मिला। उससे वे सुखी, समृद्ध, शान्त और आनन्दित हुए। धन-धान्य, विद्या, दया, जितेन्द्रियता से पूरित हुए। उनकी भौतिक, दैविक एवं आध्यात्मिक सभी आवश्यकतायें पूर्ण हुईं। वे उस परम अग्नि की बारम्बार स्तुति करते और आनन्दित रहते।

नये ऋषि अर्थात् वेदाध्ययन में रत ब्रह्मचारी भी उस 'अग्नि' के प्रति आस्थावान् हुए। पहले गुरु के मार्ग-दर्शन से, फिर स्वयं के चिंतन मनन-अध्ययन और शोध से विचित्र, अनुभूति आनन्द से हर्षित हुए। वे पाते हैं कि पुरातन ऋषियों के विचारों और उनके अनुभव में विरोध नहीं है। सामञ्जस्य है। आज के वैज्ञानिक नूतन वेदाध्यायी–दो समिधाओं से उत्पन्न अग्नि को देखता है। चूल्हे में, हवनकुण्ड में, लोहड़ी या होली के त्यौहार के अवसर पर जल रही लकड़ियों के विशाल ढेर में प्रज्वलित अग्नि की लपटों को देखता है। उसमें प्रकाश है, ताप है। यह अग्नि है। उसने यह भी जान लिया है कि इस ज्वाला में कार्बन डाईऑक्साइड गैस है। उसी की उपस्थिति से यह ज्वाला है। फिर वह देखता है उस लाल अंगारों को जिनमें लपट नहीं है, प्रकाश और ताप ही है। तो निश्चय करता है कि लपट ही (ज्वाला ही) अग्नि नहीं है।

फिर वह विद्युत् को देखता है। इसमें भी प्रकाश और ताप है। यह भी अग्नि का ही एक और विभिन्न रूप है। वैज्ञानिक-नवीन ऋषि यह भी पाता है कि बिजली से मोटरें चलती हैं। कारखाने की मशीनें चलती हैं। भूमि की गहरे तल में पड़ा जल नलकूप द्वारा ऊपर आ गया। फसल लहलहाने लगी। किसान के साथ सभी उपभोक्ताओं का मन प्रफुल्लित हुआ है। उसने यह भी देखा है कि जल प्रवाह के वेग से टरबाइन में गति उत्पन्न होने पर विद्युत् उत्पन्न होती है। ताप से गति गति से ताप (अग्नि) उत्पन्न होता है विद्युत् उत्पन्न होता है। गति ताप में, ताप गति में परिवर्तित हो गया है। सभी शक्तियां ताप (अग्नि में और अग्नि अन्य शक्तियों के रूप में बदलते रहते हैं। मूल रूप में एक ही शक्ति है, जो ताप का उद्गम स्थान है। वह अग्नि है।

जलती हुई लकड़ी की लपटों में, लाल तपे अंगारे में, बल्ब के तारों में प्रकट होने वाला ताप या प्रकाश, सभी अग्नि के विभिन्न रूप हैं। इन सब में विद्यमान अग्नि, इन सभी से सूक्ष्म है। मन को 'ज्योतिषां ज्योतिः' अर्थात् प्रकाश का भी प्रकाशक कहा है। अत्यन्तसूक्ष्म, कर्मशील कहा है। यह अग्नि सतत कर्मशील और अत्यन्त सूक्ष्म है।

नूतन ऋषि-ब्रह्मचारी विचारता है, चिन्तन करता है। तीन पदार्थ नित्य हैं— ईश्वर, जीव और प्रकृति। यह ज्योति (अग्नि) किसका गुण हो सकता है; प्रकृति जड़ है, अन्धकारमय है। अतः ज्योति प्रकृति का गुण नहीं। क्योंकि अग्नि प्रकाशमय है, कर्मशील है अथवा कर्मशील बनाती। जीव अल्पज्ञ है। 'तमसो मा ज्योतिर्गमय' अन्धकार से प्रकाश की ओर जाने की प्रार्थना (इच्छा) करता है। अतः 'अग्नि' जीवात्मा का गुण नहीं। जीव तो इसे पाने की इच्छा कर रहा है। ईश्वर ही प्रकाश, ताप, ज्ञान का आश्रय है। यह अग्नि-शक्ति ईश्वर का ही गुण है।

यह चिन्तन (शोध प्रेरक) जारी है। यह अग्नि (ज्योति) ईश्वर ही ज्योति का स्रोत अथवा भण्डार है। भण्डार और स्रोत उस वस्तु से भिन्न होता है जिसका भण्डार या उद्गम होता है। ईश्वर ज्योतिस्वरूप है, प्रकाशस्वरूप है, ज्ञानस्वरूप है, अग्नि है। इस तथ्य को पाकर नूतन आनन्द विभोर हो जाता है।

इस प्रकार जब नूतन ऋषि— वैज्ञानिक अथवा वेदाध्यायी योगी ब्रह्मचारी– भी उसी परिणाम पर पहुंचता है, जिस परिणाम पर पुराने ऋषि पहुंचे थे। तो नये को तो अपार हर्ष होता ही है, पुरातन ऋषि गद्गद् हो अनिर्वचनीय (जिसे वाणी प्रकट न कर सके) आनन्द में ध्यानस्थ मूक हो जाता है। तब नये और पुराने का भेद नहीं रहता। अहंकार नहीं रहता। नया यह नहीं कहता कि पुराने के विचार बासी हैं, बदलते समय के अनुरूप नहीं है। वर्तमान संसार प्रगति के पथ पर आगे निकल चुका है। पुराना पिछड़ गया है। नूतन ब्रह्मचारी यह अनुभव करता है कि पुराना ही नूतन का आधार है। हम दोनों एक ही जंजीर की कड़ियां हैं। यह है नित नूतन रमणीयता।

क्षणे क्षणे यन्नवतामुपैति, तदेव रूपं रमणीयतायाः।
जो रूप प्रतिक्षण नया लगे, यही उसकी रमणीयता है।

जो अल्पज्ञ मनुष्य, साधारण जीवन में इतना गहन-विवेचन नहीं कर पाते, वे भी उस अग्नि के स्वरूप को अनुभव करते हैं। हृदय में उठने वाला उत्साह या निराशा, आनन्द की अनुभूति या खिन्नता, पदार्थों में प्रकट होने वाली अग्नि संसार को अकेला ही प्रकाशित कर देने वाला सूर्य और चन्द्र, उसे किसी अद्भुत शक्ति का आश्रय कराते हैं। सृष्टि के विभिन्न पदार्थों, उनकी अपार मात्रा, उनके विचित्र गुण और उपयोग, उनकी अतिक्लिष्ट रचना भी उस अग्नि का आभास ही देते हैं। पशु-पक्षी वनस्पतियां औषधियां उसी अग्नि से अनुप्राणित हो चह-चहा रहे हैं। सभी कह तो कुछ नहीं पाते, हृदय से अनुभव कर आनन्दित होते हैं।

जब जब जिस जिस ने उस अग्नि स्वरूप ईश्वर को समझा है, वह सुखी और आनन्दित हुआ। इच्छा पूर्ति के कारण सम्पन्न भी हुआ है। उसकी समस्त चिन्ताओं-भरण-पोषण-आच्छादन की पूर्ति का दायित्व अग्नि (ईश्वर) ने अपने ऊपर ले लिया है— ऐसा आभास होने लगता है, ईश्वर के कर्म-फल नियम से प्रत्येक प्राणी को उसके कर्मों के अनुसार ही भोग्य पदार्थ मिलते हैं। परन्तु वह तो अहंकार (अपना कर्तृत्व) त्याग चुका है। सब प्रभु के प्रताप को ही समर्पित कर देता है उसकी प्रवृत्ति पुण्य कर्मों की ओर हो ओर हो जाती है। अपने कर्मों को ही उस 'अमृत अग्नि में शाकल्य रूप में आहुत कर देता है, इदं अग्नये स्वाहा। फिर पल्ला-सा झाड़ते हुए भाव से- चिन्ताशून्य मन से कहता है— 'इदं न मम'। सर्वस्व समर्पण के अनन्तर अब उसे कुछ भी पाने की कामना शेष नहीं। मात्र नित्य नैमित्ति कर्तव्य सम्पादन की प्रवृत्ति शेष रहती है।

(क्रमशः)

# महिला मण्डल

## क्या आज की नारियां जानती हैं ?

## स्त्रियां कैसी हों ?

(श्री विक्रमादित्य वसन्त)

स्त्रियां कैसी हों ? आज अधिकांश नारियां इस ज्ञान मे सर्वथा अनभिज्ञ हैं। विश्वविद्यालय की उपाधियों से लदी नारियां तो स्त्री शब्द का अर्थ तक भी नहीं जानतीं। आज की नारी ने फैशन और विलास को ही अपने जीवन का अभीष्ट मान रखा है। परन्तु जो विदुषियां हैं वे इस तथ्य से अवगत हैं कि नारी के लिए अनेक शब्दों का जो प्रयोग किया जाता है, उनमें सर्वाधिक सार्थक स्त्री शब्द है क्योंकि 'स्तृञ्' धातु से उत्पन्न इस शब्द का अर्थ है — ढकना, आच्छादित कर देना, व्यापनशील होना, रक्षा करना आदि। वेद मे ये स्त्रियां कैसी हों तो प्रभु की वाणी कहती है—

शुद्धाः पूताः योषितो यज्ञिया इमा<br>
ब्रह्मणां हस्तेषु प्रपृथक सादयामि।<br>
यत्काम इदमभिषिञ्चामि<br>
वोऽहमिन्द्रो मरुत्वान्त्स ददातु तन्मे॥ (अथर्व० ६।१२२।५)

अर्थात् स्त्रियां शुद्ध, पवित्र और पूजनीय हों। स्त्रिया ज्ञानवती हों, शुद्ध विचार वाली, पावन व्याख्यान करने वाली, सदाचारिणियां होने से सर्वथा पूजनीय हो। ऐसी स्त्रिया कहां रहें. इन्हें दिया जाये तो वेदादेश है ज्ञानियों के पास और ब्रह्मवेत्ता ब्राह्मणों के पास ताकि वे और शोभायमान होकर देव एव ऋषि पत्नियो के समान बनकर मानव समाज की सर्वतः सेवा कर सकें।

आज घोर अज्ञान के कारण ही समाज की जो वर्तमान दुर्दशा है, उसका मूलाधार स्त्री रूप को न जानना है। कुप्रथाओं से मुक्ति इसलिए नही है कि स्त्रिया उस में दलदल के समान धंसी हुई हैं। कहने की आवश्यकता नहीं है कि दहेज के भयंकर अभिशाप में अधिकांश रूप से नारी की ही प्रमुख भूमिका है। प्राचीन परम्पराओं के साथ सन्तानवत् जिस मोह को अन्धविश्वासों के आधार पर वह पाले हुए है उस का ही यह दुःखद परिणाम है कि हमारे परिवार आर्य रूप को नहीं अपना सके अतएव शिक्षित होकर नहीं सुशिक्षित होकर ही इन कुरीतियों से नारियों को उन्मुक्त होना है और कराना है।

नारी का जो दूसरा रूप हमारे सम्मुख है वह है फैशन और विलासिता का। जब नारी अपने को केवल पुरुष को प्रसन्न करने का एकमात्र साधन मान कर चलती है तो विचारों की अपवित्रता पूरे मानव समाज को खोखला भ्रष्ट और अशक्त कर देती है।

नारी का तीसरा वर्तमान स्वरूप है अपने को नेत्री और अभिनेत्री बनाकर पूज्या बनाना। कला के नाम पर सामाजिक और राजनैतिक क्षेत्र म पदार्पण से घर की जो मर्यादाए टूट गई हैं, वे अवर्णनीय हैं। मिथ्या पद प्रलोभन, यश की महत्त्वाकांक्षा के लिए घरों का बलिदान करना सतति का सुनिर्माण न करना क्या शोभनीय है।

ऐसी पथ भ्रष्ट नारिया कदापि पूजनीया नहीं होती क्योंकि मानवी हृदयो मे उनके लिए कोई सम्मान नहीं होता। प्रभु का आदेश है कि नारिया ज्ञानियो के संरक्षण में रहें। जब बाल्य अवस्था में किशोरियां विदुषी माताओं और विद्वान् पिताओं के संरक्षण में होंगी तो उनका निर्माण होगा। जब विवाह मे ज्ञानियों को पाणिग्रहण कराया जायगा तो गृहों का सुनिर्माण होगा और कालान्तर में जब ऋषिकाएं बन कर ऋषियों के साथ वे समाज और राष्ट्र की सेवा की व्रतधारिणियां बनेंगी तभी ये इन्द्राणियां मानव समाज का कल्याण करने में समर्थ होंगी।

## विष ही खाना है तो अण्डा खाइए!

(श्री सत्य पाल दीक्षित वैद्य, फीरोजाबाद)

आज कल अण्डों का प्रचलन इतना बढ़ गया है कि जगह जगह ठेलों पर और दुकानों पर अण्डे दूर से ही नजर आ जायेंगे। नवयुवक यह समझते हैं कि अण्डा खाने से पुरुषत्व बढ़ता है। एलोपैथिक चिकित्सक भी अण्डा खाने की सिफारिश करते हैं।

अण्डा दुष्पाच्य है, इसलिए पेट मे गड़बड़ तो करता ही है, पथरी भी पैदा करता है। इसके खाने से हाई ब्लडप्रेशर होता है जो धीरे धीरे हृदय रोग बन जाता है। इसके अत्यधिक प्रयोग से आमाशय की दीवारों, आंतों और रक्त वाहिनी नाड़ियो मे घाव हो जाते हैं जो अनेक रोग उत्पन्न करते हैं।

केलीफोर्निया (अमरीका) के वैज्ञानिक डा० केथरिन निम्मो तथा डा० जे. अमेनक ने परीक्षणो से यह पाया है कि अण्डे में कालेस्ट्रोल नामक विष होता है। यह विष रक्त वाहिनी में घाव पैदा करता है जिससे गदगी जम कर रक्त प्रवाह का मार्ग सिकुड़ने लगता है। उनमे से स्वाभाविक लचक समाप्त हो जाती है। ये नलिकायें शरीर की बड़ी कोमल व संवेदनशील रचनाएं हैं। इनकी कोमलता और संवेदनशीलता घटने से ही बुढ़ापा आता है। इसीलिए अण्डा खाने वाले को बुढ़ापा जल्दी आता है। उसकी आयु भी कम हो जाती है। अमरीका के फ्लोरिडा विश्व विद्यालय ने इसका विवरण एक स्वास्थ्य बुलेटिन में प्रकाशित किया था।

आधुनिक स्वास्थ्य विज्ञान अण्डे को सम्पूर्ण भोजन मानता है। अब नई शोधों ने यह निष्कर्ष निकाला है कि अण्डे की उपयोगिता वैसी नहीं है जैसीकी मानी जाती रही है। रूस में १६० वर्ष की आयु मे एक वृद्ध की मृत्यु हुई थी। उसके दीर्घ-जीवन का कारण शाकाहारी भोजन था।

इंग्लैण्ड के डा० राबर्ट ग्रास और प्रोफेसर ओकाडा डेविडसन इंडिग आदि ने इस पर परीक्षण करके पाया कि अण्डे खाने वालों को पेचिश तथा मन्दाग्नि रोग हो जाता है। आगे चलकर यह आमाशय क्षय का कारण बनता है। डा० ई. बी. एम. सी (अमरीका) तथा डा० जेन्हा (इंग्लेण्ड) अपने विश्व विख्यात स्वास्थ्य पुस्तक (पोषाण का नवीन ज्ञान एव बीमारियो प्रकृति) में स्पष्ट लिखा है कि अण्डा मनुष्य के लिये विष है। केल्सियम तथा कार्बोहाइड्रेट्स इसमें कम होते हैं इसीलिये यह पेट में विकृतिया बढ़ाकर बीमारियां पैदा करता है।

इंग्लैण्ड के डा० आर जे विलियम ने कहा है कि यह सम्भव है कि अण्डा खाने वाले लोग शुरू में अपने को अधिक स्वस्थ अनुभव करें, और दूसरो का भी ऐसा लगे पर बाद मे निश्चय ही वह अनेक रोगो का शिकार हो जाते है। रक्तचाप विशेषतया भयानक रूप से बढ़ जाता है।

यह कथन मासभोजियों को एक चेतावनी है। वैज्ञानिक निष्कर्षों के आधार पर अब यह सिद्ध हो चुका है कि मांसाहार से शरीर को लाभ की अपेक्षा हानि ही अधिक होती है। मनुष्य का भोजन फल, फल, कन्दमूल तथा दूध ही है और यही दीर्घ जीवन और सुन्दर स्वास्थ्य प्रदान करता है।

### निर्वाचन

आर्य समाज धीवा (गढ़वाल)<br>
प्रधान श्री सत्य प्रसाद शर्मा<br>
मन्त्री श्री महेश चन्द्र<br>
कोषाध्यक्ष श्री जीतराम

आर्य उप प्रतिनिधि सभा लखनऊ<br>
प्रधान श्री कैप्टन सुखपालसेनमेहता<br>
मन्त्री श्री रूपचन्द्र 'दीपक'<br>
कोषा० श्री विश्वम्भर दयालगुप्त

आर्य समाज दतियाना (मुजफ्फर नगर)<br>
प्रधान श्री लाल सिंह<br>
मन्त्री श्री जिले सिंह<br>
कोषाध्यक्ष श्री रणधीर सिंह

# बालजगत

## ऋषि दयानन्द

### ब्रह्मचर्य का बल

स्वामी दयानन्द जी आजित्य ब्रह्मचारी थे। उन्होंने कभी स्वप्न में भी अपनी वीर्य शक्ति का नाश नहीं किया था। उनका शरीर बड़ा हृष्ट पुष्ट संगठित और भव्य था। वे प्रतिदिन व्यायाम और प्राणायाम करते थे। ब्रह्मचर्य का तेज सदा उनके चेहरे पर चमकता रहता था। एक बार एक भक्त ने महर्षि से पूछा—

भगवन्! कामदेव तो बड़ा प्रबल है। बड़े-बड़े ऋषि-मुनि उससे नहीं बच सके, आप क्या इसके प्रभाव में नहीं आते?

महाराज दो मिनट तक चुप रहे। अपनी आँखें बन्द कर लीं। फिर बोले-भाई! जीवन में ऐसा कोई प्रसंग तो स्मरण नहीं आता है जब मुझे काम ने अपने वश में किया हो। तब भक्तने फिर पूछा, महाराज! आप संसार में रहते हुए भी कैसे अपने को काम से बचाकर रखते हैं? स्वामी जी ने भक्त की सारी आशंकाओं को दूर करने के लिये थोड़े शब्दों में ही कह दिया कि मैं दिन रात अपने काम में इतना व्यस्त और तल्लीन रहता हूं कि काम वासना को अपने आप पर आक्रमण करने के लिये अवसर ही नहीं देता। यह शत्रु उसी पर हमला करता है जो खाली और बेकार बैठा रहता है।

सचमुच स्वामी दयानन्द का सारा शरीर ब्रह्मचर्य के बल से सदा चमकता रहता था। उनके अङ्ग-अङ्ग से तेज की धारा बहती रहती थी। उन्होंने कई वर्ष तक निरन्तर तपस्या कर अपने शरीर को ऐसा साध लिया था कि शीत-उष्ण, वर्षा-वसन्त का उन पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता था। पौष-माघ की कड़ी सर्दी में केवल कौपीन धारण कर वे गंगा के किनारे कई वर्ष तक विचरण करते रहे। रात को भी भूमि पर केवल फूस बिछा कर नंगे बदन सोते थे।

स्वामी जी अपने उपदेशों में सदा ब्रह्मचर्य के पालन पर बहुत बल देते थे। वह कहा करते थे कि जब तक इस देश के लोग ब्रह्मचर्य का पालन करते रहे तब तक उन्नति के शिखर पर था। जब से ब्रह्मचर्य का पालन छूटा तब से पतन आरम्भ हो गया।

स्वामी जी के शरीर में ब्रह्मचर्य का कितना बल था, इसकी एक रोचक घटना उनके जीवन में आती है।

अपना प्रचार कार्य करते हुए महाराज जालन्धर पहुंचे। वहां एक बड़े समृद्ध और नगर के प्रतिष्ठित सज्जन सरदार विक्रमसिंह की कोठी पर ठहरे। सरदार साहब स्वामी जी महाराज के विशेष भक्त बन गये। एक दिन सरदार जी ने स्वामी जी से पूछा—सुनते हैं कि ब्रह्मचर्य से मनुष्य बड़ा बलवान बन जाता है। क्या ठीक है? महाराज ने उत्तर दिया—यह बात सर्वथा सत्य है। हमारे देश के इतिहास में इसके अनेक उदाहरण हैं।

तब सरदार साहब बोले-आप भी तो ब्रह्मचारी हैं। आप भी तो कभी अपने बल का नमूना हमें दिखाइये। महाराज ने कहा-यह चीजें तमाशे की नहीं होती हैं। लोग ब्रह्मचर्यका पराक्रम देखकर भी ब्रह्मचारी नहीं बनते। ऋषि यह कहकर चुप हो गये। सरदार जी कुछ देर तक वहां स्वामी जी का सत्संग कर फिर अपने घर चले गये।

अगले दिन प्रातःकाल सरदार जी अपनी बग्घी पर बैठ कर सैर करने के लिये कोठी से बाहर निकले। अभी कुछ दूर ही गये थे कि गाड़ी रुक गई। सरदार साहब ने घोड़ों पर कई चाबुक लगाये पर वह एक कदम भी आगे न बढ़ सके। सरदार जी बड़े हैरान और परेशान हुये, ऐसे बढ़िया घोड़ों को आज जाने क्या हो गया, ये एक इन्च भी कदम नहीं उठा पा रहे हैं। सरदार साहब इसका पूरी तरह कारण जानने के लिये जब नीचे उतरे तब वह यह देखकर आश्चर्य में आ गए कि स्वामी दयानन्द जी ने केवल एक हाथ से गाड़ी के पहिये को पकड़ रखा है। अब सरदार साहब को मालूम हुआ कि ब्रह्मचर्य में कितना बल है और स्वामी जी महाराज कितने बलवान हैं? सरदार साहब को अब पूरा विश्वास हो गया। उन्होने ऋषि दयानन्द के चरणों में नम्रता पूर्वक नमस्कार किया। स्वामी जी ने सरदार साहब को आशीर्वाद देते हुए कहा कि भारत के प्राचीन ब्रह्मचारियों की तुलना में तो मैं कुछ भी नहीं हूं। आज तो हमारा देश पराधीन है। जब भारत स्वाधीन था और देश के युवक ब्रह्मचर्य का पालन करते थे, तब यहां पर सब प्रकार की सुख-समृद्धि थी। सरदार साहब पर ऋषि के वचनों का आजीवन गहरा प्रभाव रहा।

## स्वामी कर्मानन्द पर आक्रमण की निन्दा

आर्य समाज बिजनौर मथुरा में स्वामी कर्मानन्द पर जो अराजक तत्वों द्वारा घातक हमला किया गया है उसकी निन्दा करता है और मथुरा के जिलाधिकारियों से निवेदन है कि अपराधियों को उचित दण्ड दिया जाय। मन्त्री

## भर्त्सना

आर्य समाज बिजनौर ने बहराइचमें हिन्दुओं को बहला-फुसला कर और लालच देकर मुसलमान बनाया है उसकी कठोर शब्दों में भर्त्सना की है तथा शासन से अनुरोध है कि अपराधियों को कठोर दण्ड दिया जाय। मन्त्री

—२० मार्च को आर्य समाज इटारसी ने आर्य समाज स्थापना दिवस समारोह से मनाया। ब० मू० शर्मा मंत्री

—आर्य उप प्रतिनिधि सभा उन्नाव के तत्वावधान में १ से ७ अप्रैल तक बंतवा मेले में वैदिक धर्म का प्रचार किया गया।

शिवदास शास्त्री मंत्री

—आर्य समाज मेस्टन रोड कानपुर में होली मिलन समारोह से मनाया गया। नव संवत् सरोत्सव चैत्र शुक्ल प्रतिपदाको मनाया गया।

विजय पाल शास्त्री

आर्य समाज बीसलपुर ने मथुरा में श्री स्वामी कर्मानन्द जी पर प्राणघातक आक्रमण करने की निन्दा की है। १० दिन का नेत्र शिविर भी लगाया गया। मन्त्री

—आर्यसमाज गोविन्दनगर कानपुर ने श्री रामलाल सेवक के पिता भक्त हेमराज के निधन पर शोक संवेदना प्रकट की है। —शुभकुमार

# श्री सत्यवीर शास्त्री (करहल), पुत्र श्री लटूरी, ग्राम-झिन्गूपुरा, डाकघर-गींजा थाना-बसरेहर, जिला- इटावा ।

## आरोप पत्र

आप पर निम्नांकित आरोप स्थापित किये जाते हैं—

१– आप किसी भी आर्य समाज के सभासद नहीं हैं और छलपूर्वक आर्यसमाज करहल, जिला मैनपुरी के माध्यम से इस सभा में प्रविष्ट हुये। साक्षी- श्री महावीर वानप्रस्थ, पूर्व-अन्त० सभासद, आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० आदि।

२– आपने आर्य समाज मैनपुरी की कालातीत तदर्थ समिति तथा श्री कैलाश नाथ सिंह जब वह इस सभा में कालातीत प्रधान थे, के साथ मिलकर आपराधिक षडयन्त्र करके उनसे आर्य समाज मैनपुरी के प्रशासक का सर्वथा अवैध नियुक्ति-पत्र प्राप्त किया और जिसके आधार पर आपने आर्य समाज मैनपुरी की अन्तरंग सभा द्वारा की जा रही उसकी सुचारु व्यवस्था को बिगाड़ा ही नहीं है वरन आर्यसमाज के सहस्त्रों रु० की धन सम्पत्ति का छलपूर्वक अपहरण भी किया है। इस अपराध के सम्बन्ध में आप के विरुद्ध कोतवाली मैनपुरी में अभियोग संख्या ८४१/८४ चल रहा है।

साक्षी— श्री नरेन्द्रार्य, अन्त० सभासद आर्य प्रतिनिधि सभा उ.प्र. आदि।

३– आपने आर्य समाज मैनपुरी के किरायेदार श्री बृजनन्दन सिंह जिनके द्वारा आर्य समाज की खाली-भूमि पर इस सभा की बिना पूर्व अनुमति के अवैध रूप से बल पूर्वक निर्माण कार्य प्रारम्भ करने पर आर्य समाज मैनपुरी को निषेधाज्ञा का वाद सं ४६२/८४ मुन्सिफी मैनपुरी में संस्थित करना पड़ा, को उक्त वाद संस्थित हो जाने के पश्चात् पिछली तिथि में निर्माण कार्य की अवैध अनुमति देकर आर्यसमाज तथा उस सभा को लगभग एक लाख रु० की छति पहुंचाई है।

साक्षी— पं० राम प्रकाश जी, आर्य समाज मैनपुरी आदि।

४– आपने गुरुकुल सिरसागंज का वर्ष १९८०, १९८१ तथा १९८२ का कोई हिसाब नहीं दिया और अनुमानतः एक लाख रु० का अपहरण किया है।

साक्षी– प्रिन्सीपल नत्थी सिंह जी अध्यक्ष आडिट कमेटी गुरुकुल सिरसागंज आदि।

५– आपने गुरुकुल सिरसागंज के पूर्व प्रधानाचार्य, आचार्य पं० कृष्णगोपाल जी की ५२८२ रू० ३४ पै० की धनराशि का छल पूर्वक अपहरण किया है जिसकी सूचना पुलिस को भी दी जा चुकी है।

साक्षी— आचार्य पं० कृष्ण गोपाल जी गुरुकुल खेड़ा खुर्द दिल्ली –८२ आदि।

६– आपने इस सभा की सम्पत्ति तथा ऋषिवर दयानन्द की पवित्र स्मृति दयानन्द इण्टर कालेज ज्योती जिला मैनपुरी का नाम श्री वीरेन्द्र भारती के साथ आपराधिक षडयन्त्र करके छलपूर्वक परिवर्तित कराकर इस सभा के साथ विश्वासघात किया तथा सभा को लाखों रुपयों की छति पहुंचाई है।

साक्षी— श्री रघुनन्दन जी शास्त्री मुख्याधिष्ठाता, गुरुकुल सिरसागंज।

७– आपने अपने प्रबन्ध काल में गुरुकुल सिरसागंज के अध्यापकों से २००० रू० छल पूर्वक गुरुकुल के ऋण को चुकाने के बहाने से वसूल किए।

साक्षी—आचार्य श्री गोविन्दसिंह प्राचार्य गुरुकुल सिरसागंज आदि।

८– आपने गुरुकुल सिरसागंज के विवादों के व्यय हेतु इस सभा से भी विगत वर्ष १००० रुपये झूठ बोलकर लिया था, किन्तु उसका भी आज तक आपने कोई हिसाब नहीं दिया है।

साक्षी-- सभा के अभिलेख आदि।

९–युवा आर्यनेता कु० ध्रुवपालसिंह अटल युवा कल्याण अधिकारी इटावा की हत्या का प्रयास दिनांक ३-१-८५ अभियोग अपराध स० ९/८५ कोतवाली मैनपुरी, आपके ही आपराधिक-षडयन्त्र दिनांक ३० का ही दुष्परिणाम है।

साक्षी— श्री रतन शास्त्री अध्यापक गुरुकुल सिरसागंज आदि।

१०– आपकी आचार संहिता सर्वथा संदिग्ध है।

साक्षी— श्री गजेन्द्रसिंह अध्यापक गुरुकुल सिरसागंज आदि।

क्रमशः

उपर्युक्त आरोपों के सम्बन्ध में आप अपना स्पष्टीकरण बिन्दुवार इस आरोप पत्र की प्राप्ति के पश्चात ७ दिन के भीतर रजि० डाक से भेजें। निर्धारित अवधि के भीतर स्पष्टीकरण न मिलने पर यह समझा जावेगा कि आपको उपर्युक्त सभी आरोप मान्य हैं और तदनुसार आपके विरुद्ध वैधानिक कार्यवाही करके एक पक्षीय निर्णय ले लिया जावेगा।

उपर्युक्त साक्ष्य के विरुद्ध यदि आप अपने बचाव में कोई ठोस प्रमाण प्रस्तुत करना चाहते हों तो उसका स्पष्ट नाम और पता आदि भी लिख भेजें।

इन्द्रराज प्रधान
आर्य प्रतिनिधि सभा उ. प्र. लखनऊ

## निर्वाचन

आर्यसमाज पृथ्वीराज चौहान मार्ग गोविन्दनगर कानपुर
प्रधान श्री ओ३म् प्रकाश आर्य
मन्त्री श्री ललित प्रकाश
कोषाध्यक्ष श्री कैलास चन्द्र

आर्यसमाज ज्वालापुर
प्रधान श्री डा. कृष्णदत्त शर्मा
मन्त्री श्री देवराज
कोषाध्यक्ष श्री राम नारायण

आर्यसमाज बहराइच
प्रधान श्री कृष्णमाधव सरन
मन्त्री श्री वरत सिंह
कोषाध्यक्ष श्री हरीराम

आर्य समाज टिटौटा वीरगांव (बुलंदशहर)
प्रधान श्री दानवीर सिंह
मन्त्री श्री कुशल पाल सिंह
कोषाध्यक्ष श्री डा. लोकेन्द्रपालसिंह

# कर्म रहस्य—कर्म फलाफल

( लेखक—श्री बालगोविन्द सहाय, रांची ( बिहार ) )

( गताङ्क से आगे )

धान चुराने वाले को चूहा, जल के चुराने वाले को मेंढक, मधु के चुराने वाले को मक्खी, दूध के चुराने वाले कोवा, घृतके चुराने वाले को नेवला, मांस के चुराने वाले को तेलचट्टा, गाय के चुराने वालों को गवहा, वस्त्र के चुराने वाले को सारस, सुगंधित पदार्थ चुराने वाले को छुछुदर, हाथी के चुराने वाले को भेड़िया, घोड़ा के चुराने वाले को बाघ, कन्द-मूल के चुराने वाले को बन्दर, स्त्री के चुराने वाले को भालू। स्वकर्म से भ्रष्ट ब्राह्मण को वमन का भोजन करने वाला, भ्रष्ट क्षत्रिये को पुरीष, भ्रष्ट वैश्य का पीव भक्षन करने वाला भ्रष्ट शूद्र का चिलर में जन्म होता है।

उपरोक्त बातें मनुस्मृति के १२ वें अध्याय में वर्णित है।

एक अनाचारी, रसवती, आदि दुष्कर्म करनेवाले को फलता-फूलता देख मनुष्य भ्रम में पड़ जाता है। अल्पज्ञ मनुष्य नहीं समझता कि इस समय का रसवती अनाचारी को किन्हीं पुराने पुण्यों का फल उसे इस समय मिल रहा है और वह दुष्कर्म करता हुआ भी फल-फूल रहा है। मनुष्य यदि समझ जावे कि जिसने जैसा पाप-पुण्य किया है उसे कभी न कभी परमात्मा की ओर से यथावत् फल मिलता है तो भ्रम दूर हो जाता है। मनुष्य को यह भी समझ लेना चाहिये कि अन्य के पुण्य या पाप का फल अन्य को नहीं मिलता। यह मानना भूल है कि परमात्मा ने पहले से ही निश्चित कर दिया है कि कौन मनुष्य कितना और किस प्रकार का कर्म करेगा और उसे क्या फलाफल मिलेगा। मनुष्य कोई भी कर्म करने में स्वतन्त्र हैं, उनकी स्वतन्त्रता में परमात्मा बाधा नहीं डालता। कर्म करने के बाद ही कर्त्ता अपने कर्मों के लिए, परमात्मा की व्यवस्था के अधीन होता है। तथा अपने कर्मानुसार फल पाता है। परमात्मा सब जगह है, सदा वर्त्तमान है, वह सबके कर्मों का साक्षी है। जहां दो मनुष्य कोई कर्म करने गुप्त विचार-विमर्श करते हैं, वहाँ भी परमात्मा मौजूद है क्योंकि वहां सर्वत्रसदा मौजूद है, उसके लिये सभी वर्त्तमान है। परमात्मा एक शक्ति है ना कि व्यक्ति।

चेतन आत्मा का वास शरीर के भीतर है, जब तक शरीर में आत्मा रहता है, शरीर और इसके सारे अवयव चेतनवत प्रतीत होते हैं। शरीर से आत्मा के निकल जाने पर, शरीर मिट्टी है। जिस शरीर में आत्मा का वास है, वह जड़ प्रकृति का बना हुआ है जिसके गुण हैं। सत्, रज, तम्। प्रकृति के इन तीन गुणों का किसी न किसी मात्रा में आत्मा पर प्रभाव पड़ता है। जैसे रंगीन चिमनी के लालटेन के उजला रोशनी पर। कारण यह है कि आत्मा में यह शक्ति नहीं है कि प्रकृति के बने शरीरके गुणों को बिलकुल नष्ट देवें, परन्तु आत्मा अपने पुरुषार्थ से जड़ शरीर के गुणों को प्रधान व अप्रधान बना सकता है शरीर के इन्हीं तीन गुणों सत्, रज, तम् के मात्रा के आधार पर मनुष्य का स्वभाव पहचाना जाता है जिस शरीर में जिस गुण की अधिकता होती है वहीं गुण उस मनुष्य को विद्यमानता के कारण अधिक प्रभावित और लक्षणयुक्त कर देता है।

जिस मनुष्यमें सत्, गुण प्रधान और रज् और तम् अप्रधान है वह मनुष्य आत्मा से प्रसन्न, मन से शांत, शब्द भावयुक्त होता है। उसे धर्मक्रिया में रुचि होती है। वेदों का ज्ञान प्राप्त करना चाहता है। वह कोई भी, कभी ऐसा काम नहीं करता जिससे उसे लज्जा मालूम पड़े।

जिस मनुष्य में रजोगुण प्रधान है, वह अर्थ संग्रह की इच्छा रखता है। किसी कार्य के करने में पहले रुचि रहती है और बाद में धैर्य त्याग देता है। उसका मन मनु शांत प्रसन्नता रहित होता है।

जिसमें तमोगुण प्रधान है, वह अत्यन्त लोभी अत्यन्त आलसी होता है। वह ईश्वर और वेद के प्रति अरुचि रखता है। उसमें क्रूरता, धैर्य का अभाव व्यसन में फंसावट, आलस आदि दुर्गुण होते हैं।

मृत्यु के बाद जो सात्विक है, वे देव अर्थात् विद्वान् के, जो रजोगुणी हैं, वे माध्यम मनुष्य को, और जो तमोगुणी हैं, वे नीच गति को प्राप्त होते हैं। इन तीनों गुण वालों का भी उत्तम, मध्यम और नीच दर्जा है। इन तीनों में जो सर्वोत्तम सत्गुणी है, वे उत्तम कर्म करने वाले यज्ञों में ब्रह्म वेदवेत्ता, सृष्टि विद्या को जानने वाले धार्मिक, सर्वोत्तम बुद्धियुक्त का जन्म लेते हैं। जो मध्यम सतगुणी हैं वे यज्ञकर्त्ता, वेदों के अर्थ ज्ञाता, विद्वान्, विद्युत और कला के ज्ञाता, रक्षक, ज्ञानी, अध्यापक का जन्म पाते हैं। जो उत्तम सत्व-गुणी हैं वे तपस्वी, सन्यासी वेदपाठी, विमान चलाने वाले ज्योतिषी, वैद्य का जन्म पाते हैं। जो उत्तम रजोगुणं हैं वे गन्धर्व, अच्छा बाजा बजाने वाले, धनाढ्य, विद्वानों के सेवक, अप्सरा, उत्तम रूपवती का जन्म पाते हैं। जो मध्यम रजोगुणी हैं वे राजा, क्षत्रिय राजाओं के पुरोहित वकील, बैरिस्टर, दूत, सेनापति के जन्म प्राप्त करते हैं। जो नीचे दर्जे के रजोगुणी हैं वे तलवार चलाने वाले कुदाल से खुदाई करने वाले, नौका चलाने वाले, शस्त्रधारी, भृत्य, शराब पीने वाले का जन्म पाते हैं। जो उत्तम तमोगुणी हैं वे चारण, सुन्दर पक्षी, अपने सुख के लिये अपना प्रशंसा करने वाले अर्थात् तामिक, राक्षस, अनाचारी, पिशाच ( हिंसक ), अनाचारी, शराबी आदि के जन्म पाते हैं। जो अत्यन्त तमोगुणी हैं वे स्थावर वृक्षादि, कृमि, कीट, पतंग, मत्स्य, कच्छप, सर्प, पशु, मृग के जन्म पाते हैं। जो मध्यम तमोगुणी हैं वे हाथी, घोड़ा, शूद्र, मलेच्छ, निन्दित कर्म करने वाले सिंह, व्याघ्र, शूकर के जन्म पाते हैं। नीच योनियों में जन्म पाने वालों के लिए ईश्वरीय व्यवस्था है कि वे अपने पापों का फल को भोग के फिर मनुष्य देह के योग्य होते हैं।

अन्त में यही कहना पड़ता है, कि किए का फल पावो मत घबड़ावो, आगे को सन्मार्ग पर आओ।

---

आर्य जगत्

—आर्य समाज हवड़ा का वार्षिक उत्सव २० से २४ मार्च तक मनाया गया। मन्त्री

—आर्य समाज बिलौनाख्य ( बुलन्द शहर ) का वार्षिकोत्सव ६, ७ मार्च को मनाया गया। मन्त्री

# आर्य जगत्

—आर्य समाज स्टेशन रोड मुरादाबाद में २२ से २४ मार्च तक स्थापना दिवस मनाया गया। २२ मार्च को आर्य समाज स्थापना दिवस २३ मार्च को श्री भगत सिंह स्मारक दिवस मनाया गया। इसमें हिन्दू और मुसलमानों ने भाग लिया। २४ मार्च को गायकोंने भजन सुनाये। कार्यक्रम रोचक रहा। जगन्नाथ सिंहल प्रधान

—आर्य समाज संभल के तत्वावधान में आहाबाद ( रामपुर ) में नवीन आर्य समाज की स्थापना की गयी। श्री प्रकाश चन्द्र शर्मा पत्रकार एवं श्री हरिश्चन्द्र जी आर्य अमरोहाने आर्य समाज की महत्ता पर प्रकाश डाला। मन्त्री

—श्री विश्वंभरनाथ जी तिवारी आर्य समाज मेस्टन रोड ने आचार्य बृहस्पति जी शास्त्री एवं सभा के भूतपूर्व मन्त्री श्री डा० फूलन सिंह जी शिकोहाबाद के निधन पर शोक सम्वेदना प्रकट की है।

विश्वम्भर नाथ तिवारी

—१७ मार्च को आर्य समाज जमानियां द्वारा रकसहा ( बिलवार नगर में नवीन आर्य समाज का गठन किया गया है। इसके प्रधान जी देवी प्रसाद सिंह और मन्त्री श्री बनारसी प्रसाद शास्त्री चुने गये।

नारायण प्रसाद

—आर्य समाज जमानियां का उत्सव २४ से २७ फरवरी तक मनाया गया। नारायण प्रसाद मन्त्री

—आर्य समाज असुरन रेलवे कालोनी गोरखपुर में १२ से १९ मई तक वेद कथा का आयोजन किया गया है विन्ध्यवासिनी प्रसाद मंत्री

—आर्य समाज मेंहदावल का वार्षिक उत्सव १२ से १४ अप्रैल तक मनाया जायगा। प्रभुदयाल गुप्त मन्त्री

—आर्य समाज दुद्धी ( मिरजापुर ) ने सभाज के मन्त्री श्री बजरंगी लाल आर्य के निधन पर शोक सम्वेदना प्रकट की है।

महादेव सिंह प्रधान

—आर्य समाज कालपी का वार्षिक उत्सव १२ से १४ मार्च तक समारोह से मनाया गया। श्रीप्रकाश जेतली मन्त्री

—आर्य समाज गौरही एवं आर्य समाज ओड़ी ( मिरजापुर ) के वार्षिक उत्सव ९ से २० और २१, २२ मार्च को मनाये गये।

राधेमोहन सिंह मन्त्री

—आर्य उप प्रतिनिधि सभा मीरजापुर का निर्वाचन २१ अप्रैल को खान जगदीशपुर में १ बजे होगा। समाजें प्रतिनिधि शुल्क सहित भेजें।

वेचनसिंह मन्त्री

—आर्य समाज राजा बाजार लड़डा ( देवरिया ) का वार्षिकोत्सव ३ से ५ मार्च तक मनाया गया। मन्त्री

—आर्य समाज विज्ञान नगर कोटा ने १ से ५ अप्रैल तक अपना वार्षिक उत्सव मनाया। मन्त्री

—आर्य समाज हुरिहरपुर के प्रधान व महर्षि दयानन्द विद्यालय के प्रबन्धक डा० कृष्णसिंह का २४ मार्च को निधन हो गया। अन्त्येष्टि संस्कार पूर्ण वैदिक रीति से किया गया। परमात्मा दिवंगत आत्मा को शांति एवं शोक संतप्त परिवार को धैर्य प्रदान करें।

नरदेव शास्त्री संस्कृताचार्य

—सब्बलपुर ( जमानियां ) में श्री रामजीवन की माता के शांति यज्ञ में श्री धनेन्द्र प्रसाद जमानियां ने १० सत्यार्थ प्रकाश वितरित किए। राम प्रसाद सिंह मन्त्री

—आर्य समाज राम नगर मीरजापुरम सेना फैजाबाद का उत्सव ९ स ११ मार्च तक मनाया गया। मन्त्री

—३० व ३१ मार्च को आर्य धर्मशाला, शिव शंकरी मीरजापुर में आर्य मेला प्रचार समिति की ओर से रामनवमी मेले में वैदिक धर्म का प्रचार किया गया। मन्त्री

—आर्य समाज घोड़ा सहन पूर्वी चम्पारन में वैदिक धर्म का प्रचार किया गया। श्री पं० रामा नन्द जी शास्त्री, राम चन्द्र सिंह, सुदेसदाय आदि के व्याख्यान और भजन हुए। रामचन्द्र

—आर्य समाज बी० एन० पूर्वी शालीमार बाग दिल्ली की ओर से आर्य समाज स्थापना दिवस के उपलक्ष में झुग्गी–झोपड़ियों में वेद प्रचार किया गया। रघुबीर वेदालंकार

—७ से ९ मार्च तक आर्य समाज ऊमरी ( कानपुर) का उत्सव मनाया गया। मन्त्री

—आर्य समाज नीमच के तत्वावधान में श्री योगीराज श्री स्वामी छगनसानन्द जी द्वारा ५ से १७ मार्च तक योग शिक्षण शिविर लगाया गया। श्री स्वामी जी ने योग प्रदर्शन किया।

जगदीश प्रसाद उपमन्त्री

आर्य समाज सावली आदि पंचपुरी गढ़वाल ने क्षति ग्रस्त आर्य समाज मंदिर और श्री दयानन्द भारतीय स्मारक भवन के बनवाने हेतु धन की अपील की है। दानी सज्जनों को सहायता करनी चाहिये। धन भेजने का पता वासुदेव मन्त्री

—आर्य समाज अजमेर ने २४ मार्च को आर्य समाज स्थापना दिवस समारोह से मनाया। रासासिंह मन्त्री

—आर्य समाज गोविन्द नगर कानपुर ने श्री देवी दास आर्य की धर्म पत्नी श्रीमती गणेश देवी के निधन पर गहरा दुःख प्रकट करते हुए शोक प्रस्ताव पास्त किया है, परमात्मा दिवंगत आत्मा को शांति और शोक संतप्त परिवार को धैर्य प्रदान करे। शुभकुमार मंत्री

—आर्य समाज गोविन्द नगर कानपुरने श्री रामलाल सेवक के पिता जी भक्त हेमराज के निधन पर शोक संवेदना प्रकट की है।

शुभकुमार मंत्री

—आर्य समाज बगहा के सदस्य राम किशुन विश्वकर्मा की पत्नी का ५ मार्च को निधन हो गया। आर्य समाज ने शोक प्रकट किया है। वेचनसिंह मंत्री जिला सभा

—आर्य समाज मूड़ बरेली ने श्री जी० डी० तपस्वी के निधन पर गहरा दुःख प्रकट कर शोक प्रस्ताव पास किया है, और ईश्वरसे प्रार्थना की है कि वह दिवंगत आत्मा को शांति और शोक संतप्त परिवार को धैर्य प्रदान करें।

मन्त्री

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल डब्ल्यू/एन पी ७९
मा० चैत्र २४
वैशाख कृष्ण १० रविवार
१४ अप्रैल १९८५ ई०

# आर्यमित्र

उत्तर प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुख पत्र

## एक लाख का मकान दान

श्री धीरेन्द्र वर्मा ने अपना मकान भी नाथूराम स्थित लगभग एक लाख रुपये मूल्य का १०-१०-८५ को आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश को वसीयत द्वारा अपने जीवन काल मे दिया था। उनकी मृत्यु ११-३-८४ को हो गई। वह मकान आर्य समाज कासगंज के अधिकार में आ गया है। श्री वर्मा जी अविवाहित थे कोई निकटस्थ सम्बन्धी भी उनका नहीं है। कानों से बहुत ऊंचा सुनते थे। तीन वर्ष पूर्व मोतिया बिन्द के आपरेशन के बाद नेत्र ज्योति भी समाप्त हो गई थी। उनकी आयु लगभग ६० वर्षकी थी। वर्मा जी बडे दृढ़ आर्य विचारो के व्यक्ति थे। उनके निधन पर आर्य समाज ने शोक प्रस्ताव पास किया है

डा० श्रीराम आर्य मन्त्री आर्य समाज कासगंज

### आर्य समाज का शताब्दी समारोह

आर्य समाज चौक बुलन्दशहर २६ से २८ अक्टूबर तक अपनी स्थापना शताब्दी मनायेगा। तैयारी प्रारम्भ कर दी गयी है।

वीरेन्द्र पाल शर्मा सयोजक

### उत्सव

आर्य समाज सुभाष नगर (फैजाबाद) का वार्षिकोत्सव ११ से १४ अप्रैल तक मनाया जायगा।

मन्त्री

आर्य समाज मलोथा (हरदोई)

आर्य समाज मलोथा (हरदोई) का उत्सव २१ से २३ मई तक मनाया जायगा।

मन्त्री

### आर्य समाज खेडा अफगान का उत्सव सम्पन्न

इस उत्सव पर माननीय प० इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश ने अपने भाषण मे कहा कि यदि सरकार ने उर्दू को दूसरी भाषा के माध्यम से हम पर थोपने का प्रयत्न किया तो आर्य समाज इसका डटकर विरोध करेगा। दहेज के कारण जो बहुओ को जलाया जाता है या स्वय आत्म हत्या कर लेती है, इस समस्या का एक मात्र उपाय वैदिक सिद्धातो के अनुसार गुण कर्मानुसार विवाह करने से ही हो सकता है। उसी अवसर पर सभा के माननीय उपप्रधान श्री धर्मेन्द्र सिंह आर्य ने बोलते हुए कहा वसुधैव कुटुम्बकम के सिद्धान पर चलकर मानव जीवन को सफल बनाया जा सकता है। महात्मा आर्य भिक्षु जी महाराज ने आत्म शाति के लिये उपदेश दिया। श्री ओम प्रकाश जी यमुनानगर वालो, आदि (वैदिक विद्वानो ने वैदिक धर्म का सन्देश सुनाया।

आदित्य प्रकाश गुप्त मन्त्री

## देहरादून में आर्य समाज-स्थापना-दिवस

### ईसाई युवक हिन्दू बने

देहरादून, २७ मार्च। आर्य समाज देहरादून मे रविवार को आर्य समाज स्थापना-दिवस सोल्लास मनाया गया। जिसमें यज्ञ के अनन्तर भजन और व्याख्यान हुए। आर्य समाज के उपप्रधान श्री यशपाल आर्य ने अपने विद्वत्तापूर्ण भाषण मे महर्षि दयानन्द के ग्रन्थों की प्रामाणिकता पर प्रकाश डाला। जिला आर्य उप प्रतिनिधि सभा के प्रधान पं० देव-दत्त बाली पत्रकार ने अपने भाषण मे आर्य समाज स्थापना से पूर्व की दयनीय स्थिति पर प्रकाश डालते हुए आर्य समाज द्वारा की गई क्रांति का वर्णन किया। आपने कहा कि हम लोग अनेक जन्म लेकर भी, महर्षि का जो ऋण हम पर हैं उसे नहीं उतार पाऐंगे।

यज्ञ के अवसर पर २७ वर्षीय ईसाई युवक शेन परेरा ने स्वेच्छा से वैदिक धर्म स्वीकार कर हिन्दु समाज मे प्रवेश किया और अपना नया नाम सजय रखा। आर्य समाज के प्रधान श्री धर्मपाल सूद ने पुष्पमाला पहना कर आगन्तुक शुक्ला का स्वागत किया।

धर्मपाल सूद प्रधान

### (कोहरा दूर करके उसे देखो)

(शेष पृष्ठ ३ से आगे)

तथा वात्सल्यपूर्ण संसार को गलत कहने का क्या कारण होना चाहिये। वास्तव मे दोनो में ही कुछ सचाई है।

अत वेद का कहना है कि कोहरे के इस डिब्बे मे कैद होना बन्द करें। पूर्ण ज्ञात सपना देखने वाला भी सपना देखते समय यह कभी नहीं सोचता कि मैं भ्रम में हू। इसी प्रकार इस दुनियां में रहते हुए भी पूरी तरह सचाई को समझ लेने के दावा करने का अधिकार किसी को नहीं है।

मन्त्र के चौथे चरण में कहा है कि इस प्रकार अहंकार के कारण सचाई का दावा करने वाले लोग 'जल्प्य' अर्थात् अनृत भाषण करने वाले हैं। वे केवल दुनियावी कार्यों की पूर्ति के लिये यज्ञ की प्रशसा करते भर हैं। वे अपने प्राणों को तृप्त करने में ही लगे रहते है। सदा सुख सुविधा के साधन जुटाने में ही तल्लीन रहते है। इन्हे वेद में एक अति सुन्दर शब्द 'असुतृप' प्रदान किया गया है।

इस प्रकार के लोग यथार्थ परक नहीं हैं। अत. इस जीवन में सही उन्नति के लिये इस मन्त्र के अपने चारों ओर फैले कुहरे को दूर करने का अतिसुन्दर सन्देश दिया गया है।

स्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए भगवानदीन आर्य भास्कर प्रेस ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से श्री विश्वम्भर दयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित

# आर्य मित्र




कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७

वर्ष ८८ ] मा० चैत्र ३१, वैशाख शुक्ल १ रविवार संवत् २०४२ वि०, दि० २१ अप्रैल १९८५ [ अङ्क १२


## प्रार्थना

ओं येन द्यौरुग्रा पृथिवी च दृढ़ा येन स्व स्तभितं येन नाकः। योऽन्तरिक्षे रजसो विमानः कस्मै देवाय हविषा विधेम ॥

—यजु० ३२-६

भावार्थ—जिसने द्युलोक को तेजोमय किया तथा पृथिवी को दृढ़ किया, जिसने आदित्य मण्डल धारण किया हुआ है, जिसने मोक्ष को धारण किया हुआ है, जो अन्तरिक्ष में लोक-लोकान्तरों को निर्माण करने वाला है, उस प्रजापति परमेश्वर की हम भक्तिभाव से उपासना करें।

## इस अंक के आकर्षण




प्रधान सम्पादक—
**मनमोहन तिवारी**

सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |


कठोर संघर्ष के बाद—

# गुरुकुल विश्व विद्यालय वृन्दावन

## आर्य प्रतिनिधि सभा उ.प्रदेश के नियन्त्रण में

### गुरुकुल की समस्या उलझाने वाले तथा अनधिकृत रूप से अधिकार करने वाले और आपराधिक प्रवृत्तिके योगेन्द्रपाल तथा उनके साथी गुरुकुल से हटाये गये

मथुरा—३ अप्रैल १९८५ की रात्रि में मुख्य अभियुक्त योगेन्द्रपाल को गम्भीर आरोपों के अन्तर्गत स्थानीय पुलिस ने उन्हें गिरफ्तार कर लिया तथा आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश द्वारा नियुक्त अधिष्ठाता स्वामी कर्मानन्द को गुरुकुल का दिनांक ४-४-८५ को प्रातःकाल कार्यभार दिला दिया गया। स्मरण होगा कि अभी हाल मे स्वामी कर्मानन्द पर योगेन्द्रपाल तथा साथियों द्वारा प्राण घातक हमला किया गया था। स्वामी कर्मानन्द जी गम्भीर रूप से घायल हो गये थे और मथुरा राजकीय चिकित्सालय में उनका उपचार हुआ।

गुरुकुल में कार्यरत कर्मचारियो—छात्रो और अभिभावको का आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के अधिकारियों और तदर्थ नियुक्त स्वामी कर्मानन्द पर पूर्ण विश्वास और सहयोग है तथा उन सबको अत्याचार पीड़ा तथा अनाचार के वातावरण से मुक्ति मिली है।

गुरुकुल वृन्दावन का पुनः आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के नियन्त्रण से आने पर आर्यजगत् मे हर्ष है और आशा है कि शीघ्र ही वहां का वातावरण शान्तिपूर्ण और शैक्षिक होगा।

## आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के अधिकारियों का बहराइच जनपद के धर्मान्तरण क्षेत्र का दौरा

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी के नेतृत्व में श्रीमती सन्तोष कपूर एम०एल०सी०, आर्यमित्र सम्पादक आचार्य रमेशचन्द्र और श्री विश्वम्भरदयाल गुप्त मुद्रक प्रकाशक आर्य मित्र का एक दल १३ अप्रैल १९८५ को बहराइच जिले के संवेदनशील—नानपारा रहमतू आदि क्षेत्र में विस्तृत दौरे पर गया और जानकारी प्राप्त की। जनपद के उच्चाधिकारियों, समाजसेवियों और आर्य जनों से मिलकर पूर्ण जानकारी प्राप्त की रिपोर्ट आगामी अङ्क में देखिये।

# आर्य्यमित्र

लखनऊ-रविवार, २१ अप्रैल १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८६

सम्पादकीय

केन्द्रीय प्रशासन ध्यान दे

## मुस्लिम परिक्षेत्र बनाने की योजना

विगत फरवरी और मार्च के महीने मे बहराइच जनपद में जो सामूहिक रूप से पिछड़े वर्ग के हिन्दुओं को मुसलमान बनाया गया है उस पर पूर्ण प्रकाश पड़ चुका है। जो जानकारी प्राप्त हुई है वह सब एक सुनियोजित षड्यन्त्र है। उन्नीस सौ अस्सी में कलकत्ता में अन्तर्राष्ट्रीय मुस्लिम कांफ्रेस हुई और उसमें निश्चय किया गया कि बंगला देश से मिले हुए जो भारतीय जनपद हैं तथा नेपाल की सीमा को स्पर्श करते हुए उत्तर प्रदेश के गोरखपुर-बहराइच-गोंडा के जनपदों में इस्लाम प्रचार किया जाय। सामूहिक धर्म परिवर्तन किया जाय। तथा इस पूरे क्षेत्रको मुस्लिमबेल्ट इस्लामी परिक्षेत्र में बदला जाय जो आज से पचास वर्ष बाद भारत में नवीन समस्या पैदा करेगा। नेपाल भी पिछड़ा क्षेत्र है अतः भारत और नेपाल सीमा की पट्टी को जिसमें पिछड़े वर्ग के हिन्दू--थारू'नट-कञ्जड़रहते हैं। उपयुक्त क्षेत्र है। मुसलमानी धर्म परिवर्तन के लिए। इसके बाद इस क्षेत्र में आज छोटे बड़े एक हजार से ऊपर इस्लामी मकतब खोले गये। नेपाल में मोलवीपुर ग्राम पुराना नाम बदल कर बना और इस्लामी मनसूबे पूरे किये जाने लगे। बहराइच में पहिले से ही इस्लामी दरगाह है तथा नगर के घण्टा घर क्षेत्र में इस्लामी सेन्टर भी कार्य कर रहा है। पैसा बंट रहा है। प्रचार कार्य हो रहा है। उत्तर-प्रदेश की सरकार और केन्द्र की सरकार संज्ञा शून्य है क्योंकि संविधान की धारा २५ के अन्तर्गत यहां सबको धर्म प्रचार की सुविधा है। जिसका मुसलमान और ईसाई पूरालाभ कुचक भावना के साथ कर रहे हैं कि हिन्दुओं की जन संख्या कम हो। देश के दोनों ओर भी इस्लामी देश है। भारतमें भी नया उपद्रव शुरु हो। कांग्रेस शासन मतों के लालच में साहस के साथ इस प्रकार के उपद्रवों को रोकने में समर्थ नहीं हैं, सर्वधर्म सुविधा और राष्ट्रीय एकता का केवल ढोंगरचा जा रहा है। अरब देशों से आने वाला धन और प्रेट्रो डालर के देश में आने के स्रोत को भी सरकार रोक सकने में समर्थ नहीं है। अन्य देश-चीन-जापान ने अपने यहाँ ईसाई प्रचार रोक दिया वह सजग हैं।

केन्द्रीय सरकार की नीति जैसी इस समय है। अगर यही रही तथा उसको यदि यह चिन्ता नहीं है कि देश के मूल धर्म पर कुठाराघात किया जा रहा है और भारत को इस्लामिस्तान में बदलने का गुप्त और खुला षड्यन्त्र चल रहा है। वह सब सरकारी धार्मिक प्रचार के अन्तर्गत मानती तो सरकार अपने को तथा देश के बहुमत के साथ धोका हो रहा है। एक छोटा सा बीज कालान्तर में विशाल वृक्ष बन जाता है। आज इस्लाम और ईसाई प्रचार के लिए धर्म निरपेक्षता की चादर ओढ़ कर खुली छूट देने वाली सरकार यह सत्य नहीं समझ पा रही है कि आगामी सौ साल बाद इस देश में दूसरा इस्लामी झण्डा सर्वत्र फहरायेगा। हां, वर्तमान शासक और सत्ता पद की मौज मस्ती के बाद अपनी पीढ़ियों के लिये संकट छोड़ जायेंगे। एक गलत कदम भविष्य को अन्धकार में ढकेल देता है।

भूत काल में भयंकर भूलें हुई हैं। काश्मीर को संविधान में विशेष दर्जा देना। भागते हुए पाकिस्तानी सैनिकों को अगस्त और सितम्बर ११४७में जब भारतीय सेना के कामाण्डेर भगा रहे थे पंडित नेहरू ने एक दम से युद्ध विराम करा दिया और आज काश्मीर के ऊपरी हिस्से में पाकिस्तानी अधिग्रहण है-तिब्बत को एक ही इशारे में चीन को सौंप देना कुछ ऐसी मोटी भूलें हैं जो आज की पीढ़ीको भुगतना पड़ रहा है। उसी प्रकार से भारत सरकार की इस्लाम प्रचार के प्रति जो खामोशी है वहसबसे बड़ी भयंकर भूलहोगी।

## मेष संक्रान्ति की मंगल कामना

ईश्वर की हो दया, मेष संक्रान्ति क्रांति दे।
भ्रांति क्रांति की भ्रांति भगाकर विश्व शांति दे।
नहीं समुन्नति में भारत की कभी क्लान्ति दे।
वैभव की कर वृद्धि 'रणंजय' दिव्य कांति दे।।
सम्पूर्ण राष्ट्र में ऐक्य का शुद्ध हृदय से काम हो।
तब दुःख दैन्य सब दूर हों अति सुन्दर परिणाम हो

राजा रणंजय सिंह अमेठी

## अंग्रेजी की सनक

आर्य समाज के नेताओं का कर्त्तव्य है कि वह सरकार को खुले शब्दों में सावधान करें। धर्म निरपेक्षता की चादर में जो मर्म भेदी कीटाणु पनप रहे हैं उनको सरकारके सामने रखे यदि सरकार फिर भी मूक रहती है उसकी इस नीति का खुले एवं सशक्त रूप से विरोध करें।

भारत के केन्द्रीय प्रशासन में राज्य शिक्षा मन्त्री के रूप में श्री कृष्ण चन्द्र पन्त कार्यरत हैं। शिक्षा के विकास का ध्यान दें उचित है, परन्तु आपने भारत में अंग्रेजी के गिरते हुए स्तर पर चिन्ता व्यक्त की है और विचार प्रकट किया है कि प्रत्येक जनपदमें अंग्रेजी शिक्षा का एक आदर्श विद्यालय हो। यह भारत का दुर्भाग्य है कि इस देशमें विदेशी भाषा और शिक्षाकी चिन्ता देशवासियों को अधिक है। चीन-जापान-रूस इसके अपवाद हैं। इन देशों में कोई भारतीय जब अंग्रेजी बोलता है तो उसे तिरस्कार की दृष्टि से देखा जाता है। श्री पन्त उत्तर प्रदेशमें जन्मे स्वर्गीय गोविंद वल्लभ पन्त के सुपुत्र हैं। लखनऊ में रहे। देशमें ही शिक्षा प्राप्त की परन्तु आज अंग्रेजी के लिये चिन्तित हैं। सम्भव है कि पन्तजी वर्तमान प्रधान मन्त्री को यह देख कर कि वह योरुप और इग्लैण्ड में शिक्षित हैं। विदेशी पत्नी है। घर का वातावरण अंग्रेजी है उनकी चाटुकारिता अंग्रेजी स्वर का आलापकर उठे। भारत का विकास अंग्रेजी भाषा रोक रही है। रूस चीन जापान में वहीं की भाषा में विज्ञान की शिक्षा है-क्या वह इग्लेण्ड अमेरिका से पीछे हैं ?

भारत की उन्नति मातृ भाषा के माध्यमसे होगी अंग्रेजीसे नौकर शाही के कठपुतले जन्म लेंगे। भारत के उर्वर कृषक और श्रम जीवी नहीं बनेंगे। देश को उनकी आवश्यकता है। हमें ऐसा शिक्षा मन्त्री चाहिये जो देश वासियों में आत्म गौरव जागृति कर सके न कि केवल कुर्सी पर बैठ कर काम चलाऊ हो सके। खेद है कि भारत में केवल श्रीमाली और छागला को छोड़ कर कोई शिक्षा मन्त्री न शिक्षा विद हुआ और न भारतीय संस्कृति का स्वाभिमानी हुआ। आचार्य रमेशचन्द्र एम०ए०

# अध्यात्म सुधा

## प्रसुव यज्ञम्--यज्ञ का प्रसार करो
## ( यजुर्वेद ६/१ )

( ले० श्री पं० वीरसेन वेदश्रमी, वेद विज्ञानाचार्य
वेद-सदन, महारानी पथ, इन्दौर )

(१) वसोः पवित्रमसि, ( यजुर्वेद १।२ )—यज्ञ पवित्र है ।

यज्ञों का प्रचार आवश्यक है तथा आज की परिस्थिति में तो परम आवश्यक तथा अनिवार्य है । आज की सर्वोपयोगी आवश्यकता यज्ञ ही है, क्योंकि यह—पवित्रमसि—अर्थात् पवित्र है, परम पवित्रकर्त्ता भी है, एक ही प्रकार से नहीं अपितु सैकड़ों एवं सहस्रों प्रकार से पवित्रकर्त्ता है तथा पवित्रता का हेतु है—ऐसा यजुर्वेद के प्रथम अध्याय के दूसरे मंत्र में बताया है । पुनः वेद तीसरे मन्त्र में कहता है—

(२) वसोः पवित्रमसि शतधारम्– ( यजुर्वेद १।३ ) यज्ञ सैकड़ों प्रकार से पवित्र करता है—

यह यज्ञ असंख्यात संसार का धारण करने और शुद्धि करने वाला कर्म है—तथा वही यज्ञ अनेक प्रकार के ब्रह्माण्डों को धारण करने और शुद्धि का निमित्त, सुख देने वाला है, जैसा कि— वसोःपवित्रमसि सहस्रधारम्—यजुर्वेद के अध्याय प्रथम के तीसरे मन्त्र में बताया है । वेद ने यज्ञ का महान् सामर्थ्यका यहां प्रतिपादन किया है, यज्ञ, जहां पवित्रता, समस्त संसार की ही नहीं अपितु अनेक प्रकार के ब्रह्माण्डोंको भी करता है, वहीं वह साथ साथ अनेक प्रकारके ज्ञात एवं अज्ञात प्रकार से संसार को धारण भी करता है । अतः वेद ने कहा—

(३) आयुर्दा असि आयु मे देहि –(यजुर्वेद ३।१७ )—
यज्ञ आयुप्रदाता है—

अर्थात् यज्ञाग्नि आयु देने वाली है । हमको वह आयु प्रदान करें । यह रहस्यमय जीवन मन्त्र, जीवनतन्त्र, समस्त विश्वमें प्रसारित कर देना चाहिये । वर्तमान समय में जीवन मृत्यु के संघर्षमय प्रदूषित पर्यावरण में, वायु मण्डल में प्राण एवं जीवनीय अमृत प्रदाता शक्ति का विनाश एवं क्षय निरन्तर हो रहा है और प्राणघातक असुरतत्व—विषयुक्त अनेक प्रकार की गैसों की वृद्धि तीव्रता से फैलती जा रही है । इनसे बचने के लिये—

(४)—मा ह्वा--( यजुर्वेद अ० १ मन्त्र २ ) यज्ञ को कभी मत छोड़ो

इस पवित्रकर्ता वायु के साथ देश देशान्तरों में फैलने वाले वायु को शुद्ध करने वाले, संसार को धारण करने वाले, उत्तम स्थानों से सुखों को बढ़ाने वाले यज्ञ को मत छोड़ो--अर्थात् यज्ञ का अनुष्ठान प्रतिदिन अवश्य करो ऐसा वेद का स्पष्ट इस सम्पूर्ण मन्त्र में आदेश है तथा इसी मन्त्र में वेद को--द्यौरसि--भी कहकर विज्ञान के प्रकाश का हेतु भी है और सूर्य की किरणों में स्थिर होने वाला है, यह भी बताया है-- यज्ञ करोगे तो यज्ञ के विज्ञान का प्रकाश होगा । वह यज्ञ नष्ट नहीं होगा । सूर्य की किरणोंमें स्थिर होने वाला है । यह भी ज्ञात हो जावेगा और वायु के साथ देश देशान्तरों में भी फैलता है, यह भी सिद्ध होगा । वायु को शुद्ध करने वाला है यह विज्ञान भी सिद्ध होगा । वायु की शुद्धि के कारण विश्व को जीवन देकर धारण करने वाला है, यह भी अनुभूत हो जायेगा ।

(५) प्रदूषण के घातक परिणाम—

भोपाल के वायु प्रदूषण ने सिद्ध कर दिया है कि उसके अनेक प्रकार के दुष्परिणाम हुए और उत्तरोत्तर प्रकट हो रहे हैं । मनुष्य मरे भी, बीमार भी पड़े । पशु पक्षी, जलीय प्राणी मरे, जो बचे उनमें भी न्यूनाधिक विकार हुए और हो रहे हैं । वृक्ष, वनस्पति, अन्न, फल शाक सब्जी नष्ट हुई-विषयुक्त हो गई और जितने सेवन किया उनको रोग न्यूनाधिक हो रहे हैं । गर्भस्थ शिशुओं पर भी अनेक प्रकार के दुष्परिणाम प्रकट होने लगे हैं । ये सब कुप्रभाव पर्यावरण के दूषित होने से हुए । अतः दूषित पर्यावरण के शोधन के लिए विशालरूप से यज्ञ आवश्यक करना चाहिये । कारखाने बन्द नहीं हो सकते । मोटर, कार ट्रक, रेल, हवाई जहाज चलना बन्द नहीं हो सकते हैं । पर्यावरणको शुद्ध पवित्र, निर्विष करने के लिये उसमें जीवनीय, रोग निवारण एवं पुष्टि प्रदाता तत्वों का प्रसारण यज्ञ के द्वारा सरलता से सम्भव है । अतः वर्तमान् समय में यज्ञ ही सर्वश्रेष्ठ उपाय है ।

(६) इमं यज्ञं नयत अग्रे ( यजुः १-१२—

आज की परिस्थिति में यज्ञ को प्रधानता दो-

आज के समय में यज्ञ के सुगम एवं विज्ञानयुक्त कर्म को वर्तमान समय के भारतीय वैज्ञानिक हृदय से अंगीकार करते हुए भी सार्वजनिक रूप से व्यवहार में लाने में अपनी प्रतिष्ठा की हानि अनुभव करते हैं और वैदेशिक वैज्ञानिकों की ओर मार्ग दर्शन की प्रतीक्षा में रहते हैं । वे जो उपाय करें, वैसा ही हम भी अनुसरण करें तो अपनी प्रतिष्ठा है । परन्तु विदेश के वैज्ञानिकों को यज्ञ का ज्ञान ही नहीं है । भारतवासी तो जानते हैं । भारत के वैज्ञानिकोंको इस समय पर्यावरण शोधन कार्य में संसार के वैज्ञानिकों का मार्ग दर्शन करने में अग्रसर होना चाहिये । इस यज्ञ कार्य को प्राथमिकता प्रदान करें ।

(७) महान् वैज्ञानिक महर्षि दयानन्द--

महर्षि स्वामी दयानन्द सरस्वती ने संसार के महान् उपकार के लिए प्राणिमात्र के जीवन के लिये यज्ञ करना अति आवश्यक बताया । पर्यावरण को शुद्ध करने के लिए और जीवनीय बनाने के लिये वायुमण्डल को शुद्ध करने, वृष्टि, जल आदि को शुद्धि तथा उसे सुसंस्कृत कर समस्त देश देशान्तरों एवं पृथ्वी अन्तरिक्ष और द्युलोक में फैलाने के लिये लक्षाहुति के यज्ञों का विधान किया । अर्थात् एक लाख या अधिक आहुति वाले यज्ञ, कुण्ड और उनके लिये विविध प्रकार के हव्य पदार्थों का विधान किया । ऐसे लक्षाहुति कुण्ड चार-चार हाथ लम्बे चौड़े, गहरे तथा २ लाख आहुतियों के लिए छः हाथके कुण्डों केनिर्माण का विधान किया । २ मीटर--३ मीटर लम्बे,- चौड़े, कुण्डों विशाल परिमाण में बड़े-बड़े यज्ञ होने चाहिये, तभी पर्यावरण के प्रदूषण शान्त होंगे ।

क्रमशः

# आर्य समाज को साम्प्रदायिक संगठन बताना मतवादी दुराग्रह युक्त अविवेक पूर्ण विचार है

(श्री रमेश चन्द्र जी मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा मध्य प्रदेश)

दैनिक नवभारत रायपुर दिनांक २२ फरवरी १९८५ में प्रकाशित "इतिहास की पाठ्य पुस्तकें साम्प्रदायिक भावनाओं से भरपूर क्यों" शीर्षक के अन्तर्गत लेखिका द्वय उमा गोखले और सुप्रीति गमेडर ने जो विचार व्यक्त किये हैं ये एक पक्षीय और पूर्वाग्रह पर आधारित हैं, क्योंकि इस लेख से यह स्पष्ट झलकता है कि साम्प्रदायिकता के लिए वे एक वर्ग विशेष को जिम्मेदार ठहराना चाहती हैं जबकि तसवीर का पहलू कुछ दूसरा ही है।

आर्य समाज के प्रति उनके द्वारा की गयी टिप्पणी तथ्यों से परे और भ्रम उत्पन्न करने वाले हैं। आर्य समाज को एक साम्प्रदायिक संगठन बताना मतवादी दुराग्रह का एक प्रत्यक्ष उदाहरण है। आर्य समाज एक विशुद्ध सार्वभौम, वैचारिक क्रान्ति कारी एवं सुधारवादी आन्दोलन और एक लोकतांत्रिक संगठन है, जिसकी स्थापना स्वामी दयानन्द सरस्वती ने की। उन्होंने धर्म को कठ मुल्लापन, पाखण्ड, अंध-विश्वास, रूढ़ीवादिता, गुरुडम जन्मना जातिवाद और नारी जाति के अवमानना आदि जैसी बुराइयों के अंधकारमय गर्त से निकाल बुद्धिवाद और तर्क से प्रकाशित राजमार्ग पर गतिमान किया। वे धार्मिक और आध्यात्मिक चिंतन की परम्परा में आधुनिक वैज्ञानिक दृष्टिकोण के साथ तादात्मय स्थापित करते हुए अमूल सुधार और परिष्करण करना चाहते थे जिसका आधार विश्व की लाइब्रेरी की प्राचीनतम ग्रन्थ वेद की शिक्षायें हैं। इसी उद्देश्य से निष्पक्षभाव से उन्होंने न केवल भारत वरन विश्व के सभी मत मतान्तरों की समीक्षा की।

इस सन्दर्भ में स्वामी दयानन्द सरस्वती के सत्यार्थ प्रकाश में उल्लिखित विचार उनके दृष्टिकोण को स्वयं स्पष्ट करते हैं— 'मेरा कोई नवीन कल्पना व मत मतान्तर चलाने का लेश मात्र भी अभिप्राय नहीं है किन्तु जो सत्य है उसका मानना, मनवाना और जो असत्य है उसको छोड़ना और छुड़वाना मुझको अभीष्ट है। यदि मैं पक्षपात करता तो आर्यावर्त में प्रचलित मतों में से किसी एक का आग्रही होता, किन्तु जो आर्यावर्त वा अन्य देशों में अधर्म युक्त चाल चलन है, उसको स्वीकार और जो धर्म युक्त बातें हैं उनका त्याग नहीं करता न कराना चाहता हूं, क्योंकि ऐसा करना मनुष्य धर्म से बहिः है।'

यह सर्व विदित है कि अपने मत के प्रति दुराग्रह की भावना ही साम्प्रदायिकता के विष वृक्ष को जन्म देती है। आर्य समाज ने सत्या-सत्य के निर्णय हेतु बुद्धिवाद की मशाल जलाकर तर्क और वादविवाद की शास्त्रार्थ प्रणाली का सूत्रपात कर साम्प्रदायिकता के मूलाधार पर करारा प्रहार किया। स्वामी दयानन्द मार्मिक शब्दों में लिखते हैं कि— 'यदि आजकल बहुत से विद्वान् अनेक मतों में हैं वह पक्षपात छोड़कर सर्वमत सिद्धांत की बातें जो सबके अनुकूल हैं उनका ग्रहण करना और एक दूसरे के विरुद्ध बातें उनका त्याग कर परस्पर प्रीति से वर्ताव करें तो जगत का पूर्ण हित होवे, क्योंकि विद्वानों के विरोध से अविद्वानों में विरोध बढ़कर अनेक दुःख की वृद्धि और सुख की हानि होती है। इस हानि में जो कि स्वार्थी मनुष्यों को प्रिय है, सब मनुष्यों को दुःख के सागर में डुबो दिया है।' साम्प्रदायिक समस्या का इससे अच्छा निराकरण और क्या हो सकता है।

लेखिका द्वय ने लिखा है कि यह तो हिन्दुओं को फिर से ऊपर उठाने वाला संगठन था जिसमें सिख और इस्लाम धर्म की बड़ी आलोचना की। लेखिकाओं के यह विचार भी भ्रामक और तथ्य हीन हैं। जबकि वास्तविकता यह है कि आर्य समाज के संस्थापक स्वामी दयानन्द सरस्वती ने अपने ग्रन्थ सत्यार्थ प्रकाश में उपरोक्त भावनाओं के अनुरूप निष्पक्ष भाव से सभी मतमतान्तरों की समीक्षा की है, जिसका परिणाम यह हुआ कि सभी मतों के निष्पक्ष और विचारशील अनुयायियों ने तर्क और बुद्धिवाद की कसौटी से प्रेरणा लेकर अपनी अपनी मान्यताओं में सुधार और संशोधन की प्रणाली को आगे बढ़ाया। यही कारण है कि आर्यसमाज के इस आन्दोलन के प्रशंसकों में सभी मत मतान्तरों के विद्वान् पाये जाते हैं। सर सैयद अहमद खाँ, जहर बख्श, पादरी स्काट, मैडम ब्लाइड बटस्की, डा० एनीबीसेंट, फ्रांच संत रोमा रोल्या, अरविन्द घोष, रवीन्द्रनाथ टैगोर, महात्मा गांधी, जवाहर लाल नेहरू, इन्दिरा गांधी और ज्ञानी जैलसिंह आदि उल्लेखनीय नाम हैं।

विदेशी कुचक्रों के आघात के फलस्वरूप आर्य (हिन्दू) धर्म का तेजोमय स्वरूप धूलधूसरित हो गया था, उसके स्वाभिमान और गौरव गरिमा को आर्य समाज ने पुनः प्रतिष्ठित किया। इसी प्रकार अशिक्षा निर्धनता एवं सामाजिक अन्याय से तथा विदेशी मिशनरियों के कुचक्र से जो भाई बहन आर्य धर्म की मुख्य धारा से पृथक होते जा रहे थे, आर्यसमाज ने शुद्धि आन्दोलन चलाकर आर्य धर्म के द्वार उनके लिए पुनः खोल दिया। आर्य समाज धर्मान्तरण को अन्तरात्मा और विवेक का प्रश्न मानता है। अतः प्रेरणा द्वारा किसी व्यक्ति को कोई भी मत स्वीकार करने की स्वतन्त्रता है, किन्तु धर्म की आड़ में विस्तारवादी और साम्राज्यवादी प्रवृत्तियों द्वारा चलाये गये राजनीतिक साम्प्रदायवाद ने हमारे देश की अखण्डता और राष्ट्रीय एकता एवं संविधान की मूल स्वरूप के समक्ष एक भयंकर खतरा उत्पन्न कर दिया है। यह हमारे इतिहास का सबसे काला अध्याय है। धर्मान्तरण की आड़ में छिपी इन अराष्ट्रीय प्रवृत्तियों का आर्य समाज ने सदैव प्रबल अवरोध किया है, जो एक राष्ट्रीय आवश्यकता है। आर्य समाज का सम्पूर्ण आन्दोलन बुद्धिवाद और तर्क की कसौटी पर आधारित है, जो प्रत्येक समस्या पर खुले दिमाग से बहस करने को निमन्त्रण देती है। इसमें साम्प्रदायिकता की गन्ध उन्हीं लोगों को आती है जो साम्प्रदायिकता के दुराग्रह से स्वयं बुरी तरह ग्रसित हैं।

विदेशी इतिहासकारों ने सदैव इस बात का प्रयास किया कि भारत के निवासियों में परस्पर फूट बनी रहे। भारत के मूल निवासी कौन थे, इसे विवाद ग्रस्त प्रश्न बनाना इन लोगों के मस्तिष्क की ही उपज है। जबकि सत्य यह है कि काश्मीर से कन्या कुमारी तक भारत के सभी निवासी आर्यों की सन्तान हैं, जो इस देश के मूल निवासी थे और न वे कहीं बाहर से आये।

इतिहास उजाले और काले दोनों प्रकार के पृष्ठों से भरा रहता है, क्योंकि यह मानव समाज की एक स्वाभाविक प्रक्रिया है। यह हमारे विवेक पर निर्भर करता है कि हम इतिहास के उज्ज्वल पृष्ठों से प्रेरणा ग्रहण करें। धर्मान्ध राजनीति के फलस्वरूप घटित घटनाओं

(शेष पृष्ठ ११ पर)

# महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी मेरठ

**१८, १९ एवं २० मई १९८५**

## शर्मा स्मारक मैदान मेरठ शहर

### प्रचार उप समिति

१–श्रीयुत् रतन कुमार जी प्रेमी संयोजक
२— रामगोपाल जी पत्रकार सह संयोजक
३— जे० पी० गोयल सह संयोजक
एवं अन्य जिन्हें लेना चाहे।

इन्द्रराज मन्त्री

### आवास उप समिति

१. श्रीयुत् नन्द लाल जी पाहवा (संयोजक)
२. कैलाश चन्द्र जी वालमीकि सह-संयोजक
३. बुध प्रकाश जी शहर सदस्य
४. लक्ष्मी चन्द्र जी बड़ावद
अन्य जिसे चाहे ले सकते है।

इन्द्रराज मन्त्री

### धन संग्रह उप समिति मेरठ-तहसील

१. श्रीमान् मंगल सैन जी जानी
२. श्री राम चन्द्र जी वर्मा
३. श्री महेश चन्द्र जी जानी
४. श्री रूप सिंह जी आर्य--रसूलपुर ओरंगाबाद

इन्द्रराज मन्त्री

### धन संग्रह उप समिति बागपत

१. श्रीयुत् धर्मपाल जी वहावद
२। ब्रह्म सिंह जी छपरौली
३. राधे श्याम जी अग्रवाल मण्डी ईटरीरी
४. ओम वीर सिंह जी संयोजक बड़ौत
५. रणवीर सिंह जी प्रधानाचार्य बड़ौत
६. रणवीर सिंह जी प्रधानाचार्य छपरौली
७. जगवीर सिंह जी वकील बागपत

इन्द्रराज मन्त्री

### धन संग्रह उप समिति सरधना

१. श्रीयुत विद्या सागर जी संयोजक
२. आनन्द प्रकाश जी
३. प्रियव्रत जी शास्त्री
४. प्रेम सागर जी दौराला
५. राम निवास जी सुन्दर नगर
६. हुक्म सिंह जी दौराला
७. प्रताप सिंह जी सरधना

इन्द्रराज मन्त्री

### धन संग्रह उप समिति मवाना

१. श्रीमान दया प्रकाश जी सर्राफ मवाना
२. „ कान्ति प्रकाश जी मन्त्री सँयोजक
३. „ कान्ति स्वरुप जी दुबलिस मवाना
४. " पाल प्रशस्त जी मवाना
५. „ कान्ति प्रसाद जी किठौर
६. „ राम गोपाल जी किठौर
७. „ विद्या सागर जी दीक्षित प्रिंसीपल हस्तिनापुर

इन्द्रराज मन्त्री

### पूछताछ एवं कार्यालय उप समिति

१. श्रीयुत राजेन्द्र प्रकाश जी शास्त्री नगर (सँयोजक)
२. „ प्रिय व्रत जी शास्त्री सह संयोजक
३. „ रतन प्रकाश जी गोयल शास्त्री नगर
४. „ हरवीर सिंह जी शास्त्री नगर

इन्द्रराज मन्त्री

### शोभा यात्रा उप समिति

१. श्रीयुत् नारायण देव जी शास्त्री संयोजक
२. धर्म पाल सिंह जी सह सँयोजक
३. देवेश्वर जी गुप्त सह संयोजक
४. शान्ति प्रकाश जी मित्थल सदस्य
५. रघुनन्दन स्वरूप जी गोयल सदस्य
६. जगमोहन जी सदस्य
७. प्रेम प्रकाश जी ब्रह्मपुरी सदस्य
८. ओम प्रकाश जी पुरी सदस्य
९. देव प्रकाश जी सदस्य लालकुर्ती

इन्द्रराज मन्त्री

### पण्डाल उप समिति

१. श्रीयुत स्वाराज्य चन्द्र जी संयोजक
२. अशोक कुमार जी सह संयोजक
एवं अन्य जिन्हें चाहे ले ले।

इन्द्रराज मन्त्री

### यज्ञ शाला उप समिति

१- श्रीमती विष्णुदेवी जी सँयोजक
२- शारदा जी आर्या सह संयोजक
३- कैलाश जी सोनी
४- सरोज जी साकेत
५- सावित्री जी लालकुर्ती
६- कुसुम जी आर्या ईन्द्रापुरी

इन्द्रराज मंत्री

### महिला सम्मेलन उप समिति

१– श्रीमती शकुन्तला जी गोयल सयोजक
२-- बेलोंस सोनी जी सहसंयोजक
३-- मेला देवी जी सदस्य
४-- सरोज जी आर्या सदस्य (साकेत)
५-- सुद्युम्न देवी जी सदस्य (शहर)

(शेष पृष्ठ ८ पर)

# अग्निदेव

(श्री धर्मवीर विद्यालंकार –५ अशोकनगर पीलीभीत)

(गतांक से आगे)

इस वेद मन्त्र का एक एक अक्षर सार्थक है। नये और पुराने मंत्रद्रष्टा विद्वान् (ऋषि) अपने अपूर्व ज्ञान का अभिमान छोड़ देते हैं। शौर्य और बाहू बल के धनी पहलवान या अपार सम्पत्ति से धनवान् मनुष्य भी अपना अहंकार छोड़ उस 'अग्निदेव' के सुखद ज्ञान में आनन्दित रहते हैं। अबोध पशु-पक्षी एवं बुद्धि शून्य वनस्पति औषधियाँ मस्त वायु में मस्ती से झूमते आनन्दित रहते हैं। 'अग्नि' के प्रति सर्वस्व समर्पण के अनन्तर वे चिन्ता शून्य हो जाते है। जो भी अग्निदेव की स्तुति करता है वही अग्निदेव उनकी छोटी से छोटी और बड़ी से बड़ी आवश्यकताओं की पूर्ति करते हैं। अपूर्त कामनाओं की जिस किसी प्रकार के प्रयास में कुकर्म का अवकाश नहीं रहता। आनन्द ही आनन्द व्याप्त है।

यह मन्त्र का आध्यात्मिक व्याख्यान है। आधिदैविक और आधिभौतिक व्याख्यान आगे है—

## अग्निदेव (आधिदैविक व्याख्यान)

मंत्रार्थ— पुराने और नये ऋषि (वैज्ञानिक) सभी अग्निदेव की स्तुति करते हैं। जो अल्पज्ञ मनुष्य अथवा बुद्धि विहीन प्राणी हैं, वे भी उसकी स्तुति करते हैं। जो भी उनके गुणों को जान लेता है, तदनुसार [illegible] की स्तुति करता है अर्थात् उसका प्रयोग करता है, अग्निदेव उसे सुखी-समृद्ध-शान्त और आनन्दित करते हैं। वह स्तुति किया गया दैनिक अग्निदेव सबका कल्याण करते हैं।

यह दैविक अग्निदेव तीन स्थानों— द्युलोक, अन्तरिक्ष लोक और पृथिवी लोक में विद्यमान है। क्रमशः सूर्य, विद्युत् और अग्नि के रूप में उपलब्ध है। सूर्य, विद्युत्, अग्नि के गुण-कर्म-स्वभाव के विषय में नूतन और पुरातन ऋषि (वैज्ञानिक) नित ज्ञान वर्धन कर रहे हैं। परीक्षण कर रहे हैं। सूर्य के ताप और प्रकाश से औषधियों वनस्पतियों का परिपाक होता है। चन्द्र से रसवृद्धि होती है। आज का वैज्ञानिक सौर ऊर्जा से दैनिक कार्यों के सम्पादन का प्रयत्न कर रहा है। कभी जाना जाता था कि सूर्य गति करता है, पृथ्वी स्थिर है। सूर्यास्त और सूर्योदय सूर्य की गति के कारण हैं। अन्वेषण पर ज्ञात हुआ कि सूर्य स्थिर है। पृथ्वी घूमती है।

अभी १०-१५ वर्ष पूर्व नूतन वैज्ञानिक ने जाना है कि सूर्य भी गति करता है। २० वर्षों में लगभग एक इंच (पृथ्वी की अपेक्षा से) आगे सरकता है। वृत्ताकार गति तो उसकी है ही। उसी के कारण सूर्य के भिन्न-भिन्न भाग विभिन्न समयों पर ऐसे दिखाई देते हैं, जैसे चन्द्र के। आज का नूतन ऋषि (वैज्ञानिक) अपने परीक्षणों से मान गया है। जब कि पुरातन, वेदज्ञ, ऋषि ने दोनों को गतिशील माना है। इन सब में विद्यमान गति के कारण ही वर्ष को सम्वत्सर कहा गया। अब नये और पुराने ऋषियों में मतभेद नहीं। एक दूसरे के प्रति तिरस्कार और अपने प्रति अहंकार नहीं। विकास के बढ़ते कदम हैं। इनके प्रति ज्ञान वर्धन से भौतिक लाभ होता है, सुख और प्रसन्नता मिलती है।

सूर्य के ताप से प्राणीमात्र लाभ उठाता है। धूप से शीत दूर करता है। गरीब लोगों के लिए शीत निवारण निम्न प्रकार होता है—

अग्रे वह्निः पृष्ठेः भानुः, रात्रौ चिबुक-समर्पित-जानुः।
एवं शीतं भयाभीतं, जानु-भानु-कृशानुभिः ॥

अर्थ— अग्नि को सामने से, धूप को पीठ से, सेंककर तथा रात्रि में ठोडी को घुटने में टिकाकर सर्दियां गुजारते हैं।

शीत ऋतु में ऊनी वस्त्र और ग्रीष्म ऋतु में सूती वस्त्रों का प्रयोग किया जाता है। ऊनी वस्त्र ताप निरोधक हैं, सूतीवस्त्र ताप वाहक है। शीत ऋतु में विद्युत् के हीटर और ग्रीष्म ऋतु में विद्युत् चालित पंखों का प्रयोग करते हैं। सूर्य और पृथिवी की गतियों के कारण ही ऋतु-परिवर्तन होता है। आप हम देखते हैं कि तप्त गरमी के दिनों में भी पशु धूपमें बैठा रहता है। हम उसे बुद्धिहीन समझते हैं। पर वह अपनी आवश्यकता के कारण बैठता है। धूप सेवन का आजकल बहुत प्रचलन यूरोप निवासियों में आरम्भ हो गया है। उनके रहन-सहन-निवास का अजीब ढंग है। धूप से दूर रहते हैं।

भारतीय या तो खुले स्थानों में हैं या मकान इस ढंग से बनाते हैं कि प्रत्येक कमरे में प्राकृतिक धूप और वायु का प्रवेश अव्याहत (बिना रुकावट के) हो सके। अनेक रोग अथवा रोगकीटाणु धूप से नष्ट होते हैं और धूप के अभाव में बढ़ते हैं। यही अवस्था सूर्य के प्रवेश की है। अकेला सूर्य जितना प्रकाश देता है, जहाँ २ उसका सीधा या प्रतिक्षिप्त प्रकाश पहुंच पाता है, मनुष्य वैसा नहीं कर पाता। सूर्य के ताप और प्रकाश के गुणों का अधिक से अधिक ज्ञान पालेने का मनुष्य प्रयास-श्रम-तप कर रहा है। जितना भी कर लेता है उससे उसके सुख के साधन बढ़ रहे हैं।

अन्तरिक्ष की विद्युत् को मनुष्य ने बादलों में देखा। फिर द्रव बैटरियों का आविष्कार हुआ। फिर सूखे सेल बने। तदनन्तर जलप्रवाह से यन्त्र (टरबाइन) चलाकर विद्युत् प्राप्त की गई। तदनन्तर कोयले के ताप से जल को भाफ रूप देकर टरबाइन चलाकर विद्युत् को पाया गया। जल प्रपात के अभाव में भी विद्युत् पा ली गई। कारों, बसों, ट्रकों में पेट्रोल को जलाकर, गैस प्राप्त की गई। उस गैस की दबाव-शक्ति से इंजन चला। इंजन की गति से डायनमो में विद्युत् पा ली गयी। दैनिक जीवन की प्रथम आवश्यकता प्रकाश के लिए विद्युत्बल्वों और ट्यूबलाइटों का निर्माण हुआ। शीत ऋतु के लिए हीटर, ग्रीष्म ऋतु के लिए पंखे, भोजन पकाने के लिए विविध उपकरण— ओवन आदि बने। भोजन को गरम रखने के लिए यन्त्र बने। [illegible] से मशीनें चलाकर कारखानों में सुख सुविधा के सामानों [illegible] बढ़ने लगी है। कपड़ा, साबुन तेल, चीनी, खिलौने, औ[illegible]यों को कूटना पीसना सभी कार्य विद्युत-चालित मशीनें कर रही हैं।

निर्माण कार्य में सरलता का एक लाभ है। शब्द ग्रहण करने के लिये रेडियो, ट्रांजिस्टर, टेलीफोन, और अब श्रव्य और दृश्य दोनों के लिए दूरदर्शन यन्त्र (टी.वी.) बाजार में सरलता से प्राप्त हैं। नया आविष्कर्ता पुराने को दकियानूस, पिछड़ा कहकर तिरस्कार नहीं करता। अपितु श्रृङ्खला-बद्ध विकास का एक अंग मानता है। जितनी इसकी स्तुति करता है, ज्ञान (गुण-कर्म स्वभाव का) प्राप्त करता है, उतने ही सुख के साधनों से समृद्ध हो सुखी होता है।

(क्रमशः)

# बहराइच जहां धन तथा लोभ के बल पर धर्मपरिवर्तन

दैनिक जागरण के विशेष प्रतिनिधि श्री ओमशरण त्रिपाठी ने क्षेत्र में जाकर विस्तृत जानकारी प्राप्त की उसे जागरण के प्रति साभार प्रकट करते हुए हम प्रस्तुत कर रहे हैं— सम्पादक

नेपाल सीमा से मात्र १६ किमी॰ दूर बहराइच जिले का पिलभिनी क्षेत्र...। १६ फरवरी का वह दिन..., विधान सभा चुनाव का प्रचार अपनी पराकाष्ठा पर था, तभी अचानक इस क्षेत्र के १२ गांव के तीन सौ नटों ने पास की दरगाह पर एक साधारण समारोह में इस्लाम धर्म को स्वीकार कर लिया।

चुनावप्रचार कर रहे राजनीतिक कार्यकर्ताओं के माध्यमसे यह गर्म खबर बहराइच पहुंची। पहले तो जिला अधिकारी ने पूरा प्रयास किया कि यह मामला प्रकाश में न आ पाये, किन्तु स्थानीय पत्रकारों व विपक्षी दलों के नेताओं द्वारा हो हल्ला मचाने के कारण इस मामले को लेकर न केवल विधानसभा में तू-तू मैं-मैं हुई बल्कि बहराइच शहर में भी एक अजीब सी गर्मी फैल गयी। प्रस्तुत है प्रतिनिधि रिपोर्ट—

धर्म एक व्यक्तिगत मामला है, हर व्यक्ति को अधिकार है कि वह अपनी इच्छानुसार धर्म को माने या न माने, वह अपना धर्म छोड़ भी सकता है, कोई दूसरा धर्म स्वीकार कर सकता है, किन्तु सामूहिक रूप से धर्मान्तरण होने से यह बात साफ हो जाती है कि यह 'आस्था परिवर्तन' का मामला नहीं है, सामूहिक धर्म परिवर्तन का अर्थ ही है कि इसके पीछे कोई न कोई सँगठितशक्ति है जो भारत के आंतरिक मामलों में हस्तक्षेप करके असंतुलन और तनाव उत्पन्न करना चाहती है।

बहराइच में पिछले पांच वर्षों से धर्मान्तरण का जो सिलसिला चला आ रहा है, उसके पीछे भी एक ऐसी ही संगठित ताकत की झलक दिखाई पड़ रही है जो कि एक खतरनाक अन्तर्राष्ट्रीय षड़यन्त्र को अपने ढ़ंग से क्रियान्वित कर रही है, किन्तु ताज्जुब है कि जिलाप्रशासन से लेकर राज्य सरकार तक इतने धर्मान्तरण को मामूली सामाजिक मामला बताकर एक बहुत बड़े खतरे को नजरदाज कर रही है।

बहराइच में सामूहिक धर्मान्तरण की यह पहली घटना नहीं है। यह सिलसिला उस समय से चला आरहा है, जब १९८१ को तमिलनाडु के तिरुनेलवेल्ली जिले के 'मीनाक्षीपुरम्' गांव के एक हजार हरिजन रातों रात मुसलमान हो गये थे। १६ फरवरी के धर्मान्तरण से पूर्व १९८१ में इसी जिले के ५५ गांव में २२५ नटों ने तथा १९८२ में १७ हरिजन परिवारों ने सामूहिक रूप धर्म परिवर्तन किया था। इसके अलावा कुछ छुट-पुट धर्मान्तरण भी होते रहे हैं, जो कामोवेश प्रकाश में नहीं आ सके।

हालांकि १६ फरवरी के धर्मान्तरण में जिला प्रशासन व पुलिस अभी तक किसी भी प्रकार के प्रलोभन, बल तथा विदेशी एजेंसी का हाथ होने की बात मानने को तैयार नहीं है, और न ही इस सम्बंध में कोई परोक्ष प्रमाण मिल सका है, किन्तु १९८१ में सामूहिक धर्मान्तरण की घटना जिले में चल रही है, कुछ धार्मिक संस्थाओं की संदिग्ध गतिविधियां और धर्मान्तरित हरिजनों के संदिग्ध बयान इस बात का संकेत है कि नटों की आर्थिक तंगी और सामाजिक तिरस्कार के कारणों के अलावा धर्मान्तरण के पीछे एक सुनियोजित विदेशी साजिस है, जिसका पर्दाफाश कर पाना स्थानीय प्रशासन और पुलिश के वश की बात नहीं है।

नानपारा से भारतीय जनता पार्टी के भूतपूर्व विधायक श्री जटाशंकर सिंह इस जिले के पिछले इतिहास से काफी अच्छी तरह वाकिफ हैं। मीनाक्षीपुरम के तुरन्त बाद बहराइच के भी भी कुछ गाँव में सामूहिक धर्मान्तरण का जिक्र करते उन्होंने बताया कि १९८१-८२ के ही दौरान बहराइच में गुप्तरूप से करीब २०-२५ अर्बी नागरिक घुस आये थे। यह लोग काफी समय तक नानपारा, कर्नलगंज तथा बहराइच की कुछ मस्जिदों में ठहरे थे तथा गाँव गाँव जाकर अनेक प्रकार समारोह और प्रचार करते थे। इन विदेशियों के भारत में रहने का बीसा नहीं था। जब तत्कालीन पुलिस अधिक्षक को इसकी भनक लगी तो इन विदेशी नागरिकों की तलाश की किन्तु पुलिस की पकड़ में आने से पूर्व ही वे फरार हो चुके थे इसी दौरान गोण्डा जिले के पहड़वा क्षेत्र में भी कुछ अरब नागरिक देखे गये थे।

श्री जटाशँकरसिंह सहित इन्का के कुछ नेताओंका यह कहना है कि इन अरब नागरिकों के आने के बाद से ही बहराइच में धर्मान्तरण की बीमारी फैली थी।

हांलाकि पुलिस अधीक्षक श्री मलिक और जिलाधिकारी डा० ओम प्रकाश ने अरब नागरिकों के आनेकी इस जानकारी के प्रति अनभिज्ञता ही व्यक्त की है, किन्तु एल. आई. ओ. और सी. आई. डी. के कुछ सूत्रों ने इस बात को स्वीकार किया है कि बहराइच में कुछ विदेशी नागरिक आये थे तथा पुलिस ने उन्हें गिरफ्तार करने का प्रयास किया था।

जिला अधिकारी और पुलिस अधीक्षक की इस बात से यद्यपि इनकार नहीं किया है जा सकता है कि खान पान रहन-सहन में हिंदुओं से भिन्नता, तथा बिरादरी में लड़कियों की कमी से शादी विवाह न होने के कारण नटों ने स्वेच्छा से धर्म बदला हैं, किन्तु यदि बहराइच में विदेशी नागरिकों की घुस पैठ तथा १९८१ में ही ग्वालेपुर सहित ५५ गाँवों के नटों द्वारा सामूहिक धर्मातरण की घटनाओं को एक ही कड़ी में जोड़ा जाय तथा बहराइच की 'मिल्ली इमदादी सोसाइटी' 'मदरसा नूरुल उलूम' तथा 'सुन्नी वक्फ बोर्ड' की गतिविधियों की गुप्तर जांच की जाये तो संभवतः बहुत ही सनसनीखेज रहस्य सामने आ सकते है।

शहर के बीचों-बीच घंटाघर के पास मिल्ली इमदादी सोसाइटी का कार्यालय है। करीब आठ वर्ष पूर्व मुसलमानों की आर्थिक सहायता प्रदान करने के उद्देश्य से इस सोसाइटी का गठन किया गया था। गठन के समय से ही एक सरकारी स्कूल के अध्यापक श्री नइम उल्ला इसके सर्वेसर्वा तथा संचालक है।

स्थानी राजनीतिक नेताओं तथा पुलिस के कुछ अधिकारियों के अनुसार सोसाइटी के पास करोड़ों की सम्पत्ति है तथा यह बैंकर का काम करती है, इसके अलावा घण्टाघर में ही सोसाइटी का एक आलीशान भवन है जिसमें अनेक दुकानें व लाज चल रहे है।

(क्रमशः)

# वेदोपनिषद् काव्यमाला (1)

(यजुर्वेद का चालिसवां अध्याय, ब्रह्म-सूक्त, ईशोपनिषद्)

(श्री चन्द्र भूषणसिंह 'सुमन' बी.ए., वेदविशारद, परास, गोण्डा)

दोहा—ओ३म् नाम वन्दन करूं, सब नामन सिरमौर।
सर्वेश्वर की शरण हों, सबहिं सुलभ सब ठौर ॥

अमर अभय जो नित्य है, देता वेदहिं ज्ञान।
निराकार हे अज प्रभो, कीजै मम कल्यान ॥

चौपाई—
आदि सृष्टि जब प्रभु उपजाई, चारि ऋषिन को वेद बताई।
ऋग् का ज्ञान अग्नि को दीन्हा, यजु शिक्षा वायु ऋषि कीन्हा।
साम वेद रवि ऋषि ने पाया, अंगिरा अथर्व ज्ञान उर आया।
चारों वेद सदा चलि आये, लुप्त भये कछु कालहिं पाये।
दयानन्द ऋषि खोजि के लाये, जन जन तक सन्देश सुनाये।
यजुर्वेद चालिस अध्यायी, ताकर ज्ञान सुनहु मन लायी।
यहि आचरण जीव कल्याना, नहिं उपाय कछु और सुजाना।

मन्त्र—ओ३म् ईशा वास्यमिदं सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्य स्विद्धनम् ॥१॥

ईश्वर व्याप अकाश समाना, जो पदार्थ जग परै लखाना।
है अति निकट सूक्ष्म उर तेरे, दूर अधिक सृष्टि के फेरे।
इन्द्रिय विषय नहीं है भाई, ताते वह नहिं देखन आई।
रमा हुआ संसार में कैसे, दूध बीच मक्खन है जैसे।
हृदय मध्य बैठा है ईश्वर, कहत सकल मुनि-सिद्ध-कवीश्वर।
ताको प्रथम जानि तब मानो, नाहीं तो जग में परो भुलानो।
जगत् पदार्थ त्याग से भोगो, मत असक्त ह्वै डूबो लोगो।
गिद्धवृत्ति को दूर बिहाई, यह धन किसका है मम भाई।
नाव चले बिनु जल के माहीं, जलहिं भरे सो नाव डुबाहीं।
दोहा—यहि विधि से निर्लिप्त होय, रहो सदा जग माहिं।
पानी जैसे कमल है, जल में डूबै नाहिं ॥१

मन्त्र— ओ३म् कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः।
एवं त्वयि नान्यथे तोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे ॥२॥

कर्म मांहि रत रहो सदाहीं, मत आलस में जन्म गवाहीं।
नयन निहारि लेहु तुम भाई, जे जड़ चेतन जीव अहाई।
सरितादिक जल निसि दिन बहहीं, चींटी आदि कर्मरत रहहीं।
सौ वर्षन जीवन कर आसा, मत जीवन से होहु उदासा।
ज्ञान धर्म सत्कर्म के कामा, मानहुं अजर-अमर अभिरामा।
इन्द्रिय विषय-भोग कर्माई, मानो काल केश पकड़ाई।
निज दारा भोजन धन माहीं, मनहिं सदा सन्तोष कराहीं।
स्वाध्याय विद्या तप करिये, कबहूं नहिं संतोषहिं धरिये।
कर्म करन निज धर्महिं जानो, फल में नहिं अधिकरहिं मानो।
यह जीवन का उत्तम साधन, यहि से परै नहीं भव-बाधन।

दोहा—जो सत्कर्मी जीव हैं, ताके हित यह ज्ञान।
तामस नर शुभ-ज्ञान बिनु, पावहिं दुःख महान् ॥२

(क्रमशः)

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी मेरठ

(शेष पृष्ठ ५ से आगे)

६— सावित्री देवी जी सदस्य (लालकुर्ती)
७— चन्द्र कान्ता जी सदस्य (डी-७० शास्त्रीनगर मेरठ)
८— राज आनन्द जी सदस्य (थापरनगर मेरठ)
९- शोभा जी कोहली सदस्य (आनन्दपुरी)
१०- सावित्री जी गोयल सदस्य (शहर)
११- फुल रानी जी मलहोत्रा सदस्य (थापरनगर)
१२- दुर्गा आर्या सदस्य (बी १४ शास्त्री नगर)
१३- विनोद जी सदस्य (शहर)
१४- समस्त प्रधान एवं मन्त्रिणी स्त्रीसमाज

### भोजन उप समिति

१- श्रीयुत् ओमप्रकाश जी जौहरी संयोजक
२- नरेन्द्र प्रकाश जी सह-संयोजक
३- भरत सिंह जी (सदस्य)
४- ब्रह्म सिंह जी छपरौली (सदस्य)
५- जौहरी मल जी (सदस्य)
६- ओम प्रकाश जी अग्रवाल (सदस्य)
एवं आर्य समाज लाल कुर्ती

### भोजन वितरण उप समिति

१-श्रीमती कैलाश सोनी जी संयोजक
२- शरदा जी आर्या सह संयोजक
३- सुषमा जी सर्राफ शहर सदस्य
४- शान्ता जी शहर सदस्य
५- पुष्पा जी ओवराय, थापरनगर सदस्य
६- किरन देवी जी- सदर सदस्य
७- शकुन्तला जी नरूला, गाजियाबाद सदस्य
८- विनोद जी रस्तोगी, शहर
तथा आर्य कन्या इण्टर कालेज का दुर्गा गाईड दल

### व्यवस्था निरीक्षक उप समिति

१-श्रीमान् माधव सिंह जी संयोजक
मान सिंह जी वर्मा सह संयोजक

### अर्थ उप समिति

१-श्रीमान् माधव सिंह जी संयोजक
२- मनोहर लाल जी सह संयोजक

### चिकित्सा उप समिति

१-श्रीमान् रतन प्रकाश जी संयोजक
२- डा० राजकुमार जी सेठी

### सामूहिक विवाह-उप समिति

१-श्रीमान् स्वराज्य चन्द्र जी संयोजक
२-श्रीमती विष्ण देवी जी सह संयोजक

### ग्रहण माहात्म्य

( शेष पृष्ठ ९ से आगे )

उधार खाये बैठी रहती हैं। और गाँव के पुजारियों को चढ़ बनती है। लोगों ने समझ रक्खा है कि पूड़ियां या पुए बनाओ और उनमें से कुछ पुरोहित जी को भी दे दो। बस इसी का नाम जप तप है इसी का नाम पूजा पाठ है। हमने देखा कि स्त्रियों ने झाड़ू को पूजा। देवी देवताओं में झाड़ू को भी स्थान मिल गया। घर की कूड़ा बुहारिन की झाड़ू पर पानी के छींटे दिये गये और उसके सामने सिर नवाया गया। यह सब क्यों हुआ? क्या इसके लिये शास्त्र की आज्ञा थी? नहीं। कदापि नहीं। परन्तु अविद्या सब नाच नचाती है। अविद्या के कारण लोग हउआ से डरते हैं जो कोई चीज नहीं है। इसलिये कोई आश्चर्य नहीं यदि लोग सूर्य्यग्रहण और चन्द्रग्रहण से डरने लगें। परन्तु इस अविद्या में कब तक पड़े रहोगे।

बहुत से लोग समझते हैं कि ग्रहण के बहाने से कुछ दान पुण्य हो जाता है यह अच्छा ही है। माना कि राहु केतु कुछ चीज नहीं। परन्तु साधारणतया गृहस्थ लोग कुछ दान पुण्य नहीं करते। जब ग्रहण आता है तो इसी बहाने से कुछ दे बैठते हैं। यह बहाने का पुण्य क्या बला है? यह अच्छा है या नहीं? इसी बातको हम यही स्पष्ट करना चाहते हैं। वस्तुतः पुण्य या दान क्या चीज है? किसी वस्तु को केवल दे डालना पुण्य या दान नहीं है। जो पुरुष डाकू को अपना माल डर के मारे दे बैठता है वह दान नहीं करता। और जो पुरुष अपने किसी काम की सिद्धि के लिये किसी को रिश्वत देता है वह भी दान नहीं करता। दान वही है जो सत्कार्य्य के अर्थ पात्र और देश को विचार कर बिना अपने किसी स्वार्थ के दिया जाता है। हम इसको पूर्ण रीति से अपने दान की दुर्गति" नामक ट्रैक्ट में लिख चुके हैं। जैसे यदि तुम किसी सद् ब्राह्मण को यह समझ कर दान देते हो कि यह पुरुष धर्म के कार्य्यों में लगा रहता है अतः इसको अपनी जीविका के लिये समय नही मिलता। यदि मैं इसको कुछ धन अर्पण करूंगा तो यह दान है। इसीका तुमको अच्छा प्रतिफल मिलेगा। परन्तु मेहतरों को ग्रहण के समय दान देकर तुम न केवल अपनी ही मूर्खता प्रकट करते हो किन्तु मेहतरों की आदत भी बिगाड़ते हो। यदि तुम्हें मेहतरों को देना ही है तो अपने घर की सफाई के बदले जितना चाहे दे दो। यह विचारे बड़ी मेहनत से सफाई करते हैं। उनको अवश्य अच्छा वेतन मिलना चाहिये जिससे वे स्वयं भी शुद्धता से रहने लगें। परन्तु यदि तुम उनको राक्षसों का पुजारी या उनका एजण्ट बनाते हो तो उनमें भी राक्षसपना अधिक आता है। वह समझते हैं कि हम राक्षसों की सन्तान हैं या राक्षसों की हम पर विशेष कृपा है। शायद मेहतरों को नीच समझ कर कभी किसी ने उनको राक्षसों का पुजारी बना दिया होगा। यदि मेहतरों में विद्या हो और वह आत्म सम्मान का विचार करें तो कभी ऐसे दान को न लें। न ज्योतिषियों को इस प्रकार का दान लेना चाहिये। आज कल हिन्दू जाति के लिये दान की बहुत जरूरतहै। हिन्दू संगठन का कार्य्य परम आवश्यक है। हमारे नेता पं० मदनमोहन जी मालवीय तथा देवता स्वरूप भाई परमानन्द अपना जीवनइस पवित्र कार्य्यमें अर्पणकर दिया था। हमारा कर्त्तव्य है कि अपना दान इसी कार्य्य के लिये देवें। शुद्धि के कार्य्य के लिये भी लाखों रुपयों की आवश्यकता है। एक शुद्धि में कई रुपये व्यय होते हैं। अछूतोद्धार का काम भी बिना धन के नहीं हो सकता। हमको चाहिये कि अपना दान ऐसे कार्य्य में लगावें जिससे हिन्दू जाति की वृद्धि होती रहे। ईश्वर हमको सद्-बुद्धि प्रदान करें। जिससे हम दान पुण्य का बहाना ढूंढने के बजाय ठीक ठीक दान पुण्य करना सीखें।

## प्रस्ताव अन्तरंग सभा दि० २४/३/८५
## आर्य उपप्रतिनिधि सभा जिला मेरठ

श्री स्वामी कर्मानन्द जी अधिष्ठाता गुरुकुल विश्व विद्यालय वृन्दावन के ऊपर किए गए प्राणघातक हमले की सदन घोर निन्दा करता है तथा प्रशासन से अनुरोध करता है कि आक्रमण कारियों को तुरन्त गिरफ्तार करके कठोर दण्ड दिया जाय ताकि भविष्यमें ऐसा दुःसाहसिक अपराध न हो। सदन परमात्मा से कर्मानन्द जी के स्वास्थ्य लाभ की प्रार्थना करता है। इन्द्रराज मन्त्री उप सभा

## शोक प्रस्ताव

आर्य समाज लल्लापुरा वाराणसी ने आर्य समाज के विद्वान् प्राध्यापक संस्कृत विभाग श्री रणंजय स्नातकोतर महाविद्यालय अमेठीके श्री क्रान्त कुमार शास्त्री के पूज्य पिता श्री अम्बिका प्रसाद जी के निधन पर शोक सम्वेदना का प्रस्ताव पास किया है। बुद्धदेव आर्य व्यवस्थापक

## उत्सव

आर्य समाज भोजपुर खेड़ी

आज समाज भोजपुर खेड़ी ( बिजनौर ) का वार्षिकोत्सव १,२,३ जून को होना निश्चय हुआ है। स्वागत मन्त्री

## आर्य समाज शाहजहांपुर रजिस्टर्ड

आर्य समाज रजिस्टर्ड शाहजहांपुर का १०८ वर्षीय वार्षिकोत्सव २३ से २६ मई तक समारोह से मनाया जायगा। विद्याधर मंत्री

## आर्य समाज गोसाईंगंज

आर्य समाल गोसाईंगंज नगर ( फैजाबाद ) का वार्षिक उत्सव ४ से ६ मई तक मनाया जायगा। मन्त्री

## वैदिक विद्वान् का सार्वजनिक अभिनन्दन

आर्य समाज बड़ा बाजार, कलकत्ता द्वारा आर्य समाज के लेखक, साहित्यकार, वक्ता, तथा गवेषक डा० भवानीलाल भारतीय ( अध्यक्ष दयानन्द शोध-पीठ पंजाब विश्व विद्यालय) का वैदिक मिसन की उन्नति हेतु उनकी साहित्य सेवाओं के लिए कलकत्ता के महाजाति सदन में सम्मान व सार्वजनिक अभिनन्दन दि० ४ मई, १९८५ को किया जायेगा। खुशहाल चन्द्र आर्य मन्त्री

—आर्य समाज कृष्ण नगर मथुरा ने ३१ मार्च को राम नवमी महोत्सव मनाया। रामकुमार प्रधान

—महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मृति भवन जोधपुर में १६ से २३ जून तक आर्य पुरोहित प्रशिक्षण शिविर आयोजित होगा। मन्त्री

# सिद्धान्त दृढ़ता ही गौरव है

आर्य समाज जन्म से नहीं कर्म से वर्ण व्यवस्था स्वीकार करती है, योग्य सदाचारी विद्वान् हरिजन भी उपाध्याय है और नमस्कार के योग्य है। राक्षसी मनोवृत्ति का ब्राह्मण त्याज्य और हेय है।

स्वामी कल्याणानन्द आर्यपुरी जसौला रोड खतौली मुजफ्फरनगर जन्म से हरिजन हैं, परन्तु अपने प्रचार और आर्य सिद्धान्तों के प्रति दृढ़ता के कारण श्रद्धा एवं सहयोग के पात्र हैं। स्वामी जी ने एक प्रतिवाद भेजा है कि वह जब प्रचार में जाते हैं तो कतिपय मार्गभ्रष्ट जन उन्हें क्लेश पहुंचाते हैं। जन्म जाति से अपमानित करते हैं। यह सब अनुचित और बालबुद्धि की बातें हैं। उस क्षेत्र के आर्य जनों को चाहिए कि स्वामी जी के प्रचार में सहायक हों तथा उपद्रवी तत्वों को समझा कर शान्ति करें। —आचार्य रमेश चन्द्र

## आर्यसमाज सरायतरीन मुरादाबाद का प्रस्ताव

—स्वामी कर्मानन्दजी पर जो अमानुषिक आक्रमण मथुरा में किया उस पर आर्यसमाज सरायतरीन मुरादाबाद ने रोष प्रकट किया है तथा प्रशासन से उपद्रवी जनों के प्रति कठोरता बरती जाय प्रस्ताव पारित किया है। —मंत्री

# विज्ञप्ति

## आर्य उप प्रतिनिधि सभा मुरादाबाद के निर्वाचन का कार्यक्रम

| | |
|---|---|
| क– चुनाव कार्यालय आर्य समाज अमरोहा से यू० पी० सी० द्वारा चित्र भेजने की तिथि— | १०-४-८५ |
| ख– समाजों से चित्र वापसी की अन्तिम तिथि— | ३०-४-८५ |
| ग– चित्रों की जाँच— | १-५-८५ |
| घ– मतदाता सूची का प्रकाशन— | २-५-८५ |
| ङ– वार्षिक साधारण अधिवेशन निर्वाचन— आर्यसमाज सम्भल | २६-५-८५ |

नोट १- इस जिला सभा का प्रत्येक प्रकार का देय धन जो आर्य समाज या सम्बन्धित प्रतिनिधि द्वारा देय हो उसे दिनांक ३०-४-८५ तक उक्त निर्वाचन कार्यालयमें जमा करके रसीद प्राप्त करना अनिवार्य होगा।

२- आर्य उप प्रतिनिधिसभा मुरादाबाद का रिकार्ड या पत्रावली या अन्य सामग्री जो किसी सदस्य अथवा आर्य समाज के पास हो उसे दिनांक ३०-४-८५ तक उक्त चुनाव कार्यालय में जमा करके रसीद लेना अनिवार्य है।

नोट के उपरोक्त खण्डों में वर्णित निर्देशों के अनुपालन के अभाव में सम्बन्धित सदस्य या आर्य समाज को मतदाता सूची से पृथक किया जा सकेगा।

चन्द्र किरन शर्मा, चुनाव अधिकारी

(पृष्ठ ४ का शेष)

द्वारा विवेकशील बनना होगा और ऐसा वातावरण निर्मित करना होगा कि उन काली घटनाओं की पुनरावृत्ति न हो, और समस्त मानव समुदाय में धर्म की एक सार्वभौम परिणाम प्रचलित हो जो आर्यसमाज के संस्थापक दयानन्द सरस्वती के शब्दों में इस प्रकार है—

सर्व तन्त्र सिद्धांत अर्थात साम्राज्य सार्वजनिक धर्म जिसको सदा से सब मानते आये, मानते हैं और मानेंगे भी। इसलिये उसको सनातन नित्य धर्म कहते हैं कि जिसका विरोधी कोई भी न हो सके।'

## राम जन्मोत्सव

दयानन्द बाल विद्या मन्दिर के सहयोग से जगतापुर बागरमऊ जनपद उन्नाव में एक प्रभावी यज्ञ हुआ और मर्यादा पुरुषोत्तम राम के जीवन तथा शिक्षा पर विद्वानों के भाषण हुये। ग्रामीण जनता इस योजना से प्रभावित हुई। —संवाददाता

## अब्दुल्ला से संसार मणि

आर्य समाज गोण्डा में २४ मार्च को जिला सभा के तत्वावधान में एक नव मुस्लिम परिवार को उनकी इच्छानुसार शुद्धि की गयी। शुद्धि के पश्चात् अब्दुल्ला का नाम संसार मणि पत्नी फातमा बेगम का कमला, लड़का सलीम का नाम सुनील कुमार आदि नाम रक्खे गये समारोह की अध्यक्षता श्री ईश्वर शरण भूतपूर्व विधायक ने की। मंत्री

—२६ फरवरी को आर्यसमाज छीतकपुर (मीरजापुर) के उपमन्त्री श्री राजबलीसिंह के पिता श्री राम हृदयसिंह का निधन हो गया। आर्यसमाज ने दिवंगत आत्मा की शान्ति और शोकातुर परिवार को धैर्य प्रदान हेतु प्रभु से प्रार्थना की। —कैलाशनाथसिंह

—आर्यसमाज मुगल सराय ने मथुरा में श्री स्वामी कर्मानन्द जी पर किये गये हमले की घोर निन्दा की है। अशीष गोस्वामी

# निर्वाचन

**स्त्री आर्य समाज साकेत मेरठ**
प्रधान श्रीमती प्रकाशवती
मन्त्री श्रीमती सरस्वती गोयल
कोषाध्यक्ष श्रीमती सुशीला सिंह

**आर्यसमाज भारत नगर गाजियाबाद**
प्रधान श्री विश्वनाथ विद्यालंकार
मन्त्री श्री जसवन्त राय
कोषाध्यक्ष श्री सत्य पाल

**आर्यसमाज वेद मन्दिर गोविन्दनगर कानपुर**
प्रधान श्री ओ३म् प्रकाश आनंद
मन्त्री श्री राम प्रकाश पाण्डेय
कोषाध्यक्ष श्री हरि वंश पाण्डेय

**आर्य समाज जमानियाँ**
प्रधान श्री विद्यानंद आर्य
मन्त्री श्री धर्मेन्द्र नाथ
कोषाध्यक्ष श्री आनंद कुमार

**आर्यसमाज कोटद्वार**
प्रधान श्री कृष्ण चन्द्र
मन्त्री श्री आनन्द प्रकाश
कोषाध्यक्ष श्री विष्णु कुमार

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० चैत्र ३१
वैशाख शुक्ल १ रविवार
२१ अप्रैल १९८५ ई०




उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुखपत्र

२८३३५-श्री सम्पादक जी
गुरुकुल पत्रिका
गुरुकुल कांगड़ी, ( सहारनपुर )

# गद्दार

गद्दारों का जीवन बोझिल ।

वे जाति, धर्म से वंचित बन,
माला सुरभित तोड़ा करते।
विस्फोटक होकर अविवेकी,
कालिमा स्वयं को ही बनते ।
है धर्म युद्ध का आडम्बर,
चेतना जहाँ की है ओझल।
खालिस्तानी दुर्भाव यहाँ,
कब गुरुओं ने है पनपाया।
है मानचित्र की एकतान।
दुर्मेधा ने है बिसराया।
जिस माँ से है जीवन पाया,
क्यों जला रहे उसको तिल तिल।
विषवत रेखा या ध्रुव प्रदेश,
सबको सुराज्य अपना प्यारा।
स्वर्लोक धरा पर जो पावन,
घातक जिसका क्यों बन हारा।
शमशान बनाने को ही क्या,
षड्यन्त्र किया है कुछ ने मिल ?
जो रक्त बहाकर सींचा था,
उपवन वह आज उजाड़ रहे।
कायर है रूप लुम्बिका सा
शेरों से किन्तु दहाड़ रहे।
अमराई का वहं नाम नहीं,
शोकाकुल दीख रही कोकिल।
जो आग लगी है अपने घर,
मिल जिसको आज बुझाना है।
सन्तान भारती की हम सब,
अब समरस ही हो जाना है।
अपनी ही नींव हिला करके,
होगये ध्वस्त मिट्टी के दिल।

-डा० (श्रीमती) महाश्वेता चतुर्वेदी प्रोफेसर्स कालोनी, श्यामगंज, बरेली

—२० से २६ मई तक वेद संस्थान सी. २२ राजोरी गार्डन नई दिल्ली में ग्रीष्म कालिक साधना शिविर होगा। श्री स्वामी दयानन्द विदेह, महात्मा दयानन्द जी, डा० बद्रीप्रसाद पंचोली आदि विद्वान् पधार रहे हैं। —चैतन्यमुनि मन्त्री

## आवश्यक सूचना

### कृपया अपना ग्राहक नम्बर अवश्य देखिये

आर्य मित्र के निम्न सदस्यों का शुल्क १५ अप्रैल १९८५ को समाप्त हो गया है। वी. पी भेजने में ४-५० अधिक पोस्टेज लगते हैं इसलिए सदस्यों से प्रार्थना है कि वे अपना शुल्क १५ दिन के अंदर १६) मनीआर्डर द्वारा अवश्य भेज दें ताकि वी. पी. न भेजी जाय। जिन ग्राहकों की तरफ अब तक मूल्य शेष है, वे भी शीघ्र ही १६) भेज दें अन्यथा उनके नाम भी वी. पी. भेजी जायेगी। अगर समय के अन्दर रुपया न आया तो वी. पी भेजने के लिए हमें बाध्य होना पड़ेगा। कृपया अपने-अपने ग्राहक नम्बर नोट कर लें, नम्बर नीचे लिखे जाते हैं।—

४०५, ७८७, ८११, १०२८, ११७३, १२५९, २८१८, ३६५१, ३६९३, ४०००, ४४०४, ४४२७, ४८७७, ५५४५, ५५५६, ६१०३, ६४९१, ६६४९, ६६५३, ७०४७, ८०२१, ८०४७, ८१४८, ८३४६, ८७६०, ८७८१, ८७८४, ८९२७, ८९३०, ९४३७, ९४४०, ९६४८, ९८५८, ९८६१, ९८६४, ९८६९, ९८७६, १०१३९, १११६१, १११६६, १११७०, १११७७, १११८४, १११८७, ११५८६, ११८९०, ११९००, १२१५४, १२१५७, १२१५८, १२६३२, १२६३५, १२६४२, १२६४५, १२६४९, १२८६७, १२८७०, १२८७१, १२८७४, १२८८१, १३०७१, १३०७२, १३०७३, १३०७४, १३०७५, १३०७६, १३०७७, १३०७८, १३०७९, १३०८४, १३०८५, १३०८६, १३०८७, १३०८८, १३०८९, १३०९०, १३०९१, १३०९२, १३०९३, १३०९४, १३०९५, १३०९६, १३०९७, १३०९८, १३०९९, १३१००, १३१०१, १३१०२, १३१०३, १३१०४, १३१०५, १३१०६, १३१०७, १३१०८, १३१०९।

विनीत—
व्यवस्थापक





स्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए भगवानदीन आर्य भास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ में श्री विश्वम्भर दयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ — घोषणा पत्र सं० ७ /२८-२-८५

वर्ष ८८ ] भा० वैशाख ७, वैशाख शुक्ल ८ रविवार संवत् २०४२ वि०, दि० २८ अप्रैल १९८५ [ अङ्क १३

## प्रार्थना

ओं यं क्रन्दसी ऽ अवसा तस्तभाने ऽ अभ्यैक्षेतां मनसा रेजमाने। यत्राधि ऽ उदितो विभाति कस्मै देवाय हविषा विधेम। आपो ह यद्बृहतीर्यश्चनाप:॥ —यजु० ३२–७

भावार्थ—परस्पर आह्वान करती हुई रक्षण क्रिया से परस्पर बंधी हुई (तथा ईश्वरीय) विधान से परस्पर कंपित होती हुई द्यावापृथिवी जिसको लक्ष्य करती है, जिसके अधिकार में सूर्य उदित होकर भाषित हो रहा है, उस प्रजापति की हम भक्ति भावना से उपासना करें।

प्रधान सम्पादक—

मनमोहन तिवारी

सम्पादक—

आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# धर्मान्तरण रोकने के लिए

## केन्द्रीय सरकार अविलम्ब अधिनियम बनाये—मनमोहन तिवारी

भारतवर्ष ही एक ऐसा देश है जहां विगत कई शताब्दियों से ईसाई और मुसलमान इस देश के मूल निवासियों को उनके धर्म-संस्कृति-आचार-विचार से पृथक करके भारत में ही विदेशी बना देते हैं। मूल भारतीयों का धर्मान्तरण करने में दोनों विदेशी धर्मियों का स्वार्थ है। एक घर को लूटने के लिये दो लुटेरों का समझौता है। ईसाई समाज सेवा का और आदिवासियों के समुत्थान का स्वांग रचकर ईसाई बनाते हैं। नागालैण्ड-मिजोरम-झारखण्ड और आदिवासियों में पृथकत्व की भावना भर कर भारत से पृथक राष्ट्र होने का उन्हें स्वप्न दिखाते हैं। फीजो और लालडेंगा की राजनीति की डोर लन्दन में बैठकर खींची जाती है मुसलमान वैदिक धर्म के प्रति लाञ्छन लगाकर धर्मान्तरण करते हैं। विगत शताब्दियों का परिणाम है भारत की अखण्डता का विनाश और दोनों छोर पर इस्लामी देशों की स्थापना, जिसके साथ आज भी युद्धोन्माद का वातावरण है, ईसाइयों को अमेरिका से धन और मार्ग प्रदर्शन प्राप्त है तथा मुसलमानों को खाड़ी देशों का पेट्रो-डालर और विश्व मुस्लिम संगठन के इशारे यह भयावह धर्मान्तरण का खेल भारत में खेला जा रहा है। इससे आंख मूदना या निराकरण न करना भारत की संस्कृति के विनाश का द्वार खोलना है।

भारत की धर्म निरपेक्षता का मिथ्या अर्थ लगाकर मीनाक्षीपुरम के बाद उत्तरप्रदेश के बहराइच जनपद में इस वर्ष फरवरी में तीन सौ से ऊपर निर्बल हिंदुओं को मुसलमान बनाया गया। स्वतन्त्र भारत में यह खेल कब तक होता रहेगा। यह ज्वलन्त प्रश्न पूछ रहे हैं श्री मनमोहन तिवारी मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश जिनके नेतृत्व में एक दल विगत सप्ताह बहराइच-नानपारा-नवाबगंज-रहमतू के संवेदन शील क्षेत्र में घूमा। धर्मान्तरितों से वार्ता की और जनपद के अधिकारियों—समाज सेवियों से भी इस समस्या पर वार्ता की तथा इस निष्कर्ष पर पहुंचे कि भारत में और पाकिस्तान अब न बने। इसलिये केन्द्रीय विधि मन्त्री श्री अशोकसेन जी तथा राज्यमन्त्री श्री महताब जी से निवेदन है कि शीघ्र ही अधिनियम बनायें कि मूल भारतीयों का धर्मान्तरण करना एक गम्भीर अपराध है और वह व्यक्ति या सङ्गठन जो धर्मान्तरण करायेंगे वह दण्ड के भागी होंगे।

समय रहते भारत सरकार सजग हो और केन्द्रीय आर्य नेता सरकार पर धर्मान्तरण रोकने हेतु अधिनियम बनाने पर बल दें। श्री मनमोहन तिवारी की घोषणा है कि यदि समुचित समय में अधिनियम न बना तो आर्यसमाज सीधी कार्रवाई प्रारम्भ करेगा। —आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०





गुरुकुल वृन्दावन में ब्रह्मचारियों एवं कर्मचारियों द्वारा स्वामी कर्मानन्दजी का भव्य स्वागत

# आर्यमित्र

लखनऊ-रविवार, २८ अप्रैल १९८५, दयानन्दाब्द १६०

सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८६


## यज्ञोवै श्रेष्ठतम कर्म

( तर्ज दिल के अरमां )

यज्ञमय जीवन सफल जो कर गये।
वे अगम संसार सागर तर गये॥
स्वस्थ और नीरोग तन मन बन गया।
रोग शोकादि किनारा कर गये ॥१॥
धर्म मय जीवन है बनता यज्ञ से।
पाप रूपी पात सारे झर गये ॥२॥
देव पूजन से मिले सुख सम्पदा।
शान्ति और सुख के खजाने भर गये ॥३॥
काम क्रोधादि 'स्वरूपानन्द' के।
दोष सारे हो सभी बाहर गये ॥४॥

—स्वामी स्वरूपानन्द सरस्वती दिल्ली

सम्पादकीय

## इन्द्रियाणि निगृह्य

वैदिक दर्शन से सम्भूत संस्कृति में मानव-जीवन की उच्चता तक पहुंचने के लिए इन्द्रिय निग्रह आवश्यक है। ऋषि-महात्मा-आप्त पुरुष इसी नसैनी के सहारे लोक-नायक बन सकते थे। आचार्य चाणक्य ने कौटिल्य-अर्थ शास्त्र में तथा अन्य नीति शास्त्रकारों ने मन्त्री आदि के लिए भी इन्द्रिय निग्रह के महत्व को आवश्यक स्वीकार किया है। महर्षि दयानन्द सरस्वती ने भी इस विषय पर पूर्ण प्रकाश डाला है। चारित्रनिष्ठा की व्याख्या की है। इन्द्रिय-लोलुपता और चरित्र स्खलन से राष्ट्र पर विनाशकारी प्रभाव पड़ता है।

विगत मास में भारत के अंतिम ब्रिटिश गवर्नर जनरल लार्डमाउन्ट बेटन के प्रेस सचिव ने उनके पत्रों और अभिलेखों के आधार पर माउण्ट बेटन का जीवन चरित्र प्रकाशित किया है, जिसमें उल्लेख है कि जवाहरलालजी नेहरू माउन्ट बेटन की पत्नी के प्रति उसके रूप लावण्य-शिष्टाचार से अत्यधिक सम्मोहित थे तथा माउण्ट बेटन नारी अस्त्र का प्रयोग करके नेहरू से अपनी इच्छानुसार निर्णय करवा लेते थे। काश्मीर से पाकिस्तानी लुटेरे भाग रहे थे। देश के सेनापति नेहरू से अनुरोध करते रहे थे कि चौबिस घण्टे में पूर्ण काशमीर हमारे अधिकार में आजायगा। माउण्ट बेटन का संकेत दूसरा था नेहरू ने युद्ध विराम किया और आज काशमीर के एक भाग पर पाकिस्तान का अधिकार है तथा दिन-प्रतिदिन उपद्रव होते हैं सभी परिचित हैं।

शेख अब्दुल्ला नेहरू जी पर दबाव डाल रहे थे कि काशमीरको अन्य प्रांतों की अपेक्षा विशेष अधिकार दिया जाय, सरदार पटेल और श्यामाप्रसाद मुखर्जी इसके विरोधी थे तथा नेहरू को काशमीर को विशेष अधिकार नहीं देने देते थे। शेख अब्दुल्ला जब देहली जाते थे तो नेहरू के लिए एक सुस्वादुपूर्ण गुश्ताबा सामिष व्यञ्जन नेहरू जी को भेंट करते थे। जिह्वा स्वाद ने विजय पाई—नेहरू ने सरदार पटेल तथा मुखर्जी के परामर्श को ठुकरा दिया और शेखअब्दुल्ला की विजय हुई—काशमीर को विशेष दर्जा मिला—आज वही नेहरू की असावधानी के कितने गहरे परिणाम हैं सभी परिचित हैं।

काशमीर में शेख अब्दुल्ला के पुत्र डा० फारुक पद से हटाये गये गुल शाह मुख्य मन्त्री हुए। डा० फारुक ने राजीव जी के पास पहुंच की और आशा होने लगी कि गुल शाह की सरकार भंग होगी। पत्रकार सुन्दर राजन लिखते हैं कि गुल शाह ने देहली के एक बड़े होटल में काशमीरी भोज पर राजीव जी को आमन्त्रित किया। सुस्वादु सामिष व्यञ्जन गुश्ताबा परोसा गया। राजीवजी स्वाद लेते हुये बोले कि गुलशाह की सरकार अपने पूर्ण शेष समय तक रहेगी।

वर्तमान में योरपीय सभ्यता इस देश के अमीरों और दौलतमन्दों के लिए मापदण्ड है। भोजन वस्त्र सभी विदेशी आदरास्पद है—चरित्र को व्यक्तिगत रूप से स्वीकार किया जाता है, जबकि उसका राष्ट्र पर प्रभाव पड़ता है। आर्यमित्र युवा प्रधान मन्त्री तथा मन्त्रिमण्डल के सहयोगियों से अनुरोध करता है कि भारत के प्राचीन नीति शास्त्र निर्माताओं के परामर्श को देखें चारित्र प्रधानता पर बल दें—उच्च पदस्थ व्यक्तियों के चरित्र जब गिरते हैं तो राष्ट्र को व्याघात सहन करना पड़ता है। राम-मानव नहीं आदर्श का दूसरा नाम है। राजनीति की आसन्दियों पर बैठे व्यक्ति सावधान रहें, देश में नैतिक ह्रास व्याप्त हो रहा है—हत्या-जासूसी सब खेल सामने हैं। पेट्रो-डालर के जाल बिछे हैं। साम्राज्यी शक्तियां देश विघटन में रुचि ले रही हैं। आज योरप का जीवन-दर्शन कारगर नहीं होगा—वेद व्यास ही रक्षा कर सकते हैं।

## जनार्दन दत्त शुक्ल दिवंगत

पं० जनार्दनदत्त शुक्ल ब्रिटिश शासनकाल में ही इण्डियन सिविल सर्विस के सदस्य हुए और गरिमा के साथ विभिन्न राजकीय पदों पर अधिकारी रहे तथा उत्तरप्रदेश की राजस्व परिषद् के अध्यक्ष पद से अवकाश ग्रहण किया। राज्यपाल की परिषद् के सलाहकार रहे। अधिकारी पदों के अतिरिक्त साहित्य एवं सामाजिक क्षेत्र में भी इनकी सेवायें श्लाघनीय रहीं। तुलसी साहित्य के प्रचार-प्रसार में विशेष योगदान रहा। अवकाश ग्रहण कर के लखनऊ में ही रह रहे थे। सामाजिक जीवन में समरस थे। स्वस्थ और प्रसन्न थे कि हृदय गति में अवरोध हुआ और १८ अप्रैल १९८५ में रात्रि को दस बजे प्राण पार्थिव शरीर से पृथक् हो गये।

पं० जनार्दन जी नैष्ठिक ब्राह्मण परिवार में जन्मे थे। प्रयाग में तथा इङ्गलैण्ड में उच्च शिक्षा प्राप्त की। इतिहास विषय के विशेष विद्वान् थे और इङ्गलैण्ड से ही भारतीय सिविल सर्विस में प्रविष्ट हुये। स्वभाव से कोमल-प्रसन्न चित्त और परोपकारी थे। साहित्य की रसधार जीवन के क्रिया-कलापों में प्रतिबिम्बित होती थी, मित्र मण्डल में स्नेहभाव से विचरते थे।

दिवंगत शुक्लजी का अन्तिम संस्कार पूर्ण वैदिक रीति से आर्य कर्मकाण्ड पद्धति में निपुण श्री नारायण गोस्वामी द्वारा सम्पन्न कराया गया नगर एवं प्रदेश के गण्यमान नागरिक—उच्च राजकीय अधिकारी उपस्थित थे।

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश के मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी के प्रति सदैव स्नेह भाव पूरित रहे। आर्यमित्र शुक्ल जी को श्रद्धाञ्जलि अर्पित करता है और प्रभु से प्रार्थी है कि दिवंगतात्मा शान्ति प्राप्त करे तथा दुःखी जन धैर्यवान हों।

# अध्यात्म सुधा

## प्रसुव यज्ञम्–यज्ञ का प्रसार करो
## ( यजुर्वेद ६/१ )

( ले० श्री पं० वीरसेन वेदश्रमी, वेद विज्ञानाचार्य
वेद-सदन, महारानी पथ, इन्दौर )

( गतांक से आगे )

(८) लक्षाहुति यज्ञों से शान्ति एवं सुख प्राप्ति--

ये लक्षाहुति कुण्ड दैनिक अग्नि होत्र के लिये नहीं है। किसी श्रौत याग व इष्टि के लिये नहीं है और षोडश संस्कारों के लिये भी नहीं है अपितु सार्वभौम प्रदूषित पर्यावरणके नाश तथा अनुकूल पर्यावरण बनाने के लिए ही है। ऋग्वेद दशम् मण्डल के सूक्त ९८ के मन्त्र दसवें एवं ग्यारह वें में ९९ हजार आहुति का उल्लेख वृष्टि यज्ञ के लिये हैं। अतः पर्यावरण शोधन, ऋतु सुधार अवर्षण रोककर वृष्टि करने, उत्तम कृषि, मेघों, की वृद्धि, आदि के लिये बड़े-बड़े, यज्ञों का करना परम आवश्यक है इससे अतिवृष्टि, अनावृष्टि, तूफान आदि भी शान्त होंगे। ऐसे लक्षाधिकाहुति यज्ञ अनेक स्थानों पर होने चाहिये। एक कुण्ड निर्वाण के द्वारा अथवा अनेक बड़े-बड़े कुण्डों में यज्ञ हो सकते हैं। परिस्थिति विशेष में ही इनका आयोजन होता है। आज के समय में जब पृथ्वी, अन्तरिक्ष, सर्वत्र प्रदूषण ही प्रदूषण फैल रहे हैं, तो इनका अनुष्ठान करना परम आवश्यक एवं हितकारी है। अन्य कोई उपाय है ही नहीं।

(९) घृतेन वर्धयामसि ( यजुर्वेद ३।३ )--यज्ञाग्नि को घृत से प्रचण्ड रखो--

उस यज्ञ की अग्नि को घृतादि की आहुतियों से बढ़ाते है। (यजु-२-३ ) यज्ञ का प्रधान द्रव्य घृत है। आवश्यकतानुसार उसमें चार प्रकार के होम द्रव्य सुगन्धित, रोग नाशक, मिष्ठ पदार्थ और पुष्टिकर्ता पदार्थों की भी आहुति होती है। ये ही पदार्थ पर्यावरण को निर्विष करते हैं, शुद्ध, पुष्ठ और रोगनाशक बनाते हैं। प्रकृति के रोग या उपद्रव अतिवृष्टि, अनावृष्टि आंधी, तूफान आदि का भी निवारण करते हैं। घृत को आयुर्वेद में विषशामक बताया है। अनेक विष, उपविषों का शोधन घृत, दूध, तक्रादि में होता है। सांप काटने पर या संख्यादि विष खा लेने पर घृत पिलाकर ही चिकित्सा हमारे देश में प्रचलित थी और है भी। अर्थात् जिस प्रकार घृत को पिलाने से शरीर निर्विष हो जाता है, उसी प्रकार पर्यावरण के प्रदूषणों के शमनार्थ वायु मंडल को घृताहुति के धूम से पूर्ण कर देने से आश्चर्यजनक लाभ अवश्य होगा। पर्यावरण जीवनप्रद बनेगा। अतः यज्ञ परमआवश्यक है। यज्ञान्त के मन्त्र में सर्वाश्च: कामान्त्समर्थय शब्द हैं। अर्थात् यज्ञों से सब कामनाओं की पूर्ति होती है। यही कामना पूर्ति का भाव--यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु-मन्त्र में है। उससे भी आहुति यज्ञान्त में होती है। अतः यज्ञ सब कार्यों की सफलता का प्रबल साधन है, ऐसा सुनिश्चित विचार सबने ग्रहण कर यज्ञानुष्ठान करने में अग्र: होना चाहिये।

## सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा द्वारा उत्तर प्रदेशके मुख्यमन्त्री श्री नारायणदत्त तिवारी से मांग

बहराइच जिले ( उ० प्र० ) के मुस्लिम बहुल क्षेत्र के अपढ़ एव निर्धन नटों एवं कलन्दरों के सामूहिक मुस्लिम धर्मान्तरण के संदर्भ में जो अभी हाल में हुआ है। सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री रामगोपाल शालवाले ने उत्तर प्रदेश के मुख्य मन्त्री श्री नारायण दत्त तिवारी को एक ज्ञापन भेजकर मांग की है कि इस धर्मान्तरण को निरस्त करने और इसकी पुनरावृति को रोकने के लिये समुचित प्रशासनिक कदम उठाये जायं और अनिवार्य होने पर इनको रोकने के लिए आवश्यक कानून बनाया जाय। सच्चिदानन्द शास्त्री उपमंत्री

### श्री सुरेश चन्द्र वेदालंकार अस्वस्थ

आर्य समाज के प्रसिद्ध विद्वान् श्री सुरेश चन्द्र वेदालंकार गोरखपुर १३ फरवरी से अस्वस्थ चल रहे हैं, इसलिए वे अपने निश्चित आर्य समाजों के उत्सवों पर नहीं पहुंच सके। आर्य समाजें होने वाली असुविधा के लिए क्षमा करेगी। अब वे स्वास्थ्य लाभ कर रहे हैं।

डा० विनय प्रताप

### पाणिनि कन्या महाविद्यालय वाराणसी का वार्षिकोत्सव

पाणिनि कन्या महाविद्यालय वाराणसी का १४ वाँ वार्षिकोत्सव दि० ३१ मई व १, २ जून को बड़ी धूमधाम के साथ मनाया जायेगा।

माधुरी तर्कप्सुका

### गुरुकुल महाविद्यालय ततारपुर का वार्षिकोत्सव सम्पन्न

हापुड़ से ३ मील पूर्व गढ़ मार्ग पर स्थित ततारपुर गुरुकुल का वार्षिक महोत्सव १६से१८ मार्च तक बड़ी धूमधामसे सम्पन्न हुआ। यज्ञ एवं विद्वानों के प्रवचनों के अतिरिक्त ब्रह्मचारियों का व्यायाम प्रदर्शन बड़ा प्रभावशाली रहा — स्वामी ओमानन्द जी ने श्रेष्ठ छात्रों एवं मेधावी छात्रों को पुरस्कृत किया और श्री पं० बाल दिवाकर जी हंस ने व्यायाम के विजेताओं को पुरस्कार देकर उत्साहित किया।

देवेन्द्र कुमार आर्य

## महाविद्यालय ज्वालापुर में वैदिक शोध संस्थान की स्थापना

हरिद्वार, ११ अप्रैल, शिक्षा मन्त्रालय, भारत सरकार के आर्थिक सहयोग से गुरुकुल महाविद्यालय ज्वालापुर ( हरिद्वार ) में इस वर्ष से वैदिक शोध संस्थान की स्थापना की गई है। वेदों और वैदिक साहित्य पर वैज्ञानिक दृष्टिकोण से शोध कार्य कराने की व्यवस्था की गई है। गुरुकुल के वर्तमान कुलपति डा० कपिलदेव द्विवेदी आचार्य को इसका निदेशक नियुक्त किया गया है।

हरिगोपाल शास्त्री
प्रधानाचार्य गुरुकुल महाविद्यालय
ज्वालापुर ( सहारनपुर )

-आर्य समाज इटारसी ने राम नवमी पर्व समारोह से मनाया। और श्री बाबूलाल के निधन पर शोक प्रकट किया। च० भू०शर्मा मंत्री

# ऋषि दयानन्द के पत्र साहित्य में—

# राष्ट्र-हित चिन्तन

( ले०—श्री जगदीश आर्य, सि० रत्न, 'विशारद' स्वतंत्रता सेनानी आर्य समाज, सासाराम बिहार )

हिन्दी पत्र साहित्य का इतिहास, ऋ० दयानंद के पत्र साहित्य से प्रारम्भ होता है। स्वामी जी के पूर्व किसी महापुरुष के पत्र-व्यवहार का क्रम बद्ध इतिहास अप्राप्य है। स्वामी दयानंद नियम पूर्वक पत्र-व्यवहार करते थे। उनका पत्र-लेखन सं० १९२० वि० से प्रारम्भ होकर सं० १९४० ( सन् १८८३ ) तक चलता रहा। लगभग ९॥ वर्षों [ सं० १९३०—१९४० ] तक अबाधगति से उनका पत्राचार जारी रहा। विद्वानों ने जो खोज किया है उससे यह ज्ञात होता है कि केवल ९॥ [ साढ़े नव मास ] मास में ९१८ पत्र निश्चित रूप से लिखे हैं। पाठक गण, आप सोच सकते हैं कि जो व्यक्ति केवल ९॥ मास में एक हजार पत्र लिखा, वह ९॥ वर्षों में न जाने कितने सहस्र पत्र लिखा होगा। स्वामी जी के व्यस्त कार्य-क्रमों में भी पत्रों का उत्तर देना, नये पत्र लिखना, उनसे व्यस्त कार्यक्रम का आवश्यक अंग था। पत्रों की प्रतिलिपियां भी रखते थे। ऋषिवर के जीवन का अन्तिम दशक् बहुत ही महत्वपूर्ण रहा। वेद-भाष्य करना, पुस्तक लेखन आंगतुकों से मिलना उनका शंका-समाधान भी करना, प्रवचन, शास्त्रार्थ-यात्राओ में व्यस्त एवं ईश्वरोपासना में निश्चित रूप से समय लगाते हुये भी पत्राचार करना वे कभी नहीं भुलते थे। स्वामी जी के पत्र-व्यय हार का क्रम बद्ध इतिहास लिखा जा रहा है। पूज्य यु० मी० जी के कुशल संपादकत्व में पत्र-व्यवहार के द्वितीय तृतीय एवं चतुर्थ भाग भी प्रकाशित हो चुके हैं।

स्वामी दयानन्द का सारा पत्र-लेखन हिन्दी, संस्कृत, अंग्रेजी, उर्दू एवं गुजराती भाषाओं में पाये जाते हे। सं० १९२९ तक सारा पत्र-व्यवहार संस्कृत में ही होता होगा। सं० १९३० से आर्य भाषा ( हिन्दी ) में व्याख्यान प्रारम्भ किया। अतः हिन्दीमें पत्र लेखन भी इसी वर्ष प्रारम्भ किया होगा। जिसको उर्दू अथवा अंग्रेज में पत्र का उत्तर देना होता था, उसकी भाषा हिन्दी में ही बोलते थे, पुनः उसे उर्दू या अंगरेजी में अनुदित होकर भेजा जाता था।

ऋषि दयानन्द के पत्रों के अनुशीलन से यह ज्ञात होता है कि उन्होने अपने पत्रों में स्वदेश-हित चिन्तन सर्वोपरि रखा है। उनके प्रत्येक तीसरे या चौथे पत्र मे देश-हित की तड़प दिखाई पड़ती है। उनके सभी पत्र उपलब्ध-नहीं हैं। जो पत्र अभी तक प्रकाश में आये हैं उनमें ऋषि के उज्जवल विचारों की झलक मिलती है। मेरे पास ऋषि के पत्रों का संग्रह प्रथम भाग पं० भगवत्त जी द्वारा संपादित ( रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित ) उपलब्ध है। उन पत्रों में से कतिपय पत्रों पर ही प्रकाश डाल रहा हूं। पाठक गण-देखें कि इन पत्रोंमें राष्ट्र-हित चिन्तन की कितनी व्यग्रता ऋषि के हृदय में है।

पत्रों और विज्ञापन में—

ऋषि के प्रेरक विचार।

पूर्ण पत्र सं० १२—"इस आर्य विद्यालय से आर्यावर्त का सुधार होगा।

पूर्ण पत्र सं० १३—"आर्यावर्त देश का स्वाभाविक सनातन विद्या संस्कृत ही है·········उसी से देश का कल्याण होगा। अन्य भाषा से नहीं।"

स्वामी दयानन्द जिस स्वदेशी राज्य की स्थापना के पक्ष में थे, उस राज्य में संस्कृत भाषा उन्नति के शिखर पर रहे, यह चाहते थे। इसी-लिए संस्कृत भाषा के प्रयोग प्रचार एवं उसके प्रसार पर बहुत बल दिया है। क्योंकि उनकी यह मान्यता थी कि भाषा के साथ संस्कृति का बहुत बड़ा सम्बन्ध है। इसी हेतु वे अपने पत्रों में उसके प्रचार-प्रसार पर अधिक बल देते हुए दिखाई पड़ते हैं।

पूर्ण पत्र सं० ३९—"यदि वेद ज्ञान सारे देश में फैला दिया जाय, तो भारत में से अज्ञानान्धकार एक दिन में नष्ट हो जाय।"

पत्र सं० २३—श्री गोपाल राव हरिदेश मुख जी को सम्बोधित करते हुए लिखते हैं—"मेरा पूर्ण विश्वास कि यदि देश में सभ्यता का सूर्य चमके और वेदों का सत्य ज्ञान फैले तो अज्ञानी भारत का अन्धकार, जिसने जनता को ऐसी अधोगति में डाल दिया, एक दिन में अवश्य दूर हो जायगा।" दयानन्द सरस्वती

लाहौर, ६ जून, १८७७

पत्र सं० ४४—श्री माधोलाल जी, दानापुर को सम्बोधित करते हुए।

"तुम्हारी कोशिश और इच्छा अपने देशी भाइयों को उन्नति में देखकर मैं बहुत प्रसन्न हुआ। तुम्हारी यह इच्छा देखकर कि तुम अपने देश की अवस्था उत्तम करने का यत्न करते हो मुझे ऐसा-आनन्द हुआ कि वर्णन नहीं कर सकता। इसमें कुछ सन्देह नहीं कि तुम इस जीवन में इसका फल चखोगे। तुम सबकों मेरा आशिवाद।"

दयानन्द सरस्वती

'गुजरात' २८ जनवरी १८७८।

पत्र सं० ४९—में पुनः माधोलाल जी को लिखते हैं कि इस देश में ही सारी विद्या में और ज्ञान भूमंडल में फैला है। स्वामी जो उन्हें परामर्श देते हैं कि तुमने जो—अपनी सभा का सत्यसभा नाम रखा है, उसके स्थान पर उसका नाम 'आर्य समाज' रखना चाहिये। क्योंकि आर्य नाम श्रेष्ठ विद्वान् एवं धार्मिक जनों का है। 'हिन्दू' नाम 'यवन' और काला आदमी का है।

पत्र सं० ५४—श्री श्याम जी कृष्ण वर्मा को सम्बोधित करते हुए लिखते हैं।

और कोई बात का काम ऐसा न हो कि जिससे अपने देश का ह्रास हो ··· आपके पास सब तरह के पुरुष मिलने और बात चीत करने के कारण आवेंगे, सो कुछ आप उनके मध्य कहें, सोच समझ कर कहें।" दयानन्द सरस्वती

अमृतसर। १५ जुलाई १८७८

क्रमशः

## पुरस्कार पर रोष

उत्तरप्रदेश की संस्कृत एकाडमी ने स्वामी करपात्री जी को मरणोपरान्त उनकी पुस्तक 'वेदार्थ पारिजात' पर एक लाख रुपये का पुरस्कार उनके ट्रस्ट को दिया। पुरस्कार की घोषणा के साथ ही आर्यजनों में विरोध व्याप्त हो गया था क्योंकि वेदार्थ पारिजात में करपात्री जी ने स्वामी दयानन्द जी की वेदभाष्य प्रणाली पर तीव्र प्रहार किया है, वह भी असंयत और अशिष्ट भाषा में। एक प्रकार से करपात्री जी ने स्वामी दयानन्द जी को पानी पी-पी कर कोसा है। अपशब्दों का प्रयोग है। ऐसे ग्रन्थ पर एकाडमी पुरस्कार श्रेयसकर नहीं अपितु निन्दनीय है, ज्ञात होता है कि निर्णायकों का स्तर तथा उनकी योग्यता निम्न स्तर की है। आर्य जनों का क्षोभ एकाडमी के निदेशक को सूचित किया गया। अनुरोध किया गया कि करपात्री जी को वेदार्थ पारिजात पर नहीं अपितु सारे जीवन संस्कृत सेवा करने के रूप में पुरस्कृत किया जाय। सार्वदेशिक सभा के प्रधान श्री लाला रामगोपाल जी शालवाले तथा उत्तरप्रदेश की प्रतिनिधि सभा के मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी ने एकाडमी के अधिकारियों को व्यक्तिगत पत्र लिखकर निर्णय के औचित्य को चुनौती दी, परन्तु पक्षपात और गुप्त प्रलोभन ने आर्यजनों के आग्रह को ठुकरा दिया। एकाडमी ने अतिशीघ्रता में राज भवन में उत्सव आयोजित करके पुरस्कार वितरित कर दिया।

आर्यजगत् के प्रसिद्ध विद्वान् श्री पं० विशुद्धानन्द जी शास्त्री ने 'वेदार्थ पारिजात' का तर्क एवं विद्वत्तापूर्ण उत्तर 'वेदार्थ कल्पद्रुम' के नाम से दिया है जो पुस्तकाकार रूप में सार्वदेशिक सभा देहली से प्रकाशित हो रहा है। आशा है विद्वद्जन इसका अध्ययन अवश्य करेंगे। —आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०

## वानप्रस्थ दीक्षा संस्कार

जिला आर्य प्रतिनिधि सभा देवरिया के मन्त्री श्री हरिशंकर शर्मा का दिनांक ७ अप्रैल ८५ को श्री मत्चन्द्रबली गुरुकुल वासुदेवपुर में वानप्रस्थ दीक्षा संस्कार सम्पन्न हुआ। दीक्षा श्री स्वामी विवेकानन्द सरस्वती, आचार्य गुरुकुल प्रभात आश्रम भोला झाल मेरठ ने दिया। इस अवसर पर क्षेत्र के अनेक गण्यमान तथा संभ्रान्त व्यक्ति उपस्थित थे। श्री शर्मा अब 'श्री शङ्कर मुनि' हो गये हैं। मुनि ने गुरुकुल संस्था को आर्यसमाज की गौरवमयी संस्था बनाने का संकल्प लिया तथा इसको वैदिक सिद्धांतों एवं आदर्शों के प्रचार का प्रकाश स्तम्भ बनाने की घोषणा की। —डा० हलधर प्रसाद

प्रधान आर्यउप प्रतिनिधि सभा, देवरिया

—आर्यसमाज झिझाना मुजफ्फरनगर ने स्वामी कर्मानन्द पर मथुरा में हुए आक्रमण की निन्दा की और शीघ्र स्वास्थ्य लाभ की कामना की। —मन्त्री

## निर्वाचन

आर्य समाज मीरजापुर का वार्षिक निर्वाचन।

प्रधान—श्री गणेश प्रसाद गुप्त

मन्त्री—श्री डा० मधु चोपड़ा

कोषाध्यक्ष—कु० चन्द्र प्रभा अनद

—आर्यसमाज झिझाना-मुजफ्फरनगर का वार्षिक निर्वाचन २५-२-८५ को निम्न प्रकार हुआ—

प्रधान—श्री नारायण दास

मन्त्री—श्री जगदीशप्रसाद गर्ग

कोषाध्यक्ष—श्री अशोक बहादुर —मन्त्री

## आर्यमित्र के स्वामित्व के सम्बन्ध में परिशोधित विवरण

फार्म—४

प्रपत्र—८

१—प्रकाशन स्थान—भगवानदीन आर्य भास्कर प्रेस
नारायणस्वामी भवन ५-मीराबाई मार्ग, लखनऊ

२—प्रकाशन की अवधि—साप्ताहिक प्रति रविवार

३—मुद्रक का नाम—श्री विश्वम्भरदयाल गुप्त
७ ए, यूसुफ बिल्डिंग चारबाग लखनऊ
राष्ट्रीयता—भारतीय

४—प्रधान सम्पादक—श्री मनमोहन तिवारी, ९ गणेशगंज, लखनऊ
राष्ट्रीयता—भारतीय

५—सम्पादक—आचार्य रमेशचन्द्र एम०ए०, २० नेहरूनगर लखनऊ
राष्ट्रीयता—भारतीय

६—पत्र का स्वामित्व—श्रीमती आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश
५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ

मैं विश्वम्भर दयाल गुप्त घोषित करता हूं कि मेरी पूर्ण जानकारी के अनुसार ऊपर दिये गये विवरण सत्य हैं।

विश्वम्भर दयाल गुप्त

२० अप्रैल १९८५ मुद्रक-प्रकाशक 'आर्यमित्र'

५-मीराबाई मार्ग, लखनऊ

## शोक-संवेदना

श्री पं० जनार्दनदत्त शुक्ल का निधन मेरे लिये व्यक्तिगत रूप से अपार दुःख की घटना है। मुझसे अत्यधिक स्नेह करते थे और जब जहां मैं अनुरोध करता वह समय निकाल कर अवश्य योगदान देते थे।

उच्च पदस्थ अधिकारी तथा परम विद्वान् होते हुए भी वह अत्यन्त मृदु भाषी सौम्य और मिलनसार थे तथा प्रत्येक प्रार्थी की आशा पूर्ण करते थे। उत्तरप्रदेश प्रशासन द्वारा गठित नैतिक शिक्षा समिति के भी शुक्ल जी अध्यक्ष थे।

मैं शोक पूर्ण हृदय से शुक्ल जी को श्रद्धांजलि प्रस्तुत करता हूं। प्रभु दिवंगत आत्मा को शान्ति तथा शोक संतप्त परिवार व मित्रों को धैर्य प्रदान करें।

मनमोहन तिवारी

मन्त्री—आर्यप्रतिनिधि सभा, उत्तरप्रदेश

—आर्यसमाज हरजेन्द्रनगर कानपुर ने मथुरा में स्वामी कर्मानन्द पर प्राणघातक हमला किये जाने की निन्दा की और स्वामी जी के स्वास्थ्यलाभ की कामना की। —मन्त्री

# हवन यज्ञ और वृष्टि विज्ञान

(श्री यशपाल आर्यबंधु, आर्यनिवास, चन्द्रनगर मुरादाबाद २४४०३२)

हवन यज्ञ का वृष्टि विज्ञान से अत्यन्त घनिष्ठ सम्बन्ध है। किन्तु दुर्भाग्य यह है कि अन्य प्राचीन विद्वानों की भांति इस विज्ञान को भी मानव भूला बैठा है। उसे सहसा विश्वास ही नहीं होता कि यज्ञ का वृष्टि से कोई सम्बन्ध है। प्राचीन ऋषि लोग इस तथ्य से भली भांति परिचित थे, एवं वे इस विज्ञान का भरपूर उपयोग भी करते थे। किन्तु आज इसकी चर्चा करना भी अटपटा-सा लगता है। विशेष कर वेद का विद्वान् ऐसा कहे तो लोग उसे अतिशयोक्ति कहने लगते हैं, किन्तु इसी बात को कोई वैज्ञानिक कहे तो मानने को मजबूर हो जाते हैं। डा० ए० जोगाराव एम. एस. सी. डी. एम. सी. ने कुछ वर्ष पूर्व मदुरै विश्वविद्यालय में यज्ञ द्वारा वर्षा के समर्थन में कई व्याख्यान दिये थे। उन्होंने यह भी परामर्श दिया था कि इस कार्य के लिये स्वतन्त्र प्रयोगशाला स्थापित की जाये। उसमें प्राचीन यज्ञ विज्ञान के ज्ञाता और वर्तमान वैज्ञानिकों का सहयोग हो। वे स्वयं भी उसमें अवैतनिक सहयोग देने के इच्छुक थे। (द्रष्टव्य-जन-ज्ञान मासिक आश्विन सम्वत् २०३५, पृष्ठ २६) यह डा. जोगाराव कोई आर्यसमाजी सज्जन नहीं। फिर भी उन्होंने यज्ञ द्वारा वर्षा के समर्थन में व्याख्यान दिये और उस पर और भी अधिक शोध पर बल दिया।

इसके विपरीत आर्य समाजके मूर्धन्य संन्यासी और वैज्ञानिक डा. सत्य प्रकाश सरस्वती हवन यज्ञ से वर्षा की बात नहीं स्वीकारते। अपितु वे तो यहां तक कहते हैं कि महर्षि ने हवन यज्ञ से वृष्टि होने को नहीं, वृष्टि जल की शुद्धि की बात कही है। जबकि वास्तविकता यह है कि महर्षि ने हवन यज्ञ से वृष्टि होने की बात स्पष्ट रूप से स्वीकारी है।

ऋग्वेदादि भाष्य भूमिकामें महर्षि लिखते हैं कि– 'जो वायु सुगन्धित द्रव्य के परमाणुओं से युक्त होम द्वारा आकाश में चढ़ के वृष्टि जल को शुद्ध कर देता है, और उससे वृष्टि भी अधिक होती है, क्योंकि होम करके नीचे गर्मी अधिक होने से जल भी ऊपर अधिक चढ़ता है।' (वेद विषय विचार)

इतना ही नहीं इस प्रश्न के उत्तर में कि हवन यज्ञ से स्वर्ग प्राप्ति अर्थात् विशेष सुख की प्राप्ति कैसे होती है? महर्षि लिखते हैं कि 'हवन से वायुशुद्ध होकर सुवृष्टि होती है उससे शरीर निरोग और बुद्धि विशद होती है विद्या प्राप्त होती है अर्थात् स्वर्ग प्राप्ति और सुख प्राप्ति होती है'। (द्रष्टव्य पूना प्रवचन यज्ञ और संस्कार विषयक सातवां व्याख्यान)

फिर विशेष रीति से विशेष प्रकार की वेदी क्यों बनाई जाये? इसके उत्तर में महर्षि जहां अन्य अनेक बातें लिखते हैं वहां वृष्टि की बात को भी स्वीकारते हुए लिखते हैं कि— 'विशेष योजना के अनुकूल कोई भी बात किये बिना उससे विशेष कार्य नियमित समय पर प्राप्त नहीं होता, इसी तरह कच्ची ईंटों की चार अंगुल गहरी और सोलह अंगुल ऊंची गणित प्रमाण से वेदी बनाकर उसमें नियमित प्रमाण का ही मसाला लेकर प्रमाण से घृतादिक का हवन करने से अल्प व्यय में अतिशय उष्णता उत्पन्न होती है और उष्णता के कारण वायुशुद्ध होकर जल परमाणु वायु में उड़ जाते हैं और इस उष्णता के कारण वायु का घर्षण होकर विद्युत उत्पन्न होती है, और मेघ मण्डल में गड़गड़ाहट की आवाज उत्पन्न होती है। इस प्रकार हवन की विशेष योजना के कारण उष्णा विशेषता उत्पन्न होकर विशेष वृष्टि उत्पन्न होती है।

(पूना प्रवचन, वही)

महर्षि दयानन्द ने विशेष प्रकार की वेदी बनाने का प्रयोजन स्पष्ट कर दिया है। फिर भी इसके साथ सम्बद्ध कतिपय पाखण्डों का उन्होंने इन शब्दों में प्रबल खण्डन भी कर दिया है। 'वेदी की एक आध ईंट यदि टेढ़ी बैठी कि मानो यजमान मरता है इत्यादि कहना भी अप्रशस्त और निर्मूल है। यह सब लीला अर्वाचीन लोगों के मतलब सिद्धि की है।' (तत्रैव) स्पष्ट है कि महर्षि विशेष प्रकारसे वेदि का बनाया जाना भी कम व्यय में सुवृष्टि का विशेष आयोजन मानते हैं। इसपर भी कोई यह कहे कि महर्षि ने हवन यज्ञ से वृष्टि होने की बात नहीं कही तो फिर उसकी बात कितनी प्रमाणिक हो सकती है?

वेद में भी यज्ञ को 'वर्षवृद्धमसि' (यजु० १/१६) कहा है। फिर 'निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु (यजु २२/२२) वाला प्रसिद्ध मन्त्रमें इसमें साक्षी है। किन्तु पं०वीरसेनजी वेदश्रमीके शब्दोंमें-'आज आवश्यकता इस बात की है कि वर्षा के लिए 'इममद्य यज्ञं नयताम्' (यजु १/१२) इस यज्ञ-प्रक्रिया को प्राथमिकता देकर जल-समस्या का हल प्राप्त करें'। (द्रष्टव्य वैदिक सम्पदा, पृष्ठ ४२५)

दुःख है कि इस ओर कोई विशेष ध्यान नहीं दिया जा रहा है। आर्य समाज को चाहिये कि वह अपनी इस प्रतिज्ञा अथवा मान्यता को व्यवहारिक रूप से अथवा प्रयोगात्मिक रूप से सिद्ध करके दिखाये। दिल्ली विश्वविद्यालय के प्रा. घोष ने भी अवर्षन होनेपर यज्ञ द्वारा वर्षा कराने के लिये पं० वीरसेन जी वेदश्रमी को आमन्त्रित करने के लिये शासन को प्रेरणा दी थी जिसमें वे साथ रहना चाहते थे परन्तु दुर्भाग्य है हमारे देश में यज्ञ को एक धार्मिक अनुष्ठान मात्र मान कर उसके वैज्ञानिक स्वरूप को समझने एवं विकसित करने का विचार भी नहीं किया जाता।' (द्रष्टव्य जनज्ञान, आश्विन २०३५ पृष्ठ २६)

पं० वीरसेन जी वेदश्रमी के अतिरिक्त दयानन्द वैदिक शोधपीठ, दयानन्द महाविद्यालय अजमेर में संस्कृत विभाग के प्रवक्ता डा० कृष्ण पाल सिंह ने भी इस विषय पर कुछ शोध किया है। अपने एक शोध लेख में वे लिखते हैं कि—'वैदिक विज्ञान की विविध उपलब्धियों में वृष्टि विज्ञान का महत्त्वपूर्ण स्थान है। हम यह देखते हैं कि वायुमण्डलीय पर्यावरण में समय समय पर परिवर्तन होते रहने के कारण वायुमण्डलपर कुछ ऐसे प्रभाव पहुंचे हैं जिसके फलस्वरूप कहीं तो अतिवृष्टि कहीं अनावृष्टि हो जाती है। अतः सन्तुलित वृष्टि न होने से राष्ट्र के कुछ भाग अकाल की स्थिति में दिखाई पड़ते हैं। परिणाम स्वरूप इन दोनों ही अवस्थाओं में जन-जीवन अस्त-व्यस्त हो जाता है। तथा राष्ट्रीय प्रगति अवरुद्ध हो जाती है।

यद्यपि विश्व के वैज्ञानिकों द्वारा पर्यावरण शोधने का कार्य किया जा रहा है तथापि विशेष उपलब्धि अभी नहीं हो सकी है, साथ ही पाश्चात्य देशस्थ वैज्ञानिकों ने कृतिम वर्षा कराने में कुछ सफलता प्राप्त की है। इस प्रक्रिया में मेघ मण्डल के ऊपर कुछ रसायनिक पदार्थों का छिड़काव करने से कृतिम वृष्टि की जाती है, परन्तु इस पद्धति से जो

(शेष पृष्ठ ८ पर)

# अग्निदेव

(श्री धर्मवीर विद्यालंकार –४ अशोकनगर पीलीभीत)

(गतांक से आगे)

इसी प्रकार पार्थिव अग्नि के प्रयोग के नित नये आविष्कार हो रहे हैं। लकड़ी, उपले, कोयला, मिट्टी का तेल, पेट्रोल, डीजल आदि नये नये साधनों से उसे पाया जारहा है। विभिन्न प्रकार से उसका उपयोग किया जा रहा है। हम प्रतिदिन देखते रहे कि चूल्हे पर चढ़ी दाल का ढक्कन गिर जाता है। यह सामान्य-सी बात है। इस पर शोध हुआ। इस भाप के दबाव को नियन्त्रित करने का साधन प्रेशर कुकर बना। इससे कम ईंधन में, कम समय में, कम कष्ट से गृहिणी को बहुत सुख मिला। साथ ही भोजन के विटामीन भी भोज्य पदार्थ में बने रहे। भोजन की पौष्टिकता बनी रही, नष्ट नहीं हुई। इसी भाप की शक्ति से रेल इंजिन बने। तदुपरान्त इसी सिद्धांत पर, पेट्रोल को विद्युत् तरङ्ग से जला, उसकी गैस के दबाव से कार–बस–ट्रक–मोटर साइकिलों के उपयोग से सुख-सुविधा बढ़ी। इसमें विद्युत् तरङ्ग से जला भाप बनाया उस भाप से इंजिन चला, कारचली और इंजिन की गति से डायनमो चला। डायनमो से फिर विद्युत बनी। विद्युत् गति में, गति विद्युत् में बदली। मनुष्य ने इन गुणों का लाभ पाया। यात्रा सरल हुई। महीनों की दूरी दिनों और घण्टों में बदली। कृषि कार्य आसान हुआ। हरित क्रान्ति को बल मिला। फिर वायु-यान और उपग्रह आकाश में मंडरा रहे हैं। दूर नक्षत्रों ग्रहों के गुण-स्वभाव मालूम हो रहे हैं।

यह पुराने और नये ऋषियों से स्तुति पाये अग्नि का चमत्कार है। अज्ञानी पुरुष, पशु-पक्षी-कीट-पतङ्ग, औषधियां-वनस्पतियां भी इस पार्थिव अग्नि से लाभान्वित हो रहे हैं। इस अग्नि को जितना अधिक जानते हैं यह अग्नि उतना ही अधिक सुख प्रदान करता है। अग्निहोत्र के समय प्रज्वलित यह अग्नि चतुर्विध पदार्थों के शाकल्य से मात्र वायु मण्डल को ही नहीं, जल और पार्थिव पदार्थों को शुद्ध कर रहा है। रोगनाशक और पुष्टिकारक बना रहा है। यह हवि द्युलोक तक क प्रभावित करती है, अन्तरिक्ष को प्रभावित करता है। मेघ, वर्षा, अन्न, तेज-वीर्य, घृत-यज्ञ के चक्र में यही अग्नि मुख्य भूमिका निभा रही है

इस दैविक अग्नि की स्तुति (अनुसन्धान) से नये-पुराने सभी ऋषि मनुष्य, अन्य प्राणी, वनस्पतियां सुख लाभ प्राप्त कर रहे हैं। सभी आपसी सहयोग से, मैत्री से, सामञ्जस्य से, आनन्दित हैं। ये अग्निदेव सब के योगक्षेम की भरपूर आपूर्ति करते हुए नित नए और रमणीय हैं।

**आधिभौतिक व्याख्यान—**

प्राणी मात्र के शरीर में अग्निदेव महत्त्वपूर्ण कार्य करते हैं। शरीर का स्वास्थ्य सूचक एक निश्चित तापमान है। इसके कम हो जाने पर कमजोरी तथा अधिक हो जाने पर बुखार होता है। दोनों ही अवस्थाओं में शरीर अस्वस्थ होता है तथा इसमें यथोचित कार्य-क्षमता नहीं रहती। शारीरिक तापमान को स्थायी बनाये रखने के लिये विभिन्न आसन, प्राणायाम और औषधियों के गुण-कर्म-स्वभाव को जानने के लिए नित नए प्रयोग हो रहे हैं।

शरीर में एक अग्नि और भी है, जो अन्न को पचाने का काम करती है। इसके बन्द होने पर भोजन बन्द हो जाता है। अनेकों रोग शरीर में प्रवेश पाते हैं। इसे नियमित करने के हेतु आसन, प्राणायाम और अनुकूल औषधियों का प्रयोग किया जाता है। औषधियों के गुण-कर्म-स्वभाव का अनुसन्धान भी जारी है। यह अग्नि कभी-कभी आवश्यकता से अधिक बढ़ता है तो यह भी अनेकों रोगों को उत्पन्न करता है। इसके लिये भी औषधियां हैं।

**अग्निदेव (आधिभौतिक)**

प्राण, अपान, उदान, समान और व्यान ये ५ मुख्य प्राण हैं। ये भी शरीर की अग्नि को प्रज्वलित रखने और नियन्त्रित करते हुए, शरीर, इन्द्रियों और मन को स्वस्थ रखते हैं।

शरीर में सात ज्वालायें इसी अग्नि की जल रही है। इनके सात स्थान हैं, चक्षु, मुख, नासिका, श्रोत्र, त्वचा, वायु और उपस्थ। ये सातों इन्द्रियां ही शरीर की सात ज्वालायें हैं। ये दस प्राणों की अग्नियों से भिन्न हैं।

इस शरीर में एक प्रमुख महत्त्वपूर्ण अग्नि और है–वह है, 'मन' यह 'ज्योतिषां ज्योति' है। इसका आकार ज्योति से भी सूक्ष्म है। प्रकाश से भी इसकी गति अधिक है। यह कभी नहीं सोता सदा जागता है मनुष्य के जागते तो यह दूर-दूर भाग जाता है, सोते हुए भी दूर-दूर चला जाता है। शकुन्तला का मन दुष्यन्त की ओर भागा हुआ था, तभी वह ऋषि दुर्वासा के आगमन को न जान पायी और शापित हुई। गणित के या व्याकरण के पीरियड में छात्र का मन क्रिकेट का मैच देख रहा होता है। यह प्रथा थी, बलवान् है और दृढ़ है। चल पड़े तो रोक नहीं सकते। अड़ जाय तो हिला नहीं सकते। महर्षि दयानन्द चल पड़े तो रुके नहीं। दृढ़ हो गए कि सत्य ही कहूंगा तो डिगे नहीं। चाहे कितनी बार विषपान किया। शराबी प्रति दिन प्रातः शपथ लेता है। पर सांझ होते ही मयखाने की ओर जाने से रुक नहीं सकता। स्वामी श्रद्धानन्द, वीर आर्यपथिक लेखराम, महात्मा हंसराज आदि इसी मानसिक शक्ति से, सतत श्रम, लगन, स्वाध्याय और उपकार में लगे रहे। ऊपर हो गए। समुद्र में चल रही नाव को जैसे वायु बलात् बहाकर ले जाती है, वैसे ही मन मनुष्य को विषयों की ओर खींचकर ले जाता है। यह सारथि है, इन्द्रियां घोड़े हैं। आत्मा रथी और शरीर रथ है। इसके निरोध से काम, क्रोध, लोभ, मोह, मद, मत्सर पर विजय मिलती है। मन के नियन्त्रण से ही यम, नियम, आसन, प्राणायाम, धारणा, ध्यान, समाधि ( अष्टाङ्ग योग ) सिद्ध कर, जन्म-मरण के बंधन से छूटकर मनुष्य निःश्रेयस पाता है। मोक्ष मनुष्य का अन्तिम उद्देश्य है ही, साधारण जीवन में भी मन को अग्नि के प्रज्वलित रखने का चमत्कार देखा जा सकता है।

देश धर्म और मनुष्य मात्र के कल्याण के लिये बलिदान होने की प्रेरणा यहीं मन में प्रदीप्त अग्नि से मिलती है। महाराणा प्रताप, शिवा जी, चन्द्रगुप्त मौर्य, श्री कृष्ण, युधिष्ठिर, रामचन्द्र, लक्ष्मण के हृदयों में यही अग्नि जल रही थी जिसके कारण उन्होंने पापी को हराया और सुख साम्राज्य फैलाया। न्यायपूर्ण सुख-समृद्धि का पर्याय ही 'राम-राज्य' बन गया। देश को कुकर्मियों,विदेशियों, लुटेरों के बचाने के लिए प्रताप और शिवाजी जीवन भर संघर्ष करते रहे। देश के हित में अपने निजी हित को तुच्छ समझा। बालक हकीकत राय, वीर कहलाया। धर्म की वेदी प्राणों को न्यौछावर कर दिया। जिस माता ने 'धर्म की अग्नि' हकीकत के हृदय में जलाई, उसी के हृदय की अग्नि को 'मोह' ने बुझा

( शेष पृष्ठ १२ पर)

# वेदोपनिषद् काव्यमाला (१)

## (यजुर्वेद का चालिसवाँ अध्याय, ब्रह्म-सूक्त, ईशोपनिषद्)

(श्री चन्द्र भूषणसिंह 'सुमन' बी.ए., वेदविशारद, परास, गोण्डा)

असुर्य्या नाम ते लोकाऽन्धेन तमसावृताः ।
तांस्ते प्रेत्यापि गच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः ।।३।।

आतमघाती जे नर आहीं, करहिं पाप नहिं ईश डेराहीं ।
ते असुर्य लोकहिं को जावैं, ऐसी योनि आंख नहिं पावैं ।
काम क्रोध वश जो जड़ आये, सदा विषय में फिरैं भुलाये ।
ईश्वर नाम उड़ावहिं धूली, विद्या-ज्ञान-धर्म सब भूली ।
मांस खाय मदिरा कर पाना, स्वारथ रत परलोक नसाना ।
जो अपने को ब्रह्म बतावैं, ते नर घोर नरक को पावैं ।
करहिं कुतर्क वेद न मानहिं, बुद्धि मलीन कहाँ से जानहिं ।
मांस दुग्ध जो एक लगावा, ताको उत्तर याही पावा ।
होय अनन्द दुग्ध के निकसे, तृण जल भक्ष संयोग निकरसे ।
जीव-दुःख दै वस्तु जो पाई, ताहि अधर्महिं वेदहि गाई ।
अबहीं कुशल समय है भाई, ताते सत्संगति मन लाई ।

वेद तत्व को बूझि कै, पाय यथारथ ज्ञान ।
जग में रहो अनन्द से, जो चाहो कल्यान ।।३

अनेजदेकं मनसो जवीयो नैनद्देवा आप्नुवन् पूर्वमर्षत् ।
तद्धावतोऽन्यानत्येति तिष्ठत्तस्मिन्नपो मातरिश्वा दधाति ।।४।।
एकहिं ब्रह्म अकम्प अहाई, मन की गति से आगे जाई ।
विषय रूप नेत्रन कर आहीं, तेहि को गम्य ईश में नाहीं ।
व्यापक निश्चल वेद बतावा, जीव नियम करि बद्ध चलावा ।
जिमि नभ पवन मेघ कर धाता, जीव कर्मफल ईश्वर दाता ।
जिनकी रुचि ईश्वर के नामा, धन पराव नहिं तिनको कामा ।
जब सब में आतम है ऐका, किससे घृणा तजं मन टेका ।

रे मन मूरख प्रभुहिं भज, करिय विषय मत ध्यान ।
मुक्ति अचल सुख पायगा, नर तन सुफल सुजान ।।४।।

तदेजति तन्नैजति तद्दूरे तद्वन्तिके ।
तदन्तरस्य सर्वस्य तदु सर्वस्यास्य बाह्यतः ।।५।।

चलत जान सब मे प्रभु वासा, स्थिर है सबके वह पासा ।
हैं अति निकट देखि नहिं जाई, इतनी दूर नेत्र नहिं पाई ।
मन जहं जाय ईश तहं ध्याना, बैठै शान्त न करै गुमाना ।
पुरुषारथ सब काम सिधाई, बलहिं हीन नहिं आतम पाई ।
मन निर्बल से लाभ उठावें, एक समय एक विषय को ध्यावें ।
मन चाहा सुख वाही पावा, जो आलस नहिं जन्म गंवावा ।
विषय वासना फिरैं भुलाना, सो सपनेहुं नहिं ईश्वर जाना ।
मृग तृष्णा इव धोखा खाई, घृत डाले नहिं अगिन बुझाई ।
पुष्प गन्ध जिमि देखि न जाई, निराकार वह ईश्वर भाई ।
ज्ञान नेत्र से प्रभु को देखो, कर्ता सृष्टि विलक्षण पेखो ।
अमर वेलि बिन मूल बढ़ावा, वाही देवध्यान उर लावा ।

(पृष्ठ ६ का शेष)

जल उपलब्ध होता है वह रासायनिक पदार्थोंसे मिश्रित हो जाने से वह सिंचाई के पूर्णरूपसे योग्य नहीं होता । दूसरे इस प्रकार की यह कृत्रिम वृष्टि तभी सम्भव हो सकती है जब मेघसमुदाय की अन्तरिक्ष में विद्यमानता हो तथा वृष्टि कारक गुणों से युत हो । यदि अन्तरिक्ष में मेघ मण्डल की विद्यमानता न हो तो यह वैज्ञानिकों की कृत्रिमप्रक्रिया प्रायः निष्फल हो जाती है । अतः कृत्रिम वृष्टि कराने के लिए ऐसी पद्धति के अन्वेषण की आवश्यकता है जिसके द्वारा अन्तरिक्ष में यदि मेघ हैं तो बरसाया जा सके और यदि अन्तरिक्ष मेघों से रहित है तो मेघोत्पत्ति करके वृष्टि कराई जा सके' ।

(द्रष्टव्य-आर्य पुनर्गठन अजमेर पृष्ठ ३)

ऊपर हमने अनावृष्टि की अवस्थामें कृतिम वर्षा की बात कही है । आज का वैज्ञानिक भले ही कृत्रिम वर्षा कराने में सफल हो गया है । किन्तु वह अति वृष्टि को रोकने में स्वयं को असमर्थ पा रहा है । जब कि अतिवृष्टि भी कम हानिकारक नहीं । हवन यज्ञ की यह विशेषता है कि वह वृष्टि को नियमित करता है । अन्यथा 'निकामे निकामे नः पर्जन्यो वर्षतु' इस वेदवाक्य का ही क्या रहा । वेद का मन्त्रयह बता रहा है कि इच्छित अवसरों पर वर्षा कराई जा सकती है । यदि वर्षा का पर्यावरण की शुद्धि के साथ कोई सम्बन्ध है, जैसा कि डा० कृष्ण पाल सिंह के उद्धरण में कहा गया है, तो पर्यावरण की शुद्धि में यज्ञ की भूमिका निर्विवाद सिद्ध है । हम आचार्य वागीश जी के इन शब्दों से पूर्णतया सहमत हैं कि—

'विश्व के तमाम वैज्ञानिक मिल कर बहुत सोच विचार और अनुसंधान के बाद जो भी कोई उपाय सोचेंगे, उसमें किसी न किसी रूप में अग्नि के साथ प्रदूषणनाशक पदार्थों का संयोग अवश्य सम्मिलित करना पड़ेगा और इस तरह वह अग्निहोत्र का ही बदला रूप होगा ।' आवश्यकता इस बात की है कि यज्ञ और वृष्टि विज्ञान पर व्यापक एवं गम्भीर अनुसन्धान हो । यज्ञ को कोरा एक धार्मिक कृत्य या कर्मकाण्ड न समझ कर उसके वैज्ञानिक स्वरूप पर अनुसंधान किया जाना चाहिए ।

—आर्य समाज लालगंज (राय बरेली में रामनवमी पर्व मनाया गया । शकुनचन्द्र गुप्त मन्त्री

—आर्य समाज सहतवार (बलिया) मे ३० मार्च को गायघाट के मेले में वैदिक धर्म का प्रचार किया गया । सुदर्शन सिंह

—गुरुकुल महाविद्यालय वैद्यनाथ धाम बिहार का उत्सव ३०-३१ मार्च को समारोह से मनाया गया । आचार्य

११ नवम्बर ८४ को ग्राम सबीरपुर (सहारनपुर) में आर्य समाज की स्थापना श्री आर्य भिक्षुजी (भूतपूर्व चरण सिंह आर्य) द्वारा की गयी । इस के प्रधान श्री जहानसिंह, मंत्री फूलसिंह और कोषाध्यक्ष श्री ओमपाल सिंह चुने गये । आचार्य गुरुकुल ततारपुर

—आर्य समाज सिरसागंज में २४ मार्च को आर्य समाज स्थापना दिवस मनाया गया । यतीन्द्र प्रताप मंत्री

---

अबहिं सबेरा कुशल है, आगे दुःख को रूप ।
जन्म-मरण पुनि-पुनि लहै, अज्ञ अकोविद भूप ।।५।।

## महर्षि दयानन्द का संसार पर महान् उपकार है

### श्रीमंत विजयाराजे सिंधिया

ग्वालियर २४ मार्च। महर्षि दयानन्द सरस्वती ऐसी विभूति पैदा हुई, जिन्होंने हमें सत्य पर चलने का मार्ग बताया और छुआछूत की रूढ़िवादिता जैसे गलत विचारों को बदला। महर्षि दयानन्द का इस संसार पर महान् उपकार है। ये शब्द आर्यसमाज चित्र गुप्तगंज, लश्कर के ५९ वें वार्षिक उत्सव के अन्तिम दिन के समारोह में मुख्य अतिथि के रूप में श्रीमंत विजयाराजे सिंधिया ने कहे। आपने कहा कि आज देश में तनाव और अशान्ति का वातावरण बहुत बढ़ गया है। मानव सुख शांति की खोज में दौड़ लगा रहा है, लेकिन वह और फंसता चला जा रहा है, अतः आज हमें ऐसी विभूति की आवश्यकता है, जो इस देश को अन्धकार के गर्त से उभार सके। इसके लिए आर्य समाज अपने कार्य में तेजी लायें। आपने कहा कि सभी पहलुओं के साथ साथ हमें अपना एक धर्म नहीं भूलना चाहिए। उन्होंने यह भी कहा कि पीताम्बर पीठ के मेरे गुरु महाराज भी कहते थे कि दयानन्द सरस्वती को असमय ही मार डाला। वे उनके गुणों को गाते थकते नहीं थे।

'महर्षि दयानन्द और विश्वकल्याण' विषय पर बोलते हुए, स्वामी जगदीश्वरानन्द ने कहा कि विश्व कल्याण का साधन एक ही है कि हम वेद की शरण में जायें। वेद केवल हिन्दुओं या भारत के लिये नहीं, बल्कि सारे संसार के लिये हैं। वेद की शिक्षा ऐसी है, जिससे मानव का कल्याण हो सकता है।

उत्सव २२ से २४ मार्च तक धूमधाम से मनाया गया।

मन्त्री आर्य समाज चित्रगुप्तगंज, लश्कर

## आर्य नेताओं को रिहा करने की मांग

आर्य समाज सीसामऊ में हुई सभा में मर्यादा पुरुषोत्तम राम चन्द्र जी को श्रद्धाञ्जलि अर्पित करते हुए वक्ताओं ने उनके आदर्श चरित्र को जीवन में धारण करने पर बल दिया तथा रामजन्मभूमि, कृष्ण जन्मभूमि एवं वाराणसी के विश्वनाथ मंदिर पर किये गये अवैध कब्जे को हटाकर उसे वास्तविक उत्तराधिकारियों को सौंपने अथवा उसे पुरातत्व विभाग को देने की मांग की, क्योंकि सत्ता व अन्याय के बल पर ली गई वस्तु वापिस दिलाना राज्य का प्रमुख दायित्व होता है। इस सम्बंध में एक प्रस्ताव पारित कर उत्तर प्रदेश शासन को भेजा गया जिसकी प्रति केंद्र सरकार को भी प्रेषित की गयी।

एक अन्य प्रस्ताव में केंद्र सरकार से मांग की गई कि जिस प्रकार श्री लोंगोवाल आदि को रिहा किया गया उसी प्रकार पंजाब में जिन २९ (उनतीस) आर्य नेताओं को उग्र अवधि में बंदी बनाया गया था उन्हें भी न्यायोचित आधार पर बिना शर्त रिहा किया जाय। अथवा उन पर तुरन्त मुकदमे चलाये जायें। पक्षपातपूर्ण व्यवहार से तो सरकार की छवि धूमिल होगी एवं अन्य वर्गों में असंतोष उत्पन्न होगा। पञ्जाब में पुनः उभर रहे आतंकवाद को दबाकर अन्य वर्गों में सुरक्षा की भावना उत्पन्न करने की मांग की गई।

सभा की अध्यक्षता डा० सुखदेव जी ने की तथा उसे सर्व श्री पं० लक्ष्मण कुमार शास्त्री, रिपुदमन कुमार एवं भगवान दास आदि ने सम्बोधित किया। रिपुदमन कुमार मन्त्री

## २०० रु० मासिक छात्रवृत्ति प्राप्त करें

गुरुकुल सिंह पुरा-रोहतक में महर्षि दयानन्द के मन्तव्यानुसार आर्ष पाठ-विधि से अध्ययन करने के इच्छुक छात्रों के लिये विशेष व्यवस्था की गयी है। अध्ययनरत १० छात्रों को २०० रु० प्रतिमास छात्रवृत्ति दी जावेगी। प्रवेश के लिये न्यूनतम दसवींकक्षा उत्तीर्ण होना आवश्यक है। छात्रों के लिये महर्षि दयानन्द विश्व विद्यालय रोहतक की आर्ष विभाग की विशारद, शास्त्री एवं आचार्य परीक्षायें देने की भी व्यवस्था रहेगी। छात्रों को वैदिककर्मकाण्ड तथा आर्यसिद्धांतों का मर्मज्ञ बनाया जायेगा तथा वक्तृत्व कला एवं लेखन की विशेष शिक्षा दी जावेगी।

आचार्य द्विजरत्न

## सहकारी हस्तक्षेप अनुचित

आर्य समाज अजमेर की प्रबन्धसमिति इस बात पर खेद और चिन्ता व्यक्त करती है कि आर्य समाज द्वारा स्थापित शिक्षण संस्थायें जिनका संचालन उसके द्वारा निर्मित 'आर्य समाज शिक्षा सभा अजमेर करती है, उनमें और विशेष कर दयानन्द कालेज अजमेर के आन्तरिक प्रबंध में राजस्थान राज्य सरकार का अनधिकृत और अनुचित हस्तक्षेप बढ़ता जा रहा है। उदाहरण के लिए राजस्थान सरकार ने स्वयं अपने द्वारा स्वीकृत नियमों के विरुद्ध दयानन्द कालेज का लगभग दो लाख रुपये मासिक का अनुदान मई १९८४ से रोक दिया है। उपमंत्री

—महर्षि दयानन्दार्य गुरुकुल कृष्णपुर (फर्रुखाबाद में महर्षि दयानंद बलिदान शताब्दी समारोह १६ से १८ मार्च तक मनाया गया।

आचार्य चन्द्रदेवशास्त्री कुलपति

—आर्य समाज शाहगंज का वार्षिक उत्सव २६ से २९ मार्च तक समारोह से मनाया गया। वेद प्रकाश आर्य मंत्री

—जिला सभा उन्नाव के तत्वावधान में २९, ३० मार्च को मेला अलोप देवी कैलांव में वेद प्रचार किया गया। और ५ से ७ अप्रैल तक नवाबगंज मेले में प्रचार किया गया। आचार्य शिवदास शास्त्री

—७ अप्रैल को ठिकाना (मेरठ) में श्री हरीसिंह व श्रीपाल आर्य की प्रेरणा से नवीन आर्यसमाज की स्थापना की गई है, इसके प्रधान श्री गोपी चन्द और मंत्री श्री महिपाल सिंह चुने गये हैं।

श्रीपाल आर्योपदेशक, आर्यभवन-खेड़ा हटाना (मेरठ)

—१५-१६ अप्रैल को आर्य समाज सराय लोका (जौनपुर) का वार्षिक उत्सव मनाया गया। मन्त्री

—बहसूमा मेरठ में नवीन आर्य समाज की स्थापना की गई है। इसके प्रधान श्री राजेन्द्र पाल और मन्त्री श्री पं० व्रज भूषण जी चुने गए। रामपाल शास्त्री मंत्री सदापुर

—आर्य समाज उन्नाव का वार्षिक २१ से २३ अप्रैल तक मनाया गया। मंत्री

—२५ मार्च को पाकड़पुर, पो० माहुल (आजमगढ़) में श्री स्वामी सुकर्मानन्द जी द्वारा नवीन आर्य समाज की स्थापना की गई है। इसके प्रधान श्री स्वामी राजेन्द्र और मन्त्री श्री जनार्दन उपाध्याय चुने गए हैं। मंत्री

# अभिनन्दन समारोह समिति की बैठक कार्यवाही, ९ मार्च, १९८५

श्रद्धेय लाला रामगोपाल जी शालवाले के अभिनन्दन समारोह के सम्बन्ध में बैठक आर्य समाज दीवान हाल में आज सायंकाल ६ बजे श्री सोमनाथ जी मरवाह की अध्यक्षता में संपन्न हुई।

उपस्थितिः

१–श्री सोमनाथ मरवाह (अध्यक्ष)　५–श्री जगदीश प्रसाद वैदिक
२–डा० आनन्द प्रकाश (संयोजक)　६–श्री जयनारायण अरुण
३–पं० सच्चिदानन्द शास्त्री　७–श्री सुरेन्द्र हिन्दी (विशेष)
४–डा० धर्मपाल आर्य　८–श्री लक्ष्मी चन्द (विशेष)

ईश प्रार्थना के साथ सभा की कार्यवाही प्रारम्भ हुई। सर्व प्रथम संयोजक डा० आनन्द प्रकाश जी ने पिछली मीटिंग के निश्चयों और उनके अनुसार अब तक हुए कार्य प्रगतियां से अवगत कराया। इसके उपरांत कार्य को गति देने के सम्बन्ध में निम्न निर्णय लिए गए।

१– अभिनन्दन समारोह का कार्यक्रम १ व २ जून, १९८५ को दिल्ली के ताल कटोरा स्टेडियम में होगा।

२– अभिनन्दन ग्रन्थ का विमोचन प्रधान मन्त्री श्री राजीव गांधी जी अथवा राष्ट्रपति महामहिम ज्ञानी जैलसिंह जी से कराने का प्रयास किया जायेगा।

३– अभिनन्दन ग्रन्थ का भाग—२ शीघ्र छापा जाय। इसके लिए निम्न व्यक्तियों की एक समिति का गठन किया गया—पं० सच्चिदानन्द शास्त्री (इन्चार्ज), डा० धर्मपाल, श्री जगदीश प्रसाद वैदिक, श्री जयनारायण अरुण, श्री ब्रह्मदत्त स्नातक और श्री सुरेन्द्र कुमार हिन्दी।

४– अभिनंदन समारोह पर श्रद्धेय लाला जी के सम्मान राशि के रूप में कम से कम ११ लाख रुपये की थैली भेंट करने का भी निर्णय लिया गया। धन संग्रह के लिये निम्न व्यक्तियों की कमेटी बनाई गई—श्री सोमनाथ जी मरवाह (इंचार्ज) श्री इन्द्रराज जी (मेरठ), श्री ओमप्रकाश जी त्यागी (सभा मंत्री), माननीय सेठ श्री प्रताप सिंह शूरजी वल्लभदास (बम्बई), श्री सत्यदेव जी भारद्वाज (नैरोबी) श्री सेठ ओ० पी० गोयल जी, श्री सूर्यदेव (दिल्ली), प्रो० वेदव्यास जी (दिल्ली), श्री रामनाथ जी सहगल (दिल्ली), श्री सत्यानंद जी मुंजालल (लुधियाना) और श्री गजानंद जी आर्य (कलकत्ता)।

[क] धन संग्रह रसीद बुकों पर किया जायगा।

[ख] धन संग्रह के मामले में सभी आर्य प्रतिनिधि सभाओं के प्रधान और मंत्री तथा विशिष्ट व्यक्तियों की एक बैठक आमंत्रित की जावे।

५–अभिनंदन समारोह के बारे में आर्य पत्रों में समाचार प्रकाशित किया जाय।

अध्यक्ष महोदय के प्रति धन्यवाद ज्ञापित करते हुए शांति पाठ के साथ बैठक की कार्यवाही समाप्त हुई।

डा० आनंद प्रकाश (संयोजक)

# उन्मुक्त रूप से सहायता कीजिए

विगत दिसम्बर १९८४ की दो तीन की रात्रि भूपाल के लिये काल रात्रि थी जब कारबोडाइड गैस के रिसन से हजारों मजदूर और नागरिक मौत के मुंह में गये कितने अपंग और बे घर हो गये।

दयानन्द सेवाश्रम संघ मध्य प्रदेश आर्य समाज टी० टी० नगर भोपाल गैस पीड़ितों के सहायतार्थ शिविर चला रहा है—दवाई दे रहा है और मानवीय सेवा कार्य में संलग्न है। आर्य जनों से पूर्ण सहयोग की अपील है तथा इस समाज सेवी संगठन को आर्थिक सहायता भेजी जाय।

मैं अपील करता हूं कि सभी समाजें और आर्य जन यथा शक्ति धन राशि भेज कर सेवाश्रम संघ के हाथ दृढ़ करेंगे। मनमोहन तिवारी

मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश

# आर्य समाज भवन निर्माण हेतु अपील

आर्य समाज सावली आदि पंचपुरी डाक घर बेजरी, जिला पौड़ी गढ़वाल का भवन क्षति ग्रस्त है, और आवश्यकता है कि उसका यथा सम्भव शीघ्र ही पुनरुद्धार कराया जाय। अतः प्रदेश और बाहरके आर्य जनों आर्य समाजों से अपील है कि कि आर्थिक सहायता उपर्युक्त पते पर भेज कर जर्जर आर्य समाज के भवन निर्माण में उदार सहयोग प्रदान करेंगे। मनमोहन तिवारी मन्त्री

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश

## आर्य जगत्

—आर्य समाज कृष्ण नगर मथुरा ने ३१ मार्च को राम नवमी महोत्सव मनाया। रामकुमार प्रधान

—महर्षि दयानन्द सरस्वती स्मृति भवन जोधपुर में १६ से १३ जून तक आर्य पुरोहित प्रशिक्षण शिविर आयोजित होगा। मन्त्री

—१० मार्च को शिवशंकरी आर्य धर्मशाला मीरखापुर में श्री महानन्द जी भजनोपदेशक का जिला सभा की ओर से अभिनन्दन किया गया। बेचन सिंह मन्त्री

—८ से २२ फरवरी तक आर्य समाज मवाना (मेरठ) में शताब्दी मारोह एवं ऋषि बोध पर्व मनाया गया। मन्त्री

आर्य समाज ने श्री स्वामी कर्मानन्द जी पर मथुरा में अराजक तत्वों द्वारा किये गए घातक प्रहार की निन्दा तथा भर्त्सना की।

कान्ति प्रकाश मन्त्री

—आर्य समाज गोनी (हरदोई) के तत्वावधान में आर्य समाज महगवां, आर्य समाज बेनीगंज में श्री विश्वंभर दत्त शास्त्री श्री नेमप्रकाश एवं उदय प्रकाश जी द्वारा वैदिक धर्म का प्रचार कराया गया।

बैजनाथ शर्मा प्रधान

—आर्य समाज संभल ने श्री स्वामी कर्मानन्द जी पर मथुरामें प्राणघातक आक्रमण करने की घोर निन्दा की है, और श्री स्वामी जी को शीघ्र स्वस्थ करने के लिये प्रभु से प्रार्थना की है। नरेन्द्र प्रकाश मन्त्री

—गढ़िया छिनकौरी (मैनपुरी) के श्री स्नेह वीर सिंह के पुत्र श्री देवेन्द्र सिंह का हृदय गति रुक जाने से १४ मार्च को देहान्त हो गया। आर्य समाज पटौरा ने शोक सहानुभूति प्रकट की।

लालतासिंह मन्त्री

## सभा के निम्न प्रचारकों की सेवाएं समाप्त

जिलों की समस्त आर्यसमाजों एवं आर्य सज्जनों को सूचित किया जाता है कि सभा के निम्नलिखित भजनोपदेशकों की सेवायें सभा से पृथक कर दी गई हैं। अतः निम्नलिखित भजनोपदेशकों का सम्बन्ध सभा से सीधे नहीं है—सूचनार्थ।

१— श्री राजेशकुमार जी द्विवेदी, मु०—कहारान, पो०—नवाबगंज गोंडा
२— „ हरदेवसिंह जी, ग्राम-हकीमपुर, पो०-जनसुटी ( मथुरा )
३— „ विन्देश्वरीसिंह, के-५६।१०७, गोलाबाग ( ओम् झंडा वाला मकान ) औसानगंज वाराणसी
४— „ देवमुनि वानप्रस्थी, वेदकुटी ग्राम—भगवानपुर, पो०—राजावाला ( देहरादून )
५— „ शिवनाथ सिंह, शर्मा मुद्रालय—सम्भल ( मुरादाबाद )
६— „ रामचन्द्र शर्मा, रुस्तमपुर ग्यावली—मुरादाबाद
७— „ वीरपाल, ग्राम, पो०—धतूरी ( बुलन्द शहर )
८— „ अर्जुनसिंह जी, ग्राम, पो०—सांथरा ( मैनपुरी )
९— „ मनोहर स्वरूप, स्थान, पो०—पाली ( हरदोई )

स्वामी कर्मानंद अधिष्ठाता उपदेश विभाग, आर्य प्रतिनिधि सभा ५, मीराबाई मार्ग लखनऊ

मनमोहन तिवारी मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश लखनऊ

## महात्वपूर्ण—अनुरोध

प्रदेश की समस्त जिला उप प्रतिनिधि सभा के अधिकारियों से अनुरोध है कि अपने जनपद में व्यापक वैदिक सिद्धांतों के प्रचार हेतु कम से कम एक भजनोपदेशक सवैतनिक का प्रबन्ध करें तथा उनसे अधिकसे अधिक प्रचारकार्य करायेंजिससे देश और समाजमें जागृति आवे।

प्रचारकों के कार्यक्रमों की एक प्रतिलिपि सभा कार्यालय में भी प्रेषित की जाय।

स्वामी कर्मानंद अधिष्ठाता उपदेश-प्रचार विभाग

मनमोहन तिवारी सभा मंत्री आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर-प्रदेश

—आर्य समाज श्री चक्रपुर (फर्रुखाबाद) के प्रधान श्री मंकूलाल आर्य ने डा० स्वामी दिव्यानन्द सरस्वती से वानप्रस्थ आश्रम की दीक्षा ली है। मंकूलाल



—आर्य समाज गया का वार्षिकोत्सव धूमधाम से मनाया गया। इस अवसरपर वेदसम्मेलन, महिला सम्मेलन, गौ रक्षा सम्मेलन, राष्ट्र रक्षा सम्मेलन आदि हुए। बड़े-बड़े विद्वान् पधारे। मन्त्री

—आर्य समाज केराकत का वार्षिक उत्सव ६ से ८ अप्रैल तक मनाया गया। मन्त्री

—गोविन्द नगर कानपुर की संयुक्त समाजों ने श्रीराम का जन्मोत्सव समारोह से मनाया।

श्यामप्रकाश शास्त्री मंत्री

## महावीरगंज अलीगंज मेला में प्रचार

आर्य समाज निराला नगर तथा आर्य समाज अलीगंज महावीरगंज लखनऊ के तत्वावधान में दिनांक ७ मई मंगलवार को वैदिक धर्म का महावीर गंज मेले में प्रचार का आयोजन किया गया है। सभी आर्य समाजों तथा उपआर्य प्रतिनिधि सभा का सहयोग प्रार्थनीय है। उपदेशक भजनोपदेशक पधार कर प्रचार को सफल बनाने की कृपा करें।

देवी प्रसाद श्रीवास्तव
मन्त्री आर्य समाज निराला नगर लखनऊ।

## उत्सव

सर्व सज्जनो को विदित हो कि आर्ष गुरुकुल संस्कृत विद्यापीठ देवरी प्रहलादपुर सोरों एटा का बीसवां वार्षिकोत्सव दिनाङ्क ३-४-५ मई १९८५ को सम्पन्न होने जा रहा है। सभी सज्जन उत्सव में सम्मलित होकर उत्सव की शोभा को बढ़ायें। प्रयोजक स्वामी मिथिलेश

आर्य समाज रसूलपुर

आर्य समाज रसूलपुर ( बदायूं ) का वार्षिकोत्सव २६ से २८ मई तक मनाया जायगा। मन्त्री

आर्य समाज विद्युत गृह कासिमपुर

आर्य समाज विद्युत गृह कासिमपुर (अलीगढ़) का वार्षिक उत्सव १२, १३, १४ मई को मनाया जायगा। चन्द्रपाल सिंह मन्त्री

—आर्य समाज बरबीघा ( मुंगेर ) ने आर्य समाज स्थापना दिवस मनाया। मन्त्री

## स्वामी जी पर आक्रमण की निन्दा

आर्य समाज अमरोहा ने मथुरा में आर्य जगत् के प्रसिद्ध संन्यासी श्री स्वामी कर्मानन्द जी पर अराजक तत्वों द्वारा किए गए घातक आक्रमण की घोर निन्दा की है। और शासन से मांग की है कि दोषी व्यक्तियों को गिरफ्तार कर कड़ी सजा दी जाय।

सीताराम शर्मा मन्त्री



## आवश्यकता

आर्य समाज काशीपुर ( नैनीताल ) का शहर से बाहर श्री मद्दयानन्द आश्रम है। वहाँ रहने के लिये एक वानप्रस्थी या संन्यासी की आवश्यकता है। उनके निर्वाह भोजनादि की व्यवस्था आर्यसमाज की ओर से होगी।

ओ३म् प्रकाश मन्त्री

उत्सव

आर्य समाज नगर गोसाईगंज ( साकेत ) का वार्षिक उत्सव ४ से ६ मई तक मनाया जायगा। मंत्री

—आर्य समाज रेलवे कालोनी समस्तीपुर

आर्य समाज समस्तीपुर बिहार का वार्षिक उत्सव २९ मई से २ जून तक मनाया जायगा। मन्त्री

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० वैशाख ७
वैशाख शुक्ल ८ रविवार
२८ अप्रैल १९८५ ई०

# आर्य मित्र

उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुखपत्र

## अग्नि देव

( पृष्ठ ७ का शेष )

दिया। पर हकीकत के हृदय में वह प्रज्वलित रही। गुरु अर्जुनदेवसिंह के पुत्र प्रसन्नता से दीवारो मे चुने गये। पर अपना धर्म वे नहीं छोड़े। फतहसिंह और जोरावरसिंह के हृदयों में यही अग्नि जल रही थी। इदम् अग्नये स्वाहा-इदं न मम।' झाँसी की रानी और अहिल्या बाई के हृदयों में देश प्रेम की यही अग्नि प्रज्वलित थी। भारत के स्वतन्त्रता संग्राम में अनेको बलिदान हो गये। सरदार भगतसिंह, सुखदेव, बटुकेश्वरदत्त, रामप्रसाद बिस्मिल, अशफाक उल्लाह, खुदीराम बोस, नेताजी सुभाषचन्द्र, महात्मा गाधी के हृदय को यही अग्नि उत्साहित कर रही थी। ये स्वतन्त्रता के निश्छल प्रेमी बलिदान हो गए। कितने हैं जो आज भी जीवित है। असंख्य हैं, जिनका नाम कोई जानता नहीं। यही अग्नि उन्हें तपिश दे रहा था। ये लोग अँग्रेजी शासन से भारतमाता के बन्धन छुड़ाने के प्रयास मे प्राणो को हथेली पर रख जूझे थे। इनके घर नीलाम हो गए, भूमियां-सम्पत्ति-घर-द्वार सरकार ने जब्त कर लि इनके परिवार के लोगो पर अत्याचार हुए, ये द्वार-द्वार भटकते कष्ट झेलते, भूखे-प्यासे रहे अथवा जेलों मे अमानुषिक अत्याचार सहते रहे। तब ये मात्र पवित्र अग्नि से प्रेरित थे। किसी सम्मान, लोभ व धन या भय इन्हे डिगा न पाया। तब तो सर्वस्व समर्पण की एकमात्र भावना थी। आज इनमे से कुछ को—जो जेलो मे सच्चे या झूठे ढङ्ग में ठूंसे गये—सरकार पेंशन और सम्मान दे रही है। यह एक राजनैतिक चाल है। जो जेल नही गये, क्या वे किसी से कम बलिदानी थे। जो कांग्रेस के आन्दोलन के अतिरिक्त जेल मे गये, क्या वे कम सेनानी है, जैसे कि हैदराबाद के सत्याग्रह मे। उन्हे सम्मान क्यो न मिले? इसीलिये यह सम्मान नही, राजनैतिक चाल है, कूटनीति है। इसी अग्नि का ताप प्रकाश उन्हे अमानुषिक अत्याचारो के समय विचलित न कर सका। हसते-हंसते बलिदान भी हुए। फासी के तख्ते पर यही कामना कि अगले जन्म मे इसी भारत भूमि पर जन्म लू, ताकि इसे स्वतन्त्र कराने के लिये पुनः बलिदान दूं। बड़ा दु:ख होता हे जब सरकार इन्हे सम्मानित नहीं करती। उससे अधिक कष्ट होता है, जब ये बलिदानी सेनानी सम्मान की भीख मांगते हैं। जनता के हृदय में इनके लिये अपार सम्मान है। ये उस अग्नि को बुझने न दें। सरकार का धन तामसी ह। यह धन और सम्मान तामसी बनाता है। इसने वह पवित्र अग्नि बुझा दी है। शरीर मे सामर्थ्य और मन में उत्साह-उमङ्ग समाप्त कर दिया है। देश, धर्म, मानवता की भावना मिट गई, विवेक समाप्त है। स्वार्थ का, देशद्रोह का वातावरण प्रभावी होकर देश को दुःखी और खण्डित करने का प्रयास करते है।

देश का सौभाग्य है कि जनता मे यह अग्नि फिर जल गई है। राष्ट्र ने एकता और अखण्डता का संकल्प किया है। अगर यह अग्नि जलती रही तो यह भारत फिर "गुरु" कहलायेगा, सोने की चिड़िया भी कहलायेगा। और विश्व में शान्ति और आनन्द का प्रसाद बांटेगा।

पुलस्त्य इस अग्नि (आध्यात्मिक, आधिदैविक, आधिभौतिक) की सभी नए-पुराने ऋषि, सामान्य जन तथा समस्त प्राणी स्तुति करते हैं और यह अग्निदेव उन सबके धन ऐश्वर्य में ओज-तेज, पुत्र-पौत्र, शांति-आनन्द में वृद्धि करते हैं। यह समर्थ इष्टदेव है। हम इसकी बार-बार स्तुति किया करें।

---

## आवश्यक सूचना

### कृपया अपना ग्राहक नम्बर अवश्य देखिये

आर्य मित्र के निम्न सदस्यों का शुल्क १५ अप्रैल १९८५ को समाप्त हो गया है। वी. पी भेजने में ४-५० अधिक पोस्टेज लगते हैं इसलिए सदस्यों से प्रार्थना है कि वे अपना शुल्क १५ दिन के अंदर १६) मनीआर्डर द्वारा अवश्य भेज दें ताकि वी. पी. न भेजी जाय। जिन ग्राहकों की तरफ अब तक मूल्य शेष है, वे भी शीघ्र ही १६) भेज दें अन्यथा उनके नाम भी वी. पी. भेजी जायेगी। अगर समय के अन्दर रुपया न आया तो वी. पी भेजने के लिए हमें बाध्य होना। कृपया अपने-अपने ग्राहक नम्बर नोट कर लें, नम्बर नीचे लिखे हैं।—

४०५, ७८७, ८११, १०२८, ११७३, १२५९, २८१८, ३६५१, ३६९३, ४११०, ४६०६, ४६२७, ४८७७, ५१४५, ५५५६, ६१०३ ६६०५, ६४९१, ६६४९, ६६५३, ७०४७, ८०२१, ८०४७, ८१४८, ८३४६, ८७६०, ८७८१, ८७८४, ८९२७, ८९३०, ९४३७, ९४४०' ९६४८, ९८५८, ९८६१, ९८६४, ९८६९, ९८७६, १०१३९, १ ११६१, १११६६, १११७०, १११७७, १११८४, १११८७, ११५८६, ११८९० ११९००, १२१५४, १२१५७, १२१५८, १२६३२, १२६३५, १२६४२, १२६४५, १२६४९, १२८६७, १२८७०, १२८७१, १२८७४, १२८८१, १३०७१, १३०७२, १३०७३, १३०७४, १३०७५, १३०७६, १३०७७, १३०७८, १३०७९, १३०८४, १३०८५, १३०८६, १३०८७, १३०. , १३०८९, १३०९०, १३०९१, १३०९२, १३०९३, १३०९४, १३०९५, १३०९६, १३०९७, १३०९८, १३०९९, १३१००, १३१०१, १३१०२, १३१०३, १३१०४, १३१०५, १३१०६, १३१०७, १३१०८, १३१०९।

विनीत—
व्यवस्थापक



कारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए दयानन्द आर्य भास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ में श्री विश्वम्भरदयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ — घोषणा पत्र नं० ७ /२८-२-८१

वर्ष ८८ ] मा० वैशाख १४, ज्येष्ठ कृष्ण १ रविवार संवत् २०४२ वि०, दि० ५ मई १९८५ [ अङ्क १४


## प्रार्थना

ओं वेनस्तत्पश्यन्निहितं गुहा सद्यत्र विश्वं भवत्येकनीडम् । तस्मिन्निदं सं च वि चैति सर्वं स ऽ ओतः प्रोतश्च विभूः प्रजासु ॥ —यजु० ३२-८

भावार्थ—मेधावी विद्वान् उस हृदयगुहा में निहित ब्रह्म को देखता है जिसमें विद्यमान हुआ समस्त जगत् एकाश्रय वाला होकर रहता है। उस ब्रह्म में ( प्रलय काल में ) यह सब संयुक्त हो जाता है तथा (सृष्टि काल में ) प्रकट हो जाता है। वह विभु परमेश्वर उत्पन्न पदार्थों में ओतप्रोत है।

## इस अंक के आकर्षण




प्रधान सम्पादक—
**मनमोहन तिवारी**

सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |


### लोकतन्त्र में लोकसभा ही शीर्षस्थ है

# वैदिकीय वाणी का आदेश

सभ्य सभां मे पाहि, ये च सभ्य सभ्याः सभासदः ।
त्वयेद्गाः पुरुहूत विश्वमा 'युर्व्य शिनवम् ॥ अथर्ववेद ७-५५-६

भारत में अति प्राचीनकाल से लोकतन्त्र की मर्यादा है। राजतन्त्र में भी लोकतन्त्र का नियन्त्रण रहा है। राजा सदैव मन्त्रिपरिषद के नियन्त्रण में रहता था। आज भी देश में लोकतन्त्र है। लोक सभा एकमात्र विधि निर्मात्री शक्ति से अभिभूत है। समस्त राष्ट्र की समवेत वाणी लोक सभा के द्वारा मुखरित होती है—संसद् सदस्य निर्भीक वक्ता एवं राष्ट्रभक्त तथा राष्ट्र पर उत्सर्ग भावना का ज्वलन्त प्रतीक होना चाहिये। वैदिकी आदेश है। प्रभु से प्रार्थना है कि आप राष्ट्र की राज सभा—विधायिका की रक्षा कीजिये—स्वामी दयानन्द सरस्वतीजी मन्त्र का आशय प्रकट करते हुए कहते हैं कि जो लोग सभा के सभासद् हैं वह प्रभु की कृपा से सभ्यतायुक्त होकर उत्तम प्रकार से सत्य न्याय की रक्षा करें—विश्व के उपास्य देव परमेश्वर आपकी सहायतासे ही—आपकी आज्ञा से ही सभासद् कर्तव्य निर्वाह करते सब राष्ट्र रक्षामें तत्पर हों। राज्य से प्रजा सत्य एवं न्याय की अपेक्षा करती है। लोकसभा उसी को क्रियान्वित करने के लिए जनता के प्रति वचन बद्ध है। शीर्षक मन्त्र में लोक सभा के सभासद् उसके आचरण और कार्य दिशा का संकेत है। वर्तमान लोक सभा इस मन्त्र से दिशा ग्रहण करे। मन्त्र में उपास्य-उपासना और उपासक तीनों को स्पष्ट दिशा बोध दिया गया है।

लोक सभा के वर्तमान अध्यक्ष संयोग से संस्कृतज्ञ हैं और वैदिक धर्म तथा संस्कृति के प्रति आस्थावान् है। भारत की गरिमा वेदों तथा संस्कृत में प्रतिबिम्बित है, माननीय बलराम जाखड़ जी से अनुरोध है कि लोक सभा के अध्यक्षके नाते कभी-कभी लोक सभाके प्रारम्भमें शीर्षस्थ मन्त्रका सामूहिक पाठ करवा के लोक सभा प्रारम्भ करें। सदस्य नैतिक समुत्थान एवं कर्तव्य भावना से ओतप्रोत होगा। लोक सभा में यह मन्त्र सुअक्षरों में अंकित करने योग्य है।

## मेरठ में वृहद् आर्य महा सम्मेलन

### दिनांक १८, १९, २० मई १९८५ में सम्पन्न होगा

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेशके प्रधान श्री पं० इन्द्रराज जी के अथक प्रयासोंसे उपरोक्त तिथियों में वृहद् आर्य सम्मेलन का आयोजन किया गया है। भारत और विदेशों के प्रमुख आर्य नेता भाग लेंगे तथा देशकी ज्वलन्त समस्याओं जैसे पंजाब, धर्मान्तरण, महिला समुत्थान, सामाजिक कुरीतियों का उन्मूलन तथा नैतिक विकास आदिपर विचार-विमर्श तथा ऐतिहासिक निर्णय होगा। सामूहिक संस्कार-उपनयन तथा विवाह होंगे एवं वृहद् यजुर्वेद महापारायणयज्ञ। आवास निवासकी पूर्ण सुविधा। सुस्वादु भोजनकी व्यवस्था। अधिक से अधिक आर्यजन अपने परिवार इष्टमित्रों के साथ आमंत्रित हैं। —मनमोहन तिवारी सभा मंत्री




लखनऊ-रविवार, ५ मई १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८६

## आवश्यक सूचना

सभा के अधिकारी एवं अन्तरंग सदस्यों को सूचित किया जाता है कि सभा की अन्तरंग सभा का आगामी साधारण अधिवेशन १९-५-८५ दिन रविवार को आर्य समाज थापर नगर मेरठ में अपरान्ह ३ बजे होगा अतः समस्त अधिकारी एवं अन्तरंग सदस्य गण नियत समय व स्थान पर पधार कर कार्य सम्पादन में सहयोग प्रदान करने का कष्ट करें। मन मोहन तिवारी मंत्री सभा

## आवश्यक सूचना

प्रदेश की समस्त जिला सभाओं के अधिकारियों को सूचित किया जाता है कि सभा से समस्त जिला सभाओं को वार्षिक चित्र भेजे जा चुके हैं। तथा वर्ष १९८४ के कार्य विवरण भेजने के लिये सूचना भी भेजी जा चुकी है अभी तक जिला सभाओं से वार्षिक वृतांत प्राप्त नहीं हुये हैं। कृपया अति शीघ्र भेजने का कष्ट करें। जिससे वार्षिक वृतांत में शामिल किये जा सकें। यह वृतांत २० मई तक सभा को प्राप्त होना आवश्यक है अन्यथा वार्षिक वृतांत में शामिल नहीं हो सकेगा। जिन समाजों को किसी कारण वार्षिक चित्र न प्राप्त हुए हों वे सभा कार्यालय को सूचित कर तुरन्त मंगा लें।

मन मोहन तिवारी सभा मंत्री

सम्पादकीय

## रचनात्मक-कार्यक्रम

'महर्षि दयानन्द सरस्वती ने अपौरुषेय श्रुतियों के आधार पर सम्भूत वैदिक संस्कृति से सम्पोषित आर्य जीवन-धारा का स्वप्न क्रियान्वित करने हेतु आर्य समाज की स्थापना की और लक्ष्य की प्राप्ति हेतु रचनात्मक कार्यक्रम पर बल दिया। प्रारम्भ में आर्य समाज ने रचनात्मक कार्यों को प्रोत्साहन दिया जिसके परिणाम हैं आर्य समाज की सामाजिक क्रांतियां—महिला समुत्थान और बृहद्तम गुरुकुलों एवं डी० ए० वी० कालेजों की भारत व्यापी श्रृंखला, आर्यसमाज के रचनात्मक कार्यक्रम ही महात्मा गांधी के चौदह सूत्रीय कार्यक्रम बने और स्वतन्त्रता के संघर्ष में आर्य समाज की भूमिका स्वर्णाक्षरों में अंकित है।

देश स्वतन्त्र हुआ। गांधी का महान् आदर्शों की वेदीपर बलिदान हुआ। भारत के शासक मण्डल पर भारतीय कम विदेशी आदर्शों की छाप अधिक अंकित हुई और नई दिल्ली को न्यूयार्क तथा लन्दन का द्वितीय रूप दिया जाने लगा। राष्ट्र भाषा उपेक्षित मदिरालय की बढ़ोत्तरी द्वारा राजस्व वृद्धि तथा राजनैतिक स्वार्थ सिद्धि हेतु देश में अधकचरे राजनीतज्ञों द्वारा नवीन समस्याओं को जन्म दिया जिनमें पंजाब की भी एक समस्या है और काश्मीर की उलझी स्थिति धर्म निरपेक्षता की आड़ में मुसलमान-ईसाई भी सक्रिय हुए तथा भारत में नवीन पाकिस्तान ने इस्लामिस्तान और ईसाईस्तान के स्वप्न रूपहले रूप में उदय होने लगे। राजनीतज्ञों ने देश की अखंडता को गौण रूप देकर वर्तमान में मत-प्राप्त हेतु आसन्दी पर पहुंचने के लिये ईसाईयों की समाज सेवा की प्रशंसा की तथा मुसलमानों को प्रोत्साहन दिया जाने लगा ताकि अरब देशों से मित्रता प्रगाढ़ रहती रहे। दोनों विदेशी धर्म प्रचारकों ने परिस्थिति का लाभ उठाया तथा अपना प्रचार कार्य जिसे धर्मान्तरण कहा जाय दृढ़ किया।

स्वतन्त्र भारत के चौंतिस वर्षों बाद आज मुसलमान खुल करके धर्मान्तरण के कार्यक्रम में लगा है—मीनाक्षीपुरम् तथा बहराइच की घटनायें सर्व विदित है, और भी बहुत स्थलों पर नगरों की तंग गलियों में जो हो रहा है वह प्रकाश में नहीं आया है। सरकार धर्म निरपेक्षता की चादरमें अपना मुंह ढक करके जागते हुए सोने का बहाना कर रही है। क्योंकि इधर मानसिक दशा इतनी गिरी है कि कहीं सत्ता धारियोंको साम्प्रदायिक होने की संज्ञा न दे दी जाय।

धर्मान्तरण से लोहा लेने की क्षमता आर्य समाज में है। हमारा अपना इतिहास है जो रक्त से लिखा हुआ है, स्वामी श्रद्धानन्द कांग्रेस के प्रथम श्रेणी के नेता थे। जलियां वाला बाग की घटना के बाद अमृतसर कांग्रेस के स्वागताध्यक्ष थे, मोहन दास करमचन्द गांधी अफ्रीका से वापस आने पर स्वामी श्रद्धानन्द जी के साथ छः महीने गुरुकुल कांगड़ी में रहे। गांधी ने असहयोग का बिगुल बजाया। मुसलमानों को साथ लेने के लिये खिलाफत आंदोलन से समझौता किया। अली बन्धुओं की चापलूसी में आगे बढ़े। उधर ख्वाजाहसन निजामी ने तबलीग का नारा लगाया। धर्मान्तरण को बल दिया। स्वामी श्रद्धानन्द जी ने कांग्रेस से त्याग पत्र देकर शुद्धि आंदोलन का बीड़ा उठाया और कहा कि भारत का हिन्दू यदि विधर्मी हो जायगा तो स्वतन्त्रता का क्या महात्व। गांधीजीने स्वामी जी के शुद्धि आंदोलन को अनुचित माना परन्तु स्वामी श्रद्धानंद जी ने गांधी का साथ छोड़ दिया। देश के हिन्दुओं की रक्षा में आगे आये तथा एक दिन उनका रक्त हिन्दुत्व की रक्षा में इस देश की मिट्टी गीला करके बह गया। हमें अपने बलिदानी इतिहास की आवाज को सुनना है तथा भारत में धर्मान्तरण की समस्या से सिर में कफन बांध कर मोर्चा लेना है।

आर्य समाज संगठन देश की सबल इकाई है। हमारी आर्य समाज श्रृंखला देश व्यापी है। प्रादेशिक प्रतिनिधि सभायें और जनपदीय उप सभायें हैं। सबको सजग तथा सक्रिय होना है। आर्य समाज को उन समस्त ग्रामों-नगरों और परिक्षेत्रों में जहां मुस्लिम बहुल क्षेत्र में हिन्दू रह रहे हैं। उधर पूर्ण ध्यान देना है। उनमें वैदिक धर्म एवं आर्यत्व का प्रचार अनिवार्य हो ताकि इस्लाम के प्रचारकों का उत्साह क्षीण रहे। साथ ही सामाजिक और आर्थिक सहायता केन्द्रों की भी स्थापना हो। रचनात्मक कार्यक्रमों को आर्य जनों को अपनाना चाहिये। समान सिद्धांती संगठनों से भी सहायता ली जाय। आर्य विचार धारावाले पूंजी पतियों द्वारा निर्धन हिन्दू क्षेत्र में उद्योगों की स्थापना की जायें। आज बड़े विद्यालयों के स्थान पर पिछड़े क्षेत्रोंमें चिकित्सालय लघु उद्योग इकाइयां और दयानन्द शिशु विद्यालय खोले जाय। मुस्लिम बहुल क्षेत्र के हिन्दुओं का संगठन आवश्यक है। जनपदीय उप प्रतिनिधि सभायें अपने जनपद के उन स्थलों पर पूर्ण ध्यान दें। साथ ही आर्य नेता इसी प्रकार के अन्य रचनात्मक कार्यों की भूमिका को सक्रियता प्रदान करें। आशा है कि क्षेत्रीय एवं प्रांतीय आर्य नेता रचनात्मकक ार्यक्रम पर बल देंगे।

# अध्यात्म सुधा

## वेद का मनन

[ श्री पं० इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश ]

ओं विश्वानि देव सवितर्दु रितानि परासुव ।
यद् भद्रं तन्न आसुव ।। ( यजुर्वेद ३०-३ )

हे (सवितः) सकल जगत् के उत्पत्तिकर्ता समग्र ऐश्वर्ययुक्त (देव) शुद्ध स्वरूप सब सुखों के दाता परमेश्वर। आप कृपा करके (नः)हमारे ( विश्वानि ) सम्पूर्ण ( दुरितानि ) दुर्गुण, दुर्व्यसन और दुःखों को (परा, सुव) दूर कर दीजिये (यत्) जो (भद्रम्) कल्याणकारक गुण, कर्म, स्वभाव और पदार्थ हैं ( तत् ) वह सब हमको ( आसुव ) प्राप्त कीजिए। ( स्वामी दयानन्द जी द्वारा )

विशेष—

इस वेद मन्त्र का बड़ा महत्व है। स्वामी दयानन्द जी ने अपने यजुर्वेद वेद भाष्य में प्रत्येक अध्याय के प्रारम्भ में इस वेद मनन को लिखा है। इसका भाष्य करते हुए वे अध्यात्म की गहराइयों को छूलेते है। आइये ! रसास्वादन करें। ऋग्वेदादि भाष्य भूमिका में इस मन्त्र पर भाष्य करते हुये वे परमात्मा के सम्बोधन में जो विशेषण लगाते हैं वे वास्तव में उनके पवित्रअन्तःकरण में भक्ति से ओतप्रोत उनके श्रद्धायुक्त हृदय के परिचायक है। वे लिखते है।

हे सच्चिदानन्दानन्त स्वरूप ।
हे परम कारुणिक ।
हे अनन्त विद्य ।
हे विद्या विज्ञान प्रद । (देव) हे सूर्यादि–

सर्व जगद्विद्या प्रकाशक ! हे सर्वानन्द प्रद ( सवितः ) हे सकल जगत् उत्पादक–हमारे सम्पूर्ण दुखों, सब दुष्टदु गुणों को दूर कीजिये और (यद्भद्रं) जो कल्याण है, सर्व दुःख रहित सत्य विद्या की प्राप्ति रूप अभ्युदय और निःश्रेयस का सुख कर भद्र है वह हमें चारों ओर से प्राप्त कराओ। अर्थात् शरीर, बुद्धि सहाय कौशल सत्य विद्या प्रकाशादि भद्र है वह आपके कृपा कटाक्ष से हे ब्रह्मन् ! हमें प्राप्त हो।

इस मन्त्र मे भगवान के दो सम्बोधन है। 'देव' और 'सविता'। इन दोनों शब्दों के अर्थ महर्षि ने सत्यार्थप्रकाश के प्रथम समुल्लास में दिये है। 'देव' शब्द (दिवु क्रीड़ाविजिगीषा व्यवहार द्युति स्तुति मोह स्तुति मोह मद स्वप्न कान्ति गतिषु) इस धातु से बना है जो चमकता हे, जो क्रीड़ावत् संसार को बनाता है। जो सर्वदा विजयी रहता है, जो समुचित व्यवहार अर्थात् न्याय और अन्याय रूप व्यवहारों का जानने वाला है, जो चराचर जगत् का प्रकाश करने वाला है, जो स्तुति के योग्य है, जो स्वय प्रसन्न रहने वाला है, जो प्रलय में सुलाने वाला है जिसकी कामना की जाती है और जो गतिकर्त्ता हे तथा प्राप्त होने योग्य है वह 'देव' है। क्रमश :

## आवश्यक सूचना

प्रदेश के समस्त आर्य समाजों एव आर्य संस्थाओं के अधिकारियों को सूचित किया जा रहा है कि इस सभा का गत वर्ष ४ व ५ अगस्त ८४ को वार्षिक निर्वाचन हुआ था, जिसको रजिस्ट्रार फर्म सोसाइटी एण्ड चिटफण्ड द्वारा मान्यता प्रदान की जा चुकी है और निर्वाचित अधिकारी सभा कार्य को नियमित रूपसे कर रहे हैं। इस वर्ष सभा का वार्षिक अधिवेशन जौलाई के अन्तिम सप्ताह में होगा। सभा को यह जानकारी मिली है कि सभा द्वारा आर्य समाज की सदस्यता से निलम्बित श्री होमसिंह आर्य ने अपने को मंत्री आर्य प्रतिनिधि सभा लिखकर दिनांक १८ व १९ मई को आर्य समाज ब्रह्मपुरी मेरठ में सभा का वार्षिक अधिवेशन करने की सूचना समाजो को भेजी हैं यह सूचना अनियमित अवैधानिक एव भ्रामक है। इस सभाकी साधारण सभा का अधिवेशन इन तिथियों में मेरठ में नहीं होगा। अतः समाजे एवं जिला सभायें तथा आर्य संस्थाये ऐसी भ्रामक सूचना के कारण किसी भ्रम में न आयें। आशा है समाज के प्रबुद्ध एवं धर्म प्रेमी सज्जन इसकी सूचना समस्त आर्य जनों को देकर ऐसे छल पूर्वक प्रपच से सावधान करेंगे। मन मोहन तिवारी मन्त्री सभा

## आवश्यक सूचना

प्रदेश की समस्त आर्य समाजो जिला सभाओं के अधिकारियों को सूचित किया जा रहा है कि सभा के वार्षिक चित्र सभा कार्यालय से भेज दिये गये हैं। अपनी अपनी समाजों जिला सभाओं के वार्षिक चित्र भर कर ३० मई ८५ तक सभा कार्यालय में आवश्यक देय धन सहित भेजने का कष्ट करें। जिन्हें किसी कारण वश चित्र प्राप्त न हुये हों तो सभा कार्यालय से चित्र मंगा लें।

कृष्ण गोपाल शर्मा कार्यालयाध्यक्ष

## स्वामी जी का उद्घोष

अपना रक्त बहाकर प्रांतीय सभाके लिये गुरुकुल का नियत्रण अपने हाथ में लिया है। आवश्यकता पड़ने पर गुरुकुल के विकास के लिए अपना रक्त बहा दूंगा। इन्द्रराज प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र०

## श्री शांति स्वरूप मेहता को पत्नी शोक

गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी श्रीराम रोड, लखनऊके मालिक श्री शांति स्वरूप जी मेहता की धर्म शीला धर्म पत्नी श्रीमती विद्यावती जी का २४ अप्रैल को लम्बी बीमारी के पश्चात् निधन हो गया। वे ८० वर्ष की थीं। महिला आर्य समाज गणेशगंज की सदस्या थीं। आप प्रतिदिन हवन में सम्मिलित हुआ करती थीं,—आर्यसमाज लालबाग के साप्ताहिक सत्संगों में नियमपूर्वक भाग लेती थीं।

आपने अपने पीछे भरापुरा सम्पन्न परिवार पुत्र पौत्र पौत्रियाँ छोड़ी है। आपका अंत्येष्टि संस्कार एवं शांति यज्ञ पूर्ण वैदिक रीति से श्री नारायण गोस्वामी जी ने सम्पन्न कराया।

अजय मेहता न्यू हैदराबाद लखनऊ।

# चयनिका

—मनुष्य जो भी शुभ या अशुभकर्म करता है, उसका फल अवश्य ही भोगना पड़ता है। यदि उसे बुरे कर्मों के फलस्वरूप प्रतिकूल दशा प्राप्त होती है, दुःख आ पड़ते हैं, तो वह देवताओं की निन्दा करता है, ईश्वर को कोसता है, परन्तु अज्ञानवश अपने कर्मों के परिणाम पर उसका ध्यान नहीं जाता।

—मूर्ख, कपटी और चंचल चित्तवाला मनुष्य सदा ही सुख-दुख के चक्कर में पड़ा रहता है। उसकी बुद्धि, सुन्दर शिक्षा, और पुरुषार्थ कोई भी उसे उस चक्करसे बचा नहीं सकते। यदि पुरुषार्थ का फल पराधीन न होता तो जिसकी जो इच्छा होती, उसे ही प्राप्त कर लेता। परन्तु देखा यह जा रहा है कि बड़े-बड़े संयमी, कार्य कुशल और बुद्धिमान मनुष्य भी अपना काम करते करते थकजाते हैं, तो भी उन्हें इच्छानुसार फल नहीं मिलता। तथा दूसरा मनुष्य जो जीवों की हिंसा करता है, और सदा लोगों को ठगता ही रहता है. मौज से जिन्दगी बिता रहा है।

—कोई बिना उद्योग के ही अपार सम्पति का स्वामी हो जाता है, और किसी को दिन भर काम करने पर मजदूरी भी नसीब नहीं होती। कितने ही दीन पुरुष पुत्र के लिये तपस्या करते, देवताओं को पूजते हैं। किन्तु उनके बालक पैदा होकर कुलमें कलंक लगाने वाले निकल जाते हैं और बहुत से ऐसे हैं, जो अपने पिताके कमाये हुए धन धान्य तथा प्रचुर भोग विलास के साथ जन्म लेते हैं, और लौकिक मंगलाचार में इनका जन्म होता है।

—मनुष्यों को जो रोग होते हैं वे उनके कर्मोंके ही फल हैं, जैसे बहे लिये छोटे मृगों को कष्ट देते हैं, उसी प्रकार वे रोग और व्याधियां जीवों को पीड़ा देती रहती हैं। भोग पूरा होने पर औषधों का संग्रह रखने वाले चिकित्सा कुशल वैद्य उन रोगों का उसी प्रकार निवारण कर देते हैं, जैसे वधिक मृगों को भगा देते हैं।

—यह सब देखते हैं जिनके पास भोजन का भण्डार भरा पड़ा है, वे प्रायः संग्रहणी से कष्ट पा रहे हैं, उसे खा नहीं सकते। दूसरी ओर जिनकी भुजाओं में बल हैं, जो स्वस्थ और शक्तिशाली हैं, वे अन्न के अभाव में त्राहि-त्राहि कर रहे हैं। बड़ी कठिनता से उनके पेट में कुछ अन्न जा पाता है। इस प्रकार यह संसार असहाय है, और मोह शोक में डूबा हुआ है।

—कर्मों के अत्यन्त प्रबल प्रवाह में पड़कर निरन्तर उसकी आधि-व्याधि रूपी प्रचंड तरंगों के थपेड़े सह रहा है। यदि जीव फल भोगने में स्वतन्त्र होता, तो न कोई मरता और न बूढ़ा होता। सभी मन चाही कामनाओं को प्राप्त कर लेते। अप्रिय की प्राप्ति तो किसी को होती ही नहीं।

—बहुत से मनुष्य एक ही नक्षत्र और लग्नमें उत्पन्न होते हैं, परन्तु पृथक-पृथक कर्मों का संग्रह होने के कारण फल की प्राप्ति में महान् अन्तर हो जाता है। नित्य अपने उपयोग में आने वाली वस्तु पर भी किसी का अधिकार नहीं है। श्रुति के अनुसार यह जीवात्मा सनातन है' और सम्पूर्ण प्राणियों का शरीर नाशवान है। शरीर पर आघात करने से शरीर का तो नाश हो जाता है। किन्तु अविनाशी जीव नहीं मरता। वह कर्म बंधन में बंधा हुआ है। फिर दूसरे शरीर में प्रविष्ट हो जाता है।

—देह का नाश होने पर जीव का नाश नहीं होता। मूर्ख मनुष्य जो कहते हैं कि जीव मरता है, यह कथन उनका मिथ्या है। जीव तो इस शरीर को छोड़कर दूसरे शरीर में चला जाता है। शरीरके पांचों तत्वों का पृथक-पृथक पांच भूतों में मिल जाना ही उसका नाश कहलाता है।

—नारायण प्रिय

# बालजगत

## बड़ों का अनुगमन

( श्री रघुनाथ प्रसाद पाठक दिल्ली )

१. अपने से बड़ा कोई पुकारे तो 'जी हां' अथवा 'आज्ञा' कहकर बोलो।
२. अपने से बड़ों की ओर पीठ करके मत बैठो। उनके सामने पैर फैला कर भी मत बैठो और उनकी ओर पैर करके भी मत सोओ।

३. रास्ते में जब बड़ों के साथ चलना हो तो 'उनके आगे या' बराबर मत चलो। उनके पीछे चलो। उनके पास कुछ सामान हो तो आग्रह करके उसे स्वयं लेलो। कहीं दरवाजे में से जाना हो तो पहले बड़ों को जाने दो। दरवाजा बन्द हो तो आगे बढ़कर खोल दो और जरूरत हो तो भीतर रोशनी ( प्रकाश ) कर दो। यदि दरवाजे पर पर्दा हो तो उसे तब तक उठाये रखो जब तक वे अन्दर न चले जायें।

४. सवारी पर बैठते समय बड़ों को पहले बैठने देना चाहिए। कहीं भी बड़ों के आने पर बैठे हों तो खड़े हो जाओ और उनके बैठ जाने पर बैठो। स्वयं सवारी पर हो या ऊंचे चबूतरे आदि स्थान पर और बड़ों से बात करनी हो तो नीचे उतर कर बात करो। चारपाई आदि पर बड़ों को तथा अतिथियों ( मेहमानों ) को सिरहाने की तरफ बिठाना चाहिये। मोटर, घोड़ागाड़ी आदि सवारियों में बराबर बैठना हो हो तो बड़ों की बायीं तरफ बैठना चाहिये।

५. जब कोई आदरणीय व्यक्ति अपने यहां आवे, तब कुछ दूर आगे बढ़कर उनका स्वागत करना चाहिए और जब वे जाने लगें तब सवारी तक या दरवाजे तक उन्हें पहुंचाना चाहिये।

६. गुरु स्वामी आदि के आसन पर उनकी गैरहाजिरी ( अनुपस्थिति ) में नहीं बैठना चाहिये।

७. यदि रास्ते में चलते समय छाता एक ही हो तो उसे अपने हाथ में ले लो और इस प्रकार उसे लगाए रहो कि उसकी तीलियां उन्हें न लगें।

८. यदि कोई सम्मानित व्यक्ति अपने यहां आए तो 'आइए' नहीं कहना चाहिये। उन्हें 'पधारिये' कहना चाहिए।

# आर्यसमाज के साहित्यकार–
# श्री बा. पूर्णचन्द्र
## एडवोकेट

( ले०–श्री डा० भवानीलाल जी भारतीय, चण्डीगढ़ )


श्री बा० पूर्णचन्द्र जी एडवोकेट

आर्यसमाज के कर्मठ कार्यकर्ता नेता तथा लेखक श्री बाबू पूर्णचन्द्र एडवोकेट का जन्म वैशाख पूर्णिमा १९४५ वि० तदनुसार ७ मई १८८८ को नैनीताल में हुआ। इनके पिता का नाम श्री जवाहर लाल था जो उत्तरप्रदेश के राज्य पाल के कार्यालय में काम करते थे। इनकी प्रारम्भिक शिक्षा उर्दू में हुई। १९०४में इन्होंने मेरठ कालेज से मैट्रिकुलेशन की परीक्षा पास की। १९०६ में इण्टरमीजिएट तथा १९०८ में अँग्रेजी अर्थशास्त्र और फारसी विषय लेकर बी. ए. पास किया। १९१० में एल.एल.बी. की परीक्षा उत्तीर्ण की। कुछ समय तक अछनेरा (आगरा) में अध्यापक रहे। पुनः १९११ में वकालत का व्यवसाय करने लगे।

१९१० में श्री पूर्णचन्द्र जी आर्यसमाज हींग की मण्डी आगरा के सभासद् बने, फिर मन्त्री व प्रधान। सन् १९१९ में वे आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के मंत्री उपप्रधान तथा १९३३, १९५४, ५५ में प्रधान बने। १९५९ में वे सार्वदेशिक सभा के प्रधान निर्वाचित हुए। श्री पूर्णचन्द्र जी ने चरित्र निर्माण के आंदोलन का प्रवर्तन एवं संचालन किया तथा एतद् विषयक साहित्य भी लिखा। इनके अग्रज श्री हीरालाल सूद कोटा राज्य में न्यायाधीश थे और अच्छे कवि तथा लेखक थे। दूसरे बा० मोतीलाल बृन्दावन, मथुरा में कोतवाल रहे। तीसरे बड़े भाई श्री डा० पन्नालाल सूद लखनऊ में डाक्टर रहे।

आपके द्वारा रचित ग्रन्थों का विवरण इस प्रकार है—

१–कर्म व्यवस्था—लेखक की पत्नी की मृत्यु १९३८ में हुई। इस घटना ने लेखक को पर्याप्त विचलित किया। फलस्वरूप आपने कर्म व्यवस्था नामक पुस्तक लिखी जो डा० रामपाल पुस्तक प्रकाशन माला सं० १ के अन्तर्गत २००५ वि० में प्रकाशित हुई।

२–मन मन्दिर।

३–विश्व की पहेली–आर्यप्रतिनिधि सभा संयुक्त प्रान्त की स्वर्ण जयन्ती के उपलक्ष में १९३७ में प्रकाशित।

### दिव्य दयानन्द

महर्षि दयानंद निर्वाण अर्द्ध शताब्दी अजमेर के उपलक्ष में १९३३ में प्रकाशित।

इसका सम्पादन श्री नारायण गोस्वामी ने इनके निर्देशन में किया और श्री नारायण गोस्वामी जी ने अपने गिरीश पुस्तक भण्डार माईथान आगरा से इसे प्रकाशित किया।

नवम पुष्प के रूप में प्रकाशित।

(१२) शान्ति कैसे? यजुर्वेद के प्रसिद्ध मंत्र द्यौः शान्ति ( ३६-३७) की व्याख्या। चरित्र निर्माण पुस्तक माला का दशम पुष्प २०२२ वि. में प्रकाशित।

(१३) भ्रष्टाचार क्यों?

(१४) नशाबंदी की सफलता

(१५) अपराध निरोध

(१६) सेवा सूतनी पंचशील

(१७) भ्रष्टाचार निरोध की योजना

(१८) ईश्वर प्राप्ति और उसके साधन

(१९) ज्ञान की उत्पत्ति

### अंग्रेजी ग्रन्थ

(१) पाथ आफ परफेक्शन

(२) कोल्ड आफ मारल हाई जीन

(३) पञ्चशील फार सर्विस

(४) दी फण्डामेन्टल आफ आर्यसमाज

आर्यसमाज के दस नियमों की यह व्याख्या दयानंद संस्थान नई दिल्ली (१९७३) तथा आर्य प्रतिनिधि सभा पंजाब से प्रकाशित हुई है।

-----

# जीवन–ज्योति

चरित्र निर्माण विषयक ग्रन्थ–

(१) चरित्र निर्माण

(२) हमारा राष्ट्र

(३) युग निर्माण

(४) दौलत की मार

(५) खेल तमाशा

(६) भ्रष्टाचार निरोध का मनोविज्ञान

(७) हमें क्या चाहिए

(८) अनुशासन का विधान

(९) ईश्वर उपासना

(१०) धर्म और धन

(११) कहां बचोगे कहां छिपोगे? अथर्व वेद के वरुण सूक्त ( ४-४-१६ ) की व्याख्या। चरित्र निर्माण पुस्तक माला के

### अन्य ग्रन्थ

(१) गुरु दीक्षा का संदेश—महर्षि दयानन्द की दीक्षा शताब्दी के अवसर पर १९५९ में प्रकाशित

(२) यज्ञ और पूर्णता—( देव यज्ञ की मीमांसा ) २०२५ वि० में प्रकाशित।

(३) छुआछूत का कलङ्क

(४) वैदिक विधान और चरित्र निर्माण

(५) भावनात्मक एकता-१

(६) " " -२

(७) ईश्वर उपासना और चरित्र निर्माण

(८) अनुशासन का विधान

## आर्यसमाज साहित्य परिचय का प्रकाशन

आर्यमित्र के पाठकों को यह जानकर हर्ष होगा कि आर्यसमाज विषयक सम्पूर्ण साहित्य ( समस्त भाषाओं में लिखित ) का विवेचनात्मक विवरण एकत्र कर डा० भवानीलाल भारतीय द्वारा सम्पादित किया गया है। शोध विद्वानों के लिए यह ग्रन्थ अत्यन्त उपयोगी है क्योंकि इसमें आर्यसमाज से सम्बन्धित समस्त वाङ्मय की विस्तृत सूची उपलब्ध कराई गई है। साथ ही आर्यसमाज के नियमों के २५ विभिन्न भाषाओं में अनुवाद भी संग्रहीत किये गये हैं। पुस्तक मई मास में निम्न पते से प्राप्त हो सकती है।

डा. भवानीलाल भारतीय
कोठी नं०जी. ३ सेक्टर १४
चण्डीगढ़

## ऋषि दयानन्द के पत्र साहित्य में—

# राष्ट्र-हित चिन्तन

( ले०—श्री जगदीश आर्य, सि० रत्न, 'विशारद' स्वतंत्रता सेनानी आर्य समाज, सासाराम बिहार )

( गताङ्क से आगे )

पत्र सं० ७५में-स्वामी जी श्रीकृष्णवर्मा को निदेश देते हैं कि "वेद-भाष्य के लिफाफे पर अंगरेजी के बदले देवनागरी में पते अवश्य लिखे जायें—तथा वेद भाष्य का कार्य तुम स्वयं संभालो या किसी देवनागरी जानने वाले मुन्शी को लो—क्योंकि श्री हरिश्चन्द्र चिन्तामणि अंग्रेजी में ही लिखते हैं।"

इस पत्र से यह ज्ञात होता है कि ऋषि के हृदय में हिन्दी के लिये कितना सम्मान था।

पत्र सं० १२२— माधोसिंह को सम्बोधित करते हुए लिखते हैं—"यह जो उन साहिबों-(कर्नल आलकट एवं एच०पी० मैडम ब्लेवस्तकी) से जो हमारा समागम है, वह इस आर्यावर्त्तादि देशोंके मनुष्योंकी उन्नति का कारण है। जैसे एक परम औषधिके साथ किसी सुपथ्य का मेल होने शीघ्र रोग नष्ट हो जाता है, इसी प्रकार समागम से आर्यावर्त्तादि देशों में वेद का प्रकाश और असत्य रूपी रोग का विनाश शीघ्र हो जावेगा।

—दयानन्द सरस्वती
७ मई—१८७९ मेरठ

इस पत्र में स्वामी जी का स्वराष्ट्र प्रेम एवं सभी—मनुष्यों का हित-चिन्तन व्यक्त है।

पत्र सं० २८०—श्री कर्नल आलकट तथा एच० पी० मैडम ब्लेवस्तकी को सम्बोधित करते हुए कहते हैं कि—"हम किसी से संसार भर में विरोध करना नहीं चाहते—और मैं कोई नवीन मत चलाना नहीं चाहता, किन्तु सनातन वेद मत का प्रकाश करता हूं······मैं कुछ बड़ाई और प्रतिष्ठा नहीं चाहता। सिवाय उपदेशक के और कुछ अधिकार नहीं चाहता।"

दयानन्द सरस्वती
भरतपुर । १९ मा० १८८१

पत्र सं० ३०५-३१४, ३१५ से ३१७, ३२१, ३२६, आदि पत्रों के अनुशीलन से यह ज्ञात होता है देश की आर्थिक समृद्धि के लिये गौ-वंश की रक्षा के महत्व को अनिवार्य रूप से स्वीकार किया था। गो-वध निषेध के लिये लोक मत को जागृति करने का एक जन-आंदोलन का अभियान प्रारम्भ किया। उनका यह विश्वास था कि करोड़ों—भारतीयों का एक प्रार्थना पत्र हस्ताक्षर कर महारानी के पास भेजा जाय तो गो-वध पर प्रतिबन्ध लग सकता है। इसी हेतु वे हस्ताक्षर-संग्रह का अभियान चलाये। गो-रक्षाके लिये 'गो-करुणा निधि' पुस्तक भी लिखी। स्वामी जी ने गो-रक्षा विशुद्ध आर्थिक दृष्टि से देखा कोई धार्मिक प्रश्न नहीं उठाया है।

पत्र सं० ३३४—श्री नंद किशोर सिंह जी को सम्बोधित करते हुए लिखते हैं—आपने जो 'आर्य धर्म सभा की स्थापना की है, वह निश्चय ही एक प्रशंसनीय कार्य है। मैं आशा करता हूं इस उद्देश्य से आर्यों का कल्याण और उनके ईश्वरीय तथा सत्य वैदिक धर्म की उन्नति होगी। मैं आशा करता हूं कि आपकी इस सभा से देश का बड़ा भारी लाभ होगा।"

दयानन्द सरस्वती
बम्बई, ८ अप्रैल १८८२ ई०

पत्र सं० ३४२—श्री नन्द किशोर सिंह जी को जो दूसरा पत्र लिखा है, उसके आलोक में यह पता चलता है कि ईसाईयों की बढ़ती देखकर तथा उनके द्वारा वैदिक धर्म की हानि होते देख उन्हें मर्मान्तिक मानसिक पीड़ा होती थी। जयपुर में ईसाईयों द्वारा गिरजा घरों की स्थापना तथा हिन्दुओं को धर्म भ्रष्ट करते देख तथा राज पुरुषों द्वारा इसका प्रतिकार न करते हुए देख उन्हें बड़ी चिन्ता हुई थी।

पत्र सं० ३६५ और ३६६—श्री काली चरण राम चरण तथा श्री दुर्गाप्रसाद को तथा ३६८ पत्र सं० के अनुशीलन से यह ज्ञात होता है कि हिन्दी राष्ट्र भाषा के गौरव पद को प्राप्त करे, उनकी यह हार्दिक इच्छा थी। अपनी इस इच्छा को मूर्त रूप देने के लिये आंदोलन का सूत्रपात भी किया। सन् १८८२ में भारत के विद्यालयों में भाषा के प्रश्न के अध्ययन हेतु सरकार ने एक हन्टर आयोग स्थापित किया। वह देश के विभिन्न प्रांतों में जाकर जनता की सम्मति जाननी चाही। स्वामी दयानन्दजी ने अनेक पत्र लिखकर आर्य समाजों एवं राज पुरुषों को प्रेरणा दी कि वे आयोग के समक्ष हिन्दीके प्रश्न को दृढ़ता से रखें।

पत्र सं० ४६०—इस पत्र में महाराजा सज्जन सिंह, उदयपुर को एक दिन चर्या लिखकर भेजी थी कि वे अपना दिनचर्या व्यवस्थित करें ताकि मेवाड़ की जनता के लिये अधिकाधिक उपयोगी सिद्ध हो सकें। इस दिनचर्या में सामान्य निर्देशों के अतिरिक्त कुछ महत्व पूर्ण विशेष नियम भी लिख भेजे थे। द्रष्टव्य पत्र सं० ४५९ )।

राजस्थान में देशी राजवाड़ों की ओर ऋषि दयानन्द का ध्यान गया। वे सोचते थे—कि सारा भारत अंगरेजों के अधीन होने के कारण अपनी सभ्यता एवं संस्कृति खो बैठा है, अपना गौरव नष्ट कर चुका है। जो बचे खुचे देशी राज्य हैं उनमे अपनी संस्कृति अपनी सभ्यता के प्रति अनुराग थोड़ा बचा हुआ है, परन्तु उनमें विलासिता का प्रभाव भी कम नहीं हैं। अतः इन नरसिंह को जगाने की आवश्यकता है। इसी भावना से प्रेरित होकर जयपुर, जोधपुर, शाहपुर एवं उदयपुर आदि देशी राजवाड़ों से मिले, उन्हें उद्बोधन दिया। उन्हें उनके पुराने गौरव को स्मरण दिलाया। उदयपुर के महाराणा की जो दिन चर्या बना भेजी उसका लक्ष्य यही था कि वे अपना दिनचर्या सुधार लेवें। तथा अपने पूर्वजों के गौरव के अनुसार अपने को ढाल सकें।

पत्र सं० ४३२—श्रीयुक्त रावराजा तेज सिंह, जोधपुर, को सम्बोधित करते हुए लिखा।

मैं जैसा सत्य धर्म की उन्नति और स्वदेश का उपकार होने में प्रसन्न होता हूं, वैसा अन्य बातों पर नहीं।" दयानन्द सरस्वती
शाहपुरा राज मेवाड़।
वैशाख वदी ९ भौम, सं० १९४० ( १।५।१८८३ )

( शेष पृष्ठ १० पर)

# दिल्ली में आर्य समाज स्थापना दिवस समारोह सम्पन्न

आर्य केन्द्रीय सभा दिल्ली के तत्वावधान मे २४ मार्च १९८५ को आर्यसमाज का ११० वां स्थापना दिवस समारोह विट्ठल भाई पटेल हाउस के प्राङ्गण में दिल्ली की सभी आर्यसमाजों एवं शिक्षण संस्थाओं द्वारा बड़े धूमधाम से मनाया गया।

इस अवसर पर बोलते हुए समारोह के मुख्य अतिथि केन्द्रीय राज्य विधि मन्त्री श्री हंसराज भारद्वाज ने अपने उद्गार व्यक्त करते हुए कहा कि आज देश की एकता व अखण्डता को हमें हर कीमत पर बनाये रखना चाहिये, तथा देश को बाहरी खतरों से सामना करने के लिए हमें एकजुट होकर कार्य करना है। इस सन्दर्भ में आर्यसमाज ने अपनी महत्वपूर्ण भूमिका निभाई है। उन्होंने कहा कि भारत ऋषि-मुनियों की पुण्य भूमि है। समय-समय पर यहाँ महापुरुषों ने जन्म लिया है। इसी भारत भूमि पर आर्यसमाज के संस्थापक महर्षि दयानन्द ने जन्म लिया, और उन्होंने आर्यसमाज की स्थापना कर देश में फैली विभिन्न कुरीतियों का डटकर विरोध किया।

दिल्ली के महापौर श्री महेन्द्रसिंह साथी ने कहा कि "जब मैं भारत की आजादी के आंदोलन का इतिहास पढ़ता हूं तो मेरे सामने यह एकदम स्पष्ट हो जाता है कि उस इतिहास में से यदि आर्यसमाज के इतिहास को निकाल दिया जाय तो ऐसा लगता है कि जैसे आजादी के आन्दोलन की स्याही निकाल दी हो। उन्होंने भाव विह्वल होकर कहा कि कल ही मुझे एक चिट्ठी मिली है, जिसमें लेखक ने अपना नाम तो दिया है लेकिन पता नहीं दिया। उस चिट्ठी में मुझसे कहा गया है कि १० अप्रैल तक, तुम यह बता दो कि तुम हिन्दुओं के साथ हो या सिखों के साथ, क्योंकि १० अप्रैल के बाद हमने हिन्दुओं का साथ देने वाले सिखों को खत्म करने का फैसला कर लिया है। पता न होने से मैं उस चिट्ठी के लेखक को जवाब तो दे नहीं सकता, परन्तु इस सार्वजनिक सभा में घोषणा करता हूं कि न मैं हिन्दुओं के साथ हूं न सिखों के साथ हूं, मैं तो देश की आत्मा के साथ हूं। अब तक जिन हिंदुओं ने देश की आजादी में अपना योगदान दिया है और देश की एकता और अखण्डता को बनाये रखने के लिए जूझ रहे है, मैं उन हिंदुओं के साथ भी हूं, वैसे ही सिखों के साथ भी हू। परन्तु देश के साथ गद्दारी करने वाले या देश विघटन चाहने वाले या खून की होली खेलने वाले सिखो के साथ मैं किसी भी हालत में नहीं हूं।

उन्होंने पंजाब की समस्या की चर्चा करते हुए कहा कि जबसे उग्रवादियों ने अपनी अलगाववाद की भावना फैलायी है तब से पंजाब का विकास रुक गया है। लहलहाते पंजाब के खेत उजड़ गये हैं और कारखाने बन्द हो गये हैं। पंजाब के नाम पर बन्दूक की गोली से अपना इरादा पूरा करने वालों ने जहाँ सारे देश को अपने विरुद्ध कर लिया है वहा पंजाब की सबसे अधिक हानि की है। क्या वे पंजाब की पानी की समस्या को खून की दरिया बहाकर हल करना चाहते है और चण्डीगढ़ शहर का आदमियों की हड्डियों से निर्माण करना चाहते हैं। इसी प्रकार चण्डीगढ़ शहर पंजाब ने नहीं सारे देश ने बनाया है, इसी प्रकार देश का सबसे बड़ा बांध पंजाब के रहने वालों ने नहीं बल्कि सारे देशवासियों ने बनाया है। अगर आज पंजाब को जरूरत हो तो सारा देश उसके लिये अपनी सब नदियां उड़ेल सकता है, बशर्ते कि पंजाब के हमारे इन बहके हुए भाइयों को सद्बुद्धि दे।

श्री पं० शिवकुमारजी शास्त्री ने बताया कि किस प्रकार ऋषि दयानन्द ने सत्य सनातन वैदिक धर्म पर पड़े अज्ञान के आवरण को हटाकर उसका बुद्धि संगत समुज्वल रूप प्रकट किया। दिल्ली विश्वविद्यालय के प्रवक्ता डा० वाचस्पति उपाध्याय ने आर्यसमाज स्थापना दिवस को आर्यसमाजियों का जन्म दिवस बताते हुये इसे सामूहिक रूप से मनाने का आह्वान किया।

प्रो० बलराज मधोक ने श्री साथी के विचारों का समर्थन करते हुये कहा कि पंजाब की असली राजधानी चण्डीगढ़ नहीं लाहौर होनी चाहिये और हिन्दुओं और सिखों को इसी माग को लेकर खड़े होना चाहिये। इससे जहां देश में नवचेतना आयेगी वहां पंजाब समस्या का समाधान का रास्ता भी निकलेगा।

अपने अध्यक्षीय भाषण में सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान लाला रामगोपाल शालवाले ने कहा कि आज के दिन ही महर्षि दयानन्द ने सर्वप्रथम बम्बई में आर्यसमाज की स्थापना की थी, साथ ही उन्होंने आर्यसमाज के गौरवपूर्ण कार्यों पर प्रकाश डालते हुये आर्यजनों से कहा कि आत्महीनता की भावना को छोड़कर राष्ट्र निर्माण के कार्य में तन-मन धन से जुट जाना चाहिये। यही आर्यसमाज स्थापना दिवस को मनाने की सार्थकता है। आर्य केन्द्रीय सभा के मन्त्री श्री सूर्यदेवजी ने आर्य संस्थाओं से आये हुये सभी आर्यजनों को स्थापना दिवस की शुभ कामनायें दीं तथा शान्ति पाठ के पश्चात् सभा विसर्जित हुई।

राजेन्द्र दुर्गा मन्त्री

# फ्रांसीसी युवती की शुद्धि एवं विवाह

आर्यसमाज अजमेर द्वारा ३० वर्षीया फ्रांसीसी तथा हाल में पुष्कर प्रवास पर आई हुई मिस ब्रिजीत क्लाजी द्वारा स्वेच्छा से प्रार्थना करने पर शुद्धि कर उसे वैदिक (हिन्दू) धर्म में दीक्षित किया गया। उसने स्वयं बताया कि वह भारतीय वैदिक धर्म के आदर्शों से अत्यन्त प्रभावित हुई है। शुद्धि के पश्चात् उसका नाम कु० बीना रखा गया।

शुद्धि के पश्चात् उसकी प्रार्थना तथा पारस्परिक सहमति के आधार पर पुष्कर के लोटस होटल में सेवारत श्री भगवानदास बाथम के साथ वैदिक रीति से पाणिग्रहण (विवाह) संस्कार श्री आचार्य गोविन्दसिंह जी के पौरोहित्य में सम्पन्न हुआ। —रासासिंह मन्त्री

# वेदोपनिषद् काव्यमाला (३)

(यजुर्वेद का चालिसवां अध्याय, ब्रह्म-सूक्त, ईशोपनिषद्)

(श्री चन्द्र भूषणसिंह 'सुमन' बी.ए., वेदविशारद, धरास, गोण्डा)

यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्नेवानुपश्यति ।
सर्व भूतेषु चात्मानं ततो न विजिकित्सति ।६।

अभय सच्चिदानन्द अरूपा, है सर्वज्ञ देव जग भूपा ।
अस परमातम देखे सब में, प्राणी मात्र डाह नहिं उर में ।
आतम एक रङ्क अरु भूपा, गऊ स्वान ब्राह्मण गज रूपा ।

मन से प्रभु का ध्यान कर, तज दे विषय का बीस ।
देखि उदाहरण सीख उर, बना गुरु चौबीस ।६।

यस्मिन्न्सर्वाणि भूतान्यात्मैवाभूद्विजानतः ।
तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः ।७।

साधन योग अभ्यास कराहीं, अनुपम प्रभु की शरण में जाहीं ।
लीन होय सो प्रभु में कैसे, मिलै नमक पानी में जैसे ।
मगन मीनज्यों नीर अगाधा, सुख अनन्त प्रभु शरण न बाधा ।
शोक मोह गत, आतमज्ञाना, हाथी पैदल एक समाना ।

करैं आचरण वेद पथ जिसको समता बोध ।
ईश्वर मय देखहिं जगत्, केहि सन करैं विरोध ।७।

स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणमस्नाविरं शुद्धमपापविद्धम् ।
कविर्मनीषी: परिभूः स्वयम्भूर्याथातथ्यतोऽर्थान्
व्यदधाच्छाश्वतीभ्यः समाभ्यः ।८।

ईशहिं लक्षण सुन मन लाई, जो ईश्वर ने स्वयं बताई ।
वह परिपूरण विश्वहिं कैसे, रवि प्रकाश व्यापक जग जैसे ।
काया रहित ईश है भाई, जैसे पवन देखि नहिं जाई ।
छिद्र रहित जो शुद्ध अपापी, कवी मनीषी जग में व्यापी ।
स्वायम्भू पूरण अविनाशी, क्लेश कर्म विपाक न आसी ।
नस नाड़ीगत वेदहिं दीन्हा, जैसे को तैसे फल दीन्हा ।
प्रभु का पता वेद बतलाई, पता बिना पाती नहिं जाई ।
लक्षण से ईश्वर पहिचानो, नाहीं तो जग में परो भुलानो ।
राम कृष्ण ईश्वर हैं नाहीं, ये तो प्रभु के भक्त कहाहीं ।
कृष्ण स्वयं गीता में कहें, ईश्वर सब हृदय में रहेऊ ।
निराकार आकारहिं नाहीं, संन्यपात इव सदा बकाहीं ।
मन बुधि निराकार है जैसे, आतम अरु परमातम वैसे ।
पिण्ड मांहि जिमि आतम व्यापी, तिमि ब्रह्माण्ड ईश है व्यापी ।

वेद ज्ञान को प्राप्त कर, करिय सदा सतसंग ।
स्वाध्याय प्रभु भक्ति कर, यह साधन भव भङ्ग ।८।

अन्धन्तमः प्रविशन्ति येऽसंभूतिमुपासते ।
ततो भूयऽइव ते तमो यऽउ सम्भूत्यां रताः ।९।

ज्ञान हीन अति कष्ट उठावें, प्रभु को छोड़ि प्रकृति को ध्यावें ।
जो गुण हैं उपास्य के माहीं, वही उपासक में फिर आहीं ।
जड़ पूजक नर दुःख उठावा, चेतन सेवैं सो सुख पावा ।
पृथ्वी आदि पाषाणहिं पूजन, बिनु उपदेश लगेउ यहिं बंधन ।
प्रकृति नियम को खूबहिं छानो, समझि यथारथ तब तेहि मानो ।
जो विश्वास की रोती गया, ताकर वेद सुनहु मन लाया ।

यहिते उत्तम ज्ञान हित, करिय वेद अध्ययन ।
ईश हिय दर्शन मिले, अन्त अमरपुर अयन ।९।

अन्यदेवाहुः सम्भवादन्यदाहुरसम्भवात् ।
इति शुश्रुम धीराणां ये नस्तद्विचचक्षिरे ।१०।

जीवन मुक्त और प्रभु ध्यावहिं, ज्ञान अनुपम मोहिं सुनावहिं ।
कारण और कार्य को जानो, गुण विवेक तेहि पहिचानो ।
असंभूति प्रकृति के कारण, सम्भूती उत्पन्न उदाहरण ।
मोक्ष यान रूपी दो पङ्खा, ज्ञान कर्म जानो तेहि शंखा ।

ताते दोनों पक्ष को सोचि कै कीजै काम ।
यह उपदेश प्रसिद्ध है, यामें ठगी न दाम ।१०।

सम्भूतिं च विनाशं च यस्तद्वेदोभयं सह ।
विनाशेन मृत्युं तीर्त्वा सम्भूत्यामृतमश्नुते ।११।

प्रकृती है परिवर्तनशीला, आज ये है कल दूसर लीला ।
नित्य अनित्य विवेक जो आई, नहिं अनित्य मन कबहुं रमाई ।
ईश प्रेम जेहि जन को होई, कटुक निम्ब हित भाव न सोई ।
रचना प्रकृति निरर्थक नाहीं, साधन से ही साध्य को पाहीं ।
देखन हेतु नेत्र प्रभु दीन्हा, दुरुपयोग ताहि नहिं कीन्हा ।
बधू दोष जाने जिमि पावा, तासों सो गुण करै दुरावा ।

प्रकृती है जिमि नर्तकी, जीव रिझावै सोय ।
निज धर्महिं पाले बिना, सो कृतकृत्य न होय ।११। (क्रमशः)

# कर्म ही आनन्द का आधार है

[ डा० (श्रीमती) महाश्वेता चतुर्वेदी, बरेली ]

कर्म ही आनन्द का आधार है ।
चाह से ही लोक-रथ यह,
नित्य क्या चलता रहेगा ?
पूत उर में भावनायें,
काम उनसे क्या बनेगा ?
कल्पना जग सुप्त यदि, अभिसार है,
और निश्वर वीन का जो तार है ।
सुप्त जन को देख करके,
देवता मुंह फेर लेते ।
सिद्धि के जो रत्न निरुपम,
वे कभी भी हैं न देते ।
आयु क्या यह भोग का व्यापार है ?
जो शशक द्विविक्रम, उन्हें यहां हार है ।
प्रात का जो अर्थ समझे,
वे नहीं हैं व्यर्थ उलझे ।
सिन्धु को जो कह कर लहर सा,
हैं विजय के हेतु, जूझे ।
देखते जिस ओर, श्री आगार है,
है सुरभि जीवन जिन्हें; कब भार है ।

---

निसि विश्वास दिवस नहिं होई, मन करि बबुर को चन्दन होई ।
करि विश्वास भूल कोउ पाना, लगं मधुर तबहिं हम जाना ।
दुर्लहिं भावना करै न कोई, सो क्यों आवे अन्तर जोई ।
प्रभु सिद्धांत एक रस रहई, अजहिं भाव नियम नहिं ठहई ।
ऋषि मुनियों ने राह दिखाई, तेहि मग चलत सुगम मोहिं भाई ।
विमल ज्ञान जब जलहिं नहाई, तब प्रभु भक्ति भाव उर छाई ।

## आर्यसमाज बैंकाक का स्थापना दिवस

७ मार्च १९८५ को आर्यसमाज बैंकाक ने अपने विशाल सभा-कक्ष में स्थापना दिवस समारोह उल्लास के साथ सम्पन्न किया। स्वागताध्यक्ष श्री रामपलट पाण्डेय ने कार्य-संचालन किया। वैदिक हवन के बाद उन्होंने वैदिक भजन प्रस्तुत किये। मनोनीत अध्यक्ष श्री गुरुमुखसिंह जी का समाज की ओर से स्वागत किया गया। इसके बाद थाईलैण्ड के विख्यात सङ्गीतज्ञ श्री जगजीतसिंह के राष्ट्रीय गीतों ने समस्त श्रोता समुदाय को मन्त्रमुग्ध कर दिया।

इस समारोह में भारत के माननीय शिक्षा मन्त्री श्री कृष्णचन्द्र पन्त के आगमन पर सभी लोगों ने उठकर उनका, भारतीय राजदूत का तथा साथ में आये सभी विशिष्ट व्यक्तियों का पुष्पमालाओं से स्वागत किया। आर्यसमाज बैंकाक के प्रधान श्री सहदेवसिंह जी ने आर्यसमाज की स्थापना से लेकर आज तक के इतिहास को शिक्षा मन्त्री जी के सम्मुख प्रस्तुत किया। शिक्षामन्त्री श्री पन्त ने आर्यसमाज के प्रति आभार व्यक्त किया तथा बतलाया कि इन सङ्गठनों को बिना देखे तथा उनके नेताओं से मिले बिना यदि मैं चला जाता तो मेरी यात्रा अधूरी ही रहती। शिक्षा मन्त्री ने स्वामी दयानन्द के द्वारा की गई सेवाओं तथा क्रांतियों की विस्तृत चर्चा की तथा उन्हें भारतीय राष्ट्रीयता तथा गौरव का उद्बोधक बतलाया। थाईलैण्ड तथा भारत के सांस्कृतिक सम्बन्धों के इतिहास पर दृष्टि डालते हुए उन्होंने भारतीय प्रवासियों की भूमिका की चर्चा की तथा उन्हें दोनों राष्ट्रों की सेवा की साधना के लिए प्रेरणा दी।

इसके बाद प्रोफेसर कृष्णमोहन गुप्त ने शिक्षा मन्त्री के सम्मुख कुछ विडम्बनाओं को प्रस्तुत किया तथा इसे चुनौती के रूप में हमें स्वीकार कर समाधान करना चाहिये। उन्होंने बतलाया कि जब बोलने वालों की संख्या के अनुसार हिन्दी का स्थान विश्व में तीसरा है तो राष्ट्र संघ के द्वारा स्वीकृत ६ भाषाओं में इसका स्थान क्यों नहीं है। यह समझ से परे है। यदि इस शिक्षा मन्त्री के कार्यकाल में हिन्दी को विश्व भाषा के रूप में मान्यता मिली, तो सम्पूर्ण राष्ट्र उनकी इस सेवा के लिये सदा कृतज्ञ रहेगा। उन्होंने कहा कि संस्कृति, इतिहास और भूगोल में थाईलैण्ड भारत के इतना समीप है, किन्तु यहां के किसी भी विश्व विद्यालय में हिन्दी का विभाग नहीं है। क्या यह विडम्बना नहीं? चीन नार्वे, अमेरिका आदि में हिन्दी के विभाग वहां के विश्वविद्यालयों ने खोले हैं, परन्तु थाईलैण्ड में नहीं है। तीसरी विडम्बना का उल्लेख करते हुए उन्होंने कहा कि जापानी, अरबी तथा कोरियाई जैसे छोटे-छोटे समुदायों के पास थाईलैण्ड में अपने प्रेस हैं तथा उनकी भाषाओं में पत्रिकायें छपती हैं, किन्तु विशाल भारतीय प्रवासी समुदाय के पास न तो हिन्दी का प्रेस है और न ही पत्रिका। शिक्षा मन्त्री से अनुरोध है कि इन अभावों की पूर्ति के लिए सहयोग और आशीर्वाद दें।

अन्त में अध्यक्ष महोदय ने सबको धन्यवाद दिया तथा शान्ति पाठ के बाद समारोह समाप्त किया गया।

—सहदेवसिंह प्रधान आर्यसमाज बैंकाक

## आर्यसमाज पिलखुवा का उत्सव

आर्यसमाज पिलखुवा का वार्षिकोत्सव २४ से २७ मई ८५ तक मनाया जायगा। अनेक उच्चकोटि के महात्मा, विद्वान्, भजनोपदेशक पधार रहे हैं। —मन्त्री

## डा. हरिप्रकाश ने गुरुकुल कांगड़ी के मुख्याधिष्ठाता पद का कार्यभार संभाला

### ला० रामगोपाल शालवाले सभा प्रधान तथा बा०सोमनाथ मरवाह द्वारा गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी में परिवर्तन

हरिद्वार ३० मार्च।

सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री रामगोपाल शालवाले, श्री ओमप्रकाश त्यागी (मन्त्री) तथा श्री सच्चिदानन्द शास्त्री, पं० सत्य देव विद्यालङ्कार गुरुकुल कांगड़ी हरिद्वार में पधारे। श्री रामगोपाल जी शालवाले अपने साथियों के साथ सीधे गुरुकुल फार्मेसी गये। जहां पहले ही सैकड़ों कार्यकर्त्ता एवं कर्मचारी उनकी प्रतीक्षा कर रहे थे। प्रेम एवं सद्भाव के वातावरण में उक्त अवसर पर डा०हरिप्रकाश ने गुरुकुल कांगड़ी फार्मेसी के व्यवसायाध्यक्ष पद से त्याग पत्र दिया तथा श्री बलदेव आयुर्वेदालंकार को फार्मेसी के व्यवसायाध्यक्ष पद पर नियुक्त किया गया।

फार्मेसी के हाल में सैकड़ों कर्मचारियों एवं अधिकारियों के मध्य श्री रामगोपाल जी शालवाले ने घोषणा की कि आज से डा० हरिप्रकाश गुरुकुल कांगड़ी के मुख्याधिष्ठाता पद पर आसीन होंगे। उन्होंने सभी कर्मचारियों और अधिकारियों से श्री बलदेव जी को भी पूर्ण सहयोग देने की अपील की। इसी मध्य दिल्ली से श्री सोमनाथ मरवाह, गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय के कुलपति श्री बलभद्र कुमार हूजा तथा सत्यव्रत सिद्धान्तालङ्कार भी वहां पहुंच गए।

फार्मेसी से सभा प्रधान जी के साथ उपरोक्त सभी लोग गुरुकुल कांगड़ी कार्यालय गये। वहां पर श्री बलभद्रकुमार हूजा ने गुरुकुल कांगड़ी के मुख्याधिष्ठाता के पद से अपना त्याग-पत्र दे दिया और उनके स्थान पर डा० हरिप्रकाश को गुरुकुल कांगड़ी का मुख्याधिष्ठाता नियुक्त किया गया। डा० हरिप्रकाश ने अपने पद का चार्ज ग्रहण कर लिया है।

इस अवसर पर सभी महानुभावों ने डा० हरिप्रकाश के मुख्याधिष्ठाता पद ग्रहण करने पर अपनी शुभकामनायें प्रकट की:

सच्चिदानन्द शास्त्री
उपमन्त्री सभा

### आर्यसमाज बदायूं का निर्वाचन

प्रधान—श्री प० धर्मपाल जी विद्यालङ्कार
मन्त्री—श्री राजेश कुमार
कोषाध्यक्ष—श्री बनवारीलाल माथुर

—राजेशकुमार मन्त्री

## राष्ट्र-हित चिन्तन

( शेष पृष्ठ ६ से आगे )

पत्र सं० ४४२—श्रीयुक्त लाला श्याम सुन्दर जी को सम्बोधित करते हुए कहते हैं—"सर्वशक्ति मान् जगदीश्वर अपनी कृपा कटाक्ष से देशोन्नति में दृढ़ोत्साही कटिबद्ध करें……तन मन धन से देशोन्नति में तत्पर रखें।"

दयानन्द सरस्वती
शाहपुरा, राज मेवाड़।
१२ मई १८८३

पत्र सं० २१९—अब मैं पाठकोंके समक्ष एक अति महत्वपूर्ण पत्रकी चर्चा कर इस लेख को समाप्त कर रहा हूं। २५ दिसम्बर १८८० को ऋषि दयानन्दने पं० श्यामजी कृष्णवर्मा को संस्कृत पद्यमें पत्र लिखा है। इस पत्र में कुलबाईस पद्य हैं। इस पत्रमें स्वामीजी पं०जी को, ब्रिटिश-संसद भवनमें जाकर सदस्यों के समक्ष भाषण देने के लिये प्रेरित करते हैं, तथा उन्हें आदेश देते हैं कि अपने भाषण में भारत के प्राचीन गौरव को रखते हुए ब्रिटिश सांसदों को यह बतावें कि ब्रिटिशशासकों द्वारा भारत की जनता उत्पीड़ित है एवं उन पर कितना अत्याचार हो रहा है।

लेख लम्बा हो जाने के भय से कुल बाइस पद्यों में से केवल छठें एवं नवें श्लोकों को ही उधृत कर रहा हूं।

"गन्तव्यमत्रा गमनात्स्वदेशेत्वया च तत्रा-
दृष्यपुरे पुरेव।
व्याख्यानमख्यान मनस्सु देयं श्रुतिरिसं-
श्रौतसुधान्विंव"॥६॥
"गत्वा पारलिमेन्ट सज्जसभां व्याख्यान माख्यावरम्
दत्वा भारत वर्ष पूर्व नियमैप्रक्षावसंस्तान कुरु।
पश्ये पुर्यंत ईदृशं निज वशा दुःखं प्र तं दुःखिनां
मलेच्छा म्लेच्छतया च भारत जनान् संपीड-
यन्तीति यत्" ॥९॥

श्लोकों का सारांश--छठे श्लोक में श्री श्याम जी कृष्ण वर्मा को यह निर्देश देते हैं कि आप स्वदेश लौटने से पूर्व धन-धान्य से समृद्ध यूरोप में वैदिक विषयों पर व्याख्यान दें और उन्हें भारतीय संस्कृति का ज्ञान करावें।

नवें श्लोक में पं० श्याम जी कृष्ण वर्मा को आदेश देते हैं कि आप ब्रिटिश संसद भवन में जाकर वहां वैदिक सिद्धांतों के अनुकूल व्याख्यान देवें तथा सांसदों को भारत वर्ष के मनु आदि पुराने धर्म शास्त्रों के नियम से अवगत करावें, तथा उन्हें बतावें कि भारत की जनता को ब्रिटिश शासकों द्वारा उन्हें कितना प्रताड़ित एवं पीड़ित किया जाता है।

पाठकों से मेरा साग्रह अनुरोध है कि पत्र सं० २१९ को आद्योपांत पढ़ें और इस पर ऋषि जी द्वारा अंकित टिप्पणियों को भी अवश्य देखें।

ऋषि दयानन्द के जो शतशः पत्र अभी अनुपलब्ध हैं पता नहीं उनमें ऋषिवर के कितने अनमोल विचार-रत्न छुपे पड़े हैं। जो पत्र उपलब्ध है और उपलब्ध हो रहे हैं, उनका सम्यक अनुशीलन अभी बाकी है। यह लेख मेरा केवल संकेत मा है। आर्य समाज के विद्वान् इस दिशा की ओर अगर अग्रसर होवें तो दयानन्द के उज्ज्वल विचारों से विश्व की जनता को पता चले कि इस महान् पुरुष के मानस में मानव जाति के उद्धार की कितनी व्यग्रता थी। ऋषि……के शतशः कार्य अभी अछूते पड़े है, उन्हें हाथ में लेना है। पर ले कौन? यह प्रश्न है। क्योंकि आर्य समाज की सार्वदेशिक सभा एवं परोपकारिणी सभा का नेतृत्व ऐसे व्यक्तियों के हाथ आ पड़ा है जो केवल दयानन्द के जय-जय कार लगवा देना ही अपने कर्त्तव्य-अथ।इति समझते हैं। दयानन्द को ढोल-मजीरों एवं आलीशान महलों में ही कैद कर रखा है। आज अपने ही अनुयायियों द्वारा ऋषि का अवमूल्यन हो रहा है। कोई है, जो दयानन्द को इस कारा से मुक्त करे! ऋषि दयानन्द के जो निष्ठा वान बचे खुचे वेदानुयायी भक्त हैं, उनसे मेरा यह मार्मिक निवेदन है कि वे अपने आचार्य को विश्व के मानस पर पूरे वर्चस्व के साथ उभारें।

## शोक समाचार

दुःख है कि आर्य समाज टूंडला के प्रधान श्रीकृष्ण तायल की ९ मार्च १९८५ की रात्रि में सहारनपुर मुरादाबाद पैसेन्जर ट्रेन में लूट पाट करते हुए अपराधी तत्वों द्वारा हत्या कर दी गई। आर्य जनों मे शोक लहर व्याप्त हो गई। प्रभु दिवंगत आत्मा को शांति एवं दुःखी परिवार को धैर्य प्रदान करें।　　मन्त्री

जिला—उप प्रतिनिधि सभा आगरा

### आर्य जगत्

—आर्य समाज केराकत का वार्षिक उत्सव ६ से ९ अप्रैल तक सम्पन्न हुआ।　　रामनारायण मन्त्री

—१५ अप्रैल को आर्य समाज ताड़ीखेत अल्मोड़ा में कु० गीता का विवाह संस्कार श्री रमेश पंत के साथ सम्पन्न हुआ।　　गुरुकुलानन्द

—आर्य समाज मदनपुर ( मैनपुरी ) के कोषाध्यक्ष श्री इन्द्रपाल सिंह की धर्म पत्नी श्रीमती शकुन्तलादेवी का दिल्लीमें निधन हो गया। परमात्मा दिवंगत आत्मा को शांति दे।　　मन्त्री

—अमृतसर के श्री मुलखराज मेहता का ९ अप्रैल को निधन हो गया। शांति यज्ञ २१ अप्रैल को हुआ।　　राजपाल मेहता

### निर्वाचन

| | |
|---|---|
| आर्य समाज मवाना (मेरठ) | आर्य समाज मवीकलां ( मेरठ ) |
| प्रधान श्री दया प्रकाश सर्राफ | प्रधान श्री मूलचन्द्र |
| मन्त्री श्री कांति प्रकाश | मन्त्री श्री प्रो० सुरेन्द्र पाल |
| कोषा० श्री प्रेमप्रकाश | कोषा० श्री रणवीर सिंह |
| आर्य समाज सम्भल | आर्य समाज बलिया |
| प्रधान श्री जगदीश शरण आर्य | प्रधान श्री कैलाश प्रसाद |
| मन्त्री श्री नरेन्द्र कुमार | मन्त्री श्री राम नाथ आर्य |
| कोषा० श्री सत्यवीर अग्रवाल | कोषा० श्री राधाकृष्ण आर्य |
| आर्य समाज केराकत | जिलाआर्य उपप्रतिनिधि सभाबलिया |
| प्रधान श्री उमाशंकर आर्य | प्रधान श्री कृष्ण प्रताप नारायण |
| मन्त्री श्री राम नारायण | मन्त्री श्री इन्द्रदेव सिंह |
| कोषा० श्री रमाशंकर आर्य | कोषा० श्री सुदर्शनसिंह |

# महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह

१८ से २० मई ८५

स्थान—
शर्मा स्मारक मैदान, मेरठ ।

**माधवसिंह** — प्रधान

**इन्द्रराज** — मन्त्री

समारोह के आकर्षण—यजुर्वेद पारायण महायज्ञ ० विशाल शोभा यात्रा ० निर्वाण शती-स्मृति ग्रन्थ का प्रकाशन ० योग शिविर सामूहिक विवाह तथा विभिन्न सम्मेलन ।

समारोह में अनेक विद्वान् और नेता महर्षि के प्रति श्रद्धा सुमन अर्पित करेंगे ।

समारोह की सफलता के लिये तन-मन-धन से पूर्ण सहयोग करें ।

## दहेज रहित सामूहिक विवाह

महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी १८ मई से २० मई १९८५ तक मेरठ शहर में मनाई जायेगी । इस अवसर पर बिना दहेज के वैदिक रीति के अनुसार सामूहिक विवाह भी सम्पन्न होंगे । अतः इच्छुक व्यक्ति ( वर व कन्या पक्ष वाले ) शीघ्र ही पूर्ण विवरण सहित आर्य समाज बुढ़ाना गेट, मेरठ शहर से संपर्क करें ।

नोट—श्री मन्त्री जी, कृपया अपनी आर्य समाजमें तथा सभी सदस्यों को उक्त सूचना देकर इस पुनीत कार्य के लिए प्रेरित करें । एवं तन, मन, धन से सहयोग कर कृतार्थ करें । इन्द्रराज मन्त्री



# स्वामी कर्मानंद जी का उद्घोष



श्री स्वामी कर्मानन्द जी

संघर्ष के तूफानों से टकराते हुए, प्राणोंको हथेलीपर रखकर श्री स्वामी कर्मानन्द जी ने अन्ततोगत्वा गुरुकुल वृन्दावन से अराजक तत्वों का निष्कासन कर दिया । तथा गुरुकुल की पूर्ण व्यवस्था अपने नियंत्रण में ले ली । इस स्थिति तक पहुंचने के लिये स्वामी जी के ऊपर घातक प्रहार हुए, चिकित्सालय में रहे और गम्भीरतम यातनाओं के बीच से गुजरे । अन्त में विजय श्री स्वामी जी के पक्ष में हुई । ब्रह्मचारियों कर्मचारियों ने स्वागत किया और स्वामी जी ने विनम्रता पूर्वक सबका अभिवादन स्वीकार किया और उद्घोषणा किया । "अपना रक्त बहाकर प्रांतीय आर्य प्रतिनिधि सभा के लिए गुरुकुल का नियंत्रण अपने हाथ में ले लिया है । आवश्यकता पड़ने पर गुरुकुल के विकास के लिये रक्त की अंतिम बूंद तक बहा दूंगा ।"

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश के प्रधान श्री पं० इन्द्रराज जी ने स्वामी कर्मानन्द जी को साधुवाद दिया और उत्सर्ग पूर्ण साहसी जीवन की भूरि-भूरि प्रशंसा की । सभा मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी ने स्वामी कर्मानन्द जी के लखनऊ पधारने पर हार्दिक अभिनन्दन किया और उनकी वीरतापूर्ण साहसी भूमिका का समुचित समादर किया ।

आर्य मित्र आशा करता है कि स्वामी कर्मानन्द जी के मुख्य अधिष्ठाता पद पर रहते हुए गुरुकुल प्रदेश में नव कीर्ति एवं यश का अर्जन करेगा । 'आर्य मित्र' भी स्वामी जी को हार्दिक बधाई दे रहा है ।

आचार्य रमेश चन्द्र एम० ए० सम्पादक ।

आर्य कुमार परिषद्
गुरुकुल महाविद्यालय ततारपुर
अध्यक्ष श्री ज्ञानेन्द्र कुमार आर्य
मन्त्री श्री देवेन्द्र कुमार
कोषा० श्री वेदपाल

आर्य समाज ततारपुर (मेरठ)
प्रधान श्री प्रतिपाल सिंह
मन्त्री श्री डा० ओमवीर सिंह
कोषा० श्री जगपाल सिंह

नगरमहिला आर्यसमाज गाजियाबाद
प्रधान श्रीमती शारदा जी अग्रवाल
मंत्रिणी श्रीमती दयावती
कोषा० श्री जयाकुमारी

आर्य समाज तिलहर
प्रधान श्री राधेश्याम विद्यावाचस्पति
मन्त्री श्री मदनलाल गंगवार
कोषा० श्री लोकेश कुमार

आर्यसमाज बाबूपुरवा किदवईनगर (कानपुर)
प्रधान श्री शंकरदत्त भारद्वाज एडवोकेट
मंत्री श्री मोज देव मुदित एम. ए.
कोषा० श्री कृष्ण मुरारी

स्त्री. आर्य समाज शहर मुजफ्फर नगर
प्रधान श्रीमती तारावती जी
मंत्रिणी श्रीमती शांति शर्मा
कोषा० श्रीमती मुन्नी देवी

आर्य समाज छोटी सादड़ी
श्री डा० बुद्धिशंकर उपाध्याय
मंत्री श्री विनय चन्द्र
कोषा० श्री चान्दमल

5

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० वैशाख १४
ज्येष्ठ कृष्ण १ रविवार
५ मई १९८५ ई०

# आर्य मित्र

उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुखपत्र

१२६४८-श्री पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय
हरिद्वार

# हमारे सिद्धान्त विश्व बन्धुत्व की ओर

( श्री मेवाप्रसाद पाठक बी०ए०, एल० एल० बी० )

संसमिद्युवसे वृषन्नग्ने विश्वान्यर्य आ।
इडस्पदे समिध्यसे सनो वसून्याभर॥
—ऋ० १०—९—१

भावार्थ—'हे प्रकाश स्वरूप स्वामिन् हमारे हृदय में प्रकाश कीजिए कि हम सब एक दूसरे से मिलकर रहें। हमारे परस्पर के मेल-मिलाप से हमारे घर धन-धान्य से परिपूर्ण हों।

हम आर्य हैं और हमारे वेद ही आदर्श हैं, क्योंकि हम अपने वैदिक मार्गों एवं सिद्धान्तों का अनुसरण सहस्त्रों वर्षों से करते चले आ रहे हैं। हम संसार में व्याप्त आपसी ईर्ष्या, द्वेष एवं अहं की भावना को त्याग कर उस प्रेम मार्ग की ओर अभिमुख होते हैं। उसी का नाम 'विश्व-बन्धुत्व' है। संसार हमारा घर है, और इस बड़े घर में निवास करने वाला प्रत्येक व्यक्ति हमारा भाई है।

आज हमारे ही घर में हमारे बन्धु आपस में एक दूसरे से ईर्ष्या, द्वेष एवं अहं की भावना के वशीभूत होकर अपने वास्तविक सिद्धांत अपने सच्चे उद्देश्य से अलग होते प्रतीत हो रहे हैं। क्या हम 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्' के सिद्धांत से विचलित नहीं हो रहे हैं, क्या हम अपने आपसे कुछ दूर नहीं होते जा रहे हैं, यह स्वयं अपने आत्मा रूपी दर्पण में झांकने की बात है।

युग-युगान्तर से वर्तमान तक जब भी राष्ट्र अथवा राज्य पर कोई भी विषम आपदा उपस्थित हुई, हमने उसका समाधान किया, चाहे वह अन्धविश्वास की भावना रही हो अथवा देश के आजादी की लड़ाई, हर जगह सर्वप्रथम तूर्य नाद हमी ने किया और हमने एक होकर विजय श्री प्राप्त की।

संसार का प्रत्येक प्राणी उसी परम पिता परमेश्वर की संतान है, जिसे हम अनादि अजन्मा कहते हैं इसीलिए हम सबको परस्पर मिल कर रहना चाहिये। हमारे सिद्धान्त हर व्यक्ति के लिये उपयोगी और शिक्षाप्रद है। इनसे प्रत्येक मानव लाभान्वित हो सकता है।

यम और नियमों की महत्ता मानव के उत्थान के लिये सर्वोपरि है। हम नीचे यमों का वर्णन कर रहे हैं।

ये हैं—'तत्राहिंसा सत्यास्तेय ब्रह्मचर्या परिग्रहाः यमाः। अहिंसा, सत्य अस्तेय, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह। यह यम हैं।

१—अहिंसा—मन, वचन और कर्म से किसी को दुःख न देना

२—सत्य—मन कर्म वचन से सत्य का व्यवहार करना।

३—अस्तेय—मन कर्म वचन से चोरी का त्याग करना।

४—ब्रह्मचर्य—अष्ट मैथुन से बचना, ऋतुचर्या का पालन करना।

५—अपरिग्रह—न्यायपूर्वक भोग, लोलुपता एवं अन्याय से किसी वस्तु की इच्छा न करना, और जब यह भावनायें हमारे मानस पटल पर पत्थर की रेखा बनकर अङ्कित हो जायेंगी तो संसार के हर व्यक्ति में हमें अपना पन दिखाई देने लगेगा, हमारे कदम स्वयमेव पर-सेवा की ओर अग्रसरित होने लगेंगे, किसी को दुःखी देखकर उसका दुःख बांट लेने की इच्छा अपने आप जागृत हो जावेगी, किसी की कोई वस्तु हमें अपनी प्रतीत होने लगेगी, किसी की शारीरिक चोट अपनी चोट जैसी लगने लगेगी, परस्त्री में हमें 'मातृत्व' रूप प्रदर्शित होगा और जब सब कुछ अपना सा दीखने लगे तो, ईर्ष्या, द्वेष, छल, प्रपंच और अहं यह सब स्वतः धीरे-धीरे समाप्त हो जायेगा, परन्तु यह तभी सम्भव है जब हर व्यक्ति एक दूसरे को अपने जैसा दीखे, वह जो कुछ इष्ट अथवा अनिष्ट करने जा रहा है—उसके विपरीत पहलू अपने ऊपर लागू करे।

आज हमारे समक्ष जातिवाद, धर्मवाद, विपक्षी राजनीतिवाद तथा अराजक तत्व जैसी भयंकर रूढ़ियां हमारी मर्यादाओं को निगलने के लिये अपना विशाल फन फैलाये खड़ी हैं लेकिन क्या इसमें कोई भी तत्व ऐसा है जिसका इस देश से वास्ता नहीं, सम्बन्ध नहीं। क्या अनिष्टि का प्रभाव इन तमाम रूढ़ियों पर नहीं पड़ेगा, क्या संसार, राष्ट्र अथवा राज्य से अलग कोई और संसार है, क्या इनका भरण-पोषण अन्यत्र हो रहा है, क्या इस विश्व का अन्न वे नहीं खाते अथवा जल नहीं पीते, या यह विश्व उनका नहीं है, इत्यादि प्रश्नों का उत्तर वे स्वयम् अपने आपसे पूछें तो इसका समाधान स्वयम् ही ज्ञात हो जायेगा।

कभी समय था जब किसी समस्या के समाधान के लिए हम सब एक होकर एक आवाज के साथ कन्धे से कन्धा मिलाकर जाति-पांति का भेदभाव त्याग कर एक साथ चल पड़े थे। हमने 'हिंसा' नहीं किया अपनी मर्यादाओं का अन्त नहीं किया फिर भी हमें सफलता मिली और हम 'आजाद' कहलाये। क्या इसमें 'विश्व बन्धुत्व' की भावना नहीं थी क्या सदियों से बनी हुई यह दासता की जंजीर इतनी आसान थी जिसे अकेले तोड़ देते।

फिर जब हम एक हैं, एक पिता के सन्तान हैं तो फिर आज हमारे बीच यह खाई कैसी जो हमें एक दूसरे से दूर किये दे रही है।

आइये, हम सब जो आगे-पीछे छूट गये हैं फिर से एक हो जायें, अपनी टूटी हुई पंक्ति को फिर से जोड़ लें, छल, कपट और पाप, अत्याचार की भावना को मिटाकर 'कृण्वन्तो विश्वमार्यम्' का नारा लगाते हुये अपने सुसुप्त सहोदरों को फिर से जागृत कर 'विश्व बन्धुत्व' की परम्परा को फिर साकार करदें।

स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए धनपालसिंह आर्य भास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से श्री विश्वम्भरदयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्
# आर्य मित्र
कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्
आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ — घोषणा पत्र सं० ७ /२८-२-८१

वर्ष ८८ ] मा० वैशाख २१, ज्येष्ठ कृष्ण ८ रविवार संवत् २०४२ वि०, दि० १२ मई १९८५ [ अङ्क १५

## प्रार्थना

ओं प्र तद्वोचेदमृतं नु विद्वान्-
गन्धर्वो धाम विभृतं गुहा सत् ।
त्रीणि पदानि निहिता गुहास्य
यस्तानि वेद स पितुः पितासत् ।
—यजु० ३२-९

भावार्थ—वेद वाणी का धारक विद्वान् हृदयगुहा में निभृत ( प्रविष्ट ) जो ब्रह्म है, उस अमर आनन्द धाम, ब्रह्म का निश्चय प्रवचन करे। इसके तीन पद जो रहस्य में छिपे हैं उनको जो जानता है वह पालक का पालक है ।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
**मनमोहन तिवारी**
सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# वर्तमान के अन्धकार छन्न युग में-श्रुति प्रकाश

काम: संकल्पो वि चिकित्सा श्रद्धाऽश्रद्धाधृतिरधृतिर्ह्री-र्धीर्भिर:त्येतत्सर्वं मन एव तस्मादपि
पृष्ठत उपस्पृष्टो मनसः विजानाति—श० १४ अ० ४

महर्षि दयानन्द सरस्वती ने इस मन्त्र की व्याख्या प्रस्तुत करते हुए संकेत किया है कि मनुष्यों अपनी सामर्थ्य का सामञ्जस्य सर्वंव धर्म के अनुकूल हो—काम-विचारशील उत्तम व्यवहार का आचरण—संकल्प-शुभ गुणों के प्राप्ति हेतु प्रयत्न—विचिकित्सा सन्देह निवारण के बाद सत्पथ निश्चय तथा श्रद्धा-धृति धी आदि के द्वारा अन्धकार में प्रकाश प्राप्त किया जा सकता है और लोक सुख में अपना सुख स्वीकार करना ही श्रेयस है। उपरोक्त ऋषि दर्शित मार्ग के अनुकूल सद् विचार हेतु और वर्तमान के अन्धकाराछन्न युग में प्रकाश प्राप्ति हेतु श्री पं० इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के सद् प्रयासों से—

## १८-१९-२० मई १९८५ के मध्य मेरठ नगरी में

महर्षि दयानन्द सरस्वती निर्वाण शताब्दि समारोह

## वृहद् आर्य महासम्मेलन

शर्मा स्मारक मैदान में आयोजित हो रहा है।

## देश-विदेश के आर्य संन्यासी, विद्वान्, विचारक भाग ले रहे हैं।

यजुर्वेद पारायण महायज्ञ विशाल शोभा-यात्रा निर्वाण शताब्दि अङ्क के विमोचन के अतिरिक्त

देश की वर्तमान ज्वलन्त समस्यायें—धर्मान्तरण धर्म की आड़ में घृणित राजनीति जो पंजाब में चल रही है—नारी समुत्थान कुप्रथा निवारण—आर्यत्व भावना पूर्ण समाज का निर्माण राष्ट्रीय-एकता आदि विषयों पर विचार-विमर्श एवं ऐतिहासिक निर्णय लिया जायगा। सामूहिक यज्ञोपवीत एवं दहेज रहित आर्य विवाहों का भी आयोजन है।

सभा मन्त्री श्री मनमोहन तिवारी ने प्रदेश की आर्य जनता से अनुरोध किया है कि अधिक से अधिक संख्या में मेरठ में उपस्थित हों और अपनी आर्यसमाज का प्रतिनिधित्व करे। ऐसे अवसर पर उपस्थित होकर आर्यजन एकता का परिचय देंगे और आयोजन को सफल बनायें साथ ही सभा मन्त्री श्री तिवारी जी जो उत्तरप्रदेश सहायता प्राप्त विद्यालय प्रबन्धक समिति के भी मन्त्री हैं—समस्त विद्यालयों के प्रधानाचार्यों से आग्रह किया है कि वह छात्रों और स्काउट दलों के साथ शोभायात्रा में सम्मिलित हों और उत्सव को सफल बनायें।

## आवास की पूर्ण सुविधाजनक व्यवस्था

## उत्तम शुद्ध स्वादिष्ट भोजन का प्रबन्ध

मन्त्री श्री तिवारी जी की आर्यजनों से अपील है कि आयोजन की सफलता के लिये पूर्ण सहयोग प्रदान करें।

## सामर्थ्यानुसार धन आदि का सहयोग पं. इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा आर्यसमाज बुढ़ाना गेट मेरठ को सहर्ष प्रदान करें।

—आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०

ओ३म्
आर्य मित्र

लखनऊ-रविवार, १२ मई १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८६

सम्पादकीय

## धूल मत फेंकिये

बहराइच में निर्बल वर्ग के हिन्दुओंकि धर्मान्तरणकी चर्चाभारत के प्रमुख पत्रों में हुई। आर्यसमाज विश्व हिन्दू-परिषद्, महन्त अवेद्य नाथ के कार्यकर्ता संवेदनशील क्षेत्रों में गए, जन सम्पर्क किया और परिस्थितियों को समझा तथा परखा। बहराइच की आर्य समाज और जिला उप प्रतिनिधि सभा के कार्य कर्ताओं ने उत्साह से कार्य किया तथा कतिपय संन्यासियों की सेवा लेकर जो निर्बल हिन्दू वर्ग अपनी आस्था और विश्वास पर दृढ़ है, उसमें यज्ञ-उपदेश आदि का प्रबंध करवाया और उन्हीं के द्वारा उनके जो बंधु धर्मान्तर के शिकार हुये थे, उन्हें वापस लाने का प्रयास किया। २८ अप्रैल ८५ को बहराइच में एक बृहद् जनसभा हुई, जिसे आर्य समाज के कार्य कर्ताओं तथा महन्त अवेद्य नाथ ने सम्बोधित किया। और उन मुसलमानों की कलई खोली गयी। जिन्होंने परिस्थितियों का लाभ उठाकर तबलीगी प्रचार का कार्य किया। बहराइच के समस्त हिंदू समाज ने एक स्वरमें दृढ़ता के साथ धर्मान्तरण की निंदा की और मूल भारतियों को इस्लाम में बदल करके उन्हें भारत की प्रमुख धारा से पृथक करके देश के नवीन विभाजन के प्रयास की कठोर शब्दों में निंदा की गयी। इस्लामी कारण के इस कार्य में पेट्रो डालर का जो खुलकर प्रयोग हुआ, वह भी सर्व विदित है। नेपाल गंज के निकट नेपाल क्षेत्र में जो मौलवी नगर नवीन इस्लामी बस्ती का उदय हुआ है, जहां से धर्मान्तरण को प्रोत्साहन दिया जाता है और योजनायें बनती हैं, वह भी सब जानते हैं।

कतिपय राजनैतिक दल और धर्मनिरपेक्षता का ढोल पीटने वाले संगठन बहराइच के इस कार्य को झुठलाने का प्रयास करने में लगे हैं। उन्हें पेट्रो डालर की मदद भी नहीं दिखाई देती है। तथा अनर्गल वक्तव्य दे रहे हैं कि पिछले ४० वर्षों से यह नट मुसलमान बन रहे हैं और उसका दोष है हिंदुओं की सामाजिक स्थिति। इन सिर फिरे राजनैतिक और स्वार्थी संगठनों को क्या कहा जाय। अगर पिछले चालिस वर्षों से यहां धर्मान्तरणका कार्य हो रहा था तो क्या यह शुभ था। हिंदुओं के सामाजिक संगठन को मुसलमान दोषी ठहराते हैं और उसी की दुहाई राजनैतिक संगठन देने लगे। उन्हें मुसलमानों के वोट का भय और आशंका सताने लगी इस लिए घर में आग लगने पर धुवां निकलने पर भी इन्हें कुछ दिखाई नहीं दिया तथा विचार पतन इस सीमा तक कि धर्मान्तरण को उचित ठहराने लगे। यह निंदनीय मानसिक मनोदशा है, राजनैतिक संगठनों को और उनके निर्वाचित प्रतिनिधियोंको जिन्होंने उत्तरप्रदेश विधान सभा में भी गलत बयानी की कहा तक भर्त्सना की जाय।

## आवश्यक सूचना

सभा के अधिकारी एवं अन्तरंग सदस्यों को सूचित किया जाता है कि सभा की अन्तरंग सभा का आगामी साधारण अधिवेशन १९-५-८५ दिन रविवार को आर्य समाज बाफर नगर मेरठ में अपराह्न ३ बजे होगा। अतः समस्त अधिकारी एवं अन्तरंग सदस्य गण नियत समय व स्थान पर पधार कर कार्य सम्पादन में सहयोग प्रदान करने का कष्ट करें।

मन मोहन तिवारी मंत्री सभा

## आवश्यक सूचना

प्रदेश की समस्त जिला सभाओं के अधिकारियों को सूचित किया जाता है कि सभा से समस्त जिला सभाओं को वार्षिक चित्र भेजे जा चुके हैं। तथा वर्ष १९८४ के कार्य विवरण भेजने के लिये सूचना भी भेजी जा चुकी है। अभी तक जिला सभाओं से वार्षिक वृतांत प्राप्त नहीं हुये हैं। कृपया अति शीघ्र भेजने का कष्ट करें। जिससे वार्षिक वृतांत में शामिल किये जा सकें। यह वृतांत २० मई तक सभा को प्राप्त होना आवश्यक है,अन्यथा वार्षिक वृतांत में शामिल नहीं हो सकेगा। जिन सभाओं को किसी कारण वार्षिक चित्र न प्राप्त हुए हों वे सभा कार्यालय को सूचित कर तुरन्त मंगा लें।

मन मोहन तिवारी सभा मंत्री

## बहराइच क्षेत्र में शुद्धि

अप्रैल १७, १९८५ को बहराइच जनपद के नानपारा निकटवर्ती कोटवा ग्राम में दो नट परिवारों को जो नव मुस्लिम थे, पुनः शुद्धि करके हिन्दू समाज का अंग बनाया गया। इस अवसर पर दो सौ नट परिवार के स्त्री-पुरुष उपस्थित थे। श्री सुभाष सिंह चौधरी की प्रेरणा से यह समारोह हुआ। श्री भगवान् दीन आर्य भजनोपदेशक के भजन और चौधरी सुभाष सिंह के प्रवचन प्रभावशाली हुए।

—गोविन्द राम आर्य, अन्तरंग सदस्य
आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश

इन पंक्तियों के लेखक को उस क्षेत्र में दौरा करने का अवसर मिला,बहराइच से नानपारा नबाब गंज, रहमत, भुतचिलनी तथा अन्य क्षेत्रों में आइए। एक छोटा सा गांव कठिनाई से दस कच्चे गिरे मकान, परन्तु पक्की मस्जिद बनी है जो लिपी पुती साफ सुथरी है। ऐसी स्थिति अधिकांश भागों की है। जब ग्रामवासी मुसलमान अपना घर नहीं बनवा सकते तो पक्की मस्जिद कैसे बन गयी। केवल ग्राम निवासी चन्दा करके भी बनवाने की स्थिति में नहीं हैं। मस्जिद निर्माण की प्रतिक्रिया पैट्रोडालर के धन की नहीं है तो क्या है। मस्जिदों में अरबी मदरसे चल रहे हैं। मोलवी नयेलोगों को इस्लाम में परिवर्तित करते हैं तथा पुरानों को मजबूत करते हैं। मैंने स्वयं बहुत से नव मुस्लिमों से बात की। सबके कपड़े साफ सुथरे और हाल में उन्हें प्राप्त हुये मालूम पड़ते थे। यह सब पैट्रो-डालर का प्रभाव क्या नहीं है।

खेद है कि वोटों के स्वार्थ में राजनैतिक सत्य पर धूल डालने में लगे हैं। बहराइच, गोण्डा, गोरखपुर की नेपाल सीमासे मिली क्षेत्रीय बस्ती मुस्लिम बहुल हो जाय। यह प्रयास भी इन स्वार्थी राजनीतज्ञों को नहीं दिखाई देरहा है। सत्य को देखते हुए सत्य को न स्वीकार करना एक विडम्बना है और भारतीय राष्ट्र के साथ एक विश्वासघात है। सन्तोष है कि इस क्षेत्र की हिन्दू जनता जागृति में आ गयी है। यही हमारा उद्देश्य है।

# अध्यात्म सुधा

# वेद का मनन

[ श्री पं० इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश ]

(गतांक से आगे)

इसी प्रकार से निरुक्त में भी, 'देवोदानाद्वा दीपनाद्वा द्योतनाद्वा द्युस्थानोभवतीतिवा' 'देव' शब्दकी बड़ी सुन्दर व्याख्या है। वह निरन्तर देता है, वह निरन्तर प्रकाशित रहता है, वह निरन्तर उपदेश करता है तथा वह प्रकाश का केन्द्र स्थान भी है इसीलिये वह देव है।

सविता शब्द की व्याख्या भी सत्यार्थप्रकाश में महर्षि दयानन्द जी ने की है। वे लिखते हैं—'षुञ् अभिषवे, षूङ् प्राणिगर्भ विमोचने' इन धातुओं से सविता शब्द सिद्ध होता है। 'यश्चराचरं जगत् सुनोति सूते वोत्पादयति सः सविता परमेश्वरः' जो चराचर जगत् का उत्पन्न करने वाला है वह सविता देव है।

ये दोनों सम्बोधनइस मन्त्र में क्यों हैं? इस मन्त्र में आये हुए शब्दों और क्रियाओं का क्या महत्व है? यह रहस्य आचार्य विश्वश्रवा जी ने अपनी पुस्तक "यज्ञपद्धति मीमांसा" में बहुत अच्छी प्रकार से खोला है। उन्हीं केशब्दों में पढ़िये।

प्रश्न (१) परासुव पहले और असुव बाद में क्यों है? उलटा क्यों न हो?

उत्तर-बुराई पहले दूर होनी आवश्यक है तभी अच्छाई आ सकती है। यथा (क) मलिन वस्त्र पहले शुद्ध करके ही रंगा जाता है। (ख) पात्र में मिट्टी हो और चावल भरने हों तो पहले मिट्टी निकालकर ही चावल भरे जाते हैं। (ग) दुर्गन्ध युक्त कमरे को सुगन्धित करने के लिये पहले दुर्गन्धि निकालनी आवश्यक है। (घ) बुराई दूर करने मात्र से अच्छाई नहीं आ जाती। बुराई दूर करने के पश्चात् गुण प्राप्त करने के लिये यत्न करना पड़ता है। अतः मन्त्र में पहले 'परासुव' तथा बाद में 'आसुव' की प्रार्थना है।

प्रश्न (१) 'दुरितानि,' बहुवचन 'भद्र' एक वचन क्यों है? दोनों बहुवचनों में अथवा एक वचन में क्यों न हों?

उत्तर-(क) दुरित में बहुवचन तथा 'भद्र' में एकवचन का कारण दृष्टान्त से समझ में आता है। दो घड़े लो, एक में १० छिद्र दूसरे में एक छिद्र करके पानी डालो। १० छिद्र वाला शीघ्र समाप्त होगा। अर्थात् बुराईयां अधिक होने से शीघ्र पतन है। अतः दुरितानि 'बहुवचन' दूर करने की प्रार्थना है (ख) भद्र के स्थान पर भद्राणि इसलिये नहीं मनुष्य की अपेक्षा भगवान में सब अच्छाईयाँ है। भद्राणि से असम्भव प्रार्थना हो जायेगी। (ग) मनुष्य में सब गुण एक साथ नहीं आ सकते। बुराईयां एक साथ छोड़ी जा सकती है। (घ) संसार में भद्र एक है वह है मोक्ष धाम (ङ) प्रार्थना में एक वचन होना आवश्यक है। मांगना एक वस्तु का ही ठीक है न कि सबका।

प्रश्न-(३) दुरितानि में बहुवचन होने पर विश्वानि विशेषण क्यों है?

उत्तर-(क) दुरितानि से ३ बुराईयां ली जा सकती है तथा बहुवचन बहुत्व का वाचक है। सम्पूर्णता का वाचक नहीं। (ख) एक भी दुर्गुण रहते प्रभु के दर्शन नहीं हो सकते। अतः 'विश्वानि' विशेषण है।

प्रश्न देव 'सवितः' इन दो विशेषणों का क्या महत्व है?

उत्तर—ये दोनों विशेषण विशेष अभिप्राय से रखे गये हैं। (क) प्रार्थना करते समय दो बातों का ध्यान आवश्यक है (१) जो वस्तु प्राप्तव्य है व देने वाले के पास है या नहीं जैसे हलवाई के पास कपड़ा और बजाज के पास दूध न होने से नहीं मांगा जाता। (२) देने वाला देगा भी या नहीं।

(१) 'देव' विशेषण दर्शाता है कि भगवान् के पास देने को सब कुछ है।

(२) भगवान् से मांगने का नाता 'सविता' विशेषण द्वारा पिता और पुत्र का हो जाता है। भगवान् सबके उत्पन्न करने वाले होने से मेरे भी पिता हैं। अतः मेरे विद्वान् तपस्वी धर्मात्मा आदि कहने से वे मुझे नहीं देगें क्योंकि वे जानते हैं कितने पानी में हूं। वे तो मुझे पिता पुत्र के सम्बन्ध से देंगे।

(ख) 'सविता का अर्थ 'प्रेरणा करने वाला धकेलने वाला होने से 'दुरितानि' परासुव के साथ सम्बन्धित हैं तथा 'देव' का अर्थ देने वाला होने से 'भद्रं आसुव' के साथ सम्बन्धित हैं। इसलिये वेद भाष्य में 'सविता' का अर्थ ऋषि लिखते हैं-उत्तम गुण कर्म स्वभावेषु प्रेरक।

इस प्रकार भी हम सम्बोधनों की व्याख्या कर सकते हैं। भगवान् का इस मन्त्र में सविता इसलिये कहा गया कि हम दुरितों (बुराईयों) को दूर करना चाहते हैं तो हमें भगवान् को सर्व शक्तिमान और सर्वव्यापक मानना पड़ेगा जब हम उसे 'भयानां भयम्' अर्थात् का भी भय मानेंगे तब पाप दूर हो जायेंगे। सविता शब्द में उस परमात्मा की सर्वशक्तिमत्ता का प्रदर्शन है क्योंकि वह सकल जगत् का उत्पादक है। इस बड़प्पन को बार-बार स्मरण करने से भय के कारण दुरित दूर होने सम्भव हैं अन्यथा नहीं।

उससे हम भद्र प्राप्ति की प्रार्थना करते हैं इसलिये मन्त्र में परमात्मा को देव अर्थात् देने वाका बताया गया है।

आईये! हम उस सविता देव से दुरित दूर करने और भद्र प्राप्त करने की प्रार्थना करें।

उत्सव

आर्य समाज जोतपुर (मेरठ)

आर्य समाज जोतपुर का वार्षिक उत्सव महाशय जगतसिंह जी की स्मृति में ३१ मई एवं १, २ जून को मनाया जायेगा। उत्सव में सार्वदेशिक सभा के प्रधान श्री लाला राम गोपाल जी, आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री पं० इन्द्रराज जी आदि विद्वान् पधारेंगे। मन्त्री

# धर्मान्तरण समस्या और समाधान

(-डा० मित्र जीवन एम. ए. पी. एच. डी.)
(भूतपूर्व डेवडेड पाल और मौलाना नसीरुद्दीन कमाल)

मत (धर्म) परिवर्तन दो ही कारणों से हो सकते हैं। पहला कारण पेट की पीड़ा और दूसरा कारण मन की पीड़ा है। मन की पीड़ा परिवर्तन को वहाँ जन्म देती है जहाँ आदमी पेट की भूख से ऊपर उठ कर समृद्धि में प्रवेश कर चुका हो। पश्चिम में जो भी मतपरिवर्तन हो रहा है, उसका कुल आधार मन के अन्धेरों की गहन पीड़ा है। वहाँ का आम आदमी धरती और उसकी जरुरतों से मुक्त होकर जीने की कोशिश कर रहा है। इसलिए वहाँ विचार से, विचार के लिए, विचार बदल रहे हैं।

किन्तु, भारत जैसे विकास शील देश में जहाँ का आम आदमी गरीबी की रेखा से बहुत नीचे किसी कदर जिन्दगी काट रहा है, वहाँ विचार से विचार के लिए कोई परिवर्तन सम्भव नहीं,यहाँ के अधिकांश भूखे लोगों का धर्म रोटी है अस्तु, वे रोटी की तलाश में इधर से उधर और उधरसे इधर दौड़ते हुए नजर आ रहे हैं। इनमें से विरला ही कोई होगा जो विचार से विचार के लिए अपना मत बदल रहा हो।

इस देश में जहाँ कहीं भी सामूहिक धर्म परिवर्तन हुआ है उसके लिए मूल रूप से जहाँ आर्थिक पिछड़ापन बहुत हद तक जिम्मेवार है वहाँ इस देश की सामाजिक संकीर्णतायें तथा सरकार द्वारा बरती जाने वाली उपदेश पूर्ण नीतियाँ भी जिम्मेवार है। भारत के जिन जिन क्षेत्रों में रोजी, रोटी, कपड़ा; मकान, चिकित्सा तथा शिक्षा का अभाव रहेगा उन-उन क्षेत्रों में एक घुटन पैदा होगी ही। वह घुटन या तो नक्सलवादी कम्यूनिज्म को जन्म देगी या फिर इस्लाम या क्रिश्चियानिटी को पूरी शक्ति से खड़ा करेगी। आखिर कब तक आदमी आर्थिक और सामाजिक विषमताओं के विषैले फनों से चिपका हुआ जीवन जीता रहेगा ?

भारत में बहुत लोग हैं जो सदियों से संत्रस्त, पीड़ित और दलित रहे हैं, आज भी वे मानवीय जीवन के मौलिक अधिकारों से वंचित नर्कवत् जीवन जीने के लिए बाध्य हैं। इन्हें किसने ऐसा बना दिया। कब बना दिया और क्यों बना दिया ? इन प्रश्नों का उत्तर आज खोजने की जरूरत नहीं है। आज की ज्वलन्त मांग है कि समाज के इन रिसते उपेक्षित जख्मों को भारत में सभी दिशाओं और सभी दशाओं में सम्भाला जाये, ताकि वे शेष स्वस्थ जीवन के एक स्वस्थ अंग बन सकें। इन उपेक्षितों की समस्यायें धार्मिक अथवा राजनीतिक कम सामाजिक और आर्थिक ही अधिक हैं और उससे भी अधिक राष्ट्रीय तथा मानवीय मूल्य की हैं, तब यह आवश्यक है कि उनका समाधान कोई साम्प्रदायिक या राजनैतिक सन्दर्भों में न खोजकर विशुद्ध राष्ट्रीय तथा मानवीय परिप्रेक्ष्य में ही ढूंढा जाना चाहिए। इस सन्दर्भ में तीन तंत्रों से तीन बातें कहना आवश्यक है।

## सरकार तन्त्र

वर्तमान सरकार को चाहिए कि वह किसी भी दल गत नीति से ऊपर इन उपेक्षितों की मौलिक वेदनाओं को सम्वेदनशीलता के साथ ठीक-ठीक समझे और उनका राष्ट्रीय स्तर पर अविलम्ब समाधान दे। संविधान व सरकार द्वारा प्रदत्त व्यवस्था और सुविधायें उन्हें यथावत् एवम् शीघ्र मिल जानी चाहिए। अक्सर देखा गया है उनके लिए बनी व्यवस्थाओं व सुविधाओं की सरिता का उतार नीचे मैदानों तक नहीं हो पाता। ये कहीं शिखर पर ही बनकर कुछ दूर तक बहकर वहीं कहीं सरकारी अधिकारियों व कर्मचारियों के घने जंगल में खोकर खत्म हो जाती है।

व्यवस्थाओं व सुविधाओं के जाल को सरकार एक सुनिश्चित काल तक के लिए कायम रखे और कम से कम समय में उपेक्षित-शोषित समुदाय को सामान्य स्तर पर ले आये। कहीं ऐसा न हो कि वोट परक राजनीति के आधार पर अधिक समय तक चलने और निरन्तर बढ़ती रहने वाली इन मुफ्त की व्यवस्थाओं और सुविधाओं का मनुष्य आदी हो जाये और प्रलोभन वश उसका पुरुषार्थ और योग्यता कुंठित होकर वह शेष समाज से कट कर रह जाये, फिर कभी इनका अभाव होने पर एक विस्फोटक का रूप ले ले। सरकार को बहुत बारीकी से यह देखना है कि कोई राजनीतिक दल या सम्प्रदाय इन क्षेत्रों का अपने निहित स्वार्थों को सिद्ध करने के लिए उपयोग कर इन्हें राष्ट्र के अंग से भंग न करले। वहाँ जितनी जल्दी हो सके उद्योग व शिक्षा को प्रोत्साहन दे दिया जाये।

## हिन्दू तन्त्र

क्या हरिजन हिन्दू नहीं हैं ? यदि ये हिन्दू नहीं और हिन्दू से अलग कुछ और हैं तो उनकी आस्था (धर्म) बदल जाने पर हिन्दू आँसू क्यों बहाता है ? हिन्दू कुछ भी कहे किन्तु वास्तविकता यह है कि ये हिन्दू जाति के ही वे उपेक्षित और अशक्त अंग हैं जो सदियों से हिंदू की सामाजिक विकृतियों के परिणाम बन कर रह गये हैं। हिंदू का धर्म-दर्शन चिन्तना में जितना ऊँचा रहा है उसके मुकाबले में इस जाति का व्यवहार सदियों से उतना ही अधिक अवैज्ञानिक, अधार्मिक एवम् असामाजिक होकर निम्न से निम्नतर होता चला गया। परिणाम स्वरूप समाज का अन्तर-बाह्य स्वरूप विकृत होता चला गया।

आज देश में जो भी समस्यायें उभरी हैं, उनमें से अधिकांश मानवीय संवेदनशीलता के अभाव के कारण हैं। मेडिकल साइंस में कोरोनरी थ्रोंबोसिस नाम का एक रोग होता है, यह हृदय रोग है। हृदय कुल मिलाकर रक्त ही रक्त है किन्तु फिर भी उसे जीवित रहने के लिए उसी से जुड़ी अनेक छोटी-बड़ी धमनियों व शाखाओं से रक्त लेना पड़ता है। जब किन्हीं कारणों से वे छोटी-बड़ी धमनियां और शाखायें अवरुद्ध हो जाती हैं और हृदय को रक्त देना बन्द कर देती हैं तभी हृदय फेल हो जाता है। हिंदू जाति जो कभी अपनी संवेदनशीलता के के कारण विश्व मानव समाज का हृदय था, केन्द्र थी, अपनी संकीर्णताओं के कारण मुर्झाती चली गयी। सिकुड़ती और पिसी चली गयी। उससे जुड़ी अनेक छोटी-बड़ी मानव-शाखाओं ने अपने को काट कर अलग कर लिया। हिंदू अपने शरीर और हृदय में इतना छोटा हो गया कि धरती पर उसकी पहचान सम्भव नहीं रही उसकी पहचान उसकी संवेदनशीलता ही थी। संवेदनशीलता का अर्थ है- समूची समष्टि के दर्द का गहरा अहसास अपने शरीर के विस्तार के लिए हिन्दू को अपने मन के तलों का विस्तार करना होगा। (क्रमशः)

# चयनिका

—काम ही क्रोध है। काम ही किसी से प्रतिबद्ध होने पर क्रोध बन जाता है। यह रजोगुण से उत्पन्न होता है। महाभोजी है। काम का पेट सारा संसार पाकर भी नहीं भरता। यह महा पापी है। यह अपने स्वार्थसे संसार भर का सर्वनाश करने को प्रस्तुत हो जाता है। यह ऊपर से देखने में भोगदायी मीठा मित्र और हितैषी लगता है परन्तु तुम इसकी मित्रता के धोके में मत रहो। तुम इसे अपना शत्रु मानों और इससे बच कर रहो। काम की दासतासे रावण तो अपनी जानसे ही हाथ धो बैठा और इन्द्र ने काम की दासता करके अपने पर अमिट कलंक लगा लिया।

—कठोर- कर्कश, अश्लील वाणी बोलना भी एक महा दुर्व्यसन है। मन में क्रोध के उद्दीप्त होने पर वाणी में पौरुष्य आ जाता है। मर्मवेदी पुरुष कर्कश, कर्दप, अश्लीलवाणी दुष्ट मनमें से ही निकलती है। उसमें श्रोता के मन में क्रोध बढ़ कर भावी विवाद के बीज सो दिये जाते है। शस्त्र का घाव तो भर जाता है, परन्तु वाणी का घाव जीवन भर नहीं भर पाता।

—मनुष्य सदा कर्म के भले बुरे परिणाम अपनी शक्ति, देश काल, आदि सब बातों के सम्बन्ध में आदि से अन्त तक भले प्रकार सोचकर कर्म किया करें।

—अपने व्यावहारिक अनुभव तथा कल्पना शक्तिसे कर्मकी पूर्ण विवेचना किये बिना काम को अपनाने से निश्चित हानि होती है।

—भवितव्यता की प्रतिकल्पना होने पर कर्म पूरा होने से पहले उसका ढिंढोरा पीटने से कर्ता निन्दित हो जाता है। इसलिये काम पूरा होने से पहले उसे किसी को न जानने दें। वज्रपात, भूकम्प महामारी, जल प्रलय आदि दैव दोष हैं। हिन्सा, द्वेष, विरोधियों के षड़यन्त्र तथा अपनी भूल आदि काम बिगाड़ने वाले मानुष दोष हैं। इनसे मनुष्यों के काम बहुधा बिगड़ जाते हैं। प्रत्येक काम में बिगड़ने की सम्भावना रहती है। इसलिये काम पूरा होने से पहले उसे बड़ी सावधानी से गुप्त रखना चाहिये।

—मनुष्य अपनी भूल के प्रभाव से कार्य विरोधी परिस्थियों को पाकर दैव को तो कोसता है, परन्तु वह मूढ़ यह नहीं जानता कि मैंने अपनी किस भूल से अपना यह काम बिगाड़ा है।

—बुद्धिमान् लोग दैवी विपत्तियों से घबरा कर अपनी प्रतिकार बुद्धि को कुण्ठित न होने दें, किन्तु अपनी स्वस्थ, अक्षुब्ध, बुद्धि का प्रयोग करके उसे टालने का सुदृढ़ प्रयत्न करें और किसी भी रूप में विपत्ति के सामने आत्म समर्पण न कर बैठें। दैवी विपत्ति में मरना अनिवार्य हो तो विजयी होकर मरें, कायर होकर न मरें।

—दैव से आये भूकम्प, वज्रपात, विनाशक आंधी, दुर्भिक्ष, महामारी राष्ट्र विप्लव आदि दैवी विघ्न है। उत्पन्न विघ्नों का प्रतिकार करना तथा भावी अनिष्टों को उत्पन्न होने से रोकना शांत है। जैसे कवचादि धारण कर लेने से देह की शस्त्रों से रक्षा हो जाती है, इसी प्रकार विशिष्ट उपायों से दैवी विघ्न भी शांति किए जा सकते है। जैसे असंयम पूर्वक रहने और नियम पालनसे आयु की वृद्धि तथा संयम और स्वेच्छाचार से आयु का ह्रास होता है। उसी प्रकार मनुष्य शांतिकरक पुष्टिदायक, लौकिक, वैदिक कर्मों के अनुष्ठान से दैवी विघ्नों पर भी विजय पा सकता है।

—गृहस्थ जीवन नामक रथ पति पत्नी नाम के दो चक्रों से चलता है। इन दोनों की पारस्परिक अनुकूलता ही दोनों की स्वतन्त्रता है तथा प्रतिकूलता दोनों की ही पराधीनता है। भर्ता भार्या दोनों का आदर्श समाज सेवक होना आवश्यक है। परन्तु इन दोनों में पारस्परिक एकता तब ही सम्भव है जब कि दोनों का जीवन लक्ष्य एक हो। भर्ता का ध्येय तो अपने श्रेष्ठ आचरणों से अपनी भार्या को अनुकूल बनाये रखना चाहिये तथा भार्या का ध्येय अपने को भर्ता की अनुकूल सहधर्मिणी होना चाहिये।

—शिष्य को गुरु की इच्छा का अनुवर्ती होना चाहिये।

—शिष्य लोग गुरु के अगाध पाण्डित्य तथा उच्च चरित्र से प्रभावित होते हैं। ऐसे शिष्य गुरुओंके वशवर्ती होकर विद्या, शील, नीति, नैपुण्य तथा ज्ञान को अनायास पा जाते हैं। —नारायण प्रिय

# बालजगत

## सुख और शांति के लिए

१. सुबह नींद टूटते ही ईश्वर का अवश्य स्मरण। करो दिन को अच्छी तरह बिताने का संकल्प लो। रात को सोते समय भी ईश्वर का स्मरण करो और दिन भर के कार्यों का विचार करो और कोई बुरा काम हुआ हो या गलती हुई हो उसे आगे न दुहराने या न करने का प्रण करो।

२. सदा सन्तुष्ट रहो। जो कुछ भोजन, कपड़ा या दूसरी चीजें तुम्हें मिलती है, उनको पाकर संतुष्ट और प्रसन्न रहो। दूसरों की वस्तुओं को देखकर ललचाओ मत।

३. तुम्हारी कोई चीज नष्ट भी हो जाए तो दुःख या क्रोध मत करो। बुद्धिमान बच्चे सदा संतुष्ट रहते हैं

४. सदा प्रसन्न रहो। कष्ट में, रोग में भी अपने को प्रसन्न रखो। कष्ट तो जो हो रहा है वह होगा ही किन्तु मन को दुःखी करने से मन की व्यथा और बढ़ जायेगी। यदि तुम मन को प्रसन्न रखोगे तो कष्ट की पीड़ा तुम्हें तुच्छ जान पड़ेगी।

५. बड़ों की आज्ञा का पालन करो। सदाचार पूर्वक रहो और भगवान् की असीम कृपा तुम पर है इस बात पर पूरा विश्वास रखो।

६. अपनी चीजों को स्वच्छ और सुरक्षित रखो। तोड़ फोड़ में मन को मत बहलाओ।

७. अपनी चीजों को जिस जगह से उठाओ, प्रयोग के बाद उन्हें नियत स्थान पर रखना मत भूलो। मनोविनोद भी स्वस्थ सदाचार पूर्ण व उपयोगी हो।

# श्रद्धाञ्जलि

## आर्य युवा पत्रकार प्रमोद कुमार विनोद

(श्री शिवकुमार गोयल, पिलखुवा उ० प्र०)

मेरठ से प्रकाशित लोकप्रिय दैनिक 'प्रभात' के सह सम्पादक तथा युवा आर्यसमाजी पत्रकार श्री प्रमोदकुमार विनोद का ४२ वर्ष की अल्पायु में ही निधन हो गया। वे वयोवृद्ध स्वाधीनता सेनानी, तेजस्वी व निर्भीक पत्रकार तथा आर्य नेता श्री वि० स० विनोद के ज्येष्ठ पुत्र थे।

श्री प्रमोद कुछ समय से भोजन की नली में कैंसर से पीड़ित थे। उनका बम्बई के टाटा कैंसर इंस्टीटयूट का इलाज चल रहा था कि अचानक तबियत खराब हो गई तथा वे प्रभु को प्यारे हो गये।

### मारीशस यात्रा अमिट छाप

श्री प्रमोदकुमार पिछले वर्ष अक्टूबर माह में ही भारतीय प्रतिनिधि मण्डल में मेरे साथ मारीशस गये थे, वहां आर्यसमाज की ओर से उनका भव्य स्वागत किया गया था। उन्होंने मारीशस के गवर्नर श्री शिवसागर रामगुलाम तथा राष्ट्रपति श्री अनिरुद्ध जगन्नाथ से भेंट कर इन्टरव्यू लिया था। वहां वे मारीशस के प्रख्यात हिन्दी साहित्यकार श्री अभिमन्यु अनत के अतिथि थे। अपनी मिलनसारिता तथा मृदु स्वभाव से उन्होंने अनत जी के परिवार को मोह लिया था।

श्री प्रमोद ने मारीशस के भारतवासियों के सामने आने वाली समस्याओं का गहन अध्ययन किया था तथा वहां हिन्दुओं के धर्म परिवर्तन में सक्रिय ईसाइयों व लीबियों के मुसलमानों की खतरनाक साजिशों का अपनी लेखनी से भण्डाफोड़ किया था। उन्होंने दैनिक 'प्रभात' में लिखे यात्रा संस्मरण में स्पष्ट कहा था— 'आर्य समाज तथा अन्य धार्मिक संस्थानों को मारीशस धर्म प्रचारक भेजने चाहिए जो हिंदू समाज को संगठित व शक्तिशाली बना सकें।

### 'प्रभात' की लोक प्रियता

दैनिक 'प्रभात' को लोकप्रिय बनाने में जहां श्री गणेश शंकर विद्यार्थी एवं डाक्टर सम्पूर्णानन्द जी से पत्रकारिता की प्रेरणा लेने वाले ८२ वर्षीय श्री वि० स० विनोद जी के निर्भीक सम्पादकीय लेखों का योगदान है वहीं श्री प्रमोद तथा श्री सुबोध इन दोनों भाइयों के लेखन तथा कुशल संयोजन को भी इसका श्रेय देना होगा। श्री प्रमोद प्रेस के हर काम के विशेषज्ञ थे। वे कम्पोज से ले कर छपाई तक के कार्य में पूरा दखल रखते थे। सामयिक विषयों पर तत्काल सम्पादकीय लिखने में वे माहिर थे। श्रीमती इन्दिरा गांधी की हत्या होने पर उन्होंने जो सम्पादकीय लिखा था उसे पढ़ कर मेरी आंखें छलक उठी थीं। प्रमोद अत्यन्त मिलनसार तथा मृदुभाषी थे। मुझे वे अपना अग्रज मानते थे। तथा सदैव आदर देते थे।

अल्प साधनों के बावजूद श्रद्धेय विनोद जी तथा उनके दोनों पुत्रों प्रमोद व सुबोध ने दैनिक 'प्रभात' का स्तर बनाये रखा। आज 'प्रभात' पश्चिमी उत्तर प्रदेश के प्रमुख दैनिकों में गिना जाता है। प्रगतिपथ की यात्रा के दौरान एक प्रमुख स्तम्भ के ढह जाने से निश्चय ही प्रभात को आघात लगा है। श्रद्धेय विनोद जी का हृदय तो पूरी तरह विदीर्ण ही हो चुका है।

### वे संस्कारी थे

श्री प्रमोद को आर्य समाज के संस्कार अपने आर्यसमाजी पिता श्री वि० स० विनोद तथा मातुश्री श्रीमती सुविरा विनोद से प्राप्त हुये थे। वे बचपन से ही आर्य समाज के सत्संगों में जाया करते थे। उन्होंने अपने पिता श्री विनोद जी के गोआ की स्वाधीनता के लिए पुर्तगालियों की गोलियों के सामने छाती तानने की घटना सुनी थी। इस वातावरण ने उन्हें कट्टर राष्ट्र-भक्त व वैदिक धर्म का अनन्य प्रेमी बना दिया था।

श्री प्रमोद अपने पीछे पत्नी सुशीला देवी, तीन पुत्रियां व एक पुत्र छोड़ गये हैं। ८२ वर्षीय श्री वि० स० विनोद पर पुत्र वियोग का यह जबर्दस्त आघात लगा है। ईश्वर चि० प्रमोद की आत्मा को शांति तथा पिता श्री विनोद जी और अनुज श्री सुबोध कुमार विनोद व परिवार को सहशक्ति प्रदान करें यही प्रार्थना है।

—०—

## वार्षिकोत्सव सम्पन्न

आर्य समाज दर्शन पुरवा कानपुर का वार्षिकोत्सव १९ से २१ अप्रैल ८५ के मध्य हुआ। पं० मदन मोहन विद्या सागर-हैदराबाद तथा डा० गुरुकुलानन्द जी के ओजस्वी भाषण हुए। आर्य समाज के प्रचार से जन-जागृति हुई।

—करण सिंह प्रधान
आर्य समाज दर्शन पुरवा कानपुर

## सूचना

## स्वामी जी की सेवायें

स्वामी सेवानन्द महामंत्री हिंदू शुद्धि रक्षिणी सभा हरियाणा, आज कल बहराइच क्षेत्र में सराहनीय सेवायें कर रहे हैं। नव मुस्लिमों की शुद्धि कार्य को प्रोत्साहित कर रहे हैं— ग्राम-ग्राम जाकर भाषण दे रहे हैं और प्रचार द्वारा नये बनजारों में हवन-यज्ञ-प्रवचन द्वारा उत्साह भर रहे हैं एक दो शुद्धियां रोज स्वामी जी द्वारा की जा रही हैं।

—चरितराम मंत्री आर्य समाज बहराइच

आर्यसमाज गोरखपुर ने स्वामी कर्मानंद जी पर घातक हमले की निंदा की और सरकार से अनुरोध किया गया कि आततायियों को कठोर दण्ड मिले। प्रभु स्वामी जी को स्वास्थ्य प्रदान करें एवं उद्देश्य में सफलता।

—सुरेशचन्द्र वेदालङ्कार

## तीन हिन्दू युवतियां गुण्डों के चँगुल से मुक्त

कानपुर— सुप्रसिद्ध महिला उद्धारक तथा केंद्रीय आर्यसभा व जिला आर्य प्रतिनिधि सभा कानपुर के प्रधान श्री देवीदास आर्य ने साहस का परिचय देते हुये तीन अवयस्क हिंदू बालिकाओं को गुण्डों के चँगुल से मुक्त कराकर उनके अभिभावकों तक पहुंचाने का पुण्य कार्य किया। पुलिस ने इस सिलसिले में कल्लू खाँ अब्दुल मजीद को बन्दी बना लिया है।

—मंत्री

—२२ मार्च को आर्यसमाज खरसरा (बलिया) में आर्यसमाज स्थापना दिवस मनाया गया।

—आर्यसमाज खरसरा (बलिया) के प्रधान श्री दीपनारायण सिंह के बड़े भाई श्री रामगरीब सिंह का निधन गत दि० १३ मार्च को होगया। आर्यसमाज खरसरा में शोकसभा कर दिवंगत आत्मा को श्रद्धांजलि दी गई।

—उमेशचन्द्र मंत्री

# आर्य साहित्यकार परिचय
# एक ही नाम के दो आर्यलेखक

(डा० भवानी लाल भारतीय)

## (१) ठाकुर गदाधर सिंह

ठाकुर गदाधर सिंह का नाम हिन्दी के उन प्रारम्भिक लेखकों में आता है, जिन्होंने यात्रा वृत्तांत लिखने में पहल की, हिन्दी गद्य में यात्रावृत्त लिखने का पथ प्रदर्शित किया। गदाधरसिंह का जन्म ग्राम बंगोहा जिला हरदोई में एक मध्यमवर्गीय राजपूत परिवार में हुआ था। इनके पिता का नाम ठाकुर दरियाव सिंह था। गदाधर सिंह का जन्म १९२६ वि० अक्टूबर १८६९ ई० में हुआ। जबकि इनके पिता बंगाल की पांचवीनेटिव इन्फेन्ट्री में सुबेदार के पद पर वाराणसी में नियुक्त थे। बचपन में ही ठाकुर गदाधर सिंह को स्वामी दयानन्द की शिक्षाओं ने प्रभावित किया और स्वामी जी के ग्रंथों को ध्यान पूर्वक पढ़ा। १७ वर्ष की आयु में एंट्रेन्स तक पढ़ कर गदाधर सिंह भी अपने पिता की पल्टन में ही भर्ती हो गये। सेना में रहने के कारण इन्हें बर्मा, चीन तथा इंगलैंड की यात्रा का अवसर मिला, फलतः विदेश यात्राओं का वृत्तांत लिखने में इनकी सहज अभिरुचि जागृत हुई।

१९०१ में अपनी पलटन के साथ ठाकुर साहब चीन गये, जिसका रोचक वर्णन इन्होंने अपनी पुस्तक 'चीन में तेरह मास' में किया। इसे ग्रंथकार ने ही १९०३ में लखनऊ से प्रकाशित किया। इनकी द्वितीय कृति हमारी एडवर्ड तिलक यात्रा है, जिसमें लेखक के इंगलैंड यात्रा विषयक संस्मरण लिखे गये हैं। ठाकुर साहब का तीसरा ग्रंथ रूस जापान युद्ध पर था, जो दो भागों में छपा। १९वीं शती के हिन्दीभाषा के उन्नायकों में गदाधरसिंह का नाम स्मरणीय है। २५ अक्टूबर १९७४ वि० को मात्र उन्चास वर्ष की आयु में इनका देहांत हो गया, मित्र-बंधुओं के अनुसार ये कानपुर जिले के सँचेडी ग्राम के निवासी थे।

## (२) बाबू गदाधर सिंह

काशी नागरी प्रचारिणी सभा का पुस्तकालय हिंदी के सर्व श्रेष्ठ पुस्तकालयों में गिना जाता है। इसका नाम आर्य भाषा पुस्तकालय है और यह भारत में हिन्दी की प्रकाशित पुस्तकों का सबसे बड़ा भण्डार है। यह पुस्तकालय बाबू गदाधरसिंह द्वारा स्थापित किया गया था और कालान्तर में उन्होंने इसे सभा को अर्पित कर दिया था। ऋषि दयानन्द हिंदी को आर्य भाषा के नाम से पुकारते थे। बाबू गदाधर सिंह ऋषि के अनुयायी और भक्त थे। अतः उन्होंने अपने व्यक्तिगत पुस्तकालय को आर्य भाषा पुस्तकालय नाम दिया और स्व प्रयत्नों से इसे बढ़ाते रहे। उन्हीं श्री गदाधर सिंह द्वारा स्थापित आर्य भाषा पुस्तकालय का लाभ आज सहस्रों शोध विद्वानों और छात्रों द्वारा लिया जा रहा है।

गदाधरसिंह का जन्म १९०५ वि० (१८४८ ई०) में हुआ। इनके पिता रामसहाय सिंह काशी में कमिश्नर के मुंशी थे। १८६८ ई० में गदाधरसिंह ने एंट्रेन्स परीक्षा पास की और कुछ दिन व्यापार किया। व्यापार में असफल होने के कारण इन्हें हरिश्चन्द्र स्कूल में १६ रुपया मासिक पर अध्यापन कार्य करना पड़ा। १८७१ में राजा शिव प्रसाद की सहायता से इन्हें बंदोवस्त विभाग में नौकरी मिल गई और वे कानपुर चले गये।

बाद में १८७४ में आजमगढ़ में कानूनगो नियत हुए। १८८३ में पेशकार पद पर नियत हो कर मिर्जापुर आये और १८९३ तक इसी पद पर योग्यता पूर्वक कार्य करते रहे। नौकरी के साथ-साथ गदाधरसिंह ने साहित्य सेवा भी की। १८७८ ई० में इनकी प्रथम कथा कृति 'कादम्बरी प्रकाशित हुई। यह वाणभट्ट रचित कादम्बरी का सीधा अनुवाद होकर उसके किसी बंगला रूपान्तर पर आधारित स्वतंत्र हिंदी कृति है।

इन्होंने रमेशचन्द्र दत्त के बंगला उपन्यास बंग विजेता का अनुवाद भी किया जो १८८६ में भारत जीवन प्रेस काशी में मुद्रित हुआ था। पुस्तक के मुख पृष्ठ पर छपा था ... श्री युक्त बाबू रमेशचन्द्र दत्त आई सी. एस. प्रणीत

बंग विजेता

जिसे गदाधर सिंह सरिश्तेदार क्लक्टरी मिर्जापुर ने बंगभाषा से शुद्ध आर्य भाषा में उलथा किया। इसके अतिरिक्त बंकिम चन्द्र के दुर्गेशनन्दिनी हिंदी उपन्यास तथा शेक्सपियर के नाटक आथेलोका अनुवाद भी गदाधरसिंह ने किया।

आर्यभाषा पुस्तकालय की स्थापना... स्त्री का निधन हो जाने और कोई संतान न होने के कारण १८८४ में बाबू गदाधरसिंह ने इस पुस्तकालय की स्थापना अपने उत्तराधिकारी के रूप में की। धीरे-धीरे पुस्तकों की संख्या बढ़ती गई। १८९० तक पुस्तकालय मिर्जापुर में ही रहा परन्तु इसी वर्ष के समाप्त होते होते वे उसे काशी ले आये और हनुमान सेमीनरी स्कूल के प्रबंध में रक्खा। इस बीच इनका स्थानांतरण इटावा हो गया। इस बीच उन्हें ज्ञात हुआ कि पुस्तकालय की स्थिति अच्छी नहीं है, तो वे दो वर्ष का अवकाश लेकर १८९६ में काशी आ गये।

काशी नागरी प्रचारिणी सभा की स्थापना १८९३ में हो चुकी थी और बाबू गदाधर सिंह १८९४ से उसके सभासद थे। इसलिये उन्होंने यही उचित समझा और पुस्तकालय का प्रबन्ध सभा को दे दिया गया। और निरन्तर उसमें संगृहीत पुस्तकों की वृद्धि होती रही। आर्य भाषा पुस्तकालय के संस्थापक साहित्य सेवी बाबू गदाधर सिंह की मृत्यु २० जुलाई १८९८ (१९५५ वि०) को मात्र ५० वर्ष की आयु में हो गयी परन्तु उनकी कीर्ति उक्त पुस्तकालय के रूप में चिर स्थायिनी है।

## प्रवेश सूचना

जगद्गुरु ऋषिवर दयानन्द की जन्मस्थली टंकारा में 'श्री महर्षि दयानंद स्मारक ट्रस्ट टंकारा' द्वारा संचालित अन्तर्राष्ट्रीय उपदेशक महाविद्यालय में नये सत्र के लिए महान् उद्देश्य वाले विद्यार्थियों का १ जुलाई १९८५ से प्रवेश प्रारम्भ है। प्रवेश की अन्तिम तिथि १५ जुलाई १९८५ है। चार वर्ष के प्रशिक्षण समय में उपदेशक विद्यार्थियों को ट्रस्ट की तरफ से भोजन, आवास, वस्त्र व पुस्तकादि समस्त आवश्यक वस्तुएं निःशुल्क प्रदान की जाती हैं।

प्रवेशार्थी की योग्यता कम से कम हाईस्कूल [मैट्रिक] उत्तीर्ण और १६ से २४ वर्ष की आयु एवम् स्वस्थ होना अनिवार्य है। प्रवेश के इच्छुक अति शीघ्र नियमावली निःशुल्क मगायें।

—हरी ओम् सिद्धांताचार्य उपाचार्य
उपदेशक महाविद्यालय टंकारा राजकोट (सौराष्ट्र)

# सभा प्रधान श्री इन्द्रराज जी का मार्च १९८५ का प्रचार विवरण

१- १।३।८५— मेरठ में आर्य समाज का कार्य
२- २।३।८५— दयानन्द गाली पुराण के विषय में बैठक तथा बाहर से आये आर्य बन्धुओं से वार्ता
३- ३।३।८५— मेरठ में समाज के कार्य
४- ४।३।८५ " " "
५- ५।३।८५— स्व० डा० भगवद्दत्तजी को श्रद्धाञ्जलि
६- ६।३।८५— सार्वजनिक होली यज्ञ शर्मा स्मारक मैदान में
७- ७।३।८५— होली जलपान में नगर के लगभग ७०० सम्भ्रांत व्यक्तियों में विधायक श्री जय नारायण शर्मा का स्वागत
८- ८।३।८५ मेरठ में आर्य समाज के कार्य
९- ९।३।८५ गुरुकुल प्रभात आश्रम तथा आर्य समाज गुलावठी के वार्षिकोत्सव पर भाषण
१०- १०।३।८५ दिन भर आर्य समाज के काम
११- ११।३।८५ श्री नन्द किशोर बाल्मीकि के गृह प्रवेश के अवसर पर आशीर्वाद दिया
१२- १२।३।८५ दिल्ली
१३- १३।३।८५ मेरठ के कई कार्यक्रमों में भाग लिया
१४- १४।३।८५ दौराला में श्री नारायणदेव जी शास्त्री के ऋग्वेद पारायण यज्ञ में प्रवचन
१५- १५।३।८५ वैदिक आश्रम अलीगढ़ के वाद में गवाही तथा अन्य आर्य समाजों से मेल
१६- १६।३।८५ मुरादाबाद गया वहां से लौटकर पुरुषोत्तम दास हिंदीभवन में गीतावार्ता प्रतियोगिता का संयोजन
१७- १७।३।८५ शताब्दी समारोह की बैठक एवं लखनऊ के लिए प्रस्थान
१८- १८।३।८५ लखनऊ
१९।३।८५ "
१९- २०।३।८५ मुजफ्फरनगर खेड़ा अफगान सहारनपुर वार्षिकोत्सव पर भाषण
२०- २१।३।८५ नौचन्दी मेले में स्टाल की तैय्यारी
२१- २२।३।८५ स्व० प्रमोद कुमार विनोद की अंतेष्टि में श्रद्धांजलि मुजफ्फर नगर सहारनपुर मनुलनगर गया
२२- २३।३।८५ दैनिक प्रभात के प्रमोद कुमार विनोद के शांति यज्ञ में प्रवचन एवं श्रद्धाञ्जलि गुरुकुल प्रभात आश्रम गया तथा नौचन्दी मेले में गया
२३- २४।३।८५ श्री लज्जाराम जी कस्टम कलैक्टर द्वारा लिखी पुस्तक कौसमी रैलिटी के विमोचन कार्यक्रम का संयोजन तथा घर पर बाहर से आये आर्य बंधुओं से वार्ता
२४- २५।३।८५ सुशीला देवी जसवन्त राय मैटानिटी हास्पिटल के संस्थापक लाला जसवंत राय के जन्म दिवस पर श्रद्धाञ्जलि। एवं नौचंदी मेले में वैदिक साहित्य प्रचार केंद्र के स्टाल की व्यवस्था।
२५- २६।३।८५ स्वामी कर्मानंदजी को देखने मथुरा गया।
२६- २७।३।८५ संसार बिस्कुट फैक्ट्री का उद्घाटन लखनऊ के लिए प्रस्थान
२७- २८।३।८५ लखनऊ
२८- २९।३।८५ "
२९- ३०।३।८५ आर्यसमाज हापुड़ के वार्षिकोत्सव पर व्याख्यान तथा वेदविद्यालय बृजघाट का उद्घाटन तथा आर्य समाज साकेत के रामनवमी कार्यक्रम पर भाषण
३०- ३१।३।८५ यजुर्वेद पारायण यज्ञ का शुभारम्भ श्रीमती दयावती जी सर्राफ, मेरठ तथा रात्रि को आर्यसमाज द्वारा आयोजित मेला नौचंदी के बुक स्टाल पर कार्य, जिसमें पूरे मेले में सत्यार्थ प्रकाश आधी कीमत पर प्रचारार्थ बेचा गया।

# सभाप्रधान श्री इन्द्रराज जी के अप्रैल ८५ के प्रचार कार्य का विवरण

१- १।४।८५ यजुर्वेद पारायण यज्ञ में ब्रह्मा नौचन्दी मेले में रस्तोगी सभा के प्याऊ का उद्घाटन यज्ञ
२- २।४।८५ मेला नौचन्दी में सैनिक पुनर्मिलन समारोह में सैनिक विधवाओं एवं अपंग सैनिकों को ३० सेट स्टील के बर्तनों के (प्रति सेट १०० रुपये का) भेंट किए श्री कमिश्नर साहब को आर्यसमाज की ओर से
३- ३।४।८५ शाहदरा तथा दिल्ली गया
४- ४।४।८५ अलीगढ़ वैदिकआश्रम की बैठकमें सम्मिलित हुआ
५- ५।४।८५ लायनैस क्लब मेरठ द्वारा निःशुल्क डायलैसिस का उद्घाटन यज्ञ– रात्रि नौचन्दी
६- ६।४।८५ दिन में आर्यसमाज के काम रात्रि को नौचन्दी साहित्य बिक्री।
७- ७।४।८५ पोली मोल्डस इण्डस्ट्रियल स्टेट परतापुर का उद्–घाटन तथा सार्वदेशिकसभा की अंतरंगसभा में भाग लिया
८- ८।४।८५ आर्य समाज में श्री धर्मेन्द्र जी आर्य द्वारा सभा के विवादों की बैठक में भाग लिया।
९- ९।४।८५ श्रीमती शारदा आर्य जी के घर चतुर्वेदशतक यज्ञ में ब्रह्मा का आसन ग्रहण।
१० १०।४।८५ आर्य समाज के वाद में, तथा नौचन्दी बुक स्टाल पर गया।
११- ११।४।८५ स्व० पूर्णचन्द जी पूर्व सभा प्रधान की धर्म पत्नी के देहावसान पर प्रवचन और श्रद्धाञ्जलि।
– निर्वाण शताब्दी का चन्दा तथा नौचंदी मेला
१२- १२।४।८५ इटावा के लिए प्रस्थान

(शेष पृष्ठ ९ पर)

# वेदोपनिषद् काव्यमाला (४)

**(यजुर्वेद का चालिसवां अध्याय, ब्रह्म-सूक्त, ईशोपनिषद्)**

(श्री चन्द्र भूषणसिंह 'सुमन' बी.ए., वेदविशारद, परास, गोण्डा)

अन्धतमः प्रविशन्ति येऽविद्यामुपासते ।
ततो भूय इव ते तमो य उ विद्यायारताः ॥१२॥

रमण अविद्या मध्य कराहीं, औ अपने को पंडित गाहीं ।
विद्या-ज्ञान नहीं है जिनको, अज्ञ आवरण घेरेउ तिनको ।
वस्तु अनित्य नित्य करि माना, अनआतम आतम तेहि जाना ।
दुःख में चाहे सुख को भावा, महा मन्दमति फिरै भुलावा ।

प्रभु मिलन की लालसा, जल बिनु मीन की जोय ।
ऐसी तड़प जो उर मचै, झटपट दर्शन होय ॥१२

अन्य देवाहुर्विद्याया अन्यदाहुर विद्याबाः ।
इति शुश्रुम धीराणां येनस्तद्विचचक्षिरे ॥१३॥

योगी शास्त्रहिं ज्ञान बताई, ताकर भेद सुनहु मन लाई ।
यज्ञादिक शुभकर्म कराहीं, ताको फल स्वर्गहिं-सुख पाहीं ।
है विज्ञान शान्ति सुखदाता, सो विज्ञान वेद से पाता ।
जाके उर निश्चय है ज्ञाना, आतम अमर अभय सो माना ।
सकहु न करि यदि जगत् सफाई, दुर्गन्धित अधिकार न भाई ।
ताते यज्ञ कर्म नित कीजै, पर्यावरण शुद्ध तब लीजै ।
जब तक विषय में प्रेम है, तब तक कर वैराग ।
नहिं उपाय कछु और है, रे मन शीघ्र तू जाग ॥१३

विद्यां चाविद्यायां च यस्तद्वेदोभयं सह ।
अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययामृतश्नुते ॥१४॥

विद्या और अविद्या ज्ञाना, दोनो भेद ठीक से जाना ।
विद्या मोक्ष लाभ सुख नीका, साधन अहै अविद्या ठीका ।
ज्ञान बिना नहिं मुक्ती पाई, शब्द यथारथ माँहि देखाई ।
जल से जल किमि पावन होई ज्ञान रूप तीरथ को गोई ।
उपदेशहिं स्नान करि, ज्ञान मोक्ष पद पाय ।
जन्म मरण ये पाप हैं, बन्धन लियो छुड़ाय ॥१४

वायुरनिलममृतमथेदं भस्मान्तं शरीरम् ।
ओ३म् क्रतो स्मर क्लिबे स्मर कृतं स्मर ॥१५॥

एक दिन देह भस्म होय जाई, याको तुम परमारथ लाई ।
जेहि सिर बाँधत रुचिशुचि पागा, तेहि सिर चोंच बिदारत कागा ।
तीन गती यहि तन की भाई, बिष्टा कृमि खाक होय जाई ।
ताको उचित कहे नहिं कोई, अल्प लाभ हित सरबस खोई ।
सुत बनितादि साथ नहिं जैहैं, बीचहिं मिले बीच रहि जैहैं ।
धर्म जायगा साथ तुम्हारे, ताको संचय करिय सम्हारे ।
जो पशु बँधा कसाई द्वारा, ताके जीवन कौन सहारा ।
पर्ण समान तव चञ्चल जीना, याको ध्यान सदा उर कीना ।
जो अनर्थ की करी कमाई, मक्ति मार्ग पट देय लगाई ।
पात्र बनो प्रभु दर्शन केरा, ईश कृपा नाहीं फिर देरा ।
तू नृप तन तेरी रजधानी, सचिव स्वतन्त्र तव बुद्धि सयानी ।
कामादिक तहं बसें लुटेरे, सद्गुण बसहिं जीव वहं केरे ।
निज कर्महिं कीजै सब यादा, चलो धर्म मारग मर्यादा ।
ऋषियों ने गाई परिभाषा, ॐ सुमिर अति सुलभ सुपासा ।
यम वायु संयोग से, जीव अकाशहिं जाय ।
अन्न फलहिं से पिता उर, पुनः गर्भ में आय ॥१५

अग्ने नय सुपथा राये अस्मान्विश्वानि देव वायुनानि विद्वान् ।
युयोध्यस्मज्जुहुराणमेनो भूयष्ठां ते नम उक्तिं विधेम ॥१६॥

स्वप्रकाश करुणामय ईशा, करहु कृपा मोपर जगदीशा ।
करें उपासन हम प्रभु तेरी, बीजै भक्ति न कीजै देरी ।
दीन दयाल सदा हितकारी, दीजै बुद्धि नाथ सुखकारी ।
चलउँ सदा तव आज्ञा ताता, पाप कर्म से सदा डेराता ।
अति अनन्द उत्साह बिलच्छन, आतम रुचिकर धर्महिं लच्छन
भय शंका लज्जा मन आना, यही अधर्महिं को पहिचाना

(क्रमशः)

# सभाप्रधान श्री इन्द्रराज जी के अप्रैल ८५ के प्रचार कार्यक्रम का विवरण

(पृष्ठ ८ का शेष)

१३- १३।४।८५ आर्यसमाज शिकोहाबाद तथा इटावा में गया। विवाद-वाद शमनार्थ
१४- १४।४।८५ सभा सम्बंधी कार्य तथा निर्वाण शताब्दी चन्दा और नौचंदी प्रचार
१५- १५।४।८५ श्री प्रताप चन्द जी आर्य साकेत के निवास पर ऋग्वेद पारायणयज्ञ की पूर्णाहुति पर प्रवचन
१६- १६।४।८५ दिल्ली
१७- १७।४।८५ वीर सावरकर जयन्ति की बैठक में भाग, निर्वाण शताब्दी का चंदा तथा नौचंदी मेले के वैदिक साहित्य प्रचार केंद्र की समाप्ति।
१८- १८।४।८५ निर्वाण शताब्दी का चंदा तथा गाजियाबाद गया
१९- १९।४।८५ निर्वाण शताब्दी का चंदा
२०- २०।४।८५ आर्य समाज थापरनगर के वार्षिकोत्सव में शिक्षा सम्मेलन में भाषण निर्वाण शताब्दी का चंदा एकत्र करने गया।
२१- २१।४।८५ निर्वाणशताब्दी की तैय्यारी चंदा आदि एकत्रकिया
२२- २२।४।८५ एक मुस्लिम भाई की आर्य समाज में शुद्धि तथा आर्यसमाज थापर नगर के आर्य सम्मेलन की अध्यक्षता
२३- २३।४।८५ अथर्ववेद पारायण यज्ञ, निर्वाण शताब्दी का चंदा मँगाना गये। बाद आर्य समाज
२४- २४।४।८५ अथर्ववेद पारायण यज्ञ और निर्वाण शताब्दी का चंदा
२५- २५।४।८५ चंदे के लिए गाजियाबाद।
२६- २६।४।८५ आर्य समाज के कार्य मेरठ में
२७- २७।४।८५ अथर्ववेद पारायण यज्ञ तथा शताब्दी का चंदा
२८- २८।४।८५ आर्यसमाज में विविध कार्य और अथर्ववेद पारायण यज्ञ की पूर्णाहुति, लखनऊ के लिये प्रस्थान
२९- २९।४।८५ लखनऊ
३०।४।८५ "

# सभा के निम्न प्रचारकों की सेवायें समाप्त

जिलों की समस्त आर्य समाजों एवं आर्य सज्जनों को सूचित किया जाता है कि सभा के निम्नलिखित भजनोपदेशकों की सेवायें सभा से पृथक कर दी गई हैं। अतः निम्नलिखित भजनोपदेशकों का सम्बन्ध सभा से सीधे नहीं है—सूचनार्थ।

१. श्री राजेश कुमार जी द्विवेदी, मु० कहारान, पो० नवाबगंज गोंडा
२. ,, हरदेवसिंह जी, ग्राम हकीमपुर, पो० जनसुटी (मथुरा)
३. ,, विन्देश्वरी सिंह, के ५६/१०७, गोलाबाग ( ओम् झंडा वाला मकान ) औसानगंज वाराणसी
४. ,, देवमुनि वानप्रस्थी, वेदकुटी ग्राम-भगवानपुर, पो०-राजावाला ( देहरादून )
५. ,, शिवनार्थसिंह, शर्मा सुद्रालय सम्भल ( मुरादाबाद )
६. ,, राम चन्द्र शर्मा, रुस्तमपुर न्यावली ( मुरादाबाद )
७. ,, वीरपाल, ग्राम, पो०—धतूरी ( बुलंदशहर )
८. ,, अर्जुनसिंह जी, ग्राम, पो०-सौंधरा ( मैनपुरी )
९. ,, मनोहर स्वरूप, स्थान, पो०-पाली ( हरदोई )
१०. ,, सीताराम आर्य ग्राम, लोरवां पो० पुरवावां ( हरदोई )
११. ,, प्रताप आर्य ढोलक वादक ग्राम लोरवां पो० पुरवावां (हरदोई)

स्वामी कर्मानन्द अधिष्ठाता
उपदेश विभाग, आर्य प्रतिनिधि सभा
५, मीराबाई मार्ग लखनऊ।

मन मोहन तिवारी
मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा
उत्तर प्रदेश लखनऊ

# १९८५ वार्षिक निर्वाचन आर्यसमाज बेंकाक

१— प्रधान—श्री सहदेव सिंह
२— उप प्रधान श्री चन्द्रिका सिंह
३— मन्त्री श्री संग्राम सिंह
४—उप मन्त्री श्री दिनेश सिंह
५—पुस्तकाध्यक्ष श्री वेद प्रकाश मौर्य
६—कोषाध्यक्ष श्री पलकधारी चन्द
७—निरीक्षक श्री नरसिंह शाठी

संग्राम सिंह मन्त्री आर्य समाज बेंकाक

# आर्य समाज लखीमपुर का निर्वाचन

१—श्री विकाश चन्द्र जी प्रधान
२—श्री डा० सत्यव्रत जी उप प्रधान
३—श्री सुधीर कांत मन्त्री
४—श्री जगदीश प्रसाद जी उप मन्त्री
५—श्री उदयप्रकाश शिंह जी कोषा०
६—श्री आनन्द स्वरूप जी पुस्तकाध्यक्ष
७—श्री ओमप्रकाश जी सम्प्रेक्षक

मन्त्री

आर्य जगत्

-आर्य समाज गोविन्द नगर कानपुर में श्री देवी दास जी आर्य के प्रधानत्व में महात्मा हंसराज की जयन्ती मनाई गयी। मन्त्री

-आर्य समाज कर्णपुर दत्त (फर्रुखाबाद) ने श्री सत्यपाल सिंह की धर्म पत्नी के निधन-पर शोक संवेदना प्रकट की हैं। धर्म पालसिंह

# पं० भूदेव शास्त्री का निधन

अजमेर स्थित महर्षि दयानन्द निर्माण न्यास के पूर्व मन्त्री भूदेव शास्त्री एम० ए० एम० एड् सिद्धांत शिरोमणि ( ६९ वर्ष ) का हाल ही में हृदय गति रुक जाने से निधन हो गया। पं० भूदेव जी एक प्रखर विद्वान्, ओजस्वी वक्ता और मिशनरी कार्यकर्ता थे। उन्होंने आर्य सिद्धांतों का विशेष अध्ययन गुरुकुल वृन्दावन में किया और सन् १९३८ में वह स्नातक मेरे साथ ही हुये थे। बलवन्त राजपूत कालेज आगरा, केन्द्रीय हिन्दी संस्थान आगरा और पं० जियालाल ट्रेनिंग कालेज अजमेर में वे प्रोफेसर रहे। उनकी योजना आर्य साहित्य का प्रकाशन और भारत तथा विदेश में प्रचार करने की थी। संस्कृत हिन्दी और अंग्रेजी तीनों भाषाओं में वे निपुण थे। प्रचार और न्यास के कामों से उत्तर भारत के अनेक समाजों में कथा, यज्ञ, लेखों और भाषणों के द्वारा वे अब कार्य कर रहे थे। सक्रिय रूप से वे आर्य समाज के लिये समर्पित थे। उनके निधन से आर्य समाज की महती क्षति हुई है।

उनके पीछे उनकी पत्नी व बच्चे सब योग्य एवं कार्यरत हैं। केवल एक शिक्षिका एम० ए० बी० एड्० कन्या का विवाह होना शेष था। भगवान् उनकी आत्मा को सद्गति व परिवार के सान्त्वना प्रदान करें।

ब्रह्मदत्त स्नातक
रिटायर्ड भारतीय सूचना सेवा
अवै० प्रेस एवं जनसम्पर्क सलाहकार

निर्वाचन

गुरुकुल महाविद्यालय अयोध्या
प्रधान श्री राजर्षि राजा रणञ्जय सिंह जी अमेठी
मन्त्री श्री ज्ञानेन्द्र
कोषा० श्री रामेश्वर लाल

कुलपति श्रीरामकिशोर शास्त्रीअमेठी
मुख्याधिष्ठाता श्री राम जी शुक्ल

आर्यसमाज परमानंद बस्ती बीकानेर
प्रधान श्री अमरनाथ
मंत्री श्री धर्मपाल
कोषा० श्री सेठ छगनलाल

आर्य समाज टाण्डा ( बादली )
प्रधान श्री लाला व्रजवासीलाल
मन्त्री श्री प्रेम दत्त जी सैनी
कोषा० श्री माधव शरण पाठक

आर्य समाज मऊनाथ भंजन
प्रधान श्री रामचन्द्र सिंह
मन्त्री श्री द्विजेन्द्र कुमार राय
कोषा० श्री राज बहादुर प्रसाद

आर्य समाज किरावली
प्रधान श्री प्रियचन्द्र गंसल

मन्त्री श्री महेन्द्र सिंह
कोषा० श्री रामवीर सिंह

आर्य समाज चोढेरा (बुलन्दशहर)
प्रधान श्री लालता प्रसाद
मन्त्री श्री राम बाबू
कोषा० श्री चरण सिंह

आर्य समाज रसूलपुर ( बदायूं )
प्रधान श्री नरेश पाल सिंह
मन्त्री श्री महेन्द्र सिंह

आर्य समाज अमोली
प्रधान श्री सियाराम आर्य
मन्त्री श्री अविनाश कुमार
कोषा० श्री ओ३म् प्रकाश

आर्य समाज रानी मण्डी इलाहाबाद
प्रधान श्री प्रेम नाथ किलम
मन्त्री श्री कु० शेखर कुमार
कोषा० श्री रमेश चन्द्र

आर्य समाज साहबगंज गोरखपुर
प्रधान श्री देवीलाल आर्य
मन्त्री श्री रमेश प्रसाद गुप्त
कोषा० श्री यशोदा नन्द जी

# महर्षि दयानन्द निर्वाण शताब्दी समारोह

१८ से २० मई ८५

स्थान–

शर्मा स्मारक मैदान, मेरठ।

माधवसिंह — इन्द्रराज

प्रधान — मन्त्री

समारोह के आकर्षण–यजुर्वेद पारायण महायज्ञ ० विशाल शोभा यात्रा ० निर्वाण शती-स्मृति ग्रन्थ का प्रकाशन ० योग शिविर सामूहिक विवाह तथा विभिन्न सम्मेलन।

समारोह में अनेक विद्वान् और नेता महर्षि के प्रति श्रद्धा सुमन अर्पित करेंगे।

समारोह की सफलता के लिये तन-मन-धन से पूर्ण सहयोग करें।

## आर्य समाज नैनीताल का वार्षिकोत्सव

विश्व की प्राचीनतम आर्य समाज नैनीताल का १११ वां वार्षिकोत्सव दिनांक २० से २७ मई तक प्रति वर्ष की भांति इस वर्ष भी समारोह के साथ सम्पन्न होगा। अनेक उच्चकोटिके विद्वान् उत्सव में पधार रहे हैं। इस वर्ष के समारोह की विशेषता जीवित पितर पूजा (वृहद् सम्मान सम्मेलन) दिनांक २५ मई को होगा। यह सम्मान सम्मेलन केवल नैनीताल नगर के ८० वर्ष से अधिक आयु के सज्जनों के लिये मान्य होगा। कृपया इससे पूर्व के समाचार को निरस्त समझा जाय जिसमें किसी भी स्थान से आने वाले सज्जनों के लिये सम्मानित किया जाना प्रकाशित था। श्रीमान मोरार जी देसाई ने अपने आने की स्वीकृति नहीं दी है, इस कारण यह कार्यक्रम बदलना पड़ा है। असुविधा के लिये क्षमा की याचना है। मन्त्री आर्य समाज नैनीताल

## आवश्यकता

एक विधुर प्रजापति जातीय आयु २६ साल व दो बच्चों के पिता जो रजिस्टर्ड मेडिकल पैक्टिशनर हैं, के लिये एक कन्या की आवश्यकता है, जाति दहेज का कोई बन्धन नहीं, विधवा भी विचारणीय है।

पता–डा० ए० के० वर्मा

पुरानी चुंगी, चकरोता रोड,

सहारनपुर–उ० प्र०

—६ जून से १० जून तक भगतसिंह पार्क मथुरा में महर्षि दयानंद मेला आयोजित किया जा रहा है। इसमें अनेक सम्मेलन होंगे बड़े-बड़े विद्वान् उपदेशक पधारेंगे। मेला दर्शनीय होगा।

महावीर सिंह आर्य सम्पादक वेद मार्ग, मथुरा।

## आवश्यक सूचना

कृपया अपना ग्राहक नम्बर अवश्य देखिये

आर्य मित्र के निम्न सदस्यों का शुल्क १५ मई १९८५ को समाप्त हो गया है। वी. पी भेजने में ४-५० अधिक पोस्टेज लगते हैं इसलिए सदस्यों से प्रार्थना है कि वे अपना शुल्क १५ दिन के अंदर १६) मनीआर्डर द्वारा अवश्य भेज दें ताकि वी. पी. न भेजी जाय। जिन ग्राहकों की तरफ अब तक मूल्य शेष हैं, वे भी शीघ्र ही १६) भेज दें अन्यथा उनके नाम भी वी. पी. भेजी जायेगी। अगर समय के अन्दर रुपया न आया तो वी. पी भेजने के लिए हमें बाध्य होना पड़ेगा। कृपया अपने-अपने ग्राहक नम्बर नोट कर लें, नम्बर नीचे लिखे जाते हैं।—

८९११, ११५९, २५२८, २५४७, २७५४, ३३५४, ३६७८, ४४१२, ४५१६, ४७९७, ५२३३, ५५७९, ६१३१, ६१३९, ६१८८, ६४२३, ६५१२, ६६६५, ८१८९, ८३३३, ८५८६, ९१२६, ९१२९, ९१३९, ९४४७, ९४५५, ९८९०, १११९४, ११५९८, ११२०४, ११६००, ११६०६, ११६३३, ११९१८, १२१८८, १२१९५, १२६५९, १२८८६, १२८८९, १२८९३, १२८९४, १२८९५, १२९००, १२९०४, १२९०५‘ १२९१०, १३११०, १३११२, १३११३, १३११४, १३११५, १३११६, १३११७, १३११८, १३११९, १३१२०।

विनीत—

व्यवस्थापक

मुफ्त ! मुफ्त !! मुफ्त !!!

## सफेद दाग का सफल इलाज

कठिन परिश्रम से 'सफेद दाग' की अत्यन्त लाभदायक दवा तैयार की गई है, जिसके इस्तेमाल से दागों का रंग सिर्फ तीन दिनों में ही बदलना आरम्भ हो जाता है और कुछ समय तक इलाज कराने से रोग जड़ से और हमेशा के लिए नष्ट हो जाता है। रोगी रोग का विवरण लिखकर दवा का प्रभाव जानने के लिये लगाने का प्रथम कोर्स मुफ्त मंगावें।

नोट–नकली दवासे सावधान रहें।

पता–देवता आश्रम (आर.एल.)

पोस्ट-कतरी सराय (गया)

—आर्य जौनपुर के भूतपूर्व प्रधान श्री बाबू राम जी का दि० १८ अप्रैल को देहान्त हो गया। आपका अन्त्येष्टि संस्कारपूर्णवैदिक रीतिके अनुसार सम्पन्न किया गया। आर्य समाज ने शोक प्रस्ताव पास किया है और दिवंगत आत्मा की शांति के लिए प्रभु से प्रार्थना की है। मन्त्री

—आर्य संस्कृत गुरुकुल देवरी प्रहलादपुर, सोरों (एटा) का उत्सव जो दि० ३, ४ मई को होने वाला था अब दि० १ से ३ जुलाई ८५ तक होगा।

स्वामी मिथिलेश

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० वैशाख २१
ज्येष्ठ कृष्ण ८ रविवार
१२ मई १९८५ ई०




उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुखपत्र

३८३५—श्री सम्पादक जी
गुरुकुल पत्रिका
गुरुकुल कांगड़ी, (सहारनपुर)

## एक मुसलमान का मजहबी—प्रेम

( श्री पं० बिहारीलाल शास्त्री, रामपुर-गार्डन, बरेली )

जब मैं सम्भल में पढ़ाता था, तो प्रधान जी के घर जाने के लिए मार्ग में एक मौलवी साहब का घर पड़ता था। मौलवी साहब इस्लाम के अच्छे जानकार और लेक्चरार थे। उनकी एकमात्र सन्तान कन्या थी। मैं जब उधर से निकलता, तो सलाम करता, तथा कभी-कभी उन से इस्लाम की बात भी पूछ लेता। एक दिन वे मुझसे बोले 'बेटा मेरी बात मानो तो इस लड़की से शादी कर लो।' लड़की को बुलाया और देखा, लड़की अनिन्द्य सुन्दर थी। मौलवी साहब बोले—'मेरी जमींदारी मकान, सब इसी लड़की का है। बस तुम मुसलमान हो जाओ तो सब तुम्हारा है।' मैंने कहा कि मौलवी साहब, औरत, मकान, रुपया जमींदारी, मुझे मेरे धर्म से हटा नहीं सकती। कोई सिद्धांत की बात हो, जो मेरे धर्म में न हो, और इस्लाम में हो, तो मैं मुसलमान बन सकता हूं। दुनियादारी की चीजें मुझे वैदिक धर्म से नहीं हटा सकतीं।' मैं आपकी तारीफ करता हूं कि हिंदू को मुसलमान बनाने के लिए आप इतना बड़ा त्याग कर रहे हैं। मौलवी साहब ने कहा—'आपको भी अपने मजहब से इतनी मुहब्बत है कि मेरी पेश की हुई चीजों को आप ठुकरा रहे हैं।'

एक आर्य भाई ने मुझसे कहा, मुसलमान बनकर उस लड़की से शादी करके फिर शुद्ध हो जाते।' मैंने कहा कि अगर वह लड़की अपने मजहब पर कट्टर रहती तो क्या होता? मौलवी को भी कितनी अधिक तकलीफ होती?

मैं आज भी ऐसे लोगों का आदर करता हूं जो केवल परलोक पर विश्वास करते हुए अपने जीवन को धार्मिक बनाये हुए हैं।

( संग्रहकर्त्री—डा० महाश्वेता चतुर्वेदी )

## आर्यजन भ्रम में न पड़ें

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश द्वारा निष्कासित श्री खेमसिंह आर्य ने एक सूचना मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा की हैसियत से प्रकाशित की है कि १८ तथा १९ मई १९८५ को आर्यसमाज ब्रह्मपुरी मेरठ में आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का साधारण अधिवेशन होगा। यह समाचार भ्रामक और बहकाने वाला है। आर्यजन भ्रम में न रहें। आर्य प्रतिनिधि सभा का कोई अधिवेशन मेरठ में नहीं है।

मेरठ में आर्य महासम्मेलन (दयानन्द निर्वाण शताब्दि) १८, १९ व २० मई १९८५ को सभा प्रधान श्री इन्द्रराज जी के प्रयासों से हो रहा है। उसमें अधिक से अधिक संख्या में आर्यजन पहुंच रहे हैं। १९ मई को आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० की अन्तरङ्ग सभा की बैठक भी आर्यसमाज थापरनगर में होगी।

मनमोहन तिवारी
म[illegible]निधि सभा उ० प्र०

## हत्यारे भी क्या शहीद कहला सकते?

(डा० (श्रीमती) महाश्वेता चतुर्वेदी, प्रोफेसर्स कालोनी, श्यामगंज, बरेली)

क्षुद्र स्वार्थ सरिता में डूबे,
अधिवक्ता शैतानों के।
हिंसा, घृणा, साम्प्रदायिकता,
स्वर हैं जिनके गानों के।
मधुमय रचना के विध्वंसक
उपवन के ऋतुराज कभी क्या बन सकते?
विश्वासों की लिये अपेक्षा,
घात और प्रतिघातों मय।
नाम प्रतिज्ञाओं का लेकर,
अभिशापों की रातोमय।
दानव-दल के अनुगामी बन,
क्या शिवता की बात अधर पर ला सकते?
शब्द - कर्म के मध्य निरन्तर,
प्राचीरें करते निर्मित।
नाम धर्म का, किन्तु अधर्मी,
करते हैं जग को विस्मित।
आतंकित करने वाले जो,
गुरु के पावन प्रेम मन्त्र को क्या जपते?
आश्रयहीन बनाया जिसने,
मीत उसे अपना समझे?
किन्तु मिला संश्रय जिस तल पर,
खण्डित करने वह उलझे।
उग्रवादिता से पूरित बन,
अन्ध विभाजक राष्ट्र सुधा से क्या भरते?
ओझल हो जाये प्रिय गायक,
किन्तु गीत स्वर तो शाश्वत।
कर्णधार के छिपने पर भी,
हैं सिद्धांत अमर आगत।
देश द्रोहियों के विप्लव से,
सबल राष्ट्र क्या धूमिल होकर हैं मिटते?



स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर[illegible] लिए भगवानदीन आर्य भास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से श्री विश्वम्भरदयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।



आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ | घोषणा पत्र सं० ७ /२८-२-८२

वर्ष ८८ ] मा० वैशाख २८, ज्येष्ठ कृष्ण ३० रविवार संवत् २०४२ वि०, दि० १९ मई १९८५ [ अङ्क १६

## प्रार्थना

ओं स नो बन्धुर्जनिता स विधाता धामानि वेद भुवनानि विश्वा। यत्र देवा ऽ अमृतमानशानास्तृतीये धामन्नध्यैरयन्त ॥

—यजु० ३२-१०

भावार्थ—वह परमेश्वर हमारा भ्राता है। जनक है। वह हमारा कर्मफलविधाता तथा आदेष्टा है। समस्त लोकलोकान्तरों को जानता है। जिस (जीवप्रकृति के अतिरिक्त) तृतीय जगदीश्वररूप प्राप्तव्य आधार में विद्वान् मोक्ष को प्राप्त करते हुए स्वच्छन्द विचरते हैं।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
मनमोहन तिवारी

सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६ ) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# महर्षि दयानन्द सरस्वती निर्वाण शताब्दी समारोह

## १८, १९, २० मई को मेरठ के

## जीमखाना मैदान में सम्पन्न होगा

जिसका उद्घाटन आर्यजगत् के प्रसिद्ध संन्यासी

## स्वामी सत्य प्रकाश जी

१८ मई को प्रातः ८-४५ बजे करेंगे। सार्वदेशिक सभा के प्रधान ला. रामगोपाल शालवाले, उ.प्र. के राजस्व मंत्री श्री बल्देवसिंह आर्य, परिवहनमंत्री श्री डा. संजयसिंह तथा हरिजन समाजकल्याण मंत्री श्रीमती स्वरूपकुमारी बख्शी इस अवसर पर पधार रहे हैं।

० मध्यान्ह—२ बजे वेद सम्मेलन ।

० ६॥ बजे राष्ट्रीय एकता सम्मेलन

० रविवार १९ मई को सामूहिक साप्ताहिक सत्संग

प्रातः ८-३० बजे विशाल शोभा यात्रा

मध्यान्ह-४ बजे सामूहिक विवाह, सायं ७-३० बजे युवा सम्मेलन

२० मई को प्रातः ७ बजे यज्ञ प्रारम्भ तथा यज्ञ की पूर्णाहुति

२ बजे मध्यान्ह-महिला सम्मेलन, ७ बजे आर्य सम्मेलन होगा।

मनमोहन तिवारी
मन्त्री
आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश

ओ३म्
# आर्य मित्र

लखनऊ-रविवार, १९ मई १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८६

सम्पादकीय

## महात्मा हंसराज जन्म दिवस

## डी० ए०वी. कालेज स्थापना शताब्दि

कुलं पवित्रं जननी कृतार्था,
वसुन्धरा पुण्यवती च तेन!

आर्य समाज के प्रवर्तक महर्षि दयानन्द सरस्वतीके बाद दो महान् आर्य विभूतियाँ आर्य समाज के क्षेत्र में उदय हुई। स्वामी श्री श्रद्धानन्द जी तथा महात्मा हंसराज जी। दोनों ने अपने जीवनको आर्य समाज और शिक्षा क्षेत्र के लिये अर्पित कर दिया। अभी विगत दिनों आर्य जगत्में महात्मा हंसराज का जन्म दिवस भव्यतापूर्ण रूप से आयोजित हुआ। वास्तव में महात्मा हंसराज और आर्य समाज की शिक्षा संस्थाओं के प्रमुख दयानन्द एंग्लोवैदिक कालेज एक दूसरे के पूरक या पर्यायवाची है। आर्य समाज के डी० ए० वी० कालेज लाहौर की स्थापना के सौ वर्ष पूरे हो रहे हैं। देश के विभाजन से सर्वाधिक क्षति आर्य समाज और उसकी संस्थाओं को उठाना पड़ी। लाहौर के भव्य डी० ए० वी० कालेज के साथ पाकिस्तान में साठ से ऊपर आर्य समाज की संस्थायें चली गयीं। और आज तक लाहौर सरीखीबहुमुखी प्रतिभा जैसी संस्था अन्यत्र स्थापित न हो सकीं।

महात्मा हंसराज त्यागमूर्ति श्री स्वामी दयानन्द सरस्वती के वैदिक राष्ट्रवादी सिद्धांतोंसे प्रभावित हुए और यूनीवर्सिटी पाठ्यक्रम के साथ आर्य भावना का सामञ्जस्य स्थापित हेतु डी० ए० वी० कालेज स्थापित हुए। डी०ए०वी. कालेज के माध्यमसे महात्मा हंसराज जी ने त्यागी और आर्य समाज के प्रति समर्पित भावना के शिक्षित नवयुवकोंका दल निर्मित किया जो सारे देश में शिक्षा की मशाल लेकर फैल गये। महात्मा हंसराज का नाम आर्य शिक्षा क्षेत्र में उज्ज्वल नक्षत्र की भाँति देदीप्यमान है। इतना ही नहीं १९२२-२३ में उ.प्र. एवं हरियानामें सहस्रों मलकाना मुसलमान हिन्दू हुये और यह कार्य भी महात्मा हंसराजके नेतृत्व और प्रेरणा से हुआ। ऐसे महापुरुषों के ही कारण कुल-जननी और देश गौरान्वित हो जाता है।

महात्मा हंसराज के सुयोग्य शिष्य एवं डी० ए० वी० कालेज लाहौर के प्रसिद्ध अध्यापक लाला दीवान चन्द्र जी कानपुर आये तथा केवल पचहत्तर रुपिया मासिक भत्ता पर डी० ए० वी० कालेज कानपुर के प्राचार्य हुए जो कालेज उत्तर-भारत के शिक्षा क्षेत्रमें गौरव पर है। लाला दीवानचन्द्र जी लखनऊ के तत्कालीन आर्य समाज के प्रमुख कार्यकर्ता तथा आर्यप्रतिनिधि सभा उत्तर-प्रदेश के वर्तमान मन्त्री श्री मन मोहन तिवारी के पितामह पं० रहस विहारी के विश्वास पात्र हुए। लखनऊ में भी स्व० रहस विहारी तिवारी के प्रयासों से डी० ए० वी० कालेज स्थापित हुआ।

आर्य मित्र महात्मा हंसराज जी के प्रति श्रद्धांजलि अर्पित करता है। डी० ए० वी० कालेज स्थापना शताब्दि भी देश व्यापी मनाई जाय। साथ ही महात्मा हंसराज के आदर्श जीवन का अनुकरण करके आर्य समाज की शिक्षा संस्थाओं को सरकारी नियंत्रण से पृथक करके स्वाभिमान चेता बनाया जाय।

### गवोऽस्माकं वयं दासो,
### यतो गावस्ततो अहम्!

आर्य जगत् का राष्ट्रीय पशु धेनुया गाय है और वैदिक युग से आज तक भारतीयों के मानस में श्रद्धा की मूर्ति है। तभी कथन है कि गाय हमारी है, हम उनके है। जहां गाय है वहां हम है। और योगिराज श्रीकृष्ण जी को गोपालक राजा से विभूषित किया गया। गोवध भारत में मुस्लिम शासन में हुआ परन्तु स्वतंत्रता प्राप्त के उपरांत सर्वाधिक गोवंश का ह्रास हुआ तथा समस्त हिन्दुओं की समवेत भावना का भी आदर विगत पैंतिस वर्षों से सत्तारूढ़ दल मुस्लिम मतों के लालच में नहीं कर सका है। और आज स्वतन्त्र भारत में प्रति वर्ष चार करोड़ से ऊपर पशुओं का वध होता है तथा व्यवसाय के रूप में देश और विदेशों में मांस का निर्यात होता है। अरब देशों में ढ़ाई सौ रुपिया किलो मांस बिक रहा है। भारत भी धन प्राप्ति के लिये पशु वध पर नियंत्रण करने में अक्षम है यद्यपि बुद्धपूर्णिमा का उत्सव सारे देश में धूम-धाम से हुआ। योगिराज श्रीकृष्ण गौतम बुद्ध तथा महर्षि दयानन्द और गांधी के देश में गोवध आश्चर्य है।

बृज-संस्कृति के प्रधान देश भारत में आज समाचार है कि भारत सरकार बीस हजार गायें उत्तरी योरुप के नीदरलैण्ड आदि देशों से मँगा रही है। भारत की अपेक्षा नीदरलैण्ड-डेनमार्क नार्वे और स्वीडन की गायें अधिक दुधारू और स्वस्थ हैं तथा इन गायों और बैलों से इस देश में गोवंश सुधार होगा। भारत सरकार से अनुरोध है कि सरकार गम्भीरता पूर्वक विचार करें। प्रधान मन्त्री श्री राजीव गांधी भी नवीन नीति का निर्धारण करके देश में गोवध पर प्रतिबन्ध लगायें।

आर्य मित्र आर्य जनों से प्रबल शब्दों में अनुरोध करता है कि एक बार फिर राजीव सरकार से इस प्रश्न पर वार्ता की जाय और भारत से गोवध का कलंक समाप्त हो।

आचार्य रमेश चन्द्र एम० ए०

### श्री बनारसीदास चतुर्वेदी को श्रद्धांजलि

ज्ञानपुर (वाराणसी) विश्व भारती अनुसंधान परिषद् में एक शोक सभा का आयोजन किया गया, जिसमें वयोवृद्ध पत्रकार श्री बनारसी दास चतुर्वेदी के निधन पर शोक प्रकट करते हुए गुरुकुल महाविद्यालय, ज्वालापुर (हरिद्वार) के कुलपति एवं संस्था के निर्देशक डा० कपिलदेव द्विवेदीने कहा कि श्री चतुर्वेदीजीनेजो देशसेवा, क्रांतिकारियों का आश्रयदान, साहित्य साधना एवं पत्रकारिता का जो आदर्श प्रस्तुत किया वह सदा अनुकरणीय रहेगा।

डा० द्विवेदी ने कहा कि उनकी पवित्रता और आदर्श परता जन-जन की सदा प्रेरणा देती रहेगी।

डा० विभु मित्र, डा० भारतेन्दु, एवं अन्य कई व्यक्तियों ने उन्हें श्रद्धांजलि अर्पित की। अन्तमें दिवंगत महान् आत्मा की शांति के लिये दो मिनट का मौन रखा गया।

आर्येन्द्र आर्य प्रचार मंत्री

# अध्यात्म सुधा

## वेद का मनन

### गौएँ और देव सदा पवित्र एवं पाप रहित

[ श्री पं० इन्द्रराज जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश ]

सदा गावः शुचयो विश्ववायसः ।
सदा देवा अरेपसः ॥ साम ४४२

शब्दार्थः—

(सदा) सर्वदा (गावः) गौएं, वेदों की वाणियां, सूर्य की किरणें (शुचयः) पवित्र हैं (विश्ववायसः) और संसार को धारण करने वाली तथा रस पान करने वाली हैं। (सदा) सर्वदा (देवाः) देव (अरेपसः) पापरहित होते हैं।

विशेषः—

मन्त्र में गौओं को पवित्र और विश्व का पोषण करनेवाली बताया गया है। पवित्रता का अर्थ है अपने स्वरूप में ठीक प्रकार से स्थित होना। जो वस्तु अपने स्वरूप में ठीक प्रकार स्थित है, वह ही विश्व का पोषण कर सकती है। संसार को कुछ दे सकती है।

अब हम क्रमशः गो शब्द का अर्थ लेकर एक-एक का विवेचन करते हैं। गो का पहला अर्थ तो गौ माता ही है। गौ सदैव अपना अमृत दुग्ध, मक्खन, घृत, गोमूत्र एवं गोबर देती रहती है। उसका देने का स्वभाव है। वह अपने लिए नहीं प्रयोग में लाती। उसका कोई स्वार्थ नहीं है वह कितनी पवित्र है सदैव माता के समान देती ही रहती है। जो कुछ देती है वह भी पवित्र है। दूध तो अमृत ही है। नवनीत भी बहुत लाभकारी, घृत बहुत ही निर्दोष परमशुद्धि कारक, गोमूत्र बहुत से रोगों को दूर करने वाला, गोबर कीटाणु नाशक, यह शुद्धता—पवित्रता ही संसार का पोषण करने वाली है।

गौ का दूसरा अर्थ वेदवाणी है जो पावमानी है। पवित्र करने वाली है। वेदवाणी के उच्चारण से आकाश पवित्र हो जाता है। वेदवाणी का मनन और धारण करना संसार को पवित्र विचारों से परिपुष्ट कर देता है।

गौ का तीसर अर्थ सूर्य की किरणे हैं। सूर्य की किरणे जहाँ पड़ती हैं वहाँ पवित्रता हो जाती है। 'सविता वं प्रसविता भवति'। शास्त्र के इस वचन के अनुसार सूर्य की किरणें सारे संसार को धारण भी करती हैं और पोषण भी।

अतः गौएँ सदैव पवित्र और पोषण करने वाली हैं। वेद मन्त्र में आगे कहा गया है कि देव सदैव निष्पाप होते हैं। देवता दो प्रकार के होते हैं।

(शेष पृष्ठ ८ पर)

## ८५ वें जन्म दिवस पर आर्य कुल गौरव

# राजा रणञ्जय सिंह



आर्य जगत् की दिव्य प्रतिभा हैं। अमेठी-नरेश राजा रणञ्जयसिंह जी प्रभु की असीम कृपा से विगत सप्ताह वह अपने जीवन के पचासी वर्ष पूर्ण करके हमें प्रेरणा,बल एवं उत्साह प्रदान कर रहे हैं। उत्तर प्रदेश का आर्यसमाज का इतिहास राजा रणञ्जय सिंह की ही जीवन यात्रा है। राजा साहब पहिले आर्य नेता के रूप में शिरमौर हुए फिर राजनैतिक परिधि में आये। जीवन भर आर्य विचारों का पालन करते रहे। और महर्षि के आदर्शों को शिक्षा संस्थाओं की स्थापना करके अनुप्रेणित करते रहे, तभी तो अमेठी ऐसे लघुक्षेत्र में डिग्री कालेज तथा इण्टर कालेज स्थापना की, बालिकाओं की शिक्षा की भी व्यवस्था है। वर्ष में कई बार अमेठी क्षेत्र में आर्य विद्वानों की गोष्ठी हुआ करती है तथा उपदेशक और भजनीक सद् प्रयासों में लगे रहते हैं।

राजा रणञ्जय सिंह जी परम उदार और कवि हृदय है। जब मन में भाव प्रवाह उत्पन्न होता है तो काव्य रचना करते हैं, आर्य मित्र में प्रकाशित होती रहती है। आर्य सिद्धांत प्रचार तथा शिक्षा की ज्ञान-दीप राजा जी के सम्बल है।

आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री इन्द्रराज जी ने जन्मदिवस पर बधाई प्रेषित करते हुए प्रभु से प्रार्थना की है कि राजा जी हमारे मध्य मार्ग दर्शन हेतु दीर्घजीवी हों। आर्य प्रतिनिधि सभा के मन्त्री श्री मन मोहन तिवारी ने जन्म दिवस के अवसर पर राजा जी की भूरि-भूरि प्रशंसा की और प्रभु से कामना की गयी कि राजा जी आर्य जगत का नेतृत्व करने हेतु जीवेम द्वि शरदः शतम् को चरितार्थ करे।

आर्य मित्र बड़ी विनम्रता के साथ राजा रणंजय सिंह की पचासी वर्ष गाँठ पर अपनी मङ्गल कामना प्रस्तुत करता है। अभी एक वर्ष पूर्व राजा जी ने आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान पद का भार पं० इन्द्रराज जी को सौंपा है। प्रभु से प्रार्थना है कि राजर्षि हमारे मध्य दीप शिखा के रूप में हमें मार्ग दर्शित करते रहें। सादर श्री चरणों में समर्पित हमारी श्रद्धा पूर्ण नमस्ते स्वीकार करें और आगामी वर्ष फिर हम उन्हें अपने मध्य आशीर्वाद प्राप्त हुए सुशोभित होते हुए देखें। राज कुमार आयुष्मान सञ्जयसिंह से भी आशा है कि पितृ चरणों का वह सदैव अनुसरण करेंगे। —आचार्य रमेश चन्द्र एम० ए०

# भौतिकवाद व अध्यात्मवाद का समन्वय आवश्यक

## महात्मा हंसराज दिवसपर केन्द्रीय शिक्षामंत्री श्री पंतके उद्गार

भौतिक दृष्टि से आज हम पहले की अपेक्षा निरन्तर उन्नत होते जा रहे हैं। परन्तु यह भी सत्य है कि अकेले भौतिकवाद से जीवन में असंतोष भी बढ़ता जा रहा है। अतः सच्ची शांति प्राप्त करने के लिये भौतिकवाद व अध्यात्मवाद का समन्वय होना चाहिये। मुझे यह कहते हुए प्रसन्नता होती है कि महात्मा हंसराज जी ने डी० ए०वी० संस्थाओं के द्वारा इस प्रकार का समन्वय हमारे सामने प्रस्तुत किया है। आर्य प्रादेशिक प्रतिनिधि सभा द्वारा तालकटोरा क्रीड़ा उद्यान नई दिल्ली में आयोजित महात्मा हंसराज दिवस समारोह के मुख्य अतिथि रूप में भाषण देते हुए भारत सरकार के शिक्षा मंत्री श्री कृष्ण चन्द्र पन्त ने ये उद्गार प्रकट किये।

महात्मा हंसराज जी द्वारा किये गये समाज सुधार नारी शिक्षा तथा अस्पृश्यता निवारण कार्य की चर्चा करते हुए उन्होंने कहा कि महर्षि दयानन्द ने अपने समय में प्रचलित अन्ध विश्वास, पाखण्ड कुरीतियां तथा रूढ़िवाद का खण्डन कर समाज व राष्ट्र का कल्याण कार्य किया था। उसी से महात्मा हंसराज जी ने प्रेरणा ग्रहण की थी।

महात्मा हंसराज के शिक्षा क्षेत्र में योगदान का उल्लेख करते हुये श्री पंत ने कहा कि डी० ए० वी० आन्दोलन द्वारा देश को पराधीनता के समय राष्ट्रीय भावना को जाग्रत करने का प्रशंसनीय कार्य किया। राष्ट्र निर्माण में डी० ए० वी० के अध्यापक व प्राचार्यों का रचनात्मक योगदान अनुकरणीय रहा है। अन्त में उन्होंने कहा कि मुझे यह जान कर प्रसन्नता हुई कि इस समय सारे देश में लगभग ३०० डी० ए०बी० कालेज व स्कूल तथा पब्लिक स्कूल कार्य कर रहे हैं। निर्धन बच्चों को निःशुल्क शिक्षा दी जा रही है। रांची व छोटा नागपुर के जन जातियों में लगभग १२ डी० ए० वी० स्कूल शिक्षा दे रहे हैं। इस वर्ष डी. ए. वी. शताब्दी समारोह हो रहा है। मैं शताब्दी समारोह की सफलता की कामना करते हुए आशा करता हूं कि सभी व्यक्तियों का इस कार्य में सहयोग प्राप्त होगा।

प्रो० वेद व्यास जी ने श्री पन्त जी का स्वागत करते हुए डी.ए.वी. आन्दोलन का संक्षिप्त इतिहास प्रस्तुत करते हुए कहा कि १९४७ में देश विभाजन से डी. ए. वी. आन्दोलन को अपार क्षति पहुंची। क्योंकि दो तिहाई संस्थायें पाकिस्तान में रह गई। श्री मेहरचन्द महाजन ने अपनी अद्भुत सूझ-बूझ व अथक परिश्रम से डी. ए. वी. आन्दोलन में नवचेतना का संचार किया। महात्मा हंसराज जी को श्रद्धांजलि अर्पित करते हुए अपने व्यक्तिगत अनुभव सुनाये और कहा कि १९२३ में महात्मा हंसराज जी के नेतृत्व में लगभग ४ लाख मलकाने राजपूतों की शुद्धि की गई और हर्ष की बात यह है कि आज तक वे राजपूत अपने धर्म पर आरूढ़ हैं।

आर्य जगत् के प्रसिद्ध संन्यासी स्वामी सत्यप्रकाश जी द्वारा अध्यक्ष पद ग्रहण करने के पश्चात् प्रसिद्ध आर्य विद्वान् प्रो० रतनसिंह ने अपने भाषण में कहा कि किसी आदर्श व्यक्तित्व के लिये जितने सद्गुण अपेक्षित होते है, वे सब महात्मा हंसराज में उपस्थित थे। महात्मा हंसराज जी की अन्तिम कामना यह थी कि डी. ए. वी. आंदोलनकमेटी में आर्य समाजी व्यक्तियों की संख्या में वृद्धि हो। और आर्य समाज का संगठन अधिक सशक्त बनें। उन्होंने कहा कि देश की अखण्डता व एकता की संगठन की रक्षा के लिए आर्य समाज को और अधिक शक्तिशाली बनाना आवश्यक है।

आर्य जगत् के यशस्वी सम्पादक, ओजस्वी वक्ता श्री क्षितीश वेदालङ्कार ने कहा कि महात्मा हंसराज के समान व्यक्तित्व इतिहास में मशाल लेकर ढूढने पर भी मुश्किल से मिलता है। महात्मा जी युवावस्था में ही सब प्रकार की भौतिक समृद्ध की इच्छाओं का त्याग कर त्याग भाव से लोक हित कार्य में कूद पड़े। वे किसी भी लोभ या भय से विचलित न हुये। महर्षि दयानन्द द्वारा बताये गये संसार के उपकार अर्थात शारीरिक, आध्यात्मिक व सामाजिक उन्नति के लक्ष्य के प्रति महात्मा हंसराज जी सर्वात्मना समर्पित रहे।

डी० ए. वी. कालेज चंडीगढ़ के प्रि० श्रीकृष्ण सिंह आर्य ने कहा कि शिक्षा क्षेत्र में महात्मा जी का योगदान अद्वितीय है। सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान श्री रामगोपाल वानप्रस्थ ने कहा कि वर्तमान में आर्य समाज के पास साधन तो बहुत है, परन्तु त्यागी व्यक्तियों की कमी है। महात्मा हंसराज के जीवन से त्याग की प्रेरणा लेनी चाहिये। आपने भारत सरकार से अनुरोध किया है कि जो सुविधायें अल्प संख्यक वर्ग की शिक्षण संस्थाओ को प्राप्त है वही सुविधायें डी० ए० वी० संस्थाओं को मिलनी चाहिये।

श्री पं० शिवकुमार शास्त्री ने शिक्षण संस्थाओं में व्याप्त छात्र अनुशासनहीनता पर चिन्ता प्रकट की। उन्होंने कहा कि डी० ए०वी० संस्थाओं के छात्रों में अपने गुरूजनों के प्रति आदर भाव है।

इस अवसर पर आर्य प्रादेशिक प्रतिनिधि सभा के मंत्री श्री रामनाथ सहगल की आर्य समाज के प्रति की गई सेवाओं के लिए उनका अभिनन्दन किया गया। साथ ही प्रि० शांति नारायण, प्रि० आर. एन. मेहता श्री कंवल सूद, श्री बी. बी. मक्खल, तिलकराज गुप्ता, प्रि. आत्माराम शर्मा का डी. ए. वी. के प्रति की गई सेवाओं के लिये अभिनन्दन किया गया और स्वर्ण पदक भेंट किये गये। डी० ए० वी० कालेज प्रबन्धकर्त्री के महामन्त्री डा० धर्मपाल सेठ ने सम्मानित महानुभावों का परिचय प्रस्तुत किया।

कार्यक्रम के अन्त में हंसराज माडल स्कूल पंजाबीबाग व कुलाची हंसराज माडल स्कूल अशोक विहारके छात्र-छात्राओं ने महात्मा हंसराज जी के जीवन की घटनाओं से सम्बन्धित कलापूर्ण प्रभावशाली नाटक प्रस्तुत किये।

रामनाथ सहगल मंत्री

---

# आवश्यक सूचना

सभा के उपदेशकों तथा भजनोपदेशकों आदि से नम्र निवेदन है कि वह किसी भी प्रकार का धन चाहे जिस मद् को हो, चाहे दशांश, वेद प्रचार तथा मार्ग व्यय सम्बन्धी हो, पूर्ण विवरण के साथ सभा की रसीद काटें, इसकी अवहेलना करने वाले व्यक्ति दोषी पाये जायेंगे तो उनकी सेवायें बिना किसी पूर्व सूचना के समाप्त कर दी जायेंगी।

मनमोहन तिवारी
मन्त्री

# चयनिका

—हे मातृभूमि, हम रोग रहित और स्वस्थ बनकर सदा तेरी सेवा करें। हम दीर्घ आयु और वास्तविक ज्ञान पाकर तेरे लिये अपने प्राणों को न्यौछावर करने के लिये भी सदा तत्पर रहें। अथर्व० १२-१-६२

—जैसे अनन्त आकाश को लपेटना असम्भव है, वैसे प्रभु को जाने बिना दुःख से मुक्ति पाना भी असम्भव है। प्रभु को जानने से ही दुःख मिट सकते हैं। (श्वेताश्वतरोपनिषद् ६, २०)

—यह आर्यावर्त देश ऐसा है जिसके सदृश भूगोल में दूसरा कोई देश नहीं है। इसीलिये इस भूमि का नाम सुवर्णभूमि है क्योंकि यही सुवर्णादि रत्नों को उत्पन्न करती है। इसीलिये सृष्टि के आदि में आर्य लोग इसी देश में आकर बसे। —स० प्र० एकादश समु०

—जितने भूगोल में देश हैं, वे सब इसी देश की प्रशंसा करते और आशा रखते हैं कि पारसमणि पत्थर सुना जाता है यह बात तो झूठी है, किन्तु आर्यावर्त देश ही सच्चा पारसमणि है कि जिसको लोहे रूप दरिद्र विदेशी छूते के साथ ही सुवर्ण अर्थात् धनाढ्य हो जाते हैं।
—स०प्र० एकादश समु०

—सारी दुनिया में इसी आर्यावर्त से विद्या गई। इस देश के आर्य पुरुषों के वैभव का वर्णन जितना ही किया जाय थोड़ा है।
—उपदेश मंजरी

—गायत्री के जाप से बुद्धि शुद्ध होती और संध्या में सब द्विजों को गायत्री का जाप करना चाहिये। —दयानन्द चरित्र

—संध्योपासना मे गायत्री महामन्त्र के अर्थ पर विचार करना चाहिये। इस मन्त्र में सारे विश्व को उत्पन्न करने वाले परमात्मा का जो उत्तम तेज है उसका ध्यान करने से बुद्धि की मलिनता दूर हो जाती है और धर्माचरण में श्रद्धा और योग्यता उत्पन्न होती है। दूसरे किसी मत में प्रार्थना के मन्त्रों की ऐसी गहराई और सचाई नहीं है।
—उपदेश मञ्जरी

जो सुन्दर स्वभाव आदि गुणों को ग्रहण करते हैं, वे विद्वानों के प्यारे होके सबके अधिष्ठाता होते हैं। यजु० १४-२५

—मनुष्यों को योग्य है कि सब संशुभगुण, सुन्दर वृद्धि और उत्तम विद्या को ग्रहण करे, दोषों को कदापि ग्रहण न करे। —ऋ० ७-१-२२

—जो पुरुष स्त्रियों और स्त्री पुरुषों का सत्कार करती हैं उनके कुल में सब सुख निवास करते हैं और दुःख भाग जाते हैं। ऋ०१-११३-२०

—जो रागद्वेष रहित गुणाग्राही जन होते हैं, वे औरों को भी अपने सदृश करके दाता होते हुए लक्ष्मीवान् होते हैं। जब तक मनुष्य की कीर्ति नष्ट नहीं होती, तभी तक वह जीवित है। वर्ना द्वेष के कारण अन्याय से अपने सम्बन्धियों के साथ दुर्व्यवहार करने से जब मनुष्य की कीर्ति नष्ट हो जाती है, तो उसका जीवन नष्ट हो जाता है।

—दूसरे का धन लेने की इच्छा करना अनार्य जनों का काम होता है, जो मनुष्य अपने अधीनस्थ पदार्थों से ही सन्तुष्ट रहता है, तथा अपने कर्तव्य के पालन में लगा रहता है, वह सुखपूर्वक सभी प्रकार से अभ्युदय प्राप्त करता है।

—जो मनुष्य परधन लेने के लिये चेष्टा नहीं करता, अपने करणी कर्मों के संपादन में सदा परिश्रम करता है, प्रमादहीन है, और जिसको अपने आपको सुशिक्षित तथा अनुशासित बनाया हुआ है वह मनुष्य सदा कल्याण का भागी होता है। —नारायणप्रिय

# बालजगत

## मंदालसा का अपने पुत्र को उपदेश—सदाचार

(श्री रघुनाथप्रसाद पाठक दिल्ली)

बेटा! मनुष्य को सदा ही सदाचार का पालन करना चाहिये। आचारहीन मनुष्य को न इस लोक में सुख मिलता है न परलोक में। जो सदाचार का उल्लंघन करके मनमाना व्यवहार करता है उस पुरुष का कल्याण यज्ञ, दान और तपस्या से भी नहीं होता। दुराचारी को लम्बी आयु नहीं मिलती। सदाचार ही बुरे लक्षणों का नाश करता है।

### सदाचार का स्वरूप

मनुष्य को धर्म, अर्थ, काम—तीनों के साधन का यत्न करना चाहिये। मन को वश में करके अपनी आमदनी का एक चौथाई भाग पारलौकिक लाभ के लिये संग्रहीत करें। आधे भाग से नित्य नैमित्तिक कार्य का निर्वाह करते हुए अपना भरण-पोषण करे। एक चौथाई भाग अपने लिये मूलपूंजी के रूप में रखकर उसे बढ़ावे। ऐसा करने से धन सफल होता है।

पाप की निवृत्ति तथा पारलौकिक उन्नति के लिए विद्वान् पुरुष धर्म का अनुष्ठान करे। वेदादि सद् ग्रन्थों का अध्ययन करे, मनन करे और क्रिया में लाए। वेद, द्विज, साधु, सच्चे महात्मा, गुरू, पतिव्रता, यज्ञ कर्त्ता, तपस्वी इनकी निन्दा न करे न मजाक उड़ाये। यदि कोई उदण्ड पुरुष ऐसा करते हों उनकी बात सुने भी नहीं। असभ्य वेश धारण न करें। मुख से अमांगलिक बचन न बोलें। स्वच्छ वस्त्र धारण करे। उदण्ड, उन्मत्त, अविनीत, शील हीन, चोरी आदि से दूषित, अधिक फिजूल खर्च, लोभी, बैरी, कुलटा के पति, अधिक बलवान्, अधिक दुर्बल लोक में निन्दित, सब पर सन्देह करने वाले लोगों से कभी मित्रता न करे। साधु, सदाचारी, विद्वान् चुगली न करनेवाले सामर्थ्यवान्, उद्योगी पुरुषों से मित्रता करे। विद्वान्, पुरुष वेद विद्या एवं व्रत में निष्णात पुरुषों के साथ बैठें।

समझदार पुरुष को कभी परायी स्त्री के साथ समागम नहीं करना चाहिये। पर स्त्रियों को मां, बहिन और बेटी समझकर उनके साथ यथायोग्य व्यवहार करना चाहिये साथ ही स्त्री रक्षा पर विशेष ध्यान रखना चाहिये।

जो किसी अङ्ग से हीन न हो, जो सभी उत्तम लक्षणों से सुशोभित हो वैसी ही कन्या से कल्याण कामी पुरुष को विवाह करना चाहिये। पुरुष को उचित है कि स्त्री की रक्षा करे। दूसरों को कष्ट देने वाला कार्य न करे। किसी जीव को पीड़ा न दे, अच्छे साधनों से धन कमाए। और अच्छे ही कामों पर खर्च करे। २५ वर्ष की उम्र तक पुरुष और १६ वर्ष की आयु तक स्त्री ब्रह्मचर्य व्रत का धारण करे। संयम की महिमा को जाने।

### अच्छा बेटा कौन है?

जो व्यापक बुद्धि, बल अथवा धन से पूरे कुटुम्ब का भार वहन करता है उसी पुत्र से उसकी माता वस्तुतः पुत्रवती कही जाती है। पुरुषों में श्रेष्ठ और विद्यायुक्त एक ही उत्तम पुत्र हो तो उसी से पूरा कुल प्रकाशित हो उठता है। जैसे एक ही चन्द्रमा से रात की शोभा बढ़ जाती है।

दान, तपस्या, वीरता, विद्या तथा धनोपार्जन मे जिसका सुयश फैलता है वही माता-पिता का उत्तम पुत्र होता है।

# धर्मान्तरण समस्या और समाधान

(–डा० मित्र जीवन एम. ए. पी. एच. डी.)
(भूतपूर्व डेवडेड पाल और मौलाना नसीरुद्दीन कमाल)

[गतांक से आगे]

मन के तलों का विस्तार एक ही प्रकार से सम्भव है, जब छोटी बड़ी सभी अवरुद्ध धमनियों के अवरोध को हटाकर उन्हें हृदय से पुनः जोड़ा जाये। हृदय का रक्त उन धमनियों में और धमनियों का रक्त हृदय में सुचारु रूप से आना जाना शुरू हो। यह काम प्रत्यारोपण का है। और प्रत्यारोपण बहुत आसान नहीं, एक तरह से नया जन्म और नया जीवन है।

पाण्डव अज्ञात वास में ये चलते चलते एक सन्ध्या किसी पर्वत के निकट रात्रि विश्राम के लिए रुके। सुबह होने पर युधिष्ठिर ने प्रतिदिन की भाँति चारों भाइयों को योग्यतानुसार काम बाँट दिया। भीम को जंगल से कन्द मूल लाने का काम मिला। भीम कन्द मूल के लिये एक सघन वन में पहुंच गये। वहाँ एक विशाल अजगर ने उन्हें अपनी चपेट में ले लिया,दोनों एक दूसरेको समाप्त करनेकी कोशिश करतेरहे। भीम के बहुत देर तक शेष पाण्डवों के पास न पहुंचने के कारण युधिष्ठिर को चिन्ता हुई। वह भीम को खोजते हुये उसी सघन वन में जा पहुंचे।

युधिष्ठिर ने सर्पराज से प्रार्थना की कि वह उसके भाई को छोड़ दे नागराज ने बताया कि सर्प योनि से पूर्व वह भी पाण्डवों के वंश का नहुष नाम का राजा था। किन्हीं कुरीतियों के परिणाम स्वरूप वह इस योनि में आ गया है। अब यदि धर्मराज युधिष्ठिर उसकी कुछ शंकाओं का समाधान दें तो वह अपनी उस सर्प योनि से मुक्त हो सकता है। कहते हैं कि धर्मराज ने उस नागराज की सभी शंकाओं का समाधान दे दिया, और वह अजगर उस योनि से मुक्त हो गया।

हिन्दू जाति की सदियों से चली आ रही कुरीतियों और कुनीतियोंके जंगल में बहुत से विशाल नाग पैदा हो गये हैं जो उसके एक दो भीमों को नहीं समूची जाति को ही निगल जाने के लिए तैयार है। यह निश्चित है कि जब तक इन कुरीतियों जन्य अजगरों की शंकाओं का समाधान नहीं होगा तब तक वे न स्वयं ही मुक्त होंगे और न वे हिंदूजाति को ही मुक्त होने देंगे।

हिन्दू जाति के इन अशक्त अंगों के बहुत से दर्द हैं, उन सभी दर्दों को मिटा देना सम्भव नहीं,किन्तु उनकी बुनियादी आशाओं-आकांक्षाओं की उपेक्षा नहीं की जानी चाहिए।

## मुस्लिम और ईसाई तन्त्र

भारत धरती ने आदि काल से सर्व धर्म समभाव की भावनाओं को अपनी प्राथमिक मान्यताओं में रखा है। यहाँ सभी को रहने विकसित होने तथा अपने-अपने धर्मके प्रचार-प्रसार की स्वतंत्रता है। किन्तु किसी राजनीति ग्रस्त संकीर्ण प्रेरणाओं के अन्तर्गत धर्म प्रचार करना तथा किन्हीं भौतिक प्रलोभनों के आधार पर किन्हीं कमजोरों की आंतरिक आस्थाओं को बदलना इस धरती के अमन से खेलना है और जान बूझ कर उसे बारूद के ढेर में बदलना है, जो किसी भी मानवीय तल पर स्वीकार्य नहीं होगा।

पीड़ितों की सेवा करना मानवता है और मानव का महान् धर्म है। यदि ऐसी सेवा विशुद्ध मानवी दृष्टि से हो तभी।

भारत में मुसलमान व ईसाई वर्ग में एक बड़ी संख्या ऐसी है जो आर्थिक शैक्षणिक व सामाजिक न्याय की दृष्टि से पिछड़े हुए हैं। बेहतर होगा कि प्रेम और सेवा के प्रहरी ये क्रिश्चियन मिशनरीज व इस्लाम के अलम्बरदार पहले अपने-अपनेसमुदायों के पिछड़ेपन और सामाजिक अन्याय की पीड़ाओं को दूर करें। जो शक्ति वे नये लोगों को अपने समुदायों में शामिल करने और उन्हें सम्भालने में लगाते हैं वही शक्ति पहले अपने पुराने लोगों की दुनिया दुरुस्त करने में लगायें। यदि वे ऐसा नहीं करेंगे तो बहुत सम्भव है कि ये पुराने पीड़ित लोग किसी बगावत को बहुत जल्दी जन्म दे देंगे।

सबसे बेहतर होगा कि हिन्दू, सिख, ईसाई और मुसलमान मिल कर देश के सभी उपेक्षितों और पीड़ितों की मानवोचित सेवा करें और भारत की धरती पर नैतिकता, विशुद्ध नागरिक भाव और सुसंस्कृतता को उभारें, उसी में सभी का भला होगा।

# यह धर्मान्तरण क्यों ?

(श्री चन्द्रपाल सिंह 'मयंक' एडवोकेट, २६१फेथफुलगंज कैण्ट कानपुर)

यह धर्म–निरपेक्ष राज्य !
फिर धर्मान्तरण रोज क्यों होता ?
लोभ और सुविधा का लालच
बीज फूट का है क्यों बोता ॥१

षडयंत्री कुछ यवन–ईसाई
दुःखी विवश जन को ललचाते !
धन–वैभव या अन्य लोभ दे
धर्म त्यागने पर उकसाते !

इस प्रकार से धर्म अन्तरण
जगह-जगह प्रतिदिन क्यों होता ?
यहाँ धर्म–निरपेक्ष राज्य
फिर धर्मान्तरण रोज क्यों होता ? २

जो बलात् यों धर्म त्यागने
पर निर्धन जन को उकसाते !
लोभ और लालच दे देकर
भीड़ हाँक कर जो ले आते !

यह अनुचित है ! इस प्रकार यों
छल–बल का नर्तन क्यों होता ?
यहाँ धर्म निरपेक्ष राज्य !
फिर धर्मान्तरण रोज क्यों होता ? ३

जो छल–बल से, जो लालच से
धर्मान्तरण यहाँ करवाते !
वे निश्चय ही अपराधी हैं !
क्यों न दण्ड वे दुर्जन पाते ?

हेय सभी विधि यह परिवर्त्तन !
धर्मान्तरण घृणित क्यों होता ?
यहां धर्म–निरपेक्ष राज्य !
फिर धर्मान्तरण रोज क्यों होता ? ४

## महान् साहित्य साधक–

# श्री बनारसीदास चतुर्वेदी

## चिर निद्रा में लीन

हिन्दी पत्रकारिता एवं साहित्य के साक्षी पुरुष पं० बनारसीदास चतुर्वेदी प्रायः पचहत्तर वर्ष तक लेखनी की उपासना करने के बाद पन-चानवे वर्ष की आयु में अपने पैतृक निवास फीरोजाबाद में गुरुवार २ मई १९८५ को चिर निद्रा में सदैव के लिये लीन हो गये। हिन्दी साहित्य में इतना प्रचुर लेखन विरले ही कर पाये हैं। ग्रामीण अञ्चल में जन्मे इण्टर तक की शिक्षा प्राप्त करके अध्यापन एवं पत्रकारिता से जीविकोपार्जन किया और सतत साहित्य सृजन में लीन रहे। राष्ट्रीय भावना से ओत-प्रोत स्वतन्त्रता सेनानी के रूप में सदैव अपनी छवि को उभारते रहे और महात्मा गांधी, दीनबन्धु एण्ड्रूज, रवीन्द्रनाथ टैगोर के निकटवर्ती रहे। क्रांतिकारी प्रिन्स क्रोपाटकिन और दीनबन्धु एण्ड्रूज का जीवन चरित्र आपकी श्लाघनीय कृतियां हैं। महापुरुषों के जीवन की रेखाकृतियों में आकर्षक उभार देकर रंग भरने में कुशल चतुर्वेदी जहां एक ओर बीस से ऊपर ग्रन्थों के रचयिता हैं वहीं महापुरुषों से लेकर सामान्य कृषक और सेवकों को एक लाख से ऊपर पत्र लिखे हैं जिनकी पंक्तियों में जीवन है और स्नेह की वर्षा है। रेखाचित्र के धनी कुशल शिल्पी बनारसीदास शुद्ध पवित्र जीवन के साथ रहे। स्वच्छता और समय की पाबन्दी आपके स्वाभाविक गुण थे।

आर्यमित्र को गौरव है कि चतुर्वेदी जी इसके भी सहायक सम्पादक रहे और फिर यहीं से 'विशाल-भारत' में गये, जहाँ सम्पादक प्रवर की ख्याति प्राप्ति की। वैसे प्रायः दस-बारह पत्रों का सम्पादन किया। अपनी लेखनी द्वारा अपने जीवन की छाप अङ्कित करने में समर्थ रहे। उनके जीवन का प्रतिबिम्ब उनकी पंक्तियां हैं।

हिन्दी साहित्य की विभूति के निधन पर आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान पं० इन्द्रराज जी ने श्रद्धांजलि अर्पित करते हुये युग लेखक की सेवाओं की सराहना की। उत्तर प्रदेश प्रतिनिधि सभा के मन्त्री तथा लखनऊ नगर डी०ए०वी० कालेज के प्रबन्धक पं० मनमोहन तिवारी ने स्वर्गीय बनारसीदास की हिन्दी सेवा की समर्पित भावना की प्रशंसा की और साहित्य तपस्वी को श्रद्धा प्रसून प्रस्तुत किये।

प्राय दो वर्ष पूर्व मुझे फीरोजाबाद में श्री चतुर्वेदी जी के दर्शन का अन्तिम लाभ प्राप्त हुआ। वैसे साहित्य सम्मेलनों तथा पं०बालकृष्ण शर्मा नवीन के सानिध्य में चतुर्वेदी जी को निकट से देखने का सौभाग्य प्राप्त रहा। अन्तिम भेंट में चतुर्वेदी जी ने आर्यमित्र को आशीर्वाद दिया और कहा कि बहुत से आर्यसमाजी लेखक अब भी उपेक्षित हैं। हरिशङ्कर शर्मा की लेखनी से प्रसूत साहित्य से ही हिन्दी जगत् अपरि-चित है। चतुर्वेदी जी का मुझे अन्तिम वाक्य स्मरण है-सम्पादक नैतिक गुणों का आदर्श बने। लेखनी का धनी हो और दूसरों को उठाने में उसकी क्षमता हो।

आर्यमित्र विनम्र भाव से पं० बनारसीदास चतुर्वेदी जी को श्रद्धां-जलि अर्पित करता है और महान् आत्मा चिर शांति में तो है ही उनके दुःखी परिवार के साथ समस्त लेखक जगत् एवं पत्रकारों की पूर्ण सहा-नुभूति है।

# नैपाल नरेश का ध्यानाकर्षण

धर्मान्तरण के समाचारों से स्पष्ट है कि नैपाल का क्षेत्र जो नैपाल गंज और बहराइच के जनपद की सीमा से मिला है, वह इस्लाम प्रचार का केन्द्र बन गया है। विगत आठ वर्ष के अन्तराल में यहां पर मौलवी नगर वृहद् मुस्लिम ग्राम का उदय हुआ है तथा अरबी मदरसों की स्था-पना हो रही है। इस क्षेत्र में पर्वतीय नेपाली थारू उपजाति के हिन्दू रहते हैं, जिनमें धर्मान्तरण का कार्य विगत वर्षों से होता रहा है। इसी क्षेत्र से भारतीय सीमा में आकर धर्मान्तरण को प्रसार तथा बल दिया जाता है और फिर उसी नेपाली क्षेत्र में वापस चले जाते हैं।

ईसाई मिशनरी और तबलीगी मुसलमान जिस क्षेत्र में प्रचार करते हैं वहां अपनी धार्मिक बस्ती बसाते हैं। वही नेपाल में हो रहा है। उस क्षेत्र का नेपाली परगनाधिकारी भी निश्चेष्ट है और काठमाण्डू राज-धानी में सही रिपोर्ट नहीं भेज सका है। वास्तव में इस्लामी धर्मान्तरण और मौलवी नगर की स्थापना नेपाल के लिये भविष्य में खतरा बन सकता है।

आर्यमित्र प्रमुख उत्तरप्रदेशीय और सार्वदेशिक आर्य नेताओं से अनुरोध करता है कि वह नेपाल नरेश और वहां के प्रशासन को राज्य के एक छोर पर जहां से बहराइच आदि में जाने की सुविधा है इस्लामी करण का केन्द्र बन रहा है, भविष्य की व्यापक परिस्थितियों से अवगत कराये। आर्य जनों का एक प्रतिनिधि मण्डल नैपाल नरेश वहां के गृह मन्त्री और राज्य के धर्माधिकारी से मिले। यदि इस दिशा में कोई प्रयास हो रहा है तो शुभ है उसे तीव्र किया जाय। यदि नहीं तो तुरन्त नेपाल नरेश का ध्यानाकर्षण किया जाय, साथ ही महन्त अवैद्यनाथ शंकराचार्यों और प्रमुख विश्व हिन्दू परिषद् के नेता भी इस दिशा में सक्रिय हो जो जनहित में आवश्यक हैं।

## आर्यजन भ्रम में न पड़ें

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश द्वारा निष्कासित श्री खेमसिंह आर्य ने एक सूचना मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा की हैसियत से प्रकाशित की है कि १८ तथा १९ मई १९८५ को आर्यसमाज ब्रह्मपुरी मेरठ में आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का साधारण अधिवेशन होगा। यह समाचार भ्रामक और बहकाने वाला है। आर्यजन भ्रम में न रहें। आर्य प्रतिनिधि सभा का कोई अधिवेशन मेरठ में नहीं है।

मेरठ में आर्य महासम्मेलन (दयानन्द निर्वाण शताब्दि) १८, १९ व २० मई १९८५ को सभा प्रधान श्री इन्द्रराज जी के प्रयासों से हो रहा है। उसमें अधिक से अधिक संख्या में आर्यजन पहुंच रहे हैं। १९ मई को आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० की अन्तरङ्ग सभा की बैठक भी आर्यसमाज बापरनगर में होगी।

मनमोहन तिवारी
मन्त्री आर्यप्रतिनिधि सभा उ० प्र०

फीरोजाबाद चतुर्वेदी जी का निवास स्थान है वहां उनके स्मारक स्वरूप भव्य हिन्दी-भवन का निर्माण हो तथा उनकी प्रज्वलित मशाल ज्वलन्त रखी जाय। —आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०

## आर्य विचारों से प्रभावित
# श्री प्रभात कुमारजी एडवोकेट

आर्य जगत् को परिचय देते हुए हर्ष है कि उत्तर-प्रदेश के उच्च न्यायालय इलाहाबाद के अनुभवी एवं वयोवृद्ध एडवोकेट श्री प्रभात कुमार जी का बाल्यकाल का निर्वहन एवं शिक्षा आर्य समाज के वातावरण में हुई। गुरुकुल वृन्दावन के आप छात्र रहे और एडवोकेट होने के बाद जहाँ एक ओर आप अपने व्यवसाय में अग्रणी रहे, वहीं विचार से आर्य जीवन पद्धति में व्यवहारी एवं समर्थक रहे तथा सदैव आर्य समाजों की शक्ति भर सेवा करते रहते हैं। श्री प्रभात कुमार जी के सद्व्यवहार एवं समाज सेवोन्मुखी होने के कारण आपका प्रदेश के एडवोकेट अधिवक्ताओं में भी पूर्ण समादर है।

हमें लिखते हुए प्रसन्नता है कि आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश को सदैव आपने कानूनी परामर्श एवं सहायता दी और समाहित में न्यायालय में भी अपना समय दिया। अभी कुछ समय पूर्व आर्य समाज से निष्कासित और आर्योचित कार्यों से विमुख जनों ने मुरादाबाद में एक अभियोग भारतीय दण्ड विधान की धारा १९० के अन्तर्गत प्रस्तुत किया। जिससे सभा के अधिकारी और सदस्यगण कठिनाई मे फँसे गये थे। अपनी जमानत कराते घूमते। परन्तु जब इसकी सूचना श्री प्रभात कुमार जी अधिवक्ता को मिली वे तुरन्त अपने उदार स्वभाव वश हमारे सहायक हुये तथा उस मामले में उच्च न्यायालय से स्थगन आदेश सभा के हित में प्राप्त किया।

हम प्रभातकुमार जी के प्रति आभारी हैं और आशा है कि भविष्य में भी उनकी सेवायें आर्य समाज के हित मे प्राप्त होती रहेंगी। प्रभु शक्ति दे कि अधिवक्ता जी 'जीवेम शरदः शतम्' को चरितार्थ करें। हम प्रयास कर रहे हैं कि हमारे पाठकों को उनके विचार पूर्ण सामाजिक एवं विधि विषयक लेख पढ़ने को मिलें।

# आदेश

कु० ध्रुवपाल सिंह 'अटल' सुपुत्र श्रीयुत् ठा० महावीर सिंह जी, आर्य्य सभासद आर्य समाज मैनपुरी (स्थायी पता—खरपरी, मैनपुरी), को आर्य प्रतिनिधिसभा उ० प्र० की ओर से जनपद-फर्रुखाबाद, इटावा तथा मैनपुरी की आर्य उप-प्रतिनिधि सभाओं, आर्य समाजों तथा आर्य शिक्षण संस्थाओं आदि का अवैतनिक निरीक्षक नियुक्त किया जाता है।

निरीक्षक महाशय का कर्त्तव्य होगा कि—

१— वह उक्त समाजों तथा संस्थाओं आदि का निरीक्षण तथा उनके आय व्यय का सम्परीक्षण करके अपनी आख्या से सभा को अवगत करावें।

२- वह उक्त सभाओं तथा समाजों के वार्षिक चित्र प्राप्त करें तथा उन पर देय वार्षिक दशांश, सूदकोटि, प्रतिनिधि शुल्क, आर्य मित्र ग्राहक शुल्क तथा सब प्रकार के दान और चन्दा विधिवत प्राप्त करके सभा को भेजें।

३— वह असम्बद्ध आर्य समाजों को सभा से सम्बद्ध कराने, नवीन आर्य समाजों और आर्य संस्थाओं को स्थापित करने तथा आर्य मित्र के ग्राहक बनाने में योगदान करें। निष्क्रिय आर्य समाजों को सक्रिय तथा आर्यमित्र के अनियमित ग्राहकों को प्रेरित करके उन्हें नियमित बनाने का सफल प्रयास करें।

४— यदि कोई उनके कर्त्तव्य-पालन में बाधा उत्पन्न करे तो वह उनके विरुद्ध सभा की अनुमति लेकर, नियम के अनुसार अनुशासन की कार्यवाही करें।

५— वह सभा के उन कार्यों को भी करेंगे जिनके लिये सभा उन्हें समय-समय पर आदेशित करेगी।

— इन्द्रराज प्रधान आर्य प्रतिनिधि
सभा उत्तर प्रदेश लखनऊ

# वेद मनन

(पृष्ठ ३ का शेष)

(१) जड़ देवता (२) चेतन देवता। अग्नि, वायु, जल, सूर्य चन्द्रमा आदि जड़ देवता हैं। वे स्वभाव से सदैव निष्पाप होते हैं। अग्नि को तो पावक कहा ही गया है। ये देवता निरन्तर दुरित-प्रदूषण को दूर करते रहते हैं। स्वभाव से ही पवित्रता फैलाते रहते हैं।

शतपथ ब्राह्मण के अनुसार— 'विद्वांसो वै देवाः' विद्वानों को परोपकारी व्यक्तियों को भी देव कहा गया है। विद्वान् लोग सदैव देते रहते हैं। देने से ही उनको देवता कहते हैं। दान व्यक्ति को पवित्र करता है, ज्ञान भी व्यक्ति को निष्पाप बनाता है। गीतामें योगीराज कृष्ण लिखते हैं—

'न हि ज्ञानेन सदृशं पवित्रमिह विद्यते'।

ज्ञान के सदृश दुनिया में कोई पवित्र वस्तु नहीं है। ज्ञान, विज्ञान से युक्त व्यक्तियों को ही देव कहा गया है निःसन्देह देवकोटि के लोग निष्पाप होते है।

घरमें पचायतन की पूजाके विषय में स्वामी दयान्दजी लिखते हैं माता, पिता, आचार्य, अतिथि, पत्नी के लिए पति और पति के लिए पत्नी ये पाँच देवता घर में वास करते हैं। निश्चित रूपेण ये देवता भी निष्पाप होते हैं। माता, पिता का सन्तान के निर्माण में कितना तप होता है, आचार्य चरित्र की शिक्षा देकर व्यक्ति का निर्माण करता है अतिथि गृहस्थ में आतिथ्य स्वीकार कर गृहस्थियों का अत्यन्त कल्याण करता है। राम जैसा पति देवता है और सीता जैसी पत्नी देवी हैं। ये पाँचों देवता भी सदैव निष्पाप रहते हैं।

आईए! गौवों और देवताओं के सानिद्धय से अपने जीवन में, पवित्रता, परोपकारवृत्ति और निष्पापता का आधान कर अपने जीवन को सफल करें और संसार का हित सम्पादन कर सब प्राणियों को सुखी, शान्त और आनन्द से पूरित करें।

—आर्य समाज मुस्करा (हमीरपुर) का वार्षिकोत्सव ७ से ८ अप्रैल तक समारोह से मनाया गया। हरस्वरूप व्यास मन्त्री

—जिला आर्योप्रतिनिधि सभा उन्नाव के तत्वावधान में २५, २६ अप्रैल को मकूर ग्राम में यज्ञ एवं वेद प्रचार किया गया। मन्त्री

# वेदोपनिषद् काव्यमाला (५)

(यजुर्वेद का चालिसवां अध्याय, ब्रह्म-सूक्त, ईशोपनिषद्)

(श्री चन्द्र भूषणसिंह 'सुमन' बी.ए., वेदविशारद, परास, गोण्डा)

काम क्रोध रिपु का हो मर्दन, करौं सदा सतकर्म उपर्जन।
कीजै नाथ बुराई दूरी, भद्र भाव बाढ़े भरपूरी।
हे अखिलेश तुम्हार सहारा, तुमहिं छोड़ि केहि जाऊं द्वारा।
तुमसे बड़ा जगत् नहिं कोई, भूत भविष्यत काल न होई।
हमको है तेरो बिश्वासा, तजो न शरणागत, मैं दासा।
जलहिं बीच मैं मरूं पियासा, तेरे दर्शन बैठा पासा।
प्रभु अज्ञान आवरण मोपर, ताको शीघ्र हटाओ ऊपर।
कामधेनु सुख देन को त्यागी, खोजौं आक कहाँ पय लागी।
तुमको छोड़ि सहाय न पाऊँ, जिमि जहाज पंछी फिर आऊँ।
तुमहिं जानि समरथ सबलायक, आयऊँ शरण संतसुखदायक।
प्रभु तुमको सत बार प्रणामा, करहु मोर सब पूरन कामा।
मानस रोग सतावहिं मोहीं, दूर करहु हमसे प्रभु ओहीं।
परम कृपामय कीजे सोई, मेरो हित जेहि विधि से होई।
मोर तोर बहुतक है नाता, पिता पुत्र भावहिं मोहि माता।
मैं अल्पज्ञ न मुझको ज्ञाना, चाहौं भक्ति विमल उर ज्ञाना।
चार पदारथ दीजे मोहीं, अर्पण करूं कर्म सब तोहीं।

अग्नी ले चल सुपथ पर, दीजै दुरित बहाय।
नमस्कार तुमको बहुत, कहूं कहाँ तक गाय ॥१६

हिरण्मयेन पात्रेण सत्यस्यापिहितं मुखम्।
योऽसावादित्ये पुरुषः सोऽसावहम्। ओ३म् खं ब्रह्म ॥१७॥

मन्त्र मांहि वर्णन है जैसा, प्रभु को रूप जानिये वैसा।
यह तो है परमेश्वर बानी, सुनहु ध्यान दै बुद्धि सयानी।
मैं ज्योतिमय सबका शिक्षक, पालन कर्ता जग का रक्षक।
हिरण्य पात्र सत्यहिं मुंह ढाका, मैं अनुपम सब जगसे बांका।
प्रकृति आवरण को मैं खोलूं, जो मैं यहाँ सूर्य सोइ डोलूं।
सकल लोक तारागण माहीं, मैं पूरण परमातम वाहीं।
मैं अकाश सम जग में व्यापक, जानै वही जो मेरा जापक।
मैं ही करूं जगत की सृष्टी, अति महान गुण कर्महिं वृष्टी।
ॐ नाम मम सबसे प्यारा, अन्य नाम कर्महिं आधारा।
तजै कपट छल छिद्र दुरावा, भक्त सोई ज्ञानहिं मोहि पावा।
ताको करौं अविद्या दूरी, उर प्रकाश आतम भरपूरी।

मैं फलदाता साक्षी, सकल जगत आधार।
वेद ज्ञान शुभ कर्म कर, होवे बेड़ा पार ॥१७॥

मेरो मन कल्यान जो चाहो, प्रभु आज्ञा की राह पै आओ।
भेष धरे कछु काम न होई, जानै भेद ज्ञान जब होई।
भञ्जन दुःख दरिद्र निवारा, कुञ्जर कीटहिं देत अहारा।
अस प्रभु छांड़ि भजै जो आना, कारिखमुख तेहि माहिं लगाना।
निज पति बंचक कामिनि कोई, सो मति मन्द फजीहत होई।
जो प्रभु की नहिं भजन कराहीं, ऐसे नरन की उपमा याहीं।
करिये कर्म शास्त्र अनुसारा, श्वासा जप प्रभु नाम उदारा।
सुमिरन ॐ करो जिमि गाई, चरत फिरत शिशु बिसरि न जाई।
बीती जाय उमर सब तेरी, धरिये ध्यान न करिये देरी।

दोहा—दृढ़ता से करना दमन, पँच इन्द्रिय का राग।
इनके प्रेरक वस्तु का, करहु एकदम त्याग ॥
परमदेव जो जगतपति, परमेश्वर जेहि नाम।
चन्द्रभूषण को ईश सो, करै विश्व प्रणाम ॥

—०—

# उद्बोधन

हर पल प्रभु तव ध्यान रहे हम अपना जन्म गंवायें नहीं।
ऐसा कर्म करें हम निसिदिन फिर बन्धन में आयें नहीं।
बहुत जनम नाहक में बीते अबकी वृथा में जाये नहीं।
बड़े भाग्य ये नर तन पाया, पुनः पुनः मिल पाये नहीं।

भय निद्रा मैथुन आहारहिं, नर पशु दोनों एक सम है।
ज्ञान धर्म लहि उत्तम बनिये नहीं तो जीवन पशुसम है।
काव्य शास्त्र में समय बिताये बुद्धिमान सुन्दर तम है।
निद्रा कलह व्यसन में बीते मूरख सो गति न्यूतम है।

ज्ञान की जिनको चाह नहीं उनके लिए क्या शास्त्र करे।
आँख नहीं जेहि ज्योती प्यारे दर्पण सूरज वृथा धरे।
सोच समझ कर चलो मुसाफिर विषय शत्रु है पीछे परे।
"चन्द्रभूषण" हित इसमें समझो ओ३म् सहारो नाहिं डरे।

# निर्वाचन

आर्यसमाज टांडा (फैजाबाद)
प्रधान श्री मिश्रीलाल आर्य
मन्त्री श्री विश्वमित्र शास्त्री
कोषाध्यक्ष श्री लुकमान आर्य

आर्यसमाज ज्वालापुर (सहारनपुर)
प्रधान श्री जगदीशचन्द्रजी जौहरी
मंत्री श्री इन्द्रदेवजी तिवारी
कोषाध्यक्ष श्री जयन्ती प्रसाद

आर्यसमाज चेम्बूर, बम्बई
प्रधान श्री जयदेव आर्य
मंत्री श्री देवव्रत शास्त्री
कोषाध्यक्ष श्री भगवानदास चाँदना

आर्य समाज शाहजहाँपुर
प्रधान श्री ब्रह्मदत्त जी
मंत्री श्री ओम प्रकाश बाजपेयी
कोषाध्यक्ष श्री जगदीश लाल

आर्यसमाज मुरादनगर
प्रधान श्री रामफल गुप्त
मन्त्री श्री दामोदरदास आर्य
कोषाध्यक्ष श्री ओम प्रकाश

आर्य स्त्रीसमाज जमुनियाबाग (फैजाबाद)
प्रधाना श्रीमती कौशल्या आर्या
मन्त्राणी श्रीमती दयावती गुप्ता
कोषाध्यक्ष श्रीमती कांति वर्मा

आर्यसमाज कर्णपुर दत्त (फर्रुखाबाद)
प्रधान श्री उदयपाल सिंह जी
मंत्री कृष्णपाल सिंह जी
कोषाध्यक्ष श्री धर्मपाल सिंह जी

आर्यसमाज आर्यनगर गाजियाबाद
प्रधान श्री पं. छेदालाल जी शर्मा
मन्त्री श्री नारायण दास जी
कोषाध्यक्ष श्री हरीदयालजी

आर्यसमाज मंदिर सिकन्दराबाद
प्रधान श्री राम स्वरूप जी आर्य
मंत्री श्री जगदीश प्रसाद कौशल
कोषाध्यक्ष श्री दुर्गाप्रसाद जी

# दक्षिण अफ्रीका नैटाल में

## १४' १५, १६ दिसम्बर १९८५ को आर्य महासम्मेलन की तैयारी

दिल्ली। सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के कार्यालय से प्रसारित एक सूचना के अनुसार दिनांक १४, से १६ दिसम्बर, १९८५ को नैटाल दक्षिणा अफ्रीका में अन्तर्राष्ट्रीय आर्य महासम्मेलन की घोषणा की गई है। इस अवसर पर वैदिक धर्म के सार्वभौम सिद्धांतों के महान् विद्वानों के विचार सुनने एवं गोष्ठियों का आयोजन किया जा रहा है। इसके अतिरिक्त विश्व के विभिन्न देशों में रहनेवाले हिन्दुओंके साथ सांस्कृतिक एवं धार्मिक संबंधों को प्रगाढ़ करने की योजनाओं पर वहां विचार किया जायेगा। सार्वदेशिक सभा इस आयोजन में अपना विशेष सहयोग देकर विश्व के आर्यों के सम्मुख एक ठोस सक्रिय एवं व्यावहारिक योजना रखेगी। 　　　　सच्चिदानन्द शास्त्री

प्रचार विभाग, सार्वदेशिक सभा, दिल्ली

# श्री बनारसी दास चतुर्वेदी का निधन

फीरोजाबाद के सुप्रसिद्ध साहित्यकार हिन्दी के ख्यात प्राप्त लेखक भू० पूर्व सांसद् और आर्य मित्र के भूतपूर्व सह संपादक श्री बनारसीदास जी चतुर्वेदी का २ मई को फीरोजाबादमें निधन हो गया। वे ९३ वर्ष के थे। चतुर्वेदी जी का जन्म २४ सितम्बर १८९२ को फीरोजाबाद में हुआ था। आपके पिता श्री गणेशी लाल चतुर्वेदी फीरोजाबाद के पास गौंछमें अध्यापक थे। चतुर्वेदी जी ने आगरामें इन्टर तक की शिक्षा प्राप्त की, अध्ययन कालमें आप आगराके चतुर्वेदी बोर्डिङ्ग हाउस में रहते थे। पढ़ाई समाप्त कर आप स्वतन्त्रा संगाम में कूद पड़े, और महात्मा गांधी के अनुयायी बन गए. आप वर्षों महात्मा जी के साथ आश्रम में रहे। कुछ वर्ष आप इन्दौरमें उत्तर प्रदेशके भूतपूर्व मुख्यमन्त्री श्री डा०सम्पूर्णा नन्द जी के साथ एक कालेज में पढ़ाते रहे। डा० सम्पूर्णा नन्द जी आप के घनिष्ट मित्र थे। श्री रवीन्द्र नाथ टैगोर, दीनबन्धु श्री एफ एड्रूज, सी बाई चिन्तामणि, गणेश शंकर विद्यार्थी आदि नेताओं से विशेष सम्बन्ध था सन् १९२७ में आप आगरा में डा० हरिशंकर शर्मा के समय आर्य मित्र के सहायक संपादक रहे। उन्हीं दिनों कलकत्ता से श्री रामानन्द चट्टोपाध्यायने 'विशाल भारत' मासिकपत्र का प्रकाशन प्रारम्भ किया। अतः श्री डा० हरिशंकर शर्मा कविरत्न की प्रेरणा से आप विशाल भारत के सम्पादक होकर कलकत्ता चले गए। आपके सम्पादनकाल में विशाल भारत खूब चमका। आपने प्रवासी भारतीयों के लिये बहुत कार्य किया। विशाल भारत बन्द होने पर आप टीकम गढ़ चले गए, और वहां से राज्य सभा में चुने गए। फिर दिल्ली में रहे। आपने देश की स्वतन्त्रता में बलिदान होने वाले शहीदों के घर वालों को सरकार से पर्याप्त सहायता दिलाई थी, आपकी लिखी पुस्तकों में प्रवासी भारतवासी, विश्व की विभूतियां आदि हैं। आपने अपने पीछे दो पुत्र पौत्र छोड़े हैं। आपके निधन से पुरानी पीढ़ी का उच्चतम साहित्यकार उठ गया। 　　　　नारायण प्रिय

आर्य समाज मन्डी बांस ( मुरादाबाद ) का निर्वाचन
प्रधान श्री सतीश चन्द्र एडवोकेट
मन्त्री श्री सुधीर कुमार
कोषाध्यक्ष श्री राधेरमन

# गुरुकुल विश्व विद्यालय वृन्दावन में कुलपति महोदय का स्वागत

दिनांक २८/४/८५ को श्रीमती सन्तोष कुमारी कपूर एम० एल० सी नागरिक परिषद की अध्यक्षा-आर्य प्रतिनिधि सभा उ० प्र० की उप प्रधाना एवं गुरुकुल वृन्दावम की कुलपति महोदया गुरुकुल पधारीं। छात्रों अध्यापकों तथा अधिकारियों ने गुरुकुल में आपका स्वागत किया।

इस अवसर पर सभा के कोषाध्यक्ष श्री पण्डित चन्द्रकिरण जी व सभा उप प्रधान श्री धर्मेन्द्र सिंह जी बैंक मैनेजर, श्री जयकुमार जी मुद्‌गल श्री ध्रुवपाल जी मैनपुरी उपस्थित थे। गुरुकुल के सभी विभागाध्यक्षों ने मान्या कुलपति महोदया व आगन्तुक महानुभावों को माल्यार्पण किया। साथ ही सभी वक्ताओं ने एक स्वर से श्री स्वामी कर्मानन्द जी को इस समय को लानेके लिये धन्यवाद दिया। स्वामी जी के कार्य की प्रशंसा की। अध्यक्षीय पद से बोलते हुए मान्या कुलपति महोदया ने हम सभी कुलवासियों को इस बात के लिये आश्वस्त किया कि मैं समय-समय पर आकर अपनी शक्ति व सामर्थ्य के साथ संस्था को प्रगति के पथ पर ले जाने के लिए पूरा-पूरा प्रयास करूंगी। साथ ही अपने निजी कोष से गुरुकुल सहयतार्थ १०००) एक हजार रुपया दान रूप में देने का वचन दिया। अन्त में गुरुकुल के धर्माध्यक्ष श्री पं० तेजपाल जी शास्त्री ने कुलमाता की ओर से धन्यवाद दिया, साथ ही कुल की गरिमा को बनाये रखने के लिये श्री स्वामी कर्मानन्द जी के कार्यों में सहयोग देने की प्रेरणा दी। 　　　　वेद प्रकाश आर्य

आश्रमाध्यक्ष गुरुकुल विश्वविद्यालय वृन्दावन

# त्याग मूर्ति राजा महेन्द्र प्रताप का सातवां निर्वाण दिवस

दिनांक २९-४-८५ को गुरुकुल विश्वविद्यालय वृन्द्रावन परिसर में सभी कुलवासियों ने दानवीर स्वतन्त्रता सेनानी तथा सच्चे देश भक्त राजा महेन्द्र प्रताप के सातवें निर्वाण दिवस पर एक विशाल सभा का आयोजन किया गया। जिसमें कई वक्ताओं ने अपने हृदय उद्‌गार पूजनीय स्वर्गीय राजा महेन्द्र प्रताप की स्मृति में व्यक्त किये। श्री स्वामी कर्मानन्द जी ने अन्त में उन महान् कृतियों का उल्लेख करते हुये राजा जी के कार्यों पर प्रकाश डाला साथ ही यह भी बताया कि यह सभी भूमि राजा जी की देन है जिसमें गुरुकुल विश्व विद्यालय वृन्दावन फलफूल रहा है। 　　　　तेजपाल शास्त्री

# सूचना

मातृ मन्दिर कन्या गुरुकुल डी० ४५--१२९ नई बस्ती रामापुरा वाराणसी आर्ष पद्धतिपर स्त्री शिक्षा की एक मात्र संस्था है। प्रारम्भिक कक्षाओं से लेकर उपाधि कक्षाओं तक की शिक्षण व्यवस्था है—उपदेशकों उग्रवंयी पीड़ित तथा गैस पीड़ित परिवार की कन्याओं की शिक्षा का विशेष दायित्व संस्था लेने को तय्यार है। नवीन प्रवेश प्रारम्भ हैं। सम्पर्क कीजिये। 　　　　डा० पुष्पावती-अध्यक्षा

—आर्य समाज अडींग मथुरा ने श्री स्वामी कर्मानंद जी के ऊपर प्राण घातक हमले की निन्दा की है। सरकार से प्रार्थना है कि अपराधियों को कठोर दण्ड देना चाहिये। 　　　　मन्त्री

## आवश्यक सूचना

प्रदेश की समस्त जिला सभाओं के अधिकारियों को सूचित किया जाता है कि सभा से समस्त जिला सभाओं को वार्षिक चित्र भेजे जा चुके हैं। तथा वर्ष १९८४ के कार्य विवरण भेजने के लिये सूचना भी भेजी जा चुकी है। अभी तक जिला सभाओं से वार्षिक वृतांत प्राप्त नहीं हुये हैं। कृपया अति शीघ्र भेजने का कष्ट करें। जिससे वार्षिक वृतांत में शामिल किये जा सकें। यह वृतांत शीघ्र सभा को प्राप्त होना आवश्यक है, अन्यथा वार्षिक वृतांत में शामिल नहीं हो सकेगा। जिन सभाओं को किसी कारण वार्षिक चित्र न प्राप्त हुए हों वे सभा कार्यालय को सूचित कर तुरन्त मंगा लें।

मन मोहन तिवारी सभा मंत्री

# निर्वाचन

आर्य सामज अशोकनगर पीलीभीत
श्री स्वयं प्रकाश जी प्रधान
श्री धर्मवीर जी मन्त्री
श्री हरिश्चन्द्र जी कोषा०

आर्य समाज स्योहारा (बिजनौर)
श्री चौ० रणवीर सिंह जी प्रधान
श्री डा० सन्तराम जी मंत्री
श्री सुनिल कुमार जी कोषा०

आर्य समाज टूण्डला (आगरा)
श्रीमती कोमल तायल प्रधान
श्री हरचरन शर्मा मंत्री
श्री राजा बाबू लेखा परीक्षक

आर्यसमाज खेड़ाअफगान सहारनपुर
श्री वेद प्रकाश जी प्रधान
श्री आदित्य प्रकाश मन्त्री
श्री साधूराम जी कोषा०

आर्य समाज मैकानी खीरी
श्री बाबू राम प्रताप सिंह प्रधान
श्री छेदी प्रसाद जी मन्त्री
श्री डा० सुख सागर वर्मा कोषा०

जिला आर्यो प्रतिनिधि सभा बलिया
श्री कृष्ण प्रताप नारायण प्रधान
श्री इन्द्रदेव सिंह 'साहित्यरत्न मंत्री
श्री सुदर्शन सिंह जी कोषा०

आर्य समाज सहतवार (बलिया)
श्री केदार प्रसाद आर्य प्रधान
श्री सुदर्शन सिंह जी मन्त्री
श्री पद्मदेव शर्मा कोषा०

आर्य समाज शाहगंज आगरा
श्री राजेन्द्र प्रसाद कुलश्रेष्ठ प्रधान
श्री ताराचन्द आर्य मंत्री
श्री मदन मोहन वर्मा कोषा०

आर्य महिला समाज शाहगंज आगरा
श्रीमती किरन देवी आर्या प्रधाना
श्रीमती राजकुमारी देवी मंत्राणी
श्रीमती उमा देवी गोयल कोषा०

आर्य वान प्रस्थ आश्रम ज्वालापुर
श्री जनदीश चन्द्र जौहरी प्रधान
श्री रुद्रदेव जी तिवारी मन्त्री
श्री जयन्ती प्रसाद जी कोषा०

आर्य समाज निरन्जनपुर सहारनपुर
श्री जगपाल सिंह प्रधान
श्री धमवीर सिंह आर्य मन्त्री
श्री बालचन्द जी कोषा०

आर्य समाज गोलागोकरण नाथ
प्रधान श्री डा० गिरधारीलालआर्य
मन्त्री श्री हरवंशलाल
कोषा० श्री राम सुचित शुक्ल

आर्य समाज आयुध निर्माणी गाजियाबाद
प्रधान श्री माया प्रकाश
मन्त्री श्री आनन्द स्वरूप
कोषा० श्री हरिनन्दन

तपोवन आश्रम देहरादून
प्रधान श्री रामलाल नारंग
मन्त्री श्री देवदत्त बाली पत्रकार
कोषा० श्री विश्वम्भर नाथ

आर्य समाज प्रेमनगर (देहरादून)
प्रधान श्री डा० आदर्श कुमार
मन्त्री श्री महेन्द्र प्रताप सिंह
कोषा० श्री प्रेम कुमार शर्मा

आर्य समाज कंकर खेड़ा (मेरठ)
प्रधान श्री मनोहरलाल गांधी
मन्त्री श्री राम स्वरूप विमल
कोषा० श्री राम शरण

आर्य समाज गाजीपुर
प्रधान श्री रमाकांत
मन्त्री श्री जयकरण आर्य
कोषा० श्री मुख्तीराम

आर्य समाज रानी मंडी इलाहाबाद
प्रधान श्री प्रेमनाथ
मन्त्री श्री कु० शेखर कुमार
कोषा० श्री रमेश चन्द्र

## आवश्यक सूचना

### कृपया अपना ग्राहक नम्बर अवश्य देखिये

आर्य मित्र के निम्न सदस्यों का शुल्क १५ मई १९८५ को समाप्त हो गया है। वी.पी भेजने में ४-५० अधिक पोस्टेज लगते हैं इसलिए सदस्यों से प्रार्थना है कि वे अपना शुल्क १५ दिन के अंदर १६) मनीआर्डर द्वारा अवश्य भेज दें ताकि वी.पी. न भेजी जाय। जिन ग्राहकों की तरफ अब तक मूल्य शेष है, वे भी शीघ्र ही १६) भेज दें अन्यथा उनके नाम भी वी. पी. भेजी जायेगी। अगर समय के अन्दर रुपया न आया तो वी. पी भेजने के लिए हमें बाध्य होना पड़ेगा। कृपया अपने-अपने ग्राहक नम्बर नोट कर लें, नम्बर नीचे लिखे जाते हैं।—

८९१, ११५९, २५२८, २५४७, २७५४, ३३५४, ३६७८, ४४१२ ४५१६, ४७९७, ५२३३, ५५७९, ६१३१, ६१३९, ६१८८, ६४२३, ६५१२, ६६६५, ८१८९, ८३३३, ८५८६, ९१२६, ९१२९, ९१३९, ९४४७, ९४५५, ९८९०, ११११४, ११५९८, ११२०४, ११६००, ११६०६, ११६३३, ११९१८, १२१८८, १२१९५, १२६५९, १२८८६, १२८८९, १२८९३, १२८९४, १२८९५, १२९००, १२९०४, १२९०५' १२९१०, १३११०, १३११२, १३११३, १३११४, १३११५, १३११६, १३११७, १३११८, १३११९, १३१२०। विनीत—

व्यवस्थापक



## आर्य जगत्

—आर्य समाज सराय लोका (जौनपुर) का वार्षिकोत्सव १५-१६ अप्रैल को सम्पन्न हुआ।

मन्त्री

—बारी थाना, उन्नाव में श्री रामलखन पंकज के पुत्र और पुत्री का मैंने मुंडन संस्कार कराया भजनोपदेश भी किया।

श्री सीताराम आर्य

—आर्य समाज मझोला का उत्सव ८ से १० अप्रैल तक मनाया गया। मन्त्री

—आर्य उप प्रतिनिधि सभा जनपद बरेली का वार्षिक अधिवेशन दिनांक २६ मई रविवार को आर्य समाज मन्दिर जगतपुर बरेली में होगा। मन्त्री

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
वा० वैशाख २८
ज्येष्ठ कृष्ण ३० रविवार
१९ मई १९८५ ई०




उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुखपत्र

१२६४६-श्री पुस्तकालयाध्यक्ष
गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय
हरिद्वार

## उत्सव—

—आर्यसमाज कुठिला ( हरदोई ) का वार्षिकोत्सव १३ एवं १४ जून को मनाया जायेगा। —नेमप्रकाश आर्य मंत्री

### आर्यसमाज ससौर

—आर्यसमाज ससौर (बिजनौर) का वार्षिकोत्सव २८, २९, ३० सितम्बर एवं १ अक्टूबर को मनाया जायगा। —मन्त्री

—श्री धर्मवीर जी विद्यालङ्कार अशोकनगर पीलीभीत की प्रेरणा से आर्यसमाज बेनीपुर, आर्यसमाज खांडेपुर आर्यसमाज बिलसंडा के उत्सव दि० २५ मई से १९, २० जून तक मनाये जायेंगे।

—मन्त्री आर्यसमाज बिलसंडा

### गुरुकुल बुराणी दिल्ली

—श्री राधेश्याम वैदिक योगाश्रम गुरुकुल बुराणी, दिल्ली का प्रथम वार्षिकोत्सव दि० २४ से २६ मई तक मनाया जायेगा।

—स्वामी सत्यवेश मंत्री

### आर्यसमाज भगवानपुर

आर्यसमाज भगवानपुर (सहारनपुर) का वार्षिक उत्सव ३१ मई से २ जून तक मनाया जायगा। —मंत्री

—२५ अप्रैल को आयु० कौशल्यादेवी सुपुत्री श्री महावीरसिंह राणा निरपुड़ा (मेरठ) का पाणिग्रहण संस्कार चि० अमरपाल पुत्र श्री लखमीचन्द दरगाहपुर (मुजफ्फरनगर) के साथ वैदिक रीत्यनुसार श्री धनकुमार आर्य विद्यावाचस्पति के पौरोहित्य में सम्पन्न हुआ।

—अभयदेव वानप्रस्थी

—आर्यसमाज बर्रानपुरवा, कानपुर का वार्षिकोत्सव २९ से ३१ अप्रैल तक समारोह से मनाया गया। —सन्तरामसिंह मंत्री

—आर्यसमाज मैलानी ( खीरी ) के सौजन्य से एक अनाथ हरिजन बालिका का विवाह संस्कार श्री लखनलाल खुटार ( शाहजहांपुर ) के साथ दिनांक २३ मार्च को डा० सुखसागर वर्मा जी के पौरोहित्य में पूर्ण वैदिक रीति से सम्पन्न हुआ। —मंत्री

—आर्यसमाज फीरोजाबाद ने हिन्दी संसार के मूर्धन्य विद्वान् संपादक श्री बनारसीदास जी चतुर्वेदी एवं श्री मूदेव जी शास्त्री के निधन पर गहरा दुःख प्रकट किया है। परमपिता परमात्मा दिवंगत आत्माओं को शांति एवं शोक संतप्त परिवारों को धैर्य धारण करने की शक्ति दें।

—ओंकारदत्त मन्त्री

—दिनांक ३०, ३१ मार्च एवं १ अप्रैल को आर्यसमाज मांडे वांस सहारनपुर का वार्षिकोत्सव समारोह से मनाया गया। —मंत्री

—गुरुकुल कण्वाश्रम कलालघाटी कोटद्वार (पौढ़ी) में १४ से २३ जून तक आर्य युवक प्रशिक्षण शिविर का आयोजन ब्रह्मचारी आर्य नरेश की अध्यक्षता में किया गया है। इन्हीं दिनों श्री स्वामी जगदीश्वरानन्द जी की देख-रेख में योग शिविर का भी आयोजन किया जा रहा है।

—चन्द्रमोहन आर्य

## श्रद्धेय श्री लाला रामगोपाल शालवाले का अभिनन्दन

दिल्ली ७ मई ८५—सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा के यशस्वी प्रधान श्रद्धेय श्री लाला रामगोपाल शालवाले के सम्मान में आगामी १-२ जून, १९८५ को प्रस्तावित अभिनन्दन समारोह कतिपय कारणों से स्थगित करना पड़ रहा है। इस अभिनन्दन समारोह के आयोजकों की तैयारियां चल रही हैं और समारोह की भावी तिथियों की निश्चित घोषणा शीघ्र ही की जायगी। डा० आनन्दप्रकाश

संयोजक—अभिनन्दन समारोह समिति

## थलीसैण गढ़वाल में आर्य सम्मेलन

गढ़वाल वेद प्रचार समिति देहरादून के तत्वावधान में आर्य समाज चौपड़ाकोट गढ़वाल के सहयोग से ३०-३१ मई १९८५ को थलीसैण गढ़वाल में एक आर्य सम्मेलन आयोजित किया गया है जिसमें आर्यजगत के ख्यातिलब्ध विद्वान् एवं भजनोपदेशक पधार रहे हैं। इस सम्मेलन का उद्देश्य गढ़वाल में आर्यसमाज के प्रचार प्रसार की गति में तेज .. है और सामाजिक बुराइयों जैसे मदिरापान, अन्ध विश्वास आदि के प्रति जनजागृति पैदा करना है।

—ओ० पी० निर्मल मन्त्री

## आर्यसमाज भोलेपुर का प्रस्ताव

आर्यसमाज भोलेपुर (फतेहगढ़) ने अपने साप्ताहिक अधिवेशन में श्री स्वामी कर्मानन्द जी के ऊपर प्राणघातक हमले के प्रयास की कठोर शब्दों में निन्दा की है। तथा सरकार से अनुरोध किया है कि मुख्य अभियुक्त योगेन्द्रपाल तथा उसके साथियों को पकड़कर वैधानिक कार्यवाही कर दण्ड दे। साथ ही यह समाज आर्य प्रतिनिधि सभा लखनऊ को विश्वास दिलाता है कि हम सब उसके साथ हैं, तथा तन, मन, धन से सहायता करने को तैयार है। —लक्ष्मीनारायण आर्य मन्त्री



स्वत्वाधिकारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश के लिए भगवानदीन आर्य भास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ से श्री विश्वम्भरदयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।




आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश का मुख पत्र

रजि० नं० २२४१/५७ घोषणा पत्र सं० ७ /२८-२-८१

वर्ष ८८ ] मा० ज्येष्ठ ४ ज्येष्ठ शुक्ल ७ रविवार संवत् २०४२ वि०, दि० २६ मई १९८५ [ अङ्क १७

विश्वम्भर विश्वेन मा भरसा पाहि । अ २।१६।५
प्रभो ! अपनी शक्ति से मेरी रक्षा कर ।

# मेरठ में दयानंद निर्वाण शताब्दि

## तथा वृहद् आर्य सम्मेलन

## सम्पन्न

वर्तमान की आतंक पूर्ण स्थितिमें सभा प्रधान श्री पं० इन्द्रराज जी की दृढ़ता एवं साहस की विजय हुई और आयोजित दयानन्द निर्वाण शताब्दि तथा आर्य सम्मेलन अपने निश्चित कार्यक्रम के अनुसार १८-१९-२० मई १९८५ के मध्य वृहद् उत्साह एवं असीम धूम-धाम से सम्पन्न हुआ। प्रशासित अधिकारियों ने अधिवेशन की स्वीकृति यद्यपि चौबिस घण्टे पहिले दी फिर भी समस्त प्रदेश और देहली-हरियाणा-राजस्थान पञ्जाब तक के आर्य जन उत्साह पूर्वक सम्मिलित हुए तथा मेरठ नगर में इस अवसर पर शोभा यात्रा की अपनी विशेष शान शौकत रहे। अनुशासन प्रियता देखने वाली थी। तथा ओम ध्वज जहां अवन्तरिक्ष में अपनी गैरिक प्रभा फैला रहे थे वहीं राष्ट्र भक्ति पूर्ण नारे भारत राष्ट्र और उन्नीसवीं शताब्दि के जन-जागरण के परम पुरोधा महर्षि दयानन्द सरस्वती के उद्गारों की घोषणा कर रहे थे।

सम्मेलन का आयोजन जिमखाना मैदान में था और उद्घाटन आर्य जगत् के तपोनिष्ठ विद्वान् संन्यासी स्वामी सत्य प्रकाश जी ने किया। अपनी ओजस्वी वाणी में राष्ट्र को नव चेतना और ऋषिवर दयानन्द सरस्वती के संकल्पों के साथ कार्य करने की प्रेरणा दी। उत्तर प्रदेश के मन्त्री श्री बलदेव सिंह आर्य ने नवयुवकों को स्वामी दयानन्द सरस्वती के आदर्श पर चलने की प्रेरणा दी। अन्य विद्वानों के भी भाषण हुए। अमरस्वामी जी ने पं० इन्द्रराजके शतायु की कामना की।

इस अवसर पर युवक सम्मेलन-महिला सम्मेलन हुए और दहेज रहित सामूहिक विवाहोंका आयोजन किया गया। समापन भाषण सार्वदेशिक के प्रधान लाला रामगोपाल शाल वाले का हुआ जिसमें वर्तमान समय में आर्य समाज की आवश्यकता और उनकी दृढ़ता पर बल दिया गया।

समस्त उपस्थित जनता को आर्य प्रतिनिधि सभा के प्रधान पं०

( शेष पृष्ठ २ पर )



श्री लाला रामगोपालजी शालवाले प्रधान सार्वदेशिक सभा



श्री बलदेव सिंह आर्य



श्री इन्द्रराज जी प्रधान सभा



महर्षि दयानन्द सरस्वती



श्री डा० सत्य प्रकाश जी सरस्वती



श्री मनमोहनजी तिवारी मन्त्री सभा

आर्य मित्र

लखनऊ-रविवार, २६ मई १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८६

सम्पादकीय

## आरक्षण

महर्षि दयानन्द सरस्वती तथा मोहनदास करमचन्द गांधी के जन्म प्रदेश गुजरात मे विगत दो महीने से आरक्षण को लेकर नित्य रक्तपात हो रहा है। उपद्रव होते हैं। सार्वजनिक जीवन पंगु है तथा पुलिस की गोली से कितने ही निरीह व्यक्ति मारे जा रहे है। केन्द्रीय सरकार पूर्ण अनुभव करते हुए भी मुख्यमन्त्री सोलकी माधव-सिंह के समर्थन मे है और गुजरात की जनता कटिबद्ध है कि विवेक रहित व्यक्ति को मुख्य मन्त्री पद पर अब नहीं रहने दिया जायगा। सहस्रो की नरबलि चढ़ गयी–करोड़ों की सम्पत्ति नष्ट हो गयी परन्तु कोई भी विवेक पूर्ण मार्ग नहीं मिल रहा है।

माधवसिंह सोलकी ने प्रदेशीय निर्वाचन के मध्य घोषणा करके आरक्षण जो २१ प्रतिशत था ४९ प्रतिशत कर दिया। जिससे हरिजन और पिछडी जाति के मत जो ६५ प्रतिशत है। उन्हे प्राप्त हो जायें। यह निर्वाचन की चाल और मतदाताओ को प्रलोभन देना था। वैसे दलितो और निराश्रितो को उठाने के पक्ष पर सभी है परन्तु दूसरे की गरदन काट करके किसी को जीवित करना विवेक रहित है। हरिजन और दलितो की आवाज आर्य समाज ने उठाई। गांधी ने उसीके आधार पर चौदह सूत्रीय योजना बनाई। निर्बल को ऊपर उठने का स भी अवसर और सुविधा मिलनी चाहिये। आर्थिक सहायता दी जाय। कुछ नौकरिया जो सामान्य है आरक्षण किया जाय परन्तु चिकित्सा–इन्जनियरिंग-सेना-वायुयान आदि मे निष्पक्ष प्रतियोगिता परीक्षाये हो योग्यता के आधार पर नियुक्तियाँ हो। केवल हरिजन है। तृतीय श्रेणी है। उसे द्वितीय श्रेणी वाले अन्य व्यक्ति पर वरीयता नहीं देनी चाहिये। यह प्रतिभा का हनन है। और परोक्षरूप से विज्ञान तथा प्रशासन की सेवा मे विकास को बीस वर्ष पीछे धकेल देना है। खेद है कि माधव सिंह ने गुजरात के प्रतिभाशील समाज के साथ यही खेल खेला। आज प्रायः पद पर पहुचने के लिये असत्य और नैतिकता के पतन के साथ दोस्ती की जाती है। माधवसिंह मुख्यमन्त्री बन गये परन्तु गुजरात की छवि को धूमिल करके और दयानन्द सरस्वती तथा गांधी की बालक्रीडा भूमि को विनाश की अग्नि लपटो में झोक करके। आरक्षण विरोधी आन्दोलन मे भी विष घोला गया। घोषणा करना चाहिये थी कि ४९ प्रतिशत पर पुनर्विचार होगा। इसके बजाय सोलकी और उनके साथियो ने प्रदेश मे हिन्दू-मुस्लिम दंगे कराने की भूमिका रची तथा निर्भीक पत्रो–गुजरात समाचार—टाइम्स आफ इण्डिया आदि के कार्यालयो पर आक्रमण करवा करके पुलिस को अत्याचार का मार्ग दिखाया और देश तथा विदेश के पत्रकार जगत् मे सोलकी की छवि मिट्टी में मिल गयी। इन पंक्तियों के लिखने के समय तक गुजरात में रौद्र का अट्टहास हो रहा है। केन्द्रीय सरकार सोलंकी का गलत पक्ष इसलिये कर रही है कि कहीं अन्य प्रांतों में यह आग न फैले और सोलकी के पराभव के साथ कहीं गुजरात देशम का नया दल ऊपर न उभर कर आ जाय। अपना बचाव पहिले राष्ट्र का बाद मे यह सिद्धात आज क राजनीतज्ञो का एक कवच है। यह सीमित स्वार्थ पूर्ण बुद्धि तरस खाने योग्य है।

गुजरातमे कांग्रेस इन्द्रिरा का बहुमत है। सोलंकी को हटा कर बहुमत नया नेता चुन लें। नवीन मन्त्रिमण्डल बने सभी उसमे रखे जाय और समस्त आरक्षण योजना नवीन रूप से बने। यह भी हो सकता है कि सोल की जो छल-बल मे कुशल है। पुलिस के डण्डे चलवाना जानते हैं उन्हे श्री अर्जुनसिंह के स्थान पर पञ्जाब का राज्य पाल बना दिया जाय तो उनका अनुभव और दिन दशा का समुचित उपयोग हो सके।

## चौधरी गिरधारी लाल जी का निधन

उत्तर प्रदेश के हरिजन नेता एवं स्वतन्त्रता सेनानी चौधरी गिरधारी लाल जी का निधन समाचार प्रदेश वासियों के लिये अत्यन्त शोकपूर्ण है। विगत चालिस वर्षों से अधिक समय तक उनका जीवन प्रदेश की राजनीति एवं सामाजिक समुत्थान मे एक रस था। हरिजन होते हुए वह समस्त प्रदेश के नेता थे तथा सबका विश्वास अर्जन में सक्षम थे। पं. गोविन्द वल्लभ पंत डा० सम्पूर्णानन्द और चन्द्रभानु गुप्त के मंत्रिमण्डलों में उनको विशेष स्थान था। सम्प्रति १९८४ में लोक सभा के लिये निर्वाचित हुए थे। तथा देहली मे ही एक चिकित्सालयमे उनका शरीरांत हुआ।

आर्य समाज के प्रति भी चौधरी जी मे विशेष लगाव था तथा सामाजिक समुत्थान मे वह आर्य समाज को प्रमुख मानते थे और आर्य समाज के अधिवेशनों मे बड़े हर्ष से सम्मिलित होते थे। उत्तर प्रदेश के ऐसे वरिष्ठ आर्य पुत्र को खोकर आर्य्य मित्र शोक सन्तप्त है तथा दिवगत आत्मा शांति प्राप्ति करे और दुःखी जन-धैर्य धारण करें ऐसी प्रभुसे प्रार्थना करता है। चौधरी जी सरीखा सच्चा आर्य और हरिजन नेता का अभाव प्रदेश को खटकेगा। जिस रिक्त की पूर्ति भी निकट भविष्य मे सम्भव नहीं है।

## वैवाहिक आवश्यकता

खरे कायस्थ कन्या आयु २० वर्ष कद ५ फीट बी० ए० द्वितीय वर्ष ) मे अध्ययन रत गौरवर्ण सु० सुशील गृह कार्यो मे दक्ष हेतु सुयोग्य एव सेवा रत वर चाहिये। उप जातीय बन्धन नहीं। लिखें।

ए० पी० खरे
प्रतिभूति कागज कारखाना
क्वार्टर (न० ३/६३
होशगाबाद (म० प्र०)

मेरठ मे दयानन्द निर्वाण शताब्दि

( शेष पृष्ठ १ से आगे )

इन्द्रराज जी ने सहयोग के लिये आभार प्रदर्शित किया और स्वागत सत्कार मे त्रुटि तथा असुविधा के लिये क्षमा याचना प्रस्तुत की। उल्लेखनीय है कि इस अवसर पर निवास एवं भोजन का अद्वितीय प्रबन्ध रहा तथा समस्त प्रतिनिधि पूर्ण सन्तुष्ट रहे।

प्रभात आश्रम गुरुकुल भोला झाल के ब्रह्मचारियों की भूमिका भी सराहनीय थी। सभा मन्त्री श्री मन मोहन तिवारी जी भी सम्मेलन की सफलता हेतु निरन्तर व्यस्त रहे। सम्वाददाता

# अध्यात्म सुधा

## भगवत्कथा (१)

### ब्रह्म को जानने की इच्छा वाले— छः सन्त

श्री सुरेशचन्द्र वेदालङ्कार, एम. ए. एल. टी, ९ ए. इ. १, ओबरा (मिर्जापुर)

आर्य समाज ने वेदों के प्रचार का बीड़ा उठाया। परन्तु दुर्भाग्य यह रहा कि आर्य समाजों में वेद और उपनिषद् के जानकार विद्वानों की कमी होती चली गई। श्री पू० जगदीश्वरानन्द जी सरस्वती तथा श्री पू० प्रेम भिक्षु जी वानप्रस्थी आर्य समाज में ज्ञान प्रसार का प्रयत्न करते रहते हैं। श्री पू० स्वामी जगदीश्वरानन्द जी महाराज ने मुझे बातचीत में कहा कि मैं ५२ प्रवचन लिखूं— वे इसे प्रकाशित करवाने का प्रयत्न करेंगे। वैसे तो उनके समान लेखक मिलना कठिन है, पर उनके पास समय की कमी है और उन्होंने मुझे इसके योग्य समझ कर यह आदेश दिया है। अतः मैंने यह कठिन कार्य करना प्रारम्भ किया है। उसी शृंखला में एक यह भी लेख है।

आर्यमित्र आर्यसमाज के उन पत्रों में है, जो निष्काम आर्य समाज की सेवा कर रहा है। आर्य प्रतिनिधि सभा के अधिकारी, कार्यालय के अन्य लोग तो सिद्धांत का ध्यान रखते ही हैं वहाँ के एक वृद्ध तपस्वी श्री पू० नारायणप्रिय जी इस पत्र द्वारा बहुत ही सराहनीय कार्य कर रहे है। ईश्वर उन्हें दीर्घायु करे।

प्रश्नोपनिषद् उपनिषद् में छः ऋषियों ने भगवान् पिप्पलाद ऋषि के पास पहुंच कर उनसे छः प्रश्न पूछे? पिप्पलाद सांसारिक भोगविलासों से विरत होकर हरिचर्चा, भगवत्कथा और ज्ञान की खोज में लगे हुए थे। उन पिप्पलाद को पिप्पलाद इसलिये कहते थे कि वह पीपल की पिप्पलियां खाकर अपना जीवन निर्वाह करते थे। वे संसार में खाने के लिए, भोग विलास के लिए नहीं जीते थे। अपितु जीने के लिये खाते थे। वे सांसारिक भोग विलास में लिप्त नहीं थे। उन्हें संसार के भोग्य पदार्थों मे रस की अनुभूति नहीं होती थी। इनका जीवन त्यागमय था संसार में जीवन के दो मार्ग हैं। (१) प्रेय मार्ग (२) श्रेय मार्ग। कठोपनिषद् में यम महाराज ने इन दोनों मार्गों का उल्लेख करते हुये कहा है—

> श्रेयश्च प्रेयश्च मनुष्यमेतस्तौ संपरीत्य विविनक्ति धीरः।
> श्रेयो हि धीरो अभि प्रेयसो वृणीते, प्रेयोमन्दो योग क्षेमाद् वृणीते॥ कठोपनिषद् २।१२

सुनो नचिकेता! दो रास्ते हैं, श्रेय और प्रेय। एक वह जो कल्याण करने वाला है, दूसरा वह जो अच्छा लगने वाला है। दोनों मनुष्य के सामने आते हैं। जो बुद्धिमान् है, जिनके पास सूझ बूझ है, समझ है वे श्रेयमार्ग को कल्याण करने वाले रास्ते को अपना कर उस पर चलना आरम्भ कर देते है। श्रेय मार्ग का रास्ता वह है जिसकी सड़क उबड़-खाबड़ है, टीलों और गढ़ों से भर पूर है, जहाँ विपदायें हैं, कष्ट है, जहां कोई सजावट नहीं। दूसरा रास्ता प्रेय मार्ग का रास्ता वह है जहां हर प्रकार के मनमोहक सामान हैं, जहाँ मांस है मदिरा है, अच्छे अच्छे पक्वान्न है, जहाँ सिनेमा है, टेलीवीजन है, होटल हैं, होटलों में रमण करने वाली रमणियाँ हैं। आज का मनुष्य प्रेय मार्ग पर दौड़ा चला जा रहा है।

आपने महाभारतकी सुन्द और उपसुन्द नामक दो भाईयों की कथा सुनी होगी? यह दोनों हिरण्यकश्यप के वंश के निकुंभ नाम के राक्षस पुत्र थे। एक बार देवता जीत रहे थे, राक्षस हार रहे थे। इस पराजय से बचने के लिये उन दोनों के घोर तप करके ब्रह्मा से वर प्राप्त किया कि तुम दोनों भाई संसार में अन्य किसी से नहीं हारोगे। तुम दोनों के सामने कोई अन्य ठहर न सकेगा। हर जगह तुम्हारी विजय और विजय होगी। अब तो देवता भी हार गये। सारी पृथ्वी पर उनका या राक्षसों का राज्य हो गया। राक्षसों के घरों में खुशियां मनाई जाने लगीं, बाजे बजने लगे, रंगरेलियों की बाढ़ आ गई, बोतलों के कार्क खुलने लगे। उस समय—

> भक्ष्यतां भुज्यतां चेति दीयतां रम्यतामिति।
> गीयतां पीयतां चेति शब्दश्चासीत् गृहे गृहे॥

घर घर में से एक ही आवाज आती थी। खाओ, पीओ, भोगो, लूटो, गाओ, नाचो, मौज करो।' हर समय यह आवाज आती थी, हर समय यह आवाज गूंजती थी। आज तो सारे देश और विदेश की यह दशा है। हर घर में बाजे बज रहे हैं, रेडियो गाते हैं, ट्रांजिस्टर गाते हैं, टेलिवीजन पर नाच होते हैं, बोतलें खुलती हैं, वीडियो शो दिखाते हैं। मनुष्य और पशु में अन्तर कहां? अतः भगवत्कथा की क्या चर्चा? परमात्मा इन्द्रियों से सदा परे रहता है। इन्द्रियां उस परमात्मा को नहीं पा सकतीं। कठोपनिषद् कहती है—

> पराञ्चि खानि व्यतृणत् स्वयंभूस्तस्मात् पराङ्
> पश्यति नान्तरात्मन्।
> कश्चिद् धीरः प्रत्यगात्मानमैक्षदावृत्त
> चक्षुरमृतत्वमिच्छन्। कठ० ४।१

स्वयंभू परमेश्वर ने इन्द्रियों को बहिर्मुख बनाया है। इसलिये मनुष्य बाहर की ओर देखता है, अन्दर के आत्मा को नहीं देखता। कोई बुद्धिमान् पुरुष मोक्ष की इच्छा करता हुआ अपने चक्षु आदि इन्द्रियों का संयम करके अन्तरात्मा को देखता है।

सम्पूर्ण केनोपनिषद् इसी मन्त्र खण्ड की व्याख्या है। इन्द्रियां उस ईश्वर को प्राप्त नहीं कर सकती क्योंकि—

> न तत्र चक्षुर्गच्छति न वाग्गच्छति न मनः।
> केन १।३

आंख उस ब्रह्म का वर्णन नहीं कर सकती, वाणी और मन भी उस का वर्णन करने में असमर्थ हैं। इसी उपनिषद् में आगे प्रभु की उत्कृष्टता और इन्द्रियों की अज्ञेयता का वर्णन किया गया।

हम चर्चा को पिप्पलाद ऋषि की कर रहे थे और कहाँ बहक गए। पिप्पलाद पीपल की पिप्पलियां खाते थे। इसका मतलब है कि उनका सादा और त्याग का जीवन था। वह भोग विलास में लिप्त न थे।

(शेष पृष्ठ १० पर)

## आवश्यक सूचना

**सभा का वार्षिक अधिवेशन २७, २८ जुलाई ८५ को डी.ए.वी. कालेज लखनऊ में सम्पन्न होगा। मन मोहन तिवारी**
**मन्त्री सभा**

# यज्ञ–विज्ञान

( ले० श्री पं० वीरसेन वेदश्रमी, वेद विज्ञानाचार्य, वेद सदन, महारानी पथ, इन्दौर—४५२-००७ )

(१) वेद विद्या एवं विज्ञान का भंडार है—

वेद में विविध प्रकार का विज्ञान है। यह विज्ञान यज्ञों के माध्यम से हमारे देश में प्रचलित था और उसका अवशेष किसी न किसी रूप में आज भी प्रचलित है। महर्षि स्वामी दयानन्द जी सरस्वती ने स्पष्ट घोषणा की कि वेदमें सब ज्ञान विज्ञान बीज रूपसे है और यज्ञको रूढ़ीवादी गर्त से निकाल कर विज्ञान के सिंहासन पर बैठा दिया। आज के समय में यज्ञ की वैज्ञानिक उपयोगिता का अनुसन्धान योरोप और अमेरिका में होने लगा। और उसके सुपरिणाम अनेक क्षेत्र में प्रतीत होने लगे हैं।

( २ ) यज्ञ कार्य वैज्ञानिक है-

वेद में यज्ञ को विश्वभिषक् कहा है। अर्थात् यज्ञ द्वारा समस्त विश्व को स्वास्थ्य, आयु, जीवन प्राप्त होता है और समस्त रोग तथा रोगोंके कारण तत्वों का, प्रदूषणों का निवारण भी होता है। अतः किस परिस्थिति में कौन सा यज्ञ, किस प्रकार करें इसका विचार करने से ही यज्ञ विज्ञान का विकास करने में सफलता प्राप्त होगी। यज्ञके ३ प्रधान अंग हैं। -संकल्प, २—मन्त्र और ३—आहुति। संकल्प के बिना यज्ञ नहीं हो सकता। मन्त्र के बिना भी यज्ञ नहीं हो सकता, और अग्नि में हव्य पदार्थों की आहुति दिये बिना भी यज्ञ नहीं हो सकता। इन तीनों का समन्वित कार्य यज्ञ है। संकल्प होने पर ही यज्ञ संभव है। यही यज्ञका आधार स्तम्भ हैं। वेद कहता है-आनो भद्राःक्रतवोयन्तु विश्वतः ( यजुर्वेद २५/१४) अर्थात् कल्याणकारी, यज्ञ करने के विचार सब ओर से प्राप्त हों। जब विचारों में निमग्न चित उसे करने के लिये उद्यत हो जाता है तो वह संकल्प हो जाता है।

(३) यज्ञ कार्य में मन्त्र की प्रधानता-

लौकिक व्यवहार में मन्त्र का अर्थ विचार भी है, परन्तु यज्ञ की परिभाषा में इसका अर्थ वेद के ही मन्त्रों से प्रधान रूप से ग्रहण किया जाता है। मन्त्रध्वन्यात्मक होते हैं। ध्वनि का प्रभाव जड़-चेतन जगत् पर अवश्य होता है। लोक में प्रत्यक्ष दृष्ट है कि विकृत ध्वनियों के उच्चारण एवं प्रसारण से मानसिक विकृतियां उत्पन्न होती हैं। वीररस की ध्वनियों से वीरता का संचार, प्रेमरस की ध्वनियों से प्रेम, शान्त रस की ध्वनियों से शांति, शोकभावपूर्ण ध्वनियों से शोक का प्रसारण होता है और वह प्राणियों के मन तत्व पर प्रभाव करता है। मन के प्रभावित होने पर तदनुरूप वृत्तियों की उत्पत्ति होती है और वृत्तियों के अनुरूप ही कर्मों की प्रवृत्तियां उत्पन्न होती हैं। अतः शुभ विचार पूर्ण मन्त्रों से शिव, कल्याणकारी कर्मों की विश्वमें वृद्धि, समृद्धि, बाहुल्यता और व्यापकता अवश्यम्भावी है।

(४) मन्त्र छन्दोमय हैं—

वेद का प्रत्येक अक्षर, चरण, पंक्ति व सम्पूर्ण मन्त्र छन्दोमय है। उनमें सर्वशक्तिमान परमात्मा की गुप्त शक्ति व सामर्थ्य निहित है जो यज्ञ कार्य में क्रियाशील हो जाती है। छन्द नियत अक्षर या मात्राओं में निबद्ध होते हैं। नियत अक्षरबद्ध छन्दों के नियत स्वरों के ध्वन्यात्मक आवर्तन से ध्वन्यात्मक मण्डल की उत्पत्ति होती है तथा उस मन्त्र के पुनः पुनः आवर्तनचक्र या जप से चाहे वह जप मानसिक हो या ध्वन्यात्मक, उसका मण्डल उत्तरोत्तर घनत्वपूर्ण तथा गतिमय होकर विशालता को भी प्राप्ति होता है जिससे प्राणियों में उससे स्वाभावतः वृत्तियों एवं कर्ममय प्रवृत्तियों प्रवाह चलने लगता है। अतः यज्ञ में संकल्प एवं तदनुकुल मन्त्रों की पुनः पुनः आवृत्ति से मन्त्र का प्रभाव सतेज होता जाता है और छन्दात्मक मण्डलों की सृष्टि होने लगती है।

(५) छन्दात्मक मण्डलों का निर्माण—

छन्द यद्यपि प्रधान रूप से ७ हैं परन्तु इन सातों छन्दों को भी प्रमुख रूप तीन विभागों में विभक्त किया है। ये तीन विभाग ही—भूः भुवः-स्वः-हैं छन्द परिभाषा में ये गायत्र मण्डल, त्रिष्टुप मण्डल और जाग्रतमंडलहै। इन्हीं मण्डलात्मक प्रभावोंकी वृद्धिके लिये-गायत्रं छन्दमारोह त्रैष्टुभं छन्दमारोह—, जागतं छन्दमारोह-अथवा—गायत्रेणत्वा छन्दसा साध्यामिक-अथवा-गायत्रेण त्वा छन्दसा मन्थामि त्रैष्टभेनत्वा छन्दसा मन्थामि, जागतेन त्वा छन्दसा मन्थामि—की प्रक्रिया का यजुर्वेद में अनेक स्थानों पर उपदेश हैं। इस प्रक्रिया के द्वारा पृथ्वी, अन्तरिक्ष और द्युलोक में अपने मनोवांछित विचारों की व्याप्ति की जाती है।

(६) मण्डलों के देवतावों एवं प्राणों को क्रियाशील एवं शक्ति सम्पन्न करना—

इन मण्डलों के अग्नि, वायु एवं सूर्य देवतत्व हैं। इनको भी सतेज करने के लिये अग्नि को दूत बना कर—अग्निं दूतं पुरोदधे—(यजुर्वेद २२।१७ ) यथार्थ अग्नि की स्थापना अपने सम्मुख भूर्भवः स्वः मन्त्र से त्रिलोकी को प्रभावित करने के लिये करनी पड़ती है। पुनः उक्त प्रबुद्ध यज्ञाग्नि में तीनों महाव्याहुतियों से उनके देवत तत्वों के साथ उनसे संबंधित प्राण, अपान और व्यान रूपी विश्व प्राणों के लिये आहुतियां दी जाती हैं। अर्थात् यज्ञ द्वारा समस्त ब्रह्माण्ड या त्रिलोकी के प्राणों को क्रियाशील, शुद्ध एवं पुष्ट किया जाता है। इसलिये वेद ने यज्ञ को विश्वथा असि ( यजुर्वेद १।२ ) कहा है। अर्थात् यज्ञ संसार का धारण पोषणकर्ता है। यही यज्ञ का प्रधान लक्ष्य हैं। जिस यज्ञमें महाव्याहृतियों उनके देवत तत्वों और उनके विश्व प्राणों के लिये आहुति नहीं, वह यज्ञ अपूर्ण ही है।

(७) यज्ञ का त्रिलोकी में गमन-

यज्ञ की यह प्रत्यक्ष एवं अत्यन्त गूढ़ स्थिति है कि वह दृष्ट, अदृष्ट एवं अनुमान अर्थात् सूक्ष्म अतिसूक्ष्म एवं व्यापक रूप से समस्त विश्व में व्याप्त हो जाता हे। यजुर्वेद अध्याय ५ के १५ वें मन्त्र में यज्ञ की इस स्थिति को प्रकट किया गया है। वहां कहा गया है कि इदं विष्णुःविचक्र में—अर्थात् यज्ञ प्रारम्भ होने पर वह यज्ञ क्रमशः उत्तरोत्तर गति करता हुआ त्रेधानिदधेपदम्—पृथ्वी, अन्तरिक्ष और द्युलोक अपने स्थान को प्राप्त करता है अर्थात् स्थिति को प्राप्त होता है। क्रमशः

## आर्य पुरुषो !! जरा सोचो !!

# ऋषि का विषपान ! क्या हम उसके प्रति कृतज्ञ हैं ?

(आचार्य दीनानाथ सिद्धान्तालङ्कार)

महाभारत शान्तिपर्व में एक कथा आती है— एक व्याध सिर पर रखी टोकरी में किसी का मांस ले जा रहा था। टोकरी यद्यपि नंगी थी फिर भी कोई गीध, कौआ आदि मांस भक्षी पक्षी उस पर अपनी आदत के विरुद्ध झपटा नहीं मार रहा था। एक गांव में से गुजरते हुए उससे जब इसका कारण पूछा गया ? उसने उत्तर दिया— 'यह एक कृतघ्न व्यक्ति का मांस है जिसे कोई भी पशुपक्षी खाना क्या छूने तक को तैयार नहीं हैं'।

'तुम इतनी भ्रष्ट वस्तु को अपने सिर पर रखकर क्यों ले जा रहे हो ? यह पूछे जाने पर उसने कहा— 'मैं भी इस प्रकार के पाप का कुछ अंश तक जिम्मेदार हूं। इसीलिए मैं भी प्रायश्चित्त कर रहा हूं।

### उपकारी राजधर्मा-कृतघ्न गौतम

शान्तिपर्व में मानव जीवन के विभिन्न अङ्गों के दोष निवारण और पुण्य अर्जन सम्बन्धी अनेक उपदेश भीष्म पितामह द्वारा दिये गये हैं। इसके अन्तर्गत एक प्रकरण आपद्धर्म का है। इसके अध्याय १७२ में एक निपट कृतघ्न का आख्यान है जो संक्षेपतः इस प्रकार है—

गौतम नाम का एक व्यक्ति अत्यन्त निर्धन अन्न के एक एक दाने के लिए तरसता रहता था। तथा उसी नगरमें राजधर्मा नामक एक सम्पन्न दयालु और सहायक व्यक्ति था। किसी प्रकार दोनों में परिचय होगया, यह परिचय कुछ समय बाद प्रगाढ़ मित्रता में परिवर्तित हो गया। फलतः गौतम की इतने दीर्घकाल की मित्रता के कारण निर्धनता समाप्त हो गयी, सम्पन्नता आ गयी। साथ ही गौतम के अन्दर कई वर्षों से दबे हुये पाप के अंकुर उभरने लगे। उसका चिन्तन यहाँ तक पतित हो गया कि वह अपने इस परोपकारी और सहायक मित्र राजधर्मा का वध कर समूची सम्पत्ति को हथियाने की योजनाएं सोचने लगा। पर सरलहृदय मित्र की गौतम के प्रति उदारता और सहायता के व्यवहार में थोड़ा भी भेद नहीं आया। एक दिन इस कृतघ्न दुष्टात्मा ने रात को सोते हुए अपने इस निःस्वार्थी मित्र का वध कर दिया।

### कृतघ्न का मांस भी अभक्ष्य

नगर के राजा ने राक्षसों को बुला उन्हें इस दुष्ट गौतम का मांस खाने को कहा। राक्षसों ने अस्वीकार करते हुए कहा—

नेच्छन्तत भक्षयितुं पापकर्माणमित्युत ॥

१७२/२४

इस पापकर्मी का मांस खाने को तैयार नहीं हुए। तब राजा ने दस्युओं को बुला उन्हें गौतम का मांसखाने को जब कहा तब वे बोले—

दस्यवश्चापि नेच्छन्त तमन्तु पापकारिणाम् ।
क्रव्यादः अपि राजेन्द्र कृतघ्नं नोपभुञ्जते ॥

१७२/२४

हे राजन् ! मांस भक्षी भी कृतघ्न का मांस नहीं खाते तब अन्त में भीष्मपितामह कहते हैं—

(१) ब्रह्महत्या, सुरापान, चोरी, व्रतभंग - इन पापों से छुटकारा पाया जा सकता है। पर कृतघ्न की कभी क्षमा नहीं हो सकती।

(२) मित्रद्रोही, क्रूर और नीच कृतघ्न— इनका मांस कीट तथा अन्य मांसभक्षक भी नहीं खाते। नीतिकार कहते हैं— कृतघ्न के साथ मित्रता व प्रेम कभी न करे। गर्मागर्म अंगारा हाथ जला देता है। और ठंडा अंगारा हाथ काला कर देता है।

### कृतघ्न पशुवत्—दयानन्द

ऋषि दयानन्द सत्यार्थ प्रकाश की भूमिका में कृतघ्न और दुष्ट पुरुषों के विषय में कहते है—

जैसे पशु बलवान् होकर निर्बलों को दुःख देते और मार भी डालते हैं। जब मनुष्य शरीर पाके वैसा ही कर्म करते हैं तो वे मनुष्य स्वभाव युक्त नहीं किन्तु पशुवत् हैं। और जो बलवान होकर निर्बलों की रक्षा करता है वह भी मनुष्य कहाता है और जो स्वार्थवश होकर पर हानि मात्र करता रहता है वह जानो पशुओं का भी बड़ा भाई है।

### कृतघ्नता का लक्षण ऋषि के शब्दों में

महर्षि दयानन्द सत्यार्थ प्रकाश के द्वितीय समुल्लास में छल कपट और कृतघ्नता को गर्हित बताते हुये कहते हैं—'छल कपट और कृतघ्नता से अपना ही हृदय दुखित होता है तो दूसरों की क्या कथा कहनी चाहिए ?

छल और कपट उसको कहते हैं जो भीतर और बाहर और रख दूसरे को मोह में डाल और दूसरे की हानि पर ध्यान न देकर स्वप्रयोजन सिद्ध करना कृघ्नता उसको कहते हैं किसी के किये हुये उपकार को न मानना।

### आर्याभिविनय में ऋषि के शब्द

जो नर इस संसार में अत्यन्तप्रेम, धर्मात्मा, विद्या, सत्संग, सुविचारता, निर्वैरता, जितेन्द्रियता, प्रत्यक्षादि प्रमाणों से परमात्मा का स्वीकार (आश्रय) करता है वही जन अतीव भाग्यशाली है। परन्तु जो विषय लम्पट, विचाररहित, विद्याधर्म, जितेन्द्रियता, सत्संग रहित, छल कपट अभिमान, दुराग्रहादि दुष्टतायुक्त हैं। वह मोक्ष सुख प्राप्त नहीं होता क्योंकि वह ईश्वर भक्ति से विमुख है। जन्म मरण आदि पीड़ाओं से पीड़ित होके सदा दुःखसागर में ही पड़ा रहता है। इससे सब मनुष्यों को उचित है कि परमात्मा और उसकी आज्ञा के विरुद्ध कभी न हो। किन्तु ईश्वर तथा उसकी आज्ञा में तत्पर होके इस लोक (संसार व्यवहार) और परलोक (जो पूर्वोक्त मोक्ष) इनकी सिद्धि यथावत् करे यही मनुष्यों की कृतकृत्यता है।

### कृतज्ञता-प्रभुकृपा से-कृतघ्नता महापाप-वेद का आदेश

ऋग्वेद १।७।१४।४ मन्त्र का भावार्थ आर्याभिविनय के अनुसार—

आपके साथ वर्तमान आपकी सहायता से हमलोग दुष्ट शत्रुजन को जीतें। कैसा शत्रु ? हमारे बलसे घेरा हुआ। हे महाराजाधिराजेश्वर ! युद्ध में हमारे बल का उत्तम रीति से रक्षण करो जिससे हम किसी युद्ध में क्षीण होके पराजय को न प्राप्त हों। जिसे आपकी सहायता है, उस की सर्वत्र विजय होती है।

हे महाधनेश्वर ! हमारे शत्रुओं को नष्ट कर दें, हमारे लिये चक्रवर्ती राज्य और साम्राज्य धन को सुख से प्राप्त कर अर्थात् आपकी करुणा से हमारा राज्य और धन सदा वृद्धि को प्राप्त हों। (क्रमशः)

# आर्य जीवन

[ श्री डा० मुंशीराम शर्मा 'सोम', कानपुर ]

हाय, रे, हम हैं कहां, वह आर्य-संस्कृति है कहां ?
आर्य जीवन की विमल विधि, पुण्य पद्धति है कहां ?
लोकहित, मनुप्रोक्त, वर्णाश्रम व्यवस्था है कहां ?
चारुता परिवार की, सहवास-संस्था है कहां ? ॥१॥

है कहां राष्ट्रीयता, वह मातृ भू-ममता कहां ?
गुरु कहां, वटु भी कहां, व्यवहार की समता कहां ?
जान दी, छोड़ा न व्रत, वह आज मर्यादा कहां ?
वैदिकी, शास्त्रीय विधि भी आज अविवादा कहां ? २

मातृ पूजा, पुत्र वत्सलता, न प्रेम-परम्परा ।
यूनियन डिस यूनियन, है इन्कलाबी अन्तरा ।
मत पढ़ो, मत श्रम करो, बस मात्र अर्थार्जन करो ।
छल-कपट, धोखाधड़ी, हिंसा चले, जेबें भरो ॥३॥

खाद दो वैज्ञानिकी, गोधूम-जौ की वृद्धि हो ।
हो उदर चाहे विकृत, यश-गान, मान-समृद्धि हो ।
हाथ से करते गणित क्यों खोल कम्प्यूटर पढ़ो ।
देखलो टैलीविजन, क्यों वायुयानों में चढ़ो ॥४॥

अब न धोती और कुर्ता, पेंट-सूट सुहावनी ।
टाल-चाल स्वभाव में गिटपिट चले मुख से तनी ।
खोल दो संस्था नयी, उद्योग की क्षमता नहीं ।
कौन झेलेगा झमेला, नीति निश्चलता नहीं ॥५॥

आर्य जीवन में यजन विधि का महान् महत्त्व था ।
दान, पूजा और संगति का कलित कर्तृत्व था ।
त्याग अपना दिव्य पथ, क्यों दस्यु पथ अपना लिया ?
मलिन,निन्दित,म्लेच्छ मति को उच्चता का पद दिया ६॥

देश आर्यावर्त सीमा में बढ़ा भारत बना ।
वह न अब आभा-विभा है, क्षीण सत की साधना ।
एक थे हम, द्वेष दारुण ले विभाजित हो गये ।
स्नेह-सुख-सौहार्द जैसे प्राप्त वैसे खो गये ॥७॥

पराधीनता पापिनी, भर विदेश के दोष ।
हमें हटा आर्यत्व से, गई, यही सन्तोष ॥८॥

पाक पृथक, बांगला, बगल, वश खालिस कश्मीर ।
होंगे हमसे दूर ही, सोच उठे उर-पीर ॥९॥

आर्य कितने सह चुके हो वार, पर जीवित अभी ।
एकता स्वर से भुला दो भेद, संस्कृत हो सभी ।
एकता में बलपराक्रम, पूर्वजों का मान है ।
दूर हिंसा से रहा, वह देश हिन्दुस्थान है ॥१०॥

आर्य हम, भारत हमारा, विश्व का शिक्षक रहा ।
अज्ञ को दे ज्ञान, संस्कृति, कर दिया मानव महा ।
विश्व फिर से हो समुत्सुक ताकता इस ओर है ।
आर्य पुत्रो ! फिर तुम्हें करना निशा में भोर है ।११।

# सृजन शंख फूँको जन-जन में

सृजन शंख फूंको, जन-जन में,
जागो कवि-स्वर, प्राण-प्राण में !
सविता का तेजस चेतन में,
युग-पीड़ा है, तन में, मन में,
ऊषा की लाली शोणित में-
वेद-ऋचायें, छन्द, प्राण में,
सांस-सांस भैरवी सुनाती—
देर नहीं स्वर्णिम विहान में,
जागो कवि स्वर प्राण-प्राण में ।
मथा गया है सागर ऐसा,
बना हलाहल, अमृत जैसा,
नील कण्ठ मुस्काते आगे,
शिव-समाधि है, इम्तहान में ।
जागो कवि-स्वर, प्राण-प्राण में ।
आत्म बोध, आ खड़ा समर में,
दीप ज्योति है, सिन्धु लहर में,
डूब रहा तट का कोलाहल-
गीत जगे अमृत्व-ध्यान में ।
जागो कवि-स्वर, प्राण-प्राण में ।
मन्त्र जगे जग गईं ऋचायें,
ज्योति स्नात, हो रहीं दिशायें,
प्राण-पवन छू-छूकर मन को-
छन्द गान, कर रही कान में !
जागो कवि-स्वर, प्राण-प्राण में ।

-लाखनसिंह भदौरिया 'सौमित्र', भोजपुरा मैनपुरी

---

श्रुति तुम्हारे पास है, स्मृति-शास्त्र का शुचिज्ञान है ।
लो बना आचार उत्तम, तो शिखा द्युतिमान है ।
उग्र असुरों में सुरों ने भी भरी श्रद्धा-सुधा ।
दिव्य पथ के तुम पथिक हो, छोड़ दो माया मुधा ॥१२

दयानन्द ऋषि दे गये, वेद बटी मधु मूल ।
बनो आर्य प्रभु पुत्र तुम, झाड़ दस्युता-धूल ॥१३॥

आर्य सदा स्वाधीन है, मन से विमल उदार ।
दिये, वही देगा पुनः, सबको शुभ संस्कार ॥१४

# चयनिका

—कोई कितना ही करे, परन्तु जो स्वदेशी राज्य होता है, वही सर्वोपरि उत्तम होता है। किन्तु मत-मतान्तर के आग्रह से रहित, अपने और पराये का पक्षपात शून्य, प्रजा पर पिता के समान कृपा न्याय और दया के साथ भी विदेशियों का राज्य कभी सुखदायक नहीं हो सकता।

—स०प्र० अष्टम समु०

—प्रातःकाल शौच दन्त धावन मुख प्रक्षालन करके स्नान करें। पश्चात् एक या डेढ़ कोश एकांत जंगल में जाके योगाभ्यास की रीति से परमेश्वर की उपासना कर सूर्योदय-पर्यन्त अथवा घड़ी आध घड़ी दिन चढ़े तक घर में आके सन्ध्योपासनादि नित्य कर्म यथाविधि उचित समय में किया करें। —संस्कारविधि गृहस्थ०

—जिस कुल में स्त्री से पुरुष और पुरुष से स्त्री प्रसन्न रहती है, उसी कुल में आनन्द लक्ष्मी और कीर्ति निवास करती है।

—स० प्र० चतुर्थ समु०

—जो अज्ञात शत्रु परमेश्वर की उपासना करने और सबके प्रिय साधने वाले जन होते हैं, उनको कोई भी शत्रु जीत नहीं सकता। और जैसे माता व श्रेष्ठ गृह को प्राप्त होकर मनुष्य सुख का आचरण करता है, वैसे ही परमेश्वरोपासक सब सुखों को प्राप्त होकर निरन्तर आनंदित होता है। ऋग्भाष्य ४/२५/५

—एक को स्वतन्त्र राज्य का अधिकार न देना चाहिये, किन्तु राजा को सभापति तदाधीन सभा, तदाधीन राजा, राजा और सभा प्रजा के अधीन, तथा प्रजा राजसभा के अधीन रहे। —स०प्र० षष्ठ समु०

—अच्छे राज्य से सब सुख प्रजा में होता है। और बिना अच्छे राज्य के दुःख और दुर्भिक्षादि उपद्रव होते हैं। इससे वीर पुरुषों को चाहिये कि उत्तम रीति से राज्य का पालन करें।

—ऋग्भाष्य १-१०४-४

—सब उत्तम कामों में ईश्वर का सहाय चाहे और सदा पश्चाताप करें कि मनुष्य शरीर धारण करके हम लोगों से जगत् का उपकार कुछ भी नहीं बनता। जैसा कि ईश्वर ने सब पदार्थों की उत्पत्ति करके सब जगत् का उपकार किया है। वैसे हम लोग भी सबका उपकार करें। इस काम में परमेश्वर हमको सहाय करे जिससे हम लोग सबको सदा सुख देते रहें। -पञ्चमहा०

—मैंने वेद के एक-एक मन्त्र पर पूर्ण विचार किया है, उनमें कोई भी बात युक्ति-विरुद्ध नहीं है। —दयानन्द चरित्र

—जो कोई तुमसे पूछे कि तुम्हारा क्या मत है तो यही उत्तर देना कि हमारा मत वेद अर्थात् जो कुछ वेद में लिखा है, हम उसको मानते हैं। —स० प्र० सप्तम समु०

—जब सब स्त्री-पुरुष सर्वत्र वेद का अवलोकन करेंगे तब इन सम्प्रदायों की लटपट बन्द होगी, तब ही कण्ठी द्वारा बैकुण्ठ मिलने का सुगम मार्ग बन्द होगा, तब ही कण्ठी द्वारा बैकुण्ठ मिल जाय तो बिसातियों की कुल कण्ठियों की पेटियां गले में लटकाने से संसार में क्यों सुख नहीं होता। चन्दन, तिलक और छापों से यदि स्वर्ग मिल जाय तो सारे मुंह पर चन्दन लीपने से क्यों न सुख मिले। —उप० मञ्जरी

—वेदों का निन्दक और [illegible] नास्तिक कहाता है।

—स०प्र० तृतीय समु०

# बालजगत

## अभिभावकों को, बच्चों के प्रति ध्यान देने योग्य कुछ सुझाव

( श्री रघुनाथप्रसाद पाठक दिल्ली )

१—भारतीय संस्कृति में बच्चों के सुन्दर नाम रखने की प्रथा है। इस प्रथा को मत बिगाड़ो।

२—किसी मित्र या रिश्तेदार के घर जाओ तो उनके बच्चों को अपने प्यार का परिचय दो।

३—विशेष अवसर पर किसी को निमंत्रित करो तो उनके बच्चों को यथासम्भव बुलाना मत भूलो।

४—बच्चों को ऐसी आदत डालो कि वे रोते हुए न उठें, हंसते हुए उठें।

५—बच्चों के अन्दर डर पैदा करना, उन्हें नीचा दिखाकर अपमानित करना बुरा है। बुरे लड़के भी बिना मारे सुधर सकते हैं, सुधारने वाला चाहिये।

६—बच्चों को ऐसी कहानियां सुनाओ, जिससे उनमें उत्साह और देशाभिमान पैदा हो, उनकी हिम्मत बढ़े उनके हृदय में धर्मका भाव बढ़े।

७—बच्चों को सभा सोसायटी, प्रदर्शनी, ऐतिहासिक, धार्मिक और प्राकृतिक शोभा के स्थान दिखाते रहना चाहिये।

८—बच्चों की आलोचना करने से उनको उतना लाभ नहीं पहुंचता जितना उनके सामने ऊंचा आदर्श या उदाहरण रखने से पहुंचता है।

९—गाड़ी या नाव में बच्चों को पहले चढ़ने या उतरने दो। तब आप चढ़ो या उतरो। चलती गाड़ी या नाव में बच्चों को बीच में रखो।

१०—बच्चों को पहले भोजन दो। भोजन सबसे छोटे बच्चे से शुरू करो।

११—बच्चों को निश्चित समय पर खाना दो। हर वक्त खाने की आदत बुरी है। उनमें निश्चित समय पर ही शौच, स्नान आदि की आदत डालो।

१२—भूत-प्रेत या दूसरी डराने वाली कहानियां बच्चों को मत सुनाओ, नाहीं उन्हें ऐसी बातें सुनने, पढ़ने तथा देखने दो।

१३—बच्चों को गहने मत पहनाओ।

१४—बच्चों को नंगा मत रखो।

१५—छोटे बच्चों को पैसा नहीं देना चाहिये। यदि उनके हाथ में पैसा आ जाय तो ध्यान रखो कि वे उसे मुंह में न डालें।

१६—बच्चों की देखभाल का उत्तरदायित्व यथासम्भव नौकरों पर मत छोड़ो। (शेष पृष्ठ १२ पर)

---

—नमस्ते यह वेदोक्त वाक्य अभिवादन के लिये नित्य प्रति स्त्री-पुरुष पिता-पुत्र अथवा गुरु-शिष्य आदि के लिये है। प्रातः सायं अपूर्व समागम में जब-जब मिलें तब-तब इसी वाक्य से परस्पर वन्दन करें। —संस्कार विधि विवाह०

—नारायण प्रिय

# तड़प वाले तड़पाती जिनकी कहानी–१३

( लेखक–प्राध्यापक राजेन्द्र 'जिज्ञासु' अबोहर १५२११६ )

एक बार पुनः हमें 'आर्य मित्र' के प्रेमियों तथा उन सब आर्य विद्वानोंके प्रति आभार प्रकट करते हैं जो इस लेखमालामें इतनी सुरुचि ले रहे हैं। आचार्य दीनानाथ जी सिद्धान्तालङ्कार सरीखे वयोवृद्ध ज्ञान-वृद्ध पूज्यआर्य रत्नका शुभ आशीर्वाद पाकर लेखक अपनेको धन्य मानता है। सब ओर से यही मांग आ रही है कि इसे शीघ्र पूरा करके पुस्तक-रूप में छापा जावे। पाठकों की सुरुचि को देखकर हमारा विचार बना है कि इसे दो तीन वर्ष तक चलाया जावे। कइ खण्डों में यह पुस्तक छपे। प्रथम खण्ड तो शीघ्र ही उ० प्र० से ही छपने वाला है। आर्य समाज के इतिहास पर यह अपने ढंग की एक महत्वपूर्ण पुस्तक होगी।

"चारपाई पर मुझे ले चलिए"–ऋषिवर के सुशिष्यों ने वैदिक धर्म के प्रचार वा देश धर्म की रक्षा के लिए जो तप त्याग किया है–वह ईसा वा बुद्ध महात्मा के शिष्यों की साधना से कम नहीं है। पं० विष्णु दत्तजी एडवोकेट पंजाब के एक प्रमुख नेता वा कुशल लेखक थे। उन्होंने लिखा है कि कहीं एक बहुत बड़ा तालुकेदार अपने बिरादरी सहित ईसाई बनने लगा। आर्यों को इसकी सूचना दी गई। आर्य भाई भागे-भागे अपने एक पूज्य विद्वान् शास्त्रार्थी के पास पहुंचे और सब वृतान्त सुनाया। वृतान्त तो सुना दिया परन्तु, उस विद्वान्के पास जाना निष्फल दीख रहा था। कारण ? वह बहुत रुग्ण अवस्था में चारपाई पर पड़े थे। उस आर्य विद्वान् ने कहा, "मुझे चारपाई पर ही किसी प्रकार से वहां पहुंचा दो। अपनी तड़प से सबको तड़पा देने वाले आर्य वीर अपने महान् सेनानी की चारपाई उस स्थान पर ले गये।

पादरियों को निमन्त्रण दिया गया कि आकर सत्य असत्यका निर्णय कर लें। पादरी आ गया। चारपाई पर लेटे लेटे उस आर्य महारथी ने शास्त्रार्थ किया। इसका परिणाम वही हुआ जिसकी आशा थी। एक भी व्यक्ति ईसाई न बना।

आर्य पुरुषों ! क्या आप जानते हैं कि यह चार पाई पर लेटे लेटे शास्त्रार्थ करने वाला सेनानी कौन था ?

यह धर्म धुन का हिमालय वीतराग स्वामी दर्शनानन्द !

यह घटना उ० प्र० की ही लगती है। पंजाब, हरियाना, हिमांचल में तो तालुकादार शब्द प्रचलित ही नहीं। न जाने स्वामी जी के जीवन में ऐसी कितनी घटनायें घटी। उन्होंने पग-पग पर अपनी श्रद्धा के अद्भुत चमत्कार दिखलाये।

एक और दीवाना संन्यासी—आर्य समाज में आत्मानन्द नाम के कई संन्यासी हुए हैं। एक आत्मानन्द तो पौराणिकों में लौट गये थे। यह बीसवीं शती के आरम्भ या उन्नीसवीं शती के अन्त की घटना है परन्तु एक स्वामी आत्मानन्द जी ऋषि के साथ भी रहे। वह यात्रा में आवास वा भोजन की व्यवस्था नहीं करते थे।

वह संस्कृत वा हिन्दी ही जानते थे। पुराणों के प्रकाण्ड विद्वान् थे। व्याख्यानों में पुराणों की कहानियां सुना कर बहुत हंसाते थे। वह शास्त्रार्थ भी करते थे। प्रतिक्षण वह शास्त्रार्थ के लिये तैयार रहते थे।

इन्होंने देश के सब अहिन्दी भाषी प्रदेशों में भी प्रचार किया। कई आर्य समाज बनाये। वहां भी प्रचारार्थ गये। लंका की भाषा का ज्ञान नहीं था तथापि वहां भी प्रचारार्थ पहुंच गये और बड़े-बड़े लोग से वहां सम्पर्ककर पाए। अपना बात कहीं। विशेषता यह है कि सब बिना किसी सभा के सहयोग के पहुंच गये।

यात्रा करते करते न ऊबते थे, न थकते थे। एक बार सिरसा हरियाणा में गये। तब आर्य समाज के नाम से ही पोंगा पंथी चिढ़ते थे। आर्य समाज वहां था ही नहीं। आर्य समाज का नाम सुनते ही विरोधियों ने शोर मचा दिया।

स्वामी जी को रहने को ही स्थान न मिला। भोजन तो किसी ने देना ही क्या था। हिन्दुओं ने सोमनाथ का मन्दिर तोड़ने वाले लुटेरों के भाइयों को तो उसी मन्दिर के समीप मस्जिद तो बनवा दी परन्तु, यह आत्मघाती हिन्दू सब कुछ सहन कर सकता है– इससे सहन नहीं होता तो आर्य समाज का प्रचार नहीं सहन हो सकता।

भूखे बने बना कर आर्य संन्यासी सिरसा में डट गया। वहां एक सेठ का प्रसिद्ध सदाव्रत जारी रहता था। उस सदाव्रत से केवल आर्य संन्यासीको भोजन न दिया गया। सदा के पग डगमगाये नहीं, लड़खड़ाये नहीं—श्री महाराज घबराये नहीं। वहीं अपने कार्य में जुटे रहे। पाखण्ड खण्डिनी ओम् पताका फहरा कर दण्डी स्वामी आत्मानन्द जी वेद की निर्मल गंगा का ज्ञान अमृत पिलाने लगे।

यह उन्हीं साधना का फल है कि आगे चलकर सिरसा आर्य समाज का एक गढ़ बन गया। पं० मनसारामजी वैदिक तोप, स्वामी स्वतन्त्रानन्द जी महाराज जैसों ने सिरसा को अपनी कर्म भूमि बनाया। स्वामी श्री बेधड़क जी महाराज जैसे अद्वितीय तपस्वी दलित वर्ग में जन्में थे। उस पूज्य ऋषि भक्त बेधड़क स्वामी की भी सिरसा कर्म भूमि रहा है।

पूज्य आर्य मिशनरी महाशय कालेखां साहब जो रामकृष्णके नामसे इसी क्षेत्र में कार्य करते रहे, वह सिरसा के पास ही जन्मे थे और सिरसा समाज की ही देन थे। महाशय काले खाँ जी लौह पुरुष स्वामी स्वतन्त्रानन्द जी महाराज के प्रियतम शिष्यों में से एक थे।

यह सब स्वामी आत्मानन्द जी की साधना का फल था। अन्तिम दिनों यह संन्यासी अजमेर में रहने लगे। अपना सब कुछ समाज को भेंट कर दिया। उनकी अंतिम इच्छा यही थी कि उनका शरीर अजमेर में छूटे और उनका दाह कर्म भी वहीं किया जावे जहां ऋषि जी का अन्तिम संस्कार किया गया था। उनकी यह इच्छा पूरी की गई।

---

—आर्य समाज वगही (मिरजापुर ) के श्री राम नरेशसिंह का लम्बी बीमारी के पश्चात् २ मई को कानपुर में देहान्त हो गया। आर्य समाज ने शोक प्रस्ताव पास किया है, और दिवंगत आत्मा की शांति के लिये प्रार्थना की है।

संवाददाता

# मूर्ति पूजा और कब्र की पूजा (बुतपरस्ती और कब्र परस्ती)

–श्री रघुनन्दन प्रसाद गुप्त, खतौली

मनुष्य की सबसे बड़ी पहेली ईश्वर है। बहुत से लोगों का मत है कि वह साकार है, बहुत से लोग कहते हैं नहीं वह निराकार है। इस बात पर बहुत विवाद है और दोनों पक्षों के लोग अपनी अपनी युक्तियाँ और दलीलें अपने मत के समर्थन में देते हैं। जो परमात्मा सारे संसार का ही नहीं अपितु ब्रह्माण्ड का रचयिता है वह साकार कैसे हो सकता है?

साकार तो एकदेशी सीमित होगा, जिस परमात्मा ने सूर्य बनाया, चांद आदि ग्रह और नक्षत्रों की रचना की वह एकदेशी और सीमित कैसे हो सकता है? सूर्य के विषय में वैज्ञानिकों की कल्पनायें बड़ी विचित्र हैं, इसका तापमान इतना ऊँचा है कि बुद्धि चकरा जाती है। जब इसकी रचना इतनी विचित्र है कि हमारी बुद्धि उसकी कल्पना ही नहीं कर सकती, तो वह परमात्मा भी बड़ा विचित्र और अतुलित बलशाली है।

तुलसीदास को भी बरबस यह कहना पड़ा—

देखत तव रचना विचित्र अति; समुझ मनहिं मन रहिये।
शून्य भीति पर चित्र रंग नहिं, तन बिन लिखा चितेरे।
धोइये मेरे न भीति दुख पाइये, एहि तन हेरे।
रवि कर नीर बसै अति दारुण, मकर रूप ते माहि॥

इसी प्रकार विद्वानों, महात्माओं संतों, ऋषि-मुनियों और पीर पैगम्बरों ने उसके विषय में अनेकानेक बातें कहीं। जब वह इतना महान् और शक्तिशाली है तो हम मनुष्य उसी की उपासना करते हैं। उपासना शक्तिशाली की की जाती है, अशक्त और दुर्बल को कौन पूछता है?

मनुष्य का मन और उसकी प्रकृति बड़ी विचित्र और जटिल है उस ने ईश्वर की उपासना के बहुत से ढंग निकाले हैं। जब ज्ञान का सूर्य छिप जाता है तो अन्धकार को दूर करने के लिये कई प्रकार से प्रकाश किया जाता है और हर एक अपने प्रकाश के साधन को अच्छा बताता है। इसी प्रकार ईश्वर की उपासना करने की अनेकानेक पद्धतियां विकसित और प्रचलित हुईं। कुछ लोगों ने उसकी मूर्ति बनाई उसकी ही नहीं अपितु बहुत से देवी देवताओं की स्थिति मानी और उसकी मूर्तियां बनाई। वे सब शक्तिशाली ही रहे हैं और उनकी मूर्तियां भी। इसलिये पूजी जाती है कि वे शक्तिशाली हैं और हमें कुछ देंगे। यह दृष्टिकोण साकार वादियों का रहा।

कालान्तर में उस पद्धति में बहुत से दोष आते चले गये और इतनी मूर्तियां बनी कि उनका कोई पारावार और गणना न रही विद्वानों के कथनानुसार एक समय आया जब नास्तिकों का बहुत जोर हुआ और जब उन लोगों ने आस्तिकों से पूछा कि दिखाओ तुम्हारा परमात्मा कैसा है तो उन्होंने मूर्तियां बनाकर दिखा दी और कह दिया कि यह परमात्मा है। इस प्रकार मूर्तियां बहुत सी बन गई और उनकी पूजा भी भिन्न २ प्रकार से होने लगी।

पूजा पद्धति बहुत जटिल होती चली गई। उन मूर्तियों के नाना प्रकार के शृङ्गार होने लगे। उनको सजीव मानने लगे और स्नान करना, वस्त्र पहनाना भोजन कराना, गर्मी में पंखा झलना और सर्दी में गर्म कपड़े उढ़ाना भी प्रचलित हो गया। उनसे नाना प्रकार की मनौतियां मांगी जाने लगीं और उनको भी सर्वस्व समझा जाने लगा यह एक देश में नहीं हुआ अपितु संसार के सभी देशों में इसका प्रचलन हुआ। बढ़ते-बढ़ते बात यहां तक बढ़ी कि- हर एक महापुरुष की और समाज सुधारक तथा श्रेष्ठ व्यक्ति की मूर्ति बनी और उससे मुरादें मांगी जाने लगीं।

मनुष्य की बुद्धि और मन विचित्र हैं। उन्होंने इस पद्धति का भी विरोध किया और समर्थन भी। कालान्तर में सब देशों में मूर्तियां बनी और उनसे मुरादें मांगीं गई किन्तु समय समय पर उनका विरोध भी हुआ और उस पद्धति को ठुकराया गया, उसका खण्डन और विरोध डटकर किया गया। ऐसे लोगों के अलग २ सम्प्रदाय बनते चले गये और उनका एक अलग समाज निर्माण हुआ।

जिन्होंने मूर्ति पूजा का बहुत खण्डन किया, उन मूर्तियों को नष्ट-भ्रष्ट किया तोड़ा और फेंक दिया या भूमि मे गाड़ दिया, वे भी निराकार की उपासना का कोई विशेष और सही रूप न बता सके। पूजाकी वृत्ति तो उनमें भी थी किन्तु उनका यह चञ्चल मन निराकार में न टिक सका और उन्होंने भी अपने प्रवर्तकों की कब्रों और मूर्तियों के सामने झुकना, फूल चढ़ाना और उन पर वस्त्र चढ़ाना शुरू कर दिया। बात बहुत बढ़ती गई वे निराकार को न पा सके और न पूजा कर सकें। परिणाम स्वरूप उन्होंने भी उन महापुरुषों और सन्तों की समाधियों और कब्रों को पूजना शुरू कर दिया इस प्रकार कब्र परस्ती का प्रादुर्भाव हुआ।

जिन्होंने साकार वादियों की मूर्तियों को खण्डित किया अपमान किया और नाना प्रकार से उन्हें अपमानित किया वे भी कब्रों की पूजा से न बच सके। एक कवि की एक उक्ति इस सम्बन्ध में बड़ी उपयुक्त बैठती है—

कैस ने जिनसे किया चाक गरेबां सौ बार।
उन्हीं हाथों से तो पर्दा न उठा महफिल का॥

जिस बात और काम के लिये दूसरे को बुरा कहा गया गालियाँ दी गई, लड़ाईयां हुई और असंख्य व्यक्तियों और स्थानोंको मारा व तोड़ा गया उनसे अधिक दोष उनमें स्वयं आ गये। उनकी बुद्धि ने असंख्य कब्रों का निर्माण किया और उनकी पूजा प्रारम्भ की जैसे मूर्ति पूजक मूर्ति को नहलाते हैं, वस्त्र पहनाते हैं, फूल चढ़ाते हैं, मिठाइयां चढ़ाते हैं, खुशबूदार वस्तुयें जलाते हैं और चढ़ाते हैं वही सब रूप कब्र परस्तों ने भी किया। वे भी कब्र को स्नान कराते हैं उस पर वस्त्र चादर चढ़ाते हैं फूल चढ़ाते हैं मिठाईयां चढ़ाते हैं और अगर व धूप बत्तियां जलाते हैं तथा उस पर झुकते हैं एवं उससे मुरादें मागते हैं। जिस कार्य को दूसरों को मना करते हैं वही कार्य स्वयं करते हैं। अपितु उससे भी अधिक बढ़ गये हैं।

मूर्ति पूजकों के विषय में बहुधा यह कहा जाता है कि–

(शेष पृष्ठ ११ पर)

# स्वास्थ्य सुधा

## लहसुन

### अनेक रोगों की रामवाण औषधि

लहसुन में फासफोरस, रिबोफ्लेविन, केल्शियम, लोहा, थायामिन निकोटिनिक, एसिड, विटामिन सी प्रोटीन दूसरे खाद्यपदार्थ एवं खनिज पदार्थ पाये जाते हैं। यह शक्ति के दृष्टिकोण से भी काफी समृद्ध है। छिलके उतारने के बाद १०० ग्राम लहसुन में १४२ कैलोरी शक्ति पाई जाती है। कितनी ही पुरानी पेट की बीमारियों में एवं आंख तथा कान की तकलीफों में इसका दवा के रूप में इस्तेमाल किया जाता है।

लहसुन रोग के कीटाणुओं को मारता है एवं बीमारी से शरीर की रक्षा करता है। लहसुन चमड़ी पर उत्तेजना पैदा करता है। इसका प्रभाव सारे शरीर पर पड़ता है। यह शक्ति प्रदान करता है, नया खून पैदा करता है, हड्डी जोड़ने में लहसुन मदद करता है। इसके सेवन से स्मरण शक्ति एवं नेत्रों की दृष्टि में सुधार होता है। हृदय के लिए इस का सेवन बहुत हितकारी है। गले की आवाज इसके सेवन से सुधरती है। लहसुन कब्ज दूर करता है एवं पेटमें वायु बनने नहीं देता। फेफड़ों के लिये खांसी की शिकायत में तथा सांस की तकलीफ में लहसुन का प्रयोग लाभकारी है। बवासीर तथा कोढ़ में भी इसका उपयोग लाभ दायक है। लहसुन के सेवन से पेशाब की मात्रा बढ़ती है,बदन में अधिक सूजन हो, लकवा मार गया हो, जोड़ों में दर्द हो, तो लहसुन का सेवन उपकार करता है। लहसुन के सेवन से बहुत प्यास लगनी बन्द हो जाती है। दांतों की तकलीफों में भी इसके उपयोग से लाभ होता है। यह चर्म रोगों को रोकता है एवं गुर्दे की कार्य क्षमता बढ़ाता है। लहसुन कृमि को मारता है।

दमा का रोगी लहसुन खाकर अपने रोग पर काबू पा सकता है। गरम पानी में लहसुन का रस मिलाकर लेने से लाभ होता है। लहसुन की एक कली भूनकर नमक मिलाकर दोनों समय खाने से भी लाभ होता है। यह सांस की तकलीफ में भी लाभदायक है। दस बूंद लहसुन का रस दो चम्मच शहद के साथ गर्म पानी में मिलाकर रोज लेने से दमे के रोगी को लाभ होगा।

जुकाम में छींक आना लहसुन से बन्द हो जाता है। यदि गला बैठ हो जाये तो लहसुन का रस पानी में मिलाकर गरारे करने चाहिये। खांसी में १० से २० बूंद लहसुन का रस पानी में मिलाकर लेने से लाभ होगा। एक पूरा लहसुन छीलकर ६० ग्राम सरसों के तेल में उबालकर उसकी मालिश छाती एवं गले पर करनी चाहिए। काली खांसी में १० बूंद लहसुन का रस, ४ ग्राम शहद एवं चार ग्राम पानी में मिलाकर दिन में ४ बार देना चाहिए। खुजली में लहसुन में उबाले हुए तेलसे मालिश करना चाहिए तथा कच्चा लहसुन खाना भी चाहिए।

पायरिया में मसूड़ों की सूजन में दांतों में सड़न होने पर तथा दांतों की अन्य तकलीफों में २० बूंद लहसुन का रस एक चम्मच शहद के साथ रोज लेना लाभदायक है। गंजेपन में गंजी जगह पर लहसुन का रस दिन में तीन बार लगाना चाहिये। कुछ सप्ताह में गंजापन दूर हो किसी भी तरह के सिर दर्द में लहसुन का रस माथे पर एवं कनपटी पर लगाने से लाभ होगा। ५-१० मिनट बाद रस धो देना चाहिये अन्यथा फफोला पड़ सकता है। कान की शिकायत में लहसुन में उबाला हुआ सरसों का तेल डालना चाहिये,कुछ दिनों तक दो बूंद लहसुन में उबाला हुआ तिल का तेल कान में डालने से सुनने की शक्ति बढ़ती है।

## श्रद्धेय श्री लाला रामगोपाल शालवाले के अभिनन्दन समारोह के सम्बन्ध में निम्न लिखित प्रमुख आर्य जनों का एक कार्यकारी दल कार्यरत है—

| | |
|---|---|
| १– श्री सोमनाथ मरवाह एडवोकेट | प्रधान |
| २– महाशय धर्मपाल जी | उप प्रधान |
| ३– श्रीयुत लाला इन्द्रनारायण जी | कोषाध्यक्ष |
| ४– डा० आनन्द प्रकाश | संयोजक व मंत्री |
| ५– श्री जगदीश प्रसाद वैदिक | उप संयोजक |
| | सदस्य |

६– श्री ओमप्रकाश त्यागी मंत्री सार्वदेशिक सभा, दिल्ली।
७– पं० सच्चिदानन्द शास्त्री, उपमंत्री सार्वदेशिक सभा, दिल्ली।
८– श्री जय नारायण अरुण, उपमन्त्री सार्वदेशिक सभा, दिल्ली।
९– श्री सूर्यदेव प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा, दिल्ली।
१०–डा० धर्मपाल मन्त्री, आर्य प्रतिनिधि सभा, दिल्ली।
११–प्रो० वेद व्यास जी, प्रधान आर्य प्रादेशिक प्रतिनिधिसभा।
१२–श्री रामनाथ सहगल, मन्त्री- आर्य प्रादेशिक प्रतिनिधिसभा।
१३–प्रो० शेरसिंह जी प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा, हरियाणा
१४–श्री इन्द्रराज जी प्रधान- आर्य प्रतिनिधि सभा, उत्तरप्रदेश।
१५–श्री राजगुरु शर्मा प्रधान- मध्य भारतीत आर्य प्रतिनिधिसभा

सभी आर्य बंधुओं का सहयोग इस कार्य में अपेक्षित एवं प्रार्थनीय है।

डा० आनन्द प्रकाश
संयोजक एवं मन्त्री
लाला रामगोपाल शालवाले अभिनन्दन समिति
महर्षि दयानन्द भवन, रामलीला मैदान
नई दिल्ली– ११००१२

(पृष्ठ ३ का शेष)

वस्तुतः जो मनुष्य भोगविलास में लिप्त रहेगा, जो प्रेयमार्ग का चलने वाला होगा उसको भगवत्कथा में आनन्द नहीं आएगा। उसकी इन्द्रियां बाहरी वृत्तियों में रमेंगी। बाहर की वृत्तियां बाहर की खाने पीने और और इन्द्रियों को सुख देने वाली चीजों में लगी रहेंगी। मनु लिखते हैं—

अर्थ कामेष्वसक्तानां धर्म ज्ञानं विधीयते।

असली धर्म का ज्ञान उन्हीं को होता है जो धन और विषयासक्तिमें नहीं लगते। जो लोभ और काम के पंजे से मुक्त हैं। पिप्पलाद भी ऐसे ही ऋषि थे। अतः छः सन्त पुरुष उनके पास पहुंचे। (क्रमशः)

# दक्षिण अफ्रीका डरबन में

## अन्तर्राष्ट्रीय आर्य सम्मेलन

### १४, १५, १६, दिसम्बर १९८५ के मध्य

आर्य प्रतिनिधि सभा नैटाल दक्षिण अफ्रीकाः आगामी १४-१५-१६ दिसम्बर १९८५ को अन्तर्राष्ट्रीय रूपमें विश्व आर्य सम्मेलन का आयोजन कर रही है। जिसमें अफ्रीका—भारत—योरुप तथा अन्य देशों के आर्य जन पधार रहे हैं। यह सम्मेलन अभूतपूर्व होगा। भारत से भाग लेने वाले प्रतिनिधि सार्वदेशिक सभा देहली से सम्पर्क करके पासपोर्ट और वीसा का प्रबन्ध करें। विदेश यात्रा सम्बन्धी जानकारी प्राप्त करें।

इस अवसर पर हीरक महोत्सव भी आयोजित है। सम्मेलन का प्रमुख स्थल डरबन होगा। वैसे अन्य नगरों में भी आयोजन है। अधिक जानकारी के लिये प्रधान से सम्पर्क किया जाय।

श्री बी० एस० रामभरोसे,
प्रधान आर्य प्रतिनिधि सभा
साउथ—अफ्रीका
३५—क्रास स्ट्रीट—४००१ डरबन
दक्षिण—अफ्रीका।

पुस्तक परिचय

# सामवेद का विशद् भाष्य

### डा० रामनाथ वेदालङ्कार की ज्ञान वर्षिणी लेखनी द्वारा

डा० रामनाथ वेदालङ्कार जी की विद्वत्ता से सभी परिचित हैं। वैदिक साहित्य का अनुशीलन उनके जीवन का लक्ष्य रहा है। वेद विषयक कतिपय ग्रन्थ वेदालङ्कार जी के मान्य है। सम्प्रति सामवेद पर विस्तृत भाष्य देव वाणी तथा हिन्दी में प्रस्तुत कर रहे हैं। परोकारिणी सभा अजमेर के प्रमुख मासिक परोपकारी के अप्रैल १९८५ के अंक में सामवेद के प्रथम प्रपाठक के प्रथमार्द्ध के प्रथम दशति के मन्त्रों का भाष्य प्रकाशित किया गया है। जिससे सामान्य जन इस प्रयास से परिचित हो जाय और भाष्य की शैली का भी ज्ञान हो जाय।

भाष्य मूलरूप में संस्कृत में है। वेदालङ्कार के द्वारा सभी प्रकार के पक्ष का अर्थ प्रस्तुत है। व्याकरण और निरुक्ति के माध्यम से शब्द शक्ति का रहस्य स्पष्ट किया गया है। पूर्ववर्ती भाष्यकार तथा स्वामी दयानन्द सरस्वती के वैदिक भाष्य मन्तव्य पर भी ध्यान दिया गया है। समस्त संस्कृत भाष्य का अविकल हिन्दी अनुवाद भी है। संक्षेप में वेदालङ्कार जी का प्रयास विद्वद्जनों में समादृत होगा और परोपकारी भी इसे प्रकाशित करके वेदप्रचार तथा नवीन पीढ़ीमें वेदाध्ययन के भावना को बल देगा। विद्वान् लेखक एवं परोपकारी सम्पादक मण्डल धन्यवाद के पात्र हैं। भाष्यकार का पता है। डा० राम नाथ वेदालङ्कार १/११६ फूलबाग—पन्त नगर ( नैनीताल )—प्रकाशक-सम्पादक मंडल परोपकारी। परोपकारिणी सभा-अजमेर।

आचार्य रमेश चन्द्र एम० ए०

## आवश्यक सूचना

सभा के उपदेशकों तथा भजनोपदेशकों आदि से नम्र निवेदन है कि वह किसी भी प्रकार का धन चाहे जिस मद्द का हो, चाहे दशांश, वेद प्रचार तथा मार्ग व्यय सम्बन्धी हो, पूर्ण विवरण के साथ सभा की रसीद काटें, इसकी अवहेलना करने वाले व्यक्ति दोषी पाये जायेंगे तो उनकी सेवायें बिना किसी पूर्व सूचना के समाप्त कर दी जायेंगी।

मनमोहन तिवारी
मन्त्री

### मूर्ति पूजा कब्र पूजा

( पृष्ठ ९ से आगे )

बुत परस्तों का देखा ये निराला दस्तूर।
खुद तराशा है मगर नाम खुदा रक्खा है॥

किन्तु वे लोग यह भूल जाते हैं कि हम भी वही नहीं उससे भी बढ़कर काम कर रहे हैं क्या यह बात सच नहीं है कि—

खुदा परस्तों का देखा ये निराला दस्तूर।
जिसको कब्र में गाढ़ा है उसको खुदा समझा है॥

इस प्रकार एकेश्वरवाद के स्थान पर बहु देवता वाद भी खूब प्रचलित हो गया। वहदानियत की धज्जियां उड़ गई और चारों तरफ कुफ्र और शिर्क नजर आने लगा। बुत परस्तों से किसी भी तरह पीछे न रहे और हर काम उनसे बढ़ चढ़ कर होने लगा। खुदा की जो कि निराकार और निर्विकार है की उपासना तो न हुई, किन्तु उसके नाम पर कुछ कब्रों और ईमारतें से दुआयें माँगी जाने लगीं। यह बात हर देश में प्रचलित हैं और इसके लिये मनुष्य एक देश से दूसरे देश में भी खूब आते जाते हैं।



## आवश्यकता

एक विधुर प्रजापति जातीय आयु २६ साल व दो छोटे बच्चों के पिता जो रजिस्टर्ड मैडिकल प्रैक्टीशनर हैं, के लिये एक कन्या की आवश्यकता है। जाति दहेज का कोई बन्धन नहीं—विधवा भी विचारणीय है।

पता-पत्र व्यवहार डा० ए० के० वर्मा
पुरानी चुंगी—चकरोता रोड,
सहारनपुर उ० प्र०

—आर्य प्रतिनिधि सभा राजस्थान के तत्वावधानमें आर्य समाज जलराना के सहयोग से राज्यकीय माध्यमिक विद्यालय जलराना अलवर में २० से ३० मई तक आर्य वीर दल का प्रशिक्षण शिविर आयोजित किया जा रहा है।

प्रांतीय संचालक

आर्यमित्र साप्ताहिक
नारायणस्वामी-भवन ५ मीराबाई मार्ग, लखनऊ
दूरभाष 45993 ४५९९३
पंजीकरण सं० एल. डब्ल्यू/एन. पी. ७९
मा० ज्येष्ठ ४
ज्येष्ठ शुक्ल ७ रविवार
२६ मई १९८५ ई०

ओ३म्
आर्य मित्र
उत्तर-प्रदेश आर्य प्रतिनिधि सभा का मुखपत्र

( पृष्ठ ७ का शेष )

१७—बच्चों को चूमना अच्छा नहीं।

१८-बच्चों से कोई चीज टूट-फूट जाय तो उसको मारो मत, उन्हें समझा दो जिससे वे भविष्य में ऐसी असावधानी न करें।

१९—माता-पिता अभिभावकों आदि को आपस में गाली गलौज नहीं करनी चाहिये।

२०-किसी से भी अधिक हंसी-मजाक नहीं करनी चाहिये, न अश्लील बातें ही करनी चाहिये, अन्यथा बच्चे भी ऐसी ही करेंगे।

२१-किसी को भी बेकार डाटना, डपटना अथवा किसी से दुर्व्यवहार नहीं करना चाहिये। देखा-देखी के कारण बालक भी ऐसा ही करने लगते हैं।

२२—नशीली वस्तु आदि का सेवन नहीं करना चाहिये। इससे बच्चों की भी आदत पड़ने का भय रहता है।

२३—अपनी स्त्री आदि से किसी ऐसे ढंग से बात-चीत न करनी चाहिये जिससे वे भी उसी ढंग को अपनायें और न उनके सामने गुप्त बातें ही करनी चाहिये।

२४–यदि माता-पिता चाहते हैं कि बच्चे रोज सुबह सोकर जल्दी उठें तो उन्हें स्वयं भी शीघ्र उठना चाहिये।

२५—माता-पिता के आचरण का उनकी संतान पर सबसे गहरा प्रभाव पड़ता है। वे भी शुद्ध आचरण तथा आचार-विचार रखकर ही उन्हें ऐसा बना सकते हैं। 'पर उपदेश कुशल बहुतेरे' से काम नहीं चलता।

२६-बच्चों को झूठ, असत्य, चोरी, हिंसा, अपराध, बेईमानी, आदि से बचाने के लिए और उन्हें परिवार का अच्छा सदस्य, स्कूल का अच्छा अनुशासित छात्र तथा समाज का अच्छा सदस्य एवं नागरिक बनाने के लिये अभिभावकों, गुरुजनों, नेताओं और शासकों को जहां अपनी कथनी और करनी के माध्यम से क्रियारत होना जरूरी है वहां घरों स्कूलों और समाज का वातावरण भी शुद्ध, सात्विक और प्रेरणाप्रद बनाना जरूरी है।



## 'हत्यारे' और 'शहीद' का भेद

( श्री पं० बिहारीलाल शास्त्री रामपुर गार्डन, बरेली )

आज भी देश में ऐसे दुर्बुद्धि सम्पन्न लोग हैं जो कुकर्मी, देशद्रोह और गद्दारी को धर्म समझते है। 'हत्यारों' उनके मां-बाप और स्त्रियों को सम्मानित करने में हिचकिचाते नहीं। जिन लोगों ने परम देशभक्त, और देश की उन्नति में पूर्ण बुद्धि का प्रयोग करने वाली इन्दिरा गांधी, जिसके कारण विदेशियों पर भी भारत का प्रभाव था, उसके हत्यारों को शहीद बताया है, ऐसे लोग घोर पापी ही नहीं राष्ट्र का अपमान करने वाले हैं। किन्तु मजहबी पागलपन में, ऐसे घृणित लोग भी माननीय माने जाते हैं। इन्दिरा प्रियदर्शिनी के हत्यारों के घर वालों का सम्मान करना देश का खुला अपमान है। ऐसे दुर्बुद्धियों से पूर्ण मनुष्यों को देश से निकालकर बाहर कर देना चाहिये। ये भारत की स्वतन्त्रता का अनुचित लाभ उठाते हैं। इन्दिरा गांधी ने निर्लोभ भाव से देश सेवा करते हुए देश को उन्नत बनाया। उसके हत्यारों को शहीद बताना अपने लिए नरक की सड़क तैयार करना है। ... ... ... ... ... ... ...।

---

## कारण बताओ नोटिस

श्री सत्य वीर शास्त्री (करहल)
पुत्र श्री लटूरी, ग्राम- झिन्गूपुरा, डाकघर- गींजा,
थाना- बसरेहर, जिला- इटावा।

आपके विरुद्ध दि० २२-३-८५ को १० आरोपों से युक्त एक आरोप पत्र निर्गत करके रजि० डाकसे आप के उक्त स्थायी पते पर स्पष्टीकरण देने हेतु प्रेषित किया गया था।

उपर्युक्त आरोप पत्र को निर्गत किए हुए अत्यधिक समय हो चुका है, परन्तु आपका स्पष्टीकरण आज तक प्राप्त नहीं हुआ है।

आपकी इस अनुशासन हीनता से मैं इस निष्कर्ष पर पहुंच रहा हूं कि आपको उपर्युक्त आरोप पत्र के सभी आरोप सर्वथामान्य हैं साथ ही आपको इन आरोपों के विरुद्ध कुछ कहना भी नहीं है।

अतः उक्त आरोपों को सर्वथा सत्य मानते हुये एक पक्षीय निर्णय लेकर क्यों न आपकी आर्य समाज की प्राथमिक सदस्यता को समाप्त करके आपको भी इस सभा से भी सदा के लिये निष्कासित कर दिया जावे और तदुपरान्त आपके विरुद्ध भा० द० संहिता के अन्तर्गत वैधानिक कार्यवाही भी की जावे।

यदि आपने इस नोटिस की प्राप्ति के पश्चात् तीन दिनों के भीतर रजि० डाक द्वारा या स्वयं उपस्थित होकर, इसका उत्तर नहीं दिया तो यह समझा जावेगा कि आप इस नोटिस से सर्वथा सहमत हैं और आप इस नोटिस के विरुद्ध कुछ कहना भी नहीं चाहते हैं।

ऐसी दशा में विवश होकर इस नोटिस के अनुसार आपके विरुद्ध एक पक्षीय निर्णय ले लिया जावेगा।

इन्द्रराज प्रधान आ० प्र० स० उत्तर प्रदेश लखनऊ

अधि कारिणी आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश के लिए भगवानदीन आर्य भास्कर प्रेस, ५ मीराबाई मार्ग लखनऊ में श्री विश्वम्भरदयाल गुप्त द्वारा मुद्रित व प्रकाशित।

ओ३म्

# आर्य मित्र

कृण्वन्तो विश्वमार्य्यम्

आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तरप्रदेश का मुख पत्र

रजि० सं० २२४१/२७ | पोस्टल पंजी० सं० ७ /२८-२-८१

वर्ष ८८ ] मा० ज्येष्ठ ११ ज्येष्ठ शुक्ल १४ रविवार संवत् २०४२ वि०, दि० २ जून १९८५ [ अङ्क १८

## प्रार्थना

ओं परीत्य भूतानि परीत्य लोकान्परीत्य सर्वाः प्रदिशो दिशश्च । उपस्थाय प्रथमजामृतस्यात्मनात्मानमभि सं विवेश ॥

—यजु० ३२-११

भावार्थ—जो परमेश्वर पंच महाभूतों को व्याप्त होकर, लोकलोकान्तरों को व्याप्त होकर, समस्त दशाओं और उपदिशाओं को व्याप्त होकर विराजमान है, उसकी प्रथम प्रकट हुई वेदवाणी का अध्ययन कर सत्स्वरूप परमात्मा को आत्मा से प्राप्त हो ।

## इस अंक के आकर्षण



प्रधान सम्पादक—
मनमोहन तिवारी
सम्पादक—
आचार्य रमेशचन्द्र एम. ए.

| | |
|---|---|
| वार्षिक | १६) |
| छमाही | ९) |
| विदेश में | ३ पौंड |
| एक प्रति | ४० पैसे |

# प्रज्ञा तथा शक्ति सन्तुलन ही राष्ट्र में शान्ति तथा विकास सृजक है

यत्र ब्रह्म च क्षत्रं च सम्यञ्चौ चरतः सह ।
तंल्लोकं पुण्यं प्रज्ञेषं यत्र देवाः सहाग्निना ॥ यजुर्वेद २०—२५।

भारत राष्ट्र में विगत वर्षों से उपद्रव और अराजकता का नृत्य हो रहा है । पंजाब इसका ज्वलन्त उदाहरण है जहां सभी औषधियां विष में बदल जाती हैं । निरीह जनों के जीवन के साथ खिलवाड़ जहां की दैनिक प्रक्रिया है और पुनः आशंका है कि जून के प्रथम सप्ताह में स्वर्ण मन्दिर की गत वर्ष जो शुद्धि हुई थी उसकी वार्षिकी मनाई जा रही है । प्रशासन सावधान है सेना और सुरक्षा कर्मी भी हर परिस्थितियों के लिए तय्यार हैं ।

विगत तीन महीनों से गुजरात में आरक्षण विरोधी आन्दोलन भी कितनों के प्राण ले चुका है राष्ट्रीय सम्पत्ति की और जनहानि हुई है परन्तु वहां भी आन्दोलनकर्ता और सरकार आमने-सामने है को समाधान नहीं है । तात्पर्य विगत तीन वर्षों से पञ्जाब की समस्या का समाधान नहीं और तीन मास से गुजरात समस्या का समाधान नहीं । इसी ऊहापोह की स्थिति में शीर्षक मन्त्र संकेत करता है ब्रह्म शक्ति ई क्षात्र शक्ति सन्तुलित हो जिसका अभाव है ।

महर्षि दयानन्द सरस्वती शीर्षक मन्त्र की व्याख्या करते हैं—जिस देश में उत्तम विद्वान् ब्राह्मण (विद्या सभा) और राज सभा विद्वान् शूर वीर क्षत्री सब मिलकर राजकार्यों की सिद्धि करते हैं—वही देश—धर्म और शुभक्रियाओं से संयुक्त हो—सुख को प्राप्त होता है तथा विद्वान् परमेश के ज्ञान-मेधा-प्रज्ञा के सम्यक् निर्देश से कार्य करता है वहीं समस्त उपद्रव शान्त होते हैं और राज्य को अखण्डता मिलती है ।

खेद है आज हमारा चिन्तन वैदिक ज्ञान के धरातल से हटकर योरोपीय राजसी अर्थात् स्वार्थवादी और अवसर परक धरातल पर चला गया है तभी राष्ट्र में संकुचित चिन्तन है और आत्मघाती प्रतिक्रिया है । पंजाब में गुजरात में तथा सुदूर दक्षिणी तमिल समस्या में उभय पक्ष—सत्ता तथा आतङ्कवादी आंदोलनकारी—स्वार्थ और असत्य विडम्बना में फंसे हैं सम्यक् दृष्टिकोण से दूर है । विनाश के गर्त में गिरते जाते हैं ।

ब्रह्म से तात्पर्य है-ज्ञान-राज्य स्तरीय मन्त्रिमण्डल की चिन्तन धारा—क्षात्र से अर्थ है सैन्य एवं जनशक्ति—दोनों सन्तुलित होकर—दुराग्रह त्याग निकट आवे और वेदज्ञान रूपी धुरी पर एक मत हो तभी राष्ट्र में शांति हो सकती है । वेद मन्त्र नियामक है—संकेतक है मङ्गलमय शांति वातावरण का हमारा दृष्टिकोण आस्थापरक हो ।

ओ३म्
आर्य मित्र

लखनऊ-रविवार, २ जून १९८५, दयानन्दाब्द १६०
सृष्टिसंवत् १९७२९४९०८६

सम्पादकीय

## सत्यं सर्वे भूतानां मधु

'वृहदारण्यकोपनिषद् में संकेत है कि समस्त प्राणियों के जीवन में सत्य का आचरण ही मधु रस घोल सकता है अर्थात् मानव तभी पूर्ण मानव हो सकता है और अपनी कल्याणमयी भावना को बिखेर सकता है जब स्वयं उसे मानव बनाया गया हो। मानव उन्नति के बिना भौतिक उन्नति शून्य है।

एक आख्यान है कि लङ्का-धिपति रावण ने किसी उच्च-कोटि के तपस्वी और ऋषि को आमन्त्रित किया अपने देश का वैभव और उन्नति के अव-लोक-नार्थ ऋषि वर आये हिरण्यमयी नगरी विशाल भवन अभियान्त्रिक प्रोन्नति योजनायें उन्हें दिखायी गयी। पार्थिव वैभव तथा धन-धान्य से पूर्ण वातावरण को देख कर ऋषि ने लङ्केश से पूछा राजन् हिरण्य होरक जटित नगरी से मैं प्रभावित हूं आपने सब कुछ दिखाया परन्तु अब अपने यहाँ के गुरुकुल दिखाइये।—आचार्यों के विद्यालय दिखाइये जहां मानव का निर्माण हो रहा हो और वह स्थल दिखाइये जहां मनीषी सत्य की चर्चा कर रहे हों। रावण अवाक रह गया। जब ऋषि वर को यह प्रतीत हुआ कि शिक्षा और सत्य ज्ञान के प्रसार के लिये लङ्का में कोई केन्द्र नहीं है तो वह रावण का आतिथ्य भी अस्वीकार करके चले गये।

भारत के नवयुवक प्रधानमंत्री श्री राजीव गांधी भारत को इक्की-सवीं शताब्दि में प्रवेश का स्वप्न दिखा रहे हैं विज्ञान और तकनीक की उन्नति हो तथा योरुप और अमेरिका की भांति भारत में विज्ञान प्रोन्नति की ओर जाय तदर्थ उनको तथा उनके दल की देश को नितांत आवश्यकता है।

विज्ञान की उन्नति हो। देश प्रगति की ओर जा सकता है। परन्तु आज विज्ञान की उन्नति मानव के लिये आघाती भी अधिक है। परमाणु बम विज्ञान की चरमोत्कृष्टि है परन्तु उससे मानव भयभीत है। मानव का कल्याण कम है उसके चारों ओर यम के दूतों का नर्तन अधिक है। अतः विज्ञान की चरमोत्कर्षिता भी समस्या का निदान नहीं प्राप्त कर सकी है।

विज्ञान की प्रोन्नति का कोई विरोधी नहीं है। विश्वके प्रगतिशील देशों के साथ भारत के भी कदम आगे बढ़े यह श्रेयस्कर होगा परन्तु मानवके हृदय के स्पन्दन को रोक कर उसे विज्ञान का मानव मन्त्र न बनाया जाय यही हमारा निवे-दन है। विज्ञान विकसित देश अमेरिका में भी मानव को शांति नहीं है वहां की दशा और अपराध तथा आत्म हत्या की संख्या भी कम नहीं है। भारत गरीब देश है। विज्ञान में अमेरिका से कुछ पीछे है। परन्तु अपराध और आत्मा हत्या का अनुपातिक प्रतिशत कम है।

विज्ञान का वैभव या स्वर्ण की उपलब्धि मानव के लिये है। उसे स्वस्थ विचारशील और कल्याणमयी भावना से परिपूर्ण होना चाहिये। इसके लिये शिक्षा की समुचित व्यवस्था होनी चाहिये। लिखने में कोई संकोच नहीं है कि स्वतन्त्रता के उपरान्त हमारे देश का मानवीय चरित्र विकसित नहीं हुआ है अपितु सकुञ्चित है और राष्ट्र में दक्षता के स्थान पर आलस्य और स्वार्थ है। साथ ही उत्कोच और निर्बल शोषण आज के अंग हैं। सरकारी कार्यालयों से लेकर व्यक्तिगत व्यवसायों में एक सी स्थिति है इस सब में तथा इसके पतनमें उस मानव का प्रति-बिम्ब उभर कर सामने आता है जो उसके पीछे बैठा है। आज देश में सर्वत्र हत्यायें हो रही है। अराजकतत्व खुल कर खेल रहा है—पुलिस और सेना एक ओर प्रबन्ध करती है तो दूसरी ओर विस्फोट होता है। यह सब प्रक्रिया है उस मानव की जो बारूद की गोलियां बनाना जानता है परन्तु मानव के प्रति उसमें दया नहीं है तथा प्रभु की बनाई सृष्टि को इस लिये नष्ट कर रहा है क्योंकि प्रभु के प्रति उसमें आस्था नहीं है।

प्रभु दर्शन की प्राप्ति का मार्ग है सत्य का वरण और उस पर आचरण शीर्षक में इंगित किया गया है कि सत्य ही-अर्थात् सम्यक ज्ञानार्जन के बाद समस्त सृष्टि में नियन्ता की विद्यमानता का अनु-भव करना इस गुण से या ज्ञान से मानव के जीवन में मधु वर्षा होती है। तभी विज्ञान भी ध्वंसके स्थान पर रचनात्मक होता है। अतः आवश्यकता है मानव के जीवन में मधु वर्षा की, राष्ट्र इस प्रकार की शिक्षा का प्रयत्न करे। सुपात्र में ही विद्या-श्री तथा कला सौन्दर्य धारण करते हैं।

आचार्य रमेशचन्द्र एम० ए०

# आर्य प्रतिनिधि सभा

### उत्तरप्रदेश लखनऊ का

# वार्षिक वृहदधिवेशन

एवं

# निर्वाचन का कार्यक्रम

सभा की अन्तरङ्ग द्वारा दि. १९-५-८५ में सर्वसम्मति से निश्चय हुआ—

१—सभा कार्यालय में चित्र पहुंचने की अन्तिम तिथि १५-६-८५
२—चित्रों की जांच १७-६-८५ से २२-६-८५ तक
३—मतदाता सूची का प्रकाशन २५-६-८५
४—आपत्ति करने की अन्तिम तिथि— ६-७-८५
५—आपत्तियों का निस्तारण ७-७-८५ से १०-७-८५ तक
६—शुद्ध मतदाता सूची का प्रकाशन— ११-७-८५
७—वार्षिक वृहदधिवेशन स्थान डी.ए.वी. कालेज— २७-७-८५ मोतीनगर लखनऊ
८—निर्वाचन—डी.ए.वी. कालेज मोतीनगर लखनऊ २८-७-८५

मनमोहन तिवारी
मन्त्री आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश

# अध्यात्म सुधा

## भगवत्कथा (१)

### ब्रह्म जिज्ञासु—छः सन्त

श्री सुरेशचन्द्र वेदालङ्कार, एम. ए. एल. टी, ९ ए. ह. १, ओबरा (मिर्जापुर)

प्रश्नोपनिषद् में इन छः का परिचय इस प्रकार दिया गया है—

सुकेशा च भारद्वाजः शैब्यश्च सत्यकामः सौर्यायणी च गार्ग्यः कौशल्यश्चाश्वलायनो भार्गवो वैदर्भिः कबन्धी कात्यायनस्ते हैते ब्रह्मपरा ब्रह्मनिष्ठाः परं ब्रह्मान्वेषमाणा एष ह वै तत्सर्वं वक्ष्यतीति ते ह समित्पाणयो भगवन्तं पिप्पलादमुपसन्नाः। तान् ह स ऋषिरुवाच भूयस्व तपसा ब्रह्मचर्येण, श्रद्धया संवत्सरं संवत्स्यथ यथाकामं प्रश्नान् पृच्छथ यदि विज्ञास्यामः सर्वं ह वो वक्ष्यामः इति। अथ कबन्धी कात्यायन उपेत्य पप्रच्छ। भगवन्! कुतो ह वा इमाः प्रजाः प्रजायन्त इति॥

(प्रश्नोपनिषद् १-३)

प्राचीन काल अत्यन्त पवित्र जीवन वाले छः सन्त पुरुष ज्ञान की इच्छा से किसी महान् ऋषि के चरणों में उपस्थित होकर अपनी शंकाओं का निवारण करना चाहिये। इन छः सन्तों के नाम और परिचय इस प्रकार थे। (१) भरद्वाज वंश का सुकेश, (२) शिववंश का सत्यकाम (३) गर्ग वंश का सौर्यायणी (४) अश्वल वंश का कौशल्य (५) भृगु वंश का वैदर्भि और (६) कति गंश का कबन्धी। यह छओं सन्त ब्रह्मपरा और ब्रह्मनिष्ठ थे अर्थात् ब्रह्म की खोज ही इनके जीवन का मुख्य उद्देश्य था। संसार में वह मनुष्य धन्य है जो सांसारिक भोगविलासों से दूर रहकर प्रभु की खोज में अपने को लगा देता है, जो हरिरस के पान में लीन रहता है। कबीर कहते हैं—

कबीर हरिरस यों पिया बाकी रही न थाकी।
पाका कलस कुम्हार का बहुरि न चढ़ई चाकी॥

जब तक प्रभु के प्यार की मस्ती मन में पैदा नहीं होती तब तक कोई अपने जीवन को पवित्र और आत्मा को शुद्ध नहीं कर सकता। अरे, इस मस्ती को मन में जगा के तो देखो। ऐसा नशा है यह, जो कभी उतरता नहीं। कभी इसकी एक 'पैग' पीकर तो देखो! ऐसी मस्ती मिलेगी, ऐसा नशा मिलेगा, ऐसा पागलपन कि जन्म जन्म के दुःख दूर हो जायेंगे।

जिसे दीवानगी कहते हैं वो उल्फत की नौबत है।
गनीमत है जो सदियों में कोई दीवाना हो जाय॥

ऐसी है प्रभु की शराब! वेद कहता है—सुरात्वमसि शुष्मिणी
हे भगवन् तुम सुरा हो, शराब हो, अत्यन्त स्वादिष्ट बहुत तेज।

प्रभु प्रेम की शराब पीकर ये छओं सन्त पहुंचे पिप्पलाद ऋषि के पास। पिप्पलाद ने कहा 'अभी इतने से ही काम नहीं चलेगा। देखो आप लोगों को पहले एक वर्ष तप, ब्रह्मचर्य और श्रद्धा के साथ रहना चाहिये। तप करने से जब आत्मा शुद्ध हो जाएगा तो आपकी शङ्काओं का निवारण सरलता से होगा। क्या उनका आत्मा शुद्ध नहीं था। आत्मा के शुद्ध करने का भाव यह है कि वे सचमुच प्रभु का ज्ञान प्राप्त करना भी चाहते हैं या नहीं? उस समय यह पद्धति प्रचलित थी कि जब शिष्य या जिज्ञासु गुरु के पास अपनी शङ्काओं के निवारण के लिए जाता था उस समय समिधायें लेकर बड़ी नम्रता से गुरु के पास जाता था। इन समिधाओं का सम्बन्ध श्रद्धा से था। बिना श्रद्धा के ज्ञान प्राप्त करना सम्भव नहीं। बिना श्रद्धा के तप भी नहीं हो सकता। बिना तप के आत्मा शुद्ध नहीं हो सकती और आत्मा के शुद्ध हुये बिना परमात्मा का दर्शन असम्भव है।

आत्मा की शुद्धि आवश्यक है। आप शीशे में अपना चेहरा देखना चाहते हैं। शीशा यदि साफ नहीं तो आपका चेहरा भी साफ नहीं दिखाई देगा। इसी प्रकार अपवित्र हृदय वाले को धर्म का परमात्मा का ज्ञान नहीं हो सकता। इसलिये पिप्पलाद ने हृदय को शुद्ध करने के लिए तप, ब्रह्मचर्य और श्रद्धा का और अभ्यास करने पर बल दिया।

एक महात्मा थे। किसी घर में भिक्षा मांगने गए। घर की देवी ने भिक्षा दी और हाथ जोड़कर कहा 'महात्मा जी कोई उपदेश दीजिये।'

महात्मा ने अगले दिन उपदेश देने को कहा। दूसरे दिन देवी ने महात्मा जी के लिये अत्यन्त स्वादिष्ट खाद्य पदार्थ तैयार किया। देवी ने उस दिन बहुत अच्छी खीर बनाई थी उसमें बादाम पिस्ते डाले थे और महात्मा जी के आने की प्रतीक्षा कर रही थी।

महात्मा जी आए और 'ओ३म् तत् सत्' की आवाज लगाई। देवी आई। महात्मा ने कमण्डल आगे बढ़ाया। देवी ने उसे लिया और खीर डालने लगी तो देखा कि उसमें गोबर और कूड़ा भरा है। वह बोली 'महात्मा यह कमण्डल तो गन्दा है। मुझे दीजिये मैं इसे साफ कर लाती हूं।

महाराज बोले—'मां ऐसा क्यों? क्या कूड़ा कंकर साफ होने पर डालेगी खीर। देवी ने कहा—'हां, महाराज!'

महात्मा बोले तुमने कल उपदेश देने को कहा था। मेरा यही उपदेश है। मन में जब तक चिन्ता, क्रोध, शत्रुता और ईर्ष्या द्वेष का कूड़ा करकट और गोबर भरा रहेगा तब तक उपदेशामृत का लाभ न होगा। उपदेश के अमृत का पान करने के लिए मन को, आत्मा को या हृदय को शुद्ध करना चाहिये। चिन्ताओं को दूर कर देना चाहिये, बुरे संस्कारों को समाप्त कर देना चाहिये। तभी ईश्वर का नाम वहां चमक सकता है और तभी सुख और आनन्द की ज्योति जाग सकती है।' महात्मा बोले—

कबीरा मन निर्मल भया, जैसे गंगा नीर।
पाछे पाछे हरि फिरें, कहत कबीर कबीर॥

सचमुच, तप, ब्रह्मचर्य और श्रद्धा का जब तक हृदय में पूरी तरह समावेश नहीं होगा तब तक भक्त के हृदय में भगवान् नहीं आयेंगे। जो तप नहीं करेगा, श्रद्धावान् नहीं बनेगा उसे प्रभु कभी नहीं मिलेगा। इस प्रभु के दर्शन होते ही—

(शेष पृष्ठ ९ पर)

# चयनिका

—चेहरे पर झुर्रियां पड़ गयीं, सिर के बाल पककर सफेद हो गये, सारे अंग ढीले हो चले—पर तृष्णा तो तरुण होती जाती है।

—जवानी बुढ़ापे से, आरोग्यता व्याधियों से और जीवन मृत्यु से ग्रसित है, पर तृष्णा को किसी उपद्रव का डर नहीं।

—मनुष्य नितान्त निकम्मा और जर्जर शरीर होने पर भी तृष्णा को नहीं त्यागता, यही बड़े आश्चर्य की बात है।

—तृष्णा को शीघ्र छोड़ो! पुरानी होने से वह और भी बलवती हो जायगी, फिर उसे त्यागना आपकी शक्ति के बाहर हो जायगा।

—विषय विष हैं, इनका त्याग ही सुख की जड़ है।

—काम को जीतो। जिसने काम को जीत लिया, उसने सब कुछ जीत लिया।

—एक कंचन और दूसरी कामिनी इनसे बचकर रहो। ये भगवान् और जीव के बीच में खाई बनाते हैं।

—जितना प्रेम जगत्की चमकीली वस्तुओंमें है, उतना उस जगदीश में हों तो फिर क्या कहना?

—सूखी हड्डी में खून नहीं होता, पर कुत्ता सूखी हड्डी चबाता है। उसे अपने खून का स्वाद आता है, पर वह अज्ञान उस आनंद को हड्डी में समझता है। वही दशा विषयी पुरुषों की है।

—काम, क्रोध, लोभ और मोह को छोड़कर आत्मा में देख कि मैं कौन हूं। जो आत्मज्ञानी नहीं हैं, जो अपने स्वरूप या आत्मा के संबंध में नहीं जानते- वे मूर्ख नरकों में पड़े हुए सड़ते हैं।

—जिसे किसी चीज की जरूरत नहीं, वह किसी की खुशामद क्यों करेगा? निःस्पृह के लिये तो जगत् तिनके के समान है। इसलिये सुख चाहो तो इच्छाओं को त्यागो।

—जो जितना छोटा है वह उतना ही घमण्डी और उछलकर चलने वाला है, जो जितना ही बड़ा और पूरा है, वह उतना ही गम्भीर और निरभिमानी है, नदी-नाले थोड़े-से जल से इतरा उठते हैं, किन्तु सागर, जिसमें अनन्त जल भरा है, गम्भीर रहता है।

—यह राज्य और धन-दौलत क्या सदा आपके कुलमें रहेंगे या आपके साथ जायेंगे? विचारिये तो सही।

—हे मनुष्य! जोश में आकर इतना जोश-खरोश न दिखा, इस दुनियां में बहुत-से दरिया चढ़-चढ़कर उतर गये-कितने ही बाग लगे और सूख गये।

—हे मनुष्य! मौत से डर, अभिमान त्याग।

—मनुष्यके घमण्ड का कुछ ठिकाना है-किसीको कुछ नहीं समझता। मौत ने इसे लाचार कर रक्खा है, नहीं तो यह ईश्वर को भी कुछ नहीं समझता।

—अपने प्रबल शत्रु अभिमान का नाश करो।

—मनुष्यको जो मांगना है, सर्वशक्तिमान भगवान् से मांगना चाहिये, वही सबकी इच्छा पूरी कर सकता है।

—जब मैं विद्वानों के साथ बैठा तब कुछ मालूम हुआ, तब मैंने समझा कि मैं तो कुछ भी नहीं जानता। —नारायण प्रिय

# बालजगत

## सम्मान पाने के लिये

(श्री पं० रघुनाथ प्रसाद पाठक दिल्ली)

१. यदि चाहते हो कि अच्छे लोग तुमसे घृणा न करें, तुम्हारा आदर करें तो शिष्टाचार के नियमों का सावधानीसे पालन करो।

२. सदा सबका सम्मान करो, किसी का कभी अपमान मत करो। सबसे मीठी वाणी बोलो। अपने से उम्र, पद या अधिकार में जो छोटे हों उनके साथ व्यवहार करने में उनकी इज्जत का विशेष ध्यान रखो।

३, सदा सच बोलो। झूठ बोलने वाले का लोग विश्वास नहीं करते और उसकी बेइज्जती या तिरस्कार होता है।

४. कोई बात बिना समझे मत कहो। जब तुम्हें किसी बात की सच्चाई का पूरा पता हो तभी उसे कहो।

५. अपनी बात के पक्के रहो। जिसे जब मिलने को कहो या जो काम जब करने को कहो उसे उसी समय करो उसमें देर न करो।

६. व्यवहार में साफ रहो। जो काम तुमसे नहीं हो सकता उसे करने का वायदा मत करो। विवशता पूर्वक इन्कार कर दो।

७. हरकाम पूरी सावधानी से करो। किसी काम को छोटा समझ कर उसकी उपेक्षा मत करो।

८. प्रत्येक काम ठीक समय पर करो। एक काम के समय उसे टालकर दूसरे काम में मत लगो, पढ़ने के समय पढ़ो, खेलने के समय खेलो, काम करने के समय काम करो, नियत समय पर काम करने की आदत पड़ जाने पर कठिन काम भी सरल हो जाएंगे।

९. दूसरों में जो अच्छी बातें हों उन्हें सीखो किन्तु किसी की बुरी बातों की नकल मत करो, और न किसी की बुराई करो।

१० उत्तेजना और क्रोध को बश में रखो। जब तुम्हें क्रोध आवे या तुम किसी बात पर भड़क उठो तब उस समय बोलना बन्द कर दो। एकांत में दस मिनट बैठो और एक गिलास ठंडा पानी पीलो। जब चित शान्त हो जाय तब विचार पूर्वक काम करो।

११. पढ़ने में मन लगाओ। विद्या प्राप्ति के लिये पूरी कोशिश करो। जो कुछ ज्ञान प्राप्त कर लोगे वही जीवन में सफलता और सम्मान देगा ऐसा कोई काम मत करो जो पढ़ाई में बाधा डाले। केवल परीक्षा में पास होने के लिये मत पढ़ो। ज्ञान बढ़ाने के लिये पूरी पढ़ाई करो।

१२. अच्छी किताबों यथा वाल्मीकि रामायण, महापुरुषों की जीवनियां, गीता, वेद, उपनिषद, सत्यार्थ प्रकाश, व्यवहार भानु आदि सद्ग्रन्थों को भी पढ़ो।

# तड़प वाले तड़पाती जिनकी कहानी–१४

(लेखक-प्राध्यापक राजेन्द्र 'जिज्ञासु' वेदसदन अबोहर १५२११६)

आर्य समाज का एक अद्वितीय दानी सपूत—

आर्य समाजने एक शताब्दी में बड़े विचित्र दीवानों को जन्म दिया है। इतिहास का बनना बड़ा कठिन है परन्तु इतिहास को सुरक्षित रखना और भी कठिन है। हमारे बड़ों ने जीवन देकर इतिहास तो बना दिया परन्तु हमने इतिहास को सुरक्षित नहीं रखा।

जिन लोगों ने आर्य समाज का स्वर्णिम इतिहास बनाया है, उनमें एक थे महाशय भोलानाथ जी तूड़ी वाले (पशुओं का नीरा-चारा बेचने वाले)—आप लाहौर के बच्छोवाली समाजके एक श्रद्धालु सदस्य थे। सब कार्यों में आगे रहते थे। बस सूचना मिलनी चाहिये। धंधा बन्द करके भी पहुंच जाते थे। शिक्षा अल्प थी। सत्संगों में नियमित रूप से आते थे। किसी भी शुभ कार्य के लिये जब दान मांगा जाता तो रसीद खुलते ही आप सबसे पहले अपना दान दिया करते थे।

उत्सव पर भोजन की व्यवस्था भी आप ही करते थे। सैकड़ों व्यक्ति बच्छोवाली का उत्सव देखने के लिए प्रान्त वा प्रान्त से बाहर के भी आ जाते। सबको भोजन करवाया जाता था। उत्सव अब नगर पालिका के लंगे मैदानमें रखा जाने लगा। महाशय भोलानाथ जी ने दान लिखवाया कि अब कि भोजन का कुल व्यय वह देंगे। फिर वह हर वर्ष भोजन का व्यय देने लगे। भोजन पर बहुत व्यय आने लगा। आर्य समाज ने कहा कि यह भार बंटना चाहिये परन्तु भोलानाथ न माने।

एक बार चौधरी राम भजदत्तजी ने वेदी पर घोषणा की कि इस समय भोजनके लिये ऋषि लंगरमें पांच सहस्र अतिथि पहुंच चुके हैं। भोलानाथ जी से बहुत कहा गया है परन्तु इस नर केसरी ने हिम्मत नहीं हारी। वह कहते हैं सारा व्यय मैं ही दूंगा। उस ऋषि भक्त ने तब भी पूरा भोजन व्यय दिया। पाठकवृन्द! इस प्रकार का दानी बलिदानी मिलना यदि असम्भव नहीं तो कठिन अवश्य है।

"आयशा का अपहरण हो गया"

१९३१ ई० की घटना होगी। निजाम राज्य के मुसलमानों ने शोर मचा दिया कि आर्य नेता भाई श्यामलाल शहीद ने आयशाका अपहरण कर लिया है। आयशा कौन थी। एक दलित परिवार की बेटी थी जिसका अपहरण मुसलमानों ने करके उसका नाम आयशा धर दिया। हजरत मुहम्मद साहब की प्यारी छोटी बीबी का नाम भी आयशा ही था। इसलिये मुसलमानों को यह नाम बहुत प्यारा लगता है।

दु:खी परिवार किसे सुनाये? निजाम राज्य में कौन सुनता था। आज ईरान पाकिस्तान व बंगला देश में सब मुल्ला चिल्ला रहे हैं। जेलों में सड़ रहे हैं। कौन सुनता है? मुसलमानों की नहीं सुनी जाती दूसरोंको तो न सुनना ही सवाब (पुण्य) है।

दुखिया परिवार ने दीनबन्धु प्राणवीर भाई श्यामलाल जी को अपनी दु:ख भरी कहानी सुनाई। शीशतली पर धर कर श्याम भाई वा उनके सहयोगियों ने उस देवी का पता लगा लिया। उसे बचाया। उस पर मुसलमानों ने शोर मचा दिया कि आयशा को भाई जी ने भगवा कर लिया। एक निर्धन असहाय हरिजन कुटुम्ब की लाज लूट कर जिन्हें लज्जा नहीं आई, उन लोगों ने भाई श्यामलाल जी वा अन्य कई आर्यों पर अभियोग चला दिया। अपहरण का यह अभियोग बहुत लम्बा चला।

आर्य नेता को वा आर्य वीरों को कितने कष्ट सहने पड़े। इसका स्मरण कर शरीर कांप उठता है। न जाने आर्य समाज ने कितनी ऐसी देवियों की रक्षा की है। श्री देवी दास जी कानपुर का सारा जीवन ही इन संघर्षों में बीता है। ऐसे दिलजले आर्य वीरों का ऋण कौन चुका सकता है। आर्य समाज का नारी रक्षा का भी एक गौरवमय इतिहास है।

भीषण ज्वर में ही पुस्तक लिख डाली —

१८९८ ई० तक सिखों में पृथकता का विष प्रविष्ट नहीं हुआ था। यत्न किया जा रहा था कि सिखों में पृथकत्व का विष फैलाया जावे। एक पुस्तक लिखी गई जिसमें सिखों को हिन्दुओं से पृथक वा आर्य संस्कृति वा धर्म से सर्वथा न्यारा सिद्ध करनेके लिये कुतर्क दिये गये।

इस पुस्तक को एक एक देश भक्त साहसी विद्वान् ने पढ़ा। वह सज्जन सिख साहित्य के मर्मज्ञ थे। आर्य सिद्धांतों का उन्हें गहरा ज्ञान था। उन्हें उस समय भीषण ज्वर था। उसी अवस्था में खटिया पर पड़े-पड़े आपने इसका प्रतिवाद करने के लिये प्रमाणों से भरपूर एक उत्तम पुस्तक रच दी जिसका नाम था।

"हमारे गुरु साहिबान वेद के पैरोकार थे।"

यह पुस्तक आज देवनागरी में छपे तो कोई एक सौ पृष्ठ की बनेगी। इसका कुछ सार हमने यज्ञ योग ज्योति में वीर भक्त सिंह, सुखदेव वा राजगुरु की बलिदान अर्ध शताब्दी पर दिया था।

आर्य पुरुषों! जानते हो यह पुस्तक किसने लिखी? यह थे श्रीमान बाबा अर्जुन सिंह जी। आप वीर भक्त सिंह के दादा जी थे। आपको ऋषि जी ने स्वयं वैदिक धर्म में दीक्षित किया था। इन विभूतियों के हम सदैव ऋणी रहेंगे।

'याद रहे न रहे पर भूल न जाना।'

---

# यज्ञ-विज्ञान

( ले० श्री पं० वीरसेन वेदश्रमी, वेद विज्ञानाचार्य, वेद सदन, महारानी पथ, इन्दौर—४५२—००७ )

(गतांक से आगे)

समूढस्य पांसुरे— अर्थात् यज्ञ की यह स्थिति गायत्र मण्डल, त्रिष्टम् मण्डल, आगत मण्डलों में या भू— र्भु वः स्वः लोकों में अत्यन्त गूढ़, गुप्त एवं अनुमान-गम्य है। विज्ञान गम्य है। तात्पर्य यह है कि यज्ञ को केवल धूम की ऊँचाईसे नहीं मापा जा सकता। वायुकी ऊँचाईसे भी नहीं जाना जा सकता। उसकी व्यापकता विद्युत, सूर्य, रश्मि और प्रकाश के समान व्यापक स्थिति को समझ कर जाना जा सकता है।

## ८— यज्ञ से सुख की प्राप्ति

यज्ञ किये जाने पर यद्यपि वह तीनों लोकों में व्याप्त हो जाता है परन्तु वह उन स्थानों से पुनः शक्तिशाली होकर हमें सुख प्रदान करता है। ऐसा वेद में स्पष्ट बताया है जैसा कि— यज्ञो देवानां प्रत्येतिसुम्नम्(यजुर्वेद अध्याय ८,मंत्र४)अर्थात् विद्वानों द्वारा आयोजित यज्ञ सुख को लाता है और आदित्यासो भवताम् डयन्तः। अर्थात् वह सूर्यादिलोक एवं सूर्य प्रकाश में स्थिर होकर हम सब को सुख प्रदान करता है। इसी प्रकार— पूर्णादर्वि परापत सुपूर्णापुनरापत। (यजुर्वेद ३।४९) अर्थात् यज्ञ में भर कर आहुति देने से वह और अधिक पूर्ण होकर प्राप्त हो जाती है। किस प्रकारसे प्राप्त हो जाती है उसके लिये मंत्र के द्वितीय चरण में उदाहरण यह प्रस्तुत किया है कि जैसे बाजार में खरीदते हैं वैसे ही यज्ञके द्वारा भी सुखों को खरीदते हैं। अर्थात् यज्ञसे सुखों की प्राप्ति प्रत्येक क्षेत्र में होती है। अतः प्रत्येक कार्य के प्रारम्भ में यज्ञ का अनुष्ठान अवश्य करना चाहिये।

## ९— यज्ञ का महान् फल विश्व में माधुर्यता का प्रसार

यजुर्वेद अध्याय १३ के २७ से २९ वें मंत्रों में बताया है कि यज्ञ के सम्पन्न होने से माधुर्य गुणयुक्त अर्थात् अनुकूल वायुओं का प्रवाह चलने लगता है। नदियों में, झरनों में मधुर रस का सचार होता है और अन्न, वृक्ष, वनस्पति, वनादि विष रहित रोग रहित होकर सब मधुयुक्त, जीवनदायी हो जाती हैं। यज्ञ करने से रात्रि और दिन, सुन्दर उषा, ये सब सुखकारी हो जाती हैं। पृथ्वी के कण-कण में, धूलि में मधुरता उत्पन्न होती है। मधुरता उत्पन्न होने से धूल में जो विशृंखलता है वह नष्ट होकर परस्पर आकर्षण से रेगिस्तान भाग ऊसर भूमि में परिवर्तित होने लगता है और रेगिस्तान स्थिति नष्ट होने लगती है तथा द्युलोक जो अपने अतितापसे पार्थिवशक्ति ह्रास करता है वह भी माधुर्यगुण युक्त प्रिय एवं अनुकूल शक्तियों से पिता तुल्य अर्थात् पालक और जनक शक्ति युक्त बन जाता है। इस प्रकार विश्व की वनस्पतियां अन्न, वृक्ष, फल, मूलकन्द एवं वन तथा समस्त पर्यावरण मधुर बन जाता है— सौर शक्तियां भी माधुर्यगुणयुक्त, अनुकूल हो जाती हैं और गौ आदि पशु भी माधुर्य गुणयुक्त अमृतमय दिव्य दूध के देने वाली हो जाती हैं। अतः यज्ञ से समस्त पर्यावरण अपने अनुकूल बन जाता है ऐसा सुन्दर यज्ञ का सुगम विज्ञान है।

## १०- यज्ञ से फल प्राप्ति का एक अद्भुत प्रकार

यजुर्वेद अध्याय २, मन्त्र २५ में बताया है कि जगती छन्द के मंत्रों से यज्ञ करने पर यज्ञ द्युलोक में पहुंचाता है। त्रिष्टुप् छन्द के मंत्रों से यज्ञ अन्तिरिक्ष में पहुंचता है और गायत्री छन्द के मन्त्रों से यज्ञ पृथ्वी में फैलता है। पुनः इन्हीं स्थानों से वह और सूक्ष्म एवं विभक्त होकर सबको फल प्रदान करता है। जगतीछन्द के मन्त्रों से किया यज्ञ द्युलोक पर सूर्य प्रकाश को प्राप्त होकर जगत् को तृप्त करता है। अन्तरिक्ष में पहुंचकर वहां से जल विभाग को प्राप्त होता है तो वायु और अन्तरिक्ष की शुद्धि करता है और पृथ्वी पर पहुंच यज्ञ विविध प्रकार के सुख की वृद्धि करता है। अर्थात् जब यज्ञ पृथ्वी पर किया जाता है तो उत्तरोत्तर आरोहण क्रम से सूक्ष्म तो हो जाता है, परन्तु उन तीनों स्थानों से और भी सूक्ष्म एवं सामर्थ्यवान् होकर एक नये पर्यावरण का, जीवनीय पर्यावरण का निर्माण करता है। इसीको प्रकारान्तर से यजुर्वेद अध्याय ८, मन्त्र ६० में निम्न प्रकार कहा है— कि यज्ञ द्युलोक में पहुंच कर दिव्य भोगों को प्रदान कराता है उससे हमें द्रविण, धन, सुख ऋत्वनुकूलभोग प्राप्त होवे। यह यज्ञ अन्तरिक्ष मण्डल और मनुष्यों को प्राप्त होकर उक्त फल प्रदान करता है। पृथ्वी और ऋतुओं को प्राप्त होकर यज्ञ उक्त सुख प्राप्त कराता है— अतः यज्ञ जहां कहीं भी किसी लोक में पहुंचता है वहां से हमारा कल्याण ही होता है। अर्थात् यज्ञ करने से पदार्थ नष्ट नहीं होते और न क्रिया ही निष्फल होती है— अपितु सब ओर से कल्याण ही होता है।

## ११— आहुति शक्ति

अग्नि हव्य वाहक है अतः इच्छित फलों की प्राप्ति के लिये हव्य पदार्थों का ज्ञान आवश्यक है। रोग, प्रदूषण, विकार आदि निवारक कार्यों में किन हव्य द्रव्यों से लाभ होता है, वायुमण्डल की पुष्टि किन द्रव्यों से होती है, अतिवृष्टि, अनावृष्टि किन द्रव्यों से दूर होती है इत्यादि हव्य पदार्थ विज्ञान का ज्ञान आवश्यक है। तभी यज्ञकार्य मंत्र सामर्थ्य से विशेष फलदायक होता है। यज्ञ का विज्ञान, यज्ञ पद्धति, इष्ट कार्यानुकूल कर्मकाण्ड तथा हव्य पदार्थों के ज्ञान पर आश्रित है। बिना इस ज्ञान के यज्ञ करने मात्र से इष्ट फल प्राप्ति सम्भव नहीं। प्राचीन ऋषि महर्षि वेदों से अनेक प्रकार के यज्ञ करते थे और उनसे फल प्राप्ति होती थी इसलिये उनने कहा— सर्वेभ्यो हि कामेभ्योयज्ञः प्रयुज्यते। अर्थात् यज्ञ की सब कामों के लिये उपयोगिता है और प्रधानता है।

## १२— यज्ञों का विभाजन

यज्ञों का विभाजन निम्न प्रकार है—

१- कालकृत विभाग से सम्बन्धित, २- व्यक्ति सम्बन्धित, ३- राष्ट्र सम्बन्धित, ४- सामयिक आवश्यकतानुसार। किसी यज्ञ से किसी भी फल की प्राप्ति मान लेना यज्ञ विज्ञान का तिरस्कार करना है, विविध प्रकार के यज्ञों में सामान्य प्रणाली तो आधार भूत एक हो सकती है परन्तु प्रधान याग में तो मन्त्र भेद, द्रव्य भेद, एवं क्रिया भेद तो पृथक् होते हैं।

कालकृत विभाग से सम्बन्धित यज्ञों में दैनिक अग्निहोत्र सायं,प्रातः की काल संधियों में, पक्ष यज्ञ अमावस्या और पूर्णिमाओं में, चातुर्मास्य याग, अयनयाग, सांवत्सरिक याग, पर्वयाग, नवरात्र याग ये सब कालकृत सम्बंधियों से सम्बन्धित यज्ञ हैं। इनसे प्राकृतिक पदार्थों में शक्ति की वृद्धि एवं अपनी आध्यात्मिक शक्तियों की वृद्धि होती है।

## १३—व्यक्ति, राष्ट्र या कामना सम्बन्धित यज्ञ

इन यज्ञों का आयोजन व्यक्ति विशेष के आयु से सम्बन्धित होता है। जैसे विवाह संस्कार, यज्ञोपवीत, वेदारम्भ, गर्भाधानादि षोडश संस्कारार्थ यज्ञ होते हैं। ये व्यक्तियों से सम्बन्धित हैं तथा राष्ट्र संबन्धित यज्ञ राजसूय, अश्वमेधादि हैं। व्यक्तिगत कामना एवं सामूहिक

(शेष पृष्ठ ११ पर)

## आर्य पुरुषो !! जरा सोचो !!

# ऋषि का विषपान ! क्या हम उसके प्रति कृतज्ञ हैं ?

(आचार्य दीनानाथ सिद्धान्तालङ्कार)

(गतांक से आगे)

## कृतघ्न पापी का कभी कल्याण नहीं

अथर्व वेद २।२५।३ मन्त्र का अर्थ— दान न देने वाला कृतघ्न, रक्त-पिपासु, उन्नति का अवरोधक, गर्वनाशक इन सब पापियों का नाश हो और जो वनस्पति के सदृश कल्याणकारी हैं उनका विजय हो।

## आज का आर्य समाज-कृतघ्नता की ओर

वेद शास्त्र और ऋषि दयानन्द के उपर्युक्त वचनों की पृष्ठभूमि में आज अपने को आर्य और आर्य समाज के प्रमुख कार्य कर्त्ता व वर्षों से लगातार अधिकार प्राप्त आर्य समाज के पुरुष जरा इस दिशा में आत्म निरीक्षण तो करें। प्रभु को साक्षी कर एकान्त में बैठ प्रति दिन अपने अन्तः करण से स्वयं पूछें— 'मैं कहाँ तक ऐसे महान् लोकोत्तर और कई सदियों के बाद इस देश में सबसे पूर्व स्त्री शूद्र और अत्यन्त पतित को भी वेद पढ़ने के अधिकार की घोषणा करने वाले इस विश्व पुरुष महर्षि दयानन्द के प्रति क्या हम सचमुच कृतज्ञ हैं अथवा कृतघ्नता महापातक के भागी तो नहीं बन रहे हैं।

लगभग आधी सदी से कुछ अधिक काल से आर्य समाज के तुच्छ सेवक के रूप में हमारा कुछ कटु अनुभव इस प्रकार है। आज आर्य समाज में कृतघ्नता का दोष निरन्तर बढ़ रहा है। सम्भवतः बाह्यदृष्टि से हमारे बाह्यरूप का डिंडिमघोष पहले की तुलना में अधिक व्यापक और ऊँचा हो, पर सामान्य स्तर पर सिद्धांत ज्ञान और सक्रिय आर्य जीवन की दृष्टि से आज का समासद् काफी पिछड़ा हुआ है। आज खेद सहित पर यथार्थ स्थिति यह है कि वर्षों से चले आ रहे आर्य समाज के प्रधान, मन्त्री और सदस्य सामान्य मूलभूत सिद्धान्तों से भी परिचित नहीं है। इतना ही नहीं कई तो दैनिक सन्ध्या और सामान्य यज्ञ तो क्या गायत्री मंत्र का शुद्धपाठ करना भी नहीं जानते। यज्ञोपवीत धारण करने की तो बहुत दुर्दशा है। कठिनता से १० प्रतिशत जिसमे महिलायें तो शायद एक प्रतिशत इसे नियमित धारण करते हैं।

हमें यह लिखते हुए अत्यन्त खेद होता है और यह स्वयं देखा तथ्य है कि आर्य समाज की वेदी से भाषण करने वाले कई उपदेशक, प्रचारक विशेषतः युवावर्ग इस दिशा में पर्याप्त शिथिल पाया जाता है। पहले प्रत्येक आर्यसमाज मन्दिर में यज्ञोपवीत और संध्या-हवन की पुस्तकें उपलब्ध होती थीं। आज इस दिशा में पर्याप्त शिथिलता पायी जाती है।

एक प्रमुख आर्य समाज में हम उपस्थित थे। उस नगर के प्रख्यात आर्य कालेज के प्राचार्य दैनिक यज्ञ के यजमान थे। वह आचमन बाँयें हाथ से करने लगे ओर अंगस्पर्श की विधि भी नहीं जानते थे। शिक्षित आर्य परिवारों में वेदशास्त्रों और सत्यार्थ प्रकाश तो क्या आर्य साहित्य की सामान्य पुस्तकें भी नहीं मिलती हैं। घर की दीवारों पर मा स्टारों के चित्र तो मिल जायेंगे पर स्वामी दयानन्द व अन्य आर्य शहीदों और नेताओं के चित्र नहीं मिलेंगे। धर्मवीर पं० लेखराम, मुनिवर पं० गुरुदत्त, महात्मा हंसराज, लाला लाजपतराय, बिस्मिल आदि शहीदों और अन्य नेताओं के स्मृति दिवस क्रमशः बहुत कम व सर्वथा नहीं मनाये जाते हैं।

बम्बई गिरगांव में सबसे पहले स्थापित स्वामी दयानन्द की उपस्थिति में आर्य समाज में बने २८ नियमों में एक नियम यह भी था कि प्रत्येक आर्य समाज में वैदिक साहित्य का एक पुस्तकालय होगा। आज यह स्थिति है कि अपने दल को मजबूत करने के लिए पुस्तकाध्यक्ष तो अवश्य चुना जाता है। जबकि विशाल आर्य समाज मन्दिर की आलमारियाँ वैदिक सिद्धान्त की पुस्तकों से लगभग खाली रहती हैं। परिणाम, स्वाध्यायमें रुचि का एकदम अभाव जिसकी झलक हमारे सत्संगों में स्पष्ट प्रकट होती है। वेदी से दिये गये उपदेश भाषण आदि प्रायः खिचड़ीनुमा (कहानी प्रधान) पसन्द किये जाते हैं। सिद्धान्त पोषक उपदेश भाषण कोई पसन्द नहीं करता।

प्रसंगवश पुस्तकालय और स्वाध्याय के विषय में हम अपना कटु अनुभव लिखे बिना नहीं रह सकते। लगभग १०-१२ वर्ष पहले हमने अपना वैदिक साहित्य पूर्ण पुस्तकालय बड़ी आलमारी सहित आर्य समाज करौलबाग नई दिल्ली को दान कर दिया था। पुस्तकाध्यक्ष महोदय ने हमें बताया कि आज तक शायद किसी भी व्यक्ति ने उससे लाभ नहीं उठाया।

दूसरा उदाहरण गतवर्ष १९८४ नवम्बर मासमें आर्यसमाज अशोकविहार फेज-२ दिल्ली-५२ की नवनिर्मित समाज को हमने अपना गतवर्षों से तैयार किया पुस्तकालय अलमारी सहित दान कर दिया, पर अभी तक वह कमरे में प्रायः उपेक्षित ही बन्द पड़ा है। एकमात्र कारण, स्वाध्याय और आर्य समाज के प्रति लगन की कमी।

अत्यन्त इस निराशा जनक स्थिति में हम प्रायः यह कहने को बाध्य हो जाते हैं—

'आर्य समाजं कः उद्धरिष्यति'।

## विद्यालय का उद्घाटन

ब्रह्म कुटी वेद मन्दिर ब्रजघाट (गाजियाबाद) में वेदोपदेशक विद्यालय का उद्घाटन आर्य प्रतिनिधि सभा उत्तर प्रदेश के प्रधान श्री पं० इन्द्रराज जी द्वारा ३० मार्च रामनवमी १९८५ को किया गया। इस अवसर पर स्थानीय सन्तों तथा विद्वानों के अतिरिक्त डा० सत्य प्रिय जी शास्त्री 'संस्कृत विभागाध्यक्ष' जगदीश शरण हिन्दू डिग्री कालेज अमरोहा तथा वैदिक गुरुकुल पद्धति के प्रबल समर्थक श्री स्वामी व्रतानन्द जी महाराज उपस्थित थे। प्रवेश १ जुलाई १९८५ से प्रारम्भ किया जा रहा है।

आचार्य
ब्रह्मकुटी वेद मन्दिर
ब्रजघाट जि० गाजियाबाद

